**योऽप्यतन्मय ऐषोऽपि तत्काले स्वक्रमार्चनात् ।।१९।।**

**तद्योगिनीसिद्धसङ्गमेलकात् तन्मयीभवेत् ।**

अतन्मय इति चक्रचाराद्यनिष्णात इत्यर्थः।।१८-१९।।

एतदेव दृष्टान्तयति

**यथा प्रेक्षणके तत्तद्द्रष्टृसंविदभेदिताम् ।।२०।।**

---

पूर्ण संवित् सिद्ध और चक्राचार निष्णात साधक शिवशक्त्यात्मक यामल भाव में स्वयं को समाहित कर लेते हैं । सोम-सूर्य, उन्मेष-निमेष, संकोच-विकास, ज्ञान-क्रिया, ज्ञत्व-कर्तृत्व, प्रकाश-विमर्श ये सभी शैव प्रकाश रश्मियो के रूप में शाश्वत मेलन ही तो कर रहे हैं । इसका सामरस्यमय उल्लास मेलापक के कारण ही यामलोल्लास स्वभाववान् माना जाता है । जो साधक इस प्रकार के मेलन में समायुक्त है, वह अनवरत इस पूजा में परायण रहता है । यह प्रक्रिया आन्तर रूप से शाश्वत उल्लसित है । चर्या में भी स्त्री-पुरुष रूप शक्ति-शिव का योनि (शक्ति) लिङ्ग (शिव) का मेलन आदि याग का रहस्यात्मक प्रतीक है । इस स्थिति में तन्मयत्वं की पराकाष्ठा होती है । संभोग से समाधि की यात्रा का यामलभाव इसी क्रम से प्राप्त होता है ।

जो इस प्रकार तन्मयत्व की अनुभूति के स्तर को अभी नहीं पा सके होते हैं, वे भी उस काल में (पर्वकाल में, चर्या के चरमोत्कर्ष क्षण में) स्वात्मक्रम के अर्चन में (क्रियारूप-पूजा में अनवरुद्ध संलग्नता रूप कर्म में) लगे रहने के कारण पर्व की योगिनियों माहेशी आदि से सिद्ध भाव से मेलक प्राप्त कर तन्मय हो सकते हैं, और हो जाते हैं। यहाँ यह ध्यान देने की बात है कि, जो चक्र के चार को नहीं जानता, उसमें निष्णात नहीं होता, वही अतन्मय होता है । क्रमशः इसमें लगे रहने-रूप कर्मात्मक अर्चन में संपृक्त रहता है । वह अवश्य तन्मयीभाव प्राप्त कर लेता है ।।१८-१९।।

**क्रमोदितां सद्य एव लभते तत्प्रवेशनात् ।**
**योगाभ्यासक्रमोपात्तां तथा पूर्णां स्वसंविदम् ।।२१।।**

**लभन्ते सद्य एवैतत्संविदैक्यप्रवेशनात् ।**
**तत्कालं चापि संवित्तेः पूर्णत्वात् कामदोग्धृता ।।२२।।**

**तेन तत्तत्फलं तत्र काले संपूजयाचिरात् ।**

---

दृष्टान्त के माध्यम से इसका प्रतिपादन कर रहे हैं—

जैसे प्रेक्षागृह में शताधिक द्रष्टा रूपक की अभिनव अभिनयकला का तन्मयता पूर्वक आनन्द ले रहे हैं, उसी समय एक नया पुरुष प्रेक्षागृह में आया । वह अन्य द्रष्टाओं की तरह आनन्दोपभोग में तन्मय नहीं है । उन लोगों को पहले से क्रमोदित आनन्द मिल रहा होता है । नवागन्तुक प्रेक्षक पूर्वद्रष्टावर्ग की सुखसंवित्ति में प्रवेश करते ही अभेद संबन्ध स्थापित कर लेता है । पहले से उपस्थित दर्शक वृन्द की संवित्ति से नये आने वाले दर्शक की संविद् अभिन्न हो जाती है । इससे यह सिद्ध हो जाता है कि, प्रवेश करना संवित्तादात्म्य की मौलिक अनिवार्यता है । आने रूप और प्रवेश रूप क्रिया का तथा दृश्यदर्शन रूप ज्ञान का यहाँ मेलाप होता है और संवित्तादात्म्य हस्तामलकवत् सिद्ध हो जाता है ।

उसी तरह योगाभ्यास की प्रक्रिया में क्रमिक रूप से संलग्न और अभ्यास के द्वारा उपलब्ध स्वात्मसंवित्ति की पूर्णता का आनन्द-वरदान जैसे अभ्यस्त साधक प्राप्त करते रहते हैं, वही पूर्ण संविदानन्द नवल प्रवेष्टा भी तत्काल प्राप्त कर लेता है । आवश्यकता होती है मात्र उस संवित्परिवेश में प्रवेश की । बिना प्रवेश रूप क्रियानिष्पत्ति के दर्शन रूप ज्ञान का तादात्म्योन्मेष असंभव है । उस परिवेश में प्रवेश करते ही पूर्ण संविद् की कामधेनु उसे पूर्ण काम बना देती है । यह संविद् शक्ति की काम दोग्धृता है । इससे यह सिद्ध हो जाता है कि, पर्व काल रूप प्रेक्षागृह में योगिनी शक्तियों का जो शाश्वत संविदुल्लास का ललित लास्य चल रहा है, वह प्रोच्छलित और प्रोल्लसित है । उसमें प्रवेश करते ही उस

यथा हि द्रष्टृणां प्रेक्षणकादौ तावति अंशे भेदविगलनात् क्रमिकतया स्थिता अपि कस्यचित् तत्कालमनुप्रविष्टस्यापि सद्य एव अभिन्ना संविदुदेति, तथा प्रकृतेऽप्येवम्। पर्वादौ हि पूर्णायाः संविदः कामधेनुप्रख्यत्वं येन अचिरादेव तत्कालं पूजावशात् तत्तत्फलमुदियात्॥

ननु सिद्धयोगिन्यादीनां पर्वादौ संविदः परिपूर्णत्वात् तत्तत्फलमस्तु, अन्येषां पुनरेतत्कथं स्यादित्याशङ्कां प्रशमयितुं दृष्टान्तयति

**यथा चिरोपात्तधनः कुर्वन्नुत्सवमादरात् ।।२३।।**

---

काल क्षण की संपूजा मे अचिरात् तादात्म्योपलब्धि का आनन्द समुद्र उमड़ पड़ता है। इसलिये 'संपूजया' के साथ ही साथ यहां शास्त्रकार 'संपूजय' का आदेश भी कर रहे है। वह सौभाग्यशाली साधक है, जो कामदुधा का दूध पी सके ॥२०-२२॥

प्रश्न उपस्थित होता है कि, माहेशी आदि सिद्ध योगिनियों की पर्व मे व्याप्ति रहती है। पर्व मे संवित्ति की परिपूर्णता भी स्वाभाविक है। उसमें अभ्यस्त और तादात्म्य सिद्ध योगी को उसकी प्राप्ति होती है, तो हो: तत्काल प्रवेश प्राप्त पुरुषो को वह कैसे हो सकती है? इस आशङ्का का समाधान दृष्टान्त के माध्यम से ही कर रहे हैं—

एक पुरुष है। बड़े परिश्रम से उसने धनोपार्जन किया है। संपत्ति अर्जित की है। आज उसके मन में श्रद्धा उठी है। आदरपूर्वक वह उत्सव कर रहा है। इस आयोजन मे उसने सबको आमंत्रित किया है। सभी स्नेही सम्बन्धी, साधक, योगी और सिद्ध पुरुष आ गये हैं। उनका समादर यथायोग्य किया जा रहा है। उसी समय कुछ अतिथि भी आ जाते है। अतिथि जान कर आतिथेय उनका विशेष समादर करता है। उनकी पृथक् व्यवस्था करता है। उसकी उदारता को अतिथि अनुग्रह मानता है। उसको अपार हर्ष होता है।

इसी तरह प्रत्येक पर्व मे योगिनीसिद्ध नायक अनुग्रह करते है। उस पर्व को पर्व समझ कर या बिना समझे भी पर्व के परिवेश मे पहुँचे पुरुष

**अतिथिं सोऽनुगृह्णाति तत्कालाभिज्ञमागतम्।**
**तथा सुफलसंसिध्यै योगिनीसिद्धनायकाः ।।२४।।**

**यत्नवन्तोऽपि तत्कालाभिज्ञं तमनुगृह्णते।**

नच एतद्युक्तित एव सिद्धमित्याह

**उक्तं च तत्र तेनेह कुले सामान्यतेत्यलम् ।।२५।।**

**यस्य यद्धृदये देवि वर्तते दैशिकाज्ञया।**
**मन्त्रो योगः क्रमश्चैव पूजनात् सिद्धिदो भवेत्।।२६।।**

---

को वे अनुगृहीत करते है। उसे संवित्तादात्म्य रूप सुफल की सिद्धि प्रदान करते है। उसकी सुफल सिद्धि के लिये प्रयत्नवान् होते है। उधर वह पुरुष पर्व मे निर्दिष्ट विधि-विधान को सम्पन्न करने के लिये मन में निश्चय कर कर्त्तव्य परायण होता है और उधर योगिनीसिद्ध नायक उस पर अनुग्रह की वर्षा करने लगते हैं ।।२३-२४।।

ये बाते केवल युक्ति के आधार पर ही नहीं कही गयी है अपितु शास्त्रीय आधार पर ही इनकी चर्चा की गयी है। श्लोक में 'तत्र' शब्द हैडर शास्त्र के अर्थ में ही प्रयुक्त है। हैडर शास्त्र के मन्तव्य को यहाँ अभिव्यक्त कर रहे हैं—

शास्त्रकार कह रहे है कि हैडर शास्त्र में कुल प्रकरण मे सामान्यता की चर्चा की गयी है। कुलाचार सामान्यतया सबको निभाना चाहिये किन्तु शास्त्रकार पर्वपूजा को सामान्य -विशेष दो भागों मे व्यवस्थित कर इसे छः प्रकार से व्यवहृत करने का निर्देश श्लोक ३१ में करते हैं। वे है— १. सामान्यता से, २. सामान्य सामान्यता से, ३. सामान्य विशेष्यता से, ४. विशेष्यता से, ५. विशेष विशेष्यता से और ६. विशेषसामान्यता से। इस सन्दर्भ मे देखना यह चाहिये कि, पर्व के कुलाचार में श्रद्धा रखने वाले जो व्यक्ति इस दिशा की ओर अग्रसर हो रहे हैं, जो उन्मुख हो रहे है और जो प्रवृत्त हो रहे हैं, उनमें प्रवृत्ति का स्वरूप कया है? क्या उनके हृदय

**कुलाचारेण देवेशि पूज्यं सिद्धिविमुक्तये ।**
**ये पर्वस्वेषु देवेशि तर्पणं तु विशेषतः ।।२७।।**

**गुरूणां देवतानां च न कुर्वन्ति प्रमादतः ।**
**दुराचारा हि ते दुष्टाः पशुतुल्या वरानने ।।२८।।**

---

में दैशिक की आज्ञा के पालन का दृढ़ निश्चय है? उस निश्चय में केवल आज्ञा पालन का ही भाव है या पर्व के आचार में श्रद्धा भी है?

शास्त्र का यह सर्वसम्मत निर्णय है कि, पर्व में मन्त्र चर्या, योग चर्या या क्रम चर्या के अनुसार पूजन करने से मन्त्र, योग और क्रमोत्कर्ष तीनों की अवश्य सिद्धि होती है । मन्त्र और पर्व दोनों की शक्तियों का संघट्ट लक्ष्य को तत्काल पूर्ण करता है । यह स्थिति योग और पर्व की है तथा क्रम और पर्व की मेलापक सिद्धि के नये आयाम प्रस्तुत करते हैं ॥२५-२६॥

चाहे लक्ष्य कार्य सिद्धि रूप (काम्य या नैमित्तिक कर्म सिद्धि-भोगवाद) हो या अपवर्ग प्राप्ति रूप विमुक्ति का हो, दोनों के लिये कुलाचार के अनुसार पर्व पूजन करना साधक के लिये श्रेयस्कर होता है । शास्त्र की इन देशनाओं में आस्था रखते हुए सभी पर्वों में जो पूजन और पूजनोपरान्त विशेष तर्पण करते हैं, वे सचमुच सौभाग्यशाली साधक होते हैं । उन्हें अवश्य उत्तम फल की प्राप्ति होती है ॥२७॥

कुछ ऐसे लोग भी होते हैं, जो जान बूझकर या अनजाने ही प्रमाद कर बैठते हैं । सारी निष्ठा और आस्था के बावजूद वे गुरुदेव की पूजा छोड़ देते हैं या किसी कारण नहीं कर पाते । इसी तरह कोई पर्वपूजन तो सम्पन्न कर लिया किन्तु पर्वों के अधीश्वर देवों की ही पूजा न कर सका । ये दोनों उसके प्रमाद के ही उदाहरण हैं । भगवान् कहते हैं कि, पार्वती ! ऐसे लोग आचारों के दूषक माने जाते हैं । इसीलिये उन्हें दूषण से प्रभावित दुष्ट की संज्ञा से समन्वित करते हैं । 'दुष्' दिवादि परस्मैपद धातु है । परस्मै के रहस्यार्थ की दृष्टि से वे समाज के दूसरे प्रयोक्ताओं

**अभावान्नित्यपूजाया अवश्यं ह्येषु पूजयेत्।**
**अटनं ज्ञानशक्त्यादिलाभार्थं यत्प्रकीर्तितम् ।।२९।।**

**शक्तियागश्च यः प्रोक्तो वश्याकर्षणमारणम्।**
**तत्सर्वं पर्वदिवसेष्वयत्नेनैव सिद्ध्यति ।।३०।।**

**तत्सामान्यविशेषाभ्यां षोढा पर्व निरूपितम्।**

तत्रेति हैडरे। षोढेति सामान्यतया सामान्यसामान्यतया सामान्यविशेषतया विशेषतया विशेषविशेषतया विशेषसामान्यतया चेति।।

---

को भी दूषित करने का अपराध कर बैठते हैं। उन्हे चेतन प्राणी की श्रेणी में नही रखा जा मकता। वे निरे जड़ और पशु के ही समान है ॥२८॥

जो नित्य पूजा नही कर पाते, उनका तो यह विशेष रूप से करणीय कार्य होना चाहिये कि, वे कम से कम इन पर्वो मे तो गुरुदेव की और देववृन्द की पूजा अवश्य करें। अवश्य शब्द यहाँ अनिवार्य करणीयता पर बल प्रदान कर रहा है। बहुत लोग पर्वो पर देवदर्शन की कामना से दूर-दूर देवस्थानो और तीर्थो का अटन भी करते हैं। उनकी इस तीर्थ यात्रा में ज्ञान शक्ति का संवर्धन होता है। इसमें सन्देह नही। इसे रोका भी नहीं जा सकता।

इसी तरह कुछ लोग शक्तियाग करते है। दूसरों को अपने वश में करने के उद्देश्य से वे वशीकरण का अभिचार करते हैं। यह काम्यकर्म है। इसमें स्वार्थ का प्राधान्य होता है। कुछ लोग अपने राग और कामना पूर्ति के उद्देश्य से आकर्षण का प्रयोग करते हैं। इसी तरह कुछ लोग प्रतिक्रिया के वशीभूत होकर 'मारण' रूप हेय कर्म के प्रयोग से भी बाज नहीं आते। जो हो, चाहे वह उत्तम उद्देश्य हो या हेय, ये सभी पर्वदिवसों में ही करने उचित हैं। पर्व दिनों में इन्हें सम्पन्न करने से अनायास सिद्धि हो जाती है। ऐसे अवसरो पर ही सामान्य विशेष का ध्यान आवश्यक है ॥२९-३०॥

तदेव दर्शयति

**मासस्याद्यं पञ्चमं च श्रीदिनं परिभाष्यते ।।३१।।**

**उत्कृष्टत्वात् पर्वदिनं श्रीपूर्वत्वेन भाष्यते ।**
**समयो ह्येष यद्गुप्तं तन्नानुपपदं वदेत् ।।३२।।**

---

पर्व-विधान सामान्य और विशेष रूप से सम्पन्न करने पर यह छः प्रकार के कैसे हो जाते हैं, उन्हीं प्रकारो को यहाँ प्रदर्शित कर रहे है—

महीने का पहला और पाँचवाँ दिन अर्थात् पूर्णिमा के बाद जो पहला दिन होता है, उसी से नये मास का प्रारम्भ होता है। इसमे प्रायः प्रतिपदा होती है। द्वितीया का भी योग हो जाता है किन्तु इसमें तिथिका प्राधान्य नही माना जाता। इसी तरह पाँचवा दिन भी लिया जाना चाहिये। भले ही उस दिन षष्ठी हो गयी हो। ये दोनों 'श्री दिन' कहलाते हैं। 'श्रीदिन' एक तरह से पारिभाषिक शब्द बन गया है। यह पर्वद्वय अत्यन्त उत्कृष्ट कोटि का माना जाता है। इसीलिये इन दोनो को 'श्री, शब्द पूर्व में लगा कर व्यवहार में ले आते है। ये दोनो अत्यन्त गुप्त महत्त्व के दिन माने जाते हैं। अतः इन्हें केवल 'दिन' नही करना चाहिये।

उपपद के बिना इसका प्रयोग नही करना चाहिये। इसीलिये उपपद लगाकर इन्हें श्रीदिन कहते है। जैसे राम या कृष्ण को केवल राम या कृष्ण कह कर व्यवहृत नहीं करते वरन् भगवान् राम और भगवान् कृष्ण बोलते हैं अथवा श्रीराम और श्रीकृष्ण में श्री लगा कर बोलते हैं, उसी तरह इन्हें 'श्रीदिन' कहना चाहिये। शास्त्रकार ने इसीलिये स्पष्ट निर्देश दिया है कि, इसे अनुपपद नहीं अर्थात् उपपद (पूर्वविशेषण या आदर सूचक पद) लगाकर ही प्रयोग करना चाहिये। जैसा कि पहले कहा गया है—

"श्री पूर्व में लगा कर ही नाम का उच्चारण करना चाहिये।"

यही प्रक्रिया व्यवहार में लायी जाती है। बोलचाल में भी सबके कामों के साथ श्रीलगाकर बोलने की प्रथा है ।।३२।।

**तुर्याष्टमान्यभुवनचरमाणि द्वयोरपि ।**
**पक्षयोरिह सामान्य-सामान्यं पर्व कीर्तितम् ।।३३।।**

**यदेतेषु दिनेष्वेव भविष्यद्ग्रहभात्मकः ।**
**उभयात्मा विशेषः स्यात्तत्सामान्यविशेषता ।।३४।।**

**सा चैकादशधैकस्मिन्नेकस्मिन्विभुनोदिता ।**
**सजातीया तु सोत्कृष्टेत्येवं शुम्भुर्न्यरूपयत् ।।३५।।**

अनुपपदं न वदेदिति। यदुक्तं प्राक्

'**श्रीपूर्वं नाम वक्तव्यं**....................।' इति ।

अन्येति नवमी, भुवनेति चतुर्दशी, चरमेति पञ्चदशी । सामान्यसामान्यमिति द्वयोरपि पक्षयोरनुगमात्, अत एव एकपक्षानुगामितया मासस्य आद्यं पञ्चमं चेति सामान्यतयैवोक्तम् । उभयात्मेति एतद्दिनत्वेऽपि ग्रहादेर्विशेषस्य भावात् । सेति विशिष्टता । एकादशधेति आश्वयुजशुक्ल नवम्या भग्रहाद्यात्मनो विशेषस्याभावात् । यद्वक्ष्यति

'**भग्रहसमयविशेषो नाश्वयुजे कोऽपि तेन तद्वर्जम् ।**
**वेलाभग्रहकलना कथितैकादशसु मासेषु** ।।'इति।

---

चतुर्थ, अष्टम, नवम, और चतुर्दश-पंचदश ये पाँचों दिन सामान्य और असामान्य दोनों श्रेणियों में परिगणित हैं । आचार्य जयरथ के अनुसार इन तिथियों को भी परिगणित करते हैं । यहाँ यह ध्यान देने की बात है कि, एक पक्ष में यदि ये सामान्य हैं, तो दूसरे पक्ष में सामान्य ही मानी जाती हैं । इसलिये मास के आद्य और पञ्चम दिन भी किसी में सामान्य अन्य में सामान्य-सामान्य हो जाते हैं । कभी इस सामान्य या सामान्य-सामान्य दिनों में भी यदि किसी विशिष्ट नक्षत्र का भोग आ जाता है, तो वह तिथि या दिन सामान्य विशेष श्रेणी में आ जाती हैं । यह उनकी उभयात्मता के कारण होता है । इनमें जो विशेषता होती है, वह ११ प्रकार की मानी जाती है । इसका कारण यह है कि, आश्विन मास की शुक्ल पक्ष को नवमी महानवमी होती है ।

एकस्मिन्नेकस्मिन्निति शास्त्रे । सजातीयेति यथा मार्गशीर्षनवमी । सा हि सामान्यसामान्यपर्वत्वेऽपि अमुमपि विशेषमावहति, अत एव उत्कृष्टेत्युक्तम् । एवमिति सामान्यविशेषतया विशेषतया च ॥३५॥

एतदेवात्र दर्शयति

**कृष्णयुगं वह्निसितं**
**श्रुतिकृष्णं वह्निसितमिति पक्षाः ।**
**अर्केन्दुजीवचन्द्रा**
**बुधयुग्मेन्द्वर्ककविगुरुविधु स्यात् ॥३६॥**

---

उसमें किसी नक्षत्र या किसी ग्रह की विशेषता का कोई प्रश्न ही नही होता । अतः आश्विन को छोड़ कर शेष ग्यारह मासों के आधार पर ग्यारह प्रकार के ये विशेष दिन माने जाते है । इसका स्पष्टीकरण इसी आह्निक के श्लोक ४२-४३ में किया गया है ।

एक एक शास्त्रों में यह स्वयं सर्वेश्वर शिव ने ही कहा है । माँ के आग्रह पर एक शास्त्र में एक स्थान पर अपने विचार व्यक्त करने पर भी, कही एक दूसरे स्थान पर पुनः उसका स्पष्टीकरण किया है । इस दृष्टि से सजातीय नवमी अर्थात् मार्गशीर्ष मास की नवमी तिथि यद्यपि सामान्य-सामान्य श्रेणी में आती है फिर भी उसमें विशेषत्व का भी बोध हो जाता है । इसलिये इसे उत्कृष्ट तिथि के रूप में परिगणित करते हैं। यह कोई अपनी ओर से कही हुई बात नहीं है अपितु स्वयं भगवान् शम्भु ने इसका निरूपण किया है । उनके अनुसार यह सामान्य विशेष और विशेष दोनों प्रकार के वैशिष्ट्य से विभूषित मानी जाती है ॥३३-३५॥

इसी का सांकेतिक विवरण दे रहे है । इसमे ज्योतिष्शास्त्रीय अप्रचलित पर्याय शब्दों का प्रयोग करने से दुरूहता का समावेश हो गया है । पद्य के प्रयोग में यह स्वाभाविक भी है । भाषागत प्रयोग विज्ञान में निष्णात शास्त्रकार यहाँ से विशेष विशेषता और विशेष सामान्यता रूप

**परफल्गुश्चैत्रमघे**
**तिष्यः प्राक्फल्गुकर्णशतभिषजः ।**
**मूलप्राजापत्ये**
**विशाखिका श्रवण संज्ञया भानि ।।३७।।**

**रन्ध्रे तिथ्यर्कपरे**
**वसुरन्ध्रे शशिवृषाङ्करसरन्ध्रयुगम् ।**
**प्रथमनिशामध्यनिशे**
**मध्याह्नशरा दिनोदयो मध्यदिनम् ।।३८।।**

---

दो पर्व भेदों का निरूपण कर रहे है । ध्यान देने की बात है कि, इनमें सामान्य विशेषता और विशेषण का भी समावेश है—

मार्गशीर्ष और पौष के दो कृष्णपक्ष, माघ, फाल्गुन और चैत्र के तीन शुक्लपक्ष, वैशाख, ज्येष्ठ, आषाढ़ और श्रावण इनके कृष्ण पक्ष और भाद्रपद आश्विन और कार्त्तिक के शुक्लपक्ष विशेष पक्ष रूप से मान्य हैं किन्तु इनमें सूर्य, चन्द्र, बृहस्पति, चन्द्र, बुध, गुरु, चन्द्र, सूर्य, शुक्र, गुरु और चन्द्र दिवस पर्व माने जाते हैं । यह सामान्य विशेषता का उदाहरण हो जाता है । पक्ष सामान्य में विशेष दिवस रूप पर्व विशेष का उदाहरण है ।

उत्तराफाल्गुनी, चित्रा, मघा, पुष्य, पूर्वा फाल्गुनी, श्रवण (कर्ण), शतभिषा, मूल और प्राजापत्य (रोहिणी) विशाखा और श्रवण ये नक्षत्र इनमे आवें, तो ये विशेष विशेष पर्व हो जाते हैं ॥३६-३७॥

रन्ध्र (मार्गशीर्ष और पौष कृष्ण पक्षीय नवमीद्वय) तिथि (पूर्णिमा) अर्क (द्वादशी) परा (त्रयोदशी) वसु (अष्टमी) रन्ध्र (नवमी) शशि (प्रतिपदा) वृषाङ्क (एकादशी) रस (षष्ठी) रन्ध्रयुग (नवमी-दशमी) इन तिथियों से पर्व का वैशिष्ट्य बहुत ही उत्कृष्ट कोटि का हो जाता है ।

**प्रथमनिशेति च समयो मार्गशिरः प्रभृतिमासेषु ।**
**कन्यान्त्यजाथ वेश्या रागवती तत्त्ववेदिनी दूती।।३९।।**

**व्याससमासात् क्रमशः पूज्याश्चक्रेऽनुयागाख्ये ।**

वह्नीति त्रयः। श्रुतीति चत्वारः परफल्गुरुत्तरफल्गुनी । चैत्रं चित्रा रक्ष एव राक्षस इतिवत् । प्राक्फल्गुः पूर्वफल्गुनी । कर्णः श्रवणः । प्राजापत्यं रोहिणी । रन्ध्रे नवमीद्वयम् । तिथिः पञ्चदशी, अर्का द्वादशी, परा त्रयोदशी । वसुरष्टमी । शशी प्रतिपत्, वृषाङ्का एकादशी, रसाः षष्ठी, शराः पञ्च । अत्र च मार्गशीर्षात् प्रभृति द्वादशसु मासेषु कृष्णपक्षादयः सर्व एव यथासंख्येन योज्याः । यथा मार्गशीर्षे मासि कृष्णपक्षे आदित्यवारे उत्तरफल्गुनीनक्षत्रे नवम्यां प्रथमनिशार्धप्रहरद्वये पर्वत्वमिति। एवमत्र रसवृषाङ्कार्कपराख्यस्य

---

इसमें प्रथम निशा, निशीथ दो अर्द्ध रात्रियाँ, पाँच मध्याह्न, श्रावण का दिनोदय, भाद्र पद का मध्याह्न और पौषपूर्णिमा ये समय विशेष महत्त्व के माने जाते हैं । यहाँ मास, दिन, नक्षत्र और समय, सबमें मार्गशीर्ष को मुख्य मान कर वहीं से गणना आरम्भ करनी चाहिये । यही शास्त्र की देशना है । जैसे मार्गशीर्ष मास में कृष्णपक्ष में आदित्यवार हो, उत्तराफाल्गुनी नक्षत्र हो, नवमी की प्रथमनिशा और आधा दो पहर सभी पर्व को उत्तमोत्तम समय माने जाते हैं । इसी प्रकार षष्ठी, एकादशी, द्वादशी और त्रयोदशी नामक तिथियों की जिन्हें क्रमशः रसा, वृषाङ्का, अर्का और अर्कपरा भी कहते है, इनके नक्षत्र और ग्रह योग से विशेष पर्व के अन्तर्गत ही परिगणित हैं । शेष अन्य नवमी आदि तिथियाँ उभयात्मिका हैं । अतः इनमें सामान्य विशेषरूपता का ही निर्णय किया जाता है । इस विषय में आगम कहता है कि, विशेष मासों, दिनों, नक्षत्रों आदि के योग से विशेष पर्व होते हैं । जैसे—

१. "मार्ग शीर्ष कृष्णपक्ष की नवमी तिथि के सान्ध्य काल में रविवार हो और उत्तराफाल्गुनी हो, तो पूर्वार्ध के प्रहरद्वय उत्तम माने जाते हैं । इसी प्रकार—

तिथीनां चतुष्टयस्य भग्रहाद्यात्मकत्वात् विशेषरूपत्वमेव। शिष्टस्य तु नवम्यादेरुभयात्मकत्वात् सामान्य- विशेषरूपत्वमिति। यदुक्तं

**'कृष्णायां मार्गशीर्षस्य नवम्यां रजनीमुखे ।**
**आदित्योत्तरफल्गुन्योः पूर्वार्धप्रहरद्वयम् ।।**

**पौषमासनवम्यां च कृष्णायामर्धरात्रगम् ।**
**चित्राचन्द्रमसोर्योगे द्वितीयं पर्व पार्वति ।।**

**पूर्णायां पञ्चदश्यां च माघस्यार्धनिशागमे ।**
**योगे मघावृहस्पत्योस्तृतीयं पर्व कौलिकम्।।**

**तिष्यचन्द्रमसोर्योगे द्वादश्यां फाल्गुने सिते ।**
**चतुर्थं पर्व कथितं नभोमध्यगते रवौ।।**

---

२. पौष मास की नवमी हो, कृष्णपक्ष हो, अर्धरात्रि में चित्रा में चन्द्रमा हो, तो यह दूसरा उत्कृष्ट श्रेणी का पर्व होता है ।

३. माघ की पूर्णिमा के निशीथ में मघा और गुरु का योग हो तो यह उत्तम कौलिक पर्व माना जाता है ।

४. फाल्गुन मास के शुक्लपक्ष की द्वादशी को पुष्य नक्षत्र में चन्द्रमा हो और मध्याह्न का समय हो, तो यह महत्त्वपूर्ण पर्व होता है ।

५. चैत्र शुक्ल त्रयोदशी को बुध को दोपहर में पूर्वाफाल्गुनी नक्षत्र होना भी सिद्धिप्रद पञ्चम पर्व माना जाता है ।

६. वैशाख मास की कृष्ण पक्ष की अष्टमी को बुध और श्रवण नक्षत्र के योग में छठा पर्व होता है ।

७. ज्येष्ठ मास कृष्ण पक्ष, नवमी, मध्याह्न में चन्द्र और वारुण अर्थात् शतभिषा नक्षत्र का योग हो, तो यह श्रेष्ठ सप्तम पर्व माना जाता है ।

८. आषाढ़ मास की शुक्ल प्रतिपदा को मध्याह्न काल में मूल नक्षत्र में सूर्य का योग होने पर आँठवाँ योग्य पर्व होता है ।

बुधस्य पूर्वफल्गुन्यां योगे मध्यगते रवौ।
चैत्रशुक्लत्रयोदश्यां पञ्चमं पर्व चिन्तयेत् ।।

वैशाखमासस्याष्टम्यां बुधश्रवणसङ्गमे।
मध्याह्ने कृष्णपक्षे च षष्ठं पर्व वरानने ।।

ज्येष्ठमास्यसिते पक्षे नवम्यां मध्यवासरे।
चन्द्रवारुणयोर्योगे सप्तमं पर्व पार्वति।।

आषाढमासप्रतिपद्यर्के मध्याह्नगे सिते।
मूलभास्करयोर्योगे पर्वाष्टममुदाहृतम्।।

श्रावणे रोहिणीशुक्रयोगे चैकादशेऽहनि।
कृष्णपक्षे प्रभाते च नवमं पर्व भामिनि।।

---

९. श्रावण मास कृष्णपक्ष, एकादशी, रोहिणी शुक्र योग प्रात:काल होने पर बड़ा पावन पर्व होता है।

१०. भाद्रपद, शुक्लपक्ष षष्ठी तिथि, मध्याह्न काल, विशाखा और पुष्य नक्षत्र के योग से दशवाँ विशिष्ट पर्व होता है।

११. आश्विन मास शुक्ल पक्ष की नवमी का इतना माहात्म्य है कि, इसके ग्रह, नक्षत्र काल और वेला आदि का कोई विचार नही किया जाता। यह महानवमी पर्व होता है और सर्वोत्तम सिद्धिप्रद माना जाता है।

भगवान् सर्वेश्वर कहते हैं, कि देवों की ईश्वरी पार्वती ! ये ग्यारह साधना और ध्यान आदि की दृष्टि मे बड़े महत्त्वपूर्ण पर्व माने जाते है। इनमें कौलिकी सिद्धि होती है और साधक के उत्कर्ष का उदय हो जाता है।

१२. कार्त्तिक मास, शुक्लपक्ष, नवमी सन्ध्या समय में श्रवण नक्षत्र और चन्द्र के योग होने पर १२वाँ भी इतना ही महत्त्वपूर्ण माना जाता है ॥३८॥

कन्या, अन्त्यजा, वेश्या, राग रञ्जिता और तत्त्वार्थ की रहस्यात्मकता का अवगम करने वाली देवियाँ अनुयाग चक्र में क्रमश: पूज्य है। इस शास्त्रीय देशना को मूलत: समझना आवश्यक है—

**विशाखाजीवसंयोगे षठ्यां भाद्रपदे सिते ।**
**मध्याह्नसमये देवि दशमं पर्व कौलिकम्।।**

**या शुक्लनवमी मासि भवेदाश्वयुजे प्रिये ।**
**तस्यां तु ग्रहनक्षत्रवेलाकालो न गण्यते।।**

**एतदेकादशं पर्व कुलसिद्धिमहोदयम् ।**
**कार्तिके मासि शुक्लायां नवम्यां रजनीमुखे ।।**

**श्रवणेन्दुसमापत्तौ द्वादशं पर्व कीर्तितम् ।'** इति।

अन्त्यजेति धीवरीमातङ्ग्याद्या। तत्त्ववेदिनीति समयज्ञा। तदुक्तं

**'धीवरीचक्रपूजा च रात्रौ कार्या विधानतः ।**
**चक्रे संपूजयेद्देवि मातङ्गीकुलसंभवम् ।।'** इति,

**'शक्तयः समयज्ञाश्च दिनान्ते क्रीडयन्ति ता ।'** इति च।।

---

सर्वप्रथम यह जानना है कि जिन स्त्रियों की यहाँ चर्चा की गयी है, वे निम्नलिखित विभिन्न श्रेणियों की है—

१. इनमे सर्वप्रथम 'कन्या' की चर्चा है । कन्या विशेषरूप से कुमारी कन्या याग प्रक्रिया में बड़ी पवित्र मानी जाती है । वे देवी रूप होती हैं । उनकी पूजा से देवी प्रसन्न होती हैं ।

२. दूसरे स्थान पर अन्त्यजा की चर्चा है । यह शूद्र से भी निम्नवर्ण की स्त्री होती है । इसमें धीवरी, मातङ्गी और चाण्डाली आदि श्रेणियों की स्त्रियाँ आती हैं । समाज इन्हें एक प्रकार की हीन भावना से देखता है । मनु कहते हैं कि, हीन जाति की स्त्रियों से मोहवश विवाह करने वाला द्विजन्मा ससन्तान अपने कुल को शूद्र बना देता है ।[१] ब्राह्मण ब्राह्मण्य से हीन हो जाता है और शूद्रा के अधरामृत पान से कभी शुद्धि नहीं होती । आदि । यह मनुयुगीन मान्यता तन्त्रशास्त्र को अमान्य है । तन्त्रशास्त्र मानव मात्र में भेद नहीं करता । स्पृश्यास्पृश्य और ऊँच-नीच सम्बन्धी इसकी स्वतन्त्र मान्यता है । सारी स्त्रियों को देवी की श्रेणियों में रखने वाला तन्त्रशास्त्र[२] इनके प्रति बुरा भाव कैसे व्यक्त कर सकता है?

---

१. मनु ३।१५, १७, १९ आदि । २. दुर्गासप्त. ११।६ ।

ननु इह पूजा नाम आदियागात् प्रभृति अनुयागपर्यन्तमुच्यते, सा च बहुकालनिर्वर्त्येति कथमसौ इयन्ति समये पर्वसु सिद्ध्येदित्याशङ्क्य आह

**सर्वत्र च पर्वदिने कुर्यादनुयागचक्रमतिशयतः ।।४०।।**

**गुप्तागुप्तविधानादियागचर्याक्रमेण सम्पूर्णम् ।**
**अनुयागः किल मुख्यः सर्वस्मिन्नेव कर्मविनियोगे।।४१।।**

---

दूसरा प्रधान कारण जैसे बैखरी वाक अन्त्यजा होती है और उसकी 'योनि' से विश्वव्यवहार चलता है, उसी श्रेणी की अन्त्यजा मूर्त्तियाग (अनुयाग) में समस्त सिद्धि प्रदान करती है। विशेष रूप से इनकी योनि की पूजा का विधान है। इसे साधिकार सम्पन्न करने का आदेश तन्त्रशास्त्र प्रदान करता है। यह एक प्रकार की सामाजिक क्रान्ति का सन्देश है।

३. तीसरी श्रेणी में वेश्यायें आती है। निष्क के विनिमय में प्राप्त कर इनका अनुयाग पूजन आयोजित होता है। यह सार्वजनिक नही होता। इसमें व्यभिचार या मैथुन कर्म नितान्त वर्जित है। गुरु शिष्य के लिङ्ग की मणि मात्र को उसके योनिकुण्ड के भगजिह्वरूप अंकुर में प्रवेश की आज्ञा देकर विशेष मन्त्र जप की आज्ञा प्रदान करता है। भावना में शिवशक्ति सामरस्य का प्राधान्य रहना अत्यन्त आवश्यक माना जाता है।

४. चौथी श्रेणी रागवती स्त्री की शास्त्र में स्वीकृत है। वह स्वयं इस प्रक्रिया में अनुराग रखती है और साधक की साधना में साहाय्य प्रदान करती है।

५. पाँचवी श्रेणी तत्त्ववेदिनी स्त्री की होती है। यह भी एक प्रकार की रागवती ही होती है और सारे समयाचार के रहस्यों से परिचित होती है। इसीलिये इसे तत्त्ववेदिनी कहते हैं। आगम कहता है कि,

"धीवरी आदि स्त्रियों के साथ होने वाली चक्र पूजा विशेष रूप से रात्रि में सम्पन्न होनी चाहिये। यही आगमिक विधान है। भगवान् कहते

**अनुयागकाललाभे तस्मात्प्रयतेत तत्परमः ।**

मुख्य इति आदियागो हि पूजोपकरणभूतद्रव्योपहरण-रूपत्वादेतदङ्गमिति भावः, तेन पर्ववेलायामनुयाग एव भरः कार्य इति तात्पर्यम् ॥४०-४१॥

ननु कस्मादत्र आश्वयुजे मासि भग्रहादियोगो नोक्त इत्याशङ्क्य आह

**भग्रहसमयविशेषो नाश्वयुजे कोऽपि तेन तद्वर्जम्।।४२।।**

**वेलाभग्रहकलना कथितैकादशसु मासेषु ।**

अत एव अत्र विशेषविशेषवत्त्वम् ॥४२॥

---

है कि, देवेशि ! इसमें विशेष रूप से मातङ्गी स्त्री अच्छी मानी गयी है" । तत्त्ववेदिनी के सम्बन्ध मे शास्त्र का विचार है कि,

"तत्त्वों की रहस्यवादिता से अभिज्ञ समयज्ञा, श्रेष्ठ-शक्ति-रूपा स्त्रियाँ रात्रि के पहले पहर में इस दिव्य क्रीडा में प्रवृत्त होती हैं" ।

इस विवरण में याग भावना का ही प्राधान्य है । कामुक पुरुष इन देशनाओं पर विश्वास नहीं करते हैं । वे इस याग के रहस्य से नितान्त अपरिचित होते है । इसलिये यहाँ इसकी सावधानी अवश्य अपेक्षित है कि, कही समयातिचार से व्यभिचार का माहौल न होने पाये ॥३९॥

जिज्ञासु यह जानता है कि, यहाँ इस पूजा प्रक्रिया का क्रम आदिपूजा से प्रारम्भ कर अनुयाग पर्यन्त बनता है । उसे यह भी ज्ञात है कि, यह पूजा अल्प समय साध्य नहीं है । इसमें पर्याप्त समय लगता है । इस प्रसङ्ग में वह पूछ बैठता है कि, पर्व के नपेतुले के समय बहुकालिक नही होते वरन् छोटे होते हैं । कुछ नक्षत्रों, ग्रहों और दिवसों के अल्पकालिक योग के थोड़े समय में ये कैसे सम्पन्न हो सकते है? उसकी जिज्ञासा को ध्यान रखकर शास्त्रकार ने इस प्रक्रिया की विधि पर प्रकाश डालने का प्रयत्न किया है । वही कह रहे हैं—

एवमन्यत्रापि विशेषविशेषत्वं दर्शयति

**फाल्गुनमासे शुक्लं यत्प्रोक्तं द्वादशीदिनं पर्व ।।४३।।**

**अग्रतिथिवेधयोगो मुख्यतमोऽसौ विशेषोऽत्र ।**

अग्रतिथिस्त्रयोदशी। तदुक्तं

**'फाल्गुने द्वादशी शुक्ला सोमतिथियुता भवेत् ।**
**सिद्धावप्यग्रतिथ्यंशे विशेषोऽत्र महानयम् ।।'**इति।।

---

अनुयाग चक्र को पूजा प्रक्रिया कई प्रकार से की जाती है । सर्वप्रथम शास्त्रनिर्णीत सिद्धान्त और विधान का अतिशय ध्यान रखना आवश्यक होना है । इसे पर्वदिन में ही सम्पन्न करना श्रेयस्कर माना जाता है । इसे गुप्त रूप से करना सिद्धिप्रद होता है । परिस्थितिवश अगुप्त अर्थात् प्रकट रूप से करने की आज्ञा गुरु से लेकर कर सकते है । याग चर्या का क्रम न टूटने पाये, इसका विशेष ध्यान रखना चाहिये । अनुयाग मुख्य याग माना जाता है । जहाँ तक आदियाग का प्रश्न है, वह पूजा के उपकरणों के रूप मे प्रयुक्त होने वाले द्रव्यों के आहरण और समायोजन के सन्दर्भ में सम्पन्न होता है । इसलिये उसे इसका अङ्ग मानते है । पर्ववेला में जो विशेष काल क्षण होते हैं, उनमें ही अनुयाग सम्पन्न करने पर बल देना चाहिये । इसमें सामग्री जुटाने आदि के सामान्य कार्य नहीं करना चाहिये,

अन्यथा अमूल्य क्षण व्यर्थ व्यतीत हो जाने से सिद्धि में तात्कालिकता नही रह जाती ।।४०-४१।।

आश्विन मास के विशेष विशेषत्व का निरूपण करने के लिये विशेष कारिका का अवतरण कर रहे हैं—

नक्षत्र, ग्रहयोग और समय के वैशिष्ट्य की बात आश्विन मास के अतिरिक्त मासों में सोची जाती है, आश्विन मे नहीं । इसीलिये वेला, नक्षत्र और ग्रहों के योग का विचार मुख्य रूप से शेष ग्यारह मासों में ही किया जाता है ।।४२।।

न केवलमत्रैव विशेषविशेषता, यावत् सर्वत्रापीत्याह

**दिवसनिशे किल कृत्वा**
**त्रिभागशः प्रथममध्यमापरविभागः ।।४४।।**

**पूजाकालस्तत्र त्रिभागिते मुख्यतमः कालः ।**
**यदि संघटेत वेला मुख्यतमा भग्रहौ तथा चक्रम्।।४५।।**

**तद्याग आदियागस्तत्काम्यं पूजयैव पर्वसु सिद्ध्येत् ।**
**दिनवेलाभग्रहकल्पनेन तत्रापि सौम्यरौद्रत्वम्।।४६।।**

---

विशेष विशेषत्व भी केवल आश्विन मास पर ही निर्भर नहीं करती, अपितु अन्यत्र भी होती है । वही स्पष्ट कर रहे हैं—

फाल्गुन मास शुक्ल की द्वादशी तिथि को पर्व के रूप में इसी आह्निक के श्लोक ३८ में निरूपित किया गया है । इसमें जिस विशेषता की ओर शास्त्रकार इंगित कर रहे हैं, वह यह है कि, द्वादशी की अगली अर्थात् त्रयोदशी तिथि का वेध उसमें यदि हो जाये, तो उसका महत्व बढ़ जाता है । यह मुख्यतम विशेष है । आगम कहता है कि,

"फाल्गुन शुक्ल द्वादशी सोम तिथि त्रयोदशी से यदि युक्त हो, तो द्वादशी के पर्व होने पर भी अग्रतिथि का अंशात्मक योग उसे और भी महत्त्वपूर्ण बना देते हैं ।"

अर्थात् स्वयं द्वादशी के विशेष पर्व होने पर भी त्रयोदशी के अंश का वेध उसे और भी महत्व प्रदान करता है । वह विशेष-विशेष बन जाता है ।।४३।।

विशेष विशेषता के उक्त योगों के अतिरिक्त कर्मविनियोग की दृष्टि से काम्यकर्मो की सिद्धि के लिये अन्य विशेषविशेष काल सर्वत्र सम्भव है । यही कर रहे हैं—

**ज्ञात्वा साधकमुख्यस्तत्तत्कार्यं तदा तदा कुर्यात् ।**

इह किल पर्वतयया अभिमतं दिन निशां वा त्रिभागीकृत्य यथास्वं प्रथममध्यमापररूपभागत्रयान्यतरात्मा प्रत्यूषमध्याह्नप्रदोषलक्षणो यः पूजाकालः, तस्मिन्नपि त्रिभिर्विभक्ते यथास्वमेव प्रथमो मध्यमः परो वा मुख्यतमो यः पूजाकालः, तत्रैव पूज्यतया संमतं कन्यान्त्यजादीनां चक्रम् । वेला भग्रहादयश्च मुख्यतमा यदि संघटन्ते, तत् तस्मिन् क्षणे क्रियमाणे याग आदियागः प्रधानं यजनमित्यर्थः । तत्तस्माद्धेतोः पर्वसु विनापि योगं ज्ञानं वा पूजयैव काम्यं सिद्ध्येत् अभीष्टसंपत्तिः स्यादित्यर्थः । तत्रापीति विशेषविशेषात्मनि मुख्यतमेऽपि काले इत्यर्थः । तत्तदिति शान्त्युच्चाटनादि ।

---

पर्व रूप से अभिमत दिन या रात्रि जो भी हों, उनके तीन भाग करना चाहिये । जैसे दिन का पर्व यदि १८ दण्ड का हो, तो उसे तीन भाग करने पर छः दण्ड का प्रथम भाग, छः दण्ड का द्वितीय भाग और छः दण्ड का ही तृतीय विभाग होगा । इनमें भी अपनी सुविधा के अनुसार प्रातः, मध्याह्न और सायंकाल खण्डों में से जो पूजा के लिये अभिमत हो, उसको तीन भाग में बाँटने से २-२ दण्ड के कालखण्ड निकलेंगे । चाहे वे प्रत्यूष के हों, मध्याह्न के हों या प्रदोष के । तीनों भागों के द्विदण्डात्मक काल खण्ड ही मुख्य पूजा काल है । यह शास्त्र कहता है । इनमें भी जो अभिमत है, वही प्रधान पर्व है । उसी में पूज्य रूप से स्वीकृत कन्याओं या अन्त्यजा आदि का चक्रयाग पूरा करना उचित है ।

संयोग और सुयोग वश यदि उस काल भाग में नक्षत्रों, ग्रहों और अभिमत वेला का योग आ जाय, तो इसे सोने में सुगन्ध का योग ही कहा जा सकता है । उनमे यदि चक्रयाग घटित हो, तो मणिकाञ्चन योग कहा जा सकता है । यह आदि याग है । यह आदि शब्द यहाँ प्रधान अर्थ में प्रयुक्त है । अर्थात् वह प्रधान याग हो जायेगा । इसमें कोई भी काम्यकर्म पूजा से अवश्य सिद्ध होता है— इसमें सन्देह नहीं । विशेष

ननु अत्रैव विभाजितं पूजाकालमनिक्रम्य तिथ्यादि यदि स्यात्, तदा किं प्रतिपत्तव्यमित्याशङ्क्य आह

**उक्तो योऽर्चाकालस्तं चेदुल्लङ्घ्य भग्रहतिथि स्यात्।।४७।।**

---

रूप से यह कहा जा सकता है कि, इन पर्वों में बिना योग या बिना ज्ञान के भी पूजा मात्र से कार्य मे सिद्धि होती है। इन कालखण्डों के पर्वात्मक भाग में नक्षत्र, ग्रह और अनुकूल दिवस का योगानुयोग मिले, तो उसमे सौम्य और रौद्र जैसे शान्ति कर्म और विद्वेषण, उच्चाटन आदि कर्म समय के बलाबल के अनुसार पूरा करना चाहिये। यह साधक और दैशिक दोनों का उत्तरदायित्व है कि, वे समय के महत्त्व का आकलन कर लेने पर यथा समय इस कर्मों को पूरा करें ।।४४ ४६।।

बड़ी ही उत्तम प्रासङ्गिक जिज्ञासा शिष्य प्रस्तुत कर रहा है। वह कहता है— गुरुदेव ! यहाँ अभी-अभी त्रिभागात्मक कालखण्ड के विभाजन की चर्चा की गयी है और यह निर्देश दिया गया है कि, वही प्रधान पूजाकाल है। यदि इस समय का अतिक्रमण कर तिथि आदि में वहाँ परिवर्तन हो जाय, उस समय पूजक को क्या करना चाहिये? जैसे फाल्गुन मास शुक्ल पक्ष द्वादशी तिथि, पुष्य नक्षत्र में चन्द्र ग्रह मध्याह्न में मिल गया। काल विभाग के अनुसार सब विधान उसमें चल रहा हो और अभी कार्य पूरा होने में कुछ विधि अवशेष है, किन्तु पर्व काल बीत गया और द्वादशी तिथि मात्र रह गयी? या द्वादशी का भी अतिक्रमण कर त्रयोदशी तिथि आ गयी तो, उस समय क्या करना चाहिये? क्या पूजा छोड़ देनी चाहिये? क्या तिथि को प्रधानता देनी चाहिये? इन आशङ्काओ के उत्तर में शास्त्रकार कह रहे हैं कि,

जो पूजा काल निर्दिष्ट है, उसे लाँघ कर या उसका अतिक्रमण कर यदि नक्षत्र ग्रहयुक्त तिथ्यन्तर उपस्थित हो जाय, तो उसको अस्वीकार करना चाहिये। अर्थात् पर्वकाल का अतिक्रमण कर अन्य भग्रह तिथि

**तमनादृत्य विशेषं प्रधानयेत्सामयमिति केचित् ।**

अत्रैव मतान्तरमाह

**नेति त्वस्मद्गुरवो विशेषरूपा हि तिथिरिह न वेला।।४८।।**

ननु अत्र तिथिरेव नाम का यस्या अपि विशेषत्वं स्यादित्याशङ्क्य आह

**संवेद्यरूपशशधरभागः संवेदकार्ककरनिकरैः ।**
**यावान्यावति पूर्णः सा हि तिथिर्भग्रहैः स्फुटीभवति।।४९।।**

---

योग के उपस्थित हो जाने पर पूजा वहीं रोक देनी चाहिये । उक्त पर्वकाल की विधिक पूर्णता के लिये विशेष विहित समयचर्या को अपनाकर ही सन्तोष करना चाहिये । यह कुछ गुरुजनों का मन्तव्य है । इस सम्बन्ध में बड़ा मतभेद है । कुछ गुरुजन इसके विपरीत यह मानते है कि, नहीं, यह उचित नही है । आगत तिथि का अनादर नही करना चाहिये । हमारे सम्प्रदायसिद्ध गुरुवर्य भी यही मानते है कि, तिथि ही विशेष रूप में मान्य होती है, वेला का उतना महत्त्व या मूल्य नहीं है, जितनी महत्त्वपूर्ण तिथि होती है । तिथि एक प्रकार का रहस्य गर्भकाल खण्ड है । इसका, दिवस की दिव्यता में महत्त्वपूर्ण दाय है । अतः यह आदरणीय है ।।४८।।

तिथि के वैशिष्ट्य का यहाँ स्पष्टीकरण कर रहे है—

काल के दो मूल हेतु हैं । इनसे ही दिवस और निशा की अनुभूति होती है । ये दोनों है—१. सूर्य और २. सोम । संवित् शक्ति सर्वप्रथम प्राणरूप में परिणत हुई । प्राणतत्त्व के मुख्यतः दो और सामान्यतः पाँच भाग होते हैं । मुख्य भाग ही प्राणापानवाह रूप में प्रतिशरीर में आजीवन संवित्ति का संचार करते हैं । विशाल सौरमण्डल के संचालन में यही दो तत्त्व मुख्य हेतु माने जाते हैं । संवित्ति का संवेद्य अंश सोमात्मक भाग और संवित्ति का संवेदक भाग सूर्यात्मक होता है । संवेदक अर्क की

इह यत्

**'प्रतिदिवसमेवमर्कात् स्थानविशेषेण शौक्ल्यपरिवृद्धिः।**
**भवति शशिन**…………………।।' (वृ. सं. ४।४)

इत्यादिज्योतिःशास्त्रोदितदृष्ट्या प्रमेयात्मनः शशिनो यावान् एकैककलारूपो भागः प्रमाणात्मनोऽर्कस्य करनिकरैर्यावति ऊनाधिकषष्टिघटिकात्मनि काले दृश्यभागे परभागे वा पूर्णः परिवृद्धशौक्ल्यः स्यात्, सा हि तिथिरुच्यते या भग्रहैः स्फुटीभवति विशिष्टतामासादयतीत्यर्थः।।४९।।

---

अनन्तानन्त किरण राशि के कारण जितना सोमात्मक अंश पूर्णता को प्राप्त होता हुआ अनुभूत होता है, वही तिथि है । तिथि के इसी पूर्ण भाग से ग्रहों और नक्षत्रो का योग होता है । इस प्रकार की कल्पना से तिथि का स्पष्टीकरण हो जाता है ।

इस विषय में वृहत्संहिता ४ ।४ की उक्ति विचारणीय है । वहाँ लिखा गया है कि,

"प्रतिदिन सूर्य से स्थान (लोक और भुवन स्थिति) के वैशिष्ट्य के कारण शौक्ल्य में जो बढ़ोत्तरी होती है, वही सोमात्मिका तिथि मानी जाती है ।"

वृहत्संहिता ज्योतिःशास्त्र का आकर ग्रन्थ माना जात है । उस दृष्टि से विचार करने पर इसका विशिष्ट रहस्यात्मक रूप स्पष्ट हो जाता है । तन्त्रशास्त्र में अग्नि प्रमाता, सूर्य प्रमाण, चन्द्र प्रमेय और प्रकाशात्मिका बोधमयी संवित् प्रमा मानी जाती है । प्रमाणात्मक सूर्य की राशियों की संचारात्मक घर्षणशीलता के संघट्ट से प्रमेयात्मक सोम की एक कला में क्रमशः वृद्धि और ह्रास दोनों होते रहते हैं । दृश्य भाग में एक एक कला की वृद्धि होती है । जहाँ तक पर भाग का प्रश्न है, वह विज्ञान की दृष्टि से दृश्य नहीं होता, न वहाँ किसी तिथि आदि का प्रकल्पन होता है । पृथ्वी की परिक्रमा में चन्द्र का एक ही भाग दृश्य होता है । परभाग

अतश्च तिथेरेव मुख्यत्वमित्याह

**तस्मान्मुख्यात्र तिथिः सा च विशेष्या ग्रहर्क्षयोगेन ।**
**वेलात्र न प्रधानं युक्तं चैतत्तथाहि परमेशः ।।५०।।**

**श्रीत्रिकभैरवकुलशास्त्रेषूचे न पर्वदिवसेषु ।**
**वेलायोगं कंचन तिथिभग्रहयोगतो ह्यन्यम् ।।५१।।**

---

को पृथ्वी का पर गोलार्ध माना जा सकता है । इस दृष्टि से इसी भाग मे क्रमशः ह्रास भी होता रहता है । यही तिथि का हेतु है । शुक्लता की वद्धोन्नति मे जिस समय यहाँ क्रमशः प्रतिपदा से पूर्णता की ओर बढ़ता है, तो पूर्णिमा पर्यन्त पूर्ण परिवृद्ध शौक्ल्य हो जाता है । न्यूनाधिक साठ घटी के काल मे ये तिथि नित्यागे नक्षत्रों और ग्रहों आदि से भी संपृक्त होती रहती है । जब विशेष नक्षत्र और विशेष ग्रहों से इनका योग होता है, ये विशिष्टता को प्राप्त कर लेती है ॥४९॥

इसलिये तिथि की मुख्यता ही महत्त्वपूर्ण होती है । ग्रह और नक्षत्र तथा वेला आदि के योग का अलग-अलग प्रयोजनानुसार महत्त्व होता है किन्तु तिथि सर्वाधिक महत्वपूर्ण होती है । यही कह रहे है—

इसलिये तिथि ग्रह नक्षत्र और वेला आदि के योग मे तिथि ही मुख्य मानी जाती है । वही जब जब ग्रह, नक्षत्र आदि से युक्त होती है, तो विशिष्ट हो जाती है । वेला की तो यहाँ बिल्कुल ही मुख्यता नही होती । यही उचित भी है । इसी दृष्टि का अभिव्यञ्जन श्रीत्रिक, भैरव और कुल शास्त्रों में भगवान् शिव ने किया है । वहाँ कहा गया है कि, पर्व दिवसो मे भी वेला योग का कोई मूल्य नही । तिथि, नक्षत्र और ग्रह योगो के अतिरिक्त वेला योग की कोई वैशिष्ट्य उत्पन्न करने वाली शक्ति नही होती । निष्कर्षतः यह कहा जा सकता है कि, तिथि से ग्रह नक्षत्र योग मे पर्व तो मानते है किन्तु महत्त्व तिथि का ही होता है । आगमोक्तियाँ इस प्रकार इसे अभिव्यक्त करती हैं—

"मार्गशीर्ष मास की कृष्णपक्ष की नवमी तिथि, रवि और उत्तरा फाल्गुनी नक्षत्र से युक्त होने पर उत्तम पर्व होता है । इसमें साधक श्रेष्ठ पुरुषों द्वारा विशेष पूजा करनी चाहिये ।"

चो हेतौ। एतच्च आगमतोऽपि उपपादयितुमाह युक्तं चैतदित्यादि। तदुक्तं तत्र

**'मासस्य मार्गशीर्षस्य या तिथिर्नवमी भवेत् ।**
**कृष्णपक्षे सूर्ययुक्ता उत्तराफल्गुनीयुता ।।**
**तस्यां विशेषसंपूजा कर्तव्या साधकोत्तमैः ।'**

इत्यादि

**'कार्तिकस्य तु मासस्य शुक्ला या नवमी भवेत् ।**
**चन्द्रश्रवणसंयोगे द्वादशं पर्व पूजयेत् ।।'**

इत्यन्तम् ।।५१।।

अतश्च तिथेरेव मुख्यतया पूज्यत्वमित्याह

**भग्रहयोगाभावे तिथिस्तु पूज्या प्रधानरूपत्वात् ।**

तुर्हेतौ। यत् स्मृतिरपि

....................**'तिथिं यत्नेन याजयेत्।'** इति ।

अनेन न अत्र पर्वणां विशिष्टत्वेऽपि सामान्यरूपत्वमुक्तम् ।।

---

इस उक्ति से प्रारम्भ कर तिथि के महत्त्व का प्रतिपादन किया गया है । आगे अन्त में यह भी कहा गया है कि,

"कार्तिक मास की शुक्ल नवमी को यदि सोम और श्रवण नक्षत्र का संयोग हो जाय, तो यह बारहवाँ महापर्व होता है ।"

इन दोनों उक्तियों में तिथि की ही मुख्यता प्रतिपादित की गयी है ।।५०-५१।।

शास्त्रकार पुनः यही कह रह हैं—

नक्षत्र और ग्रहों के इन विशेष यागों के अभाव में प्रधान होने के कारण तिथि ही पूज्य होती है । इस सम्बन्ध में स्मृति कहती है कि,

"पूजन में तिथि को यत्नपूर्वक महत्व देना चाहिये" ।

एतदेव शास्त्रान्तरप्रसिद्धन्यायगर्भं दृष्टान्तयति

**श्वेताभावे कृष्णच्छागालम्भं हि कथयन्ति ।।५२।।**

मीमांसका हि श्वेतं छागमालभेतेति चोदितः पशुः, यदि पशुरुपाकृतः पलायेत्, अन्यं तद्वर्णं तद्वयसमालभेतेत्यादौ यदि तद्वर्ण एव न प्राप्येत, तदा 'गुणाः प्रतिनिधीयन्ते च्छागादीनां न जातयः' इत्यादिनयेन अतद्वर्णस्यापि छागस्यैव आलम्भं कथयन्ति इति वाक्यार्थः। एवं प्रकृतेऽपि भग्रहवेलादिविशिष्टा तिथिश्चेत् न भवेत्, तत्केवलैव पर्वतया इयं ग्राह्येति ।।५२।।

---

इस सन्दर्भ को अन्य शास्त्रीय वाक्यों की कसौटी पर भी कसा जा सकता है । शास्त्रकार मीमांसकों की मान्यता पर आधारित एक दृष्टान्त देकर अपनी बात का ही प्रतिपादन कर रहे हैं । मीमांसक कहते हैं कि , सफेद छाग यदि न मिले, तो उसके स्थान पर कृष्णवर्णी छाग का आलम्भन करना चाहिये । इस कथन का खुलासा यह है कि, यज्ञ में सफेद बकरे की बलि चढ़ानी थी । क्योंकि यही शास्त्रीय मान्यता है । बकरा लाया गया । संयोगवश वह भाग गया । उस स्थिति का भी समाधान शास्त्र करता है । वह कहता है कि, यदि बलि का बकरा बच गया तो, उसी वर्ण और उसी वय का दूसरा बकरा लाकर यज्ञ करो । संयोग से यदि ऐसा भी संभव न हो सके, तो क्या हो? इस जिज्ञासा के समाधान के लिये एक न्याय का अश्राय लेने की बात मीमांसा शास्त्र में कही गयी।

"छागों के गुण ही लक्ष्य सिद्धि में प्रतिनिधित्व का निर्वाह करते हैं, छागों की जाति की यहाँ मुख्यता नही होती ।"

इस न्याय के अनुसार उस छाग के वर्ण के विपरीत अतद्वर्णी छाग का आश्रय लेना पड़ा । इसी तरह प्रस्तुत प्रसङ्ग में भी नक्षत्रों और ग्रहों के योग से युक्त विशिष्ट तिथि न मिले, तो केवल तिथि ही पर्वतया ग्राह्य होती है । क्योंकि गुणों का ही यहाँ प्रतिनिधित्व अपेक्षित है । तिथि में

नन्वत्र श्रीत्रिककुलादावनुक्तोऽपि भगवता वेलायोगः कथमूर्मिकुलादावभिधीयमानः संगच्छतामित्याशङ्क्य आह

**यत्पुनरूर्मिप्रभृतिनि शास्त्रे वेलोदितापि तत्काम्यम् ।**
**मुख्यतयोद्दिश्य विधिं तथाच तत्र पौषपर्वदिने ।।५३।।**

**कृत्वार्चनमर्धनिशि ध्यात्वा जप्त्वा बहिर्गतस्य यथा ।**
**आदेशः फलति तथा माघे चक्राद्वचः फलति ।।५४।।**

---

वे गुण सर्वतोभावेन विद्यमान हैं । अतः केवल तिथि को ही प्रधान पर्व मान कर पूजा की जा सकती है ।।५२।।

श्रीत्रिक और कुलशास्त्र आदि में श्री भगवान् द्वारा वेला योग के सम्बन्ध में कोई चर्चा नहीं की गयी है । ऐसी स्थिति में ऊर्मिकुल शास्त्र आदि आगमों में इस विषय पर जो लिखा और कहा गया है, वह कहाँ तक प्रामाणिक और अनुगमनीय है? इस जिज्ञासा का समाधान कर रहे हैं—

ऊर्मिशास्त्र आदि शास्त्रों में वेला योग के सम्बन्ध में जो कुछ कहा गया है, वह काम्य प्रयोग के सन्दर्भ में कहा गया है । काम्यकर्मों को लक्ष्य में रख कर ही विधि का भी निर्देश किया गया है । उदाहरण रूप में काम्य पर्व रूप इन पर्वों के वेलायोग के विषय में जाना जा सकता है । जैसे—

१. पौष मास के पर्व दिन में अर्धरात्रि को पूजन कर ध्यान और जप की विधि पूरा करने पर एक आदेश होता है । पूजा स्थान से बाहर निकलने पर उस आदेश का फल तुरन्त प्राप्त हो जाता है । यह निशीथ पूजा का चामत्कारिक स्वरूप है ।

२. इसी तरह माघ मास की पूजा के समय चक्कर खा रहे चक्र से एक वाणी का स्वर फूट जाता है । बाहर आने पर उस चक्र शब्द के अर्थानुसार तुरन्त फल की प्राप्ति हो जाती है ।।५३-५४।।

**अचिरादभीष्टसिद्धिः पञ्चसु मैत्री धनं च मेलापः।**
**चक्रस्थाने क्रोधात् पाषाणस्फोटनेन रिपुनाशः।।५५।।**

**सिद्धादेशप्राप्तिर्मार्गान्तं कथ्यते विभुना।**

एतदेव दर्शयति तथा चेत्यादिना । पञ्चस्विति काकाक्षिन्यायेन योज्यम्, तेन फाल्गुनादाषाढान्तं पञ्चसु अभीष्टसिद्धिः, श्रावणान्मार्गशीर्षान्तं च पञ्चसु क्रमेण मंत्र्यादीनि । तदुक्तं तत्र पौषमासादिक्रमेण

**'पूजा तत्रैव यत्नेन रात्र्यर्धसमये प्रिये।**
**ध्यानयुक्तो भवेत्पश्चान्मन्त्रजप्यपरायणः।।**

**आदेशो जायते तस्य श्रुत्वासौ निष्क्रमेद्बहिः।**
**तत्राभिवाञ्छितं भद्रे प्रापयेन्नात्र संशयः।।'** इति,

---

श्लोक ५५ में 'पञ्चसु' शब्द का प्रयोग पाँच मासो के साथ काकाक्षिन्याय के अनुसार अन्वित होगा अर्थात् फाल्गुन, चैत्र, वैशाख, ज्येष्ठ और आषाढ़ इन पाँच मासों में अचिरात् अर्थात् तत्काल अभीष्ट की सिद्धि होती है । इसी तरह श्रावण, भाद्रपद, आश्विन, कार्त्तिक और आग्रहायण इन मासो के इस पर्व मे कार्य करने से दो पक्षों में मैत्री स्थापित हो जाती है । धन प्राप्ति और मेलाप सिद्ध होता है । पौष और माघ की फलश्रुति का वर्णन स्वयं शास्त्रकार ने श्लोक ५३-५४ मे कर ही दिया है । ऊर्मिकुल शास्त्र की उक्तियो को पौष मास के क्रम से यहाँ उद्धृत कर वेला संयोग और पर्व के महत्त्वपूर्ण योगायोग में होने वाले परिणामों का उल्लेख कर रहे हैं—

१. "पौषमास के पर्व के कालखण्ड में रात्रि के अर्द्ध प्रहर में अर्थात् निशीथ में विशेष रूप से होनी चाहिये । पूजा के बाद ध्यान आवश्यक है । तदनन्तर मूलमन्त्र का जप करना आवश्यक है । ठीक निशीथ में एक आदेश मिलता है । यह पर्व में वेलायोग और

'रात्र्यर्धसमये मन्त्री विशेषात्तत्र पूजनात् ।
भ्रममाणस्य चक्रस्य वचनं यत्पतिष्यति ।।

तदविघ्नेन देवेशि सप्ताहात् सफलं भवेत् ।' इति,

'दिनार्धे पूजनातत्र अभीष्टं सिद्ध्यतेऽचिरात् ।' इति,

'यां सिद्धिमभिवाञ्छेत सा तस्य अचिराद्भवेत् ।' इति,

'प्रार्थितं सिद्ध्यते देवि.....................।' इति,

'मनोवाञ्छितसिद्ध्यर्थं चक्रं संपूजयेत्प्रिये ।
....................तच्चक्रं पूज्य सिद्ध्यति ।।' इति,

'पूजां वै वासरारम्भे कुर्वतोऽत्र विधानतः ।
मैत्रीभावेन तिष्ठन्ति सर्वभूतानि तस्य च ।।' इति,

---

उसमे होने वाले तपः-पूर्ण कर्म काण्ड का सुपरिणाम होता है । उसे सुन कर बाहर निकले । बाहर आदेशानुसार अभिवाञ्छित फल पा लेते हैं । इसमें तनिक सन्देह नहीं ।"

२. "माघ मास में निशीथ मे विशेष रूप पूजन आदि प्रक्रिया पूरी करने पर चक्र को चक्कर देते है । उस चक्र की ध्वनियों के संकेत बाहर वर्ण रूप से सुनाई पड़ते है । भगवान् कहते हैं— भद्रे ! पार्वती ! निर्विघ्न भाव से सात दिनों की अवधि में ही उस वाणी के अनुसार अभीष्ट सिद्धि हो जाती है ।"

३. "फाल्गुन के पर्व के मध्याह्न में पूजा करने पर अभीष्ट की सिद्धि अवश्य होती है ।"

४. "चैत्र मास के पर्व के मध्याह्न की वेला बड़ी महत्वपूर्ण मानी जाती है । इस समय साधक जो जो अभिलाषा रखता है, उसकी अवश्य पूर्ति हो जाती है ।"

५. "वैशाख मास के पर्व पर मध्याह्न वेला में पूजा, जप-ध्यानादि समर्पणोपरान्त प्रार्थित की सिद्धि अवश्यम्भावी होती है ।

'मध्याह्ने पूजनात्तत्र सौभाग्यधनधान्यतः ।
वृद्धिर्भवति देवेशि ......................।।' इति,

'मेलापकं तु सर्वत्र तस्मिन्पर्वे भविष्यति ।' इति,

भूमावास्फोटयेत् क्रोधात्संज्ञया यस्य वै प्रिये ।
पाषाणे स्फुटिते देवि तस्य मूर्धा तु सप्तधा ।।

स्फुटते तु महाभागे सत्यं नास्त्यत्र संशयः ।
निशि क्षेत्राटनाद्देवि सिद्धादेशमवाप्नुयात् ।।'

इति च॥५३-५५॥

---

६. "श्रीभगवान् शंकर कहते है कि प्रिये पार्वती ! ज्येष्ठ मास का भी वही महत्त्व है । उसमें वेलायोग में चक्र पूजा करने का विधान है । मनोवाञ्छित की सिद्धि के लिये चक्र पूजन करना चाहिये । चक्र की पूजा से भी सिद्धि होती है ।"

७. "आषाढ मास के पर्व के अरुणोदय में ही विधानतः पूजन-ध्यान और जप आदि की प्रक्रिया पूरी करने के बाद उस साधक से सभी प्राणी मैत्री का निर्वाह करने लगते हैं । उसमें भी सर्वभूतमैत्री भावा जागृत हो जाता है ।"

८. "श्रावण मास में पर्वदिन मध्याह्न पूजा से सौभाग्य-सन्तति, धनधान्य और अनेक की समृद्धि का साम्राज्य प्रसारित हो जाता है । यह भी माँ पार्वती के प्रति भगवत् उक्ति ही है ।"

९. "भाद्रपद पर्व पूजा में मध्याह्न की अपनी विशिष्ट महत्ता हैं । इस पर्व की पूजा में मेलापक सिद्ध हो जाता है । मेलाप की दृष्टि से इसकी पूजा अवश्य करणीय है ।"

१०. "आश्विन की पूजा का अवर्णनीय महत्व है । इसमें पर्व समय हो और मध्याह्न हो, पूजोपरान्त जिस किसी का नाम लेकर क्रोध पूर्वक भूमि में विस्फोट पूर्वक पत्थर पटक कर धमाका करे, यदि वह पत्थर

ननु अत्र तिथौ भग्रहाद्यभावेऽपि भवन् वेलायोगः किमपेक्षणीयो न वेत्याशङ्क्य आह

**भग्रहयोगाभावे वेलां तु तिथेरवश्यमीक्षेत।।५६।।**

**सा हि तथा स्फुटरूपा तिथेः स्वभावोदयं दद्यात्।**

एवं षडंशयोगिनि दिने नु महता विशेषेण अर्चनं कुर्यादित्याह

---

फूट जाय, तो जिसका नाम लेकर वह पटका गया था, उसका मस्तक सप्तधा फूट कर धरती पर बिखर जायगा। भगवान् की वाणी में संशय करने का अवकाश नही होता। उस निशा मे यदि बाहर मैदान में निकल जाय, तो काम्य के सम्बन्ध मे अज्ञात शक्ति का आदेश प्राप्त हो जाता है।''

श्री ऊर्मिकुल शास्त्र की इन उक्तियों का यही निष्कर्ष निकलता है कि, मास के पर्वो में वेला योग का महत्त्व उर्मिकुलशास्त्र स्वीकार करता है। यह सब साधना का विषय है। साधक को साधना के बल पर इन प्रक्रियाओ के सुपरिणामों से परिचित होना चाहिये। शास्त्र के वचन असत्य नहीं होते ॥५५॥

श्रीत्रिक शास्त्रानुयायी यह जानना चाहता है कि, इस वर्णन के अनुसार इन तिथियों से नक्षत्रों और ग्रहो के योग के अभाव में भी होने वाला इस प्रकार का वेला योग क्या हमारे लिये भी अपेक्षणीय है या नहीं? इस विषय में शास्त्रकार अपना मन्तव्य प्रकट कर रहे हैं—

साधक नक्षत्रों और ग्रहों के योग के अभाव में तिथि की वेला को अवश्य देखें। स्फुटरूपा साफ और प्रभावमयी हँसती-सी वेला तिथि के स्वभाव को ही अभिव्यक्त करती है। साथ ही जैसे वह अभिव्यक्त है, उसी तरह का फलोदय करने में भी समर्थ होती है ॥५६॥

इसी तरह छः भागों में विभक्त दिन के अभिप्रेत भाग में महान् समारम्भ और समारोह पूर्वक यह पूजा करनी चाहिये। यही कह रहे हैं—

**भग्रहतिथिवेलांशानुयायि सर्वाङ्गसुन्दरं तु दिनम् ।।५७।।**

**यदि लभ्येत तदास्मिन्विशेषतमपूजनं रचयेत् ।**

सर्वाङ्गसुन्दरमित्यनेन अस्य अतीव दुर्लभत्वं प्रकाशितम्।।५७।।

ननु काम्यमेव केवलमधिकृत्य यदि यागोऽभिप्रेतः, तदिह नैमित्तिक-प्रकरणेऽपि अवश्यन्तया तद्योगः कस्मादुक्त इत्याशङ्क्य आह

**नच काम्यमेव केवलमेतत्परिवर्जने यतः कथितः।।५८।।**

**समयविलोपः श्रीमद्भैरवकुल ऊर्मिशास्त्रे च ।**

**दुष्टा हि दुराचाराः पशुतुल्याः पर्व ये न विदुः ।।५९।।**

---

वह दिन अत्यन्त महत्त्वपूर्ण और सौभाग्य संवर्द्धक माना जाता है, जिस दिन नक्षत्र भी अनुकूल हो, ग्रह योग भी विशेष फलप्रद हो, तिथि शुक्ल पक्ष की हो और वेला का सर्वांश समायोजन हो रहा हो । ऐसे सर्वाङ्गसुन्दर दिन के प्राप्त हो जाने पर साधक की बाछें खिल जाती हैं । वह प्रतीक्षा में रहता है, ऐसी शुभ घड़ी की। ऐसा दिन मिल जाय, तो उस दिन विशेष विशेषतम पूजन करना चाहिये । यह शास्त्रकार का स्पष्ट आदेश है । सर्वाङ्गसुन्दर विशेषण के प्रयोग से उस दिन की दुर्लभता पर बल का ही प्रतिपादन किया गया है ।।५७।।

जिज्ञासु परिप्रश्न-दक्ष है । वह रहस्य की बातों को जान लेने के लिये आकुल है । सन्दर्भगत कोई तथ्य जानकारी से बच न जाय, इसके लिये वह जागरूक है । वह जानना चाहता है कि, यदि काम्य कर्म की पृष्ठ भूमि में ही याग अभिप्रेत है, तो फिर इस नैमित्तिक प्रकरण में उसके वर्णन की क्या आवश्यकता? यहां आवश्यक रूप से उसके योग की क्या उपयोगिता? इस आशङ्का का उत्तर दे रहे हैं—

वत्स ! केवल काम्यकर्म के लिये ही यह अभिप्रेत नहीं है । नैमित्तिक परिवेश में भी इसकी अनिवार्य उपयोगिता है । इसके परिवर्जन से समयाचार के लुप्त हो जाने का भय उत्पन्न हो जाता है । इसी उद्देश्य

तदेवार्थद्वारेण पठति दुष्टा हीत्यादि ॥५९॥

ननु एतावतैव केवलकाम्याधिकारेण एतन्नोक्तमिति कुतोऽवगत-मित्याशङ्क्य आह

**नच काम्यस्याकरणे स्याज्जातु प्रत्यवायित्वम् ।**

चो हेतौ।

एवं पर्वविशेषमभिधाय चक्रचर्चां कर्तुमाह

**तत्रानुयागसिद्ध्यर्थं चक्रयागो निरूप्यते ।।६०।।**

---

से कि, समय विलोप न हो सके, श्रीमद्भैरव कुल और ऊर्मिशास्त्र में यह स्पष्ट कहा गया है कि, जो पर्व को नही जानते, पर्व मे आचरणीय आचार प्रक्रिया से अनभिज्ञ है, वे पशुतुल्य हैं । आचार को दूषित करने के कारण उन्हें दुराचारी और दुष्ट की संज्ञा से विभूषित करते हैं । तात्पर्य यह कि, दैशिक को इस बात के लिये सदा सावधान रहना चाहिये कि, किसी तरह समयाचार का ह्रास न होने पाये । समयाचार की सार्वजनिक उपयोगिता है । काम्य की तरह नैमित्तिक कर्म प्रक्रिया में पूजा, ध्यान, जप और याग आदि की प्रक्रिया अपनाने से कर्म सिद्धि तो मिलती ही है, साथ ही आचार की रक्षा भी हो जाती है । इसलिये याग आदि जीवन यात्रा में सर्वथा उपयोगी और प्रासंगिक हैं ॥५८-५९॥

इतना कह देने मात्र से यह कैसे सिद्ध हो जाता है कि, केवल काम्याधिकार के लिये ही याग नही प्रोक्त है? इस पर कह रहे हैं—

काम्य कर्म के न करने पर कदाचित् (कभी) प्रत्यवायित्व नहीं होता । इससे यह सिद्ध होता है कि, यह केवल इसी के अधिकार के परिप्रेक्ष्य में नहीं निर्दिष्ट है । याग की सार्वत्रिक उपयोगिता है । इसके आचरण के लिये साधक की सावधानी सदा अपेक्षित है । अनुयाग के इस महत्व को विशिष्ट रूप प्रदान करने के लिये दैशिक गुरुवर्ग याग में चक्रयाग

**मूर्तियाग इति प्रोक्तो यः श्रीयोगीश्वरीमते ।**
**नित्यं नैमित्तिकं कर्म यदत्रोक्तं महेशिना ।।६१।।**

**सर्वत्र चक्रयागोऽत्र मुख्यः काम्ये विशेषतः ।**
**ज्ञानी योगी च पुरुषः स्त्री वास्मिन्मूर्तिसंज्ञके ।।६२।।**

---

का भी आयोजन करता है । शास्त्रकार कह रहे है कि, उसी अनुयाग की सिद्धि के उद्देश्य से चक्रयाग का निरूपण करने जा रहे है । इसके लिये चक्रचर्चा की जा रही है ॥६०॥

श्रीसिद्ध योगीश्वरी मत के अनुसार जो मूर्त्तियाग के रूप मे निरूपित किया गया है, उसमें भगवान् शंकर ने नित्य और नैमित्तिक कर्म सम्पन्न करने की देशना भी दी है । मूर्त्तियाग में इन कर्मों की सिद्धि के लिये ही साधक प्रवृत्त होता है । इसमें सर्वत्र चक्रयाग मुख्य होता है । विशेष रूप से काम्यकर्म को पूरा करने के लिये इसका उपयोग आवश्यक है । चक्रयाग में ज्ञानवान् और योगयुक्त पुरुष या स्त्री किसी को भी प्रयत्नपूर्वक योजित करना चाहिये । इस प्रक्रिया के ये उत्तम कोटि के पात्र माने जाते हैं । त्रैशिरसशास्त्र आदि शास्त्रो में यह स्पष्ट रूप से प्रतिपादित है कि, इनके संपर्क से यज्ञ में पूर्णता आती है । इस वर्णन में निम्नलिखित बातों पर विशेष बल दिया गया है—

१. मूर्तियाग में नित्य और नैमित्तिक कर्म संपन्न करना चाहिये ।
२. यह सिद्धयोगीश्वरी शास्त्र का संमत है ।
३. स्वयं सर्वेश्वर शिव की ही यह उक्ति है ।
४. इसमें सर्वत्र चक्रयाग ही मुख्य होता है ।
५. विशेष रूप से काम्यकर्म में चक्रयाग ही करना चाहिये ।
६. ज्ञानी और योगी पुरुषों और स्त्रियो को ही इसमें लगाना चाहिये । इसके लिये ऐसा प्रयत्न करना चाहिये कि, ऐसे योग्य स्त्री-पुरुष ही इसे पूरा करें । यही इसके योग्यपात्र होते हैं ॥

**यागे प्रयत्नतो योज्यस्तद्धि पात्रमनुत्तरम् ।**
**तत्संपर्कात्पूर्णता स्यादिति त्रैशिरसादिषु ।।६३।।**

तदिति ज्ञान्यादि॥६३॥

तदेव पठति

**तेन सर्व हुतं चेष्टं त्रैलोक्यं सचराचरम् ।**
**ज्ञानिने योगिने वापि यो ददाति करोति वा ।।६४।।**

**दीक्षोत्तरेऽपि च प्रोक्तमन्नं ब्रह्मा रसो हरिः ।**
**भोक्ता शिव इति ज्ञानी श्वपचानप्यथोद्धरेत् ।।६५।।**

---

७. त्रैशिरस आदि शास्त्रों में यह कहा गया है कि, इनके संपर्क से याग की पूर्णता निश्चित रूप से हो जाती है । ।६१-६३ । ।

त्रैशिरस मतवाद का ही उपबृंहण कर रहे है । इसमें ज्ञानियो और योगयुक्त पुरुषो की श्रेष्ठता के वर्णन के साथ उनके संपर्क का महत्व भी प्रतिपादित किया गया है—

उस व्यक्ति ने सारी होम प्रक्रिया पूरी कर ली और सारा अभिप्रेतार्थ प्राप्त कर लिया, और सचराचर त्रैलोक्य को प्रसन्न कर लिया, जिसने ज्ञानियों और योगियो को यह उत्तरदायित्व सौंप दिया । ऐसे लोग जो ज्ञानी अथवा योगी है, समाज मे उनका बड़ा महत्त्व होता है । उनको यथा संभव कुछ देना, उनके लिये कुछ करना श्रेयस्कर माना जाता है । वे परमात्म-रूप होते हैं । उनको तृप्त करना ब्रह्म-तर्पण के समान पवित्र कार्य है । जो ऐसा करता है, मानो वह सब यज्ञ ही पूरा कर लेता है ।

दीक्षोत्तर शास्त्र में लिखा गया है कि, अन्न ही ब्रह्मा हैं, भगवान् विष्णु ही रस हैं और इनका भोक्ता स्वयं सर्वेश्वर शिव है । इस कथन के अनुसार ज्ञानी को भोजन करा देने मात्र से ब्रह्मा, विष्णु और रुद्र ये त्रिदेव तुरत प्रसन्न हो जाते हैं । इन तीनों का वह मानो प्रत्यक्ष विग्रह है । वह अधमाधम

**सर्वतत्त्वमयो भूत्वा यदि भुङ्क्ते स साधकः ।**
**तेन भोजितमात्रेण सकृत्कोटिस्तु भोजिता ।।६६।।**

**अथ तत्त्वविदेतस्मिन्यदि भुञ्जीत तत् प्रिये ।**
**परिसंख्या न विद्येत तदाह भगवाञ्छिवः ।।६७।।**

**भोज्यं मायात्मकं सर्वं शिवो भोक्ता स चाप्यहम ।**
**एवं यो वै विजानाति दैशिकस्तत्त्वपारगः ।।६८।।**

**तं दृष्ट्वा देवमायान्तं क्रीडन्त्योषधयो गृहे ।**
**निवृत्तमद्यैवास्माभिः संसारगहनार्णवात् ।।६९।।**

---

प्राणियो के उद्धार मे समर्थ होता है। यहाँ तक कि श्वपच सदृश अपवित्रों को भी पावन बनाता और उनका उद्धार कर देता है ।।६४-६५।।

वह साधक समावेश के माध्यम से जिस समय सर्वतत्त्वमय महाभाव मे विराजमान हो जाता है और उस समय उसे भोजन कराया जाय और वह प्रेम से भोजन कर ले, तो समझिये कि उसके भोजन कराने मात्र से प्रायः करोड़ो व्यक्तियों को भोजन कराने का फल मिल गया ।

भगवान् शङ्कर कहते हैं कि, प्रिये पार्वती ! इस प्रकार का तत्त्ववेत्ता यदि इस याग में भोजन कर लेता है और उससे तृप्त हो जाता है, तो यह निश्चित है कि, उससे असंख्य आत्माओं की तृप्ति हो गयी । यहाँ परिसंख्या का प्रश्न ही नही रहता ।।६६-६७।।

श्रीभगवान् कहते हैं कि, विश्व का सारा भोज्य मात्र मायात्मक होता है और सर्वभोक्ता स्वयं शिव है । यह ध्रुव सत्य है कि, वह शिव स्वयं मैं ही हूँ । इस रहस्य को आन्तरिक रूप से और तत्त्ववाद की दृष्टि से जान लेता है, वह निश्चित ही दैशिक शिरोमणि है एवं तत्त्व पारंगत है ।

ऐसे दिव्य शक्ति संपन्न देव पुरुष के घर में आते ही घर में लगी औषधियों की ऊर्जा में उच्छलन होने लगता है । मानो वे प्रसन्नता से नाच ही रही हों ।

**यदस्य वक्त्रं संप्राप्ता यास्यामः परमं पदम् ।**
**अन्येऽपानभुजो ह्यूर्ध्वे प्राणोऽपानस्त्वधोमुखः ।।७०।।**

---

(पहले घर मे औषधियो के उद्यान भी लगाये जाते थे ।) उनकी. ऊर्जा के उत्सर्जन से परिवार के लोग स्वस्थ रहते और समय पर उनका उपयोग कर स्वास्थ्य लाभ करते थे । मानो वे यह सोचने लग जाती हैं कि, इस गहन संसार सागर से आज हमारी मुक्ति हो गयी । आज हमारा जन्म सफल हो गया ।।६८-६९।।

वे ओषधियाँ यह सोचती है कि 'यह हमारा सौभाग्य है कि, हम ऐसे तत्त्व पारंगत प्रज्ञा-पुरुष के मुखारविन्द में प्रवेश का सुख प्राप्त करेंगी । यह एक तरह की हमारी मुक्ति ही होगी' । शास्त्रों की यह सर्वसम्मत मान्यता है कि, जो अन्य अर्थात् अतत्त्वपारग अर्थात् तत्त्वज्ञान से रहित पुरुष होते हैं, वे अपानभोजी माने जाते हैं । अपानभोजी शब्द को स्पष्ट करने के लिये शास्त्रकार ने कहा है कि, प्राण ही ऊर्ध्वमुख और अपान अधोमुख होता है । प्राण सर्वतत्त्वमयी संवित् शक्ति का प्रतीक होता है । इसके विपरीत इस तात्त्विक ऊर्जा से रहित अपान कहलाता है । अधोमुख अर्थात् अशुद्ध विद्या के प्रभाव से माया के अधः प्रवाह में पड़ कर आवागमन के चक्रव्यूह मे फंस जाता है ।

इसीलिये अतत्त्वपारग भी अधोमुखी प्रवाह के प्रवहमान तिनके के समान स्वयम् भी अधोमुख होता है । अधोमुख अपान होता है । वह जो कुछ भोजन करेगा, उसका परिणाम भी अधोमुख ही होता है । इसलिये ऐसे व्यक्ति को 'अपानभुक्' कहते हैं । जो तत्त्वद्रष्टा और रहस्यवेत्ता पुरुष होते हैं, वे प्राण की ऊर्जा को आत्मसात् कर संवित्तादात्म्य दार्ढ्य से देदीप्यमान हो जाते हैं । वे ऊर्ध्वमुख होते हैं । इसीलिये मुक्तिप्रद शैव भोक्ता के महाभाव में समाविष्ट रह कर वे जो कुछ भी भोजन करते हैं, उससे यजमान का परम कल्याण होता है । इसके विपरीत अधःपात की ओर प्रेरित करने वाली सांसारिक भोग्य भाव की उपभोगवादिता का अनुसन्धानकर्त्ता अपानभुक् होने के कारण भोजन का अधिकारी ही नहीं होता ।।७०।।

**तस्मिन्भोक्तरि देवेशि दातुः कुलशतान्यपि ।**
**आश्वेव परिमुच्यन्ते नरकाद्यातनार्णवात् ।।७१।।**

करोतीति अर्थात् सेवादि । कोटिरिति अर्थात् ब्राह्मणानाम् । यदुक्तं

**'चतुर्वेदार्थविदुषां ब्राह्मणानां महात्मनाम् ।**
**आचार्ये भोजिते देवि कोटिर्भवति भोजिता ।।'** इति ।

एतस्मिन्निति चक्रयागे । अन्य इति अतत्त्वपारगाः अपानभुज इति अधःपातदायिनी भोग्यरूपतामेव अनुसन्दधाना इत्यर्थः । अत एवोक्तमपानस्त्वधोमुख इति । तदुक्तं

---

भगवान् शङ्कर कह रहे हैं कि, देवेश्वरि पार्वति ! उस ऊर्ध्वमुखभुक् तत्त्ववेत्ता के भोजन कर लेने पर या उसके भोक्ता बन कर किसी वस्तु के उपभोग कर लेने पर दाता के या भोजन कराने वाले सश्रद्ध पुरुष के सैकड़ों कुल तत्काल ही तर जाते हैं । यहाँ कुल का तात्पर्य पीढ़ियों से है । उसकी पीढ़ियाँ दर पीढ़ियाँ बन्धन विमुक्त हो जाती हैं । यातना और यन्त्रणा के प्रतीक रौरवादि नरकों से भी यदि कोई वहाँ दुर्योगवश हो या पड़ा सड़ रहा हो, तो उसका भी उद्धार हो जाता है ।

श्लोक ६६ में कोटि शब्द का प्रयोग किया गया है । वह ब्रह्मविद् ब्राह्मणों की असंख्यता का सूचक है । ऐसे एक तत्त्वविद् ज्ञानवान् पुरुष के भोजन कर लेने से कोटि ब्राह्मण भोजन का फल प्राप्त होता है । इस विषय में आगम कहता है कि,

"चारों वेदों के अर्थ की गहराई में प्रवेश कर उनके आधिभौतिक, आधिदैविक और आध्यात्मिक रहस्यों को बोधपूर्वक जान लेने वाले महात्मा ब्राह्मणों के और ऐसे ही विज्ञानवान् आचार्य के भोजन कर लेने पर वह भोजित कोटिगुना फलप्रद होता है । अर्थात् ऐसे एक तत्त्वपारङ्गत को भोजन कराने से एक करोड़ ब्राह्मणों के भोजन का फल प्राप्त होता है ।"

**'धर्मेण गमनमूर्ध्वं गमनमधस्ताद्भवत्यधर्मेण ।'**

(सां.का.)इति। तस्मिन्निति प्राणभुजि तत्त्वपारगे ॥७१॥

ज्ञानिनश्च सर्वत्रैव अविगीतमुत्कृष्टत्वमित्याह

**श्रीमन्त्रिशाटनेऽप्युक्तं कथनान्वेषणादपि ।**
**श्रोत्राभ्यन्तरसंप्राप्ते गुरुवक्त्राद्विनिर्गते ।।७२।।**

**मुक्तस्तदैव काले तु यन्त्रं तिष्ठति केवलम् ।**
**सुरापः स्तेयहारी च ब्रह्महा गुरुतल्पगः।।७३।।**

---

इसी प्रकार अधोमुख अपानभुक् के विषय में शास्त्र कहता है कि,

"ऊर्ध्वगमन तो मात्र धर्म से ही हो सकता है । अधर्म का पथ अपनाने पर तो अधोमुखता का ही अभिशाप मिलता है । (सां. का.४४) ॥७१॥

ज्ञानी पुरुष की उत्कृष्टता में कभी उंगली उठाने का अवसर नहीं आता । इसीलिये उसके अविगीत उत्कृष्ट चरित्र को आदर्श मानते हैं । शास्त्रकार कह रहे हैं कि,

ऐसे पुरुष के कथन (गुणगान या चरितचर्चा) करने से, उसके आदर्शों के अनुसन्धान से भी परम कल्याण संभव है । गुरुमुखारविन्द-मकरन्द-सुधासदृश वाक् तत्त्व यदि कर्णकुहरों में पड़ जाँय, तो व्यक्ति तत्काल मुक्त हो जाता है । उसके हृदय में बोध का प्रकाश छा जाता है । अब उसका जीवित शरीर यन्त्रवत् कार्य में लगा रहता है । सांसारिक मोह से वह मुक्त हो जाता है । यह श्रीमन्त्रिशाटन शास्त्र की उक्ति है ॥७२॥

कोई अत्यधिक मदिरा पीकर होश खो बैठने वाला भले ही सुरापी (शराबी) हो, चोरी के धन को भी खपाने वाला हो, ब्राह्मणवध रूप ब्रह्महत्या से अभिशप्त हो, गुरुपत्नी से भी संभोग करने में परहेज न करता हो, चाहे वह अन्त्यज हो या द्विज, बालक-वृद्ध-युवा कुछ भी हो, यदि वह ज्ञानी के पास निवास करने का अवसर पा जाय, तो वह भी ज्ञानी हो

**अन्त्यजो वा द्विजो वाथ बालो वृद्धो युवापि वा ।**
**पर्यन्तवासी यो ज्ञानी देशस्यापि पवित्रकः ।।७४।।**

**तत्र संनिहितो देवः सदेवीकः सकिङ्करः ।**

सुराप इत्यादिना अस्य महापातकित्वमपि अगण्यमेवेति भावः ॥

अतश्च ज्ञानिनमेव आश्रित्य मूर्तियागं कुर्यादित्याह

**तस्मात्प्राधान्यतः कृत्वा गुरुं ज्ञानविशारदम् ।।७५।।**

**मूर्तियागं चरेत्तस्य विधिर्योगीश्वरीमते ।**

विधिरिति कर्म, अत एव अनेन चक्रार्चनमपि आसूत्रितम् ॥७५॥

---

जाता है । यदि वह स्वयं ज्ञानी है, तो इन पुण्य-पापमय विधिनिषेध से ऊपर उठता जाता है । ऐसा ज्ञानी व्यक्ति देश और राष्ट्र को भी पवित्र बना देता है । वह देश और राष्ट्र धन्य है, जहाँ ऐसे ज्ञानवान् पुरुष अवतरित होते है । वह जहाँ भी निवास करता है, स्वयं सर्वेश्वर उसके सान्निध्य का आनन्द लेते है, उसमें सन्निहित रहते है और यह तो ध्रुव सत्य है कि, भगवान् भगवती जगदम्बा से अनवरत अवियुक्त रहते है । इसलिये शक्ति और शिव का सामरस्य मय सान्निध्य वहां शाश्वत हो जाता है । भगवान् के गण भी गणपति की सेवा में वहाँ संलग्न रहते हैं ॥७२-७४॥

ज्ञानी की इतनी महिमा का वर्णन करने के बाद शास्त्रकार ज्ञानी द्वारा ही मूर्तियाग प्रक्रिया पूरी करने का आदेश उपदेश कर रहे हैं—

शास्त्रकार कहते हैं कि, इसलिये प्रधानरूप से ज्ञान विशारद गुरु की शरण में जाकर उससे ही मूर्तियाग का आचार चरितार्थ करे । यह सिद्ध योगीश्वरी शास्त्र का आदेश है । सारी प्रक्रिया पूरी करने का उत्तरदायित्व उसे सौंप दे । वह जैसा चाहे, उसी तरह मूर्तियाग हो । इसमें चक्रार्चन आदि सारे कर्मकाण्ड संपन्न हो जाते हैं ॥७५॥

सच कदा कार्यो किंविधिश्चेत्याह

**पवित्रारोहणे श्राद्धे तथा पर्वदिनेष्वलम् ।।७६।।**

**सूर्यचन्द्रोपरागादौ लौकिकेष्वपि पर्वसु।**
**उत्सवे च विवाहादौ विप्राणां यज्ञकर्मणि ।।७७।।**

---

मूर्त्तियाग का यह कर्म किस समय करना उचित है और इसकी विधि क्या है? इस विषय में अपना विचार प्रस्तुत कर रहे हैं—

पवित्रारोहण, श्राद्ध, पर्वदिवस, सूर्य और चन्द्र के उपराग (ग्रहण), लौकिक पर्व, सामान्य उत्सव, विवाह आदि के मङ्गल महोत्सव, ब्राह्मणों के यज्ञ, दीक्षा दिवस, प्राण प्रतिष्ठा, समय-शोधन और विशेष अभिलाषा-लालसा की सिद्धि के प्रयोग सदृश उत्तमोत्तम दिवसो, आयोजनो और उत्सवपूर्ण मङ्गलमय अवसरो पर मूर्त्तियाग अवश्य करना चाहिये । ऊपर प्रयुक्त सभी शब्द संस्कार, साधना और जीवन के व्यवहार क्षेत्र में प्रयुक्त होने वाले पारिभाषिक शब्द है । इनमे से तन्त्रालोक के आह्निकों में पहले भी कुछ की चर्चा हो चुकी है और आगे के आह्निकों में भी होगी । इन सभी पर अलग से विचार करने की आवश्यकता नही है । कुछ शब्द विशेष रूप से जानने के योग्य हैं । जैसे,

१. **पवित्र + आरोहण से पवित्रारोहण शब्द**—पवित्र के कई अर्थ होते हैं । मुख्य रूप से शुद्धि मन्त्रों द्वारा शुद्ध किया हुआ, अर्थ बहुत प्रचलित है । दूसरा प्रचलित अर्थ कुश निर्मित उस वस्तु से है, जो अनामिका में धारण की जाती है । उसके रहने पर ही संकल्प कर विभिन्न नित्य, नैमित्तिक और काम्यकर्मों में प्रवृत्त होते हैं । पवित्र का तीसरा मुख्य अर्थ नाग एवं यज्ञोपवीत होता है । यज्ञोपवीत संस्कार को इसीलिये पवित्र आरोपण या पवित्रारोहण कहते हैं । यहाँ प्रस्तुत सन्दर्भ में पवित्रारोहण उपनयन संस्कार एवं पवित्रक अर्थ में ही प्रयुक्त है । ज्ञान-विज्ञान के क्षेत्र में आरोहण का अधिकार यज्ञोपवीत धारण करने के बाद ही प्राप्त होता है । पवित्रक उपवीत के अतिरिक्त भी प्रयोज्य है ।

**दीक्षायां च प्रतिष्ठायां समयानां विशोधने ।**
**कामनार्थं च कर्तव्यो मूर्तियागः स पञ्चधा ।।७८।।**

उत्सव इति स्वगुरुजन्मदिनादौ॥७८॥

पञ्चधात्वमेव दर्शयति

**केवलो यामलो मिश्रश्चक्रयुग्वीरसङ्करः ।**
**केवलः केवलैरेव गुरुभिर्मिश्रितः पुनः ।।७९।।**

---

२. **प्राणप्रतिष्ठा**— प्रतिदिन सन्ध्योपासन में मन्त्रों और देवताओं के पूजन के लिये अवश्य करणीय है । विशेष रूप से मन्दिरों मे देवविग्रह के स्थापन, यज्ञ में प्रधान मूर्त्ति के प्रतिष्ठापन मे प्राणप्रतिष्ठा आवश्यक है । देव्यथर्वशीर्ष प्रयोग से प्राणों की प्रतिष्ठा भी की जाती है ।

३. **समय शोधन**— समयाचार के पालनीय नियमों में कहीं यदि कोई स्खलिति हो जाय, तो प्रायश्चित कर समय शोधन करते हैं । अन्य शब्दो पर भी इसी प्रकार विचार कर लेना चाहिये । यह मूर्त्तियाग पाँच प्रकार का होता है ॥७६-७८॥

मूर्त्तियाग पाँच प्रकार का होता है । श्लोक सं. ७८ में यह कहा गया है । इन प्रकारों का उल्लेख यहाँ कर रहे हैं—

१. **केवल मूर्त्तियाग**—केवल मूर्त्तियाग केवल गुरुदेव वर्ग द्वारा ही सम्पन्न होता है । गुरु की योजना में मिश्रभाव से शिष्य रहता है । गुरु की इच्छा के अनुसार अन्य गुरुस्तरीय संप्रदाय निष्ठ विद्वान् व्यक्ति इसमें भाग ले सकते हैं ।

२. **यामल मूर्त्तियाग**—साधकों, शिष्यो और अन्य इसी तरह के लोगों द्वारा यह याग किया जाता है । इसमें सपत्नीक भाग लिया जाता है । यह याग दो प्रकार का होता है । अ- अपनी परिणीता धर्मपत्नी के साथ और आ- अर्थ के विनिमय द्वारा खरीदी गयी या भाड़े पर ली गयी

**साधकाद्यैः सपत्नीकैर्यामलः स द्विधा पुनः।**
**पत्नीयोगात् क्रयानीतवेश्यासंयोगतोऽथवा ।।८०।।**

**चक्रिण्याद्याश्च वक्ष्यन्ते शक्तियोगाद्यथोचिताः ।**
**तत्संयोगाच्चक्रयुक्तो यागः सर्वफलप्रदः ।।८१।।**

**सर्वैस्तु सहितो यागो वीरसङ्कर उच्यते ।**

सपत्नीकैरिति अर्थात् गुर्वादिभिश्चतुर्भिरपि। पत्न्यो विवाहिताः। वक्ष्यन्ते इति

**'मातङ्गकृष्णसौनिककान्दुकचार्मिकविकोशिधातुविभेदाः ।**
**मात्स्यिकचाक्रिकसहितास्तेषां पत्न्यो नवात्र नवयागे ।।'**

इत्यादिना एकान्नत्रिंशाह्निके । चक्रयुक्त इति चक्रयुक् । सर्वैरिति एवमुक्तैः पुंस्त्रीरूपैः।।८१।।

---

वेश्या के साथ करने के कारण ही इसके ये भेद होते है । सपत्नीक का अर्थ शिष्य पत्नी के साथ, गुरुपत्नी भी गुरु के साथ रहती है । इस तरह इसमें १. शिष्य, २. शिष्यपत्नी, ३. गुरु और ४. गुरुपत्नी मिलकर चार व्यक्ति भाग लेते हैं । पत्नी शब्द हमेशा विवाहिता के अर्थ में ही प्रयुक्त होता है । रखैल अर्थ में नहीं ।

३. **मिश्र याग**—गुरु और गुरुपत्नी इन दोनों के साथ अन्य सपत्नीक गुरुजन मिल कर याग सम्पन्न करते हैं ।

४. **चक्रयाग**—सर्वफलप्रद यह याग नौ प्रकार का होता है । इस सम्बन्ध में आह्निक २९ ।६६ में कहा गया है कि,

''मातङ्ग, कृष्ण, सौनिक, कान्दुक, धार्मिक, विकोषी (ध्वजी) धातु विभेदक, मात्स्यिक, और चाक्रिक इन नौ श्रेणी के पुरुषों और उनकी

अत्रैव उपवेशने क्रमं दर्शयति

**मध्ये गुरुर्भवेत्तेषां गुरुवर्गस्तदावृत्तिः ।।८२।।**

**तिस्र आवृतयो बाह्ये समय्यन्ता यथाक्रमम् ।**
**पङ्क्तिक्रमेण वा सर्वे मध्ये तेषां गुरुः सदा ।।८३।।**

**तदा तद्गन्धधूपस्रक्समालम्भनवाससा ।**
**पूज्यं चक्रानुसारेण तत्तच्चक्रमिदं त्विति ।।८४।।**

तदावृतिरिति गुरुवर्गावरणमित्यर्थः। सदेति आवृतिक्रमे पङ्क्तिक्रमे वा। तत्तच्चक्रमिति गुरुसाधकादिरूपं पूज्यतया संमतम्।।८४।।

---

मातङ्गी, कृष्णा (कज्जली डोमिनि), ध्वजिनी, सौनिकी, चर्मकारिणी, धातुविभेदिनी (अस्थिदलनी), धीवरी और चक्रिणी स्त्रियाँ ये नौ सपत्नीक पुरुष नौ प्रकार के चक्रयाग में सम्मिलित होते हैं ।"

५. **वीर संङ्कर याग**—इस याग में वीर द्रव्यों से वीर साधक ही मूर्तियाग करते हैं । इसमें सभी समान रूप से सम्मिलित हो सकते हैं। स्त्री-पुरुष आदि में कोई भेद-दृष्टि, ऊँचनीच या स्पृश्यास्पृश्य आदि भाव इस याग में नहीं होते । इस तरह मूर्त्ति याग के पाँच प्रकार शास्त्र में वर्णित हैं ॥७९-८१॥

इस याग में उपवेशन का विशेष क्रम निर्धारित है । उसी क्रम का यहाँ वर्णन कर रहे हैं—

मध्य में दैशिक गुरुदेव विराजमान होते हैं । अन्य गुरुवर्ग तीन वृत्ताकार रूप में उनके चारों ओर निर्धारित स्थान पर बैठते हैं । ये वृत्त तीन गुरुपंक्ति क्रम से निर्मित होते हैं । पहले वृत्त में सामान्य गुरुवर्ग रहता है । दूसरे में साधक गुरुवर्ग रहता है और तीसरे वृत्त में समयी होते है । यह समय्यन्त क्रम माना जाता है । अथवा गुरुपंक्ति क्रम से चारों ओर गुरुसाधक समयी बैठते हैं और बीच में गुरुदेव विराजमान होते

तदेव उदाहरति

**एकारके यथा चक्रे एकवीरविधिं स्मरेत् ।**
**द्व्यरे यामलमन्यत्र त्रिकमेवं षडस्त्रके ।।८५।।**

**षड्योगिनीः सप्तकं च सप्तारेऽष्टाष्टके च वा ।**
**अन्यद्वा तादृशं तत्र चक्रे तादृक्स्वरूपिणि ।।८६।।**

---

है । इस तरह यहाँ दो क्रम मान्य हैं । १. आवृत्ति क्रम और २. पंक्तिक्रम । एक प्रकार का पूज्य गुरुवर्ग का यह उपवेशन क्रम चक्रवत् विराजमान होता है । इसे दूसरे शब्दों मे गुरुचक्र कहते हैं या पूज्य चक्र कहते हैं ।

इसमें उपविष्ट गुरुजनों को गन्ध अर्थात् सुगन्धित चन्दन या इत्र आदि से सम्मानित करना चाहिये । धूप जलाकर उससे उन्हें तृप्त करने के बाद उनको पुष्पहार से आदृत करना भी आवश्यक है । तत्पश्चात् समालम्भन का क्रम आता है । यज्ञीय पशुबलि क्रिया को भी समालम्भन कहते है किन्तु यहाँ समालम्भन का अर्थ ऐसा माङ्गलिक उबटन-द्रव्य है, जिसका उपलेप ललाट, वक्ष और भुजाओं पर किया जाता है । इसके बाद सभी गुरुजनों को वस्त्र से सम्मानित करते है । गुरुजनों की आवृत्ति और पूज्य चक्र की योग्यता के अनुसार उन्हें वस्त्र अर्पित करने का विधान है । इस प्रकार चक्रानुसार आचार्य, गुरु और साधक चक्र की पूजा होती है ।।८२-८४।।

उसे ही उदाहृत कर रहे हैं—

एकारक चक्र में एकवीर विधि का ही स्मरण (अनुसरण) करते हैं । दो अरों वाले चक्र में यामल विधि अपनायी जाती है । तीन अरों वाले चक्र में त्रिक विधि छः अरों वाले चक्र में छः योगिनियों की पूजा आवश्यक होती है । सप्तार चक्र में सप्तमातृकाओं का न्यास और पूजन करते हैं । अष्टार चक्र में अघोराष्टकों का न्यास पूजन विहित है । इसी तरह यदि अन्य चक्रों का पूजन करना हो, तो अरों के अनुसार उतनी ही संख्या में निर्धारित देववर्ग का न्यास और पूजन होना चाहिये ।।८५-८६।।

**ततः पात्रेऽलिसंपूर्णे पूर्वं चक्रं यजेत्सुधीः ।**
**आधारयुक्ते नाधाररहितं तर्पणं क्वचित् ।।८७।।**

**आधारेण विना भ्रंशो नच तुष्यन्ति रश्मयः ।**

अन्यत्रेति त्र्यरे। तादृशमिति तन्नियतसंख्याकमित्यर्थः। पूर्वमिति प्रथमं प्रधानं वा।।८५-८७।।

एतदेव उपपादयति

**प्रेतरूपं भवेत्पात्रं शाक्तामृतमथासवः ।।८८।।**

**भोक्त्री तत्र तु या शक्तिः स शम्भुः परमेश्वरः ।**
**अणुशक्तिशिवात्मेत्थं ध्यात्वा संमिलितं त्रयम् ।।८९।।**

---

इस क्रम में प्रधान चक्र का पूजन मदिरा (और मांस) से परिपूर्ण पात्र में करने का निर्देश शास्त्रकार कर रहे हैं । वह पात्र निर्धारित और मण्डल में निर्मित आधार पर स्थापित करना चाहिये । आधार के बिना उस पात्र से तर्पण नहीं किया जा सकता । बिना आधार के पूजन करने से देव विग्रह में देदीप्यमान रश्मियों सहित उस दिव्यशक्ति का तर्पण नहीं हो पाता । बिना आधार के ऐसा करने से भ्रंश का भय होता है और फल भी भ्रंश रूप ही होता है ।।८७।।

इसी का समर्थन और उपपादन कर रहे हैं—

पात्र प्रेत रूप होता है । उसमें भरा हुआ आसव शाक्त अमृत रूप होता है । इसका भोग लगाने वाली शक्ति कोई दूसरी नहीं, अपितु स्वयं परमेश्वर शम्भु ही होते हैं । इस अवसर पर १. अणुभाव (नरात्मक भाव) २. शक्ति (शाक्तभाव) और ३. शिव (शैवभाव) इन तीनों का सम्मिलित ध्यान करना चाहिये । शास्त्र यह प्रतिपादित करता है कि, नरशक्तिशिवात्मक ही यह सारा विश्वप्रसार है । पात्र अणु है । शक्ति का प्रतीक आसव और उपभोक्ता शिव का प्रतीक है । यह सङ्कोच का प्रतीक

**ततस्तु तर्पणं कार्यमावृतेरावृतेः क्रमात् ।**
**प्रतिसंचरयोगेन पुनरन्तः प्रवेशयेत् ।।९०।।**

**यावद्गुर्वन्तिकं तद्धि पूर्णं भ्रमणमुच्यते ।**

आवृतेरावृतेरिति आवरणचतुष्टयस्यापीत्यर्थः। क्रमादिति ननु अनन्तरोल्लङ्घनेनेत्यर्थः। प्रतिसंचरः प्रतीपं संचरणम्। तद्धि पूर्णं भ्रमणमिति सृष्टिसंहारक्रमोभयात्मक एकः संचार इत्यर्थः॥९०॥

तर्पणे च अत्र क्रममाह

**तत्रादौ देवतास्तर्प्यास्ततो वीरा इति क्रमः ।।९१।।**

---

विश्व है । इसमे शाक्त आसव भरा हुआ है और उसका उपभोग स्वयं सर्वेश्वर शिव ही कर रहे है । यह महाभाव साधक में सदा स्पन्दित रहता है और रहना भी चाहिये ॥८८-८९॥

इसके बाद आवृत्ति-आवृत्ति के क्रम से तर्पण करना चाहिये । आवृत्ति का वर्णन पहले किया जा चुका है । तर्पण के अन्त मे प्रतिसंचर योग के अनुसार जिस क्रम से आवृत्ति के अन्त तक पहुँचा गया था, उसी क्रम से अन्तः प्रवेशन भी होना चाहिये । इस प्रवेशन क्रम से गुरुदेव तक पहुँच कर यह भ्रमण पूर्ण होता है । गुरुदेव के अतिरिक्त चारों आवृत्तियो में जिस क्रम से जाकर अन्तिम आवृत्ति तक पहुँचते है, यह सृष्टि क्रम का संचर माना जाता है । पुनः उसी क्रम से प्रत्यावर्त्तन करना अनिवार्यतः आवश्यक है । किसी आवृत्ति का उल्लङ्घन नही होना चाहिये । अन्त मे पाँचवी आवृत्ति से उसी क्रम से लौट कर गुरुदेव तक जाने का क्रम संहार क्रम कहलाता है । दैशिक से अन्तिम पंक्ति तक जाने और वहाँ से गुरुदेव तक आने में एक संचार पूरा होता है ॥९०॥

तर्पण में भी क्रम अपनाया जाता है । अक्रम तर्पण का विधान नहीं है । वही कह रहे हैं—

**वीरश्च वीरशक्तिश्चेत्येवमस्मद्गुरुक्रमः ।**
**ततोऽवदंशान्विविधान् मांसमत्स्यादिसंयुतान् ।।९२।।**

**अग्रे तत्र प्रविकिरेत् तृप्त्यन्तं साधकोत्तमः ।**
**पात्राभावे पुनर्भद्रं वेल्लिताशुक्तिमेव च ।।९३।।**

**पात्रे कुर्वीत मतिमानिति सिद्धामते क्रमः ।**

तदेव दर्शयति

**दक्षहस्तेन भद्रं स्याद्वेल्लिता शुक्तिरुच्यते ।।९४।।**

---

सर्वप्रथम देवतर्पण आवश्यक होता है । उसके बाद वीरों का तर्पण करते हैं । त्रिक पद्धति में यही क्रम अपनाया जाता है । वीरतर्पण और वीर शक्तितर्पण तर्पण के आवश्यक अङ्ग माने जाते हैं । तर्पण के बाद 'अवदंश' का क्रम आता है । मसालेदार, चरपरे और चटपटे भोजन को अवदंश कहते हैं । यह अत्यन्त स्वादिष्ट, रसीला और प्यासवर्द्धक होता है । इसमें विभिन्न प्रकार के अनुभूत माधुर्य युक्त मांस और मछलियों के व्यंजन परिगृहीत हैं । यह सबके आगे प्रविकीर्ण करना चाहिये । परोसने का यह एक रूप है । सामने भोजनद्रव्य रख दिया, जो जितना चाहिये, भोजन करे । इसे प्रविकीर्णन कहते हैं । पर्यवेषण परोसने वाले व्यक्तियों द्वारा सम्पन्न होता है । साधक श्रेष्ठ इस बात का ध्यान रखे कि, सभी लोग पूर्ण तृप्ति का अनुभव कर लें, कोई अतृप्त न रह जाय ॥९१-९३॥

यदि पात्र का अभाव हो, तो उस समय बुद्धिमान् वेल्लिताशुक्ति का प्रयोग करे । वेलिताशुक्ति दोनों हाथों से बनी एक ऐसी मुद्रा है, जिससें एकपात्र का रूप तैयार हो जाता है । इसके लिये बायें हाथ की हथेली पर चारों अंगुलियों की जड़ में दाहिने हाथ की कनिष्ठा को रखना चाहिये । दाहिने हाथ की शेष तीन अनामिका, मध्यमा और तर्जनी पर बाँये हाथ की चारों अंगुलियों को एकदम सटाकर रख देने के बाद बायें हाथ के

**दक्षहस्तस्य कुर्वीत वामोपरि कनीयसीम् ।**
**तर्जन्यङ्गुष्ठयोगेन दक्षाधो वामकाङ्गुलीः ।।९५।।**

**निःसन्धिबन्धौ द्वावित्थं वेल्लिता शुक्तिरुच्यते ।**
**ये तत्र पानकाले तु विन्दवो यान्ति मेदिनीम् ।।९६।।**

**तैस्तुष्यन्ति हि वेतालगुह्यकाद्या गभस्तयः ।**
**धारया भैरवस्तुष्येत् करपानं परं ततः ।।९७।।**

**प्रवेशोऽत्र न दातव्यः पूर्वमेव हि कस्यचित् ।**
**प्रमादात्तु प्रविष्टस्य विचारं नैव चर्चयेत् ।।९८।।**

---

अंगूठे को दाहिनी तर्जनी से और दाहिने हाथ के अंगूठे को बॉयी तर्जनी पर रख कर दोनो मणिबन्ध मिला कर सटा लिया जाता है । इस तरह वेल्लिता शुक्ति अंजलि बन्ध तैयार होता है । इसमें तनिक भी छिद्र नही रहता । अंगुलियाँ सटी रहती है । इससे पानी पीने में बड़ी सुविधा होती है । निःसन्धि अंजलिबन्ध का यह प्रकार ही वेल्लिता शुक्ति कहा जाता है । यह संज्ञा शब्द है । प्रयोग सिद्धामत के अनुसार है । इसके उद्धरण का अर्थ ही यहाँ लिखा गया है ।।९४-९५।।

वेल्लिता शुक्ति के प्रयोग के समय जल या आसव द्रव्य पान करते हैं । इससे एक प्राकृतिक तृप्ति मिलती है । अंगुलियों की शिथिलता वश यदि पीते समय कुछ बून्दें भूमि पर गिर जाती है, तो उनसे भी लाभ ही होता है । यदि पीते समय मेदिनी पर वे बूँदे गिरती हैं, उनसे वेताल और गुह्य योनि के रश्मि रूप आत्माओं का तर्पण हो जाता है । वे इस बिन्दुपात के संस्पर्श मात्र से सन्तुष्ट हो जाते हैं । एक तरह का यह उनका किरणद्वारक पान होता है । उसमें बने छिद्र सी यदि पतली धार से नीचे गिरती है, तो उससे भैरव सन्तुष्ट हो जाते हैं । इसलिये करपान रूपी यह वेल्लिताशुक्ति प्रयोग बड़ा महत्त्वपूर्ण माना जाता है ।।९६-९७।।

**एवं कृत्वा क्रमाद्यागमन्ते दक्षिणया युतम् ।**
**समालम्भनताम्बूलवस्त्राद्यं वितरेद्बुधः ।।९९।।**

**रूपकार्धात् परं हीनां न दद्याद्दक्षिणां सुधीः ।**
**समयिभ्यः क्रमादि्द्वद्विगुणा गुर्वन्तकं भवेत् ।।१००।।**

---

पहले से ही यह ध्यान रखना चाहिये कि, इस परिवेश में किसी अपरिचित, अनधिकृत एवं देखने मात्र की इच्छा से अश्रद्धा पूर्वक इतर-सम्प्रदायवादी यहाँ न आ सके । ऐसे लोगों को जानबूझ कर वहां नही आने देना चाहिये । इसके लिये सावधान रहना चाहिये । जिज्ञासु पूछता है कि, सावधानी में प्रमादवश यदि कोई उस परिवेश मे प्रवेश कर ही जाय तो क्या करना चाहिये? शास्त्रकार कह रहे है कि, ऐसी दशा मे उसका अपमान कर बहिष्कार नहीं करना चाहिये, वरन् उसका विचार न कर उसे चर्चा का विषय नहीं बनाना चाहिये । उसे उचित स्थान देकर आदर पूर्वक बिठा देना ही उचित होता है ॥९८॥

इस प्रकार क्रम पूर्वक याग प्रक्रिया सम्पन्न करनी चाहिये । पूरी प्रक्रिया की पूर्त्ति कर सुबुद्ध शिष्य याग के अन्तिम विधान को भी सम्पन्न करें । यज्ञ के अन्त मे दक्षिणा अत्यन्त आवश्यक कर्तव्य मानी जाती है । शिष्य पुष्कल दक्षिणा से आचार्य को सन्तुष्ट करे । आचार्य की असन्तुष्टि से याग की सफलता पर सन्देह होने लगता है । आचार्य की सन्तुष्टि के बाद शिष्य अपने प्रियजनों से गले से गले लगकर आलिङ्गन कर स्नेह प्रदर्शित करे । कुछ लोक समालम्भन का बलि अर्थ भी करते हैं । उनके अनुसार कुष्मांड बलि अर्पित करने के बाद ही यज्ञ पूर्ति होती है । इस बलि प्रक्रिया के अनन्तर सबको ताम्बूल अर्पित करे । योग्य और अधिकृत व्यक्तियों को वस्त्र आदि देकर उन्हें भी अपनी ओर आकृष्ट करे । इससे लोगो को प्रियता प्राप्त होती है और यज्ञ पूर्ण हो जाता है ॥९९॥

**एष स्यान्मूर्तियागस्तु सर्वयागप्रधानकः ।**
**काम्ये तु संविधौ सप्तकृत्वः कार्यस्तथाविधः ।।१०१।।**

दक्षहस्तेनेति अर्थात् निविडोन्नतसंकुचिताङ्गुलीकेन। तर्जन्यङ्गुष्ठयोगेनेति अर्थात् वामकरसंबन्धिना, तेन वामोपरिस्थितां दक्षकनीयसीं तत्तर्जन्यङ्गुष्ठाभ्यामेव बद्धां कृत्वा अयं संनिवेशः स्यात्। तदुक्तम्

**'अथ पात्र विधिर्नास्ति ततः कुर्यादमुं विधिम् ।**
**भद्रं वेल्लितशुक्तिर्वा पानं वै तत्र शस्यते ।।**

**दक्षिणेन भवेद्भद्रं हस्तेन परमेश्वरि ।**
**द्वाभ्यां चैव तु कर्तव्या वेल्लिशुक्तिर्महाफला।।**

---

पूर्ण रजत (दीनार) मुद्रा के अर्द्धभाग मूल्य से कम दक्षिणा नहीं होनी चाहिये । गह नियम एक सहस्त्र वर्ष पहले का है । तब से आज की अर्थ व्यवस्था के अनुसार पदार्थों की शतगुणित मूल्य वृद्धि हुई है। तदनुसार दक्षिणा की यह बन्दिश भी समाप्त है। उदार और उदात्त विचारों वाले यज्ञकर्त्ता दक्षिणा देने में कृपणता नही करते । बुद्धिमान् पुरुष अपनी क्षमता और आचार्य के समय का ध्यान रखकर इसमें पुष्कलता को स्वीकार करते हैं। समयाचार में संलग्न साधकों मे भी स्तरीयता का ध्यान रखना आवश्यक है । उसी क्रम के अनुसार दक्षिणा द्रव्य दूना करते जाना चाहिये। समयी से लेकर दीक्षागुरु पर्यन्त दक्षिणा द्विगुणित होते होते गुरुदेव तक आते आते यह पुष्कल राशि का रूप ले लेती है । इससे गुरुदेव भी सन्तुष्ट हो जाते हैं और यज्ञ भी सफल हो जाता है ।।१००।।

यह मूर्त्ति याग है । इसका स्वतन्त्र विधान है । यह सभी यज्ञों में प्रधान-यज्ञ माना जाता है। इसकी श्रेष्ठता सभी स्वीकार करते हैं। नैमित्तिक की अपेक्षा काम्ययाग में विशेषतया यह ध्यान रखना चाहिये कि, इसका स्तर क्या है? नियमतः इसमें प्रत्येक कार्यक्रम नैमित्तिक की अपेक्षा सातगुना अधिक होना चाहिये । जैसे नैमित्तिकयाग में किसी निमित्त १००० मन्त्र जप किया जाता हो, तो काम्य याग में ७ हजार जप

दक्षिणे या कनिष्ठा तां कृत्वा वामस्य चोपरि ।
हस्तस्य तु वरारोहे तर्जन्यङ्गुष्ठयोगतः ।।

कृत्वा वामस्य चाङ्गुल्यो दक्षिणाधो व्यवस्थिताः ।
निःसन्धि वेल्लिशुक्तिं तु कृत्वा पानं प्रसिद्ध्यति ।।''

इति। अत्रेति चक्रयागे। रूपकं दीनारः ।।१०१।।

सप्तकृत्वः करणे प्रयोजनमाह

**जानन्ति प्रथमं गेहं ततस्तस्य समर्थताम् ।**
**बलाबलं ततः पश्चाद्विस्मयन्तेऽत्र मातरः ।।१०२।।**

---

आवश्यक माना जाता है । विधि में कोई अन्तर नही होता, केवल संख्या में अर्थात् कार्यकलाप के क्रम में यह बढ़त होनी चाहिये ।

जहाँ तक श्लोक ९४-९७ मे पात्र सम्बन्धी वर्णन का प्रसङ्ग है, उसका निहितार्थ पात्र के अभाव मे हस्तपात्र निर्माण से सम्बन्धित है । यह प्रकार का निर्वाह क्रम है । हस्तपात्र को सीपी का तरह घुमावदार आकृति होने के कारण इसका नाम भी घुमाव वाले अर्थ में वेल्लिता के साथ शुक्ति का योग कर वेल्लिताशुक्ति संज्ञा निर्मित की गयी है । सिद्धाक्रम शास्त्र में इसका उल्लेख है । उसका उद्धरण यहाँ दिया गया है । श्लोकों के भाष्य मे इसका अर्थ आ गया है । यह निःसन्धि प्रयोग पानपात्र का सुन्दर काम करता है ।।१०१।।

श्लोक १०१ में काम्यक्रम में सातगुनी विधि का विधान उल्लिखित है । इसका उद्देश्य क्या है? इस विषय पर विचार व्यक्त कर रहे हैं—

श्लोक ९१ में देवताओं को तृप्त करने की बात आयी हुई है । मूर्त्तियाग में ये सभी मूर्त्यष्टक रूप देवता पूजित होते हैं । इस पूजा में ही इनके विग्रहों का पूजन सात बार करना चाहिये । नैमित्तिक और काम्य

**ततोऽपि संनिधीयन्ते प्रीयन्ते वरदास्ततः ।**
**देवीनामथ नाथस्य परिवारयुजोऽप्यलम् ॥१०३॥**

**वल्लभो मूर्तियागोऽयमतः कार्यो विपश्चिता ।**
**रात्रौ गुप्ते गृहे वीराः शक्तयोऽन्योन्यमप्यलम् ॥१०४॥**

---

में १ : ७ का अनुपात होता है । इसके कारण का विश्लेषण करते हुए शास्त्रकार ने यह स्पष्ट किया है कि, मूर्त्ति के रूप में जिन शक्तियों की गणना की गयी है, वे सजगभाव से आराधक पर दृष्टि रखते हैं । वे सर्वप्रथम उसके गृह की जानकारी ले लेते हैं । आराधक के घर का पूरा चित्र उनके सामने चलचित्र की तरह झलक जाता है । इसके बाद वे उसके आर्थिक और आराधना में उपलब्ध सामर्थ्य का और उनके बलाबल का आकलन कर लेते हैं । कहीं भी यदि मन में खोट हो या अश्रद्धा या बनावटी आस्था हो, तो उन्हें यह आश्चर्य होता है कि, ऐसे लोग भी इस क्षेत्र में प्रवेश कर जाते हैं । यह चौथी अवस्था मानी जाती है । पाँचवीं आराधना में ये मूर्त्तियाँ आराधक के घर में प्रवेश कर जाती हैं । उनका सान्निध्य प्राप्त हो जाता है । तत्पश्चात् उनकी प्रीति प्राप्त हो जाती है । यह सिद्ध योगीश्वरी मत की मान्यता है ।

आचार्य जयरथ ने वहाँ का उद्धरण भी दिया है । उसमें स्पष्ट किया गया है कि, प्रथम मूर्त्तियाग साधक के वेश्म की जानकारी वे शक्तियाँ कर लेती है । द्वितीय में सामर्थ्य, तृतीय में बलाबल का ज्ञान उन्हे हो जाता है । चतुर्थ में विस्मय, पंचम मे गृह-प्रवेश, छठें में प्रीति और सातवे मूर्तियाग मे उन शक्तियो का वरदान उपलब्ध हो जाता है । इसीलिये शास्त्रकार कारिका १०१ मे यह स्पष्ट निर्देश देते हैं कि, काम्य में मूर्त्तियाग सात बार अवश्य करना चाहिये । देवियाँ, उनके स्वामी और पार्षद मूर्त्तियाग से अत्यन्त प्रसन्न होते हैं और आराधक को वरदान से अनुगृहीत करते हैं । इसलिये सात बार इसे सम्पन्न करने से ही वरदान द्वारा इष्ट की सिद्धि हो जाती है ॥१०२-१०३॥

**असंकेतयुजो योज्या देवताशब्दकीर्तनात् ।**
**अलाभे मूर्तिचक्रस्य कुमारीरेव पूजयेत् ।।१०५।।**

**काम्यार्थे तु न तां व्यङ्गां स्तनपुष्पवतीं तथा ।**
**प्रतिपच्छ्रुतिसंज्ञे च चतुर्थी चोत्तरात्रये ।।१०६।।**

---

शास्त्रकार कहते हैं कि, यह मूर्तियाग बहुत ही उत्तम और देवों का प्रिय कर्म है । विद्वान् आराधक को इसे अवश्य करना चाहिये । श्लोक ९१ में पूजा के क्रमो का उल्लेख है । वहाँ कहा गया है कि, सर्वप्रथम देवता ही तर्पण करने योग्य हैं । इसके बाद ही वीरों का तर्पण होना चाहिये । इन प्रयोगों में न तो किसी देवता का नाम है और न ही किसी वीर का । देवता सामान्य प्रयोग है । इसी शब्द का कथन है । कोई विशेष संकेत नही है । अतः इस प्रयोग को असंकेत युक्त माना जा सकता है । इसलिये रात्रि के समय गुप्त गृहखण्ड में जब आराधक इस क्रिया में संलग्न होना चाहे, तो चूँकि देवता लौकिक शब्द व्यवहार से शून्य होते हैं, उनकी पूजा करते समय वीर और शक्ति दोनों का पारस्परिक व्यावहारिक योजन करना ही श्रेयस्कर होता है, यह शास्त्र का निर्देश है ।।

यदि मूर्त्तियाग न किया जा सके, तो उसके अभाव में कुमारियों की ही पूजा करनी चाहिये । काम्य कर्म के लिये ऐसी कुमारी का चयन होना चाहिये जिसका अंगभंग न हो, कानी-कूबड़ी, आदि वह न हो । वह कुमारी- कन्या जिसके स्तनों का अङ्कुर निकल कर खिलने की ओर अग्रसर हो, उसे भी इस याग में गृहीत नहीं करना चाहिये । ऐसा करने से प्रक्रिया में दोष उत्पन्न होता है । अतः कुमारी पूजा में सुन्दर कुमारी कन्यायें ही गृहीत होनी चाहिये ॥१०४-१०५॥

मूर्त्तियाग के लिये योग और पर्व का भी पता लगा कर इसमें प्रवृत्त होना चाहिये । समय का बड़ा मूल्य होता है । चाहे रात में ये योग पड़े या दिन में, वही पर्व का समय होता है । उसी में मूर्त्तियाग करना श्रेयस्कर है । यही कह रहे हैं—

**हस्ते च पञ्चमी षष्ठी पूर्वास्वथ पुनर्वसौ ।**
**सप्तमी तत्परा पित्र्ये रोहिण्यां नवमी तथा ।।१०७।।**

**मूले तु द्वादशी ब्राह्मे भूताश्विन्यां च पूर्णिमा ।**
**धनिष्ठायाममावस्या सोऽयमेकादशात्मकः ।।१०८।।**

---

१. **प्रथम योग पर्व**— तिथि प्रतिपदा हो और श्रुति संज्ञक अर्थात् श्रवण नक्षत्र का योग हो, तो वह रात का समय हो या दिन का, पर्व की तरह उत्तम होता है । यहाँ प्रतिपद् शब्द में पक्ष नहीं कहा गया है । अत: प्रतिपदा चाहे कृष्ण पक्ष की हो या शुक्ल पक्ष की, दोनों गृहीत हैं । उनमें श्रवण नक्षत्र का संयोग आवश्यक माना जाता है ।

२. **द्वितीय योग पर्व**— तिथि चतुर्थी हो । इसमें उत्तरा फाल्गुनी, उत्तराषाढ़ा या उत्तराभाद्रपद तीनों में से कोई एक नक्षत्र हो । चतुर्थी भी चाहे कृष्ण पक्ष की या शुक्ल पक्ष की हो अर्थात् चतुर्थी और उत्तरा का योग हो, तो यह योगपर्व भी उत्तम कोटि का माना जाता है ।।१०६।।

३. **तृतीय योग पर्व**— हस्त नक्षत्र का भोग हो और तिथि पंचमी हो, तो उत्तम योग माना जाता है ।

४. **चतुर्थ**—षष्ठी तिथि में पूर्वाफाल्गुनी, पूर्वाषाढ़ा और पूर्वाभाद्रपद नक्षत्रों में से कोई एक हो, तो यह भी उत्तम योग होता है ।

५. **पंचम**—पुनर्वसु नक्षत्र में सप्तमी का योग हो, तो अत्यन्त उत्तम कोटि का योग माना जाता है ।

६. **षष्ठ योग पर्व**—उस समय का माना जाता है, जब अष्टमी तिथि में मघा नक्षत्र का योग हो ।

७. **सप्तम योग पर्व**—रोहिणी में नवमी तिथि के योग से ही सम्पन्न होता है ।

**अर्कादित्रयशुक्रान्यतमयुक्तोऽप्यहर्गणः ।**
**योगपर्वेति विख्यातो रात्रौ वा दिन एव वा ।।१०९।।**

**योगपर्वणि कर्तव्यो मूर्तियागस्तु सर्वथा ।**
**यः सर्वान्योगपर्वाख्यान् वामरान् पूजयेत्सुधीः ।।११०।।**

---

८. **अष्टम योग पर्व**—[illegible] नक्षत्र [illegible] द्वादशी तिथि के योग में होना है।

९. **नवम योग पर्व**—तिष्य (पुष्य) को ब्राह्मण नक्षत्र मानते हैं। ब्राह्मण बृहस्पति होता है। यह पुष्य का देवता है अतः गुरु देवता वाला नक्षत्र भी ब्राह्मण संज्ञा से विभूषित कर दिया गया है। आय में, केन्द्र में, अष्टम स्थान में और धन स्थान में भूमि पुत्र मंगल से और जन्मतनु, सहज और सुत स्थान में अर्थात् स्वात्मीय इन स्थानों में बृहस्पति के योग में उत्तम पर्व योग माना जाता है। इस उक्ति के अनुसार ब्राह्मण शब्द तिष्य (पुष्य) नक्षत्र अर्थ में प्रयुक्त माना जाता है।

१०. **दशम योग पर्व**— अश्विनी नक्षत्र हो और पूर्णिमा तिथि हो, तो यह नक्षत्र तिथि को योग पर्व सदृश पवित्र माना जाता है।

११. **एकादश योग पर्व**—धनिष्ठा नक्षत्र और अमावस्या के योग से भी उत्तमपर्व बनता है। ये सभी ११ योगपर्व बड़े ही महत्त्वपूर्ण माने जाते हैं। इनमें सूर्य, सोम, भौम, बुध और शुक्र दिनों में से कोई एक दिन होना चाहिये।

इस सम्बन्ध में सिद्ध योगीश्वरों मत का उद्धरण भी प्रस्तुत किया गया है। उसके अनुसार भी " १. नवमी-रोहिणी, २. पुष्य चतुर्दशी, ३. हस्त-पञ्चमी, ४. मूल-द्वादशी, ५. श्रवण-प्रतिपदा, ६. चतुर्थी और तीनों उत्तरा, ७. षष्ठी और तीन पूर्वाओं में से कोई एक, ८. मघा और अष्टमी, ९. अश्विनी और पूर्णिमा, १०. सप्तमी तिथि और पुनर्वसु नक्षत्र और ११. अमावस्या को धनिष्ठा हो तो ये ग्यारह उत्तम योग पर्व माने जाते हैं। इसके साथ ही सोम, शुक्र, सूर्य, बुध और मंगल ये दिन पड़ें अर्थात् उक्त ग्यारह योगों में इन ५ दिनों में से कोई दिन पड़े, तो

**मूर्तियागेन सोऽपि स्यात् समयी मण्डलं विना ।**
**इत्येष मूर्तियागः श्रीसिद्धयोगीश्वरीमते ।।१११।।**

समर्थनामिति यागादौ। बलाबलमिति वीरकर्मसु सामर्थ्यमसामर्थ्य च

---

उसे उत्तम माना जाता है । इस उद्धरण से शास्त्रकार के कथन का प्रतिपादन हो जाता है । इसमे दिन और रात कभी भी यह योग हो, वह समय उत्तम पर्व होता है ॥१०७-१०९॥

ये योग पर्व अत्यन्त महत्वपूर्ण होते हैं । इनमे दिनो की सूर्य रश्मियो का नक्षत्रो की रश्मियो से योग होता है । रश्मिसंघट्ट से विचित्र और चामत्कारिक वैद्युतिक ऊर्जा का उल्लास होता है और ऊर्जस्वल शक्तिमत्ता स्फूर्जित हो उठती है । इसी परिवेश में मूर्तियाग की प्रक्रिया अपनाने का अनुरोध शास्त्रकार कर रहे है । कर्त्तव्य शब्द का प्रयोग इनकी अवश्य करणीयता पर बल दे रहा है और साथ ही सर्वथा शब्द उसकी बलवत्ता पर वज्रलेप सा करता प्रतीत हो रहा है ।

वही व्यक्ति बुद्धिमन्तो मे श्रेष्ठ है, जो सभी योगपर्व नामक दिनो को व्यर्थ नही जाने देता । क्रमिक रूप से वह सभी योग पर्वो की महत्ता का आकलन करते हुए मूर्त्तियाग द्वारा आराध्य की आराधना मे संलग्न रहता है । वह स्वात्म चिदग्नि को शाक्तरश्मियों के प्रकाश-पथ से आगे बढ़ाते हुए शांभव महाप्रकाश के परम प्राप्तव्य में समाहित कर देता है । यही उसकी पूजा होती है । योग पर्व इसके पवित्र माध्यम माने जाते हैं । इनमे की हुई पूजा दिव्यातिदिव्य हो जाती है । शिवैक्य की संभूति से वह भव्य हो जाता है । शास्त्रकार कहते है कि, इस पूजा मे मण्डल के बिना भी लक्ष्य पूरा हो जाता है और पूजक स्वयं समयी बन जाता है । श्री सिद्धयोगीश्वरी मत के अनुसार यह मूर्त्तियाग महत्त्वपूर्ण याग है और विशेष रूप से योग पर्वो पर सम्पन्न किया जाता है, यह शास्त्रकार का भी मत है ।

विस्मयन्ते इति एवंविधा अपि मर्त्या भवन्तीत्याश्चर्य मन्वते इत्यर्थः। मातर इति सर्वसंबन्धः। तदुक्तं

**'प्रथमे मूर्तियागे तु वेश्म जानन्ति साधके ।**
**द्वितीये तस्य सामर्थ्यं तृतीये तु बलाबलम् ।।**

**चतुर्थे विस्मयं यान्ति देवि ता मातरः स्वयम् ।**
**पञ्चमे तस्य गत्वा तु विशन्ति गृहमध्यतः ।।**

**षष्ठे तु प्रीतिमायान्ति सप्तमे तु वरप्रदाः ।**
**वाञ्छितं तस्य दास्यन्ति आयुरारोग्यसंपदः ।।** इति

---

श्लोक १०२ मे समर्थतः शब्द योग सामर्थ्य के विशेष अर्थ को व्यक्त करता है। काम्य कर्म की पूर्त्ति के उद्देश्य से उसे सात बार करने की योग्यता का ज्ञान वरप्रदा देवियो को हो जाता है। यही बात इस श्लोक के बलाबल शब्द से भी व्यक्त होती है। बल सामर्थ्य का वाचक शब्द है और अबल शब्द असामर्थ्य का ज्ञापन करता है। बलाबल और सामर्थ्य समान वाचक शब्द हैं। इनके पुनरुक्तवत् प्रयोग से अर्थ स्पष्ट नहीं होता। आचार्य जयरथ बलाबल शब्द के प्रयोग की स्पष्टत्ता के लिये वीरकर्म की बलवत्ता है या नहीं— यह लिखकर इसे स्पष्ट करते हैं। इस श्लोक में एक विशिष्ट शब्द का प्रयोग है। विस्मयन्ते क्रिया स्वयं में एक विस्मय हैं। देवियाँ प्रायः सर्वज्ञ होती हैं। उन्हें कई बार क्रिया करने पर ज्ञान होता है और वे इस बात को जानकर अचरज में पड़ जाती हैं कि अरे ! इस प्रकार के भी मनुष्य होते हैं। यह जानकारी सभी मातृशक्तियों को होती है।

सिद्ध योगीश्वरी तन्त्र का उद्धरण देकर आचार्य जयरथ शास्त्रकार की बातों का ही समर्थन कर रहे हैं। वहाँ कहा गया है कि,

"साधक के वेश्म की जानकारी प्रथम मूर्त्तियाग में हो जाती है। द्वितीय बार में मूर्त्तियाग क्रिया को पूरी करने की शक्ति इस साधक में है या नहीं, यह जानकारी उन्हें हो जाती है। तृतीय दिन के याग में यह स्पष्ट हो जाता है कि, साधक वीरभाव से वीरकर्म का सम्पादन कर सकता है या नहीं? वीरकर्म पूर्त्ति की बलवत्ता या दुर्बलता का ज्ञान उन्हें हो जाता है।

देवताशब्दकीर्तनादसंकेतयुजः कस्माच्चिदभीधानात् लौकिकशब्द-व्यवहारशून्या इत्यर्थः, अत एवोक्तं गुप्त इति। श्रुतिसंज्ञ इति श्रवणे। उत्तरात्रये इति तदेकतमयुक्ते इत्यर्थः। एवं पूर्वास्वपि ज्ञेयम्। तत्परेत्यष्टमी, पित्र्य इति मघासु। ब्राह्म इति

**'केन्द्रायाष्टधनेषु भूमितनयात्स्वात्मत्रिषु ब्राह्मणः।'**

इति ब्राह्मणशब्देन जीवस्याभिधानात् तद्दैवते तिष्ये इत्यर्थः। भूतेति चतुर्दशी। अर्कादित्रयेति अर्कश्च तदादि च त्रयं चन्द्रभौमबुधलक्षणमित्यर्थः।

---

चौथे दिन साधक की वास्तविकता का पता चलता है कि अरे ! यह यजमान तो केवल प्रदर्शन की विडम्बना से ही ग्रस्त है । शक्तियों से भी खिलवाड़ करने का साहस ऐसे लोगों में होता है । भीतर कुछ और बाहर कुछ ! उन्हें अपने आप पर भी विस्मय होता है कि, यही तथ्य हम पहले ही दिन क्यों नहीं समझ पाये? यदि साधक शुद्ध भाव से कर्म प्रवृत्त है, तो पाँचवें दिन देवियों का मण्डप के मध्य में प्रवेश होता है । यह उनकी प्रसन्नता का प्रतीक है । तब उस वेश्म की दिव्यता का भान होने लगता है । छठें दिन की श्रद्धा और आस्था को देख कर वे अत्यन्त प्रसन्न हो उठती हैं । सातवें दिन वे वात्सल्य से भर उठती हैं उनका वरद हस्त उठ जाता है । यजमान की इष्ट सिद्धि का वे वरदान देकर उसे अनुगृहीत कर देती हैं, उसके आयुष्य की वृद्धि का वरदान देने के साथ ही उसके आरोग्य का आशीर्वाद वे देती हैं । बिना आरोग्य के आयुष्य का कोई अर्थ नहीं, यह माता जानती हैं । आयु भी हो, आरोग्य भी हो और यदि सम्पत्ति का, अर्थ और ऐश्वर्य का अभाव हो तो भी पुरुष सुखी नहीं हो सकता । यह सोचकर मातायें सम्पदा-समृद्धि का भी वर देकर उसके सौभाग्य का संवर्धन कर देती हैं । इससे यह सिद्ध होता है कि, श्रद्धा और आस्थापूर्वक याग सम्पन्न करने से इन मातृशक्तियों के वात्सल्य की सुधा का पान किया जा सकता है ।''

एवमेतद्ग्रहपञ्चकादेकतमेन युक्तो यथोक्ततिथिनक्षत्रोपलक्षितोऽहर्गणो योगपर्वेति विख्यातस्तन्नामेत्यर्थः। यदुक्तं

**'नवमी रोहिणीयोगे पुष्ये चैव चतुर्दशी।**
**हस्ते च पञ्चमी ज्ञेया मूले तु द्वादशी भवेत्।।**

**श्रवणे प्रतिपत्सिद्धा चतुर्थी चोत्तरात्रये।**
**पूर्वासु सिद्धिदा षष्ठी मघासु पुनरष्टमी।।**

---

श्लोक ९१ मे देवता शब्द का प्रयोग है । किसी देवता का नामोल्लेख किये बिना सामान्यतया यह कथन किसी विशिष्ट देवता का संकेत नही दे रहा है । इसी तथ्य का कथन श्लोक १०८ मे किया गया है । यहाँ स्पष्ट निर्देश है कि देवता शब्द के सामान्य प्रयोग के कारण इस पूजा में सामान्य देवताओ को उद्देश्य कर ही मन्त्र में सर्वेभ्यो देवेभ्यो नमः सदृश प्रयोग द्वारा ही देवपूजा सम्पन्न करनी चाहिये । चूँकि देवता लौकिक शब्दव्यवहार शून्य होते है । अतः गुप्त गृह मे या रात्रि में सामान्य प्रयोग से अपने कर्तव्य की पूर्ति कर लेनी चाहिये । यहाँ यह पूछा जा सकता है कि देवता लौकिक व्यवहार शून्य है, ऐसा क्यो कहा गया है? इसका तात्पर्य सरल है । जैसे हम लोक व्यवहार मे सूर्य, चन्द्र, मंगल, बुध आदि का प्रयोग ग्रहो के लिये करते है, यह भौतिक शब्द संकेत इस भाषा के जानकार तो ग्रहण कर सकते है किन्तु सूर्य को सूर्य लोक में क्या कहते है? यह किसको पता है । देव मण्डल मे विभिन्न देवो के क्या नाम है? यह हमको पता नही । हम तो अपने शब्दो से उनको इस रूप मे पहचानते है । इसीलिये देवता शब्द के सामान्य प्रयोग पर बल दिया गया है । इसे थोड़ी और गहराई से सोचें तो यह स्पष्ट हो जायेगा कि, संज्ञायें हमारी है, हमारी भाषा की है । हमारे लिये ही उपयोगी है । संज्ञापित के लिये उपयोगी नही । हम लोगो के नाम भी झूठ है । माता-पिता-परिवार समाज द्वारा रखे गये है । इस पाँच भौतिक शरीर का नाम मात्र व्यवहार के लिये है । वास्तविक नही ।

अश्विन्यां पूर्णिमां ज्ञेया वसुना सप्तमी स्मृता ।
धनिष्ठायाममावास्या ज्ञात्वा चैवं वरानने ।।

सोमे शुक्रे तथादित्ये बुधे चैवाथ लोहिते ।
कर्त्तव्यं वारगणनम्.................. ।।' इति।।१११।।

एवं चक्रार्चनमभिधाय पवित्रकविधिमभिधातुमाह

**अथोच्यते शिवेनोक्तः पवित्रकविधिः स्फुटः ।**
**श्रीरत्नमालात्रिशिरःशास्त्रयोः सूचितः पुनः ।।११२।।**

---

नक्षत्रो के नाम के संदर्भ मे श्लोक १०६ का श्रुति शब्द 'श्रवण' अर्थ मे प्रयुक्त है । 'श्रवण' एक नक्षत्र का नाम है । इसी तरह उत्तरा नक्षत्र तीन होते है । इनमे कोई उत्तरा हो, स्वीकार्य होता है । इसी तरह पूर्वाये भी तीन होती है । इनमे से कोई पूर्वा हो, योग पर्व बनेगा । 'मघा' नक्षत्र के लिये श्लोक १०७ मे पित्र्य शब्द का प्रयोग है । ब्राह्म शब्द श्लोक १०८ मे वृहस्पति देवता के पुष्य नक्षत्र के लिये प्रयुक्त है । चतुर्दशी के लिये इसी श्लोक में भूता शब्द प्रयुक्त है ।

श्लोक १०९ में अर्कादित्रितय सूर्य, चन्द्र और मंगल तीनों के लिये प्रयुक्त है । इन प्रयोगों में योगापर्वो का स्पष्टीकरण किया गया है । श्रीसिद्धयोगीश्वरी मत में यह कहा गया है कि,

"नवमी और रोहिणी, पुष्य और चतुर्दशी, हस्त और पञ्चमी, मूल में द्वादशी, श्रवण में प्रतिपदा, तीनो उत्तरा का कोई नक्षत्र और चतुर्थी, तीनों पूर्वा और षष्ठी, मघा और अष्टमी, अश्विनी में पूर्णिमा, सप्तमी में पुनर्वसु, धनिष्ठा और अमावस्या के योग हो तथा रवि, चन्द्र, भौम, बुध और शुक्र मे से कोई दिन हो तो योग पर्व होता है । इन पर विशेष पूजा का विधान है ।"

इस प्रकार चक्रार्चन के माध्यम में मूर्तियाग और विशेष योगपर्वों का कथन यहाँ तक पूरा किया गया है ।।११०-१११।।

**श्रीसिद्धाटनसद्भावमालिनीसारशासने ।**
**तत्र प्राधान्यतः श्रीमन्मालोक्तो विधिरुच्यते ।।११३।।**

सूचित इति श्रीसिद्धादौ साक्षादनभिधानात्। प्राधान्यत इति स्फुटत्वाविशेषेऽपि तदुत्पत्त्यादेरत्र आधिक्येन उक्तेः॥११३॥

तदेव आह

**क्षीराब्धिमथनोद्भूत विषनिद्राविमूर्च्छितः ।**
**नागराजः स्वभुवने मेघकाले स्म नावसत् ।।११४।।**

---

इसके अनन्तर पवित्रक-विधि का क्रम शास्त्र द्वारा मान्य है । परम्परा प्राप्त उसी विधि के वर्णन का उपक्रम कर रहे है—

पवित्रक विधि स्वयं शङ्कर द्वारा ही कही गयी विधि है । इस पवित्रक विधि की सूचना मुख्य रूप से श्रीरत्नमाला शास्त्र में प्राप्त होती है । श्री त्रिशिरः शास्त्र से भी इसकी सूचना मिलती है । इन दोनो शास्त्रों में शिव द्वारा प्राप्त इस विधि का उल्लेख है । इन दोनों के अतिरिक्त श्रीसिद्धाटन शास्त्र, श्री सद्भाव शास्त्र, श्रीमालिनीविजयोत्तर तन्त्र और श्री सार शासन में भी पवित्रक विधि की चर्चा है । शास्त्रकार यह स्पष्ट उल्लेख कर रहे हैं कि, मैं जिस ग्रन्थ के आधार पर मुख्यतः इसका उल्लेख कर रहा हूँ, वह श्रीमन्मालातन्त्र है । वहाँ इसका निरूपण जिस तरह किया गया है, वह एक तरह से श्रेष्ठ विधि है । मैं वही कहने जा रहा हूँ ।

यहाँ यह ध्यान देने की बात है कि, सिद्धातन्त्र आदि में तो इसकी सूचना मात्र है । अतः उसको आधार बनाने का कोई प्रश्न ही नहीं है । श्रीमन्मालातन्त्र में इसका मुख्यतः प्रतिपादन है । इस शास्त्र में इसकी उत्पत्ति आदि की चर्चा भी की गयी है । इसलिये उसी के आगे प्रचलित करने के उद्देश्य से मैं इसी को अपने महान् ग्रन्थ में स्थान दे रहा हूँ। मेरे लिये यही स्वीकार्य, रुचिकर एवं प्रामाणिक है ॥११२-११३॥

**केवलं तु पवित्रोऽयं वायुभक्षः समाःशतम् ।**
**दिव्यं दशगुणं नाथं भैरवं पर्यपूजयत् ।।११५।।**

**व्यजिज्ञपच्च तं तुष्टं नाथं वर्षास्वहं निजे ।**
**पाताले नासितुं शक्तः सोऽप्येनं परमेश्वरः ।।११६।।**

---

शास्त्रकार अपने पाठकों को आदिम युग के उस उत्कर्ष काल में ले चल रहे हैं, जहाँ एक महत्त्वपूर्ण घटना घटित हुई थी । बात समुद्र मन्थन की है । आधुनिक युग के लिये यह अनहोनी अप्रत्याशित और अविश्वसनीय घटना है । पर यह घटित हुई थी । अमृत की उपलब्धि के लिये देवों-दानवों का यह एक महान् अध्यवसाय था, क्षीर समुद्र का मन्थन । एक लोमहर्षक उपक्रम ! मर्त्य यदि अमृतत्व का अभिलाषी है, तो इसे स्वाभाविक कहा जा सकता है । इस घटना के साथ अमर कहे जाने वाले देवों की अमिय-पिपासा की उद्दाम अतृप्ति जुटी हुई है । मन्दराचल की मथनी थी । रज्जु बनाये गये शेषनाग । देवों-दानवों के उभयतः आकर्षण से जो रत्न रत्नाकर से निकले, उनका तत्कालीन विश्व पर क्या प्रभाव पड़ा और उसका क्या परिणाम हुआ— यह पौराणिक गाथा का सन्दर्भ है । यहाँ हमें देखना है कि, शेषनाग की क्या दशा हुई? मन्दर-मथनी की उबड़-खाबड़ रगड़ से पन्नग राज की चमड़ियाँ तो उधेड़ी ही जा चुकीं थीं, असह्य पीड़ा से वे मूर्च्छित हो उठे । इधर शरीर की यह दशा, उधर हलाहल जहर की ज्वालाओं का महामोहनिद्रा-प्रद विषमय प्रभाव । भुजंग राज मूर्च्छित हो उठे ।

मेघ से मेदुरित गगन मण्डल विश्व के जीव मात्र को अपने घर पर महोत्सव मनाने की प्रेरणा प्रदान करता है । शेषनाग को भी घर ही रहना चाहिये था । पर वे घर पर नहीं थे । अपनी संघर्षणशीलता से वे घायल थे । वे रवि रूप मन्दर से त्राण मिलने के बाद अब 'पवित्र' संज्ञा से विभूषित हो कर भी दिव्य सहस्त्रों वर्षों तक वायु पीकर ही समय बिता सके और उसी में भगवान् भैरव की आराधना में लगे रहे ।

नागं निजजटाजूटपीठगं पर्यकल्पयत् ।
ततः समस्तदेवौघैर्धारितोऽसौ स्वमूर्धनि ।।११७।।

महतां महितानां हि नाद्भुता विश्वपूज्यता ।
तस्मान्महेशितुर्मूर्ध्नि देवतानां च सर्वशः ।।११८।।

आत्मनश्च पवित्रं तं कुर्याद्यागपुरःसरम् ।
दश कोट्यो न पूजानां पवित्रारोहणे समाः ।।११९।।

वृथा दीक्षा वृथा ज्ञानं गुर्वाराधनमेव च ।
विना पवित्राद्येनैतद्धरेत्रागः शिवाज्ञया ।।१२०।।

तस्मात्सर्वप्रयत्नेन स कार्यः कुलवेदिभिः ।

---

भैरव उनकी इस पूजा से प्रसन्न हो उठे । नागराज ने वर्षाकाल में पाताल में रहने की अपनी असमर्थता व्यक्त की । पूजा से प्रसन्न देवाधिदेव भैरव ने उन्हें अपने जटा-जूट रूप पीठ पर ही रहने की व्यवस्था कर दी । समस्त देववर्ग ने, मन्थन के समय शेष नाग को धारित किया था । आज उन का महत् सौभाग्य ही था कि, महिमामय महेश्वर ने स्वजटाजूट में ही पीठ-की परिकल्पना कर उन्हें शिरोधार्य कर लिया । महान् लोगों द्वारा जो महनीय मान लिया जाता है, उसको विश्व यदि पूजा करने लग जाय, तो इसमें क्या आश्चर्य? कहा जाता है कि,

**'महामहित की विश्वपूज्यता**
**स्वाभाविक है, नाद्भुत वस्तु''**

इसलिये गुरु द्वारा भी याग के प्रसङ्ग में पवित्रक विधान करना चाहिये । शिव पूजा में शिव के लिये, समस्त आवाहित देवताओं के लिये, शिष्य के लिये और अपने लिये भी पवित्रक का निर्माण करना एवं पूजा में प्रयोग करना अनिवार्यतः आवश्यक है । यागपुरःसर शब्द का तात्पर्य पवित्रक की प्राथमिकता में है ।

यह शास्त्रीय मान्यता है कि, पवित्रक के बिना प्रयोग के दीक्षा व्यर्थ है । ज्ञान की प्राप्ति भी बिना पवित्रक प्रयोग के व्यर्थ ही मानी जाती है ।

पवित्रोऽयमिति तच्छब्दव्यपदेश्य इत्यर्थः। यदुक्तं

**'तेनास्म्याराधितो देवि पवित्रेण महात्मना'** इति

**'पवित्रो नाम नागेन्द्रो ज्येष्ठो भ्रातास्ति वासुकेः।'**इति च।

पवित्रेणेति पाठे तु पञ्चगव्यादिनेति व्याख्येयम्। समाः शतं दशगुणमिति वर्षसहस्रमित्यर्थः। तदुक्तं

**'दिव्यवर्षसहस्रं तु वायुभक्षो महाबलः।'**इति।

कुर्यादिति गुर्वादिः। दशेत्यादिना प्रयोजनमुक्तम् ॥

---

गुरुदेव की आराधना भी तभी सार्थक होती है, जब पवित्रक का प्रयोग कर लिया गया हो। इस शास्त्रीय मान्यता के फलस्वरूप नाग का धारण आवश्यक हो जाता है। यदि कोई व्यक्ति इसके विपरीत आचरण करता है तो, उसकी दीक्षा, उसके ज्ञान और गुरु आराधना रूप पुण्य का शिव की आज्ञा के अनुसार नाग हरण कर लेते हैं। इसलिये कुलवेदी व्यक्तियों को सारे प्रयत्न कर इस विधान की पूर्त्ति करना आवश्यक होता है।

यहाँ कुछ बिन्दु विशेष रूप से ध्यातव्य है—

१. समुद्र मन्थन के उपरान्त नागराज के नाम के रूप में 'पवित्र' शब्द का भी व्यवहार होने लगा। शेषनाग को 'पवित्र' शब्द द्वारा भी व्यपदिष्ट करते हैं। एक स्थान पर भगवान् शङ्कर द्वारा देवी से कहा गया है कि—

"हे देवि ! उस महान् आत्मा 'पवित्र' द्वारा मैं अच्छी तरह आराधित किया गया हूँ"। इसके साथ दूसरी उक्ति द्वारा यह कहा गया है कि,

"वासुकि नामक नागराज के जेठे भाई को नागेन्द्र 'पवित्र' कहते हैं।"

२. श्लोक ११५ में 'पवित्रोऽयं' प्रयोग की जगह कुछ लोग 'पवित्रेण' पाठ को ही मान्यता देते है। इस पक्ष में पवित्र शब्द का व्यवहार पञ्चगव्य आदि। पवित्र करने वाले द्रव्य रूप में होता है।

३. कुल के रहस्यार्थ का बोध जिसे होता है, वही कुलवेदी कहलाता है। नित्याचक्र का वाचक शब्द भी कुल है।

कदा कार्यः इत्याह

**आषाढशुक्लान्मिथुनकर्कटस्थे रवौ विधिः ।।१२१।।**

**कर्तव्यः सोऽनिरोधेन यावत्सा तुलपूर्णिमा ।**

**तुलोपलक्षितस्यान्त्यं कार्तिकस्य दिनं मतम् ।।१२२।।**

---

पौराणिक आख्यान के इस सन्दर्भ को महेश्वर भैरव की परम कृपालुता से जोड़ दिया गया है । महेश्वर ने पवित्र को अपने जटाजूट पीठ में स्थान देकर धन्य बना दिया था । शैव उपासक उसी आधार पर पवित्र धारण करना अपना कर्तव्य मानता है । उपर्युक्त वर्णन का यही निष्कर्ष है ॥११४-१२०॥

पवित्र को यागपुरःसर कब अपनाया जाय, इसका वर्णन कर रहे हैं—

आषाढ़ शुक्ल से मिथुन और कर्क राशियों में जब सूर्य का गतिक्रम चलता है, उसी कालान्तराल में यह प्रक्रिया अपनायी जानी चाहिये । इस प्रक्रिया में रुकावट नहीं आनी चाहिये । अनवरत अविच्छिन्न रूप से प्रक्रिया पूर्ण करनी चाहिये । इसकी अन्तिम अवधि कार्तिक की पूर्णिमा होती है । 'यावत् तुल पूर्णिमा' शब्द का प्रयोग श्लोक १२२ में आया हुआ है । तुला की पूर्णिमा कार्तिक की पूर्णिमा मानी जाती है । उस समय सूर्य तुला राशि में संचार करते हैं ।

इस कथन से एक तथ्य यह आकलित होता है कि, मिथुन और कर्क राशियों की श्लोक १२१ में आयी हुई उक्ति उपलक्षण मात्र है । वस्तुतः यह प्रयोग मिथुन, कर्क, सिंह, कन्या और तुला राशियों में सूर्य के गतिशील रहने की अवस्था में लगातार किया जाना उचित है । कार्त्तिक की पूर्णिमा ही क्योंकि तुलापूर्णिमा है । कुलवेदी लोग इसे इस समय

**कुलशब्दं पठन्तोऽन्ये व्याख्याभेदं प्रकुर्वते ।**

मिथुनेत्याद्युपलक्षणम्, तेन सिंहादिस्थेऽपि । अनिरोधेनेति अविच्छेदेनेत्यर्थः । तुलोपलक्षितस्येति कार्तिके हि तुलागत एव रविर्भवेदिति भावः ॥

तमेव व्याख्याभेदं दर्शयति

**नित्यातन्त्रविदः कृष्णं कार्तिकाच्चरमं दिनम् ॥१२३॥**

**कुलस्य नित्याचक्रस्य पूर्णत्वं यत्र तन्मतम् ।**

यदुक्तं

**'दीपपर्वणि कर्तव्यं विधानमिदमुत्तमम् ।**
**कुलं शक्तिः समाख्याता सा च नित्या प्रकीर्तिता ।'**

इत्याद्युपक्रम्य

**'पूर्णत्वमेव भवति तत्र तस्या महेश्वरि ।'** इति

**मध्यमे वा सदा देवि सर्वारिष्टनिवृत्तये ।**
**अनेन तु विधानेन नित्याचक्रं प्रपूजयेत् ।।'**

इत्यन्तम् ॥१२३॥

---

अवश्य पूरा करते हैं । जहाँ तक कुल शब्द का प्रश्न है, इसकी कई प्रकार की व्याख्या विद्वान् लोग करते हैं ॥१२१-१२२॥

इसी व्याख्या के सम्बन्ध में शास्त्रकार अपना मन्तव्य प्रकट कर रहे हैं—

नित्यातन्त्र के जानकार कार्त्तिक के चरम अर्थात् अन्तिम कृष्णपक्ष के दिन को ही अन्तिम दिन मानते हैं । उनका कहना है कि, कुलरूप नित्याचक्र की पूर्णता इसी दिन होती है । इसीलिये सभी पवित्रक बनाने की प्रक्रिया आषाढ़ से प्रारम्भ कर कार्त्तिक अमावस्या पर्यन्त पूरी की जानी चाहिये, ऐसा मानते हैं ।

एवमेकीयं मतं प्रदर्श्य; अन्यदप्याह

**माघशुक्लान्त्यदिवसः कुलपर्वेति तन्मतम् ।।१२४।।**
**पूर्णत्वं तत्र चन्द्रस्य सा तिथिः कुलपूर्णिमा ।**

---

आगम का वचन है कि,

"दीपावली पर्व मे यह उत्तमोत्तम विधान पूरा करना चाहिये । कुल को शक्ति भी कहते है । यही नित्या भी कही जाती है ।"

इस कथन से इस प्रकरण का प्रारम्भ कर भगवान् शङ्कर आगे कहते है कि, हे देवि ! पवित्रक विधि की प्रक्रिया इसी दिन पूरी होती है । आगे और भी कहते हैं कि,

"हे देवि ! समस्त अरिष्टो की निर्विघ्न निवृत्ति के उद्देश्य से इसी कालान्तराल के बीच में ही और इसी विधान से नित्याचक्र की पूजा करनी चाहिये ।"

यहाँ तक नित्यातन्त्रोक्त उद्धरणों द्वारा नित्याचक्र पूजन की बात कही गयी है ।।१२३।।

इस एक पक्षीय मत का प्रदर्शन कर अन्य मत का उल्लेख कर रहे हैं—

माघ शुक्ल पक्ष का अन्तिम दिन अर्थात् माघी पूर्णिमा कुलपर्व मानी जाती है । उस दिन क्योंकि चन्द्र अपनी पूरी कला से परिपूर्ण होते हैं, अतः उसे कुलपूर्णिमा कहते हैं ।

प्रश्न उपस्थित होता है कि, चन्द्र की पूर्णता प्रत्येक मास की पूर्णिमा को होती है । अतः प्रत्येक पौर्णमासी कुलपर्व कही जा सकती है । ऐसी दशा में माघी पूर्णिमा को ही कुलपूर्णिमा विशेषण से विशिष्ट उल्लेख का आशय क्या है? इसका समाधान कर रहे हैं—

ननु कुलपर्वत्वं चन्द्रस्य पूर्णत्वं तिथ्यन्तरेष्वप्यस्ति, तत् कथं माघपूर्णिमैव कुलपूर्णिमाशब्देनोच्यते इत्याशङ्क्य आह

**दक्षिणोत्तरगः कालः कुलाकुलतयोदितः ।।१२५।।**

**कुलस्य तस्य चरमे दिने पूर्णत्वमुच्यते ।**

इह फाल्गुनमासादारभ्य संवत्सरस्य ऋतूनां च उदय इति श्रावणमासं यावत् षट् पूर्णिमा उत्तरायणम् । भाद्रपदादारभ्य च माघमासं यावत् षडेव पूर्णिमा दक्षिणायनम् । यतः कुलशब्दवाच्यस्य दक्षिणायनस्य माघान्त्यदिवसे पूर्णत्वमस्तीत्युक्तम् । यच्छ्रुतिः

**'मुख वा एतत्संवत्सरस्य यत्फाल्गुनी पौर्णमासी ।'** इति

तथा

**'फाल्गुनपूर्णमास आधेय एतद्वा ऋतूनां मुखम् ।'** इति।

---

वास्तविकता यह है कि, वर्ष में दो अयन होते है । १. उत्तरायण और २. दक्षिणायन । इनमें भी फाल्गुन मास का कुछ विशेष महत्त्व है । फाल्गुन से संवत्सर का और ऋतुओं का उदय जोतिः शास्त्र का सर्वमान्य सिद्धान्त है । फाल्गुन से प्रारम्भ कर श्रावण पर्यन्त छः पूर्णिमाये होती है । इसी तरह भाद्रपद से आरम्भ कर माघ मास पर्यन्त भी छः पूर्णिमाये होती हैं ।

पहली छः पूर्णिमायें उत्तरायण मे पड़ती है और दूसरी छः दक्षिणायन के अन्तर्गत आती है । दक्षिणायन को कुल और उत्तरायण को अकुल कहते हैं । इसी आशय से दक्षिणोत्तर काल को कुलाकुल कहते हैं । यह शास्त्रकार ने स्पष्ट लिखा है और कहा है कि, कुल भी अन्तिम माघ पूर्णिमा का अन्त्य दिवस ही होता है । उसी दिन कुल की पूर्णता पूरी होती है ।

अतश्चेदमप्युक्तं भवतीत्याह

**दक्षिणायनषण्मासकर्तव्यत्वमतो विधौ ।।१२६।।**

**पवित्रके प्रकाशत्वसिद्ध्यै कृष्णस्य वर्त्मनः ।**

कृष्णस्येति तमोरूपसमयलोपाद्यात्मनः।।

एवमेतत् प्रसङ्गादभिधाय प्रकृतमेव आह

**तदेतद्बहुशास्त्रोक्तं रूपं देवो न्यरूपयत् ।।१२७।।**

---

फाल्गुन मास से संवत्सर के उदय को श्रुति का समर्थन भी प्राप्त है । श्रुति कहती है—

"संवत्सर की यह मुख ही है, जिसे (हम) फाल्गुनी पूर्णमासी कहते हैं ।"

साथ ही दूसरा वचन भी इसी दृष्टि का समर्थन करता है—

"फाल्गुन पूर्णमासी ही आधेय है । यह ऋतुओं का मुख है ।"

इन दोनों कथनों से शास्त्रकार की उक्ति का समर्थन होता है । यद्यपि चन्द्रमास की और आयुर्वेद की गणना के अनुसार वसन्त का प्रारम्भ चैत्र से ही माना जाता है । संवत्सर के नये पञ्चाङ्ग भी चैत्र शुक्ल से प्रारम्भ किये जाते हैं । कुछ ज्योतिर्विद् शुक्लपक्ष से पञ्चाङ्ग का प्रारम्भ करते हैं । यह प्रक्रिया प्राणापान वाह की दृष्टि से अधिक उचित है । उन सभी में वसन्त का आरम्भ अपने ग्रन्थ के सन्दर्भ के अनुसार करते हैं । वैदिक दृष्टि फाल्गुनी पूर्णिमा को ही आधेय मानता है और ऋतुओं के उदय का स्थान स्वीकार करता है ।

इन कथनों को आधार मान कर यह कहा जा सकता है कि, दक्षिणायन के छः मास कृष्णवर्त्म में अर्थात् सूर्य के पश्चाद् भाग में अथवा समयलोपरूप दोष में प्रकाश की सिद्धि के लिये सर्वोत्तम समय के रूप में स्वीकार्य हैं । इनमें पवित्रक विधि का प्रयोग अवश्य करणीय है ।

इस प्रकार विविध शास्त्रों में विविध प्रकार से स्वयं देवाधिदेव ने पवित्रक विधि की चर्चा की है । श्री रत्नमाला कुल नामक आगम ग्रन्थ

**एकेनैव पदेन श्रीरत्नमालाकुलागमे ।**

**तदत्र समये सर्वविधिसंपूरणात्मकः ।।१२८।।**

**पवित्रकविधिः कार्यः शुक्लपक्षे तु सर्वथा ।**

बहु इति वैदिकात्प्रभृतीत्यर्थः।।

ननु

**'नभस्यनभसोर्मध्ये पक्षयोः कृष्णाशुक्लयोः ।'**

इत्याद्युक्त्या कृष्णपक्षेऽपि अयं विधिः कर्तव्यत्वेनोक्तः, तत्कथमिहान्यथोक्तमित्याशङ्क्य आह

**पूरणं शक्तियोगेन शक्त्यात्म च सितं दलम् ।।१२९।।**

---

में तो मात्र एकपदी चर्चा है । इन सभी दृष्टियों को ध्यान में रखते हुए साधक को अपना कर्त्तव्य निर्धारित करना चाहिये । त्रिक दृष्टि के अनुसार तो यह दक्षिणायन का समय समस्त विधियों का संपूरक माना जाता है । इसमें और विशेषकर शुक्लपक्ष में पवित्रक विधि का प्रयोग सर्वथा आवश्यक और अनिवार्यतः करणीय है ।।१२६-१२८।।

एक आगमिक उक्ति है कि,

"नभस् (जुलाई-अगस्त) श्रावण मास और नभस्य (अगस्त-सितम्बर) भाद्रपदमास इन दोनों में पड़ने वाले कृष्ण और शुक्ल दोनों पक्षों में पवित्रक विधि अवश्य करणीय है ।"

इस आधार पर प्रश्नकर्त्ता पूछ रहा है कि, जब उपर्युक्त आगम कृष्ण और शुक्ल दोनों पक्षों की बात करता है, तो आप केवल शुक्ल पक्ष की बात क्यों कर रहे हैं? यह आगमविरुद्ध उक्ति क्यों? इसका समाधान कर रहे हैं—

**दक्षिणायनसाजात्यात् तेन तद्विधिरुच्यते ।**
**एकद्वित्रिचतुःपञ्चषड्लतैकतमं महत् ।।१३०।।**

**हेमरत्नाङ्कितग्रन्थि कुर्यान्मुक्तापवित्रकम् ।**
**सौवर्णसूत्रं त्रिगुणं सैकग्रन्थिशतं गुरौ ।।१३१।।**

**परे गुरौ तु त्र्यधिकमध्यब्धि परमेष्ठिनि ।**
**प्राक्सिद्धाचार्ययोगेश विषये तु रसाधिकम् ।।१३२।।**

---

वास्तविकता यह है कि, विश्व मे समग्र पूरण योग शक्ति के ही संयोग और प्रभाव मे होता है । संवत्सर और ऋतु, मास और पक्षों मे विभाजित कालखण्ड माने जाते है । इनमें सित और असित पक्ष मासात्मक कालखण्ड के दो दल है । इसी तरह एक संवत्सर के भी उत्तरायण और दक्षिणायन दो दल है । इनमे उत्तरायण अथवा शुक्ल पक्ष सित अर्थात् शुक्ल दल माने जाते है । ये सभी सित दल शक्त्यात्मक माने जाते हैं । दक्षिणायन का साजात्य ही इसका कारण है । इसी के फलस्वरूप अर्थात् शक्त्यात्मकता की प्राप्ति के उद्देश्य से ही पवित्रक विधि अपनाने पर बल दिया जा रहा है । पवित्रक विधि के प्रयोग से शक्ति का संवर्द्धन होना स्वाभाविक है ।

ये पवित्रक एक, दो, तीन, चार, पांच और छः लड़ियो से भी सम्पन्न होते है । अपनी वित्त स्थिति और सौविध्य के अनुसार इनका निर्माण होता है । इसलिये एक लतात्मक भी यह बनता है । इसके अतिरिक्त इसके छः लतात्मक पवित्रक भी निर्मित होते है । यही उत्तम माने जाते हैं ।

पवित्र को सुन्दर, महत्त्वपूर्ण एवं महार्घ्य बनाने के लिये अपनी शक्ति के अनुसार उसकी प्रत्येक लता में सोना, रत्न और मुक्ता आदि के अङ्कन बीच-बीच मे हों, जहाँ गांठें भी दी गयी हों, ताकि रत्न आदि सरक न जायँ । इनमें सोने के तार लगाये गये हों, वे त्रिगुणित हों, तो पवित्रक सुन्दर और टिकाऊ हो जाते हैं ।

**अष्टाधिकं शिवस्योक्तं चित्ररत्नप्रपूरितम् ।**
**विद्यापीठाक्षसूत्रादौ गुरुवच्छिववत् पुनः ॥१३३॥**

**बटुके कनकाभावे रौप्यं तु परिकल्पयेत् ।**
**पाट्टसूत्रमथ क्षौमं कार्पासं त्रित्रितानितम् ॥१३४॥**

---

श्लोक १३१ के अनुसार जब गुरु को देने के उद्देश्य से ये बनाये जाते है, तो इनमें १०१ गाँठें दी जानी चाहिये । परम गुरु के लिये १०४ और परमेष्ठी गुरु के लिये १०८ ग्रन्थियाँ अपेक्षित होती है । यदि परमेष्ठी गुरु की दृष्टि से कोई ऐसा पहले से ही सिद्ध और आचार्य उपस्थित हो, तथा उसका अभिनन्दन करना हो, तो छः ग्रन्थियाँ और भी बढ़ायी जानी चाहिये । शिव के उद्देश्य से बने पवित्रक में आठ अधिक ग्रन्थि चाहिये । इन्हीं ग्रन्थियों के अनुसार पवित्रक का आकार भी भिन्न-भिन्न हो जाना स्वाभाविक है । यहाँ संख्या मे १०० को आधार मान कर एकाधिक करने पर गुरु स्तरीय पवित्रक १०१ गाँठ, परमगुरुस्तरीय १०३, परमेष्ठीगुरु स्तरीय १०४, सिद्धयोगेश्वर आचार्य स्तरीय १०६ और शिव स्तरीय १०८ ग्रन्थि के पवित्रक बनाये जाने चाहिये । ये सभी चित्र-विचित्र सुन्दर और आकर्षक रत्नों से सुजटित होने चाहिये । विद्यापीठ और अक्षसूत्र के सन्दर्भ में गुरु और शिव स्तरीय पवित्रक ही बनाये जाने चाहिये ॥१२९-१३३॥

बटुक अर्थात् ब्रह्मचारी को पवित्रक बनाते समय सोने की व्यवस्था नहीं हो सकती हो, तो चाँदी से ही पवित्रक बनना चाहिये । चाँदी भी चुनी जा सकती है । चाँदी की व्यवस्था न होने पर पाट्टसूत्र (सुन्दर और उच्च श्रेणी के रेशम का सूत्र), क्षौम (चीनांशुक या ऊन) तथा उसके अभाव में भी कार्पास (कपास की रूई से बने सूत्र) निर्मित पवित्रक भी बनाये जाते हैं । शास्त्र इसका उल्लेख करते हैं । यह ध्यान रखना चाहिये । ये सूत्र यज्ञसूत्र की तरह तीन-तीन कर बंटे हुए हों । पहले तीन गुणा बट कर पुनः त्रिगुणित करने से उसके ९ सूत्र हो जाते हैं । कुछ लोग द्वादश गुणित,

तस्मान्नवगुणात् सूत्रात्त्रिगुणादिक्रमात् कुरु ।
चण्डांशुगुणपर्यन्तं ततोऽपि त्रिगुणं च वा ।।१३५।।

तेनाष्टादशतन्तूत्थमधमं मध्यमं पुनः ।
अष्टोत्तरशतं तस्मात् त्रिगुणं तूत्तमं मतम् ।।१३६।।

ग्रन्थयस्तत्त्वसंख्याताः षडध्वकलनावशात् ।
यद्वा व्याससमासाभ्यां चित्राः सद्गन्धपूरिताः ।।१३७।।

विशेषविधिना पूर्वं पूजयित्वार्पयेत्ततः ।
पवित्रकं समस्ताध्वपरिपूर्णत्वभावनात् ।।१३८।।

---

कुछ १२ x ३ = ३६ गुणित स्वीकार करते हैं। इसी तरह ९ x २ = १८ तन्तुओं से बना अधम, १०८ तन्तुओं से बना मध्यम और इससे भी त्रिगुणित अर्थात् ३२४ तन्तुनिर्मित पवित्रक उत्तम श्रेणी के माने जाते हैं ॥१३४-१३६॥

शिव के लिये निर्मित पवित्रक में १०८ गाँठों की चर्चा श्लोक १३३ में आयी हुई है। १०८ को द्विगुणित करने पर २१६ होता है। तत्त्व ३६ होते हैं और अध्वा छः। इनका गुणफल भी २१६ होता है। ३६ तत्त्व त्रिकतन्त्र समर्थित तत्त्व हैं। इस तात्त्विक प्राधान्य की दृष्टि से ही यदि कोई श्रद्धालु गाँठों की परिकल्पना करे, तो वह इतनी गाँठें भी लगा सकता है। इसी के अनुसार हीरक, रत्न और मुक्ता आदि की व्यवस्था कर सकता है। शास्त्र इसमें व्यास और समास व्यवस्था की आज्ञा भी देता है। इस प्रकार के चित्र-विचित्र पवित्रक तैयार किये जाते हैं। यह ध्यान रखना चाहिये कि, इनके निर्माण में सौन्दर्य की दृष्टि हो, ये आकर्षक हों एवं प्राणतर्पक सुरभि से ये समन्वित हों। विशेष निर्धारित विधि से इनकी पूजा करने के पश्चात् ही अर्पणीय को ये पवित्रक अर्पित किये जाते हैं। यह भावना यहाँ अवश्य करनी चाहिये कि, पवित्रक धारण से समस्त अध्वाओं के अभाव भर जाते हैं ॥१३७-१३८॥

**गुर्वात्मनोर्जानुनाभिकण्ठमूर्धान्तगं च वा।**
**ततो महोत्सवः कार्यो गुरुपूजापुरःसरः ।।१३९।।**

**तर्प्याः शासनगाः सर्वे दक्षिणावस्त्रभोजनैः ।**
**महोत्सवः प्रकर्तव्यो गीतनृत्तात्मको महान् ।।१४०।।**

---

पवित्रक गुरुजनों, गुरुश्रेणी के व्यक्तियों अथवा अपने लिये ही क्यों न हों, उनकी लम्बाई का भी ध्यान रखने का निर्देश शास्त्रकार ने दिया है । इसका प्रथम कल्प है कि, पवित्रक धारण करने पर यह ग्रीवा से जानुपर्यन्त लम्बमान रहकर शोभा का संवर्धन करे । दूसरा कल्प यह है कि, नाभिपर्यन्त शोभित हो और विष्णु के वनमाल की तरह आकर्षक हो । तीसरा विकल्प कण्ठ में ग्रैवेयक की तरह धारण करने योग्य हो और चौथे विकल्प के अनुसार यह उष्णीष की तरह हो अथवा मूर्धा से लेकर अन्तग अर्थात् गुल्फ पर्यन्त शोभित होने के योग्य हो । इस तरह पवित्रक परिकल्पन किया जाना चाहिये ।

पवित्रक निर्माण कर लिये जाने पर गुरु पूजा के महोत्सव की तैयारी करनी चाहिये । वह महोत्सव ही गुरु पूजा पुरःसर होना चाहिये । इस महोत्सव के माध्यम से अनुशासन में रहने वाले सभी कर्मचारियों को प्रसन्न कर देना चाहिये । शासन से राज्य कर्मचारी भी गृहीत होते हैं । तात्पर्यतः राज्य की ओर से सुरक्षा में नियुक्त रहने पर उनको भी तृप्त करना यजमान का कर्त्तव्य होता है । दक्षिणा, वस्त्र समर्पण और भोजन तीन प्रकार से लोगों की तृप्ति होती है । इन तीनों का यथायोग प्रयोग कर यज्ञपूर्त्ति के साथ कीर्ति का संवर्धन समय के अनुकूल करना चाहिये ।

इस महोत्सव में गायकों को आमन्त्रित कर सहृदयों का अनुरंजन, गीतनाटिकाओं और रूपकों का आयोजन भी आवश्यक माना जाता है। यदि नृत्य का भी प्रबन्ध किया जाय, तो इससे महोत्सव और भी

**चातुर्मास्यं सप्तदिनं त्रिदिनं वाप्यलाभतः ।**
**तदन्ते क्षमयेद्देवं मण्डलादि विसर्जयेत् ।।१४१।।**

**वह्निं च पश्चात्कर्तव्यश्चक्रयागः पुरोदितः।**
**मासे मासे चतुर्मासे वर्षे वापि पवित्रकम् ।।१४२।।**

**सर्वथैव प्रकर्तव्यं यथाविभवविस्तरम् ।**

सितं दलमिति सितः पक्षः । उच्यते इति अस्मच्छास्त्रे हि एवं श्रुतिरस्तीत्याशयः । परे गुराविति परमगुरौ । अध्यब्धीति चतुरधिक-मित्यर्थः। रसाः षट् । चित्ररत्नप्रपूरितमिति अर्थात् ग्रन्थिस्थाने । पाट्टसूत्रमिति अर्थात् रूप्याभावेऽपि । चण्डांशवो द्वादश । ततोऽपि त्रिगुणमिति षट्त्रिंशत्तन्तुक-मित्यर्थः । तस्मात् त्रिगुणमिति चतुर्विंशत्यधिक-

---

आमोदमय हो जाता है । यह आयोजन यदि चातुर्मास्य हो तो उनमोत्तम, अन्यथा कम से कम सात दिन तो चलना ही चाहिये । अगर सात दिन करने का समय न मिल सके, तो ऐसी स्थिति में तीन दिनों का आयोजन तो होना ही चाहिये ।

इसके बाद देवाधिदेव महादेव भगवान् से आयोजन में न्यूनाधिक, करणीयाकरणीय और अपेक्षित अनपेक्षित क्रियाओं मे उत्सव दोषों को क्षमा करने की प्रार्थना करनी चाहिये । साथ ही मण्डल आदि में आवाहित देवी देवताओं का विसर्जन करना चाहिये । अग्निदेव का भी इसी अवसर पर विसर्जन आवश्यक होता है । इतनी प्रक्रिया पूरी कर लेने पर पहले निर्दिष्ट चक्रयाग सम्पन्न करना अनिवार्य है । सम्भव हो तो महीने महीने पर, नहीं तो चार मास पर और यदि यह भी न हो सके, तो वर्ष में एक बार ये आयोजन अवश्य मनाये जाने चाहिये । अपने विभव ऐश्वर्य के अनुसार पवित्रक विधि अवश्य करणीय है ।

शतत्रयात्मकमित्यर्थः । तन्त्विति यत्र यादृशोऽभिमताः । षडध्वेति तेन कलासंख्यया पञ्च ग्रन्थयो यावद्भुवनसंख्यया अष्टादशोत्तरं शतम् । व्याससमासाभ्यामिति तत्त्वसंख्यया व्यासः, कलासंख्यया तु समास इत्यर्थः । चित्रा इति कुङ्कुमाद्यरूणीकृतत्वात्, अत एवोक्तं सद्गन्धपूरिता इति । चातुर्मास्यमिति चतुर्षु मासेष्वित्यर्थः ॥१३९-१४२॥

सर्वथैव अस्य कर्तव्यत्वमुपोद्बलयति

---

यहाँ निम्नलिखित बिन्दुओं पर विशेष ध्यान देना अपेक्षित है—

१. श्लोक १२९ में सितं दलं शब्द का प्रयोग शास्त्रकार ने शुक्ल पक्ष के लिये किया है ।

२. अध्यब्धि शब्द श्लोक १३२ में प्रयुक्त है । इसका अर्थ चार अधिक होता है । अधि उपसर्ग है और अब्धि का अर्थ चार होता है । रस छः को कहते हैं ।

३. पाट्ट सूत्र का प्रयोग रौप्य के अभाव में ही होना चाहिये ।

४. षडध्वकलना में पाँच ग्रन्थियों और भुवन संख्या ११८ का उल्लेख श्लोक १३७ की टिप्पणी में किया गया है । यहाँ यह ध्यान देने की बात है कि, शास्त्रकार ने भुवन का उल्लेख नही किया है । श्लोक में तत्त्व संख्या की बात लिखी है और षडध्वकलना की बात लिखी है । आचार्य राजानक की बात सन्दर्भ में बिठलाने के लिये कही जा सकती है कि, निवृत्ति में ११८ भुवनों के अनुसार ११८ ग्रन्थियां और षडध्व में ५ ग्रन्थियों के अनुसार ५ गाँठें भी हो सकती हैं । कलाध्वा और भुवनाध्वा की दृष्टि से समास और व्यास का विचार करना इनके अनुसार उचित है । तत्त्व संख्या के और षडध्व कलना के व्यास और समास की दृष्टि मतभेद मूलक है ।

५. चातुर्मास्य चारमासीय कालखण्ड के व्रत के लिये प्रयुक्त होता है ।

७. पवित्रक का प्रयोग इस समय एकदम बन्द है । आगमिक समाज संरचना के युग में उसका प्रचुर प्रयोग था—यह इस प्रकरण से प्रमाणित हो रहा है ॥१३९-१४२॥

**वित्ताभावे पुनः कार्यः काशैरपि कुशोम्भितः ।।१४३।।**

**सति वित्ते पुनः शाठ्यं व्याधये नरकाय च ।**

ननु

'अभावान्नित्यपूजाया अवश्यं ह्येषु पूजयेत्।'

इत्याद्युक्त्या नित्यलोपपूरणाय पर्वसु पूजनमुक्तं, तत्किं पवित्रकेणापीत्याशङ्क्य आह

**नित्यपूजासु पूर्णत्वं पर्वपूजाप्रपूरणात् ।।१४४।।**

**तत्रापि परिपूर्णत्वं पवित्रकसमर्चनात् ।**

नन्वेवं पवित्रकस्यापि लोपे किं स्यादित्याशङ्क्य आह

---

पवित्रक विधि की अवश्य कर्त्तव्यता का उपोद्वलन कर रहे हैं—

शिष्य के पास यदि वित्त की समुचित व्यवस्था नहीं है और वह यदि इस विधि की पूर्ति में अपनी असमर्थता का अनुभव करता है, तो शास्त्र के पास इसका भी समाधान है । शास्त्र कहता है कि, कोई चिन्ता की बात नहीं । नहीं चाहिये रत्न, कोई आवश्यकता नहीं हीरक राशि की और मुक्ता पिरोये स्वर्ण सूत्र की । पवित्रक तो काश नामक घास से भी और कुश नाम पवित्र वनस्पति से भी निर्मित किया जा सकता है । हाँ यह ध्यान देने की बात है कि, वित्त की व्यवस्था रहने पर भी की जाने वाली कृपणता उचित नहीं । इसे वित्तशाठ्य कहते हैं । इसका दुष्परिणाम कृपण की मानसिक पीड़ा के रूप में प्राप्त होता है, व्याधि से व्यक्ति ग्रस्त हो जाता है और अन्त में नरक यात्रा का अभिशाप भी भुगतना पड़ता है ॥१४३॥

समस्या तब खड़ी हो जाती है, जब आगम की यह उक्ति सामने आती है । इसमें लिखा है कि,

**पवित्रकविलोपे तु प्रायश्चित्तं जपेत्सुधीः ।।१४५।।**

**सुशुद्धः सन्पुनः कुर्यादित्याज्ञा परमेशितुः ।**

एवं श्रीरत्नमालायामुक्तं पवित्रकविधिमभिधाय, श्रीत्रिशिरोभैरवीयमप्याह

**अथ त्रिशिरसि प्रोक्तो लिख्यते तद्विधिः स्फुटः ।।१४६।।**

---

"नित्य पूजा की प्रतिदिन सम्पन्नता के अभाव में पर्वों में अवश्य पूजा करनी चाहिये । नित्य कर्म प्रतिदिन करना आवश्यक माना जाता है । परिस्थितिवश ऐसा संभव न होने पर कम से कम पर्वों पर पूजा पूरी कर लेने से नित्य कर्म प्रतिदिन न करने से उत्पन्न दोष दूर हो जाते हैं ।"

इन वचनों का यही तात्पर्य है कि, नित्य कर्म के लोप की पूर्ति पर्व-पूजा से हो जाती है । ऐसी स्थिति में पवित्रक की उपयोगिता पर स्वयं प्रश्न चिह्न लग जाता है । ऐसी स्थिति में क्या किया जाय? इसका उत्तर शास्त्रकार दे रहे हैं कि, यह कथन नितान्त सत्य है कि, पर्वों में पूजा का उपक्रम कर लेने से नित्य पूजा में जो त्रुटि हो जाती है या कमी रह जाती है या पूजा छूट गयी होती है, सबकी पूर्त्ति हो जाती है । पर यह भी ध्रुव सत्य है कि, पर्व पूजा की पूर्णता भी तभी सम्पन्न होती है, जब पवित्रकविधि पूरी हो और उसकी अर्चना सम्यक् रूप से कर ली जाय ।।१४४।।

जिज्ञासु पूछता है कि, गुरुदेव ! पवित्रक विधि का भी लोप हो जाय तो? इसको सुन कर गुरुदेव शास्त्रकार के माध्यम से कह रहे हैं कि, वत्स ! पवित्रक विधि के लोप होने पर बुद्धिमान् पुरुष को चाहिये कि, वह प्रायश्चित करे । एतद्विषयक मन्त्र जपे और शुद्ध होने का अर्थात् प्रायश्चित से निर्दोष होने पर पुनः इस विधि को पूर्ण करे । यह परमेश्वर का आदेश है ।।१४५।।

तदेवाह

**त्रिप्रमेयस्य शैवस्य पञ्चपञ्चात्मकस्य वा ।**
**दशाष्टादशभेदस्य षट्स्रोतस इहोच्यते ।।१४७।।**

त्रिप्रमेयस्येति नरशक्तिशिवात्मकत्वात्। पञ्चपञ्चात्मकस्येति तन्त्रप्रक्रियया वक्त्रतया, विशेषप्रक्रियया वामेश्यादितया च एवंरूपस्येत्यर्थः। षट्स्रोतस इति पिचुवक्त्रेण सह॥१४७॥

तत्र अधिकारिनिर्देशाय आह

**ये नराः समयभ्रष्टा गुरुशास्त्रादिदूषकाः ।**
**नित्यनैमित्तिकाद्यन्यपर्वसन्धिविवर्जिताः ।।१४८।।**

---

उक्त पवित्रक विधि श्री रत्नमाला नामक ग्रन्थ के आधार पर यहाँ उल्लिखित की गयी है । अब श्रीत्रिशिरोभैरव ग्रन्थ के आधृत विधि का उल्लेख कर रहे है और स्पष्ट कह रहे हैं कि,

अब त्रिशिरोभैरव ग्रन्थ मे प्रोक्त विधि मेरे द्वारा प्रतिपादित की जा रही है । वही लिख भी रहे हैं—

शैव मत त्रिप्रमेयात्मक माना जाता है । तीन प्रमेय १. नर, २. शक्ति और, ३. शिव है । पञ्च-पञ्चात्मकता के मूल में पञ्चवक्त्र शिव ही विराजमान है । १. सद्योजात, २. ईशान, ३. तत्पुरुष, ४. अघोर और ५. वामदेव है । ये शिव के पाँच मुख हैं । इसी आधार पर शिव को पंचवक्त्र कहते है । इनकी पॉच शक्तियॉ भी होती है । इनको मिलाकर यह शैव विज्ञान पञ्चपञ्चात्मक माना जाता है । पिचुवक्त्र को मिला कर इसे छः स्रोतों वाला विज्ञान भी कहते हैं । इसके दश और अष्टादश भेद भी होते हैं । पञ्चपञ्चात्मकता में दो दृष्टियाँ काम करती हैं । १. तन्त्र प्रक्रिया की दृष्टि और २. विशेष प्रक्रिया की दृष्टि । तन्त्र प्रक्रिया के अनुसार पञ्चवक्त्रात्मक भेद मान्य है और विशेष प्रक्रिया के अनुसार वामेशी आदि के योग से पञ्चपञ्चात्मकता सिद्ध होती है ॥१४६-१४७॥

**अकामात् कामतो वापि सूक्ष्मपापप्रवर्तिनः ।**
**तेषां प्रशमनार्थाय पवित्रं क्रियते शिवे ।।१४९।।**

**श्रावणादौ कार्तिकान्ते शुक्लपक्षे शुभप्रदे ।**
**नतु दुःखप्रदे कृष्णे कर्तृराष्ट्रनृपादिषु ।।१५०।।**

सूक्ष्मेत्यनेन असंलक्षितत्वमुक्तम्। अत्रैव कालं निर्दिशति श्रावणादावित्यादिना॥१५०॥

अस्यैव स्वरूपं निर्देष्टुमाह

---

इन विशेषणाओं से विशिष्ट शिवशास्त्र में यह स्पष्ट कहा गया है कि, जो मनुष्य शास्त्र निर्धारित समयाचार से भ्रष्ट हो गये होते हैं, गुरु और शास्त्र के दोषदर्शन और इन्हें दूष्य कह कर दुष्प्रचार करने के दोष के प्रायश्चित्त के भागी हैं, जो न नित्यकर्म का सम्पादन करते हैं, न नैमित्तिक कर्म का निर्वाह करते हैं, न कभी पर्व पूजा आदि सम्पन्न करते हैं और न ही तिथि आदि मुख्य काल सन्धियों के महत्त्व को समझते हैं, बिना इच्छा के या स्वेच्छापूर्वक ही सूक्ष्म पापकर्मों में प्रवृत्त रहते हैं— इनसे उत्पन्न दोषों के प्रशमन के लिये इस पवित्रक विधि का अवश्य प्रयोग करना चाहिये ।

इस प्रक्रिया को पूरी करने के लिये इसी शास्त्र में समय का निर्देश भी दिया गया है । इसके अनुसार श्रावण से कार्तिक पर्यन्त शुभप्रद शुक्लपक्ष में इसे सम्पन्न करना चाहिये । यह ध्यान रहे कि, कृष्णपक्ष में इसे कभी भी पूरा नहीं करना चाहिये, न ही इसे आरम्भ करना चाहिये । कृष्ण पक्ष में किये गये इस कार्य का परिणाम यह होता है कि, कर्त्ता ही विपत्ति में पड़ जाता है । राष्ट्र के संकट में पड़ने की संभावना होती है और शासकवर्ग संकटापन्न हो जाता है अर्थात् कर्त्ता व्यक्ति और समाज दोनों पर प्रभाव पड़ता है । अतः कृष्ण पक्ष में यह नहीं करना चाहिये ॥१४८-१५०॥

**पाट्टसूत्रं तु कौशेयं कार्पासं क्षौममेव च।**
**चातुराश्रमिकाणां तु सुभ्रुवा कर्तितोक्षितम् ।।१५१।।**

**त्रिधा तु त्रिगुणीकृत्य मानसंख्यां तु कारयेत्।**
**अष्टोत्तरं तन्तुशतं तदर्धं वा तदर्धकम् ।।१५२।।**

---

त्रिशिरो भैरव के अनुसार पवित्रकविधि का निरूपण कर रहे हैं—

चारों आश्रमों में अर्थात् ब्रह्मचर्य, गार्हस्थ्य, वानप्रस्थ और संन्यास इन सबमें अपने आश्रमानुकूल जीवन यापन करने वाले सब लोगों के लिये पाट्टसूत्र का प्रयोग पवित्रक निर्माण के लिये करना चाहिये। पाट्ट सूत्रका प्रयोग श्लोक १३४ में भी आया हुआ है। पाट एक तरह का जूट का रेशा होता है। वह बड़ा चमकीला एवं मसृण कोमल होता है। उस रेशे से बने कपड़े पाट्ट सूत्रीय कहे जा सकते हैं। यों पाट्ट सूत्र रेशम अर्थ में भी प्रयुक्त होता है।

कौशेय कोश से निकले सूत्रों से बने, बिने और निकले वस्त्र को कहते हैं। कोश एक प्रकार के कीड़ों का कोया होता है। उसे आजकल कोया कहते हैं। यह कीड़ा उसी में रहता है और सूत्र उत्पन्न करता है। उससे बने रेशम के वस्त्र कौशेय कहलाते हैं।

क्षुम भी एक प्रकार शण (सन) होता है। इसके रेशे बहुत पतले व मुलायम होते हैं। इनसे बनने वाला वस्त्र क्षौम कहलाता है। इस तरह पाट्ट सूत्र, कौशेय, कार्पास और क्षौम ये चारों प्रकार के सूत्र क्रमशः ब्रह्मचर्य, गार्हस्य, वानप्रास्थ और संन्यास चारों आश्रमों के लिये निर्धारित हैं, यह स्पष्ट हो जाता है। सुन्दर और आकर्षक कत्तिनों द्वारा ये सूत्र तैयार किये गये हों। शास्त्र का यह निर्देश है। ऐसे सूत्रों से ही पवित्रक का निर्माण करना चाहिये।

**ह्रासस्तु पूर्वसंख्याया दशभिर्दशभिः क्रमात् ।**
**नवभिः पञ्चभिः सप्तविंशत्या वा शिवादितः ।।१५३।।**

**यादृशस्तन्तुविन्यासो ग्रन्थीन्कुर्यात्तु तावतः ।**
**चतुःसमविलिप्तांस्तानथवा कुङ्कुमेन तु ।।१५४।।**

---

इन सूत्रों को तीन फेरा कर त्रिगुणित करते है । त्रिगुणित करने के बाद जैसा और जिस सन्दर्भ मे शास्त्र द्वारा निर्धारित जो मानक संख्या है, उतने तन्तुओं से इसे निर्मित कर लेना चाहिये । चाहे वह १०८ तन्तु की हो, या उसकी आधी ५४ संख्या की हो, या उससे भी आधी २७ संख्या की हो, तो अच्छा माना जाता है ।

एक दूसरा विकल्प यह भी है कि, १०८ की संख्या से दश-दश कम करके भी सूत्रों की कल्पना के अनुसार पवित्रक बने । जैसे १०८-१० = ९८ सूत्र का पवित्रक हो । इससे भी दस कम करने पर ९८-१० = ८८ तन्तुओं का हो । इस तरह गुरु द्वारा मान संख्या निर्धारित करनी चाहिये । एक अन्य विकल्प का भी उल्लेख कर रहे हैं । इसके अनुसार या तो ९-९ कम करे या ५-५ के क्रम से कम करे । अथवा शिवादि संख्या अर्थात् १०८ से सत्ताइस कम करे । इस तरह १०८-२७ = ८१ तन्तुओं का भी पवित्रक बनाया जा सकता है । जैसा तन्तु विन्यास हो उसी के अनुसार गाँठों की संख्या भी आचार्य की सम्मति से निर्धारित करे ॥१५१-१५३॥

पवित्रक का महत्व, उसके निर्माण का समय और उनमें ग्रन्थियों की संख्या के सम्बन्ध में शास्त्रों के मत-मतान्तर एवम् अपने विचार व्यक्त करने के उपरान्त शास्त्रकार यह स्पष्ट करना चाहते हैं कि, इस प्रकार मनोयोग पूर्वक निर्मित पवित्रकों को रंगीन बनाकर व्यक्त लिङ्ग के लिये या अव्यक्त लिङ्ग के लिये अर्पित करते समय पवित्रक की मिति या सीमा क्या हो? अङ्गसीमा की उसी लम्बाई के परिमाण में पवित्रक बनाये जाने चाहिये, यहाँ यह भी ध्वनित हो रहा है । पवित्रक की लम्बाई-चौड़ाई मनमानी नहीं होनी चाहिये ।

**व्यक्ते जानुतटान्तं स्याल्लिङ्गे पीठावसानकम् ।**
**अर्चासु शोभनं मूर्ध्नि त्रितत्त्वपरिकल्पनात् ।।१५५।।**
**द्वादशग्रन्थिशक्तीनां ब्रह्मवक्त्रार्चिषामपि ।**

---

शास्त्रकार स्पष्ट कह रहे हैं कि, पवित्रक को विशेष प्रकार से निर्मित रंगीन उपलेपों से चार समभाग में उपलिप्त करने से वे अत्यन्त आकर्षक हो जाते हैं । यदि इस प्रकार से उपलिप्त करने की व्यवस्था न हो, तो कुंकुम से ही उन्हें अनुरञ्जित कर रंगीन बना लेना भी उचित है । चतुःसमविलिप्त और कुंकुमाक्त पवित्रकों से पूजा की शृङ्गारमयी सज्जा में चार चाँद लग जाते हैं ।

प्रतिमा के रूप में निर्मित लिङ्ग के पूजन में जानु तट पर्यन्त अर्थात् जानु का प्रकल्पन जिस बिन्दु की रेखिनी तक पहुँचे, वहाँ तक पवित्रक से पूजन प्रकल्पित करना चाहिये । जहाँ तक अव्यक्त लिङ्ग का प्रश्न है, पीठ पर्यन्त पवित्रक का प्रयोग शास्त्रीय नियमों के अनुकूल माना जाता है । इसे सभी प्रकार की अर्चा में आचरणीय ही नहीं मानते, वरन् शोभन भी मानते हैं । इस शोभा में चार चाँद तब लग जाते हैं, जब पवित्रक का प्रयोग शीश के ऊपर किया जाता है । शास्त्र में त्रितत्व का परिकल्पन एक महत्त्वपूर्ण विमर्श का परिणाम है । यह समग्र सृष्टि का उल्लास त्रितत्त्वात्मक माना जाता है । १. शिव, २. शक्ति और ३. नर (आत्म) यही प्रमुख तीन तत्त्व हैं । इन तीनों का शीर्षस्थ मूल बिन्दु लिङ्ग की मूर्धा का सर्वोत्कृष्ट केन्द्र है । उस बिन्दु पर पवित्रक के अर्पण करने से तीनों तत्त्वों का शृंङ्गार हो जाता है । मयशास्त्र में इस विषय में स्पष्ट रप से कहा गया है कि, "आत्म, शक्ति और शिव रूप का प्रकल्पन मूर्धा में होना चाहिये" ।

यहाँ दो बातें बड़ी महत्त्वपूर्ण निर्दिष्ट की गयी हैं । १. द्वादशग्रन्थिशक्तियाँ और २. ब्रह्मवक्त्रार्चियाँ । इन दोनों पर विशेष विचार अपेक्षित है—

कौशेयं पट्टभेदः । चातुराश्रमिकाणामिति समय्यादीनाम् । पूर्वसंख्याया इति अष्टोत्तरशतादिरुपायाः । तत्र अष्टोत्तरशतात् दशभिर्दशभिर्ह्रासे अष्टानवतितन्तुकानि च पवित्रकाणि भवन्तीत्यादि ब्रूमः । व्यक्त इति प्रतिमायाम् । लिङ्ग इन्यर्थादव्यक्ते व्यक्ताव्यक्ते च। अर्चास्विति सर्वासु। तदुक्तं मये

---

१. ग्रन्थि शब्द रहस्य गर्भ अर्थ को अपनी सीमा में शामिल करता है । सबसे बड़ी गाँठ हृदय ग्रन्थि है । इसकी चर्चा उपनिषद् करता है । "भिद्यते हृदय ग्रन्थिः" का सन्दर्भ परावर दर्शन पर निर्भर करता है । श्रीमन्महेश्वरानन्द महार्थमञ्जरी की कारिका ३१ में दृढ़ग्रन्थि का उल्लेख करते हैं । आगमविद् चक्र साधनाक्रम से कुण्डलिनी का जागरण करते हैं । चक्र भेदन के विभिन्न उपक्रम हैं । मूलाधार से चक्रभेदन का क्रम अश्विनी मुद्रा से प्रारम्भ किया जाता है । उसका बीजाक्षर क्षुब्ध होने पर ब्रह्म पद वाच्य प्राणात्मक स्पन्द (ख) प्रारंभ हो जाता है । यही स्पन्द चक्रों के अधः और ऊर्ध्व भाग स्थित बिन्दुओं को तोड़ता है अर्थात् ऊपर जाने का रास्ता बना लेता है । प्रत्येक चक्र के ऊर्ध्वाधः भागावस्थित विन्दु ही ग्रन्थि हैं । छः चक्रों की ये दो-दो विन्दुओं से गुणित होकर १२ ग्रन्थियां होती हैं । यह साधना का विषय है । गुरुतः शास्त्रतः और अभ्यास से स्वतः भी इनका ज्ञान हो जाता है । इन गाँठों में अघोरी आदि १२ शक्तियों का भी निवास होता है । अचार्य भास्कर राय की सेतुबंध के अनुसार इसमें प्राण, मन्त्र और नाड़ी नामक तीन विषुव काम करते हैं ।

२. ब्रह्मवक्त्र में जो शाक्त ऊर्जा की उद्दीप्ति है, उसमें से अर्चियां फूटती हैं । ब्रह्म शब्द १. ईशान, २. तत्पुरुष, ३. अघोर, ४. वामदेव और ५. संद्योजात इन पाँचों के लिये प्रयुक्त होता है । १. ये शिव के वक्त्र हैं । इसीलिये शिव पञ्चवक्त्र कहलाते हैं । ये सदाशिव तत्त्व की रश्मिपुंज के पावन प्रतीक हैं । इनकी चैतन्यात्मक अर्चियाँ पाप ताप पुंज को जला डालने में पूर्ण समर्थ हैं ।

---

१. स्व. तन्त्र १।४६।

**'त्रितयं मूर्ध्नि कर्तव्यमात्मविद्याशिवात्मकम्।'** इति।

शक्तीनामिति अघोर्यादीनाम्। ब्रह्मवक्त्रार्चिषामिति अङ्गवक्त्राणामित्यर्थः। तदुक्तं तत्रैव

**'ब्रह्मवक्त्रैश्च सहितान्यङ्गानि प्रवदाम्यहम् ।'** इति।।

**विद्यापीठे चले लिङ्गे स्थण्डिले च गुरोर्गणे ।।१५६।।**

**घण्टायां स्रु क्स्रु वे शिष्यलिङ्गिषु द्वारतोरणे ।**
**स्वदेहे वह्निपीठे च यथाशोभं तदिष्यते ।।१५७।।**

---

इस सम्बन्ध में आगमिक उक्ति है कि,

'ब्रह्मवक्त्रों (सद्योजातादि पंचवक्त्रों) के साथ समस्त अङ्गों का कथन मैं कर रहा हूँ ।'

इस आगमिक उक्ति में ब्रह्म वक्त्र शब्द पंच वक्त्रों के पर्याय के रूप में प्रयुक्त है । सद्योजात, तत्पुरुष आदि शिव वक्त्रों को ब्रह्मपञ्चक भी कहते हैं ।।१५४-१५५।।

द्वादश ग्रन्थि शक्तियों से समन्वित और ज्येष्ठा श्रेष्ठ ब्रह्मवक्त्रों की दीप्ति से सुशोभित पवित्रकों को कहाँ-कहाँ रखने से शोभा संवर्द्धन होता है और पूजा प्रक्रिया के उपक्रम में उल्लास छा जाता है, इसका निर्देश शास्त्रकार कर रहे हैं—

१. विद्या और विद्याओं सम्बन्धी पीठ की जहाँ व्यवस्था की गयी हो, २. चल लिङ्ग के अर्चन में, ३. स्थण्डिल रूप वेदी पर, ४. जहाँ गुरुवर्ग के लोग विराजमान हों, ५. घण्टा में, ६. स्रुक् और ७. स्रुवा में, ८. शिष्यों में, ९. लिङ्गी वर्ग के लोग जहाँ हों, १०. द्वार, तोरण में, ११. अपने शरीर में, १२. अग्नि पीठ में, १३. प्रासाद में और १४. यागगृह में अनेकानेक रङ्गों और विविध वर्णों के पवित्रक से सजाने की प्रक्रिया अपनानी चाहिये । इसमें यह ध्यान रखना आवश्यक है कि, जिस

**प्रासादे यागगेहे च कारयेन्नवरङ्गिकम् ।**

वह्निपीठ इति कुण्डे। नवरङ्गिकमिति नानावर्णन्त्यर्थः।।

अत्रैव ग्रन्थीन् निर्दिशति

**विद्यापीठे तु खशराः प्रतिमालिङ्गपीठगम् ।।१५८।।**

**वसुवेदं च घण्टायां शराक्ष्यष्टादश स्रुवे।**
**वेदाक्षि स्रुचि षट्त्रिंशत् प्रासादे मण्डपे रविः।।१५९।।**

**रसेन्दु स्नानगेहेऽब्धिनेत्रे ध्यानगृहे गुरौ ।**
**सप्त साधकगाः पञ्च पुत्रके सप्त सामये ।।१६०।।**

**चत्वारोऽथान्यशास्त्रस्थे शिष्ये पञ्चकमुच्यते ।**
**लिङ्गिनां केवलो ग्रन्थिस्तोरणे दश कल्पयेत् ।।१६१।।**

---

प्रकार से महोत्सव की शोभा में चार चाँद लग जाये या यजमान की इच्छा पूर्त्ति हो सके और आचार्य को इससे सन्तोष हो, इन्हीं विधियों से पवित्रक का प्रयोग करना चाहिये ।।१५६-१५७।।

पवित्रकों में गाँठ देने के सम्बन्ध में यहाँ शास्त्रसम्मत निर्देश दे रहे हैं—

विद्यापीठ में ख० शर ५ (५०) गाँठें होनी चाहिये । प्रतिमा और चल लिङ्गपीठ में वसु ८, वेद ४ = ४८ ग्रन्थियाँ उचित हैं । घण्टा में शर ५, अक्षि २ = २५ गाँठों वाले पवित्रक हों । स्रुव में १८, स्रुक् में २४, प्रासाद में ३६, मण्डप में रवि अर्थात् १२, स्नानघर में रस ६. इन्दु १६, गुरु के ध्यानकक्ष में अब्धि ४. नेत्र २ = २४, साधक कक्ष में ७, पुत्रक कक्ष में ५, समयी के कक्ष में ७, अन्य शास्त्रस्थ (अधरस्थ) गुरुकक्ष में ४, शिष्य स्थान में ५, लिङ्ग धारणव्रती के कक्ष में केवल एक गाँठ और तोरण में १० ग्रन्थियों वाला पवित्रक होना चाहिये ।।१५८-१६१।।

**द्वारेष्वष्टौ ग्रन्थयः स्युः कृत्वेत्थं तु पवित्रकम् ।**
**पूजयित्वा मन्त्रजालं तत्स्थत्वात्मस्थते ततः ।।१६२।।**

**पवित्रकाणां संपाद्य कुर्यात्संपातसंस्क्रियाम् ।**
**ततः संवत्सरं ध्यायेद्भैरवं छिद्रसाक्षिणम् ।।१६३।।**

---

द्वार पर पवित्रक में आठ ग्रन्थियाँ लगती हैं । इस प्रकार १५८ से श्लोक १६२ तक पवित्रक ग्रन्थि का निर्देश करने के बाद शास्त्रकार कहते है कि, पवित्रक विधि के उपरान्त मन्त्रजाल की पूजा अवश्य करणीय है । यहाँ दो स्थितियाँ उत्पन्न हैं । १. पवित्रक सन्दर्भ और २. मन्त्रजाल पूजन सन्दर्भ । पवित्रक इस समय विभिन्न स्थानों पर अलंकृत कर दिये गये हैं । और मन्त्र जो शाक्त शरीर के प्रतीक होने के कारण दीप्तिमन्त रहते हैं, ये दोनों तत्स्थ हैं । इनमें तत्रस्थिति का भाव है । पवित्रक, विभिन्न स्थानों पर स्थित हैं और मन्त्र शक्ति के परिवेश में उद्दीप्त हैं । इस तरह इन दोनों में तत्स्थत्व का गुण है ।

अब साधक अपने भावोत्कर्ष की असीमता में स्थित हो जाये । सर्वत्र स्वात्मभाव का अनुसन्धान करे । शैवमहाभाव से भावित हो जाये । सबमें स्वात्म के उल्लास का अनुभव करे । शाम्भव समावेश सिद्ध होकर यह सोचे कि, सब कुछ मुझमें ही है । मुझसे ही उदित है— यह सब कुछ ! इस भावन से सबका आत्मस्थ हो जाना निश्चित हो जाता है । यही आत्मस्थता का रहस्य है । पवित्रक भी और मन्त्रजाल भी सब अपने में समाहित हो जाता है ॥१६२॥

**संपात संस्क्रिया—**

पवित्रक के सम्बन्ध में स्थान, निर्णय, ग्रन्थि, पवित्रक पूजन, मन्त्रजालपूजन एवं तात्स्थ्य और स्वास्थ्य प्रक्रियाओं का सम्पादन पूरा करना आवश्यक माना जाता है । इस प्रक्रिया के अनन्तर संपात संस्क्रिया सम्पन्न की जाती है । किसी छोटी से छोटी बात को उत्तम और आकर्षक

**दत्त्वा पूर्णाहुतिं देवि प्रणमेन्मन्त्रभैरवम् ।**
**ओं समस्तक्रियादोषपूरणेश व्रतं प्रति ।।१६४।।**

**यत्किंचिदकृतं दुष्टं कृतं वा मातृनन्दन ।**
**तत्सर्वं मम देवेश त्वत्प्रसादात्प्रणश्यतु ।।१६५।।**

**सर्वथा रश्मिचक्रेश नमस्तुभ्यं प्रसीद मे ।**
**अनेन दद्याद्देवाय निमन्त्रणपवित्रकम् ।।१६६।।**

---

रूप देने के लिये सुन्दरतम संज्ञा प्रदान कर देने से उसमें महनीयता सी आ जाती है । संपात संस्क्रिया भी एक ऐसी ही छोटी सी क्रिया है । बात यह है कि, पूजा पूरी होने के बाद विसर्जन कर देने पर पूजा की समाप्ति हो जाती है । उस समय वहाँ के सारे पूजोपकरण हटा कर पुष्प, अक्षत, अर्पित पत्ते, दोने आदि को नदी आदि में फेंकते ही हैं । यह पूजोपरान्त अप्रयोज्य सामग्रीवर्ग का वारिधारा में प्रक्षेप रूप प्रक्रिया ही संपात संस्क्रिया कहलाती है । संपात संस्क्रिया के पहले छूटे काम पूरे कर लेने चाहिये ।

ये छूटे हुए आह्निक काम हैं, भैरव का समन्त्रक ध्यान, योगिनी बलि, क्षेत्रपाल-बलि, मातृकाबलि आदि । सबका पूरा वर्णन श्लोक १६३ श्लोक १८५ तक है ।

शास्त्रकार यह निर्देश दे रहे हैं कि, इसके बाद यज्ञकर्त्ता क्रिया विधि के छिद्रों के साक्षी संवत्सर भैरव का ध्यान करे और पूर्णाहुति करे । पूर्णाहुति देकर मन्त्र भैरव की समन्त्रक स्तुति करे । यह स्तुति यहाँ पद्य में दी गयी है, जो मन्त्रात्मक है । मन्त्र इस प्रकार है— 'ॐ समस्त क्रिया दोष पूरणेश व्रतं प्रति यत्किंचिदकृतं दुष्टं कृतं हे मातृनन्दन देवेश ! मम तत्सर्वं त्वत्प्रसादात् सर्वथा प्रणश्यतु । हे रश्मिचक्रेश तुभ्यं नमः, मे प्रसीद, अर्थात्, हे सारी क्रियाओं के दोषों को पूर्ण करने में समर्थ परमेश्वर ! इस व्रत में मैने जो कुछ छोड़ दिया है, जो करना चाहिये, वह नहीं हुआ है । वह सब मेरा अपराध है । हे देवी मातृका को अभिनन्दित करने वाले

**योगिनीक्षेत्रमातृणां बलिं दद्यात्ततो गुरुः ।**
**पञ्चगव्यं चरुं दन्तकाष्ठं शिष्यैः समन्ततः ।।१६७।।**

**आचार्यं निद्रां कुर्वीत प्रातरुत्थाय चाह्निकम् ।**
**ततो विधिं पूजयित्वा पवित्राणि समाहरेत् ।।१६८।।**

**दन्तकाष्ठं मृच्च धात्री समृद्धात्री सहाम्बुना ।**
**चतुःसमं च तैः सार्धं भस्म पञ्चसु योजयेत् ।।१६९।।**

---

देवेश्वर ! आपके कृपा प्रसाद से वह पूर्ण हो जाये और सारा दोष नष्ट हो जाय । आपको बारम्बार प्रणाम । हे रश्मि चक्र के अधीश्वर आपकी जय हो ।

इस मन्त्र का उच्चारण करते हुए भगवान् भैरव से कृताकृत दोष निवृत्त्यर्थ प्रार्थना करनी चाहिये और भगवान् को निमन्त्रण-पवित्रक अर्पित करना चाहिये ।।१६२-१६६।।

इतनी प्रक्रिया पूरी करने के उपरान्त गुरु, देव, योगिनियों, क्षेत्रपालों और मातृकाओं के लिये बलि की व्यवस्था नियमानुसार करें । बलिकर्म भी आगमिक कर्मकाण्ड का आवश्यक अङ्ग माना जाता है । वैदिक याग में भी कुष्माण्डबलि आदि की प्रथा पहले से चली आ रही है । इसके लिये निर्धारित द्रव्य और मन्त्र भी हैं । इसके बाद स्वयम् आचार्य शयन की व्यवस्था करते हैं । नियमतः उन्हें सभी शिष्यों के साथ निद्रा देवी के विश्रान्ति भरे अङ्क में नींद लेनी चाहिये । दूसरे दिन के आह्निक कार्य को समय से सम्पन्न करने के उद्देश्य से पञ्चगव्य, चरु, दन्तकाष्ठ की व्यवस्था भी कर लेनी चाहिये । गुरु की सोने की व्यवस्था बीच में और चारों ओर सभी शिष्यों को सोना चाहिये ।।१६७।।

पुनः प्रातःकाल उठ कर सर्वप्रथम आह्निक कार्य पूरा कर और प्रातः-कालीन सारी जपादि विधियों को पूरा कर अपनी पूजा पूरी कर लेनी चाहिये । फिर पवित्रकों का आहरण करना आवश्यक है । सभी पूर्व प्रयुक्त

**प्राग्दक्षपश्चिमोर्ध्वस्थ वामवक्त्रेषु वै क्रमात्।**
**पञ्चैतानि पवित्राणि स्थापयेच्चेशगोचरे।।१७०।।**

**कुशेध्म पञ्चगव्यं च शर्वाग्रे विनियोजयेत्।**
**वामामृतादिसंयुक्तं नैवेद्यं त्रिविधं ततः।।१७१।।**

**दद्यादसृक् तथा मद्यं पानानि विविधानि च।**
**ततो होमो महाक्ष्माजमांसैस्तिलयुतैरथो ।।१७२।।**

**तुलैर्घृतयुतैर्यद्वा तण्डुलैरथ धान्यकैः।**
**शर्कराखण्डसंयुक्तपञ्चामृतपरिप्लुतैः ।।१७३।।**

**मूलं सहस्रं साष्टोक्तं त्रिशक्तौ ब्रह्मवक्त्रकम्।**
**अर्चिषां तु शतं साष्टं ततः पूर्णाहुतिं क्षिपेत् ।।१७४।।**

---

पवित्रकों का आहरण करने के बाद दन्तकाष्ठ का प्रयोग करे। शुद्ध मृत्तिका, आँवले का उपलेप्य द्रव्य, मृत्तिका और आँवले का यौगिक लेप और जल इन चारों के समद्रव्य के साथ दन्त काष्ठ मिल कर पाँच द्रव्य होते हैं। इन पर भस्म का प्रयोग कर क्रमशः इन पाँचों को पाँच ब्रह्मवक्त्रों के लिये पूर्व, दक्षिण, पश्चिम, ऊर्ध्वस्थ और उत्तर के क्रम से अर्पित करे। ये पाँचों द्रव्य भी पवित्रकवत् ही है। इन्हें अलग से ईशान वक्त्र कोण के लिये अर्थात् ईशान कोण में भी स्थापित करे। इसी तरह शर्व नामक अघोरेश्वर शिव के लिये कुशों से प्रोञ्छित द्रव्य, कुश और पञ्चगव्य का भी विनियोग करे।

इसके बाद देवताओं को नैवेद्य अर्पित करना चाहिये। ये नैवेद्य विशेष रूप से वीर द्रव्यों से संयुक्त हों। अमृत रूप मद्य आदि से संवलित हों। ताजा रक्त, मदिरा और अनेकानेक आपानक देवों के लिये भी अर्पणीय हैं। यही तीन प्रकार के नैवेद्य हैं। इनके निवेदन से देववृन्द प्रसन्न हो जाता है। इसलिये सावधानी पूर्वक इन कर्तव्य कर्मों का सम्पादन करना चाहिये ॥१६८-१७१॥

**ततोऽञ्जलौ पवित्रं तु गृहीत्वा प्रपठेदिदम् ।**
**अकामादथवा कामाद्यन्मया न कृतं विभो ।।१७५।।**

**तदच्छिद्रं ममास्त्वीश पवित्रेण तवाज्ञया ।**
**मूलमन्त्रः पूरयेति क्रियानियममित्यथ ।।१७६।।**

---

इन प्रक्रियाओं को पूरा करने के बाद होम का उपक्रम करना चाहिये । मण्डप में कुण्ड आदि की तैयारी पहले ही कर ली गयी है । सामग्रियाँ जुटा ली गयीं होती हैं । उनसे ही हवन पूरा होता है । इन सामग्रियों की चर्चा भी संक्षेप में कर रहे हैं ।

तिलों से मिश्रित महाक्ष्माज के मांस की आहुति का इसमें बड़ा महत्त्व माना जाता है । यदि यह आहवनीय न मिले, तो घी और तिल का ही हवन करें । ये भी उत्तम हवनीय द्रव्य हैं । घी, तिल, चावल का भी इस रूप में प्रयोग करते है । धान्य शाक्ति और अन्न दोनों अर्थों में प्रयुक्त होता है । यज्ञीय स्वीकार्य कई अन्नों का प्रयोग सप्तधान्य अर्थ में भी होता है । शर्करा शाकल्य में अवश्य मिलानी चाहिये । पञ्चामृत बनाकर उस शाकल्य में छींटा देकर आर्द्र कर लेने से हवन में सुविधा हो जाती है ।।१७२-१७३।।

मूल मन्त्र से १००८ (एक हजार आठ) बार आहुति देना श्रेयस्कर होता है । त्रिशक्ति अर्थात् नर-शक्ति-शिवात्म भाव से या परा, अपरा और परापरा भाव से अथवा श्रीमहाकाली, महालक्ष्मी और महासरस्वती भाव से भी इनके मूल मन्त्रों से हवन करना चाहिये । ब्रह्मवक्त्र अर्थात् सद्योजात, तत्पुरुष, ईशान, अघोर और वामदेव रूप पाँचवक्त्रों को लक्ष्य कर इनके लिये भी आहुतियाँ अर्पित करनी चाहिये । ब्रह्मवक्त्रों के अङ्गों से फूटने वाली किरणों के लिये अर्चिष् शब्द का प्रयोग होता है । श्लोक १५६ में भी यह शब्द प्रयुक्त है । इन आङ्गिक किरणों के उद्देश्य से भी १०८ आहुतियाँ देनी चाहिये ।।१७४।।

**वौषडन्तं पवित्रं च दद्याद्बिन्द्ववसानकम् ।**
**नादान्तं समनान्तं चाप्युन्मनान्तं क्रमात्त्रयम् ।।१७७।।**

**एवं चतुष्टयं दद्यादनुलोमेन भौतिकः ।**
**नैष्ठिकस्तु विलोमेन पवित्रकचतुष्टयम् ।।१७८।।**

---

इसके उपरान्त पूर्णाहुति का उपक्रम करना चाहिये । पूर्णाहुति प्रयोग की प्रक्रिया का वर्णन पहले के प्रसङ्गो में आ चुका है । जहाँ स्रुक् और स्रुवा के माध्यम से यष्टा सावधानी पूर्वक पूर्णाहुति देता है । पूर्णाहुति हवन प्रक्रिया की अन्तिम विधि है । इसके साथ ही होम का विधान सम्पन्न हो जाता है । शेष कार्यों में भगवत्प्रार्थना एवम् उपसंहारात्मक काम करने होते हैं । जैसे— अञ्जलि में पवित्रक लेकर यजमान शिष्य यह बोलता है कि, इच्छापूर्वक अथवा अनिच्छापूर्वक जाने या अनजाने हे परमेश्वर ! जो कार्य मैंने नहीं किया अर्थात् करणीय विधि में जो काम छूट गया हो, उसे क्षमा करें ! यह छिद्र अर्थात् दोषपूर्ण कार्य है । यह अच्छिद्र अर्थात् निर्दोष हो जाये । इससे कोई विघ्न न उत्पन्न होने पाये । हे ईश ! पवित्रकविधि मैंने अपनायी है । इससे आपकी आज्ञा का मैंने पालन किया है । इसके लिये पृथक् मूलमन्त्र का प्रयोग भी किया जाता है ।

यह मूलमन्त्र सप्रणव होता है । पहले ॐकार का उच्चारण करे । पुनः हे ईश ! 'कहे । फिर' 'क्रिया नियमं पूरय पूरय' कहे । अन्त में वौषट् लगावे । श्लोक में निर्दिष्ट शब्द प्रयोगों से यह मूलमन्त्र माना जाता है । इसका पहला रूप इस प्रकार बनता है—

१. 'ॐ हे ईश ! इमं क्रिया-नियमं पूरय पूरय'

यहाँ शास्त्रकार ने एक विशिष्ट विधि की ओर सांकेतिक रूप से निर्देश मात्र किया है । उसकी क्या विधि है, इसका निर्देश नहीं किया है । पहले मूल मन्त्र से क्रियानियम की पूर्त्ति की प्रार्थना की गयी है । फिर पवित्रक को अर्पित करना पड़ता है । यह अर्पण चार प्रकार का निर्दिष्ट है । इसमें भी दो विधियों का निर्देश है । १. अनुलोम विधि और २. विलोम विधि ।

**यत्किञ्चिद्विविधं वस्त्रच्छत्रालङ्करणादिकम् ।**
**तन्निवेद्यं दीपमालाः सुवर्णतिलभाजनम् ।।१७९।।**

---

अनुलोम विधि का प्रयोग भौतिक (बुभुक्षु) शिष्य और विलोम विधि का प्रयोग (मुमुक्षु) नैष्ठिक शिष्य को करना चाहिये । इसमें चार पवित्रकों का प्रयोग करना चाहिये । इसमें मूलमन्त्र में भी अन्तर पड़ जाना स्वाभाविक है । जैसे दूसरामन्त्र २. ॐ हे ईश बिन्द्ववसानकं क्रिया-नियमं पूरय पूरय नेत्रत्रयाय वौषट् ।' यह वौषडन्त मन्त्र है, इससे बिन्दुतक के क्रियानियम की पूर्त्ति हो जाती है ।

३. 'ॐ हे ईश नादान्तं क्रिया नियमं-पूरय पूरय कवचाय हुं' ।

४. 'ॐ हे ईश समनान्तं क्रिया नियमं पूरय पूरय शिखायै वषट्' । और

५. 'ॐ हे ईश उन्मनान्तं क्रिया नियमं पूरय पूरय शिरसे स्वाहा' । इस तरह इस विधि से विन्दु, नाद, समना और उन्मना पर्यन्त चार छिद्रों की पूर्त्ति हो जाती है । यह ऊह मात्र है । इसके विपरीत उन्मना से विधि शुरू करके बिन्दुपर्यन्त की आज्ञाचक्र की पवित्रक अर्पण की क्रिया भी होती है । जो सारे शरीर में दिव्यता का संचार करती है ॥१७५-१७८॥

इतनी प्रक्रिया पूरी कर लेने के बाद समस्त उन वस्त्रों, अलङ्करणों एवम् अन्यान्य द्रव्यों का अर्पण करना चाहिये, वही कह रहे हैं—

जो कुछ भी वहाँ उपस्थित दातव्य वस्तु है, जैसे कपड़े, अन्य परिधान, छत्र, अलङ्कार, स्वर्ण, तिल संहित पात्र आदि इनका भरपूर दान करना चाहिये । दीपमालायें दी जानी चाहिये और उन्हें जलाकर उत्सव भी मनाना चाहिये । तिल भाजन और स्वर्ण पात्र में एक एक वस्त्र भी लपेट कर देना चाहिये । इससे सारी कमियों की पूर्त्ति हो जाती है ।

**वस्त्रयुग्मयुतं सर्वसम्पूरणनिमित्ततः ।**
**भोजनीयाः पूजनीयाः शिवभक्तास्तु शक्तितः ।।१८०।।**

**चतुस्त्रिद्व्येकमासादिदिनैकान्तं महोत्सवम् ।**
**कुर्यात्ततो न व्रजेयुरन्यस्थानं कदाचन ।।१८१।।**

**ततस्तु दैशिकः पूज्यो गामस्मै क्षीरिणीं नवाम् ।**
**दद्यात्सुवर्णरत्नादिरूप्यवस्त्रविभूषिताम् ।।१८२।।**

**वदेद्गुरुश्च संपूर्णो विधिस्तव भवत्विति ।**
**वक्तव्यं देवदेवस्य पुनरागमनाय च ।।१८३।।**

---

इसके बाद श्रद्धेय शिवाराधकों, उपासकों और भक्तों की श्रद्धापूर्वक तृप्ति के लिये भोजन कराना चाहिये । यह महोत्सव चार, तीन, दो अथवा एक मास पर्यन्त चले, तो बहुत उत्तमोत्तम अन्यथा इतने ही दिनों तक का भी हो तो उत्तम माना जाता है । इसके बाद शिष्य को एक तरह का क्षेत्र सन्यास ले लेना चाहिये । अन्यत्र जाना वर्जित हो जाता है । इससे एक-निष्ठता आती है और जीव संयमित हो जाता है ।।१७९-१८१।।

इसके बाद दैशिक आचार्य का सत्कार करना चाहिये । उन्हें सवत्सा दुधारू गाय दान में देनी चाहिये । गाय की सींगे स्वर्ण से, खुरें चाँदी से मढ़ी गयी हों । उसे कपड़े से विभूषित किया गया हो और विविध प्रकार से सजाया गया हो । गुरु प्रसन्न होकर यह आशीर्वाद दे कि, प्रियवत्स! तुम्हारी की गयी यह सम्पूर्ण विधि पूरी हुई । तुम उत्कर्ष के भागी बनो ।

उस समय यह प्रार्थना करनी चाहिये कि, देवाधिदेव महादेव! यह विधि आपकी कृपा से पूरी हुई । आप स्वधाम में स्वात्म में स्थित होकर विराजमान हों । अपने पुनः पुनः होने वाले महोत्सवमय मखों में आपको आवाहित करूँगा । आप अवश्य आने का अनुग्रह करेंगे ।।१८२-१८३।।

**ततो विसर्जनं कार्यं गुप्तमाभरणादिकम् ।**
**नैवेद्यं गुरुरादाय यागार्थे तन्नियोजयेत् ।।१८४।।**

**चतुर्णामपि सामान्यं पवित्रकमिति स्मृतम् ।**
**नास्माद्व्रतं परं किञ्चित् का वास्य स्तुतिरुच्यते।।१८५।।**

**शेषं त्वगाधे वार्योघे क्षिपेन्न स्थापयेत्स्थिरम् ।**

खशराः पञ्चाशत्। वसुवेदमष्टाचत्वारिंशत्। शराक्षि पञ्चविंशत्। रविर्द्वादश। रसेन्दु षोडश। अब्धिनेत्रे चतुर्विंशत्। तदुक्तं

---

इसके बाद ही विसर्जन की क्रिया पूरी की जाती है । इस अवसर पर गुप्त दान आदि करने का भी प्रचलन है । श्रद्धा और अपनी वित्तीय स्थिति के अनुसार इसे पूर्ण करना चाहिये । नैवेद्य आदि का अर्पण भी समयोचित माना जाता है । यहाँ गुरु के लिये एक महत्त्वपूर्ण निर्देश है । जो कुछ भी गुप्त रूप से सोना, चाँदी, गहने आदि मूल्यवान् पदार्थ मिलें, उन्हें गुरु अपने घर न ले जाकर उनका भविष्य में करणीय यज्ञों के लिये नियोजन कर दे । यह एक उत्तम और उदात्त याज्ञिक परिपाटी है ।।१८४।।

शास्त्रकार एतद्विषयक अपनी मान्यता का उल्लेख कर रहे हैं कि, वस्तुतः इससे बढ़ कर कोई व्रत नहीं होता । यह इतना महत्त्वपूर्ण कार्य है कि, इसके महत्त्व प्रतिपादन रूप स्तुति के लिये ढूँढ़े जाने पर भी उपयुक्त शब्द नहीं मिल सकते । अर्थात् इसकी जितनी प्रशंसा की जाय वह थोड़ी ही हो सकती है, पूरी नहीं । शेष पवित्रक को अगाध जलराशि में प्रवाहित कर देना चाहिये ।

श्लोक १५८ से श्लोक १६२ तक पवित्रक की ग्रन्थियों का वर्णन किया गया है । उस सम्बन्ध में आगमिक प्रामाण्य आचार्य जयरथ ने प्रस्तुत किया है । उसके अनुसार—

'विद्यापीठे तु पञ्चाशत् प्रतिमालिङ्गपीठयोः ।
चत्वारिंशदथाष्टौ च घण्टायां पञ्चविंशतिः ।।

अष्टादश स्रुवे ज्ञेयाः स्रुचि विंशच्चतुस्तथा ।
प्रासादे चैव षट्त्रिंशत् द्वादशैव तु मण्डपे ।।

ध्यानगेहे चतुर्विंशत् षोडश स्नानमण्डपे।
दैशिके सप्त दातव्याः साधके पञ्चकं ददेत्।।

पुत्रके सप्तकं दद्याच्चतुः समयिनां तथा ।
अन्यशास्त्रोदितानां च शिष्याणां पञ्चकं ददेत्।।

लिङ्गिनां केवलो ग्रन्थिस्तोरणेऽथ द्विपञ्चकम् ।
द्वारेषु अष्टकं दद्याद्ग्रन्थीनां मातृनायिके ।। इति।

तत्स्थत्वादि प्रागेव व्याख्यातम्। अनेनेति श्लोकबद्धेन मन्त्रेण। आह्निकं च कुर्वीतेति प्राच्येन संबन्धः। तत इति आह्निकानन्तरम्। विधिं पूजयित्वेति गणेशादिविधिं विशेषेण इष्ट्वेत्यर्थः। यदुक्तं

'..................विधिपूजां समाचरेत् ।
गणेशं प्रथमं पूज्य गुरुत्रयसमन्वितम् ।।

सर्वावरणसंयुक्तं त्रिशिरोमातृनायकम् । इति।

तैरिति दन्तकाष्ठादिभिः सर्वैः

---

"विद्यापीठ में ५०, प्रतिमा और लिङ्गपीठ में ४८, घण्टा में २५, स्रुव में १८, स्रुक् में २४, प्रासाद में ३६, मण्डप में १२, ध्यान गृह में २४, स्नान मण्डप में १६, दैशिक को देने के उद्देश्य से निर्मित पवित्रक में ७, साधक के लिये ५, पुत्रक के लिये ७, समयिवर्ग के लिये ४, अन्यशास्त्रोदित शिष्यों के लिये ५, लिङ्गव्रतियों के लिये केवल १, तोरण के उद्देश्य के लिये बने पवित्रक में १० और द्वारों पर ८ ग्रन्थियों वाले पवित्रक होने चाहिये ।"

'दन्तकाष्ठं तथा देवि पूर्ववक्त्रे नियोजयेत् ।
धात्रीं तु मृत्तिकायुक्तां दक्षिणे विनियोजयेत्।।
मृदमामलकैर्युक्तां पश्चिमे विनियोजयेत् ।
वारि चामलकैर्युक्तं चतुःसमसमन्वितम् ।।
ऊर्ध्ववक्त्रस्य दातव्यं भस्भ काष्ठमृदादिना ।
उत्तरस्य तु वक्त्रस्य ज्ञापयेच्चुम्बकोत्तमः ।। इति।

---

शिव ने मातृनायिका पार्वती के लिये इस उक्ति का प्रयोग किया है अर्थात् शिव द्वारा मातृनायका के प्रति सम्बोधित है ।

श्लोक १६८ में विधिं पूजयित्वा शब्द प्रयुक्त है । यह कथन गणपतिपूजन से सम्बन्धित है । आगम प्रमाण्य है कि,

"विधि पूजा का आचरण सर्वप्रथम होना चाहिये । इसमे सबसे पहले पार्वती नन्दन गणेश की पूजा करनी चाहिये । इस पूजा के क्रम में परमेष्ठी गुरु, परम गुरु और दीक्षागुरु की पूजा भी होनी चाहिये । इस क्रम में आवरण पूजा भी की जाती है । त्रिशिरो भैरव जो समस्त मातृशक्तियों के अधिष्ठान हैं, ऐसे मातृसद्भाव भूषित भैरव की पूजा भी इस सन्दर्भ में अनिवार्यतः करनी चाहिये । श्लोक १६९ में सार्धं शब्द प्रयुक्त है । आचार्य जयरथ उक्त सन्दर्भ को विश्लिष्ट करते हुए आगम प्रामाण्य द्वारा उसका समर्थन कर रहे हैं कि, वस्तुतः तैः सर्वनाम शब्द दन्तकाष्ठ आदि सभी पदार्थों के लिये प्रयुक्त है । आगम कहता है कि,

"हे देवि! दन्तकाष्ठ का प्रयोग पूर्ववक्त्र के लिये होना चाहिये । उसी में उसे नियोजित करे । मृत्तिका से युक्त आँवले का फल दक्षिण वक्त्र में विनियुक्त करना उचित है । आमलक युक्त मृत्तिका को पश्चिमस्थ वक्त्र के लिये प्रयुक्त करना चाहिये । आमलकों से युक्त जल चारों दृष्टियों से समान समान कर ऊर्ध्ववक्त्र के लिये अर्पित करना चाहिये । दन्तकाष्ठ मृद् और आमलक आदि उत्तर वक्त्र के लिये समर्पित करना चाहिये । यह प्रक्रिया गुरुजनों में श्रेष्ठ चुम्बक गुरु को अवश्य सम्पन्न करनी चाहिये ।"

एतानीति दन्तकाष्ठादीनि। ईशगोचर इति तत्कोणे। इदमिति वक्ष्यमाणम्। तदत्र सप्रणवोऽयं श्लोको यथाभिप्रेतो मूलमन्त्रः। पूरय क्रियानियमं वौषडित्यूहः। त्रयमिति तत्त्वकल्पनया, एवमित्याद्येन सह चतुष्टयमित्यत्र छेदः। पुनरागमनायेति

**'ऊनाधिकं यद्विपरीतचेष्टं**
**क्षमस्व सर्वं मम विश्वमूर्ते।**
**प्रसीद देवेश नमोऽस्तु तुभ्यं**
**प्रयाहि तुष्टः पुनरागमाय ।।**'इति वक्तव्यम्।

गुप्तमिति यथा पामरादिरन्यो लोभादिवैवश्यं न जानीयात्, अत एवोक्तं यागार्थे तन्नियोजयेत्। कास्य स्तुतिरिति। तदुक्तम्

---

श्लोक १८३ में स्पष्ट निर्देश है कि, विधि के अन्त में देवाधिदेव के पुनः आवाहन करने पर आने की प्रार्थना की गयी है । इस सन्दर्भ को आगमिक इस श्लोक द्वारा व्यक्त करते है—

"हे विश्वमूर्ति परमेश्वर! मैने यह पूजा प्रक्रिया पूरी की । इस क्रम में जिन विधियो का निर्देश है, सम्भव है भगवन्! कि, उनमें कुछ कमी रह गयी हो, कुछ अधिक और अनपेक्षित अथवा विपरीत चेष्टा के प्रयोग भी हो गये हो, यह मुझ यजमान का प्रमाद रूप अपराध ही है । अतः आप इसे क्षमा कर दे । हे देवाधिदेव सर्वेश्वर, आपको बारम्बार प्रणाम अर्पित कर रहा हूँ । आप अन्यन्त सन्तुष्ट भाव से स्वधाम के प्रति इस प्रणति पूर्ण प्रार्थना को हृदय में स्थान देते हुए प्रस्थान करें । जब भी मैं आवाहन करूँ, आप अवश्य पधारने की कृपा करेंगे ।"

श्लोक १८४ में गुप्त शब्द का प्रयोग विशेष उद्देश्य को व्यक्त करता है । ऐसे उत्सवों में यजमान गुप्तदान करते हैं । यह प्रथा सी है । अन्य सामग्रियों में ऐसी वस्तुएँ जिनमें आभरण आदि भी होते हैं, मिल जाते हैं । उस दान किये गये ऐसे पदार्थों का प्रयोग प्रायः आचार्य लोग अपने

**'एतद्देवि परं गुह्यं व्रतानामधिनायकम् ।**
**विपरीतविनाशाय कर्तव्यं चुम्बकादिभिः ।।'**

इत्युपक्रम्य

**'कृच्छ्रचान्द्रायणेनैव वाजपेयाश्वमेधकैः ।**
**सौत्रामणिं चातिकृच्छ्रं सम्यङ्निर्वर्त्य यत्फलम् ।।**

**तत्फलंकोटिगुणितं पवित्रारोहणे कृते ।'** इति।।

---

लिये कर लेते है । शास्त्रकार को यह अभीष्ट नही । इससे आचार्य के प्रति लोलुपता का दोष लोग मढ़ देते हैं । इनसे बचने के लिये शास्त्रकार यह निर्देश देते है कि, ऐसे प्राप्त धन और आभरण आदि को भविष्यत् मे सम्पन्न होने वाले यज्ञ के लिये नियोजित कर दे, यही अच्छा है ।

श्लोक १८५ में स्तुति सम्बन्धी प्रशंसात्मक वाक्य के लिये आगम प्रामाण्य प्रस्तुत कर आचार्य जयरथ ने उसका समर्थन किया है । वह इस प्रकार है—

"भगवान् शङ्कर माता पार्वती से कह रहे है कि, देवियों में श्रेष्ठ देवि! यह अत्यन्त पवित्र, अत्यन्त गोपनीय और समस्त व्रतों का अधिनायक अर्थात् शीर्षस्थ व्रत है । जीवन मे अप्रत्याशित उपस्थित होने वाले विपरीत और विघ्न रूप दुःखों और दुर्दशाओ के विनाश करने के लिये गुरुजनों द्वारा इस व्रत का अवश्य पालन करना चाहिये ।"

इस श्लोक से इस स्तुति प्रकरण का आरम्भ कर आगे भी कहा गया है कि,

"कृच्छ्र चान्द्रायण नामक व्रत के आचरण से, वाजपेय और अश्वमेध नामक यज्ञों के करने से, अत्यन्त कष्ट साध्य सौत्रामणि यज्ञ करने से अथवा अन्यान्य कठिन व्रतो के सम्पादन से जो पुण्यफल प्राप्त होते हैं, उनसे करोड़ो गुना पुण्य फल इस पवित्रारोहण व्रत से प्राप्त होते है ।"

इस प्रकार आचार्य जयरथ ने शास्त्रों के उद्धरण से शास्त्रकार के सर्वशास्त्रपारङ्गत पाण्डित्य को एकमत से मण्डित ही किया है ।।१५८-१८५।।

इदानीं कुलपर्वादावासूत्रितो नैमित्तिकविधिरुच्यते इत्याह

**अथ नैमित्तिकविधिर्यः पुरासूत्रितो मया।।१८६।।**

**स भण्यते तत्र कार्या देवस्यार्चा विशेषतः।**
**चक्रयागश्च कर्तव्यः पूर्वोक्तविधिना बुधैः ।।१८७।।**

**तत्र यद्यन्निजाभीष्टभोगमोक्षोपकारकम्।**
**पारम्पर्येण साक्षाद्वा भवेच्चिदचिदात्मकम् ।।१८८।।**

---

पवित्रारोहण के वर्णन के उपरान्त शास्त्रकार कुलपर्वों के प्रसङ्ग में आसूत्रित नैमित्तिक विधियों के सम्बन्ध में अपना मन्तव्य प्रकट कर रहे हैं—

शास्त्रकार कहते है कि, कुलपर्व आदि प्रकरणों में पहले नैमित्तिक विधि का आसूत्रण किया गया है। उसे इस अवसर पर विस्तार पूर्वक कहने की आवश्यकता का मैं स्वयम् अनुभव कर रहा हूँ। मेरे द्वारा अब उसी के वर्णन का उपक्रम किया जा रहा है—

मैंने पहले जिस जिस नैमित्तिक विधि का आसूत्रण किया है, वही यहाँ वर्णन का विषय बनाया जा रहा है। इसमें सर्वप्रथम देवाधिदेव महेश्वर की विशेष रूप से अर्चा करने का विधान है। इसके बाद ही चक्रयाग भी करना चाहिये। विधि विशेषज्ञ पण्डितों द्वारा इसे अवश्य विधिपूर्वक सम्पन्न करना चाहिये ।।१८६-१८७।।

इस सन्दर्भ में भोग और मोक्ष दोनों के प्राधान्य की दृष्टि से विचार करना आवश्यक है। भोगोपकारक विधान का अपना पृथक् महत्त्व है। वहीं मोक्ष में उपकारक प्रक्रिया का भी अलग महीयान् महत्व है। इन दोनों में शिष्य को जो भी अभीष्ट हो, वही प्रक्रिया अपनानी चाहिये। चाहे वह परम्परा प्राप्त रूप से अभीष्ट हो अथवा साक्षात् अभीष्ट हो, कोई अन्तर नहीं पड़ता। उसे अवश्य करना ही अपेक्षित है। केवल इनके

**तत्पूज्यं तदुपायाश्च पूज्यास्तन्मयताप्तये ।**
**तदुपायोऽपि संपूज्यो मूर्तिकालक्रियादिकः ।।१८९।।**

चिदचिदात्मकमिति आत्मप्राणादिरूपमित्यर्थः। तदुपाया इति ज्ञानयोगादयः। मूर्तिर्लिङ्गादिरूपा, कालः कुलपर्वादिः, क्रिया स्नानध्यानादिरूपा॥१८९॥

---

चिदचिदात्मक स्वरूप का मूलतः विमर्श करना चाहिये । चित् प्राधान्य और अचित्प्राधान्य दृष्टि से ही उसकी रहस्यात्मकता का आकलन किया जा सकता है ॥१८८॥

यह ध्यान में रखना आवश्यक है कि, चिदात्मकदृष्टि आत्मपरक होती है और इसके विपरीत प्राणवत्ता से प्रेरित भौतिक जीवन की भोग दृष्टि होती है । जिसके लिये जो अभीष्ट होता है, उसी श्रेणी के अनुसार उसे मुमृक्षु या बुभुक्षु कहा जा सकता है । उसे अर्थात् मुमुक्षु को स्वात्म के उत्कर्ष की दृष्टि प्रिय होती है । मुमुक्षु उसी प्रक्रिया को पूज्य मानता है । बुभृक्षु भोगपरक दृष्टि के कारण प्राण संपोषण में प्रवृत्त होता है और प्राण संतर्पण को संप्रीणन प्रदान करता है । उसके लिये यह पक्ष प्रशस्त एवं पूज्य है ।

इसी क्रम में ज्ञानवान् आत्मिक उत्कर्ष के उद्देश्य से उसके उपाय रूप ज्ञानमार्ग का आश्रय लेता है और प्राण संतर्पण में प्रवृत्त पुरुष योग सहकारी भोग मार्ग को अपना कर उसकी पुष्टि में प्रयत्नशील रहता है। दोनो स्थितियों मे देव अर्थात् आराध्य की तन्मयता की अवाप्ति ही मुख्य उद्देश्य मानी जाती है ।

तन्मयता की संप्राप्ति के मुख्यतः तीन उपाय शास्त्र द्वारा स्वीकृत है । इन उपायों का महत्त्व सर्वोपरि है । अतः ध्यान पूर्वक इन उपायों का आश्रयण करना चाहिये । निष्ठापूर्वक उपायों के अनुसार प्रवृत्त होना ही उनकी पूजा मानी जाती है । ये उपाय तीन हैं । १. मूर्ति, २. काल और ३. क्रिया ।

ननु उपायत्वं नाम तदुपकरणमात्ररूपत्वमुच्यते, तस्यापि पूजया किं स्यादित्याशङ्क्य आह

**उपेयसूतिसामर्थ्यमुपायत्वं तदर्चनात् ।**
**तद्रूपतन्मयीभावादुपेयं शीघ्रमाप्नुयात् ।।१९०।।**

इदं हि नाम उपायस्य उपायत्वं यदुपेयाविष्करणे परानपेक्षं समर्थत्वम्। तत् तस्य उपेयोपायस्यापि अर्चनात्।

---

१. मूर्त्ति अनेक प्रकार की कल्पित की जाती है । जैसे लिङ्ग रूप मूर्त्ति । आराध्य की आकर्षक स्वात्मोपम आकृतिमयी मूर्त्ति और चित्र आदि इसी श्रेणी में आते हैं ।

२. काल बड़ा व्यापक शब्द है किन्तु काल के कुछ कल्पित; नक्षत्रों तिथियों और मासादि के योग के रूप में आकल्पित पर्व रूप काल और ग्रहण आदि इसी श्रेणी के काल खण्ड हैं । इनका आश्रय अनिवार्यतः आवश्यक माना जाता है ।

३. तीसरा उपाय प्रक्रिया को पूरी तरह क्रियान्वित करने की विधि रूप में ही मान्य है । इसे 'क्रिया' की पारिभाषिक संज्ञा दी गयी है । इन तीनों उपायों का एक साथ प्रयोग साधक करता है और सिद्धि प्राप्त करता है ॥१८९॥

आदि व्याख्याकार आचार्य जयरथ विषय को बोधगम्य बनाने के उद्देश्य से प्रासंगिक प्रश्नों का स्वयम् आकलन करते हैं और समाधान के रूप में प्रस्तुत शास्त्रकार की कारिकाओं का सप्रमाण प्रतिपादन कर बिना उत्तर दिये ही उत्तर प्रस्तुत कर देते हैं । यहाँ भी आचार्य उसी शैली के अनुसार उपाय की पारिभाषिकता को प्रस्तुत कर एक नयी जिज्ञासा उपस्थापित कर रहे हैं । उनका कहना है कि, प्रक्रिया को पूर्ण करने मे जितने उपकरण प्रयुक्त होते हैं, वे ही उपाय माने जाते हैं अर्थात् उपकरणरूपत्व ही उपायत्व है । ऐसी स्थितियों में इनकी पूजा का तात्पर्य

'............**सा पूजा ह्यादराल्लयः।**' (वि.भै. १४७ श्लो.)

इत्यादिनीत्या तत्रैव लयात् उपायेऽपि तदुपेये इव तन्मयीभावो भवेत् येन यथायथमधिरोहात् निर्विलम्बमुपेयमयतैव स्यात्॥१९०॥

---

क्या माना जा सकता है? इसी जिज्ञासा का समाधान इस कारिका द्वारा किया जा रहा है । शास्त्रकार कहते हैं कि,

उपाय के उपायत्व का स्वरूप विशेष रूप अवगम करने के उपारान्त ही उसके महत्त्व का आकलन किया जा सकता है । वस्तुतः उपेय-सूति का सामर्थ्य ही उपायत्व है । उपायों द्वारा किसी प्रकार प्राप्त करने योग्य लक्ष्य ही 'उपेय' माना जाता है । उपेय की उत्पत्ति ही उपेय-सूति कहलाती है । उपेय का आविष्करण या आविर्भाव उपाय पर ही निर्भर करता है । निश्चित रूप से कहा जा सकता है कि, उपाय में यह सामर्थ्य अनिवार्यतः आवश्यक है कि, वह उपेय को उत्पन्न आविष्कृत या आविर्भूत कर दे । यही उपाय का उपायत्व है । इतना अवगम आवश्यक है ।

ऐसी दृढ़ निष्ठा के साथ ही व्यक्ति उपेय की प्राप्ति के लिये उपाय में प्रवृत्त होता है । ऐसे उपाय का अर्चन अर्थात् आस्था एवं विश्वास पूर्वक उसका समादर भी आवश्यक होता है । विज्ञान भैरव श्लोक १४७ में कहा गया है कि,

"वही पूजा पूजा कही जा सकती है, जिसमें आदर पूर्वक लयभाव प्राप्त हो जाय" ।

अर्थात् उपेय का जो उपाय है, वह भी इतना महत्त्वपूर्ण है कि, उपेयवत् उसका भी अर्चन किया जाना चाहिये । जैसा तादात्म्य उपेय से होता है, वही तादात्म्य भाव उपाय में भी होना आवश्यक है । इसका शीघ्रगामी परिमाम यह होता है कि, उपेय की अधिगति शीघ्रातिशीघ्र हो जाती है । यह एक सिद्धान्त ही है । जैसे प्रज्ञापुरुष बनने के लिये श्रवण, मनन, निदिध्यासन पूर्वक शास्त्र स्वाध्याय रूप उपाय का आश्रय लेना

अत एव आह

**यथा यथा च नैकट्यमुपायेषु तथा तथा।**
**अवश्यंभावि कार्यत्वं विशेषाच्चार्चनादिके ।।१९१।।**

विशेषादिति लोके हि यावदुपायोपेययोरन्यत्वात् अन्यथाभावोऽपि संभाव्येत, इह पुनरुपेयमयतापत्तिरेव उपायत्वमित्यन्यथाभावाशङ्कया अपि नास्त्यवकाश इत्याशयः।।१९१।।

---

पड़ता है । इस प्रक्रिया में प्रज्ञा पुरुषत्व उपेय है और शास्त्र स्वाध्याय उपाय । उपाय में आदर पूर्वक लीन होने पर प्रज्ञापुरुषत्व की शीघ्र प्राप्ति स्वाभाविक हो जाती है । यही नियम सर्वत्र, इसी रूप में चरितार्थ होता है ।।१९०।।

इसलिये यह निश्चय है कि, जिस प्रकार से भी संभव हो जितनी ही निकटता उपायों से हो सकती है, उतनी ही उतनी अर्थात् उसी स्तर की कार्य अर्थात् उद्देश्य की सफलता भी निश्चित है । विशेष रूप से जब साधकवर्ग अर्चा आदि के विशिष्ट प्रयोगों में संलग्न हो, उस समय यह निकटता अनिवार्यतः आवश्यक होती है । प्रायः यह देखा जाता है कि, व्यवहार जगत् में उपायोपेय भाव की सिद्धि में तनिक भी अन्तर आने पर अर्थात् साध्य कुछ और साधन कुछ दूसरा होने पर सिद्धि नही होती अर्थात् उपेय की प्राप्ति नहीं होती । यह अन्यथा भाव की स्थिति मानी जाती है । इसके विपरीत जब उपेयमयतापत्ति ही उपायता है, इस सिद्धान्त को अपना कर व्यक्ति कार्यव्यापृत होता है, तो उक्त प्रकार के अन्यथा भाव की आशङ्का भी नहीं रह जाती 'उपेयमयतापत्ति ही उपायता है' इस मान्यता का यही वैशिष्ट्य है । इसलिये कर्मठ व्यक्ति की कर्मण्यता का प्रत्येक क्षण उसे लक्ष्य की ओर अग्रसर करने का साहस देता है और समुचित साधन से साध्य की सिद्धि अवश्यंभावी हो जाती है, इसें तनिक मात्र भी सन्देह के लिये अवकाश नहीं है ।।१९१।।

अतश्च आत्मज्ञानस्य साक्षान्मोक्षाद्युपायत्वात् तदवाप्तिदिनं मुख्यं पर्वेत्याह

**ज्ञानस्य कस्यचित्प्राप्तिर्भोगमोक्षोपकारिणः ।**
**यदा तन्मुख्यमेवोक्तं नैमित्तिकदिनं बुधैः ।।१९२।।**

**तदुपायः शास्त्रमत्र वक्ताप्यौपयिको गुरुः ।**
**तद्विद्योऽपि गुरुभ्राता संवादाज्ज्ञानदायकः ।।१९३।।**

---

इस दृष्टि से विचार करने पर मोक्ष रूप साध्य के लिये आत्मज्ञानरूप साधन का तादात्म्य आवश्यक होता है । आत्मज्ञान से मोक्षमयता की उपलब्धि का क्षण भी जीवन का महत्त्वपूर्ण क्षण माना जाता है । इसीलिये उस क्षण के समय को पर्व कहते है । यही तथ्य कारिका द्वारा अभिव्यक्त किया गया है—

भोग और मोक्ष दोनों के लिये समान रूप से श्रेयस्कर ज्ञान की प्राप्ति का वह क्षण पुण्य पर्व माना जाता है । वह क्षण जिस दिन उपलब्ध हो जाय, वह मुख्य दिन होता है, क्योंकि वह क्षण उसी दिन का कालखण्ड होता है । वह मुख्य दिन विज्ञ व्यक्तियों द्वारा नैमित्तिक दिन होता है क्योंकि वह ज्ञानोपलब्धि का निमित्त हो जाता है ।

ज्ञान की उपलब्धि का उपाय चूँकि शास्त्र होता है । अतः ज्ञानोपलब्धि और शास्त्र में उपेयोपाय भाव होता है । इसी आधार पर शास्त्रों के रहस्य का वक्ता औपयिक गुरु माना जाता है । इस ज्ञानोपलब्धि रूप उपेय का सहविद्य गुरुपुत्र या गुरुकुलस्थ सहपाठी गुरुभ्राता (गुरुभाई) माना जाता है । इसे गुरु भाई कहने में भी एक प्रकार के गुरुत्व का परिकल्पन होता है । इसमें भी हेतु पारस्परिक शास्त्र-संवाद ही होता है । परस्पर शास्त्रचर्चा, अभ्यासातिशय और ऊहात्मकवाद से ज्ञानवर्द्धन होता है । इसलिये ज्ञानदायकत्व में वह आधार बन जाता है । यहाँ ज्ञानदायक शब्द गुरु और गुरुभ्राता दोनों का विशेषण माना जाना चाहिये । संवाद में वक्तृत्व और वादविवादत्व दोनों अर्थ अन्तर्भूत होते हैं ।।१९२-१९३।।

ननु इह पितरमुद्दिश्य भ्रात्रादिव्यवहारो न्याय्यः, तत्कथं गुरुमुद्दिश्यापि एवमुक्तमित्याशङ्क्य आह

**गुरोः पत्नी तथा भ्राता पुत्र इत्यादिको गणः ।**
**न योनिसंबन्धवशाद्विद्यासंबन्धजस्तु सः ।।१९४।।**

नन्वत्र कस्मान्न यौनः संबन्ध इत्याशङ्क्य आह

**वीर्यारुणपरीणामदेहाहन्ताप्रतिष्ठिताः ।**
**देहोपकारसन्ताना ज्ञातेये परिनिष्ठिताः ।।१९५।।**

---

श्लोक १९३ में भ्राता शब्द का व्यवहार किया गया है । भ्राता सदृश शब्द का व्यवहार जगत् में प्रयोग पितृ-परम्परा से प्राप्त आत्मीय वर्ग के लिये होता है । यहाँ इस शब्द के व्यवहार से यह जिज्ञासा स्वाभाविक है कि, इस शब्द का व्यवहार गुरु परम्परा से संबन्धित व्यक्ति के लिये किया गया है । ऐसा क्यों? इस जिज्ञासा का समाधान प्रस्तुत कर रहे हैं—

शास्त्रकार कहते हैं कि, गुरु की स्त्री को गुरुपत्नी कहा हैं, तद्विद्य को गुरुभाई कहते हैं और उनके पुत्र को गुरुपुत्र कहते हैं । यह गुरुपत्नी, गुरु भ्राता और गुरु पुत्र आदि का वर्ग केवल विद्या से संबन्धित है । भाई और पुत्र आदि शब्दों के यौगिक रूप भी इसी आधार पर व्यवहार में लाये जाते हैं । इनमें योनि के संबन्ध नही होते । योनि के संबन्ध से व्यवहृत शब्दों में गुरु शब्द का योजन नहीं किया जाता ।।१९४।।

यौन संबन्धों की संभावना को इस स्थिति में अस्वीकार करने का क्या कारण है? इस जिज्ञासा का समाधान कर रहे हैं—

जहाँ तक ज्ञातेय के व्यावहारिक स्वरूप का प्रश्न है, उसमें दो प्रकार के सन्तान क्रमों पर विशेष ध्यान देना चाहिये । वीर्य और अरुण अर्थात् रज के संयोग का परिणाम ही यह मानव शरीर है, यह सर्वशास्त्र सम्मत सिद्धान्त है । इस परिणामी देह में अशुद्ध अहन्ता के कारण व्यावहारिक

देहसन्तानः पुत्रादिः, उपकारसन्तानः सेवकादिः॥१९५॥

अतश्च स्मृतिरपि युक्तेत्याह

**तथाच स्मृतिशास्त्रेषु सन्ततेर्दायहारिता ।**
**युक्तैव तावान्स ह्युक्तो भेदाद्दूरान्तिकत्वतः ।।१९६।।**

**ये तु त्यक्तशरीरास्था बोधाहम्भावभागिनः ।**
**बोधोपकारसन्तानद्वयात्ते बन्धुताजुषः ।।१९७।।**

तावानिति पुत्रपौत्रादिक्रमेण तथा तथा स्थिति इत्यर्थः। स इति पित्रादिः। दूरान्तिकत्वतो भेदादिति पुत्रभ्रातादिलक्षणात्। यदभिप्रायेणैव

'अनन्तरः सपिण्डाद्यस्तस्य तस्य धनं भवेत्।' (मनु. ९।१८७)

इत्यादि स्मृतम्। त्यक्तशरीरास्था इति देहादावनात्माभिमानिन इत्यर्थः॥१९७॥

---

जगत् में व्यक्तित्व का और व्यक्तियों के संपर्क का आकलन होता है । इसी अहन्ता की प्रतिष्ठा के संदर्भ में वे संबन्ध पारम्परिक रूप से चलते हैं । वे दो प्रकार के होते हैं । १. देह सन्तान क्रम और २. उपकार सन्तान क्रम । देह सन्तान क्रम से पुत्र-पौत्रिकी परम्परा आती है और उपकार सन्तान क्रम में अनुचरों और सेवकों के संबन्धों का निर्वाह किया जाता है । ये परिनिष्ठित संबन्ध ही सर्वमान्य हैं । ।१९५ । ।

स्मृति भी इसी प्रकार की बात कहती है । वहाँ दाय भाग प्रकरण में इन संबन्धों पर विशेष बल प्रदान किया गया है । सन्तति की दाय की दातव्यता का यही आधार है । उत्तराधिकार का यह क्रम पुत्रों और पौत्रों के क्रम से आगे बढ़ता है । यही दायहारिता धर्मशास्त्रों के अनुरूप और अनुकूल है । यही युक्तियुक्त और उचित है । इसमें दूर और समीप इन दो दृष्टियों से इसका निर्धारण धर्मशास्त्र और तज्जन्य विज्ञ लोग करते हैं । मनुस्मृति ९.।१८७ का अभिमत है कि,

'पितृपरम्परा में पिता के बाद जो सपिण्ड आदि होते हैं, धन क्रमशः उन्हीं उन्हीं का होता है' । सपिण्ड एक पारिभाषिक शब्द है । समान पिण्ड

ननु अस्य कथं देहादावहम्भाव एव भ्रश्येत्, येन तत्र अनास्थापि स्यादित्याशङ्क्य आह

**तत्रेत्थं प्राग्यदा पश्येच्छक्त्युन्मीलितदृक्क्रियः ।**

इत्थमिति वक्ष्यमाणेन प्रकारेण।

तदेव आह

**देहस्तावदयं पूर्वपूर्वोपादाननिर्मितः ।।१९८।।**

---

(मूल पुरुष परम्परा या निवाप) जिसका होता है, वही सपिण्ड कहलाता है । आदि शब्द से समान पिण्डदान का अधिकार रखने वाला संबन्धी भी सपिण्ड रूप से मान्य होता है । मनुस्मृति के अतिरिक्त अन्य स्मृतियों में भी धन, सम्पत्ति भूमि आदि क्रमिक रूप से उत्तराधिकार में प्राप्त करने का अधिकारी सपिण्ड पुरुष ही होता है ।

परिवार में कुछ ऐसे भाग्यशाली प्रज्ञापुरुष उत्पन्न होते हैं, जिन्हें स्वात्म प्रत्यभिज्ञान हो जाता है । स्वात्म शुद्धबोध सम्पन्न ऐसे साक्षी भाव से जीवन व्यतीत करने में सक्षम लोगों को शरीर के प्रति आस्था नहीं रह जाती । देह आदि में उनका मिथ्या अभिमान नहीं होता । ऐसे लोग साक्षात् शिवरूप ही हो जाते हैं । शुद्ध अहन्ता में समग्र प्रपंचरूप इदन्ता का विलय हो जाने के कारण वे शुद्धबोध बुद्ध हो जाते हैं । इन लोगों में भी बन्धुभाव का समन्वय होता है किन्तु यह बन्धुता देहोपकारसन्ताना नहीं होती अपितु बोधोपकार-सन्ताना होती है । बोध सन्तान वे योगसिद्ध पुरुष होते हैं और उपकार सन्तान बोध बन्धुता के सहायक लोग होते हैं, जो इसी उद्देश्य से अपने जीवन का अर्पण परिवार के उत्कर्ष के उद्देश्य से ही कर देते हैं ॥१९६-१९७॥

देहादि में अनास्था का हेतु क्या है? यह कैसे संभव होता है कि, देह आदि में जो व्यावहारिक आवश्यक अहंभाव है, वह भी न हो? इत्यादि जिज्ञासा की शान्ति के लिये शास्त्रकार कहते हैं कि,

**आत्मा विकाररहितः शाश्वतत्वादहेतुकः ।**

पूर्वपूर्वेति पितृपितामहादयः, अत एव कृतकत्वाद्विनश्वरः।।

ननु यदि आत्मा निर्विकारः, तत्कथं पूर्णोऽपि अपूर्णतां श्रयेत्, अपूर्णोऽपि पूर्णतामित्याशङ्क्य आह

**स्वातन्त्र्यात् पुनरात्मीयादयं छन्न इव स्थितः ।।१९९।।**

**पुनश्च प्रकटीभूय भैरवीभावभाजनम् ।**

---

संस्कारों की अतिशय शुद्धता के कारण अणुता की क्षीणता से साधक शक्तिपात पवित्रित हो जाता है । परिणामतः पराशक्ति की परानुकम्पा से उसकी ज्ञानशक्ति और क्रिया शक्तियों का उन्मीलन हो जाता है । वे शक्तियाँ जो सोई पड़ी थीं, उनका जागरण हो जाता है । जैसे ही परिष्कार की यह प्रक्रिया प्रारम्भ होती है, उसी समय अनेक जन्मों से पिता पितामह परम्परा के प्रकृत उपादनों से निर्मित यह विनश्वर शरीर साधक के लिये आस्था के योग्य नहीं रह जाता । उसे यह प्रतीत हो जाता है कि, हमारा वास्तविकस्वरूप क्या है? उसका आत्मिक परिष्कार हो जाता है। आत्मा विकारों से रहित हो जाता है । उसे यह ज्ञात हो जाता है कि, आत्मा अजर अमर है और शाश्वत है । यह पारम्परिक हेतुओं से अप्रभावित परमतत्त्व है ।

जिज्ञासु पूछता है कि, यदि आत्मा निर्विकार तत्त्व है, तो यह कैसे पूर्ण होने पर भी अपूर्णता का आश्रय ग्रहण कर लेता है? अपूर्णता से संपृक्त रहते हुए भी यह पूर्ण कैसे हो जाता है? इस जिज्ञासा का समाधान कर रहे हैं—

यह परमात्मा का स्वातन्त्र्य गुण है । इसी स्वातन्त्र्य के कारण यह पूर्ण रहते हुए भी, अखण्ड सद्भाव भावित होते हुए भी खण्डित और माया से आछन्न की तरह प्रतीत होने लगता है । पुनः उसी स्वातन्त्र्य के कारण अपनी ओढ़ी हुई अवच्छिन्नता को कंचुककेंचुली की तरह उतार

ननु अस्य पुनः स्वत एव चेद्भैरवीभावो भवेत्, तत्कृतमनया प्रकान्तया दर्शनव्यवस्थया; मलपरिपाकादिश्च हेतुर्न न्याय्य इत्युक्तम्, तत्कतरस्तावदत्र समुचित उपाय इति न जानीम इत्याशङ्क्य आह

**तत्रास्य प्रकटीभावे भुक्तिमुक्त्यात्मके भृशम् ।।२००।।**

**य उपायः समुचितो ज्ञानसन्तान एष सः ।**

समुचितोपायत्वमेव अस्य दर्शयति

---

कर आवरण रहित अखण्ड सद्भाव भैरव रूप में उल्लसित हो जाता है। इस अनुभूति से भावित साधक शक्त्युन्मीलित दृक्क्रियत्व से विभूषित हो जाता है। स्वयं पूर्ण हो जाता है और देहादि की आस्था से रहित निर्विकार जीवन व्यतीत करता है। इसीलिये उसे बोधाहंभाव-भागी त्यक्तशरीरास्था साक्षात् शिव के समान लोग मानने लग जाते हैं ॥१९८-१९९॥

प्रश्नकर्त्ता पूछता है कि, क्या यह परमपरिष्कार स्वतः होता है? तब तो यह प्रकान्त दर्शन की व्यवस्था ही महत्त्वहीन हो जायेगी। जहाँ तक मल के परिपाक का प्रश्न है, इसकी कारणता पर भी प्रश्न चिह्न लग जायेगा। ऐसी दशा में स्वतः और मलपरिपाक इन दोनों में से कौन हेतु या उपाय स्वीकार किया जाय? शास्त्रकार इसका उत्तर दे रहे हैं। उनका कहना है कि,

आत्मा के स्वात्म स्वरूप में उल्लसित होने में जिस सम्यक् उपाय का साधक आश्रय लेता है, यह यद्यपि स्वतः प्रेरित है, फिर भी शास्त्र का महत्त्व स्वीकार करना पड़ता है। भुक्त्यात्मक और मुक्त्यात्मक स्वरूपावस्थान के परिष्कार के मूल में जिस समुचित उपाय का प्राधान्य होता है, उसे ज्ञान सन्तानोपाय कहते हैं। इसमें क्रमशः परिस्फुटित होने वाली स्वात्म प्रकाशमयी अनुकूल ज्ञानधारा प्रवाहित हो जाती है। बोध प्रकाश की समुज्ज्वल रश्मिराशि से समस्त विजातीयता का विगलन हो जाता है। अचित् में आचरित चिदात्मकता का चमत्कार विश्व को चमत्कृत कर जाता है।

**क्रमस्फुटीभवत्तादृक्सदृशज्ञानधारया ।।२०१।।**

**गलद्विजातीयतया प्राप्यं शीघ्रं हि लभ्यते ।**

ननु एवं प्राप्यलाभेऽस्य किं स्यादित्याशङ्क्य आह

**एवं चानादिसंसारोचितविज्ञानसन्ततेः ।।२०२।।**

**ध्वंसे लोकोत्तरं ज्ञानं सन्तानान्तरतां श्रयेत् ।**

इदमेव च अन्यैरितो बाह्यैराश्रयपरावृत्तिरित्युक्तम्।।

---

इसका परिणाम उपेय सूति सामर्थ्य से अभिव्यक्त हो जाता है। उपेयमयतापत्ति का यह वास्तविक रूप होना है। इसी तथ्य को शास्त्रकार सरल शब्दो मे व्यक्त करते हुए कह रहे हैं कि, प्राप्य की प्राप्ति शीघ्रातिशीघ्र हो जाती है ।।२००-२०१।।

इससे क्या होता है और प्राप्य की उपलब्धि हो जाये तो क्या होता है? यह भी कोई पूछने की बात है? यह तो अनुभूति का विषय है। फिर भी शास्त्रकार कृपा कर इसे स्पष्ट कर रहे हैं—

इस तरह अनादिकाल से चली आ रही संसरणशीलता एवं संसृति प्रदान करने वाली अविद्या की विश्वविद्याविधाओं की परम्परा का पर्यवसान हो जाता है। एक लोकोत्तर आलोक की आभा का अरुणोदय हो जाता है। चिदात्मकता के चमत्कार से चेतना का उल्लास हो जाता है। इस लोकोत्तर ज्ञान की दशा मे साधक सन्तानान्तर का आश्रय ग्रहण कर लेता है। इसे दूसरे शब्दों में 'आश्रय परावृत्ति' कहते हैं। यह एक पारिभाषिक शब्द है। अधर शास्त्रस्थ विद्वानों द्वारा उत्कृष्ट साधक के लिये प्रयुक्त इस शब्द को इस सन्दर्भ में ऊह का विषय निश्चित रूप से बनाना चाहिये ।।२०२।।

ज्ञान सन्तान के इस लोकोत्तर स्वरूप के प्रतिपादन के सन्दर्भ में एक विशिष्ट तथ्य की ओर स्वाध्यायशील विचारको का ध्यान आकृष्ट कर रहे हैं। यह विचारणीय है कि, विज्ञानसन्तान लोकोत्तर स्तरीयता प्राप्त

यद्यपि च विज्ञानसन्तानस्य कारणत्वमुक्तं, तथापि सहकारित्वात् न तन्मुख्यमित्यत्र मुख्येन कारणान्तरेण भाव्यमित्याह

**असंसारोचितोदारतथाविज्ञानसन्ततेः ॥२०३॥**

**कारणं मुख्यमाद्यं तद्गुरुविज्ञानमात्मगम् ।**

मुख्यमिति उपादानरूपमित्यर्थः॥

तदेव अस्य उपपादयति

**अत्यन्तं स्वविशेषाणां तत्रार्पणवशात् स्फुटम् ॥२०४॥**

---

करने का कारण है, किन्तु क्या यह मुख्य कारण माना जा सकता है? इसके उत्तर में विवेकशील मनीषी कहता है कि, नही, विज्ञान सन्तान मुख्यकारण नही हो सकता । हॉं, इसे सहकारी कारण माना जा सकता है । जिज्ञासु पूछता है कि, यदि ऐसा नही, तो इसका मुख्य कारण क्या हो सकता है? शास्त्रकार इसे स्पष्ट कर रहे हैं—

संसार के व्यावहारिक स्तर से उत्कृष्ट, अत्यन्त उदार और तथा अर्थात् चिति के चैतन्यात्मक चमत्कार से चमत्कृत विज्ञान सन्तति से भी आदिम और मुख्य कारण 'आत्मग' गुरुविज्ञान है । इसे उपादान कारण कहा जा सकता है । उपादान कारण ही मुख्य कारण माना जाता है । इस प्रकार से विज्ञान सन्तान का मूल कारण गुरुविज्ञान सन्तति है । यही शास्त्र का मन्तव्य है ॥२०३॥

इस सन्दर्भ में यह स्पष्ट तथ्य है कि, गुरु स्वात्म में अधिष्ठित सभी विशेषों का अर्पण तत्र अर्थात् साधक शिष्य में कर देता है । वही विशिष्ट ज्ञान बीज शिष्य में ज्ञान वृक्ष बन लहरा उठते हैं और वही ज्ञान उपादान बन कर देह भेद मे भी अर्थात् इस जीवन में भी और जन्म जन्मान्तरों में भी उसमें युक्त होता चला जाता है । यह नियम है कि, उपादान कारण ही अनुगामी होता है ॥२०४॥

**उपादानं हि तद्युक्तं देहभेदे हि सत्यपि ।**

तत्रार्पणवशादिति उपादानकारणं हि अनुगामि भवेदिति भावः।. ननु देहभेदे सति अन्यस्य अन्यत्र कथं स्वविशेषार्पणं न्याय्यमित्याशङ्क्य आह

**देहसन्ततिगौ भेदाभेदौ विज्ञानसन्ततेः ।।२०५।।**

**न तथात्वाय योगीच्छाविष्टशावशरीरवत् ।**

न तथात्वायेति क्वचिदपि नानयोः प्रयोजकत्वमित्यर्थः।।

---

यहाँ यह समस्या जिज्ञासा बनकर आ खड़ी होती है कि, देह भेद की अवस्था में भी एक दूसरे के ज्ञान विशेषों का एक दूसरे में अर्पण किस आधार पर न्याय्य कहा जा सकता है? इसका शास्त्रकार उपशमन कर रहे हैं—

देह सन्तान और उपकार सन्तान समस्त ज्ञातेयों और सम्बन्धों में परिनिष्ठित माने जाते है । यह श्लोक १९५ में कहा गया है । इसकी जड़ में वीर्यारुणपरीणाम होता है । इससे विज्ञान सन्तति का क्रम आता है । इसमें देहादि में आत्माभिमान नही रह जाता । शक्त्युन्मीलित दृक्क्रियत्व से वह विभूषित हो जाता है । यहाँ इस प्रकार का कोई उपादान नहीं रहता, जो देह भेद में न्यायोचित रूप से अनुगामी बन सके ।

देह की दृष्टि से देह सन्तान और बोध की दृष्टि से विज्ञान सन्तान में भेदाभेद परिकल्पना चरितार्थ होती है किन्तु अनुगामी उपादान जैसी कोई बात नहीं होती । वही सिद्धयोग प्रज्ञापुरुष रूप गुरु की इच्छाशक्ति के आवेश से शिष्य का शरीर आविष्ट हो जाता है । परिणामतः गुरु की इच्छा से प्रसूत उपेयसूति की सक्रियता शिष्य में उदित हो जाती है । इसलिये यह निश्चित रूप से कहा जा सकता है कि, गुरुसन्तति के समक्ष देह सन्तान और बोध सन्तान ये दोनों गौण से हो जाते हैं । ये कभी प्रयोजक नहीं बन सकते ।

नच अत्र कस्यचिद्विप्रतिपत्तिरित्याह

**योगिनः परदेहादिजीवत्तापादने निजम् ।।२०६।।**

**देहमत्यजतो नानाज्ञानोपादानता न किम् ।**

नानाज्ञानेति चक्षुरादिन्द्रियजानामित्यर्थः।। प्रकृतमेव उपसंहरति

**तेन विज्ञानसन्तानप्राधान्याद्यौनसन्ततेः ।।२०७।।**

---

विज्ञान संतति के सन्दर्भ में 'असङ्ग' और 'वसुगुप्त' के बौद्धसिद्धान्त 'आश्रय परिवृत्ति' पर भी ध्यान देना चाहिये । क्षणिकवाद मे किसी सन्तति की कल्पना बाह्य और आन्तर परिवृत्ति पर ही निर्भर करती है । त्रिक दर्शन इसे नहीं मानता । आत्मा अजर-अमर और शाश्वत है । अतएव अद्वयवाद में क्षणिक परिवृत्ति का कोई मूल्य नहीं माना जा सकता ।।२०५।।

देह सन्तति में भेदाभेद की परिकल्पना श्लोक १९९ मे व्यक्त है । स्वातन्त्र्य के कारण छत्र अवस्था और उसी स्वातन्त्र्य के कारण भैरव सद्भाव रूप अभेद अनादि संसारोचित विज्ञानसन्तति के ध्वंस के बाद ही ज्ञानसन्तान रूप आश्रयपरावृत्ति की संभावना होती है । जैसे योगी की इच्छा के आवेश के प्रभाव से भावित शिष्य देहभेद से भिन्न होते हुए भी योगी की इच्छा से उसके विशेष गुण से प्रभावित हो जाता है । इसका अर्थात् देह सन्तति का उपादानत्व नहीं होता, उसी तरह ये भेदाभेद कही भी प्रयोजक रूप उपादान हेतु नहीं हो सकते ।

इसी तथ्य को ध्यान में रखकर शास्त्रकार कहते हैं कि, दूसरे शरीरों में जीवन्तता को संपादित करने वाला योगसिद्ध प्रज्ञापुरुष देह भेद की स्थिति में वर्तमान रहता हुआ भी शिष्य में विशिष्ट ऐन्द्रियिक ज्ञानों को उत्पन्न करने का उपादान कारण बन जाता है । इसे प्रश्न की भाषा में शास्त्रकार पूछते से प्रतीत होते हैं कि, क्या ऐसा नहीं होता क्या? अर्थात् अवश्य होता है ।।२०६।।

**अन्योन्यं गुरुसन्तानो यः शिवज्ञाननिष्ठितः ।**
**इत्थं स्थिते त्रयं मुख्यं कारणं सहकारि च ।।२०८।।**

**एककारणकार्यं च वस्त्वित्येष गुरोर्गणः ।**

इत्थं स्थित इति यौनसन्ततेर्गुणनभावेन गुरुसन्ततेरेव प्राधान्ये न्याय्ये इत्यर्थः।।

तदेव विभजति

**गुरुः कारणमत्रोक्तं तत्पत्नी सहकारिणी ।।२०९।।**

**यतो निःशक्तिकस्यास्य न यागेऽधिकृतिर्भवेत् ।**

---

इसलिये यह कहा जा सकता है कि, यौन परम्परा बौद्धदृष्टि से संसाररोचित विज्ञान सन्तान प्रधान होती है । परिणामतः अन्योन्य को अर्थात् क्षणों को प्रभावित करती है। यही गुरुविज्ञान शिवज्ञान से निष्ठित होता है और शैवविज्ञान सन्तति में अपने विशेषों के अर्पण में सक्षम और समर्थ होता है । स्वयं प्रभावित नहीं होता । इस वैचारिक परिप्रेक्ष्य का निष्कर्ष यह है कि, देह सन्तान (१९५), ज्ञान सन्तान (श्लोक २००) और गुरु सन्तान ये तीन परम्परायें मानव जीवन को प्रभावित करती हैं। इनमें से एक मुख्य कारण है और दूसरे सहकारी कारण हैं । इसका फलितार्थ है कि, यौन सन्तान गौण होता है और गुरु सन्तान ही प्रधान माना जाता है । एक कारण का यह सारा सन्तान प्रसार कार्य रूप ही आकलित किया जा सकता है । यही वास्तविक स्थिति है । गुरुसन्तान का यह महत्त्व है । इसे अवश्य अवगम करना चाहिये । गुरु सन्तान में भी गुरु मुख्य कारण माना जाता है और गुरु-पत्नी सहकारीकारण रूप से मान्य है । पत्नी का सहकार इस आधार पर स्वीकृत किया गया है कि, वह शक्तिरूपिणी होती है । शक्ति के बिना शक्तिमान् का अस्तित्व ही असंभव है । निःशक्तिक गुरु को याग सम्पन्न कराने का अधिकार ही नहीं होता ।।२०७-२०९।।

सहकारिणश्च कदाचिदसंभवेऽपि न काचित् क्षतिरित्याह

**अन्तःस्थोदारसंवित्तिशक्तेर्बाह्यां विनापि ताम् ।।२१०।।**

**सामर्थ्यं योगिनो यद्वद्विनापि सहकारिणम्।**
**एकजन्या भ्रातरः स्युस्तत्सदृग्यस्तु कोऽपि सः।।२११।।**

**पुनः परम्परायोगाद्गुरुवर्गोऽपि भण्यते ।**
**मुख्य एष तु सन्तानः पूज्यो मान्यश्च सर्वदा ।।२१२।।**

---

शास्त्रकार के अनुसार गुरु ही कारण रूप हैं अर्थात् इनकी कृपा से शक्तिपात द्वारा जिस विशेष का अर्पण शिष्य में हो जाता है, वह उपादान बनकर अपना कार्य रूप चमत्कार पारम्परिक रूप से अग्रेसर कर देता है । जहाँ गुरु का यह स्वरूप है, उसकी पत्नी सहकारी कारण बनती है । इस तरह शिष्य शक्ति सम्पन्न हो जाता है । यह ध्रुव सत्य है कि, निःशक्तिक शिष्य का याग में अधिकार नही होता । इसी तथ्य को लक्ष्य में रखकर इस उक्ति का प्रयोग इस दर्शन मे है कि, शाङ्कर दर्शन में दीक्षा के बिना अधिकार पूर्वक प्रवेश नहीं मिलता ।।२०९।।

कभी कभी ऐसी परिस्थिति आ सकती है कि, सहकारी कारण न रहे । उस अवस्था में मुख्य कारण के रहते किसी क्षति की कल्पना नहीं की जा सकती । यही बात आगे की कारिका से स्पष्ट किया जा रहा है—

योगी में आन्तरिक रूप से जिस शक्ति का समुच्छलन होता है, उसी आन्तर अन्तःस्थ शक्ति से वह अप्रत्याशित सामर्थ्य प्राप्त कर लेता है । उसी तरह सहकारी कारण के न रहने पर मूल उपादान गुरु की अर्पित शक्ति से शिष्य का उत्कर्ष अवश्यंभावी होता है ।

एक माता से सहोदर रूप से उत्पन्न भ्राता कहलाते हैं । इसके सदृश यदि कोई गुरुवर्ग में हो और ऐसा ही कोई दूसरा भी हो तो, यह भी भाई माना जाता है । पुनः परम्परा के आधार पर भी संबन्धों की परिकल्पना

तत्सदृगिति गुरुभ्रात्रादिसदृश इत्यर्थः॥२१२॥

इदानीं

**ज्ञानस्य कस्यचित्प्राप्तिः.....................।' (१९२)**

इत्यादिना उपक्रान्तं नैमित्तिकदिनमुख्यत्वमेव निर्वाहयति

**गुर्वादीनां च सम्भूतौ दीक्षायां प्रायणेऽपि च।**
**यदहस्तद्धि विज्ञानोपायदेहादिकारणम् ॥२१३॥**

---

शास्त्र सम्मत है। इसके क्रम से गुरुवर्ग मे उत्पन्न व्यक्तियो से संबन्ध की परिकल्पना की जाती है। यह 'गुरु सन्तान' से विख्यात और प्रचलित परम्परा है। इसे पूज्य मानते है। शास्त्रकार कहते है कि, यह परम्परा सर्वदा मान्य है। श्लोक २११ मे प्रयुक्त तत्सदृश का अर्थ गुरु भ्राता के सदृश ही लिया जाना चाहिये। यही तथ्य श्लोक १९४ में भी आया हुआ है ॥२१०-२१२॥

पहले श्लोक १९२ मे यह प्रसङ्ग आया है कि, "किसी प्रकार के भोग और मोक्ष मे उपकारी ज्ञान की प्राप्ति जिस दिन और जिस क्षण होती है, वह दिन मुख्य नैमित्तिक दिन माना जाता है।" उस उक्ति का निर्वाह और उसकी मुख्यता का प्रतिपादन यहाँ भी कर रहे है—

गुरुवर्गीय, गुरुस्तरीय और गुरुवत् आदरणीय वर्ग की सम्भूति अर्थात् जिस दिन उत्पत्ति हो, उनकी या उनसे प्राप्त दीक्षा का दिन अथवा उनमें से किसी की मृत्यु हो जाये, तो वह दिन भी नैमित्तिकवत् ही पूज्य होता है। वह दिन इसलिये भी महत्त्वपूर्ण माना जाता है कि, वह विज्ञानोपाय के माध्यम से सबके देह की प्राप्ति का कारण होता है। इसी आधार पर अपना अर्थात् शिष्य का जन्मदिन भी विज्ञानोपाय जन्मदिन सिद्ध हो जाता है। जिस श्रेणी का या जिस स्तर का वह विज्ञान होगा, चूंकि उसी स्तर का इस देह जीवन का भोग और उसी स्तर का अपवर्ग (मोक्ष) का सुफल पुरुष प्राप्त करता है, इसी कारण से अर्थात् उस विज्ञान के कारण से ही देह भी प्राप्त होता है। यह देह जन्म-दिन को ही प्राप्त

**एवं स्वजन्मदिवसो विज्ञानोपाय उच्यते ।**
**तादृग्भोगापवर्गादिहेतोर्देहस्य कारणम् ।।२१४।।**

**दीक्षादिकश्च संस्कारः स्वात्मनो यत्र चाह्नि तत् ।**
**भवेज्जन्मदिनं मुख्यं ज्ञानसन्तानजन्मतः ।।२१५।।**

**स्वकं मृतिदिनं यत्तु तदन्येषां भविष्यति ।**
**नैमित्तिकं मृतो यस्माच्छिवाभिन्नस्तदा भवेत् ।।२१६।।**

स्वजन्मेति शिष्यादेः । इदमत्र तात्पर्य—यदिह सर्वेषां स्वजन्मदिनं तावन्मुख्यं नैमित्तिकम् । तथाहि यदि अयं देहो नाभविष्यन्, तज्ज्ञानमपि नाभविष्यत् । एवं गुरुजन्मदिनमपि, तद्भावे किं सतापि स्वजन्मदिनेन स्यात् । एतच्च दीक्षासंस्कारं विना सर्वं व्यर्थमिति तद्दिनमपि मुख्यमेव नैमित्तिकम् । तदपि विज्ञानसन्ततेरुत्पादात् जन्मदिनमेव । प्रायणदिनमपि एवमेव यदत्रापि शिवेनैकात्म्यापत्तिः । इयांस्तु विशेषो यदुभयमेतन्न स्वपरयोरपि, इदं तु परस्यैवेति । एवं च दिनत्रयस्यापि विज्ञानोपायदेहादिकारणत्वं युक्तमेवोक्तमिति ।।२१६।।

---

होता है । इसलिये यह दिन नैमित्तिक पर्ववत् मान्य है । यहाँ स्वजन्म का यद्यपि व्यापक अर्थ है फिर भी मुख्य रूप से शिष्य का जन्मदिन ही माना जाता है ।

इस विषय को और भी स्पष्टतापूर्वक अवगम करना चाहिये । वास्तविकता यह है कि, सभी व्यक्तियो के अपने जन्मदिन उनके लिये नैमित्तिक दिन ही होते है । जिस दिन मातृ उदर से धरती अपनी गोद में बच्चे को लेती है, उसी दिन बच्चे का देहभाव विश्व की इकाई बन जाता है । देह जन्म ग्रहण के बाद बढ़ना शुरू करता है और तभी ज्ञानार्जन होता है । इस प्रकार ज्ञानप्राप्ति में देहप्राप्ति कारण बन जाती है । देह मिला, तो ज्ञानार्जन हुआ । यह नही होता, तो ज्ञान प्राप्ति नहीं होती । इस अन्वय व्यतिरेकात्मक ऊहापोह से यह सिद्ध हो जाता है कि, देह ज्ञानोपाय है ।

ननु मरणमेव नाम किमुच्यते यस्मिन्सति शिवाभेदोऽपि भवेदित्याशङ्कायां प्रसङ्गापतितं मरणस्वरूपमेव तावदभिधातुं प्रतीजानीते

**तत्र प्रसङ्गान्मरणस्वरूपं ब्रूमहे स्फुटम् ।**

अनेन गुर्वादिजन्मदीक्षाप्रायणदिनार्चाप्रयोजनादिनिरूपणान्तर्येण अनुजोद्देशोद्दिष्टमृतिपरीक्षणमपि उपक्रान्तम्

तदेव आह

---

इसी तरह गुरु-जन्मदिन भी उपाय होता है । गुरु का जन्म न होता, तो व्यक्ति शिष्य को देह प्राप्ति के बाद भी ज्ञान नहीं मिलता और जीवन जड़ का जड़ बना रह जाता । दीक्षा होती नहीं । ज्ञान की रोशनी मिलती नहीं । ऐसी दशा में जीवन व्यर्थ हो जाता । इसलिये यह निश्चय होता है कि, गुरुदेव का जन्मदिन भी शिष्य के लिये पर्व के समान ही है । शिष्य गुरु-ज्ञान की प्रकाश-रश्मियों से पुष्प के समान खिल उठता है ॥२१३-२१४॥

इसीलिये शास्त्रकार कहते हैं कि, अपना दीक्षादिक संस्कार जिस दिन सम्पन्न होता है, वह दिन भी एक नया जन्मदिन होता है । देह जन्म के दिन से भी इसका महत्त्व होता है । यह ज्ञानसन्तान जन्म माना जाता है । विज्ञान की नयी परम्परा का इस दिन सूत्रपात हो जाता है । इसलिये यह दिन भी जन्मदिन ही होता है ॥२१५॥

जहाँ तक मृत्यु-दिवस (जिसे मृति-दिन या प्रायणदिन भी कहते हैं) का प्रश्न है, इसकी परिस्थितियों में बड़ी भिन्नता होती है । इसका कारण है । अपना जन्मदिन, दीक्षा संस्कार का दिन और गुरुजन्म ये तीनों गुरु और शिष्य दोनों के लिये समान रूप से महत्त्वपूर्ण हैं, किन्तु प्रायण दिवस तो केवल दूसरे लिये ही मान्य है । जो गया, उसकी शिवैक्यात्म्यापत्ति अवशिष्ट जनों के लिये प्रेरक बनती है । इसी को शास्त्रकार कहते हैं कि, 'तद् अन्येषां भविष्यति' अर्थात् यह दूसरों के लिये होता है । इससे यह भी सिद्ध हो जाता है कि, उक्त तीनों दिन विज्ञानोपायदेह के कारण होते हैं ॥२१६॥

**व्यापकोऽपि शिवः स्वेच्छाक्लृप्तसङ्कोचमुद्रणात्।।२१७।।**

**विचित्रफलकर्मौघवशात्तत्तच्छरीरभाक् ।**

किं नाम च अस्य शरीरभाक्त्वमुच्यत इत्याशङ्क्य आह

**शरीरभाक्त्वं चैतावद्यत्तद्गर्भस्थदेहगः ।।२१८।।**

**संवित्तेः शून्यरूढायाः प्रथमः प्राणनोदयः ।**

---

यहाँ जिज्ञासु सोचता है कि, यह मरण तो मङ्गलमयी घटना के समान ही प्रतीत होता है, जिसमें शिवैकात्म्यापत्ति हो जाती है । श्लोक २१६ के अनुसार मृत शिवाभिन्न हो जाता है । वह पूछ बैठता है, भगवन्! यह मरण है क्या? जिसमें शिवाभेद हो जाता है? यह एक विचित्र प्रसङ्ग उपस्थित हो गया । कहाँ देह सन्तान, ज्ञानसन्तान और गुरुसन्तान की चर्चा हो रही थी और कहाँ यह मृत्यु की बात उपस्थित हो गयी । गुरुदेव प्रसङ्गोपात्त मरण का स्वरूप क्या है, यही कह रहे हैं । मृत्यु को समझने के पहले देह धारण के कारण पर प्रकाश प्रक्षिप्त कर रहे हैं—

शिव सर्वव्यापक है । यह उसका पंचम गुण है । स्वातन्त्र्य उसकी शक्ति है । इसी स्वेच्छा रूप स्वातन्त्र्य के बल पर सर्वव्यापक होता हुआ भी वह सङ्कोचरूप कंचुकों से अंचित हो जाता है । कञ्चुकाञ्चित होने का परिणाम उसका स्वयं का मुद्रण है । मुद्रण का तात्पर्य आवरण से आवृत हो कर मुँद जाना या बन्द हो जाना है । जैसे आँख मुँद जाती है, उसी तरह शिव भी मुँद जाते हैं ।

परिणामतः नाना प्रकार के फल प्रदान करने वाले कर्मों के अनन्तानन्त जाल में फँस जाता है । उन्हीं कर्मों के फल को भोगने के लिये नाना प्रकार के शरीरों को प्राप्त करता है । अब वह शरीरवान् हो जाता है । शरीरवान् होने का तात्पर्य है कि, वह उद्भिज्ज, जरायुज अण्डज और पिण्डज आदि योनियों में उत्पन्न होता है । यहाँ गर्भस्थ शब्द का जानबूझ कर प्रयोग किया गया है क्योंकि अन्य योनियों में शरीरभाक् होने

तच्च शरीरभाक्त्वं संवित्तेरेतावत्—यदस्याः शून्यदशामधिशयानाया बहिरुच्च्छलनादुदराकाशगर्भे वर्तमानं देहं गतः प्रथमः प्राणनोदयः

'प्राक संवित् प्राणे परिणता।'

इति नयेन आद्यस्पन्दसंज्ञितया प्राणनामात्ररूपतया संवित् आश्यानतामाश्रितेत्यर्थः॥२१७-२१८॥

---

की जानकारी नहीं हो पाती है । गर्भ केवल मानव योनि का ही महत्त्वपूर्ण होता है । इससे जो देह मिलता है, उसी में ज्ञानपूर्वक प्रकाशोदय भी संभव है । जब वह गर्भस्थ देहग होता है, उस समय शून्यरूढा संवित्ति का आदि प्राणनोदय होता है ।

यहां परम गुरुदेव आचार्य जयरथ की व्याख्या को ध्यान से समझने की आवश्यकता है । माता-पिता के रजोवीर्य के संयोग से जिस भ्रूण का निर्माण होता है, उस समय संवित्ति भगवती सुषुप्त रहती है । भ्रूण में शुक्रभाग से मांस, मेद, मज्जा और अस्थियों का निर्माण होता है । रजस् भाग से रक्त स्नायु मिल कर छः धातुएँ सृष्ट होती है । शुक्रशोणित मिल कर अष्टधातुक शरीर उदर मे पलता है । जब गर्भ चार मास का हो जाता है, उस समय उसमें संवित् शक्ति में जागरण होता है । यही संवित्ति का जागरण प्राणन व्यापार कहलाता है । सोयी हुई चेतना जागती है, तो क्या होता है? इस प्रश्न का उत्तर शास्त्र देता है । वह कहता है—

"पहले अर्थात् जागरण के आद्यक्षण में संवित् शक्ति प्राणरूप में परिणत होती है ।"

अर्थात् प्राणवत्ता का संचार हो जाता है । इस उक्ति के अनुसार सोयी संवित्ति मे बाह्य उच्छलन उस देह मे होता है । उस समय बच्चा माँ के पेट में चलने लगता है । माँ उस चलने की अनुभूति से आनन्दित हो उठती है । इसी अवस्था के लिये शरीरभाक् शब्द का प्रयोग किया गया है । उस समय संवित्ति मे आश्यानत्व आ जाता है । प्राण के पड़ जाने पर ही शिव देही हो जाता है ॥२१७-२१८॥

ननु गर्भस्थ एव देहः कुतस्त्यो यद्गतत्वेन प्राथमिकः प्राणनोदयोऽपि स्यादित्याशङ्क्य आह

**गर्भस्थदेहनिर्माणे तस्यैवेश्वरता पुनः ।।२१९।।**

**असङ्कोचस्य तन्वादिकर्ता तेनेश उच्यते ।**

तस्यैवेति प्राथमिकस्यैव प्राणनोदयस्य । असङ्कोचस्येति अपरिगृहीतप्राणापानाद्यवच्छेदस्येत्यर्थः । यद्वशादेव अयं प्रवादुकानां प्रवादस्तनुकरणभुवनादिनिर्माता परमेश्वर इति ।।२१९।।

---

गर्भस्थ देह में ही प्राणनोदय होता है, यह सर्वमान्य एवं अनुभवसिद्ध तथ्य है । इसके सम्बन्ध में सामान्यतया सभी जानते हैं कि, रजवीर्य सम्पर्क से गर्भस्थ देह की निष्पत्ति होती है । यहाँ इस सामान्य में विशेष रहस्य की समीक्षा करनी है । इसलिये शास्त्रकार उस विशेष का ही स्पष्टीकरण कर रहे हैं—

वस्तुतः माता के शरीर का आशय गर्भ को धारण करने का वह अंग है, जो चैतन्यमयी रचना का चमत्कार है । शरीर के आनन्द केन्द्र से स्त्री-पुरुष के कामेश्वर प्रवर्तित स्पन्दरूप क्षोभ से जिस तत्त्व का निष्यन्द होता है, वही काम कलाकलिका का मूल उत्स है । आयुर्वेद उसे रजवीर्य की संज्ञा प्रदान करता है । जिस आंगिक झिल्ली में यह यामल उल्लास संभूत होता है, उसमें ही निराकार को नयी आकृति का वरदान मिलता है । लौकिक लोग कहते हैं, 'गर्भ ठहर गया है' । यह ठहराव आकार प्राप्त कर गर्भस्थ देह बनता है । इस सारी प्रक्रिया में परमेश्वर की ईश्वरता का ही विलास परिलक्षित होता है । यही गर्भस्थ देह है । इसके निर्माण की प्रक्रिया से व्यक्ति पूर्णतया अपरिचित होता है । वह रहस्यात्मक निर्मिति है । माता के शरीर से अयत्नज व्यापार मय पोषकता उसको माता से प्राप्त तो होती है किन्तु इसमें परमेश्वर की ईश्वरता ही मुख्य कारणरूपिणी शक्ति मानी जाती है । प्राथमिक प्राणनोदय ईश्वरता के बिना संभव नहीं । यद्यपि वह असीम है । उसमें संकोच की कलङ्कपङ्कता की प्रकल्पना नहीं

गृहीतसङ्कोचः पुनरयं जाड्याच्चेतनाधिष्ठ एवेत्याह

**स वाय्वात्मा दृढे तस्मिन्देहयन्त्रे चिदात्मना ।।२२०।।**
**प्रेर्यमाणो विचरति भस्त्रायन्त्रगवायुवत् ।**
**अतः प्राग्गाढसंसुप्तोत्थितवत्स प्रबुद्ध्यते ।।२२१।।**

---

की जा सकती । फिर भी वह अपने आप स्वात्म फलक पर ही स्वात्म तूलिका से गर्भस्थ देह को आकार प्रदान कर देता है । इसीलिये उसे ईश्वर और ईश शब्दों से अभिहित किया जाता है । ईश्वर में कभी भी प्राणापानवाह सन्निभ परिच्छेद का परिग्रहण प्रकल्पित नहीं किया जा सकता । ऐसी अवस्था में भी ऐसा घटित होता है । तनुता का प्रतीक यह तनु प्राप्त होता है । बढ़ता है और अपने पूरे रूप में विकसित हो जाता है । इसी आधार पर लोक में यह प्रचलित है कि, समस्त विश्व शरीर का निर्माता परमेश्वर ही है ॥२१९॥

जब इसके द्वारा सङ्कोच का ग्रहण कर लिया जाता है, उस समय यह पुद्गल पुरुष हो जाता है । इसे जड़ता के एक अभिनव अभिशाप से अभिशप्त होने के लिये विवश हो जाना पड़ता है । उस समय भी चेतना इसमें अधिष्ठित रहती है । तब इसे चेतनाधिष्ठ कहते हैं । इसी तथ्य का उपबृंहण कर रहे हैं—

प्राथमिक प्राणनोदय की अवस्था में वह वाय्वात्मक स्वरूप धारण कर लेता है । देह-यन्त्र में यन्त्रित दृढतापूर्वक चिदात्मकता से, जिससे यह अधिष्ठित रहता है, उससे ही प्रेरित होकर उसी यन्त्र में विचरण करने लगता है । उस वाय्वात्मक प्राण की वही दशा होती है, जो लोहार या सुनार की भस्त्रा (भाथी) से उत्पन्न वायु की होती है । इसे प्राणापानवाह कहते हैं । जैसे उस लौहकार प्रेरित भस्त्रायन्त्र में हवा भरती और उससे बाहर निकलती रहती है, इसी तरह चिदात्मक परमेश्वर से प्रेरित यह प्राण देह यन्त्र में पूरक द्वारा पूरित होता है, और (कुम्भक द्वारा कुछ ठहर कर) रेचक द्वारा बाहर निकलता रहता है ।

**क्रमाद्देहेन साकं च प्राणना स्याद्बलीयसी ।**
**तत्रापि कर्मनियतिबलात्सा प्राणनाक्षताम् ।।२२२।।**
**गृह्णाति शून्यसुषिरसंवित्स्पर्शाधिकत्वतः ।**
**एवं क्रमेण संपुष्टदेहप्राणबलो भृशम् ।।२२३।।**
**भोगान्कर्मकृतान्भुङ्क्ते योन्ययोनिजदेहगः ।**

स इति प्रथमः प्राणोदयः। वाय्यात्मेति प्राणापानादिवायुपञ्चकात्मना गृहीतावच्छेद इत्यर्थः। अत इति एवं वाय्वात्मनोऽस्य विचरणाद्धेतोः। स इति गर्भस्थो देहः। तदुक्तं प्राक्

**'सा प्राणवृत्तिः प्राणाद्यै रूपैः पञ्चभिरात्मसात् ।**
**देहं यत् कुरुते संवित्पूर्णस्तेनैष भासते ।।'**

(६।१४) इति।

---

यह अनुभव करने की बात है । अपने ऊपर घटायी जा सकती है । कभी पुरुष गाढ़ी नींद में खर्राटें भरता है, कभी जग भी जाता है । यह नींद लेना और जगना जीवन के साथ लगा हुआ है, उसी तरह यह देह-गर्भ में कभी जड़ की तरह हो जाता है और कभी गर्भ में चलने भी लगता है । गर्भ की यह गति माता को आनन्दित करती है । एकान्त में उदर पर हाथ रखकर अमन्द आनन्द का अनुभव करती है ।

यहाँ दो शब्दों पर विशेष ध्यान देने की आवश्यकता है । श्लोक २२० में 'सः' शब्द वाय्वात्मक स्पन्द, देहयन्त्र में चिदात्मना प्रेरित होता है, यह लिखा है । वहीं श्लोक २२१ में प्रयुक्त 'सः' शब्द मात्र देह के लिये प्रयुक्त है, ऐसा आचार्य जयरथ कहते हैं । इस अन्तर को ध्यान में रख कर ही अर्थ का विश्लेषण करना चाहिये । यह तथ्य इसी ग्रन्थ के भाग दो, आह्निक ६ के श्लोक १४ में भी व्यक्त है । वहाँ लिखा गया है कि,

"सामान्य परिस्पन्द वाली प्राणनावृत्ति, प्राण, अपान, व्यान, उदान और समान शब्दों में अभिहित पाँच प्राणों से इस शरीर को आत्मसात्

तत्रापीति एवं बलीयस्त्वे सतीत्यर्थः। अक्षताग्रहणे शून्येत्यादिहेतुः, शून्याश्चक्षुरादीन्द्रियाधिष्ठानरूपाः सुषीर्नाडीर्लभमानस्य संवित्स्पर्शस्य आधिक्यात् इन्द्रियनाडीषु प्राणनात्मनः संवित्स्पर्शस्य उद्रेकेण अवस्थानादित्यर्थः। अत्रापि हेतुः कर्मनियतिबलादिति, यदभिप्रायेणैव

**'सामान्यकरणवृत्तिः प्राणाद्या वायवः पञ्च ।'** (सां. का. २९)

इत्यादि अन्यैरुक्तम्। भुङ्क्ते इति अर्थाद्गृहीत संकोचः शिव एव॥२२३॥

---

करती है । इसके फलस्वरूप यह देह यद्यपि घटादिवत् संवेद्य है, फिर भी संवेत्तृवत् भासित होता है ।"

इस उद्धरण में प्रयुक्त 'एष भासते' शब्द के प्रयोग से जिस अर्थ की प्रतीति होती है, उसी अर्थ की प्रतीति श्लोक २२१ में प्रयुक्त 'स प्रबुद्ध्यते' वाक्यांश से भी होती है ।

इस क्रियाशीलता का परिणाम यह होता है कि, क्रमशः देह के साथ इस प्राणनावृत्ति का प्रगाढ़ तादात्म्य स्थापित हो जाता है और यह दृढ़बद्ध एकता का संस्कार ऐसा हो जाता है कि, यह देह ही मुख्य लगने लगता है । यह बलीयसी प्राणना देह व्यापारवत् प्रतीत होती है, जबकि यह चिदात्मना प्रेरित प्रक्रिया का परिणाम है । प्राणनावृत्ति के बलीयसी होने के कारण देह में तादात्म्य की प्रवृत्ति होती है । यह प्रवृत्ति की क्रमिकता कर्म-नियति को जन्म देती है । कर्म नियति के प्रभाव बड़े ही प्रखर होते हैं । इससे प्राणना का संप्रीणन होता है ।

शरीर में ज्ञानेन्द्रियों और कर्मेन्द्रियों की नित्य नयी क्रियाशीलता रहती है । इनमें ज्ञानेन्द्रियाँ शून्य कहलाती हैं । इनके अधिष्ठान भूत आधार कुछ 'सुषिर' माने जाते हैं । सुषिर शब्द नाडी-छिद्र के अर्थ में प्रयुक्त होता है । इनमें भी प्राणना का प्रवर्त्तन अनवरत हो रहा होता है । जहाँ जहाँ प्राणना होती है, वहाँ संवित् का स्पर्श अवश्यंभावी होता है । संवित् स्पर्श के प्रखर प्रभाव के कारण इन्द्रिय नाडियो में तन्मात्राओं का उद्रेक

नच एतत्स्वोपज्ञमेव अस्माभिरुक्तमित्याह

**उक्तं च गह्वराभिख्ये शास्त्रे शीतांशुमौलिना ।।२२४।।**

---

भी स्वाभाविक होता है। परिणामतः चक्षु से रूप का प्रत्यक्ष और अन्य शेष ज्ञानेन्द्रियों से रसादि का साक्षात्कार होता रहना है। इस तरह देह, प्राणना की अजस्र गतिशीलता से प्रभावित रहता है। इसमें भी कर्मनियति का सिद्धान्त निहित होता है। यही प्राणना को प्रकर्ष प्रदान करता है, बलवान् बनाता है और उसे क्षीण नहीं होने देता ।।२२०-२२२।।

जहाँ तक प्राणना की सबलता का प्रश्न है, इस सम्बन्ध में सांख्य दर्शन मे भी पर्याप्त विचार किया गया है। सांख्यकारिका की उन्तीसवीं कारिका कहती है कि,

"तीनों अन्तःकरणों के विशेष और सामान्य दो प्रकार की वृत्तियाँ होती हैं। बुद्धि की निश्चय वृत्ति, अहंकार की अभिमान वृत्ति और मन की संकल्प वृत्ति विशेष वृत्तियाँ है किन्तु प्राण, अपान व्यान, उदान और समान ये पाँचों सामान्य वृत्तियाँ मानी हैं। समस्त करण व्यापारों में जीवन की जागरूकता का प्रत्यक्षीकरण ही इसका प्रमाण है।"

इस प्रकार शास्त्रकार कहते हैं कि, गृहीत संकोच शिव अब देह और प्राण की इस सशक्त प्रासंगिकता से संपुष्ट होकर एक आवृत आयाम को स्वीकार कर लेता है। इसे शिव का वैवश्य कह सकते हैं या इसे शिव का स्वातन्त्र्य कह कर दार्शनिकता का दर्शन कर लेते हैं। इस आयाम में भोगवाद का प्राबल्य होता है। वह अनेकानेक योनियों में जन्म लेता है। वह कभी अण्डज, कभी जरायुज आदि जीवधारियों की संसरणशीलता प्राप्त करता है और कर्मकलापों की कमनीयता को अपनाकर कर्मविपाक में पकने की प्रियता से ग्रस्त होता रहता है। कर्म की इस अनपायिनी प्रक्रिया का प्रकर्ष ही इस प्रपंच मे प्रत्यक्ष हो रहा है। इसीलिये इसे सभी लोग भोग भूमि कहते हैं ।।२२३।।

**यथा गृहं विनिष्पाद्य गृही समधितिष्ठति ।**
**तथा देही तनुं कृत्वा क्रियादिगुणवर्जितः ।।२२५।।**

**किञ्चित्स्फुरणमात्रः प्राग्निष्कलः सोऽपि शब्द्यते।**
**स्फुटेन्द्रियादितत्त्वस्तु सकलात्मेति भण्यते ।।२२६।।**

**इत्यादि श्रीगह्वरोक्तं तत एव पठेद्बहु ।**

---

यह तथ्य केवल शास्त्रकार की स्वोपज्ञवृत्ति का विस्फार नही अपितु अन्य शास्त्र भी इसे स्वीकार करते है । यही कह रहे हैं—

शीतांशुमौलि सुधांशुशेखर भगवान् शिव ने 'श्रीगह्वर' नामक शास्त्रीय ग्रन्थ में इस तथ्य का उल्लेख किया है । वहाँ कहा गया है कि, जैसे एक गृहस्वामी घर का निर्माण करता है, उसी में निवास करता है और गृही संज्ञा से विभूषित होता है, अब वह साधिकार उसे अधिष्ठान मान कर उसका उपयोग करता है; उसी प्रकार देही शिव देह धारण कर अर्थात् स्वेच्छा से देह का निर्माण करता है, फिर इसी देह में रहने लगता है और देहाभिमान से ग्रस्त हो जाता है । विशेषता इसकी यह है कि, इसका स्वभाव यह नहीं है । यह क्रियादि-गुण धर्म से रहित माना जाता है, फिर भी ऐसा करता है ।

पहले यह निष्कल रहता है । इसमें कला का प्रकल्पन नहीं किया जाता था । अब वह किंचित् की कलात्मकता से कीलित हो कर कुछ कुछ स्फुरणशीलता से संतुष्ट रहने के वैवश्य की अभावात्मकता का शृङ्गार करता है । इस सितेतर सृष्टि का प्रतीक बन जाता है । इन्द्रियों और इसके अतिरिक्त शरीर यन्त्र की तात्त्विकता का केन्द्र हो जाता है । इस अवस्था में इसे सकल पुरुष कह कर संतोष करते हैं । पहले जो निष्कल था, अपनी सर्जनमयी सक्रियता से 'सकल' संज्ञा से संज्ञापित होता है । यह गह्वर शात्रोक्त तथ्य है । अधिक जानकारी के लिये इसे उसी ग्रन्थ से पढ़ना चाहिये ।

तत् एव बहु पठेदिति अस्माभिस्तु ग्रन्थविस्तरभयान्न पठितमित्यभिप्रायः। तदुक्तं तत्र

**'ब्रह्मादिस्तम्बपर्यन्तं विश्वं तु सचराचरम् ।**
**मायातत्त्वसकाशात्तु सर्वमेव विनिःसृतम् ।।**

**धर्माधर्मनिबद्धस्तु पिण्ड उत्पद्यते तदा ।**
**तत उत्पद्यते गन्धः शुक्रशोणितसंभवः ।।**

**शुक्रान्मांसं ततो मेदो मज्जा चास्थीनि देहिनाम्।**
**रक्तात्त्वक्स्नायुमांसं च धातुषट्कं भवेदिदम्।।**

---

आचार्य जयरथ ने उक्त सन्दर्भ में गह्वरोक्त सिद्ध वाक्यों अर्थात् श्लोकों को यहाँ कृपा कर उद्धृत किया है । उनसे सारी प्रासङ्गिक सिद्धान्तवादिता का स्पष्टीकरण हो जाता है—

"यह सचराचर प्रपंचात्मक जगत् ब्रह्मस्तम्ब पर्यन्त प्रसरित है । माया तत्त्व से यह समग्र विस्तार विनिःसृत है । सर्वप्रथम धर्माधर्मनिबद्ध पिण्ड की उत्पत्ति इससे होती है । फिर उससे गन्ध उत्पन्न होता है । यह शुक्र (वीर्य) और शोणित (रज) से संभूत होता है । शुक्र से मांस, मेद, मज्जा और अस्थियाँ निर्मित हैं । सभी प्राणियों के ये तत्व शुक्र से उत्पन्न माने जाते हैं । जहाँ तक शोणित (रज) का प्रश्न है, इससे त्वक्, स्नायु और मांस की उत्पत्ति होती है । ये सभी छः धातु होते हैं । इन्हें धात्वष्टक भी कहते हैं क्योंकि शुक्र और शोणित इन दोनों को मिला देने से ये आठ होते हैं । इसके बाद पञ्चमहाभूतों और तन्मात्राओं आदि से समन्वित होने के कारण शरीरधारियों के शरीर चामत्कारिक रूप से विश्वात्मकता या सर्वात्मकता को आत्मसात् करने में समर्थ हो जाते हैं ।"

"जैसे पहले गृह का निर्माण कर गृहपति बाद में उसमें प्रवेश करता है और उसे आवास बना लेता है, उसी तरह देह को निष्पन्न कर परमेश्वर देही बनकर उसमें विराजमान हो जाता है । जहाँ तक पुरुष का प्रश्न है,

शुक्रं च शोणितं चैव अष्टधातुकमुच्यते ।
पञ्चविद्भूतगणोपेतो देहो भवति देहिनाम् ।।

यथा गृहं तु निष्पाद्य गृही पश्चात्तु तिष्ठति ।
एवं देहं विनिष्पाद्य देही तिष्ठति चेश्वरः ।।

पुरुषः शून्यरूपस्तु निष्क्रियो गुणवर्जितः ।
किंचित्स्फुरणमात्रस्तु निष्कलः स हि कथ्यते ।।

सकलः कलया युक्तः शान्तात्मा प्रभुरव्ययः ।
तन्मात्राणि च भूतानि इन्द्रियाणि दशैव तु ।।

इन्द्रियार्था मनो बुद्धिस्तथाहंकार एव च ।
विज्ञेयः सकलो ह्येष शिवो देहे व्यवस्थितः ।।

मानुषाणां पशूनां च सर्पाणां जलचारिणाम् ।
व्यापकोऽपि शिवाख्यो वै संसारे संव्यवस्थितः ।।'

इत्यादि बहु ॥२२४-२२६॥

---

वह निश्चय रूप से निराकार है, इसीलिये उसे शून्यरूप की संज्ञा प्रदान की गयी है। सारी सक्रियता शक्ति का ही चमत्कार है। अतः उसे निष्क्रिय भी कहते हैं। सत्त्व, रजस् और तमस् से अतीत होने के कारण वह गुणों से रहित अर्थात् निर्गुण माना जाता है। उसका एकमात्र धर्म सूक्ष्मातिसूक्ष्म स्फुरणशीलता (अहमात्मक विमर्श) है। 'किञ्चित्' का तात्पर्य यहाँ अल्पता नहीं अपितु विमर्शात्मक सूक्ष्मता से ही लिया जाना चाहिये। वह अखण्ड सद्भाव परमेश्वर कलाओं के परिच्छेदात्मकता से परिच्छिन्न नहीं है। अतः उसे 'निष्कल' संज्ञा प्रदान करते हैं। ऐसे विशेषणों से विशिष्ट होते हुए भी चूँकि वह कंचुकाञ्चित भी होता है, अतः उसे सकल और कला से युक्त भी मानते हैं। शान्ति का वास्तविक आश्रय वही है। अतः उसे शान्तात्मा, सर्वसमर्थ होने के कारण प्रभु और अकाल पुरुष होने के कारण उसे अव्यय भी कहते हैं।

इह मरणस्य नान्तरीयकवृत्तित्वात् जन्माभिधानपूर्वं समुचितं वचनमित्याह

**क्षये तु कर्मणां तेषां देहयन्त्रेऽन्यथागते ।।२२७।।**

**प्राणयन्त्रं विघटते देहः स्यात्कुड्यवत्ततः ।**

---

"पञ्चमहाभूत, पाँच तन्मात्रायें, एकादश इन्द्रियाँ, समस्त इन्द्रियार्थ (विषय) मन, बुद्धि और अहंकार से सभी परमेश्वर की कलाओं के प्रतीक हैं । इसी कलाशीलता का आश्रय वह 'सकल' संज्ञा संवलित परमेश्वर शिव इस शरीर में व्यवस्थित है । भले ही वह मानव शरीर हो, पशुओं का कलेवर हो, तक्षकों की काया हो, जलचरों का देहविग्रह हो, समस्त मूर्त्तियों की सवपुष्कता में वही विभु व्याप्त है । उसे 'शिव' की शुभ्रविधायिनी संज्ञा से विभूषित करते हैं । यह निश्चय रूप से कहा जा सकता है कि वह सर्वशक्तिमान् परमेश्वर इस विश्व में सम्यक् रूप से व्यवस्थित है ।"

सचराचर विश्व में व्याप्त शिव के निष्कल स्वरूप और स्वात्मस्वातन्त्र्य के प्रभाव से कंचुकाञ्चित शुक्रशोणित निर्मित इन्द्रियादि विभूषित शिव के ही सकल स्वरूप का सुन्दर निरूपण गह्वरशास्त्र से उद्धृत इस उद्धरण में प्रस्तुत किया गया है । इससे भगवान् महामाहेश्वर शास्त्रकार के मन्तव्यों का समर्थन हो जाता है ।।२२४-२२६।।

श्लोक २१६-२१७ में मरण का प्रकरण आया हुआ है । वास्तविकता यह है कि, मरण जन्म के बाद का विषय है । यहाँ जन्माभिधान पूर्व ही मरण का प्रकरण प्रस्तुत है । इस प्रस्तुतीकरण का औचित्य-अनौचित्य अवश्य ही विचारणीय है । आचार्य जयरथ इसके औचित्य के समर्थक हैं । नान्तरीयक वृत्ति ही इसमें कारण है । शास्त्रकार भी मन में इसी औचित्य का ध्यान रख कर मरण प्रकरण का विश्लेषण कर रहे हैं—

सकल प्राणियों के जीवन के आधार दो यन्त्र होते हैं । १. देहयन्त्र और २. प्राणयन्त्र । कर्मोंकेक्षय होने पर देह यन्त्र पहले अन्यथाभाव को प्राप्त करता है । तदनन्तर प्राणयन्त्र विघटित हो जाता है । परिणाम स्वरूप

तेषां तु कर्मणामिति देहारम्भकाणाम्। तत इति प्राणयन्त्रस्य विघटनात्॥२२७॥

तद्विघटनमेव दर्शयति

**नाडीचक्रेषु सङ्कोचविकासौ विपरीततः ।।२२८।।**

**भङ्गः शोषः क्लिदिर्वातश्लेष्माग्न्यपचयोच्चयैः।**

**इत्येवमादि यत्किञ्चित् प्राक्संस्थानोपमर्दकम् ।।२२९।।**

---

यह शरीर भीत्तिवत् ढह जाता है । प्राणाडम्बर का यह डीह बन जाता है । सबसे पहले उस अवस्था में उन कर्मो का क्षय हो जाता है, जिनके प्रभाव से इस देह का आरम्भ हुआ करता है ॥२२७॥

विघटन के स्वरूप का स्पष्टीकरण करते हुए शास्त्रकार कह रहे हैं कि,

नाडीमण्डल में सर्वप्रथम प्रचलित संकोच और विकास की क्रमिकता में वैपरीत्य उपस्थित होता है । पहले का क्रम यह रहता है कि, नाड़ी चक्र में वर्त्तमान संकोच का विकास होता है । इसके विपरीत विघटन बेला में विकास का स्थान संकोच लेने लगता है । सारी नाड़ियों का विस्तार सिकुड़ने लगता है । इसका दुष्प्रभाव शरीर पर पड़ता है । परिणामत: सबसे पहले 'भङ्ग' नामक दोष उत्पन्न होता है । नाड़ी टूट जाती है । रक्त संचार छिन्न-भिन्न होने लगता है और लकवा मार जाता है । एक नाड़ी जो दूसरी से मिल कर रक्त संचार को गतिशील बनाती थी, उसमें रुकावट उपस्थित हो जाती है ।

दूसरा सबसे बड़ा दोष जिसे 'शोष' कहते हैं, इसका रोष भयङ्कर होता है । सुश्रुत के अनुसार रसो के संशोषण को शोष कहते हैं । इसे अमरकोशकार यक्ष्मा भी कहते हैं । जैसे कीचड़ के सूखने से उसमें दरारें पड़ती हैं, उसी तरह की फटन, टूटन और सूजन शोष कहलाते हैं । अन्य अंगों में भी शोष होता है । दुष्परिणामत: असाध्य रोगों की उत्पत्ति होती है । जीवन संकट मे फँस जाता है ।

**देहयन्त्रे विघटनं तदेवोक्तं मनीषिभिः ।**

विपरीतत इति संकुचितं हि नाडीचक्रं विकसति, विकसितं च संकुचतीति। अग्निः पित, तेन धातुत्रयस्यापि अपचयादत्यन्तं वा चयादस्य भङ्गादि भवेत् येन एतत् प्राग्रूपात्प्रच्युतिमेव आसादयेदेवम्। किं बहुना यदेव नाम हि किञ्चित् देहयन्त्रे प्राक्संस्थानोपमर्दकं, तदेव मनीषिभिर्विघटन-मित्युक्तं यल्लोके मरणमिति प्रसिद्धम्॥२२८-२९९॥

---

कभी कभी अप्रत्याशित पसीना, मूत्रस्राव से कपड़ों और अङ्गों का गीला होना, नाक और आँख से पानी आने के अनेकानेक विकार होने लगते हैं । इन्हें 'क्लिदि' कहते हैं । वात रोग ८० प्रकार के होते हैं । वात कुपित होकर शूलादि विभिन्न रोगों से शरीर को तोड़ डालने का कुचक्र रचता है । कफ विकार ही श्लेष्मा रोग को जन्म देता है और इसके साथ ही अग्नि अर्थात् पित्त भी प्रकुपित हो जाते है । आयुर्वेद में इसे त्रिदोष कहते हैं । इसी से सन्निपात का अकांडताण्डव उत्पन्न होता है ।

वात, पित्त और कफ के चय और अपचय से शरीर तन्त्र विशृङ्खलता की ओर बढ़ जाता है । विकास केवल अवरुद्ध ही नहीं होता अपितु ह्रास के अभिशाप का उदय हो जाता है । शरीर ने विकास का शिखर छू लिया था । अब वह गर्त्त की गुहा का गुल्म बन जाता है ।

यह सब रोग नहीं, यमराज के मृत्युदूत हैं । इस शरीर में डेरा डाल के ठहर जाते हैं और शारीरिक रुग्णता के सन्देश का सूक्ष्म संप्रेषण संयमनी केन्द्र में करते रहते हैं । धीरे-धीरे शारीरिक संस्थानों की स्थिति में विसंस्थुलता उत्पन्न हो जाती है । इस विवश व्यावर्त्तन से विषमता का जो परिवेश बनता है और जैसी आंगिक अव्यवस्था उत्पन्न हो जाती है, उसे संस्थानोपमर्दन कहते हैं । यह संस्थानोपमर्दक आयाम कहलाता है । इसे ही मनीषी विचारकों ने विघटन की संज्ञा प्रदान की है । इसी विघटन को लोक में मरण कहते हैं ॥२२८-२२९॥

न च एतावतैव अस्य संसारोच्छेद इत्याह

**तस्मिन्विघटिते यन्त्रे सा संवित्प्राणनात्मताम्।।२३०।।**
**गृह्णाति योनिजेऽन्यत्र वा देहे कर्मचित्रिते।**
**स देहः प्रतिबुध्येत प्रसुप्तोत्थितवत्तदा।।२३१।।**
**तस्यापि भोगतद्धानिमृतयः प्राग्देव हि।**

यन्त्र इति देहे वाशब्दादयोनिजेऽपि । प्रतिबुध्येतेत्यनेन अस्य सृष्टिरुक्ता । भोगतद्धानीति तत्प्राप्त्यप्राप्ती, एषैव च अस्य स्थितिः ॥२३०-२३१॥

---

एक विशेष रहस्य की ओर शास्त्रकार हमारा ध्यान आकृष्ट कर रहे है । उनका कहना है कि, विघटन की इस स्वाभाविक और शारीरिक यान्त्रिक प्रक्रिया से ही संसार का उच्छेद हो जाता है, यह कल्पना भी नही करनी चाहिये । कर्म के सूत्र इतने बलवत्तर हैं कि, वे इन चित्रविचित्र कर्मो के कारण निर्मित देह के विघटित होते ही अन्यत्र ऐसे ही कर्मसूत्र निर्मित योनिज शरीर में या अयोनिज में भी इस संवित् तत्त्व की प्राणनात्मकता को ग्रहण करने की व्यवस्था कर देते हैं । संवित् शक्ति ही प्राणरूप में परिणत होती है । देह के विघटन के बाद यह संवित् नये शरीर में प्राण बन कर संकोचविकोच के पथ पर चल पड़ती है ।

एक शरीर छूटता है । दूसरा शरीर मिल जाता है । जो संवित् पूर्वशरीर में प्राण बनकर अपना काम कर रही थी, वही दूसरे शरीर में साँस-प्रश्वास की प्रक्रिया को ग्रहण कर लेती है । अपनापन पूर्व शरीर में भी था । इस शरीर में भी अपनापन आ जाता है । दूसरा शरीर मिलने पर प्राणी सोयी हुई अवस्था से उठने जैसा अनुभव करता है, उसी प्रकार की अनुभूति उसे वहाँ नये शरीर में होती है । यह उसकी शारीरिक नयी सृष्टि मानी जाती है । यहाँ आकर वह नये वातावरण और नये आयाम में कर्म के क्रिया-कलाप में संलग्न हो जाता है । उसी प्रकार के भोग,

एते च अस्य सृष्ट्यादयः कर्मबलोपनता इति नियत्याद्यपेक्षित्वात् तत्तद्वैचित्र्यभाजो भवन्तीत्याह

**विसृष्टिस्थितिसंहारा एते कर्मबलाद्यतः ।।२३२।।**
**अतो नियतिकालादिवैचित्र्यानुविधायिनः ।**

अनुग्रहः पुनरस्य कर्मादि अनपेक्ष्यैव स्यादित्याह

**अनुग्रहस्तु यः सोऽयं स्वस्वरूपे विकस्वरे ।।२३३।।**
**ज्ञप्त्यात्मेति कथं कर्मनियत्यादि प्रतीक्षते ।**

---

रोग और योगायोग से 'जायते' से लेकर 'म्रियते' पर्यन्त जीवन यापन करता है । देह तो नया मिल जाता है पर अभिशाप सभी पुराने की तरह ही भोगने पड़ते हैं । कर्म-विपाक की पोथी आगे भी खुलती और बन्द होती रहती है, इसमें सन्देह नही ।।२३०-२३१।।

यह तो निश्चित ही है कि यह सृष्टि, यह स्थिति और ये संहार आदि कर्म के बल पर प्राप्त होते हैं । जैसा कर्म, वैसा ही विपाक । यह नियतिसापेक्ष ही नहीं अपितु कला, अविद्या, राग और कालसापेक्ष संसृतिचक्र अजस्र-अनवरत चलने वाला चक्र है । यह चलता ही रहता है । इसी तथ्य का प्रतिपादन यहाँ किया जा रहा है । शास्त्रकार कहते हैं कि, यह सृष्टि और विसृष्टि, ये स्थितियाँ और ये विनाश सभी यतः कर्म पर ही निर्भर हैं । अतः नियति और काल आदि वैचित्र्य के ही अनुविधायी हैं । उन्हीं के अनुसार ही संसरण के रूप में कर्म परिणत होते हैं ।।२३२।।

जहाँ तक अनुग्रह का प्रश्न है, यह कर्म आदि की अपेक्षा नहीं रखता । यही प्रतिपादित कर रहे हैं—

यह अनुग्रह नामक सर्वातिशायी शैवतादात्म्य रूप वरदान स्वात्म के विकसमान स्वरूप की अभिज्ञप्ति में सम्पन्न होता है । यह सर्वमान्य

ननु अनुग्रहस्यापि कर्मादिहेतुत्वे को दोष इत्याशङ्क्य आह

**कर्मकालनियत्यादि यतः सङ्कोचजीवितम् ।।२३४।।**

**सङ्कोचहानिरूपेऽस्मिन्कथं हेतुरनुग्रहे ।**

**अनुग्रहश्च क्रमिकस्तीव्रश्चेति विभिद्यते ।।२३५।।**

**प्राक् चैष विस्तरात्प्रोक्त इति किं पुनरुक्तिभिः ।**

यदुक्तं प्राक्

---

सिद्धान्त है कि, स्वयं शिव ही स्वात्म के विकस्वर रूप में भासित होने लगता है । वह अणुत्व के परिवेश में वृद्धि प्राप्त मल और नियति की अपेक्षा कैसे कर सकता है ? वस्तुतः शैव अनुग्रह में किसी कर्म या नियति की अपेक्षा नहीं होती ॥२३३॥

जिज्ञासा की स्वाभाविक वृत्ति यहाँ भी उदयमान है । जिज्ञासु पूछता है कि, गुरुदेव! अनुग्रह में यदि कर्म और नियति आदि को हेतु स्वीकार करें, तो इसमें क्या दोष है? इस आशङ्का का समाधान कर रहे हैं—

परमेष्ठी गुरुदेवरूप शास्त्रकार कह रहे हैं कि, वत्स! यह सोचने की बात है कि, कर्म, काल और नियति के अस्तित्व का परिवेश क्या है? यह सभी जानते हैं कि, ये संकोच सिन्धु के कल्लोल की लहरिकाओं के उल्लास मात्र हैं । वहीं से इनको जीवन का वरदान मिलता है, जो विश्व को अभिशापों से भर देते हैं । इनसे अनुग्रह की प्रकल्पना नहीं की जा सकती ।

अनुग्रह संकोच के बिलकुल विपरीत है । संकोच के संहार रूप अणुत्व की क्षीणता में अनुग्रह का अरुणोदय होता है । वही अणुत्व इसके कारण रूप से कैसे स्वीकार किया जा सकता है? अरुणोदय के अनन्तर जैसे भगवान् भास्कर के आभा से विश्व क्रमशः भासमान हो उठता है, उसी तरह क्रमिक रूप से अनुग्रह भी मन्द, मध्य और तीव्र भेद से बोध

'यत्तु कस्मिंश्चन शिवः स्वेन रूपेण भासते ।
तत्रास्य नाणुगे तावदपेक्ष्ये मलकर्मणी ।।
तथास्वरूपताहानौ तद्गतं हेतुतां कथम् ।
व्रजेन्मायानपेक्षत्वमत एवोपपादयेत् ।।
तेन शुद्धः स्वप्रकाशः शिव एवात्र कारणम् ।'
(१३।११६) इति।

प्रागिति। शक्तिपातपरीक्षाह्निके॥२३४-२३५॥

ननु एवंविधेन अनुग्रहेण अस्य किं स्यादित्याशङ्क्य आह

**तेन दीक्षाशिवज्ञानदग्धसङ्कोचबन्धनः ।।२३६।।**
**देहान्ते शिव एवेति नास्य देहान्तरस्थितिः ।**

---

को विकस्वर करता है। पहले शक्तिपात परीक्षा प्रकरण में इस विषय पर पर्याप्त प्रकाश डाला गया है। श्री. त. १३/११५-११६ की उक्ति को ही यहाँ उद्धृत किया गया है। उसके अनुसार यह स्पष्ट है कि,

"जो यह शिव किसी पुरुष में अपने स्वरूप में भासित हो जाता है, वहाँ इस भासन में अणुत्व के परिवेश में प्रसरणशील कर्म और नियति आदि कारण नहीं माने जा सकते। अणुत्व के आवरण से शिव को जो पुद्गलपरिवेश प्राप्त था, उसका पर्दाफाश हो गया है तथा स्वरूपता अर्थात् अणुत्व की क्षीणता, संकीर्णता और संहार की अब हानि हो चुकी है। ऐसी दशा में तद्गत हेतुता की मान्यता का प्रश्न ही नहीं उठाया जा सकता। इसीलिये अनुग्रह में मायानपेक्षत्व का प्रतिपादन प्रत्यभिज्ञाशास्त्र करता है। इस आधार पर यह कहा जा सकता है कि, स्वप्रकाश शिव ही अनुग्रह के एक मात्र कारण हैं। इसमें सन्देह नहीं।"

इस प्रकार प्रकरणवश यहाँ सृष्टि, स्थिति, संहार और अनुग्रह रूप इन चारों कृत्यों पर श्लोक २३२-२३५ तक संक्षेप में प्रकाश डाला गया है ॥२३४-२३५॥

नन्वेवं देहान्तरानुत्पत्तौ दीक्षैव किं निमित्तमुत निमित्तान्तर-मस्तीत्याशङ्क्य आह

**येऽपि तत्त्वावतीर्णानां शंकराज्ञानुवर्तिनाम् ।।२३७।।**

**स्वयम्भूमुनिदेवर्षिमनुजादिभुवां गृहे ।**

---

प्रश्नकर्त्ता यह पूछ रहा है कि, इस प्रकार के अनुग्रह से इस पुरुष पर क्या प्रभाव पड़ता है? इसका उत्तर शास्त्रकार दे रहे हैं—

इस अनुग्रह से दीक्षा द्वारा शिवज्ञान का प्रकाश प्राप्त होता है । परिणाम स्वरूप सारे के सारे संकोच और उनसे मिले हुए बन्ध दग्ध हो जाते हैं । अब साधक अपनी ससीमता से उद्धार प्राप्त कर असीमता के उल्लास से अनुगृहीत अनुभव करता है । जीवन काल में जीवित रहते हुए वह शरीर में रहता है पर इस शरीर के अन्त हो जाने पर वह शिव स्वरूप ही हो जाता है । आगामी समय में उसे देहान्तर की प्राप्ति अर्थात् जन्म और स्थिति अर्थात् नया जीवन एवं अध्याहत संहार का अभिशाप नहीं प्राप्त हो सकता है क्योंकि वह शिवस्वरूप ही हो जाता है ।।२३६।।

प्रश्न उपस्थित होता है कि, देहान्तर की अनुत्पत्ति में हेतु क्या है? क्या इसमें दीक्षा ही कारण है? या दीक्षा के अतिरिक्त अन्य कारणों का प्रकल्पन भी किया जा सकता है? इस पर शास्त्रकार अपना मत प्रदर्शित कर रहे हैं—

(ज्ञान प्राप्ति या शैव महाप्रकाश की प्राप्ति का वरदान तो शरीर प्राप्त होने पर ही होता है । भगवान् श्रीकृष्ण श्रीमद्भगवद्गीता में कहते हैं कि, 'शुचीनां श्रीमतां गेहे योगभ्रष्टोऽभिजायते' । इस सन्दर्भ में इन बातों को ध्यान में रखकर ही विचार किया जाना उचित है)

विश्व में विविध प्रकार के लोग रहते हैं । कुछ जागतिक तत्त्वों के व्याख्याता, ज्ञाता और तत्त्व विज्ञान वारिधि को उत्तीर्ण करने वाले, तत्त्वातीत भाव को प्राप्त कर लेने वाले परिवार भी हैं । ये शाङ्कर सिद्धान्तवादिता के अनुपालन करने वाले भी होते हैं । ये स्वायंभुव, मुनि,

**मृतास्ते तत्पुरं प्राप्य पुरेशैर्दीक्षिताः क्रमात् ।।२३८।।**

**मर्त्येऽवतीर्य वा नो वा शिवं यान्त्यपुनर्भवाः।**

**तत्र स्वयम्भुवो द्वेधा केऽप्यनुग्रहतत्पराः ।।२३९।।**

---

देवर्षि और मानव लोक वर्ग के लोग होते हैं । इन परिवारों के सदस्य स्वभावतः संस्कार सम्पन्न होते हैं, इसकी कल्पना की जा सकती है । इन सदस्यों में से जो व्यक्ति मृत हो जाते हैं, वे तदनुकूल लोकों की प्राप्ति करते हैं अर्थात् मर कर संस्कारानुकूल लोकों में जाते हैं ।

वहाँ सर्वप्रथम उन आत्माओं को उस लोक के अधिपति द्वारा ही दीक्षा दी जाती है । क्रमशः वे दीक्षित होने के बाद मर्त्यलोक में पुनः जन्म लें या न लें कोई अन्तर नहीं पड़ता । संस्कारवश वे शिवत्व की उपलब्धि कर लेते हैं। उस अवस्था में उन्हें अपुनर्भव कहते हैं। पुराधिपति से प्राप्त दीक्ष शिव रूप ही हो जाते हैं । जन्म लेने का हेतु ही समाप्त हो जाता है ॥२३७-२३८॥

सबसे पहले स्वयंभूलोक के ऐसे पुनीत आत्माओं के सम्बन्ध में विचार कर रहे हैं । इस लोक में दो प्रकार की आत्माओं का समावेश किया जाता है । १. पहली श्रेणी के वे आत्मा हैं, जो निरन्तर अनुग्रह करने में तत्पर रहते हैं । २. दूसरी श्रेणी के वे आत्मा हैं, जो स्वात्मकृत्य के आधार पर इतने सामर्थ्य सम्पन्न होते हैं कि, अंश मात्र से भी विशेष स्थान का आश्रय ग्रहण कर वहाँ भी विराजमान रह कर अनुग्रह करते हैं ।

कुछ ऐसे स्तर के आत्मा जो नरत्व तो प्राप्त करते हैं किन्तु उन्हें अनुगृहीत करने का पहले से ही आदेश होता है । ऐसी श्रेणी में से यदि कोई मृत्यु का वरण करता है, तो उसे पुनः मर्त्य योनि में अवतरित नहीं होना पड़ता । बिना जन्म लिये ही आत्म अवस्थान के परम सूक्ष्म स्तर पर ही शिवीभाव प्राप्त कर कृतार्थ हो जाते हैं ।

**केऽपि स्वकृत्यायातांशस्थानमात्रोपसेविनः ।**
**येऽनुग्रहार्थमाज्ञप्तास्तेषु यो म्रियते नरः ।।२४०।।**

**सोऽनुग्रहं स्फुटं याति विना मर्त्यावतारतः ।**
**यस्तु स्वकार्यं कुर्वाणस्तत्स्थानं नांशतस्त्यजेत् ।।२४१।।**

**यथा गौरी तपस्यन्ती कश्मीरेषु गुहागता ।**
**तत्रैव वा यथा ध्यानोड्डारे नरहरिर्विभुः ।।२४२।।**

---

कुछ आत्मन् प्राप्त अधिकारानुसार अपना उत्तरदायित्व पूर्ण करते हैं किन्तु वे स्वीकृत स्थान को जहाँ तपस्या आदि के द्वारा प्रियता अथवा आत्मीयता का भाव हो गया है, उसे परित्यक्त नहीं करते वरन् अंशतः वहाँ निवास भी करते हैं ।

उदाहरण स्वरूप शास्त्रकार कुछ ऐसी देवियों और देवों की चर्चा कर रहे हैं, जो अंशतः विभिन्न स्थानों पर विराजमान हैं और वहीं से अनुग्रह की पीयूष-वर्षा भी करते रहते हैं ।

जैसे गौरी देवी । घटनाक्रम इस प्रकार का है । एक बार तपस्याम्बाना देवी गौरी अपनी साधना को और भी ओज और ऊर्जा से ओत-प्रोत करने के उद्देश्य से कश्मीर के ऋषियों से संकुल क्षेत्र में आयीं । उन्हें एक गुहा स्थान अत्यन्त आकर्षक लगा और वहीं तपस्या में रत हो गयीं । आज भी वह स्थान गौरी गुहा के नाम से विख्यात है । यहाँ प्रयुक्त 'आज' शब्द श्रीतन्त्रालोक के रचनाकाल के तात्कालिक वर्त्तमान अर्थ को ही व्यक्त कर रहा है ।

दूसरी घटना भी उड्डार से ही सम्बद्ध है । उसे ध्यानोड्डार कहते हैं । वहाँ सर्व समर्थ भगवान् विभु नरहरि ने उस समय पधारने की कृपा की थी, जिस समय वितस्ता की धारा मोड़ कर दैत्य वंश के लोग पश्चिम दिशा में ले जा रहे थे । भगवान् नर रूप धारी हरि ने उनके गर्व को

**वितस्तां नयतो दैत्यांस्त्रासयन्दृप्त उत्थितः ।**
**सालिग्रामे यथा विष्णुः शिवो वा स्वोपभोगिनः ।।२४३।।**

**तपस्यन्तौ वदर्यां च नरनारायणौ तथा ।**
**इत्येवमादयो देवाः स्वकृत्यांशस्थितास्तथा ।।२४४।।**

**आराधिताः स्वोचितं तच्छीघ्रं विदधते फलम् ।**
**स्वकृत्यांशस्थितानां च धाम्नि येऽन्तं व्रजन्ति ते।।२४५।।**

---

चूर- चूर कर दिया था । उनके आगे स्वयं पहाड़ बन कर खड़े हो गये थे और वितस्ता को नया प्रवाह पथ प्रदान कर कश्मीर के लोगों पर अनुकम्पा की थी ।

तीसरी घटना सालिग्राम की है । वहाँ स्वयं भगवान् विष्णु आये थे । लोग कहते हैं कि, भगवान् शङ्कर भी वहाँ स्वयं पधारे । ये दोनों वहाँ अंशतः विराजमान रह कर शिष्य साधकों को श्रेयः सिद्धि का वरदान देते हैं ।

चौथी घटना बदरिकाश्रम की है । यह विश्व प्रसिद्ध पौराणिक उपाख्यान है । नर और नारायण दोनों बदरिकाश्रम में आज भी तपस्या में निरत हैं । एक ओर नर और साथ ही नारायण । बदरिकाश्रम में भगवान बदरीश के दर्शन की तरह ही प्रत्यक्ष नर नारायण पर्वतों के दर्शन से एक नयी जीवनदायिनी प्रेरणा प्राप्त होती है ।

इन उपर्युक्त उदाहरणों से यह सिद्ध है कि, ये देव यत्रतत्र स्वात्म कृत्यंश मात्र रूप से अवस्थित हैं । यद्यपि ये अंश मात्र से अवस्थित हैं किन्तु आराधना करने पर प्रसन्न होते हैं । ये परम कृपालु आराधक को वाञ्छित फल कृपा कर अवश्य प्रदान करते हैं । फल प्रदान करने में वे विलम्ब नहीं करते अपितु यथाशीघ्र आराधक को कृतार्थ करने में तत्पर रहते हैं । इससे भी महत्त्वपूर्ण बात यह है कि, अन्त में जब आराधक इस मर्त्य भूमि से विदा लेता है और अपने आराध्य के लोक के लिये महायात्रा का मार्ग अपनाता है, तो उसके आनन्द की सीमा नही रहती । स्वकृत्यंशरूपतः यहाँ विराजमान इन देवों के लोकों में अनायास प्राप्त

**तत्र भोगांस्तथा भुक्त्वा मर्त्येष्ववतरन्त्यपि ।**
**मर्त्यावतीर्णास्ते तत्तदंशकास्तन्मयाः पुनः ।।२४६।।**

**तद्दीक्षाज्ञानचर्यादिक्रमाद्यान्ति शिवात्मताम् ।**
**स्थावराद्यास्तिर्यगन्ताः पशवोऽस्मिन्द्वये मृताः ।।२४७।।**

**स्वकर्मसंस्क्रियावेधात्तल्लोके चित्रताजुषः ।**

यद्यपि च अत्र पवित्रकविध्यनन्तरं तीर्थायतनचर्चनमुद्दिष्टं, तथापि तत् मरणोपयोगित्वात् तत्परीक्षान्तरुपक्षिप्तमिति न कश्चित् पूर्वापरव्याघातः।

---

स्वानुरूप भोगों का वह उपभोग करता है । भोगों के उपभोग के बाद वह मर्त्यलोकों में जन्म भी ग्रहण करता है । यहाँ अवतरित होकर वह उन्हीं देवों की अंशांशिक योग्यता के आश्रयभाव में ही विराजमान रहता है । उसका उन आराध्यों से तादात्म्य बना रहता है ।

ऐसे सभी लोग दीक्षा से प्राप्त ज्ञान के अधिकारी होते हैं । उनकी चर्या भी क्रमिकतया सुचारु रूप से चलती रहती है । इस तरह जन्म लेने के उपरान्त भी उन्हीं संस्कारों से समन्वित होने के कारण शैव महाभाव से भूषित रहते हैं । एक तरह से शिवरूप ही हो जाते हैं । स्थावर से लेकर तिर्यग्योनि पर्यन्त सभी पशुप्राणी उभयात्मिका धारा में उत्पन्न होते हैं । कुछ तो केवल अनुग्रह करने के लिये ही जन्म ग्रहण करते हैं और कुछ अपने भोगायतनीय कार्यों की पूर्त्ति के उद्देश्य से जन्म ग्रहण करते हैं । इन उभय धाराओं में जनमे लोग जब मरते हैं, तो उनके कर्म का शोभन पक्ष उनके साथ रहता है । उनके संस्कार जागृत रहते हैं । इनके प्रभाव से वे उन लोकों में भी चित्र विचित्रताओं से चर्चा में बने रह कर आनन्द का उपभोग करते हैं और यशोलाभ लेते हैं ।

यहाँ कुछ बातें विशेष रूप से समझने योग्य हैं ।

१. सर्वप्रथम आचार्य जयरथ ने पूर्वापर व्याघात की चर्चा की है । वस्तुतः श्रीत. भाग १ आ. १ श्लो. ३२१ से ३२३ तक इस आह्निक के विषयक्रम का उल्लेख है । इसे अनुजोद्देशोद्दिष्ट क्रम कहते हैं । उसके

अनुग्रहतत्परा इति अबादिभ्यो हि तत्त्वेभ्य: परमेश्वराज्ञया पञ्चापि अष्टकानि अनुग्रहार्थमेव भुवमवतीर्णानीत्याशय:। स्फुटमिति अनुग्रहार्थमेव एषामवतीर्णत्वात्। तपस्यन्तीत्यादिना एषां स्वकार्यावेदनं कृतम्। तत्रेति तत्परेषु मर्त्येष्वप्यवतरन्तीति तेषां साक्षादनुग्रहकारित्वाभावात्। तत्तदंशका इति ब्रह्मविष्णुरुद्राद्यंशा इत्यर्थ:। अस्मिन्द्वय इति अनुग्रहार्थं स्वकार्यार्थं च अवतीर्णे ॥२३९-२४७॥

---

अनुसार पवित्रक विधि के बाद तीर्थायतन चर्चा उद्दिष्ट थी । आचार्य जयरथ उस क्रम में पूर्वापर व्याघात नहीं मानते क्योंकि वहीं श्लोक ३२२ में मृति परीक्षा की चर्चा है । इसी परीक्षा के अन्तर्गत उसे उपक्षिप्त मान लेना चाहिये ।

२. श्लोक २२९ के स्वयंभुव भेद में अनुग्रहकारी पुरेशदीक्षित आत्मा की चर्चा है । इसका वर्णन शास्त्र में मिलता है कि, परमेश्वर की आज्ञा से ही यह व्यवस्था व्यवस्थापित है, जिसमें अप् आदि तत्त्वों से पञ्च अष्टकों को यहाँ नियुक्त किया गया है, जिनका काम ही अनुग्रह करना मात्र है ।

३. श्लोक २४१ में स्फुटम् शब्द का प्रयोग है । यहाँ स्फुटता का तात्पर्य उन आत्माओं द्वारा अनुग्रह की स्पष्टता है । उसमें किसी प्रकार का अवरोध नहीं होता ।

४. श्लोक २४२ में तपस्यन्ती शब्द तपस्या रूपी कार्य की तत्परता है। इससे यह स्पष्ट हो जाता है कि, इनका अपना जो कार्य है, उसमें संलग्नता निरन्तर और शाश्वतिक है । अपने कार्य को उपेक्षा नहीं।

५. श्लोक २४६ में प्रयुक्त 'तत्र और तत्तदंशका:' दो शब्द विशिष्ट अर्थ को अभिव्यक्त करते हैं । इनमें से तत्र शब्द का तात्पर्य अनुग्रहार्थ उद्यत देवों में से कुछ मर्त्य प्राणियों में जन्म लेते हैं, जिनको अनुग्रह का अधिकार नहीं होता ।

ननु यदि एवमत्र स्थावरादीनां सालोक्यं स्यात्, तन्मनुष्याणां का वार्तेत्याशङ्क्य आह

**पुंसां च पशुमात्राणां सालोक्यमविवेकतः ।।२४८।।**

पशुमात्राणामिति अन्येषां पुनः सायुज्याद्यपि भवेदिति भावः।।२४८।।

---

दूसरा शब्द उन उन देवताओं के अंशों से हैं । ये देवता हैं, १. ब्रह्मा, २. विष्णु और ३. रुद्र । इनके अवतारों के अधिकार भी सीमित ही होते हैं ।

६. श्लोक २४७ में प्रयुक्त अस्मिन् द्वये का अर्थ दो क्रमों की कार्य पद्धति में चरितार्थ है । ये क्रम हैं, १. अनुग्रहार्थ अवतीर्ण और २. अपने कार्य को सम्पन्न करने के उद्देश्य से अवतीर्ण । जो स्वकृत्यांश स्थिति में मरते हैं, वे भी उन लोकों में चित्र-विचित्र भोगों का उपभोग कर शिवसालोक्य सौभाग्य प्राप्त करते हैं ।।२३९-२४७।।

प्रश्न करने वाला शिष्य बड़े विशद बुद्धि का है । वह सोचता है कि, स्थावर से तिर्यगन्त पशु भी उन उन लोकों में जा कर यदि चित्रविचित्र भोगों के साथ सालोक्य प्राप्त करते हैं, तो मनुष्यों की स्थिति क्या हो सकती है । उसके इस सोच ने प्रश्न का रूप धारण कर लिया । गुरुदेव उसका उत्तर दे रहे हैं—

पुरुषों में भी दो श्रेणी के लोग होते हैं । १. असामान्य पाशबद्ध पुरुष । इन्हें शास्त्र मात्र पशु ही मानता है । २. कुछ विशेष स्तर के पुरुष । इनमें जो जड़ पाशबद्ध हैं, वे स्थावरों से भी गये-गुजरे होते हैं । इनका तो सालोक्य ही संभव है किन्तु विशेष स्तरीय पुरुष अपने पाशों को ध्वस्त करने में भी समर्थ हो जाते हैं । ऐसे लोगों को सालोक्य से भी महत्त्वपूर्ण सायुज्य पद प्राप्त हो जाता है ।।२४८।।

ननु एषां स्थावरादिवदेव किमविवेकः समस्ति न वेत्याशङ्क्य आह

**अविवेकस्तद्विशेषानुन्मेषान्मौढ्यतस्तथा ।**

तद्विशेषानुन्मेषादिति राजसत्वात् पुंसाम्। मौढ्यत इति स्थावरादीनां तामसत्वात् ।

ननु अन्यत्र स्थावरादीनां

**'येषां मृतानां चर्माणि यान्ति योगं शिवालये।**
**वृक्षाणामपि दारूणि तेऽपि रुद्रा न संशयः ।।'**

---

इसी सन्दर्भ में एक नयी जिज्ञासा का उदय हो रहा है । स्थावर आदि जितने योनिगत प्रतीक हैं, इनमें शक्ति का समुच्छलन तो स्पष्ट प्रतीत होता है किन्तु विवेक नहीं होता । जैसे इनमें अविवेक है, क्या ऐसा ही अविवेक पाशबद्ध पुरुषों में भी होता है? या नहीं होता । इस जिज्ञासा का समाधान शास्त्रकार कर रहे हैं—

मनुष्यों में तामस, राजस और सात्त्विक गुणों का प्रभाव स्पष्ट दीख पड़ता है । जहाँ तक सात्त्विकता से संवलित पुरुषों का प्रश्न है, उनमें विवेक बुद्धि सम्यक् रूप से समुदित देखी जा सकती है । वहीं राजस् गुण विशिष्ट पुरुषों में पुरुषविशेष के वैशिष्ट्य का उन्मेष ही नहीं हो पाता । अतः उनमें अविवेक का आवेश होता है । यह मात्र राजसिकता का ही प्रभाव माना जा सकता है । इनके अतिरिक्त ऐसे स्थावर और पुरुष जो तामसिकता के प्रभाव से बुरी तरह भावित होते हैं, उनमें मूढ़ता की प्रौढ़ता का निनाद सदा सुना जा सकता है । इसी मूढ़ता के कारण इनमें अविवेक का उल्लास शाश्वतिक रूप से होता है । यह भी कहा जा सकता है कि, स्थावर में तामस मौढ्य और पुरुष में राजस मूढ़ता के परिणाम स्वरूप निरन्तर अविवेक बना रहता है ।

इसी सन्दर्भ में ऊपर यह बात कही गयी है कि, स्थावरों का सालोक्य होता है । स्थावरों के सम्बन्ध में आगम की एक उक्ति भी ध्यातव्य है। उसमें लिखा है कि,

इति दृशा रुद्रत्वमेव भवेदित्युक्तम्। इह पुनरेषां सालोक्यं कस्मादभिहितमित्याशङ्क्य आह

**स्थावराद्यास्तथाभावमुत्तरोत्तरतां च वा ।।२४९।।**

**प्रपद्यन्ते न ते साक्षाद्रुद्रतां तां क्रमात्पुनः।**

तथाभावमिति स्थावरादिरूपत्वम् । उत्तरोत्तरतामिति पुमादिरूपतासादनक्रमेण ।।२४९।।

अत एव आगमोऽप्येवमित्याह

**हंसकारण्डवाकीर्णे नानातरुकुलाकुले ।।२५०।।**

---

"जिन मृत प्राणियों के चर्म किसी तरह शिवालय से संयुक्त हो जाते हैं, अथवा जिन स्थावरों की छाल भी किसी तरह देवालयों के काम में लायी जाती है, ये दोनों रुद्र रूप ही हैं, इसमें सन्देह को अवकाश नहीं।"

इस दृष्टि से देखा जाय, तो इन दोनों का रुद्रत्व मर्त्य भूमि पर ही संभूत हो जाता है। इसी के साथ सालोक्य का प्रश्न भी उठ खड़ा होता है कि, यदि यहीं रुद्रत्व संभव है, तो सालोक्य की बात क्यों की गयी है? इस पर शास्त्रकार अपना मन्तव्य प्रकट कर रहे हैं—

शास्त्रकार कहते हैं कि, इस सम्बन्ध में विवदिषा, या शङ्का की कोई आवश्यकता नहीं। स्थावर आदि जितने तामस प्रभाव से भावित योनिगत जीव हैं, वे भी उत्तरोत्तर उत्कर्ष प्राप्त कर रुद्र आदि लोकों में तथा भाव अर्थात् स्थावरभाव में ही उत्पन्न होते हैं। इनको साक्षात् रुद्रत्व की उपलब्धि नहीं होती। हाँ, यह माना जा सकता है कि, उद्भिज्ज से अण्डज आदि के क्रमिक उत्कर्ष और उत्तरोत्तर विकास से नयी योनियों की उपलब्धि हो सके या पुमादि रूपता भी प्राप्त हो सके ।।२४९।।

इसी तथ्य को पुष्ट करने वाली उक्तियाँ पुराणों और आगमों में प्राप्त होती हैं। जैसे लिखा गया है कि, उन उन लोकों में भी सुन्दर प्राकृतिक दृश्य और आकर्षक जीवनगत उल्लास दृष्टिगत होता है। वहाँ लिखा गया

इत्येतदागमेषूक्तं तत एव पुरे पुरे ।
क्षेत्रमानं ब्रुवे श्रीमत्सर्वज्ञानादिषूदितम् ।।२५१।।

लिङ्गाद्धस्तशतं क्षेत्रमाचार्यस्थापिते सति ।
स्वयम्भूते सहस्रं तु तदर्धमृषियोजिते ।।२५२।।

तत्त्ववित्स्थापिते लिङ्गे स्वयम्भूसदृशं फलम् ।
अतत्त्वविद्यदाचार्यो लिङ्गं स्थापयते तदा ।।२५३।।

---

है कि 'हंस और कारण्डव नामक पक्षियों से व्याप्त वह स्थान अत्यन्त उत्तम था । वहाँ विविध प्रकार की तरुवर श्रेणियों का सम्मिलित समाकुल दृश्य था । इन आगमिक उक्तियों का यही तात्पर्य है कि मर्त्य स्थावर भी सालोक्य प्राप्त कर उस लोक में विराजमान हैं । इसके साथ ही विभिन्न उन उन लोकों के स्वाभाविक सौन्दर्य की श्रीवृद्धि कर रहे है । यहाँ उक्त प्राणियों के सालोक्य सायुज्य आदि भावो का विश्लेषण उपस्थित कर साधक को सावधान किया गया है, कि आत्म उत्कर्ष की दिशा मे अग्रसर रहना ही मर्त्यलोकस्थ जीव-जगत् का पावन कर्त्तव्य है ।।२५०।।

यहाँ से शास्त्रकार नये प्रकरण के प्रारम्भ की प्रतिज्ञा कर रहे हैं । यह प्रकरण क्षेत्रमान से संबन्धित है । श्री सर्वज्ञ शास्त्र और अनादि शास्त्र में क्षेत्रमान की चर्चा की गयी है । क्षेत्र की एक सीमा होती है । स्वयंम्भू लिङ्ग, आचार्य या देवर्षियों द्वारा स्थापित लिङ्गों के लिये कितनी दूरी तक क्षेत्र माना जाता है, यह ऊहापोह का विषय है ।

शास्त्रकार कह रहे हैं कि, स्वयंभूलिङ्ग से एक हजार हाथ का परिवेश अत्यन्त महत्त्वपूर्ण पावन क्षेत्र होता है । यदि वही ऋषि स्थापित हो, तो उसका आधा अर्थात् ५०० हाथ चारों ओर का परिसर क्षेत्र माना जाता है । यदि वह लिङ्ग आचार्य द्वारा स्थापित हो, तो उसके चारों ओर का १०० हाथ का परिसर क्षेत्र होता है । यदि कोई तत्त्ववेत्ता प्रज्ञापुरुष उस लिङ्ग को प्रतिष्ठित करता है, तो उसका क्षेत्रमान स्वयम्भू लिङ्ग के सदृश ही माना जाता है । ऐसे निर्धारित क्षेत्रमान के अन्दर कोई व्यक्ति तपस्या

**पुनर्विधिर्भवेद्दोषो ह्यन्यथोभयदूषकः ।**

ननु स्वयम्भ्वादीनां साक्षात्सन्निधेः क्षेत्रादिरूपत्वमस्तीति तद्गृहे मृतानां भवेदेवं, को दोषः, मनुष्यादिप्रतिष्ठितानां लिङ्गानां पुनः कथमेवं युज्येतेत्याशङ्कां प्रशमयितुमागममेव संवादयति क्षेत्रेत्यादिना । आचार्योऽत्र उत्कर्षी ।

अतत्त्ववित्त्वमेव दर्शयति

**अहमन्यः परात्मान्यः शिवोऽन्य इति चेन्मतिः।।२५४।।**

**न मोचयेन्न मुक्तश्च सर्वमात्ममयं यतः ।**
**तस्मात्तत्त्वविदा यद्यत्स्थापितं लिङ्गमुत्तमम् ।।२५५।।**

**तदेवायतनत्वेन संश्रयेद्भुक्तिमुक्तये ।**

---

करे, साधना करे, तो उसका अनन्तफल होता है । इस क्षेत्र में यदि किसी की मृत्यु हो जाय, तो उसकी मुक्ति हस्तामलकवत् हो जाती है ।

आचार्य की दो श्रेणियों का विभाजन यहाँ स्पष्ट परिलक्षित हो रहा है । १. पहली श्रेणी तत्त्ववित् आचार्य की होती है । २. दूसरे स्तर का आचार्य अतत्त्वविद् होता है । इसके द्वारा स्थापित लिङ्ग उत्तम नहीं माना जाता । इसमें दोष होता है । इसमें प्रतिष्ठा की पुनर्विधि अपनानी चाहिये । अन्यथा आचार्य और यजमान दोनों के ऊपर दोष बरपा हो जाता है ॥२५१-२५३॥

अतत्त्ववित् के **स्वरूप का निरूपण** कर रहे हैं—

मैं अन्य हूँ, परमात्मा अन्य है और शिव अन्य हैं, इस प्रकार की बुद्धि से भेदवाद की भ्रान्ति में जीने वाला गुरु अतत्त्वविद् माना जाता है । वह स्वयं भी मुक्त नहीं होता और किसी को मुक्ति दिला भी नहीं सकता । वह इस उत्कृष्ट ज्ञान से स्वयं वञ्चित है कि, सब कुछ आत्ममय ही है ।

इसलिये तत्त्वविद् आचार्य गुरु, ऋषि, इत्यादि प्रज्ञा पुरुषों द्वारा जहाँ-जहाँ, जिन-जिन लिङ्गों की स्थापना की गयी है, वही उत्तम कोटि का

तथाच आगमोऽप्येवमित्याह

**उक्तं श्रीरत्नमालायां ज्ञात्वा कालमुपस्थितम् ।।२५६।।**

**मोक्षार्थी न भयं गच्छेत्त्यजेद्देहमशङ्कितः ।**
**तीर्थायतनपुण्येषु कालं वा वञ्चयेत्प्रिये ।।२५७।।**

**अयोगिनामयं पन्था योगी योगेन वञ्चयेत् ।**
**वञ्चने त्वसमर्थः सन् क्षेत्रमायतनं व्रजेत् ।।२५८।।**

**तीर्थे समाश्रयात्तस्य वञ्चनं तु विजायते ।**

---

माना जा सकता है । उस क्षेत्र को आयतन अर्थात् पुण्यतीर्थ के रूप में स्वीकार करना योग्य है । भुक्ति और मुक्ति दोनों दृष्टियों से ऐसे आयतनों का आश्रय लेना ही श्रेयस्कर होता है ।।२५४-२५५।।

आगम प्रामाण्य भी उपस्थापित कर रहे हैं । श्री रत्नमाला नामक शास्त्र में यह लिखा गया है कि, जब व्यक्ति को यह आभास हो जाय कि, अब इस दुनिया से कूच करने का समय आ गया है, तो वह. यदि मुमुक्षु है, उस समय गम्भीर हो जाना चाहिये । किसी प्रकार का भय उसके मन में नहीं आना चाहिये । नि:शङ्कभाव से महायात्रा के लिये प्रस्थान करना चाहिये । इस शरीर से ही इस विश्वायतन के निवास में जो कुछ उपलब्धि है, वह बोध का प्रकाश ही है । इसलिये बोध के प्रकाश के सन्दर्भ में देह का परित्याग करना चाहिये । तत्काल प्राण के निष्क्रमण में जितना भी समय अपेक्षित हो, उसको पुण्य तीर्थायतनों में ही बिताना चाहिये । यह अयोगियों के लिये ही करणीय कार्य है । जहाँ तक योगी का प्रश्न है, वह तो योगमार्ग मे संलग्न रह कर ही काल का यापन करता है । योग मार्ग में यदि किसी कारणवश वह न रह पाता हो, तो उसे भी पुण्य तीर्थों और आयतनों का आश्रय लेना चाहिये । तीर्थ को समाश्रयण से उसके काल का वञ्चन हो जाता है ।

ज्ञात्वेति

**'यस्य वै स्नातमात्रस्य हृत्पादौ वाथ शुष्यतः ।**

**धूमो वा मस्तके नश्येद्दशाहं न स जीवति।।'**

इत्याद्युक्तैस्तत्रत्यैरव लक्षणैः। त्यजेदिति उत्क्रान्त्यादिक्रमेण। उत्क्रान्त्यादावसमर्थः पुनस्तीर्थादावनशनादिना देहं त्यजेत्, येन अस्य पुनर्जन्ममरणायोगात् कालवञ्चनं सिध्येदित्याह तीर्थेत्यादि; अत एवाह

---

यहाँ श्लोक २५६ में मृत्यु-समय के ज्ञान की चर्चा की गयी है। आगमो में इस विषय में यत्र-तत्र ऐसे लक्षण निर्दिष्ट हैं । एक उदाहरण यहाँ भी प्रदर्शित है ।

"जिस पुरुष के स्नान करते ही हृदय (वक्ष-देश) अथवा दोनों पैर सूख जॉय अर्थात् गीलापन समाप्त हो जाय, वह उस दिन से दस दिन से अधिक नहीं जी सकता। इसी तरह जिस व्यक्ति के शिर पर से धूम्रराशि नष्ट हो जाय, उसकी भी यही गति होती है। वह भी दस दिन से अधिक नही जी सकता।" इन उक्तियो मे वर्णित लक्षणों से अभिज्ञ होने पर समय का सदुपयोग कर लेना चाहिये ।

इसी तरह श्लोक २५७ में 'त्यजेत्' क्रिया का प्रयोग किया गया है। वस्तुतः प्राण निकलने की कोई समय सीमा नहीं होती किन्तु योगवित् पुरुष उत्क्रान्ति की प्रक्रिया से अवगत होता है। उसे उसी विधि को अपना कर प्राणत्याग करना चाहिये ।

प्राण त्याग की तीन स्थितियों का वर्णन यहाँ किया गया है । १. योगमार्ग की उत्क्रान्ति विधि के द्वारा । २. उत्क्रान्ति के अभाव में अनशन आदि द्वारा और ३. अनशनादि की असमर्थता में इन तीर्थायतनों में निवास द्वारा। इन तीनों में प्रथम विधि योगवित् पुरुष द्वारा आचरणीय है । दूसरी और तीसरी विधियाँ अयोगवित् पुरुषों के लिये हैं । दूसरी विधि के द्वारा भी पुनर्जन्म या मृत्यु अर्थात् आवागमन से छुटकारा मिल

अयोगिनामयं पन्था इति। अनशनादिनापि देहं त्युक्तमसमर्थेन क्षेत्रादि आश्रयणीयमेव यद्वशात्स्वारसिके देहापगमे कालवञ्चनं स्यादित्याह वञ्चने त्विति। एकस्तु शब्दो हेतौ॥२५६-२५८॥

इदमेव च अत्र नाभिधेयं, यावदन्यदपीत्याह

**अनेन च धराद्येषु तत्त्वेष्वभ्यासयोगतः ॥२५९॥**
**तावत्सिद्धिजुषोऽप्युक्ता मुक्त्यै क्षेत्रोपयोगिता।**

धरादियोगिनां हि तद्धारणाक्रमेण तत्सिद्धिभाक्त्वं तावत् सिद्धं, मुक्तिस्तु क्षेत्रोपसेवनाद्भवेदिति भावः॥२५९॥

नन्वेवं क्षेत्रोपयोगः किमज्ञानामेव, किं स्वित् ज्ञानिनामपीत्याशङ्क्य आह

**सम्यग्ज्ञानिनि वृत्तान्तः पुरस्तात्तूपदेक्ष्यते ॥२६०॥**

---

जाता है। केवल तीसरी विधि क्षेत्रादि मे रहने के आश्वासन और पुण्य के भरोसे देह त्याग की मानी जाती है। यह सर्वसामान्य की साधारण विधि है। इससे भी मृत्युकाल मङ्गलमय हो जाता है ॥२५६-२५८॥

इस प्रकार धरा से शक्ति-शिव पर्यन्त जितने तत्त्व हैं, उनमे भी शिवशक्त्यात्मक व्याप्ति की धारणा की जाय, तो ये सभी क्षेत्र बन जाते हैं। इस व्याप्ति के अभाव में भी योगी लोग तत्त्वों की धारणा करते है और उसकी सिद्धि अर्थात् तादृशी तात्त्विकता प्राप्त करते हैं। इसमे सन्देह नहीं। किन्तु मुक्ति के लिये क्षेत्र की उपयोगिता सर्वमान्य है ॥२५९॥

यहाँ यह जिज्ञासा स्वाभाविक रूप से उत्पन्न होती है, कि क्या क्षेत्रों की उपयोगिता अज्ञ व्यक्तियों के लिये ही तो नहीं? जो ज्ञानी हैं, उनके लिये क्या क्षेत्राधिवास महत्त्वपूर्ण है? इस पर अपना मन्तव्य प्रकट कर रहे हैं—

नन्वेवं ये न ज्ञानिनः, नापि पशवः, तेषां का वार्तेत्याशङ्क्य आह

**पशूनामेष वृत्तान्तो ये तु तत्तत्त्वदीक्षिताः ।**
**ते तदीशसमीपत्वं यान्ति स्वौचित्ययोगतः ।।२६१।।**

**योग्यतावशसंजाता यस्य यत्रैव वासना ।**
**स तत्रैव नियोक्तव्यः पुरेशाच्चोर्ध्वशुद्धिभाक् ।।२६२।।**

**इति श्रीपूर्वकथितं श्रीमत्स्वायम्भुवेऽपिच ।**
**यो यत्राभिलषेद्भोगान्स तत्रैव नियोजितः ।।२६३।।**

---

वस्तुतः इस विश्व में कई प्रकार के लोग रहते हैं । कुछ सम्यग् ज्ञानवान् जिन्हें हम दूसरे शब्द में तत्त्ववित् कहते हैं, वे रहते हैं । कुछ योगी, कुछ न ज्ञानी हैं और न पशु ही कहे जा सकते हैं । ऐसे लोग भी रहते हैं, इनमें सम्यग् ज्ञानवान् पुरुष की बाात तो रहने ही दीजिये । उसे बाद में विचार और चर्चा का विषय बनायेंगे । तब तक दूसरे लोगों के विषय में सोचें कि, इनके लिये क्षेत्रोपयोग विषयक क्या उपयोगिता है?

जहाँ पशुवर्ग में परिगणित लोगों की बात है, उनकी बातें की जा चुकी हैं । जो लोग तत्त्वधारणा की दीक्षा से दीक्षित हैं, वे मृत्यु के उपरान्त उन उन तत्त्वो के अधीश्वर के समक्ष अपनी योग्यता के अनुसार पहुँचते हैं । यहाँ योग्यता की प्रधानता को अङ्गीकृत किया गया है । क्षेत्रोपयोग इस दशा में गौण हो जाता है । अपनी योग्यता के आधार पर जिसकी जहाँ वासना में दार्ढ्य हो जाता है, आचार्य का यह कर्तव्य है कि, उसे वह वहीं नियुक्त करे अर्थात् उसे उसी तत्त्व की दीक्षा देकर उसी की सिद्धि के लिये नियुक्त कर दे । शिष्य की वासना के विरुद्ध दीक्षा भी फलवती नहीं होती । यह एक प्रकार की सालोक्य मुक्ति का उपक्रम है । ऐसा व्यक्ति उसी पुराधीश्वर के अनुग्रह के आधार पर ऊर्ध्वगति को प्राप्त कर लेता है । श्री मालिनी विजयोत्तर तन्त्र में भी यह चर्चा की गयी है कि, जो शिष्य जिस प्रकार के भोगों की अभिलाषा रखता है, वह वहीं नियोजित

**सिद्धिभाङ्मन्त्रसामर्थ्यादित्याद्यन्यत्र वर्णितम् ।**

स्वौचित्येति नतु क्षेत्रौचित्ययोगतः। अन्यत्र श्रीमत्स्वायम्भुवेऽपि च वर्णितमिति संबन्धः ॥ २६०-२६३॥

क्षेत्रौचित्यात् पुनरेषां लोकधर्मिणां तत्सायुज्यमेव भवेदित्याह

**ये तु तत्तत्त्वविज्ञानमन्त्रचर्यादिवर्तिनः ।।२६४।।**

**मृतास्ते तत्र तद्रुद्रसयुक्त्वं यान्ति कोविदाः ।**

नन्वेवमपि एषां सर्वेषां किमविशेषेणेव रुद्रत्वेन अवतारः, उत नेत्याशङ्क्य आह

---

किया जाना चाहिये । श्री मत्स्वायम्भुव शास्त्र में यह उल्लेख है कि, मन्त्र के सामर्थ्य से भी पुरुष यथेप्सित सिद्धि प्राप्त करता है । मन्त्रों में कूट-कूट यह शक्ति भरी हुई है कि, उनके विधिपूर्वक प्रयोग से शिष्य कोई भी सिद्धि प्राप्त कर सकता है ।।२६०-२६३।।

इसी प्रसङ्ग में यह भी स्पष्ट रूप से जान लेना चाहिये कि, जो भी लोक-धर्मी साधक हैं, उनकी सायुज्य मुक्ति कैसे होती है, यही यहाँ स्पष्ट कर रहे हैं—

शास्त्रकार कहते हैं कि, जो साधक या शिष्य उन उन तत्त्वों के रहस्य विज्ञान के अन्तराल के भी विशेषज्ञ हो चुके हैं, उनसे सम्बन्धित मन्त्रों के सुप्रयोग में दक्ष हैं, वैसी ही चर्या आदि का आचरण करते हैं और उनका सारा व्यवहारवाद उससे ओत-प्रोत रहता है । वे उस पुराधीश्वररुद्र के रुद्रत्व से भी संयुक्त होने का सामर्थ्य प्राप्त कर लेते हैं, और इस रुद्रत्वापादन की सिद्धि के आधार पर मरने पर उनकी सायुज्य मुक्ति होती है ।।२६४।।

क्या ऐसी सिद्धि किन्हीं विशिष्ट साधकों की होती है या सर्वसामान्य तत्त्व साधक भी रुद्रत्वावतार प्राप्ति के सामर्थ्य से संवलित होने का सौभाग्य प्राप्त कर लेते हैं? इस शङ्का का समाधान कर रहे हैं—

**तेषां सयुक्त्वं यातानामपि संस्कारतो निजात् ।।२६५।।**

**तथा तथा विचित्रः स्यादवतारस्तदंशतः ।**

संस्कारत इति प्राक्कर्मवासनारूपात्॥

तथा च आगमोऽपीत्याह

**सिद्धान्तादौ पुराणेषु तथाच श्रूयते बहु ।।२६६।।**

**तुल्ये रुद्रावतारत्वे चित्रत्वं कर्मभोगयोः ।**

नन्वेवमैकरूप्येऽपि रुद्रत्वस्य कथमेतद्युज्येतेत्याशङ्क्य आह

**अनेकशक्तिखचितं यतो भावस्य यद्वपुः ।।२६७।।**

---

इस दशा की सिद्धि में मुख्य कारण उसके प्राक्तन कर्मों का स्तर होता है । वे तत्तत् तत्त्वों की धारणा में जिस स्तरीय दक्षता को प्राप्त करते हैं, उसी स्तर की सिद्धि के वे अधिकारी होते हैं । उनके निज के संस्कारों पर यह निर्भर करता है कि, उनका सयुक्त्व कैसा हो । उसी उसी स्तर का उनका अवतार होता है, यह निश्चय है । यह भी संभव है कि, उनका रुद्रांशावतार हो । यह अंशावतार भी उनकी स्तरीयता पर ही निर्धारित होता है । इस संबन्ध में आगमों की उक्तियाँ भी प्राप्त होती हैं । श्रीसिद्धान्त तन्त्र में इसका विशेष उल्लेख है । पुराणों में भी ऐसी कथायें आती हैं, जिनसे इस कथन की पुष्टि होती है । कर्णपरम्परया भी इस तरह की बातें सुनने को मिल जाती हैं, जिनसे उक्त तथ्य की इन बातों से यही निष्कर्ष निकाला जा सकता है कि, रुद्रावतार की तुल्यता में शिष्य के कर्म और भोगवाद का वैचित्र्य ही प्रधान कारण है ॥२६५-२६६॥

यहाँ एक रहस्यात्मक तथ्य पर विशेष रूप से विचार की आवश्यकता है । रुद्रावतार में चित्रत्व की परिवर्त्तित चित्रात्मकता का स्वरूप और रुद्रत्व का ऐक्यरूपत्व दोनों आयामों को एक बिन्दु पर केन्द्रित कर समझने के लिये एक सिद्धान्त को प्रतिष्ठापित करना पड़ेगा । वह सिद्धान्त क्या हो सकता है? यह सोचना चाहिये ।

**शक्तिभ्योऽर्थान्तरं नैष तत्समूहादृते भवेत् ।**

यच्छब्दो हेतौ भिन्नक्रमः, तेन वपुःशब्दानन्तरं योज्यः, एवं तर्हि तत्तच्छक्त्यतिरिक्तं भावस्य रूपं पर्यवस्येदित्याशङ्क्य आह शक्तिभ्योऽर्थान्तरं नैष इति। ततोऽर्थान्तरत्वे तु अस्य किं स्यादित्याशङ्क्य आह तत्समूहादृते भवेदिति। यदनेकाभाससंमूर्छनात्मको भाव इति एष तदाभाससंमूर्छनामन्तरेण न किंचिदपि रूपं बिभृयादित्यस्मत्सिद्धान्तः॥

ननु अनेन प्रकृते किं स्यादित्याशङ्क्य आह

**तेन शक्तिसमूहाख्यात् तस्माद्रुद्राद्यदंशतः ॥२६८॥**

---

पहले भाव शब्द पर विचार करें । भाव क्या है? वस्तुतः परमेश्वरेच्छा की सक्रियता का हृद्गत उच्छलन ही भाव शब्दार्थ है । 'भवति इति भावः' के अनुसार समग्र प्रमेय, समग्र क्रियातत्त्व और विचारविन्दु भाव हैं । परमेश्वर की इच्छा, रुद्ररूप और शिष्य की साधना का मन्त्रचर्यात्मक स्वरूप भी भाव की भव्यता की संभूतियाँ मात्र हैं ।

भाव का शरीर अनेक शक्ति खचित होता है, यह तथ्य इस सन्दर्भ का मूल है । यह सोचने की बात है कि, भाव में शक्तियों का आकर्षण विकर्षण ही शक्तियों से उन्हीं शक्तियों के अर्थान्तर को जन्म देता है । यह भी निश्चित है कि, अनेक भावभासों की संमूर्च्छना का जो स्वरूप है, वह उन्हीं संमूर्च्छनाओं के बिना किसी प्रकार रूपान्तरित नहीं हो सकता । अर्थात् रुद्ररूपैक्य की स्थिति में अनेक शक्तिखचितत्व की संमूर्च्छनाओं की परिणति ही रुद्रांशत्व रूप रूपान्तरण को आकार प्रदान करती है । यह **शक्त्यर्थान्तर** का सिद्धान्त ही सर्वमान्य सिद्धान्त है, यह कहा जा सकता है ॥२६६-२६७॥

इस सिद्धान्तवादिता की अवधारणा से स्वाध्यायशील व्यक्ति यह सुनिश्चित करने में समर्थ हो जाता है कि, १. रुद्रत्व का ऐक्यरूप्य यथार्थ क्या है ? २. साधक की साधनाशक्तियों, मन्त्रप्रयोगों और चर्या के आचरण

**कृत्यं तदुचितं सिद्ध्येत सोंऽशोऽवतरति स्फुटम्।**

अतश्च अनेकाभासकदम्बतया उद्भासमानाद्रुद्रात् यस्मादेव आभासांशात् तत्तत्प्राक्कर्मानुगुणं कार्यं सिद्ध्येत, स एव आभासांशः स्फुटमवतरति तत्तद्रुद्ररूपतां साक्षाद्गृह्णीयादित्यर्थः ॥२६८॥

अत्रैव अधिकारिभेदात् वैचित्र्यान्तरमपि दर्शयितुमाह

**ये चाधरप्राप्तदीक्षास्तदास्थानुज्झिताः परे ॥२६९॥**

---

से एकत्व में भी अनेकाभासनिकुरम्बता का उल्लास होने लगता है। ३. इसे हम समझने के लिये रुद्रता का उद्भासमानरूप कह सकते हैं। इसमें आभासांशों की असंख्यता भी स्वाभाविक है। ४. इनमें से जिस आभासांश से साधक के प्राक्तन कर्मानुगुण्य से उसके कार्य की सिद्धि हो जाती है, वही रुद्राभासांश उन उन रुद्रांशों में अवतरित हो जाता है अर्थात् आभासांश ही इस रुद्ररूपता में अवतरित हो जाता है। इन चार विचार बिन्दुओं से एक समन्वयात्मक अर्थ निकलता है कि, शक्तियों का यह अर्थान्तर नहीं, केवल उनके अनन्त रूपों में से एक का आकार ग्रहण करना ही है। उस एक में भी अनेकाभासों की संमूर्च्छना का ही छद्म-उच्छलन है।

अवतारवाद की यह एक नयी व्याख्या है। जीवन भर साधना में संलग्न रहना साधक की जीवनपद्धति का एक स्वीकृत पक्ष है। मरने पर रुद्रांशत्वापादन का यह वैचित्र्य उसे भोगना पड़ता है। निष्कर्षतः यह कहा जा सकता है कि, अभासांश ही स्फुट रूप से उन उन रुद्ररूपों में आकार ग्रहण करता है अर्थात् अवतरित होता है ॥२६८॥

अधिकारी भेद से वैचित्र्यों में अन्तर हो जाते हैं। अधिकार भी साधक शिष्य की योग्यता पर ही निर्भर करते हैं। अधिकारों के भेद के अनुसार वैचित्र्यान्तर को समझने से पहले अधिकार की सीमा का अवगम आवश्यक है। तन्त्रशास्त्र के अधिकार तत्त्वों की दीक्षा पर निर्भर करते हैं। यहाँ यह जानना भी आवश्यक है कि, तत्त्व दीक्षा धारणाओं से ही सम्बन्धित होती

**तत्त्वे मृताः काष्ठवत्तेऽधरेऽप्युत्कर्षभागिनः ।**
**ये तूज्झिततदुत्कर्षास्ते तदुत्तरभागिनः ।।२७०।।**

**येऽप्यूर्ध्वतत्त्वदीक्षास्ते विना तावद्विवेकतः ।**
**प्राप्ताधरान्ता अपि तद्दीक्षाफलसुभागिनः ।।२७१।।**

**अत्यक्तास्था हि ते तत्र दीक्षायामपि शास्त्रितात् ।**
**विना विवेकादास्थां ते श्रिता लोकप्रसिद्धितः ।।२७२।।**

ये च लोकधर्मिण एव अप्तत्त्वादावधरपदे प्राप्तयोजनिकास्तत्रैव च सादराः, परे तदुत्तरे तेजस्तत्त्वादौ तत्तत्त्वावतीर्णस्य अतिगुह्याष्टकादि-मध्यादेकतरस्य स्थाने विनैव सन्धानं मृतास्ते तत्र अधरेऽपि उत्कर्षभागिनः तत्स्थानमृतसाधकान्तरवैलक्षण्येन भोगभाजो भवन्तीत्यर्थः। ये

---

है । पार्थिव धारणा सबसे अधर अधिकार वाली होती है । इससे उत्तर या उत्तम दीक्षा अप् तत्त्व की होती है । इससे भी उत्तम तैजस तत्त्व की होती है । एक तरह से ये शिष्य गुरुओं द्वारा उन्हीं तत्त्वों से योजित कर दिये जाते हैं । जिस तत्त्व का प्राप्त-योजनिक शिष्य दूसरे तत्त्व में आस्था रखने वाले के क्षेत्र में मर जाता है, तो इसका परिणामान्तर स्वाभाविक रूप से होना ही चाहिये । एक तत्त्व का अधिकार दूसरे तत्त्व के अधिकार-क्षेत्र में जब मृत होगा, तब अधरोत्तर फलवत्ता भी वहाँ स्वाभाविक हो जायेगी । इसी तत्त्ववाद का वर्णन शास्त्रकार यहाँ कर रहे हैं—

जो शिष्य अधर अर्थात् लोकधर्मी हैं और अप् तत्त्वादि अधरपद पर ही प्राप्त-योजनिक हैं, उसी क्रम में आस्थावान् हैं, उसी पद को आदर की दृष्टि से देख रहे हैं, उसमें आस्था का परित्याग कर अनास्था का प्रदर्शन नहीं कर रहे हैं, ऐसे लोगों की मृत्यु जहाँ होगी, उन्हें वहीं का कर्म-भोग मिलना स्वाभाविक होता है । मान लीजिये उनकी मृत्यु अप् तत्त्वस्वीकृत क्षेत्र में न होकर परतत्त्व में अर्थात् अप् तत्त्व से उपर के तैजसतत्त्ववाद स्वीकृत क्षेत्र में हो जाती है, तो परिणाम क्या होगा? शास्त्रकार इसी को 'परे तत्त्वे मृताः' शब्द से बोधित कर रहे हैं । उनकी

पुनरप्तत्त्वादावेव प्राप्तदीक्षाः, तत्र तथा अनादृतास्तेऽपि एवं मृतास्तदुत्तरे तेजस्तत्त्वादावेव भोगिनस्तत्पदमेव आसादयन्तीत्यर्थः। येऽपि तेजस्तत्त्वादावूर्ध्वे प्राप्तदीक्षास्ते मौढ्यादप्तत्त्वाद्यवतीर्णस्य स्वयम्भुवः संबन्धिनि अधरे स्थाने प्राप्तमृत्यवोऽपि तद्दीक्षाफलमेव सुष्ठु भजन्ते। यतस्ते तथाविधायामपि दीक्षायां बद्धास्था गतानुगतिकया प्रसिद्धिमात्रादेव अधरायतनादावास्थां श्रिताः। नहि एषामेवं शास्त्रीयो विवेकः समस्ति येन दीक्षोचितमेव स्थानमनुसरेयुः॥२७२॥

---

'काष्ठवत्' शब्दयोजना ध्यान देने योग्य है । काष्ठ जड़ और अनुसन्धान रहित पदार्थ है । दूसरे क्षेत्र में बिना सोचे समझे गया और वहीं मर गया । उसको वही कर्मभोग मिलेगा, जो अतिगुह्याष्टकों को मिलता है । उन्हीं को शास्त्रकार अधर रहते हुए भी उत्कर्षभागी मानते हैं । उन्हें साधकान्तरवैलक्षण्य-पूर्ण कर्मभोग मिलना अनिवार्य है ।

दूसरी स्थिति पर विचार करें । एक साधक अप्तत्त्व में ही प्राप्तदीक्ष है पर उसमें उसकी आस्था नहीं है । उसे शास्त्रकार 'उज्झित तदुत्कर्ष' की संज्ञा से विभूषित करते हैं । वह भी अर्थात् इसी स्तर का कोई भी परतत्त्व में मृत हो जाता है, तो उसे अधर पद में अनादर के कारण उसी उत्तर क्षेत्रानुसार ही कर्मभोग की प्राप्ति होगी । इस तरह के व्यक्तियों के लिये शास्त्रकार ने 'तदुत्तर भागिनः' शब्द का प्रयोग किया है ॥२६९-२७०॥

कुछ ऐसे लोग होते हैं, जो ऊर्ध्वतत्त्व की दीक्षा से उपकृत हो चुके होते हैं अर्थात् अपतत्त्व दीक्षा से उत्कृष्ट तैजसतत्त्वीय दीक्षा में दीक्षित होते हैं, यदि उन्होंने उत्क्रान्तिविज्ञान के अनुसार अपनी मृत्यु का विवेक नहीं किया और मूढतावश अर्थात् विवेक के अभाव में, अप्तत्त्वावतीर्ण स्वयम्भू के क्षेत्र से सम्बन्धित आधार स्थान में ही वे मृत्यु को प्राप्त कर लेते हैं, तो उन्हें प्राप्ताधरान्त कहते हैं । अधर स्थान में अन्त को प्राप्त करने वाले लोग अधिक भाग्यशाली होते हैं । उन्हें दीक्षा की ऊर्ध्वस्थिति

एवमियता किं पर्यवसितमित्याशङ्क्य आह

**पशुमात्रस्य सालोक्यं सामीप्यं दीक्षितस्य तु ।**
**तत्परस्य तु सायुज्यमित्युक्तं परमेशिना ।।२७३।।**

दीक्षितस्येति लोकधर्मिदीक्षया । तत्परस्येति एवं दीक्षितत्वेऽपि तत्तत्स्थानादौ मृतस्य ॥२७३॥

सिद्धान्तादावूर्ध्वोर्ध्वं दीक्षितस्य पुनस्तत्र अनास्थया तीर्थादि आश्रयतः सर्वं निरर्थकमेव भवेदित्याह

---

के कारण ऊर्ध्वगत सुन्दर कर्मभोग की प्राप्ति होती ही है, इसमें तनिक भी सन्देह नहीं । वे अपनी दीक्षा के सुफल के भागी होते हैं । इसका कारण यह है कि, वे अपनी दीक्षा की स्तरीयता के प्रति तो आस्थावान् होते ही है प्रसिद्धि या शास्त्रोल्लेख के महत्त्व को ध्यान में रखते हुए और लोकाचरित गतानुगतिकता से ग्रस्त हो कर वहाँ अधरायतन का आश्रय ग्रहण कर लेते हैं । इनमें यह विवेक निष्पन्न नहीं हो पाता कि, हमें दीक्षोचित स्थान पर ही जाना, रहना और यहाँ तक कि मरना भी वहीं चाहिये ॥२७१-२७२॥

इन वर्णनों के फलितार्थ सम्बन्धी जिज्ञासा का उत्तर दे रहे हैं—

उक्त व्यवहारवाद का परिणाम यह होता है कि, जो पशुमात्र की स्तरीयता के अधिकारी होते हैं, उन्हें 'सालोक्य' भाव में ही सन्तोष करना पड़ता है । लोक धर्मी ऊर्ध्वदीक्षित को सामीप्य भाव की उपलब्धि और जो ऊर्ध्वशास्त्र दीक्षित हैं, उसमें आस्थावान् रहते हैं और सम्प्रदाय-सिद्ध क्षेत्र में ही उनकी मृत्यु भी हो जाती है, तो उन्हें अनिवार्यतः सायुज्य मुक्ति प्राप्त होती है । शास्त्रकार कहते हैं कि, परमेष्ठी गुरुवर्य श्रीशम्भुनाथ ने कृपाकर इस तथ्य का वर्णन किया था । यह मेरा स्वोपज्ञ कथन नहीं है वरन् परम्परा-प्राप्त सत्य-सिद्धान्त है ॥२७३॥

**यस्तूर्ध्वशास्त्रगस्तत्र त्यक्तास्थः संशयेन सः ।**
**व्रजन्नायतनं नैव फलं किञ्चित्समश्नुते ।।२७४।।**

**उक्तं तद्विषयं चैतद्देवदेवेन यद्वृथा ।**
**दीक्षा ज्ञानं तथा तीर्थं तस्येत्यादि सविस्तरम् ।।२७५।।**

तदुक्तं

'दीक्षितः शिवसिद्धान्ते गुरुपूजादिकां क्रियाम् ।
कृत्वान्ते च व्रजेद्यस्तु तीर्थमायतनादि वा ।।

---

शैवी दीक्षा का कोई भी स्तर हो, ऊर्ध्व से ऊर्ध्व स्तर का दीक्षित पुरुष हो फिर भी उनमें आस्था शैथिल्य के कारण बहुत से लोग तीर्थ आदि का आश्रय लेते ही हैं । श्री सिद्धान्त तन्त्र आदि ग्रन्थों में यह उल्लेख है कि, ऐसे लोगों में सारे ज्ञान-विज्ञान और दीक्षा आदि की सारी साधनायें व्यर्थ हैं । यही सिद्धान्त इस शास्त्र के रचयिता का भी है, यही इन कारिकाओं से व्यक्त है—

जो ऊर्ध्वशास्त्र दीक्षित साधक अपनी परम्परा में अनास्था का प्रदर्शन करता हुआ संशयापन्न जीवन व्यतीत करता है कि, पता नहीं, इस दीक्षा से मेरा श्रेयः साधन सम्भव है या नहीं और तीर्थायतन का आश्रय लेता है, वह अपनी दीक्षा का कोई फल प्राप्त नहीं कर सकता है । देवाधिदेव भगवान् शङ्कर का यह स्पष्ट कथन है कि, उसकी दीक्षा व्यर्थ है । उसका ज्ञान व्यर्थ है । साथ ही उसे तीर्थ का पूर्ण फल भी नहीं मिल सकता । आचार्य जयरथ उद्धरण द्वारा इसे समर्थित कर रहे हैं—

"व्यक्ति शिव सिद्धान्त की परम्परा में दीक्षित है । गुरुपूजा आदि की प्रक्रिया भी वह पूरी करता है । इसके बावजूद वह तीर्थायतन की यात्रा करता है । ऐसे व्यक्ति के विषय में भगवान् कहते हैं कि, पार्वति! उसकी दीक्षा व्यर्थ है । उसका ज्ञान व्यर्थ है । उसका मन्त्र जप, उसकी आराधना

वृथा दीक्षा वृथा ज्ञानं मन्त्राराधनमेव च।
त्यक्तं तेनैव तत्सर्वं तीर्थमात्रफलेप्सुना।।'

इति॥२७५॥

**यस्तु तावदयोग्योऽपि तथास्ते स शिवालये।**
**पश्चादास्थानिबन्धेन तावदेव फलं भजेत्।।२७६।।**

तावदयोग्य इति आजीवम्। पश्चादिति मृत्युसमय एव। तावदिति पूर्णम् ॥२७६॥

ननु स्वयम्भ्वादीनामेव स्थाने मृतानामेवं भवेदिति कस्मादुक्तं, यदन्यत्र अन्तर्वेद्यादावपि मरणस्थानत्वमभिहितमित्याशङ्क्य आह

**नदीनगह्रदप्रायं यच्च पुण्यं न तन्मृतौ।**
**उत्कृष्टं तन्मृतानां तु स्वर्गभोगोपभोगिता।।२७७।।**

---

अनास्थापूर्ण होने से हेय है। उसका यह दुर्भाग्य है। वास्तव में वे फल तो उसे मिलते ही, किन्तु इन सबका परित्याग इसने स्वयं कर दिया है। थोड़े से तीर्थायतन के फल के समक्ष इसने असंख्य फलप्रद अपनी परम्परा का परित्याग कर दिया।"

इस उद्धरण से शास्त्रकार की बातों का समर्थन होता है। यह एक स्थिरतर सिद्धान्त भी बनता है कि, शैवी दीक्षा प्राप्त पुरुष के लिये किसी तीर्थायतन के समाश्रयण की कोई आवश्यकता नहीं। कोयले के मोल कञ्चन का परित्याग मूर्खतापूर्ण है ॥२७४-२७५॥

एक व्यक्ति अयोग्य है। उसमें शिवालय के प्रति आस्था है। जीवन पर्यन्त इसी आस्था से वह शिवालय आदि क्षेत्रों में रह कर ही अपना जीवन बिता देता है। वह पश्चात् अर्थात् मृत्यु के उपरान्त अपनी आस्था और विश्वास के बल पर पूरा फल प्राप्त कर लेता है, जो किसी भी दृढ़ आस्थावान् पुरुष को मिलता है या मिलना चाहिये ॥२७६॥

**ये पुनः प्राप्तविज्ञानविवेका मरणान्तिके ।**
**अधरायतनेष्वास्थां श्रितास्तेऽत्र तिरोहिताः ।।२७८।।**

निष्कृतिश्च एषां किमस्ति न वेत्याशङ्क्य आह

---

प्रश्न उपस्थित होता है कि, इन स्थानों में मृत्यु का परिणाम किस आधार पर किया जाए? नदी, नग (पर्वत), ह्रद आदि एकान्त स्थान, शिवालय आदि देवस्थान और प्राप्त विज्ञान विवेकी पुरुष के यथेच्छ निवास स्थान ये तीन स्थान हैं । इन तीनों में मरने वालों के विषय में यह जानकारी आवश्यक है कि, इनमें मृत्यु का स्तरीय स्वरूप क्या है? वही कह रहे हैं—

नदियों के तटीय आकर्षक क्षेत्र बहुतों को आकृष्ट करते हैं । वहीं एकान्त सेवन को जीवन का लक्ष्य बना लेते हैं । कुछ ऐसे भी होते हैं, जो पर्वतों की गुफाओं को पसन्द करते हैं । कुछ पोखरों, तालाबों या झीलों की एकान्त रम्यता में खो जाते हैं । कुछ भी हो, मृत्यु तो निश्चित है । मृत्यु ने उनकी जीवन-लीला समाप्त कर दी । वहाँ उनका दुर्भाग्य सामने आता है । कोई फलवत्ता उन्हें वरण करने नहीं आती । एकान्त निवास की उनकी अहम्मन्यता उन्हें ले डूबती है ।

दूसरी श्रेणी के लोग देवस्थानों में निवास करते हैं । देवों की भक्ति और उनके आसरे जीते और उसी में मरते हैं । उनको भक्ति और बुभुक्षा के कारण स्वर्गभोग के अनेकानेक मनोवांच्छित फल प्राप्त होते हैं । इनके अतिरिक्त कुछ ऐसे लोग भी होते हैं, जिन्हें जीवन के सत्य का पता हो गया होता है । वे विज्ञान-विज्ञ होते हैं । उन्हें कर्त्तव्याकर्त्तव्य का विवेक भी है । वे चाहे जहाँ रहें, सहें, मरें-जियें, कोई फर्क नहीं पड़ता । ऐसी दशा में भी उनकी ढलती उम्र में यदि यह सनक पैदा हो गयी कि, चलें अब तीर्थ क्षेत्र में ही मरण का मङ्गल मनायें । बस, यह इच्छा उन्हें वहाँ खींच ले जाती है । मन में क्रूर संकोच कंचुकों का कलङ्क कलुष अंकुरित हो गया । उनका ज्ञान विज्ञान तीर्थायतन के अहंकार से आवृत्त हो गया । ढक गया प्रकाश । ऐसे लोग तिरोहित कहलाते हैं ॥२७७-२७८॥

**तज्ज्ञानदूषणोक्तं यत्तेषां स्यात्किल पातकम् ।**
**तत्तत्पुरेशदीक्षादिक्रमात्रश्येदिति स्थितिः ।।२७९।।**

**दीक्षायतनविज्ञानदूषिणो ये तु चेतसा ।**
**आचरन्ति च तत्तेऽत्र सर्वे निरयगामिनः ।।२८०।।**

ननु एते साक्षात् यदि आचरन्तो दृश्यन्त इति कुतस्तद्विशेष एषां ज्ञायेतेत्याशङ्क्य आह

**ज्ञानायतनदीक्षादावास्थाबन्धपरिच्युतिः ।**

---

ऐसे लोगों की निष्कृति के सम्बन्ध में अपना विचार प्रकट कर रहे हैं—

ऐसे तिरोहित श्रेणी के व्यक्ति स्वयम् अपने विज्ञान का अनजाने ही अपमान कर बैठते हैं । यह ज्ञान दूषण रूप पातक माना जाता है । इन पापों के नाश में जन्म-जन्मान्तर के अकल्पनीय कालसीमा की अपेक्षा होती है । मरने के बाद यह तिरोहित जिस भुवन में जन्म ग्रहण करेगा, वहाँ के अधिपति से पुण्यवश यदि सम्पर्क रहा और उन्होंने दीक्षा से अनुगृहीत किया, तो क्रमशः इस पाप का किसी प्रकार निराकरण हो पाता है ।

कुछ दूसरी श्रेणी के भी तिरोहित लोग होते हैं । जहाँ से उन्होंने दीक्षा प्राप्त की है, वह उनके लिये दीक्षायतन कहलाता है । दीक्षित के लिये उस स्थान का महत्त्व होता है । वहाँ उसे मन्त्ररूपी जीवनरत्न की प्राप्ति हुई है । उसका आदर होना चाहिये । विपरीत इसके उस विज्ञान में ही अश्रद्धा व्यक्त करने लगते हैं । उसके रहस्य को जाने बिना उसमें 'ननु नच' करने लग जाते हैं । यह भी उसका दूषण ही कहा जा सकता है । ऐसे शिष्य के चेतस में कीचड़ जैसी सड़ाँध है । यही चेतसाकृत दूषण है । इस प्रकार का आचरण करने वाले लोगों के लिये रौरव नरक की पहले से ही व्यवस्था करके चित्रगुप्त निश्चिन्त हो जाते हैं ।।२७९-२८०।।

**व्यापारव्याहतैर्ज्ञेया**

इह द्विविधानि व्यापारव्याहतानि संसारभागीयानि कैवल्यभागीयानि च। तत्र एषां क्वचिद्यथानुसन्धानं प्रवृत्तिः, क्वचिदयथानुसन्धानं, क्वचिच्च निरनुसन्धानमिति। तत्र आद्यः स्पष्ट एव पन्था यथानुसन्धानं व्यापारादेरनुसन्धानविपर्ययेण दर्शनात्। तृतीयस्तु नैवंविध इत्याह

**तान्यपि द्विविधानि च ।।२८१।।**

---

ये समस्यायें हैं, जो गुरुजनो के सामने आती है। वे दीक्षा देते है, शिष्य के कल्याण के लिये और उपहार मे उन्हे रौरव का अधिकार मिलता है। गुरु ने शिष्य की या तो पहचान ही नहीं की या तो गुरु के ज्ञान से उसे सन्तोष ही नही हुआ। यह असन्तोष शिष्य के हित साधन के स्थान पर अहित का वज्र बन कर गिरता है।

इस प्रकार के व्यवहार में आस्थाशैथिल्य ही कारण बनता है। आस्था में जो दृढ़ता, जो बन्धित विश्वास और जो प्रौढ़ता चाहिये, उन सबकी परिच्युति हो जाती है। यह परिच्युति प्राप्त ज्ञान के अप्रभावी होने के कारण, आयतन के महत्त्वहीन होने के कारण और दीक्षा में दिखावा या आडम्बर के कारण होती है।

यह जिज्ञासा होती है कि, यह गिरावट ज्ञात कैसे हो? शास्त्रकार कहते है कि, यह व्यापार-व्याहति से ज्ञात होती है। आचार्य जयरथ व्यापार व्याहति को तीन प्रकार से देखते है। १. कही शिष्य के स्वानुसन्धान के माध्यम से ज्ञात होती है। २. कहीं अनुसन्धान के विपरीत आचरण से ज्ञात होनी है और ३. बिना अनुसन्धान के ही घटित होती प्रतीत होती है। साथ ही इसे दो भागों मे बॉटकर भी निरखा-परखा जा सकता है। १. संसार भागीय अर्थात् संसार को पुष्ट करने की दृष्टि से घटित व्यापार-व्याहति मानी जाती है और २. कैवल्य प्राप्त करने की दृष्टि से घटित व्यापार का व्याहतीकरण माना जाता है।

**यानि जातुचिदप्येव स्वास्थ्ये नोदमिषन्पुनः ।**
**अस्वास्थ्ये धातुदोषोत्थान्येव तद्भोगमात्रकम् ।।२८२।।**

यानि संसारकैवल्यभागीयतया द्विविधानि, तानि व्यापारव्याहतानि स्वास्थ्ये कदाचिदपि नोदितानि यथा ज्ञानिनः संसारभागीयानि अज्ञानिनस्तु कैवल्यभागीयानि, अस्वास्थ्ये पुनर्धातुदोषवशादुत्थितानि तद्भोगमात्रकमेव तदानीमेषामेवंविधः प्राक्कर्मबलोपनतो भोग एव, नतु शुभाशुभकारि किञ्चिदित्यर्थः॥२८२॥

---

इस सन्दर्भ में यह निश्चित रूप से कहा जा सकता है कि, व्यापार व्याहति का पहला प्रकार ही स्पष्ट ज्ञात होता है । किसी कार्य के विषय में अनुसन्धान किया गया । उसी के अनुकूल प्रवृत्ति होनी चाहिये । इस प्रवृत्ति में जहाँ कही विधि के विपरीत कुछ उल्टा घटित होता है, वहाँ उसके विपर्यय का दर्शन होने लगता है और साधक उसमें तुरत सुधार कर लेता है । दूसरा बिन्दु इसके विपरीत प्रवृत्ति का परिचायक है ।

जहाँ कोई अनुसन्धान ही नहीं किया गया, उस प्रवृत्ति का कोई उत्तरदायित्व नहीं । वहाँ जो भी घटित होता है, उसका गुरु से कोई सम्बन्ध नहीं । संयोगवश वह घटित होता है । यही तीसरे विचार विन्दु का स्तर है, उसका महत्त्व स्पष्ट है । वहाँ तो किसी आस्थाबन्ध का अनुसन्धान हुआ ही नहीं किन्तु परिच्युति अपने आप घटित हो जाती है ।

ये तीनों भी दो प्रकार के होते हैं । प्रथम संसार भागीय व्यापार-व्याहत और कैवल्य भागीय व्यापार व्याहतक वर्ग । इनका स्वास्थ्य पर कोई प्रभाव परिदृश्यमान या उदित नहीं होता । जैसे ज्ञानी के संसार भागीय व्याहत भेद उदित नही होते और अज्ञानी को कैवल्य भागीय व्यापार व्याहत उदित नहीं होते । यहां स्वास्थ्य शब्द का विकसित व्यासार्थ भी लिया जा सकता है । जैसा दुर्गासप्तशती के 'स्वस्थैःस्मृता' शब्द से लिया जाता है । जहाँ तक अस्वास्थ्य का प्रश्न है, इस अवस्था में भी शरीरगत धातुओं सम्बन्धी जो दोष उदित होते हैं, वे मात्र भोगपूर्त्ति के लिये ही

ननु कथं भोगमात्रकमेव एतदित्युक्तं यज्ज्ञानिनोऽपि अन्तश्च आत्तानां संसारवासनानामन्तरान्तरा दर्शनादज्ञानित्वं स्यात्, अज्ञानिनोऽपि ज्ञान्युचितानां संस्काराणामुदयात् ज्ञानित्वमितीत्याशङ्क्य आह

**धातुदोषाच्च संसारसंस्कारास्ते प्रबोधिताः।**
**छिद्रगा अपि भूयिष्ठज्ञानदग्धा न रोहिणः ।।२८३।।**

**ये तु कैवल्यभागीयाः स्वास्थ्येऽनुन्मिषिताः सदा ।**
**अस्वास्थ्ये चोन्मिषन्त्येते संस्काराः शक्तिपाततः।।२८४।।**

भूयिष्ठेति एषां हि बलवज्ज्ञानमित्याशयः। अनुन्मिषिता इति अर्थादज्ञानिनः।।

---

होते हैं । प्राक्तन कर्म- विपाक जन्य दोष के क्षय के लिये ही ये उत्पन्न होते हैं । इससे 'भोगादेव क्षयः' के सिद्धान्त की पुष्टि हो जाती है । भविष्य के शुभ और अशुभ से इनका कोई सम्बन्ध नही होता ।।२८१-२८२।।

भोगमात्रक शब्द के आधार पर जिज्ञासु यह जानना चाहता है कि, आस्थाबन्धपरिच्युति रूप संसारभागीय अज्ञान ज्ञानी में भी उदित होते हैं। जैसे आन्तर धरातल पर संसार की वासनायें कभी कभी प्रसङ्गवश रह रह कर उदित होती ही हैं । ये वासनायें अज्ञान रूप होती हैं । ज्ञानी में अज्ञान के संसार व्यापार-व्याहृतत्व का ही यह उदाहरण है । इसी तरह अज्ञानी के हृदयान्तराल में ज्ञानियों के स्तर के संस्कार जब कभी अंकुरित होते हैं, तो ज्ञानित्व की संभूति प्रतीत होती है । इस अवस्था में केवल भोगमात्रक कहना कहाँ तक उचित है? इसी का समाधान कर रहे हैं—

यह सत्य है कि, शरीरगत धातु दोषों से संसार भागीय संस्कार उदित होते हैं । ये दोष अनर्थों के ही परिचायक है । फिर भी ज्ञानवान् के भूयिष्ठ ज्ञान से दग्ध दोष पुनः प्ररोह को प्राप्त नहीं होते । इसी तरह जो कैवल्य भागीय व्यापार व्याहतक अज्ञानी के स्वास्थ्य की स्थिति में अनुन्मिषित रहते हैं, वे अस्वास्थ्य में शक्तिपात के प्रभाव से उन्मिषित होते ही रहते

ननु स्वास्थ्याविशेषेऽपि ज्ञानिनां धातुदोषादेते संस्काराः प्रबुद्धाः, इतरेषां तु शक्तिपातात् इति कुतस्त्योऽयं विशेष इत्याशङ्क्य आह

**यतः सांसारिकाः पूर्वगाढाभ्यासोपसंस्कृताः ।**
**इत्यूचे भुजगाधीशस्तच्छिद्रेष्विति सूत्रतः ।।२८५।।**

**ये तु कैवल्यभागीयाः प्रत्ययास्ते न जातुचित् ।**
**अभ्यस्ताः संसृतेर्भावात्तेनैते शक्तिपाततः ।।२८६।।**

नच एतदस्मदुपज्ञमेवेत्याह इतीत्यादि। तच्छिद्रेष्विति सूत्रत इति

**'तच्छिद्रेषु प्रत्ययान्तराणि संस्कारेभ्यः'** (४।२७)

इति सूत्रे इत्यर्थः। सांसारिकाणां हि व्यापारादीनां जन्मान्तरीयो गाढाभ्यासोऽस्ति निमित्तं, यद्वशादेषामुदयोऽपि स्यात्, इतरेषां तु संसारिषु अभ्यासो नास्ति, कादाचित्कश्च उदयो दृश्यते, तदत्र केनचित् निमित्तेन भाव्यम्। सच शक्तिपात एवेति युक्तमुक्तमेते संस्काराः शक्तिपातत इति।।

---

हैं। वास्तविकता पर इनका कोई प्रभाव नहीं पड़ता। इसलिये इन सारी आन्तरालिक उद्भूतियों के प्रति साधक को सदा सावधान रहना ही चाहिये। यही उत्तम है ॥२८३-२८४॥

अस्वास्थ्य में ये संस्कार शक्तिपात से उन्मिषित होते हैं, यह कथन एक विशेष तथ्य की ओर संकेत करता है। संस्कारों को प्रबुद्ध होने में धातु दोष और शक्तिपात ये दो निमित्त बनते हैं। कैवल्यभागीय संस्कार ही शक्तिपात से उन्मिषित होते हैं। इन तथ्यों का ही स्पष्टीकरण कर रहे हैं—

संसारभागीय सांसारिक संस्कार सांसारिक व्यापारों पर निर्भर करते हैं। इन व्यापारों की जन्मान्तरीय प्रगाढ़ता सभी स्वीकार करते हैं। इसे पूर्वगाढाभ्यास कहते हैं। इससे ही संसार भागीय संस्कार उपसंस्कृत होते हैं, उपबृंहित होते हैं और पूर्णरूप से उदित हो जाते हैं।

इसके विपरीत ज्ञानी व्यक्तियों में कैवल्य भागीय संस्कार होते हैं। संसारभागीय संस्कार उनमें नहीं होते। मान लीजिये कि, वक्त की नजाकत

ननु एवं ज्ञानिनोऽपि एते संस्कारास्तिरोधानशक्तिपातहेतुका एव सन्त्वित्याशङ्क्य आह

**व्यापारव्याहृतैस्तेन धातुदोषप्रकोपितैः ।**
**अप्राप्तनिश्चयामर्शैः सुप्तमत्तोपमानकैः ।।२८७।।**

---

से वे सूक्ष्म वासनाओं की तरङ्गों मे कभी उदित हो जॉय, तो भी वे उसका कुछ बिगाड़ नहीं पाते क्योंकि उनमें पूर्वप्रगाढाभ्यास का अभाव होता है। उनमें संसृति की वासनात्मक तरङ्गों के उदय मे किसी सूक्ष्म कारण की कल्पना की जा सकती है। वह सूक्ष्म कारण शक्तिपात ही है। इसी तथ्य की पुष्टि श्लोक २८६ में प्रयुक्त 'संस्काराः शक्तिपाततः' प्रयोग से भी होती है ॥२८५-२८६॥

यह प्रश्न यहाँ स्वाभाविक रूप से उदित हो रहा है कि, ज्ञानियों में भी इस प्रकार के संस्कार उनके तिरोधान पर शक्तिपात के कारण ही उदित होते है? इसका समाधान कर रहे हैं—

श्लोक २८१ में द्विविध व्यापार-व्याहतकों की चर्चा की गयी है। इनमें संसारभागीय व्यापार-व्याहतक संसारी पुरुषों के तिरोधान के कारण भले ही हों, ज्ञानी पुरुष के तिरोधान के हेतु नहीं हो सकते। ये संसार भागीय व्याहतक, कई कारणों से उदित होते हैं। १. धातु दोषों द्वारा कुपित होने पर इनका उदय हो जाता है। २. आमर्शों में जब तक आवश्यक प्रौढि नहीं होती, तब तक बुद्धि व्यवसायात्मिका नहीं होती। इस अनिश्चयशीलता से भी उनका उदय हो जाता है। ३. कभी आमर्श मानों सो जाते हैं, कभी उनमें प्रमाद और पागलपन जैसी विक्रिया भी तरङ्गित हो उठती है। कभी विपरीत आचरण भी हो जाते हैं जैसे ज्ञान के परिवेश में वैपरीत्य, दीक्षा में वैपरीत्य, गुरु के प्रति वैपरीत्य अथवा इन सबके प्रति ऐसे आचरण जिनसे भाव-दूषण की संभावना हो। इन कारणों से तिरोभूति हो सकती है। यहाँ का परिवेश ही दूसरा है। यहाँ तो ज्ञानियों में किसी प्रकार की तिरोधानप्रद रूढ़ि का ही अभाव है। ज्ञानी

**विपरीतैरपि ज्ञानदीक्षागुर्वादिदूषकैः ।**
**तिरोभावो न विज्ञेयो हृदये रुढ्यभावतः ।।२८८।।**

अप्राप्तनिश्चयामर्शैरिति अन्यथासिद्धत्वात् । रुढ्यभावत इति अस्य हि अन्यत्र अस्ति दृढतरमभ्यास इति भावः।।२८८।।

अतश्च अस्य अन्येऽपि सासांरिकाः संस्काराः सन्तीत्याह

**अत एव प्रबुद्धोऽपि कर्मोत्थान्भोगरूपिणः ।**
**यमकिङ्करसर्पादिप्रत्ययान्देहगो भजेत् ।।२८९।।**

तर्हि अस्य किं नाम मुक्तत्वमित्याशङ्क्य आह

**नैतावता न मुक्तोऽसौ मृतिर्भोगो हि जन्मवत् ।**
**स्थितिवच्च ततो दुःखसुखाभ्यां मरणं द्विधा ।।२९०।।**

---

का दृढ़तर अभ्यास शैव संभूति में होता है । इन विपरीत व्याहतकों में नहीं । इस प्रकाश के चिदैक्यचामत्कारिकता से संचित चेतना के परिवेश में अप्राप्तनिश्चयामर्श अन्यथासिद्ध होते हैं ।।२८७-२८८।।

इसलिये यह बात अपने मन में निश्चय रूप से बिठा लेनी चाहिये कि, ज्ञानी भी देहधारी होता है । देह नाशवान् है । देह में स्थित देही को ले जाने के लिये 'यम' की व्यवस्था है । मृत्युदूत हैं । मृत्युदूत यमकिङ्कर बन कर भी आ सकते हैं । सर्प बनकर मृत्युदंड दे सकते हैं । अनेक प्रकार के प्रत्यय प्रत्यवाय देह के लिये देखे जाते हैं । अतः देहग प्रबुद्ध भी इसे झेलने से कतरा नहीं सकता । प्रसन्नता पूर्वक इसे झेल जाता है ।।२८९।।

जिज्ञासु पूछता है, श्रीमन्! यह प्रबुद्ध का प्रबुद्धत्व किस काम का? उसका मुक्तत्व ही महत्त्वहीन हो गया कि, प्रबुद्ध होकर भी उसे यह सब झेलना ही पड़ता है? इसका समाधान कर रहे हैं—

**अतो यथा प्रबुद्धस्य सुखदुःखविचित्रताः ।**
**स्थितौ न घ्नन्ति मुक्तत्वं मरणेऽपि तथैव ताः ।।२९१।।**

अत इति जन्मादिवत् मरणस्यापि भोगविशेषात्मकत्वात्॥२९१॥

योगिनां पुनर्ज्ञानिभ्योऽपि मृतावतिशय इत्याह

**ये पुनर्योगिनस्तेऽपि यस्मिंस्तत्त्वे सुभाविताः ।**
**चित्तं निवेशयन्त्येव तत्तत्त्वं यान्त्यशङ्किताः ।।२९२।।**

---

गुरु कहते हैं कि, तुम्हारी बात तुम्हारे स्तर के अनुकूल ही है । कोई भी ऐसा सोच सकता है किन्तु वत्स! इस स्थिति में भी वह मुक्त नहीं है, यह नहीं कहा जा सकता । मरण तो जीवन का एक क्रम है। जन्म जैसे भोग के लिये होता है, मृत्यु भी एक प्रकार का भोग ही है। आप सोचें, स्थिति क्या है? यह भी एक प्रकार का भोग है । संसार के ये तीन (जन्म, स्थिति और मरण) मुख्य और अनिवार्य घटनाक्रम हैं । इनमें जन्म और स्थिति को सुख तथा मृत्यु को दुख रूप मानते हैं ।

किन्तु इस सन्दर्भ में स्थिति कुछ दूसरी है । संसारी मरण को दुख मानता है । ज्ञानी मरण को भी मङ्गल मानता है । इस तरह मृत्यु दो प्रकार की हो जाती है । सुखद मृत्यु और दुःखद मृत्यु । जहाँ तक प्रबुद्ध व्यक्ति की मृत्यु का प्रश्न है, यह वैसी ही है, जैसी सुख और दुःख की विचित्रतायें होती हैं । देहग सुख-दुःख की तरह मृत्यु भी उसके लिये एक प्रकार का सुख ही है । जिस तरह वह जीवनकाल में अपने मुक्तत्व से अलङ्कृत और जीवन्मुक्त भाव के महाभाव से भावित होता है, उसी तरह वह मरण को भी सुख-दुःखात्मक विचित्रताओं का एक प्रकार मानता है। मृत्यु भी उसके लिये मङ्गल बन जाती है । इसे दूसरे शब्दों में इस प्रकार भी कह सकते हैं कि, जन्म आदि की तरह मृत्यु भी एक विशेष प्रकार का भोग है, जिसे वह प्रसन्नता पूर्वक स्वीकार करता है ॥२९०-२९१॥

निवेशयन्तीति उत्क्रान्त्यादिनिमित्तम्। अशङ्किता इति मरणव्यथाद्ययोगात्॥२९२॥

तथाच आगमोऽप्येवमित्याह

**श्रीस्वच्छन्दे ततः प्रोक्तं गन्धधारणया मृताः ।**
**इत्यादि मालिनीशास्त्रे धारणानां तथा फलम्।।२९३।।**

यदुक्तं

**'धारणां गन्धतन्मात्रे प्राणांस्त्यक्त्वा तु योगिनः ।**
**ते यान्ति तादृशीं मूर्तिं धरित्र्याः परमां तनुम् ।।'**

(१०।७८९) इति।

---

योगियों की मृत्यु का क्या पूछना? वह तो ज्ञानियों की मृत्यु से भी अतिशयित होती है। योगी लोग योग धारणा निष्ठ होते हैं। विभिन्न तत्त्वों की धारणा में सिद्ध होते हैं। कुछ लोग अपनी रुचि के और स्तर के अनुसार किसी तत्त्व से और कुछ लोग किसी तत्त्व से भावित होते हैं। मृत्यु को उपस्थित जान कर वे अपने चित्त को उसी तत्त्व में निविष्ट कर लेते हैं और सरलता पूर्वक उनका उस तत्त्व में अनुप्रवेश हो जाता है। उत्क्रान्ति के प्रयोग में वे दक्ष होते हैं। इस अनुप्रवेश की विधि में उन्हें मृत्यु का कष्ट भी नहीं होता। यह कहा जाता है कि, शरीर से प्राण सूत्र के टूटने में अपार कष्ट होता है। योगियों को यह कष्ट नहीं होता। वे अशङ्कित रहते हुए यथामृष्ट तत्त्व के लिये महाप्रस्थान कर जाते हैं ॥२९२॥

आगम भी यही कहता है। श्री स्वच्छन्दतन्त्र १०।७८९ में यह स्पष्ट कहा गया है कि, गन्ध की धारणा में सिद्ध योगी शरीर त्याग कर गन्ध में अनुप्रविष्ट हो जाते हैं। मालिनी विजयोत्तर तन्त्र भी कहता है कि, धारणा के फल बड़े ही अद्भुत होते हैं। स्वच्छन्द की उक्ति से यह सिद्ध है कि,

**'रसतन्मात्रामात्रे वै कृत्वा सम्यक् तु धारणाम् ।**

**अपां योनिं परां प्राप्ताः…………………………।।'**

(१०।७९९) इति च ।

श्रीपूर्वशास्त्रे तु द्वादशपटलात्प्रभृति वितत्य एकदुक्तमिति तत एव अवधार्यम्॥२९३॥

ननु मरणं चेद्योगिनामस्ति अवश्यं, सुख-दुःखाद्यात्मा तद्भोगोऽपि स्यात्; तत्किमेतदुक्तमित्याशङ्क्य आह

**एतेषां मरणाभिख्यो भोगो नास्ति तु ये तनुम् ।**
**धारणाभिस्त्यजन्त्याशु परदेहप्रवेशवत् ।।२९४।।**

---

"धारणाओं में यदि गन्धतन्मात्र से संबन्धित धारणा हो, तो उसमें अपने प्राणों का अनुप्रवेश करने वाले योगी उसी मूर्त्ति को धारण करते हैं । 'गन्धवती पृथ्वी' के अनुसार ये लोग पृथ्वी तत्त्व के परमप्रेयास्पद शरीर को प्राप्त करते हैं ।"

स्वच्छन्दतन्त्र की ही दूसरी उक्ति है—

"रस तन्मात्र में सम्यक् धारणाबद्ध योगी अप् तत्त्व की उत्कृष्ट योनि को प्राप्त करता है ।"

इसी तरह श्रीपूर्वशास्त्र अर्थात् मालिनी विजयोत्तरतन्त्र में १२वें पटल से लेकर विस्तार पूर्वक धारणाओं की चर्चा की गयी है । धारणा विषयक विशिष्ट जानकारी के लिये उस ग्रन्थ भाग का स्वाध्याय आवश्यक रूप से करना चाहिये ॥२९३॥

जिज्ञासा होती है कि, मृत्यु तो योगियों की भी होनी ही है और होती ही है । मृत्यु होती है, तो सुख-दुःखात्मक भोग भी आवश्यक ही हैं । ऐसी दशा में यह तत्त्व धारणात्मक परमा 'तनु' की बातें प्रसङ्ग के अनुकूल नहीं लगतीं । इसका उत्तर दे रहे हैं—

ननु कियान् मरणाभिख्यो भोगो य एषां नास्तीत्याशङ्क्य आह

**एतावान्मृतिभोगो हि मर्मच्छिन्मूढताक्षगा ।**
**ध्वान्ताबिलत्वं मनसि तच्चैतेषु न विद्यते ।।२९५।।**

तदिति मर्मच्छिदादि॥२९५॥

तदेव उपपादयति

---

प्रश्न उपस्थित होता है, तो उसका उत्तर भी दिया जाता है । यहाँ शास्त्रकार सिद्धान्त की स्थापना करने में तत्पर प्रतीत हो रहे हैं । केवल उत्तर के स्तर का समाधान सिद्धान्त नहीं होता । वे कहते हैं कि, 'योगियों को मृत्यु रूप भोग नहीं होता ।' यह केवल भोगियों को ही होता है । योगी लोग जिस धारणा में सिद्ध हो जाते हैं, जीवनकाल में ही उनके प्राणों का सूत्र एक तरह से उस तत्त्व से जुट जाता है । केवल प्राप्त शरीर में ही वे रूढ नही रह जाते । जैसे दूर के शरीर मे प्रवेश की प्रक्रिया की सिद्धि में योगी दूसरे शरीर में प्रवेश कर जाता है । आचार्य शङ्कर को भी मण्डन मिश्र की पत्नी के काम विषयक प्रश्न का उत्तर देने के लिये 'परकाया प्रवेश' की प्रक्रिया अपनानी पड़ी थी । उनके लिये यह एक खेल है । जैसे दूसरा काम करने में उन्हें कोई आयास ही नही होता । प्राणायाम के रेचक व्यापार की तरह यह प्राण का परशरीर में रेचन है । यह भोग नहीं, उसकी एक क्रिया मात्र है । अत: यह निर्णीत सत्य सिद्धान्तवत् स्थापित किया जाता है कि, योगियों को मृत्युरूप भोग नहीं भोगना पड़ता ॥२९४॥

यहाँ यह स्पष्ट कर रहे हैं कि, मृत्यु-भोग क्या होता है, जिसे सामान्य जन भोगने के लिये बाध्य हैं और योगी लोगों को वे भोग नहीं भोगने पड़ते । वस्तुतः मृत्यु के भोग परवश मृत्यु में होते हैं । प्राण निकलने को छटपटा रहे होते हैं । देह काँप रहा होता है । साँसों की डोर इतनी बट गयी होती है कि, टूटने का नाम नहीं लेती । उस समय एक मर्मान्तक पीड़ा होती है । मूर्छा की मूढता से इन्द्रियाँ ऐंठ रही होती हैं । आगे के

**तथाहि मानसं यत्नं तावत्समधितिष्ठति।**
**अहंरूढ्या परे देहे यावत्स्याद्बुद्धिसंचरः।।२९६।।**

**प्राणचक्रं तदायत्तमपि संचरते पथा।**
**तेनैवातः प्रबुद्ध्येत परदेहेऽक्षचक्रकम् ।।२९७।।**

यदि हि नाम स्वदेहं त्यजतो योगिनो मर्मसु वेदना, इन्द्रियेषु मोहो, मनसि तमोमयत्वं च अभविष्यत्, तदयं तत्प्रयत्ननिर्वर्त्यं परपुरप्रवेशादि एवं कथङ्कारमकरिष्यत्। मनःप्रयत्नाधीन एव हि योगिनः परदेहे बुद्धि-प्राणादिसंचारः, येन अस्य तत्र अहन्ताप्ररोहः॥२९६-२९७॥

---

रास्ते में प्रकाश नहीं वरन् गहराई भरा गहन अंधकार छाया रहता है। भयप्रद भैरव पीड़ा से बुद्धि अनाबिल नहीं रह पाती। मन अननुभूत अप्रत्याशित तनाव से असंतुलित हो जाता है। यही सब मृत्यु की प्राणान्तक पीड़ा का रूप है। यह मर्मच्छिद् भोग योग-धारणा-बद्ध सिद्ध पुरुषों को नहीं होते। यह निश्चित सत्य है ॥२९५॥

इसी का प्रतिपादन क्रियायोग के सन्दर्भ में कर रहे हैं—

यह मानसिक सिद्धि है। इसे मनःप्रयत्न का एक प्रारूप कह सकते हैं। उस समय योगी अपनी प्राणवत्ता की प्रौढि के साथ मन में अधिष्ठित हो जाता है। उस समय मन उसके वश में रहता है। अहंता में आरूढ योगी का जैसे परशरीर में बुद्धि का संचार हो जाता है और परशरीर योगी की ज्ञानेन्द्रियों से संचालित होने लगता है, उसी तरह परतत्त्व में प्रवेश हो जाता है। यदि अपना शरीर छोड़ते समय योगी को मर्मान्तक वेदना होती, इन्द्रियाँ मोह मुग्ध और जड़ हो जातीं, मन में विस्मृति की तमिस्रा छायी रहती, उस समय भला ये मनः प्रयत्न-निर्वर्त्य पर-पुर-प्रवेश सदृश परतत्त्व प्रवेश सदृश व्यापार कैसे सम्पन्न होते?

यह ध्रुव सत्य है कि, परकाया प्रवेश के समय परशरीर में योगी की बुद्धि काम करने लगती है। योगी का प्राण ही उसमें प्राणापानवाह की प्रक्रिया पूरी करता है। यह सब योगी के मनः प्रयत्न के अधीन ही

ननु प्राणादेरिन्द्रियचक्रस्य मनोऽनुगामित्वमेव कस्मादित्याशङ्कां दृष्टान्तदिशा उपशमयति

**मक्षिका मक्षिकाराजं यथोत्थितमनूत्थिताः ।**
**स्थितं चानुविशन्त्येवं चित्तं सर्वाक्षवृत्तयः ।।२९८।।**

एवं योगिनां देहापगमेऽपि अन्यवदिन्द्रियाणामन्तरा अस्तमयो नास्तीत्याह

---

होता है । उसी तरह परकाया में योगी की अहन्ता का प्ररोह भी स्वाभाविक रूप से हो जाता है । योगी के अधीन ही प्राणचक्र का संचार होने लगता है । प्राणपथ का प्रवर्त्तन इसके अनुकूल होने लगता है । इसी के आधार पर दूसरे शरीर की इन्द्रियों का चक्र भी चलने लगता है और तद्वत् प्रबोध का उपक्रम प्रारम्भ हो जाता है । यह परकायानुप्रवेश की पीड़ा रहित प्रक्रिया है । इसे भोग नहीं मानते । इसी तरह योगी की मृत्यु भोग नही होती । स्वात्माधीन प्रक्रिया होती है । जीवन की तरह मृत्यु की एक स्थिति होती है । यह अनायास, योगी की इच्छा के अनुकूल और स्वाभाविक रूप से घटित होती है । इसे इच्छा-मृत्यु भी कहते हैं ॥२९६-२९७॥

प्राण और इन्द्रियों का मनोनुगामित्व स्वेच्छया कैसे होता है, इस विषय पर दृष्टान्त के माध्यम से प्रकाश प्रक्षेप कर रहे हैं—

मधुमक्षिकायें अपनी रानी मक्षिका के प्रति इतनी दृढ़ आस्था से अनुशासनबद्ध होती हैं कि, उसके उठने पर उठती अर्थात् मधुसंग्रह में प्रवृत्त होती हैं । इसी तरह उसके सोने के उपरान्त ही विश्राम करती हैं । एक मधुछत्र छोड़कर राजमहिषी मक्षिका दूसरी जगह उड़ चले, तो क्या मजाल की कोई मधुमक्षिका वहाँ रह जाय । सभी उसी का अनुसरण करती हैं ।

इसी तरह चित्त का अनुगमन सभी इन्द्रिय वृत्तियाँ करतीं हैं । चित्त जहाँ जायेगा इन्द्रिय वृत्तियाँ उसी का अनुसरण करती हैं, यह परीक्षित सत्य है । इसे ही मनोनुगामित्व कहते हैं ॥२९८॥

**अतोऽस्य परदेहादिसंचारे नास्ति मेलनम् ।**
**अक्षाणां मध्यगं सूक्ष्मं स्यादेतद्देहवत्पुनः ।।२९९।।**

अत इति मृतिभोगाभावात्। ननु एतस्मिन्नेव देहे गाढमर्मप्रहार-मात्रेणेन्द्रियाणामन्तरामेलनं भवेत्, कथं पुनस्तत्त्यागेनेत्याशङ्क्य उक्तं सूक्ष्मं स्यादेतद्देहवत्पुनरिति॥२९९॥

एतदेव दृष्टान्तगर्भमुपसंहरति

**एवं परशरीरादिचारिणामिव योगिनाम् ।**
**तत्तत्तत्त्वशरीरान्तश्चारिणां नास्ति मूढता ।।३००।।**

---

उक्त वैचारिक भूमिका के सन्दर्भ मे यह बात निष्कर्ष रूप से स्पष्ट हो जाती है कि, योगियो का मरण, भोग रूप नहीं होता । उनके लिये मृत्यु भी मङ्गलमय एक घटना होती है । यही कारण है कि, परशरीर में जब इस प्राण का संचार होता है, उस समय इन्द्रियों का मेलन नहीं हो पाता । इन्द्रियों का मेलन प्रगाढ मर्मान्तिक वेदना से परिपूर्ण पीड़ा में होता है । उस समय मृत्यु-मूर्च्छा से मन एक तरह से मूढ हो जाता है । परिणामत: इन्द्रियाँ अपने परिवेश विधुर वैधर्म्य से अभिभूत हो जाती हैं । उनका तन्मात्रविज्ञान विगलित हो जाता है । अपने मूल अविकसित स्वरूप में समा जाती हैं । जन्मान्तरोपरान्त गर्भपिण्ड मे पुन: उनका विकास संभव होता है । योगियों में ऐसा नहीं होता । स्वात्मज्ञान के प्रशस्त प्रकाश में प्राणधारा राजमार्ग पर चलते सूर्यरथ की तरह दूसरे शरीर में अनुप्रवेश कर जाती है । वहाँ उसके साथ उसका पुर्यष्टक भी प्रवाहित हो जाता है । इन्द्रियों की यह अन्तर्यात्रा होती है । जीवन और मृत्यु के मध्य सूक्ष्म चिदाकाश में ही यह चमत्कार चरितार्थ होता है । ज्ञानी के लिये जैसा इस जीवन का शरीर वैसा ही परजन्म लाभ लब्ध ललित कलित कलेवर मिल जाता है । कोई अन्तर नहीं पड़ता । बोध का महासिन्धु जैसे यहाँ लहराता रहता है, वहाँ भी वही ज्ञानरश्मि सुधा समुद्र की तारङ्गिकता का उद्रेक उद्रिक्त होता रहता है । इसी सन्दर्भ को देहवत् शब्द अभिव्यक्त करता है ॥२९९॥

**ते चापि द्विविधा ज्ञेया लौकिका दीक्षितास्तथा ।**
**पूर्वे शिवाः स्युः क्रमशः परे तद्भोगमात्रतः ।।३०१।।**

**दीक्षाप्यूर्ध्वाधरानेकभेदयोजनिकावशात् ।**
**भिद्यमाना योगिनां स्याद्विचित्रफलदायिनी ।।३०२।।**

ते इति योगिनः। लौकिका इति पातञ्जलादिनिष्ठाः।।३०२।।

एवं योगिनो मृतवृत्तान्तमभिधाय, ज्ञानिनोऽपि आह

---

इस तरह परकाया प्रवेश में सिद्ध पुरुष जैसे परशरीर मे स्वतन्त्र संचार सक्षम होता है, उसी तरह योगियो में अन्तःकरण और इन्द्रियवर्ग विषयक चेतना बनी रहती है । उनमें मूढ़ता नही आ पाती । वे स्वेच्छया स्वीकृत और साधना के बल पर जिन जिन तत्त्वों मे प्रवेश करने में समर्थ हो जाते हैं, उन तत्त्वों की पूरी तात्त्विकता को वे स्वतः आत्मसात् करने मे समर्थ होते हैं । उनका वहाँ निर्बाध संचार होता है । यह योगियों और सामान्यपुरुषों के मरण का अन्तर है ।।३००।।

योगी योगनिष्ठ साधक होता है । इसके दो मुख्य भेद मान्य हैं । १. लौकिक योगी और २. दीक्षित योगी । इनमें लौकिक योगी पतञ्जलि द्वारा प्रवर्त्तित पातञ्जल-योगनिष्ठ होते हैं । ये उन्नत योगमार्ग पर अग्रसर रहते हुए शिवत्व लाभ कर लेते है । एक तरह से ये शिवरूप ही हो जाते हैं ।

जहाँ तक दीक्षित योगियो का प्रश्न है, ये दीक्षा के बल से स्वात्म परिष्कार करने में समर्थ होते हैं । भोगमात्र के उपभोग से इनके कर्मविपाक नष्ट हो जाते हैं । इनके कर्म भी सामान्य कर्म नहीं होते । इनके भोग से कर्म सृष्टि नहीं होती । दीक्षित योगियों की दीक्षा के अनेक भेद होते है । १. ऊर्ध्वशास्त्रीय दीक्षा या ऊर्ध्व सम्प्रदायनिष्ठ दीक्षा । २. आधार योजनिका दीक्षा आदि । इस तरह योगिवर्ग को चित्रविचित्र फलवत्ता से विशेषरूप से कृतार्थ करने वाली दीक्षायें शास्त्रो में वर्णित हैं ।।३०१-३०२।।

**ये तु विज्ञानिनस्तेऽत्र द्वेधा कम्प्रेतरत्वतः ।**
**तत्र ये कम्प्रविज्ञानास्ते देहान्ते शिवाः स्फुटम् ।।३०३।।**

एतदेव उपपादयति

**यतो विज्ञानमेतेषामुत्पन्नं नच सुस्फुटम् ।**
**विकल्पान्तरयोगेन नचाप्युन्मूलितात्मकम् ।।३०४।।**

---

यहाँ तक योगिवर्ग के मरण-वृत्तान्त का वर्णन किया गया । ज्ञानिवर्ग के मरण सम्बन्धी वैचित्र्य का दिग्दर्शन करा रहे हैं—

जो साधक विज्ञानी होते हैं अर्थात् विज्ञान-निष्ठ होते हैं, उनकी स्थिति का चित्र भी विचित्र होता है । मुख्य रूप से ज्ञानी दो प्रकार के होते हैं । १. कम्प्रविज्ञानवान्, एवं २. कम्प्रेतरविज्ञानवान् । इनमें कम्प्रविज्ञानवान् साधकों की मृत्यु के बाद उनका शिवत्त्व निश्चित होता है । शास्त्रकार यहाँ स्फुट शब्द का प्रयोग कर यह स्पष्ट करना चाहते हैं कि, इस तथ्य में कोई सन्देह नहीं ।।३०३।।

सन्दर्भ देहान्तोपरान्त शिवत्व की उपलब्धि का है । यहाँ इसी तथ्य का उपपादन कर रहे हैं—

वस्तुतः इन ज्ञानियों में विज्ञान का अंकुरण और उसका पल्लवन तो होता है किन्तु जिस प्रकार की अपेक्षित स्फुटता होनी चाहिये, वैसी नहीं हो पाती । इसका कारण विकल्पान्तरयोग माना जाता है । विकल्प एक प्रकार की अख्याति के ही प्रतीक माने जाते हैं । अख्याति दीपक तले अन्धेरे की तरह देह भाव में ज्ञानियों के साथ भी लग जाती है । देह है । देह में रहना है । स्वाभाविक रूप से देहता का प्रभाव ज्ञान को भावित करता है । ज्ञान की आग वहाँ जलती रहती है । फलतः देहता के विकल्प रक्तबीज की तरह मरते रहते हैं और देहता के कारण जन्म भी लेते रहते हैं । एक विकल्प मरा तो दूसरा विकल्प विन्दु उत्पन्न । यही विकल्पान्तर योग कहलाता है । इनका उन्मूलन नहीं हो पाता । ये तो देह के कारण उत्पन्न होते हैं । देह के प्रमाद से उत्पन्न होते ही रहते हैं ।

**अतो देहे प्रमादोत्थो विकल्पो देहपाततः ।**
**नश्येदवश्यं तच्चापि बुध्यते ज्ञानमुत्तमम् ।।३०५।।**

नच सुस्फुटमिति देहबलोपनतेन विकल्पेन ग्लपनात्। विकल्पान्तरेति विरुद्धस्य।।३०५।।

ननु देहपाते विकल्पस्य प्रशमोऽस्तु, प्रस्फुटज्ञानोदये तु को हेतुरित्याशङ्क्य आह

**संस्कारकल्पनातिष्ठदध्वस्तीकृतमन्तरा ।**
**प्राप्तपाकं संवरीतुरपाये भासते हि तत् ।।३०६।।**

---

एक दिन विलुलित वेला आ ही जाती है । देहपात हो जाता है । अब रहा न बाँस, कहाँ से बजेगी बाँसुरी? देहपात के कारण देहजप्रमादों से उत्पन्न विकल्पों का उन्मूलन हो गया । ज्ञान वहाँ धूनी जला ही रहा है । अब उसमें से ज्वाल मालाओं की लौ जल जाती है । उत्तम ज्ञान से बोध का प्रकाश चिदाकाश में चमत्कार भर देता है । शिवसामरस्यमयी मुक्ति हस्तामलकवत् समुल्लसित हो जाती है । इसी आधार पर श्लोक ३०३ में यह स्पष्ट लिखा गया कि, 'ते देहान्ते शिवाः एव स्फुटम्' । ज्ञानी शिव हो जाता है ।।३०४-३०५।।

बड़ी सुन्दर जिज्ञासा है । जिज्ञासु कहता है कि, देहपातोपरान्त विकल्पों का प्रशमन हो जाता है । यह बात तो समझ में आती है । अच्छा है । विकल्प प्रशमन होता है । हो यह । मान लिया । पर एक बात को खोल कर समझायें कि, उस समय ज्ञान का स्फुट उदय कैसे हो जाता है? इस का समाधान कर रहे हैं—

गुरुदेव कहते हैं, वत्स! ज्ञान का स्फुट उदय होता है । उसकी भास्वर विभा का विस्तार होता है । इसके सभी कारण देहपात पर ही आधारित हैं । इन्हें समझना है । पहली बात है कि देह थी, तो उस समय बोध के संस्कार थे । हाँ, उनमें विकल्पों के कारण स्फुटता नहीं हो रही थी । ज्ञान की विद्यमानता थी, उसका ध्वंस नहीं था । स्थिति है । विनाश का

**ये तु स्वभ्यस्तविज्ञानमयाः शिवमयाः सदा ।**
**जीवन्मुक्ता हि ते नैषां मृतौ कापि विचारणा ।।३०७।।**

प्राप्तपाकमिति परां काष्ठामधिरूढमित्यर्थः। संवरीतुरिति पिधायकस्य देहस्य।।३०७।।

ननु किं न ज्ञानिनां मृतौ विचारः, यतेऽपि तदा पामरवत् देहादिमया एव किं न वेत्याशङ्क्य दृष्टान्तगर्भमाह

**यथाहि जीवन्मुक्तानां स्थितौ नास्ति विचारणा ।**
**सुखिदुःखिविमूढत्वे, मृतावपि तथा न सा ।।३०८।।**

---

अभाव भी है । विकल्प रूपी इन्धनों से ज्ञान की आग तो एधमान ही होनी चाहिये । आग में दो प्रकार की शक्तियों का शाश्वत उल्लास संभव है । १. दाहिका और २. पाचिका । पाचिका से पाक पुष्ट होता है । इस तरह उस ज्ञान की आग को पाक भी प्राप्त था । तीसरा सबसे बड़ा कारण उसका आकर्षण पूर्ण आवरण था । देह ने उसे छिपा रखा था । वह पिधायक था देहपात से आवरण रूप अपाय का ही अपासन हो गया । स्वाभाविक है कि, इन कारणों के नष्ट हो जाने पर पराकाष्ठा प्राप्त चेतना चमक उठे । इस प्रकार प्रस्फुट ज्ञानोदय हो जाता है । इसमें सन्देह के लिये अवकाश नहीं रह जाता ।।३०६।।

साथ ही यह भी ध्यान देने की बात है कि, जो निर्भित्तिक साधक स्वयं अजस्र अभ्यास में संलग्न है । उनमें इस ज्ञान का उल्लास स्वाभाविक रूप से होता है । ऐसे स्वात्मबोध उद्बुद्ध प्रत्यभिज्ञाता साक्षात् शिवमय ही होते है । उन्हें हम जीते जी मुक्त मानते है । मानते क्या? वे जीवन्मुक्त होते ही है । इनका देहत्याग भी मङ्गलमय होता है, इनकी मृत्यु पर क्या विचार करना ।।३०७।।

जिज्ञासु कहता है कि, उनकी मृत्यु इसलिये विचारणीय है कि, जीवनकाल में वे भी पुद्गल पुरुष की तरह ही देह से ही पहचाने जाते थे? सारा व्यवहार देह पर ही निर्भर था । फिर क्यो न उस सम्बन्ध मे

तथाच आगम इत्याह

**श्रीरत्नमालाशास्त्रे तदुवाच परमेश्वरः ।**
**स्वशास्त्रे चाप्यहीशानो विश्वाधारधुरन्धरः ।।३०९।।**

स्वशास्त्रे इति आधारकारिकासु॥३०९॥

तदेव क्रमेण पठति

**रथ्यान्तरे मूत्रपुरीषमध्ये**
**चण्डालगेहे निरये श्मशाने ।**
**सचिन्तको वा गतचिन्तको वा**
**ज्ञानी विमोक्षं लभतेऽपि चान्ते ।।३१०।।**

---

सोचा जाय? आप ऐसा आदेश किस आधार पर कर रहे हैं कि, उनकी मृत्यु के सम्बन्ध में क्या विचार करना? श्री गुरुदेव इसका समाधान कर रहे हैं—

जैसे जीवन्मुक्त पुरुष के जीवनकाल में उसकी स्थिति के सम्बन्ध में किसी विचारणकी आवश्यकता नहीं होती, उसी तरह ज्ञानी के सम्बन्ध में भी मृत्यु के उपरान्त किसी विचारणा की कोई आवश्यकता नहीं है। सुखी और दुःखी की स्थिति और इन पर विचार जीवित रहने पर ही किया जा सकता है, मरने पर कदापि नहीं । इस सम्बन्ध में आगम प्रामाण्य उपस्थित कर रहे हैं—

श्री रत्नमाला नामक एक प्रसिद्ध आगम परम्परा का ग्रन्थ है । उसमें स्वयं परमेश्वर ने इस सम्बन्ध में विचार प्रस्तुत किया है । स्वयं विश्वाधार धुरन्धर भगवान् शेषनाग ने भी अपने 'आधार कारिका' नामक ग्रन्थ में इसका स्पष्ट उल्लेख किया है । उन्हीं कथनों को यहाँ शब्दशः प्रस्तुत कर रहे हैं—

निरये इति अपकृष्टस्थाने इत्यर्थः॥३१०॥

एतदेव संक्षेपेण व्याचष्टे

**अपिचेति ध्वनिर्जीवन्मुक्ततामस्य भाषते।**
**सचिन्ताचिन्तकत्वोक्तिरेतावत्संभवस्थितिम् ॥३११॥**

न केवलमन्ते ज्ञानी विमोक्षं लभते, यावज्जीवन्नपीत्यर्थः। एतावदिति आसङ्गरहित इति यावत्॥३११॥

---

गली की सँकरी राह हो, मूत्र और पुरीष से दूषित हो, वहीं कोई अन्त्यज निवास करता है। गन्दगियों का अम्बार लगा हो, नारकीय दृश्य हो, श्मशान की शवगन्ध से गर्हित स्थान हो, ज्ञानी को वहाँ रहने, आने-जाने या इस सम्बन्ध में सोचने तक का समय नहीं रहता। भले ही वह इस विषय में सोचे या न सोचे, वास्तविकता यही है कि, देहपात के अनन्तर उसे मुक्ति मिलती ही है, इसमें सन्देह को स्थान नहीं। यह परीक्षित और अनुभूत सत्य है ॥३०८-३१०॥

इन बातों की ध्वनि क्या है? क्या हो रहा है ध्वनन यहाँ? श्लोक ३१० में प्रयुक्त 'अपि च' शब्द से जीवन्मुक्तता ही तो ध्वनित हो रही है? अपि च—श्लोक ३११ में प्रयुक्त अव्यय शब्द है। किसी सिद्धान्त की स्थापना के सन्दर्भ में या किसी विशेष वक्तव्य के अवसर पर कुछ ऐसी बातें छूट जाती हैं। उनका समकाल कथन और पूर्वकथित भाव से समन्वित भाव व्यक्त करने के लिये इस संयोजक अव्यय शब्द का प्रयोग करते हैं। मूलरूप से यह अव्यय श्लोक ३१० में प्रयुक्त है। वहाँ कहा गया है कि 'अपिच ज्ञानी अन्ते विमोक्षं लभते' अर्थात् और यह भी निश्चित है कि, अन्त में ज्ञानी मुक्ति प्राप्त करता है। इससे क्या ध्वनित होता है। इस प्रश्न का समाधान श्लोक ३११ करता है। ज्ञानी मरता है, तो विमोक्ष को ही उपलब्ध होता है। इससे यह व्यङ्ग्यार्थ ही निकलता है कि, मरने पर तो मुक्ति अनिवार्यतः मिलती ही है, जीते जी भी वह मुक्त ही है। चिन्तायुक्त और चिन्तानिर्मुक्त इन दोनों शब्द के प्रयोग

इतरत्रापि तात्पर्यार्थं तावदाह

**तीर्थे श्वपचगृहे वा नष्टस्मृतिरपि परित्यजेद्देहम् ।**
**ज्ञानसमकालमुक्तः कैवल्यं याति हतशोकः ।।३१२।।**

**अनन्तकारिका चैषा प्राहेदं बन्धकं किल ।**
**सुकृतं दुष्कृतं चास्य शङ्क्यं तच्चास्य नो भवेत्।।३१३।।**

ज्ञानिनो हि बन्धकं कर्म नास्तीत्यस्य तीर्थादौ मरणे [illegible] इत्यत्र तात्पर्यम् ।।३१२-३१३।।

तदेव पदशो व्याचष्टे

---

से संबन्धित देशना ज्ञानी की अनासक्ति को ही उजागर करती है । आसक्ति मे इसी बात की सम्भावना की जा सकती है । अनासक्त भी जीवन्मुक्ति के ही प्रतीक होते है । यहाँ भाषते क्रिया जीवन्मुक्तता और संभवस्थितिम् दोनों शब्दों से अन्वित होती है ।।३११।।

इसके अतिरिक्त तीर्थ एवं श्वपच निवास आदि में भी वह यदि शरीर का परित्याग करता है, भले ही उसकी स्मृति शक्ति काम कर रही हो, या न कर रही हो, वह ज्ञान-समकाल मे ही मुक्त माना जाता है । वह उस अवस्था को प्राप्त हो चुका होता है, जहाँ न मोह, न शोक और न ही किसी दोष की संभावना होती है । वह 'हतशोक' संज्ञा से विभूषित प्रज्ञा पुरुषत्व का स्तर प्राप्त कर चुका है । 'तत्र को मोहः को शोकः एकत्वमनुपश्यतः' की उक्ति वहाँ चरितार्थ होती है । वह निश्चित रूप से कैवल्य को प्राप्त करता है ।

'अनन्त कारिका' नामक ग्रन्थ मे यह कहा गया है कि, ज्ञानी पुरुष के लिये कोई कर्म बन्धप्रद नही होता । उसके विषय मे पुण्य और पाप का प्रकल्पन नहीं किया जा सकता । तात्पर्य यह कि, तीर्थ में मरण से पुण्य और श्वपचगृह में देहत्याग से दुष्कृत आदि दोष नही होते । इस तरह की आशङ्का से ग्रस्त पुरुष को यह बता देना चाहिये कि, ज्ञानियों के विषय मे वह ऐसा न सोचे । उन्हें यह सब कुछ नहीं होता ।।३१२-३१३।।

**अपिशब्दादलुप्तस्मृत्या वा संभाव्यते किल ।**
**मृतिर्नष्टस्मृतेरेव मृतेः प्राक् सास्तु किं तया ।।३१४।।**

**लिङ्च संभावनायां स्यादियत्संभाव्यते किल ।**
**सच कालध्वनिः प्राह मृतेर्मुक्तावहेतुताम् ।।३१५।।**

इह मरणं तावत् नष्टस्मृतेरेव भवतीति संभवन्त्या अपि मरणात्प्राक् स्मृत्या न कश्चिदर्थः इति । अपिशब्दादनष्टायां स्मृतौ संभावनापि अफलप्रायैवेत्यर्थः। लिङिति परित्यजेदिति। इयत्संभाव्यते इति ज्ञानी हि

---

यहाँ ३११ और ३१२वें श्लोकों में प्रयुक्त 'अपि', 'नष्ट स्मृति' और 'परित्यजेत्' क्रिया के लिङ् लकार पर अपने विशेष और आवश्यक रूप से ध्यान देने योग्य विचार प्रस्तुत कर रहे हैं—

१. 'अपि' अव्यय हिन्दी के 'भी' अर्थ को 'अथवा' अर्थ को एवं भिन्न क्रम में निश्चय या हेतु अर्थ को भी व्यक्त करता है । यहाँ यह 'अथवा' अर्थ में प्रयुक्त है । ज्ञानी पुण्यक्षेत्र तीर्थ में मरे या कुत्ते का मांस पकाने वाले अन्त्यज के घर में अथवा नष्टस्मृति अवस्था में कहीं भी मरे, कोई फर्क नहीं पड़ता । अर्थ का अनर्थ न हो, इसी दृष्टि से शास्त्रकार ने यह स्पष्ट कर दिया है कि, यहाँ 'अपि' से अलुप्तस्मृति की संभावना का ही अर्थ लिया जाना चाहिये । एकान्त चिन्तन की तादात्म्य-साधना में कभी कभी स्मृतियाँ सुषुप्त हो जाती हैं । उस समय ज्ञानी को कुछ भी याद नहीं रहता । उसी अवस्था में उसका प्राणान्त हो जाता है । ऐसी संभावना भी की जा सकती है कि, स्मृतियाँ हों भी और प्राणान्त हो जाता हो । मृत्यु से पहले स्मृति होगी, तो उससे क्या लाभ? नष्ट स्मृति या अनष्टस्मृति कुछ भी हो, मृति ही मङ्गलमयी होती है ।

२. नष्टस्मृति—स्मृति रहे या नष्ट हो जाय, मरना तो दोनों का होना ही है । नष्टस्मृति मरता है । मरण के पहले स्मृति हो तो उससे लाभ ही क्या? 'अपि', अव्यय के सन्दर्भ में ही इसका स्पष्टीकरण हो गया है ।

नष्टस्मृतिरनष्टस्मृतिर्वा यत्र तत्र देहं परित्यजतीति। मृतेर्मुक्तावहेतुतामिति ज्ञानप्राप्त्यैव हि अयं मुक्तः, किमस्य स्मरणेनेत्याशयः॥३१५॥

ननु यद्येवं ज्ञानसमकालमेव मुक्तः, कि कैवल्यं यातीत्युक्तमित्याशङ्क्य आह

**कैवल्यमिति चाशङ्कापदं याप्यभवत्तनुः।**
**भेदप्रदत्वेनैषापि ध्वस्ता तेन विशोकता॥३१६॥**

आशाङ्कापदमिति ज्ञानसमकालमेव अयं किं मुक्तो न वेति। अत एव हतशोको निःशङ्क इत्युक्तम्॥३१६॥

---

३. परित्यजेद् क्रिया विधि लिङ् में प्रयुक्त है। यह लकार सम्भावना अर्थ मे भी प्रयुक्त होता है। प्रसङ्गवश यह सम्भावना हो सकती है कि, ज्ञानी तीर्थ में, श्वपच गृह में या स्मृति या विस्मृति के किसी क्षण में देह त्याग कर दे। कही भी, काशी में भी या मगध में भी मरे कोई अन्तर नही पड़ता, 'जो कबिरा काशी मरे तो रामहि कौन निहोरा' यह कबीर की स्पष्टोक्ति इसी ओर संकेत करती है। इस लिङ्लकार से काल और समय की मार्मिकता की ओर ही ध्यान जाता है। मृत्यु से इस लकार का क्या लेना देना?

अन्त में शास्त्रकार यह घोषित करते है कि, मृत्यु मुक्ति में कारण नही बन सकती है। मोक्ष का एक मात्र कारण ज्ञान है, मृत्यु और मृत्यु के स्थान से उसका कोई सम्बन्ध नहीं। कार्यकारण भाव तो कत्तई नहीं॥३१४-३१५॥

'ज्ञान समकालमेव मुक्तः' यह सिद्धान्त वाक्य है। कैवल्य शब्द का अर्थ भी मोक्ष होता है। ज्ञान समकाल ही कैवल्य भी होना चाहिये। इसके विपरीत श्लोक ३१२ में कैवल्यं याति का प्रयोग किया गया है। इसमें समकालत्व का अर्थ व्यक्त नहीं हो रहा है। क्या यह ज्ञान समकाल ही मुक्त नही होता? यह प्रश्न स्वभावतः यहाँ उत्पन्न हो रहा है। शास्त्रकार इसका समाधान कर रहे हैं—

ननु किमिदमाशङ्कापदं, नहि ज्ञानिनो देहादि किंचिद्बन्धकं, यदुक्तं

**'सम्यग्ज्ञानाधिगमाद्धर्मादीनामकारणप्राप्तौ ।**
**तिष्ठति संस्कारवशाच्चक्रभ्रमवद्धृतशरीरः।।'**

(सां. का. ६७)

इतीत्याशङ्क्य आह

**परदेहादिसंबन्धो यथा नास्य विभेदकः ।**
**तथा स्वदेहसंबन्धो जीवन्मुक्तस्य यद्यपि ।।३१७।।**

---

वस्तुतः यह शङ्का शरीर के कारण हो रही है । देह है, तो देह त्याग भी अनिवार्य है । यह भेद उत्पन्न करता है । शरीर भी अब ध्वस्त हो गया । अब इस अवस्था की वर्तमान अभिव्यक्ति करने के लिये याति क्रिया का प्रयोग है । उसी तात्कालिक वर्तमान में वह मुक्ति को प्राप्त है । यहाँ या का अर्थ गमन नहीं, जीवन्मुक्तता को मुक्तता का परिवेश मिलना ही लक्ष्यार्थ है । इसीलिये हतशोक का प्रयोग भी यहाँ किया गया है । निःशङ्क स्थिति है । पहले भी मुक्ति है । देह ध्वस्त होने से भेद ध्वस्तता में भी मुक्ति है । दोनों मुक्ति में एकत्व ही है । देह त्याग से भेद प्रतीति भी ध्वस्त हो गयी है । यहाँ समकाल ही कैवल्य है ।।३१६।।

यहाँ 'आशङ्कापदं' शब्द प्रयुक्त है । इस शब्द के आधार पर नयी आशङ्का उत्पन्न हो रही है । पहले यह कहा गया है कि, ज्ञानियों को ये देहादि प्रमेय-बन्ध प्रदान नहीं करते । सांख्य दर्शन में इस सम्बन्ध में पर्याप्त विचार-विमर्श किया गया है । वहाँ कहा गया है कि,

"सम्यक् ज्ञान अर्थात् मिथ्याज्ञान का उच्छेद करने वाले तत्त्वज्ञान के अधिगम से अर्थात् साधिकार ज्ञानोदय की प्रौढि से देहारम्भ के कारण रूप सञ्चित और क्रियमाण धर्म, अधर्म, अज्ञान, अवैराग्य, ऐश्वर्य और अनैश्वर्य रूप धर्म आदि की देहारम्भ की कारणता नष्ट हो जाती है । यही इनकी अकारण प्राप्ति मानी जाती है । इतना होने पर भी यहाँ 'संस्कार'

**अतश्च न विशेषोऽस्य विश्वाकृतिनिराकृतेः ।**
**शिवाभिन्नस्य देहे वा तदभावेऽपि वा किल ।।३१८।।**

---

आड़े आते है । पहले भोगे गये कर्मो का अनुभूत्यात्मक अवस्थान ही संस्कार कहलाते है । यह भाव रूप होते हैं और स्थूल सूक्ष्म शरीरों में रहते है । ये ज्ञानात्मक और अज्ञानात्मक दोनों प्रकार के होते हैं । यहाँ ये संस्कार धर्मादि भोगों से सम्बन्धित हैं । अतः अज्ञानात्मक होते हैं । इन्ही संस्कारो के कारण यह तत्त्वज्ञानी उसी प्रकार शरीर में रहता है जैसे वेग के संस्कार के वशीभूत चक्र उस समय भी घूमता रहता है, जबकि कुलाल अपनी भ्रमि प्रवर्त्तन की प्रक्रिया से विरत हो गया होता है ।"[१]

यहाँ सोचने की कुछ बाते हैं । शरीर के रहते प्रारब्ध कर्म विपाक के कारण सुख और दुःख भोगने पड़ते हैं । इसे श्रुति कहती है कि, भोग से ही इन दोनों का क्षय होता है । भोगादेव क्षयः का सिद्धान्त सर्वमान्य है । यह सामान्य गतानुगतिक लोक पर चरितार्थ होता है । जहाँ तक ज्ञानी का प्रश्न है, उसके विषय में यह मान्यता है कि, ये देहादि उसके बन्धक नहीं होते । सांख्य के अनुसार चक्रभ्रमि जैसे कुछ समय अपने आप वेग के संस्कार से होती है, उसी प्रकार संस्कार वशात् तत्त्वज्ञानी इस शरीर में रहता है । सांख्य का यह संस्कारवाद अविद्या और अज्ञान पर आधारित है । त्रिक दर्शन इसे नहीं मानता । वस्तुतः अब उसमें शरीर रहने पर भी कोई संस्कार नहीं होते । वह ज्ञान समकाल ही मुक्त होता है । जीवन्मुक्त होता है । इस अन्तर पर हमेशा ध्यान देना चाहिये । इसलिये शास्त्रकार कहते हैं कि,

अनन्त शरीर इस संस्कृति चक्र में अपने कर्म विपाक के अनुसार जाति, आयुष्य एवं विभित्र प्रकार के भोगों को प्राप्त कर रहे हैं । किसी शरीर के भोगों से दूसरे शरीर के कर्म भोगों का कोई सम्बन्ध नहीं होता । परदेहसम्बन्धवत् स्वदेह सम्बन्ध भी नहीं होता । ज्ञानी के स्वदेह सम्बन्धित कर्म भी बन्धक नहीं होते क्योंकि ज्ञानी का उनसे कोई सम्बन्ध नहीं होता ।

---

१. सां.का. ६७

**तथापि प्राच्यतद्भेदसंस्काराशङ्कनस्थितेः ।**
**अधुनोक्तं केवलत्वं यद्वा मात्रन्तराश्रयात् ॥३१९॥**
**तान्येनं न विदुर्भिन्नं तैः स मुक्तोऽभिधीयते ।**

इह ज्ञानिनः परदेहसंबन्धवत् स्वदेहसंबन्धो न बन्धको यतोऽस्य सति असति वा देहे शिवाभिन्नस्य विश्वाकारत्वे निराकारत्वे वा कश्चिद्विशेषो नास्ति यद्यपि, तथापि सति देहे भेदसंस्काराशङ्कापि संभाव्येति अधुना

---

शरीर रहे या न रहे शिवाद्वयसामरस्य में कोई अन्तर ज्ञानी के लिये नहीं पड़ता । जीवन्मुक्त को स्वदेहसम्बन्ध बाधित नही कर सकना । ३१७॥

ऐसी स्थिति में इस सारे विश्वात्मक विस्तार की आकृतियों के आनन्त्य और निराकृति निहित अस्तित्व मे उसे कोई अन्तर नही रह जाता। वह स्वतन्त्र द्रष्टा और सर्वसाक्षी बन जाता है । उसके लिये इसमें कोई विशेष दृष्टिगोचर नही होता । यह शरीर भी शिवाभिन्न है और इसका अभाव भी शिवसद्भाव से भरा हुआ है । इसकी अनुभूति यह शाश्वतिक स्तर सामान्य जनों के लिये अप्रकल्प्य है ।

ऐसी स्थिति में भी सांख्यों की आशङ्का की तरह किसी और को भी प्राक्तन कर्म संस्कार जन्य कर्म चक्रभ्रमि की तरह भ्रान्ति न हो जाय, इसी उद्देश्य से देहपात के अनन्तर "कैवल्यं याति' यह कहा गया है । ये प्रमात्रन्तर विषयक विचार भी सामने आते हैं । ज्ञानी जिस समय देह में रहता है, उसे लोग प्रायः पहचान नहीं पाते । वह स्वयं भी मुक्त देह सद्भाव भासित होने के कारण जीवनकाल में किसी के जान पहिचान का विषय नहीं बनता, अपितु अपने बीच का ही एक प्रमाता उन्हें जान पड़ता है । यही सब समझते हैं कि, यह भी हम लोगों जैसा ही कोई शरीर वाला है । मृत्यु के बाद वही मुक्त हो जाता है । सबके द्वारा वह मुक्त मान लिया जाता है । देहपात के बाद इस प्रकार का ज्ञान उसे है । इसीलिये यह स्पष्ट लिखना पड़ा कि, उनके द्वारा अब वे मुक्त कहलाने लगता है ॥३१८-३१९॥

देहपातानन्तर्येण कैवल्यं यातीत्युक्तम्। अथवा जीवतोऽपि अस्य मुक्तदेहसद्भावात्प्रमात्रन्तराणां तदा न ज्ञानमधुना तु ज्ञानमिति ॥

तथाच आगमोऽप्येवमित्याह

**श्रीमत्त्रैशिरसेऽप्युक्तं सूर्येन्दुपुटवर्जिते ॥३२०॥**
**जुगुप्साभावभङ्गस्थे सर्वतः स्तम्भवत्स्थिते ।**

---

इस सम्बन्ध में आगम-प्रामाण्य भी प्रस्तुत कर रहे हैं—

श्रीमत्त्रैशिरस शास्त्र में कहा गया है कि, सत्य सिद्धान्त यही है कि, निर्विकल्प बोधान्तर में लीन साधक ज्ञानी समस्त प्रतिनियत कर्मों को करते हुए भी निरञ्जन अर्थात् निरुपाधि चिदेक घनस्वरूप ही रहता है । श्लोक ३२२ की प्रथम पंक्ति का यह अर्थ ही यहाँ प्रधान कथ्य है । यही साध्य है । यहाँ बोधान्तर सप्तम्यन्त शब्द के पाँच विशेषण शब्द प्रयुक्त हैं । उनका क्रमशः निगमन करना ही उचित है—

**१. सूर्येन्दुपुटवर्जिते**

सूर्य संविद् का ही परिणत रूप है । यह प्रमाण माना जाता है । चन्द्रमा प्रमेय है । प्रमाण और प्रमेय के सम्पुट में जीवनरत्न सुरक्षित है । सोऽहं साधना में भी 'हं' उर्ध्वचित्केन्द्र में और 'सो' मातृ केन्द्र में समाहित होता है । चिति केन्द्र में सूर्य रूप प्राण अमाकला को कृतार्थ करता है । इन दोनों पुटों में पुटित शिव सकल पुरुष के रूप में विश्वात्मकता के विलास में लिप्त होता है । बोध के महाप्रकाश के प्रकाशमान हो जाने पर यह सीमा-प्रद संपुट समाप्त हो जाता है । उस समय केवल शिवप्रमाता ही उल्लसित होता है । यही सूर्येन्दु पुट वर्जित बोधान्तर अवस्था मानी जाती है ।

**२. जगुप्साभावभङ्गस्थे**

जुगुप्सा भाव हेय पदार्थों के प्रति उत्पन्न होता है । उक्त दृष्टि से सोचने वाले के लिये कोई पदार्थ हेय नहीं होते हैं, न उपादेय ही होते हैं । यह

**सर्वव्यापत्तिरहिते प्रमाणप्रत्ययातिगे ।।३२१।।**

**तस्मिन्बोधान्तरे लीनः कर्मकर्ताप्यनञ्जनः ।**

**प्रधानं घट आकाश आत्मा नष्टे घटेऽपि खम् ।।३२२।।**

---

हेयोपादेय विज्ञान माना जाता है । ज्ञान के प्रकाश में यह भाव भग्न हो जाता है । कहते हैं कि, "जगति न किमपि हेयं, न किमप्युपादेयम् । सर्वं वस्तु शिवात्मकम्" ।

इस वैचारिक भूमि पर वही साधक साधिकार बैठ सकता है, जिसमें हेयोपादेय भाव भग्न होकर बोध का सिन्धु लहरा रहा होता है ।

**३. सर्वतः स्तम्भवत्स्थिते**

मध्य में विराजमान प्रकाशस्तम्भ के समान प्रकाशमान परमशिव की प्रार्थना में निर्मित पृ. २०६ में मुद्रित आगमिक श्लोक जयरथ ने उद्धृत किया है । इसमें स्पष्ट उल्लेख है कि, "इन्द्रियों द्वारा या स्वेच्छा से एक साथ अपनी समस्त शक्तियों को रूप, रस, गन्ध, स्पर्श और शब्दादि रूप में व्यक्त विश्वात्मक वेद्यों में निहित कर हे भगवन् ! आप मध्य में स्वर्ण-स्तम्भ के रूप में स्थित विश्वाधार भाव से विभासित हो रहे हैं ।"

इस उक्ति से यह सिद्ध होता है कि, बोध सिद्ध साधक भी विश्वाधार शिव की तरह समस्त शक्तियों के मध्य में विराजमान रहने के भाव से ही भावित होता है ।

**४. सर्वव्यापत्तिरहिते**

व्यक्ति समस्त प्रतिनियत कर्म करता है । परिणामतः उसे सभी कर्मफलों की प्राप्ति होती है और वह भोगों के उपभोग से बुभुक्षु श्रेणी में परिगणित होता है । वहीं बोधबुद्ध पुरुष समस्त कर्मकारित्व सम्पन्न रहते हुए भी फलवत्ता से रहित परप्रमाता की तरह प्रतीयमान होता है ।

**न नश्येत्तद्वदेवासावात्मा शिवमयो भवेत् ।**
**स्वतन्त्रोऽवस्थितो ज्ञानी प्रसरेत्सर्ववस्तुषु ।।३२३।।**

**तस्य भावो नचाभावः संस्थानं नच कल्पना ।**

प्रधानं कार्यकारणाद्यारब्धं प्राधानिकं शरीरमित्यर्थः, तेन शरीरघटयोरात्माकाशयोश्च तुल्यत्वमिति। यथा घटे नष्टे तदवच्छिन्नं खं न नश्यति, तथा शरीरे नष्टेऽपि आत्मा, किंतु अनवच्छिन्नस्वस्वरूपमय एव भवेत्। तदसौ तत्तत्प्रतिनियतकर्मकारित्वेऽपि तस्मिन परप्रमातृतया प्रख्याते, अत एव स्वप्रकाशत्वात् प्रमाणप्रत्ययातिगे तदप्रत्येये, अत एव सूर्येन्दु पुटवर्जिते प्रमाणप्रमेययुगलकानवच्छिन्ने, अत एव जुगुप्सा जुगुप्स्यं वस्तु तदभावरूपमजुगुप्स्यं च तयोर्भङ्गस्थे हेयोपादेयकल्पनानिर्मुक्ते, अत एव

---

५. **प्रमाणप्रत्ययातिगे**

प्रमाणो से ही पदार्थो का प्रत्यय होता है । परम विज्ञानवान् इस अवस्था को अतिक्रान्त कर जाता है । अतएव यह प्रमाणो की कसौटी पर नही कसा जा सकता । यह प्रमाण-प्रत्येय नही रह जाता ।

ये पाँचों विशेषण उसकी उन अवस्थाओं का भान कराने में नितान्त समर्थ है, जिनमें रह कर वह बोध के निर्विकल्प प्रकाश में लीन रहता है और निरुपाधि चिदेक घनरूप अनञ्जन भाव से अवस्थित होता है । इन स्थितियों का अवगम करने के लिये शास्त्रकार ने कुछ निगमन की नीति को ऊह का आधार दिया है । वे कहते हैं—

प्रधान अर्थात् कार्यकारण परिणाम परम्परा से प्राप्त इस प्राधानिक शरीर पर विचार करें । घट की घटमानता को निरखें । साथ ही आकाश और आत्मा पर भी विचार करें । शरीर भी मरता है । घड़ा भी टूट जाता है । क्या घड़े के टूट जाने से घटावच्छिन्न आकाश नष्ट होता है? नहीं ।

**'सर्वाः शक्तीश्चेतसा दर्शनाद्याः स्वे स्वे वेद्ये यौगपद्येन विष्वक् ।**
**क्षिप्त्वा मध्ये हाटकस्तम्भभूतस्तिष्ठन् विश्वाधार एकोऽवभासि।।'**

इत्याद्युक्त्या सर्वतः स्वात्मभवन्स्थिते, अत एव सकलस्याप्य विकल्प्यत्वाच्छब्द-संस्पर्शासहिष्णौ निर्विकल्पात्मनि [illegible] लीनत्वादनङ्गनो निरुपाधिचिदेक-घनस्वस्वरूप एवेत्यर्थः। अत एव ज्ञाततत्त्वो ज्ञानी स्वातन्त्र्यमास्थितः सर्ववस्तुषु प्रसरन् सर्वत्र ऐकात्म्येनैव तिष्ठेत् । नहि अस्य जन्ममरणादिलक्षणा काचिद्भास्त्वा कल्पना अस्तीत्यर्थः ।।३२०-३२३।।

शास्त्रान्तराण्यपि एवमित्याह

**एतदेवान्तरागूर्य गुरुर्गीतास्वभाषत ।।३२४।।**

तदेव आह

**यं यं वापि स्मरन्भावं त्यजत्यन्ते कलेवरम् ।**
**तं तमेवैति कौन्तेय सदा तद्भावभावितः।।३२५।।** (८।६)

---

आकाश ज्यों का त्यों आकाश ही रहता है . शरीर को देखें । शरीर के मरने पर आत्मा भी नही मरता । 'न हन्यते हन्यमाने शरीरे' यह तत्त्वोपदेष्टा गुरु श्रीकृष्ण की उक्ति इसी का समर्थन करती है । आकाश की तरह परमात्मभाव में विराजमान रहता है । इन उदाहरणों मे शरीर और घड़े की तुलना है । उसी तरह आकाश और आत्मा की तुल्यता भी है । आत्मा शरीर के नष्ट होने पर भी अनवच्छिन्न शिव रूप मे ही भासित होता है ।

ज्ञानी भी स्वतन्त्र भाव से विराजमान होता है । वह स्वच्छन्द चेष्टा-निरत होता है । वह आकाश की तरह सर्वत्र प्रसरण समर्थ होता है । वह सभी वस्तुओं में स्वात्मभाव से विद्यमान होता है । उसकी अनुभूति 'मदभिन्नमिदं सर्व' से ओत-प्रोत होती है । ऐकात्म्य-निष्ठ होता है । उसका भाव अर्थात् शरीर रूप से अवस्था न समझने का विषय है । उसका अभाव भी भाव मे समाहित होता है । उसका संस्थान अर्थात् जन्म और जीवन,

**तस्मात्सर्वेषु कालेषु मामनुस्मर युध्य च ।**

तदेव व्याचिकीर्षुः पीठिकाबन्धं कर्तुं गीतार्थमेव तावत् संगृह्य अभिधत्ते यदेत्यादिना

**यदा सत्त्वे विवृद्धे तु प्रलीनस्त्वूर्ध्वगस्तदा ।।३२६।।**

**क्रमाद्रजस्तमोलीनः कर्मयोनि-विमूढगः ।**

यदा हि कस्यचिदाजन्माभ्यासात् सत्त्वरजस्तमसां मध्यात् यद्यदेव प्रलयसमये विवृद्धं भवति, तदा अस्य तदौचित्यादेव मनुष्यस्थावरादि-रूपतया गतिः स्यादिति वाक्यार्थः। यद्गीतं

---

उसका देहत्याग और शाश्वत अस्तित्व मय उल्लास सभी कल्पना के परे होता है । ज्ञानी का अप्रकल्पनीय अस्तित्व शांभव समावेश भाव से भव्य होता है ।।३२०-३२३।।

अन्य शास्त्रों मे भी इसी तथ्य की पुष्टि की गयी है । यही कह रहे है—

परमतत्त्वोपदेष्टा सद्गुरुश्रीकृष्ण ने भी गीता में इसी सत्य को ध्यान मे रखते हुए यह स्पष्ट रूप से कहा है कि,

"हे कुन्ती के आनन्दवर्द्धन पुत्र अर्जुन! मनुष्य अन्तिम समय मे जिस जिस भावप्राधान्य की स्मृति से भावित रहते हुए शरीर का परित्याग करता है, चूँकि सदा उसी भाव से भावित रहता है; अतः उसी भाव को प्राप्त करता है । यह नितान्त सत्य है । इस बात को ध्यान मे रख कर तुम्हें भी मेरा यही निर्देश और उपदेश है कि, प्रिय अर्जुन! तू भी अनवरत मेरा ही स्मरण कर और इस जीवन के महत्तम कर्म रूप से उपस्थित संघर्ष से मुख मत मोड़! युद्ध कर । युद्ध में मरण होने पर भी मेरे स्मरण के कारण मुझे ही प्राप्त करेगा ।"[१]

इसी रहस्य की व्याचिकीर्षा शास्त्रकार में है । इसी पृष्ठभूमि को बल प्रदान करने के उद्देश्य से गीतार्थ का ही उपबृंहण कर रहे हैं—

---

१. श्रीमद्भगवद्गीता ८।६।

'यदा सत्त्वे प्रवृत्ते तु प्रलयं याति देहभृत् ।
तदोत्तमविदां लोकानमलान्प्रतिपद्यते ।।

रजसि प्रलयं गत्वा कर्मसङ्गिषु जायते ।
तथा प्रलीनस्तमसि मूढयोनिषु जायते ।।'
(१४।१५)इति।।३२४-३२६।।

---

जीवन में मनुष्य आजीवन किसी भाव का विशेष अभ्यास करता है। परिणामत: तद्भावानुसार ही भाव संवर्द्धन होता रहता है। मान लीजिये कि, सत्त्व, रज और तमस् तीनों भावों में से अभ्यासबलात् उसमें सत्त्व का संवर्द्धन हुआ। ठीक उसी समय उसकी हृदय गति अवरुद्ध हो गयी। प्रलीन हो गया। परिणामत: वह ऊर्ध्वगति प्राप्त करता है। यह ध्रुव सत्य है।

इसी क्रम में कभी राजसभाव के वृद्ध सन्दर्भों में यमदूतों के हाथ लग जाता है। परिणामत: घोरकर्मासक्त योनि का राजस जीवन पाने वालों की पंक्ति में पड़ जाता है। कभी दुर्भाग्यवश तमस् की तामसिकता में ही मर जाता है। ऐसी दशा में मूढ योनित्व उसके मत्थे मढ दिया जाता है। अर्थात् मरण समय के भाव उसे पिण्डज, अण्डज और उद्भिज्ज आदि योनियों में जन्म लेने के लिये बाध्य कर देते हैं।

इस सन्दर्भ में प्रगीत उन श्लोकों को ही विवेक व्याख्याकार यहाँ उद्धृत कर रहे हैं—

"अर्जुन! यदि शरीरधारी सत्त्वगुण की बढ़ोत्तरी में महायात्रा के लिये प्रस्थान करता है, तो परिणाम स्वरूप उत्तमता के नेतृत्त्व से विभूषित अमल निर्मल सात्विक लोकों को उपलब्ध होता है। प्रति उपसर्ग के फलितार्थ रूप में यह कहा जा सकता है कि, यह प्रतिपत्ति भी आत्माभिमुख्य के प्रतीप ही है।"[१]

सत्वगुण के बढ़े प्रभाव में मरण का उद्गीर्णन करने के उपरान्त रजस् और तमस् भाव की मृत्यु के प्रतिपादक उद्धरण को भी प्रस्तुत कर रहे हैं—

---

१. श्रीमद्भगवद्गीता १४।१४।

ननु अन्तकाले सत्त्वादिमयत्वेऽपि श्वासायासहिक्कागद्गदादिवैवश्येन सर्वेषां मूढतयैव भाव्यं, तथात्वे च एषां कथमूर्ध्वगत्यादिसमुचिता देहान्तरसङ्गतिः संगच्छतामित्याशङ्क्य आह

**तत्रेन्द्रियाणां संमोहश्वासायासपरीतता ।। ३२७।।**

**इत्यादिमृतिभोगोऽयं देहे न त्यजनं तनोः ।**

इह यन्नाम सत्यामपि तनौ इन्द्रियसंमोहादिः, सोऽयं गौण्या वृत्त्या देहत्यजनशब्दवाच्यो मृतिभोग उच्यते, नतु साक्षादेव देहत्यागस्तदानीमपि अस्य स्फुटत्वेनैव अवस्थानात्।।३२७।।

---

राजस भाव के प्रवृद्ध सद्भाव मे मृत्यु का वरण करना कर्म सङ्गियो की संगति प्रदान करना है अर्थात् आसक्त लोगो के रागानुरक्त परिवार मे जन्म प्राप्त करता है । तथा तमोगुण में मरण का वरण करना मूढता को ही निमन्त्रण देने के समान है ।[१]

निष्कर्षत: कहा जा सकता है कि, सत्त्व, रज और तमो गुणों की मृत्यु से सुन्दर मृत्यु ज्ञानी की होती है, जिसमें शिवैक्य की सम्प्राप्ति निश्चित होती है ।।३२४-३२६।।

यहाँ प्रश्न करते है कि, ज्ञानियों के अतिरिक्त त्रैगुण्यभावित शरीरधारियों की मृत्यु मे, साँसों की परेशानी, टूटन, ऊर्ध्वश्वास, घरघराहट, हिचकी, गले की रुधन और छटपटाहट आदि दुर्दशाओं को दुर्दान्त वेदनाओ की विवशता सबको मूर्च्छा प्रदान करती और मूढ बना देती है । ऐसी दशा मे ऊर्ध्वाधः गतिशीलता रूपदेहान्तर को सङ्गति कैसे घटित हो सकती है? इसी प्रश्न का समाधान प्रस्तुत कर रहे हैं—

शास्त्रकार कह रहे है कि, मृत्यु के समय का यह सम्मोह, ऊर्ध्वश्वासों का आयास और इन पीड़ाओ की पर्यावृति यह सब साक्षात् देहत्याग नहीं है वरन् यह सब एक प्रकार का मृत्यु समय का भोग है । इसे शास्त्र

---

१. श्रीमद्भगवद्गीता १४।१५

ननु यद्येवं, तद्देहस्य साक्षात्त्यागः पुनः कदा स्यादित्याशङ्क्य आह

**यस्त्वसौ क्षण एवैकश्चरमः प्राणनात्मकः ॥३२८॥**

**यदनन्तरमेवैष देहः स्यात्काष्ठकुड्यवत् ।**

**सा देहत्यागकालांशकला देहवियोगिनी ॥३२९॥**

**तत एव हि तद्देहसुखदुःखादिकोज्झिता ।**

**तस्यां यदेव स्मरति प्राक्संस्कारप्रबोधतः ॥३३०॥**

---

मे मृतिभोग कहते हैं। मृति भोग भोगते समय देह साक्षात् रूप से उपस्थित रहता ही है। लोग यह कहते सुने जाते है कि, यह देह त्याग कर रहा है पर यह कथन मात्र उपचारात्मक है। वस्तुतः वह जीवित रहते हुए मृति- भोग ही भोग रहा होता है। ।३२७।।

यदि यह मृतिभोग है, तो फिर साक्षात् देह त्याग कब होता है? इस जिज्ञासा का समाधान कर रहे हैं—

देह त्याग का तो बस एक ही वह क्षण होता है, जिस समय प्राणापान-वाह का सूत्र टूट जाता है। वह प्राणनात्मकता का चरम क्षण होता है। उसके बाद वही देह, देह नहीं शव हो जाता है, कंचन वाली काया मिट्टी की हो जाती है। काष्ठनिर्मित जर्जर यन्त्र तहस-नहस हो जाता है। उसमें प्रमेयान्तर का समान कक्ष्यत्व अभिलक्षित होने लगता है। देह त्याग के अवसर की वह कालांशकला बड़ी ही क्षणिक होती है। पलक झपकते ही घटित होने वाली वह एक घटना है, जो प्रत्यक्ष होते हुए भी अदृश्य रहती है। श्वास तन्तु विच्छिन्न हो जाता है और शरीर शव बन जाता है। इसे शास्त्रकार देह वियोगिनी कला कहते हैं। उसी क्षण से दूसरे श्वास का आना बन्द हो जाता है। प्राण और अपान आदि के विभाग का प्रकल्पन समाप्त हो जाता है। प्राण रूप में परिणत संवित् अपनी सत्ता मे समाहित हो जाती है। देह निबन्धिनी सारी अनुभूतियाँ, सुख दुःखात्मक सारे ऊहापोह और सारी चेष्टायें निश्चेष्ट हो जाती हैं।

**अदृष्टाभ्यासभूयस्त्वशक्तिपातादिहेतुकात् ।**
**तदेव रूपमभ्येति सुखिदुःखिविमूढकम् ।।३३१।।**

यः पुनरयमेक एव एतदनन्तरं क्षणान्तरस्य अनुदयादसहायः, अत एव चरमः, अत एव प्राणापानादिविभागस्य त्रुटितत्वात्प्राणनात्मकस्तावत्संकुचितसंवित्स्वभावः क्षणो यदानन्तर्येणैव च देहस्य काष्ठलोष्टादिप्रमेयान्तरसमानकक्ष्यत्वमभिलक्ष्यते, सा साक्षात् देहत्यजनशब्दवाच्या सर्वजनसंलक्षणीया कालांशस्यापि अंशरूपा कला तद्दार्ढ्यबन्धप्रच्यावात् देहवियोगिनी, अत एव तन्निबन्धनसुखादिकोज्झिता संकुचितसंविन्मात्ररूपेत्यर्थः। तस्यामेव च अन्त्यक्षणदशायां अदृष्टादिहेतुबलोपनतात्

---

देहत्याग की उसी कालांशकला की पूर्व रूपता की कलनामयी क्षणकणिकाओं की कड़ियों में पड़े पड़े वह प्राक्तन संस्कारों के अदृष्टों के उत्पन्न होने पर जो कुछ स्मरण करता है, पहले के अभ्यासों के आधार या शक्तिपात की संभूति से जो कुछ सोचता है, जिस भावानुभूति से अभिभूत होता है, उसी सुखिता या दुःखिता की वैकल्पिकता की मूढता से मुग्ध रूप को प्राप्त करता है । वही उसकी अज्ञता के परिवेश का देहान्तरासङ्गी रूप होता है । आचार्य जयरथ उसको प्रथम संविदनुगृहीत रूप कहते हैं । सदा तद्भावभावित रूप वह प्राप्त करता है, इस भगवद् उक्ति का ही समर्थन इस विश्लेषण से होता है ॥३२८-३३१॥

इसी कथ्य का विभिन्न प्रकारक विश्लेषण और प्रकल्पन कर रहे हैं—

उक्त अज्ञ विषयक देहत्याग का अभिधान करने के बाद स्वयं कृत अभ्यास में सिद्ध या उसमें संलग्न ज्ञानियों के देह त्याग की सबसे बड़ी विशेषता यह होती है कि, आजीव अनन्य तादात्म्यभाव की चिदैक्य चिन्तन-प्रक्रिया में लगा रहने वाला उस समय सुख और दुःखात्मक द्वन्द्व की वैकल्पिकता को अतिक्रान्तकर विश्वोत्तीर्ण शुद्ध संवित्ति बोध का स्मरण करता हुआ, उसी में समाहित हो जाता है । इससे उत्कृष्ट और बोध की

प्राक्संस्कारस्य प्रबोधात् यदेव सत्त्वादिप्रधानं किंचिद्देहान्तरासङ्गि स्मरति, तदेव अस्य प्रथमसंविदनुगृहीतं रूपं संपद्यत इत्यर्थः॥३३१॥

एवमेतदज्ञविषयमभिधाय, स्वभ्यस्तास्वभ्यस्तज्ञानिविषयतयापि अभिधत्ते

**यद्वा निःसुखदुःखादि यदि वानन्दरूपकम् ।**

निःसुखदुःखादीति विश्वोत्तीर्णसंविद्रूपमित्यर्थः। आनन्दरूपकमिति पूर्णपरब्रह्मात्मकमित्यर्थः। यदुक्तं

**'न दुःखं न सुखं यत्र न ग्राह्यं ग्राहकं नच ।**
**नचास्ति मूढभावोऽपि तदस्ति परमार्थतः ।।'**
(स्प. का. १।५) इति।

**'आनन्दो ब्रह्मणो रूपम्।' इति च।**

ननु स्मरणमात्रादेव अस्य कस्मादेवंरूपत्वापत्तिः स्यादित्याशङ्क्य तदेवैषेत्यादिकेति

---

मधुमती भूमिका में नित्योदिसमाधिस्थ रहकर शाश्वत पर-ब्रह्मात्मक आनन्दवाद का अनुभव करता हुआ ब्रह्ममय ही बन जाता है ।

स्पन्दकारिका १/५ में कहा गया है कि,

"वह स्पन्दतत्त्व परमार्थतः सत्य तत्त्व है । वहाँ न आध्यात्मकादि दुःख हैं, न वहाँ वैषयिक आदि सुख हैं । 'मैं इस वस्तु को ग्रहण कर रहा हूँ' इस वाक्य में 'इस वस्तु' शब्द ग्राह्य है । ऐसा कुछ वहाँ नहीं है । ग्राहक भाव भी वहाँ नहीं होता । ग्राह्य को ग्रहण करने की वैकल्पिकता का ऊहापोह चलता है । प्रमेय को प्राप्त करने का अशुद्ध अहङ्कार ग्राहक में होता है । स्पन्दतत्त्व इस ऊह को अतिक्रान्त कर विराजमान है । मात्र स्पन्द में अधिष्ठाता शिव का ग्राहकत्व मनोषीकर्म प्रकल्पित करता है । केवल चिद्रूप होने के कारण उसमें मूढभाव के अस्तित्व की कल्पना भी नहीं की जा सकती । ऐसी विशेषताओं से स्पन्दतत्त्व मात्र अनुभव ही किया जा सकता है ।"

**कस्मादेति तदेवैष यतः स्मरति संविदि ।।३३२।।**

इह अन्त्ये क्षणे हि अभ्यासभूयस्त्वादिना यत्र रूपेण अग्रे भवितव्यं, तत्संस्कारस्यैव प्रबोधेन भाव्यम्, तद्वशात्तत्स्मरणं, तत्स्मृत्या च तद्भाव-प्राप्तिरिति।।३३२।।

ननु नित्याविलुप्तस्वरूपायाः संविदस्तावन्नास्ति प्रलीनत्वं, तदधिष्ठेयत्वमेव देहत्वं, तच्च नीलपीतादिभिरपि अविशिष्टं, तत् कथमेवं देहस्यैव प्रलीनत्वमुच्यमानं संगच्छतां येन स्मृत्यादिचिन्तापि स्यादित्याशङ्क्य आह

**प्राक् प्रस्फुरेद्यदधिकं देहोऽसौ चिदधिष्ठितेः ।**

---

श्री तन्त्रालोक ३/२०९ में आनन्दरस विभ्रम की वैसर्गिकी आनन्दमयी स्पन्द शक्ति का ही आकलन है । इसी तरह श्लो. ४/१३९ के सन्दर्भ में आचार्य जयरथ ने कहा है कि 'आनन्द ही ब्रह्म का वास्तविक रूप है ।'

यह प्रश्न करना नितान्त महत्त्वहीन है कि, स्मरण मात्र से इस प्रकार की रूपत्वापत्ति कैसे हो सकती है? शास्त्रकार कहते हैं कि, उस अन्तिम क्षण में जीवन पर्यन्त भूयान् अभ्यास रूप अध्यवसाय आदि के कारण जिस रूप में भविष्यत् भाव ग्रहण करना होता है, उसी संस्कार का उदय होता है । वही प्रबुद्ध होता है । उसी भाव से भावित स्मरण होता है और उसी स्मृति से उस भाव की प्राप्ति होती है । यह एक प्रकार के संविद् बोध का सांस्कारिक पुण्य क्षण होता है । उस समय मृत्यु मङ्गलमयी हो जाती है ।।३३२ ।।

यह ध्रुव सत्य है कि, नित्य अविलुप्त स्वरूपा संवित्ति का कभी विलोप नहीं होता । वह नित्योदित तत्त्व है । देह संवित्ति देवी का अधिष्ठेय माना जाता है । संविदधिष्ठेयत्व ही देहत्त्व है । यह संविदधिष्ठेयता समस्त नील-पीत आदि द्रव्यों में अविशिष्ट अर्थात् सामान्यतः विद्यमान है । ऐसी स्थिति में देह त्याग के सन्दर्भ को पृथक् देह की प्रलीनता का कथन कहाँ

इह यत् नीलाद्यपेक्षया प्रथमतरं चिदधिष्ठानवशात् सम्यगनधिक-वृत्तित्वेऽपि दर्पणप्रतिबिंबवदधिकतया स्फुरति असौ देहः प्रमातृदशामधिशयान स्तच्छब्दव्यपदेश्यः स्यादित्यर्थः ।

ननु एतावता प्रलीनतार्थः क इत्याशङ्क्य आह

**यदेव प्रागधिष्ठानं चिता तादात्म्यवृत्तितः ।।३३३।।**

**सैवात्र लीनता प्रोक्ता सत्त्वे रजसि तामसे ।**

यदेव हि चिता प्रागस्याधिष्ठानं, सैव अत्र सत्त्वादि अधिकृत्य लीनता प्रोक्ता, किं नाम असमञ्जसमस्या इत्यर्थः। ननु इह निखिलमेव भावजातं चिदधिष्ठानवशात्सत्तामुपेयात्, अन्यथा हि न किंचिदपि चेत्येत्, अतश्चिद्धिष्ठानत्वमेव चेत् प्रलीनत्वं, को विशेषो जीवनमरणयोरित्याशङ्क्य उक्तं तादात्म्यवृत्तित इति । इह देहादीनां संवित्तादात्म्यवृत्तित्वेऽपि

---

तक समुचित माना जा सकता है? इस स्थिति मे इससे आगे बढ़ कर स्मृत्यादि चिन्ता की बात भी की जा रही है! इन सब बातों को ध्यान में रखकर शास्त्रकार इसका तात्त्विक विश्लेषण प्रस्तुत कर रहे हैं—

शास्त्रकार यह घोषित कर रहे है कि, चिदधिष्ठिति से प्रथमतया जो कुछ अधिक प्रस्फुरित होता है, वही देह है । इस स्थिति को समझना परमावश्यक है । दर्पण का उदाहरण यहाँ की वास्तविकता को समझने का अच्छा आधार है । दर्पण के समक्ष कुछ भी पड़े, उसमें उसकी परछाईं उभरती है । वह परछाईं है क्या? मूल पदार्थ के अतिरिक्त वह कुछ नहीं है अर्थात् अनतिरिक्त रहते हुए भी वह अतिरिक्तवद् भासित है । मूल पदार्थ बिम्ब है । परछाँईं प्रतिबिम्ब है । यह बिम्ब-प्रतिबिम्बवाद का सिद्धान्त है ।

चेतना ही चितिशक्ति है । यह सर्वत्र व्याप्त है । चिति एक दर्पण है । इसमें प्राक् अर्थात् नीलादि की अपेक्षा सर्वप्रथम जिसका अनतिरिक्तत्व की व्याप्ति में अतिरिक्त की तरह स्फुरण हो जाता है, प्रतिबिम्ब की तरह जो परछाईं प्रकाश में आ जाती है, वही यह देह है । प्रमातृदशा को आत्मसात् करता है । अतः इसको देह शब्द से विभूषित करते हैं ।

तत्स्वातन्त्र्यादेव तदनात्मवृत्तितयैव आधिक्येन प्रस्फुरणं जीवनम्, अन्यथा तु प्रलीनत्वादिशब्दव्यपदेश्यं मरणमिति तात्पर्यार्थः।।३३३।।

ननु आस्तामेतत्, देहस्य पुनः चिता नीलाद्यपेक्षया प्रागधिष्ठानमित्यत्र किं निबन्धनमित्याशङ्क्य आह

**नीलपीतादिके ज्ञेये यतः प्राक्कल्पितां तनुम् ।।३३४।।**

**अधिष्ठायैव संवित्तिरधिष्ठानं करोत्यलम् ।**

---

यह देह भाव चिदधिष्ठिति से अधिक प्रस्फुरण मात्र है । अतिरिक्तवत् दृष्ट है । यह ध्यान मे रखने की बात है कि, ये अधिक स्फुरित रूप संवित्तादात्म्य वृत्ति से विभूषित है किन्तु संवित्स्वातन्त्र्यवश संविदनात्मवृत्ति की तरह आधिक्यतः भासित है । यही जीवन का मूल रहस्य है ।

अब एक नयी स्थिति घटित होती है । उस समय यह अतिरिक्तता चिति मे समा जाती है अर्थात् तादात्म्यवृत्ति से चिदधिष्ठित हो जाती है । शास्त्रकार कहते हैं—'सैवात्र लीनता ।' अर्थात् वही लीनता कहलाती है । यहाँ सत्त्वाधिकार, राजसाधिकार और तामसाधिकार की अदृश्य प्रक्रिया भी नित्य परिचालित रहती है । इस अधिकार का स्वरूप जीवन के उत्थान-पतन में चरितार्थ होता है । यह कहना निरर्थक है कि, सारा भाववर्ग चित् तत्त्व के अधिष्ठान के कारण ही सत्ता प्राप्त करता है और बिना इसके किसी में चेतना नहीं आती । इसलिये चिदधिष्ठान ही प्रलीनता है । जीवन और मरण समान दशा सूचक मात्र है । वस्तुतः प्रलीनता तभी मानी जाती है, जब तादात्म्यवृत्ति का ही उल्लास हो । उसका अतिरिक्त स्फुरण न हो । अतः यही कहना चाहिये कि, अधिक स्फुरण जीवन है और तादात्म्यवृत्ति ही प्रलीनता है । यही इन दोनों मे विशेष है ।।३३३।।

जीवन मरण की इस समीक्षा में एक तथ्य अभी स्पष्ट रूप से ऊहमें नहीं उतर रहा है । नीलादि वस्तु-जात की अपेक्षा देह का प्रथमतर चिदधिष्ठान किस आधार पर माना जाय? इसी की प्रामाणिकता का आधार स्पष्ट होना चाहिये । शास्त्रकार कहते हैं कि,

अत एव संविदधिष्ठेयत्वाविशेषेऽपि नीलादिभ्योऽस्ति देहस्य विशेष इत्याह

**अतोऽधिष्ठेयमात्रस्य शरीरत्वेऽपि कुड्यतः ।।३३५।।**

**देहस्यास्ति विशेषो यत्सर्वाधिष्ठेयपूर्वता ।**

ननु एवमपि संविदधिष्ठेयत्वाविशेषात् नीलादीनामपि कथं न प्रलीनत्वं प्रोक्तमित्याशङ्क्य आह

**तादात्म्यवृत्तिरन्येषां तत्र सत्यपि वेद्यते ।।३३६।।**

**वेद्यानां किन्तु देहस्य नित्याव्यभिचरित्वतः ।**

---

वस्तुतः नील और पीत आदि ज्ञेय (प्रमेय) पदार्थ हैं । ज्ञेय की ज्ञाप्ति कैसे सम्भव है, यह सोचना आवश्यक है । इसके लिये ज्ञाता चाहिये । ज्ञाता का देह चाहिये । संवित्ति देवी सर्वप्रथम देह में अधिष्ठित होकर ही अन्यत्र चमत्कार प्रदर्शित करती है । यही उसका स्वातन्त्र्य है । इसी से नीलादि पदार्थों की अपेक्षा देह में प्रथमतर चेतनाधिष्ठान मान्य है । चिदधिष्ठित तो सब कुछ है । इतना होने पर भी देह सम्बन्धी यह विशेष सदा ध्यातव्य है । यह तथ्य शास्त्रकार पुनः विश्लिष्ट करते हुए कह रहे है कि,

यह सर्वमान्य सत्य है कि, संविदधिष्ठेयत्व सर्वसामान्य है । सभी शरीरों से समान रूप से सम्बद्ध है । इतना होने पर भी कुड्य आदि से देह का यह विशेष स्तर है कि, यह समस्त अधिष्ठेयो मे सर्वतः प्राथम्येन अधिष्ठेयत्व का सौभाग्य प्राप्त करता है । यही सर्वाधिष्ठेय पूर्वता कही जाती है ॥३३४-३३५॥

संविदधिष्ठेयत्व के सामान्य होने पर भी नीलादि पदार्थों की प्रलीनता का कभी अनुभव नहीं होता । सर्वप्राथम्येन देह ही चूँकि चिदधिष्ठेयत्व प्राप्त करता है । इसलिये वेदितृस्वभावा संविद् में देह की तादात्म्यवृत्ति रूप प्रलीनता की अनुभूति होती है । वही नीलादि पदार्थों में चिदधिष्ठेयता

तत् तस्मात् देहस्य चिता प्रागधिष्ठेयत्वादेहेतोरन्येषां नीलादीनां वेद्यानां संभवन्ता अपि वेदयितृस्वभावायां संविदि तादात्म्यवृत्तिर्न अनुभूयते तेषामिदन्नया परामर्शात्। देहस्य पुनर्वेद्यत्वेऽपि सा सर्वकालमव्यभिचारिणी अहन्तापरामर्शसहिष्णुतया प्रमातृरूपस्य अविच्युतेः॥३३६॥

एवंरूपतायां च अत्र किं निमित्तमित्याशङ्क्य आह

**सा च तस्यैव देहस्य पूर्वमृत्यन्तजन्मना ॥३३७॥**

**स्मृत्या प्राच्यानुभवनकृतसंस्कारचित्रया ।**

---

रहने पर भी उनकी संविद् से तादात्म्य वृत्ति का अनुभव नही होता। सत्यपि न वेद्यते, का यही रहस्यार्थ है.। प्रधानतया इन पदार्थो में इदन्ता का परामर्श ही प्रधानतया होता है। वही देह के वेद्यत्व संवलित होने पर भी उसकी संविद् से तादात्म्यवृत्ति नित्य अव्यभिचरित रहती है। वह नित्य स्फुरित होती है। देह की एक सबसे बड़ी विशेषता इसकी अहंता परामर्श सहिष्णुता है। परिणामतः इसमें प्रमातृरूपता अविचलित भाव से बनी रहती है। उसकी प्रविच्युति नही होती ॥३३६॥

यही कारण है कि, वह तादात्म्यवृत्ति देह द्वारा ही घटित होती है। यह अनुभव सिद्ध सत्य है। देह इसका दिव्य आधार है। व्यक्ति को अन्तिमक्षण के आने पर मृत्युशय्या पर उसके श्वास की उल्टी गिनती शुरू हो जाती है।

इस समय भी नित्य अव्यभिचरित संविद्रूप देह का ही स्मरण उसे होता है। परिणामतः संवित्तादात्म्यवृत्ति रहते हुए भी नीलादि पदार्थो की अनुभूति नहीं होती। देह के स्मरण मे भी प्राच्य अनुभूत संस्कारो की विचित्रता ही कारण बनती है।

जिस वस्तु से सदा उसका अन्तःकरण भावित रहता है, उसी वस्तु का वह स्मरण करता है। उसी भाव को प्राप्त भी करता है। इसी आधार पर श्लोक ३३२ में पहले ही इस सन्दर्भ में शास्त्रकार ने स्पष्ट कर दिया

सेति तादात्म्यवृत्तिः। तथात्वे हि पूर्वशरीरप्रायणान्त्यक्षणे प्रागनुभवाहित-संस्कारसमुत्थं तस्य नित्याव्यभिचरितसंविद्रूपस्य देहस्यैव स्मरणं निमित्तम्। येनैव हि वस्तुना सदा भावितान्तःकरणः, तदेव मरणसमये स्मरति, तद्भावमेव च प्राप्नोतीति। अत एव

'..............**तदेवैष यतः स्मरति संविदि।**' (३३२)

इति अनन्तरमेव उक्तम्॥३३७॥

अत एव अस्मद्गुरुभिरपि युक्तमेवोक्तमित्याह

**युक्त्यानयास्मत्सन्तानगुरुणा कल्लटेन यत् ॥३३८॥**

**देहाविशेषे प्राणाख्यदार्ढ्यं हेतुरुदीरितम्।**

**तद्युक्तमन्यथा प्राणदार्ढ्ये को हेतुरेकतः ॥३३९॥**

---

है कि, अन्तिम समय में अभ्यास भूयस्त्व के कारण आगे जिस रूप में जन्म होना उचित होता है, उसी संस्कार का समुदय होता है। उसी संस्कारवश उसका स्मरण होता है। उसी स्मृति से उस देह भाव की प्राप्ति भी होती है ॥३३७॥

इसीलिये हमारी गुरु परम्परा में क्रमागत सन्तति सरणी के श्रेष्ठ गुरुदेव कल्लट ने भी इसी तथ्य का प्रतिपादन किया है। उन्होंने कहा है कि, देह शब्द का प्रयोग देह सामान्य के लिये होता है। यही देहाविशेष दशा है। इसमें प्राणना व्यापार सम्पन्न करने वाली संविद् प्राण रूप में उल्लसित रहती है। वही प्राणाख्यदार्ढ्य यहाँ हेतु है। श्रीमान् कल्लट का यह कथन युक्तियुक्त है। सत्य की कसौटी पर खरा उतरता है। प्राणवत्ता ही संवित्ति का स्वभाव है। यदि ऐसा नहीं मानेंगे, तो देह और नीलादि पदार्थों की सर्वसामान्यता के कारण एक प्राणना रूप संवित्ति की स्मरणशीलता का क्या कारण माना जा सकता है, इसका उत्तर असंभव हो जायेगा। प्राण पर बल देने के आधार को समझने के लिये कल्लट के तीन सूत्रों पर ध्यान देना आवश्यक है।

**देहत्वस्याविशेषेऽपीत्येष प्रश्नो न शाम्यति ।**

यन्नाम श्रीमत्कल्लटपादैः

**'देहनीलादीनां सर्वशरीरग्रहणम्।'**

इत्याद्युक्त्या शरीरत्वाविशेषेऽपि देह एव तथात्वनिबन्धनं

**'प्राणाख्यनिमित्तदार्ढ्यम्।'**

इत्याद्युक्त्या प्राणदार्ढ्यं निमित्तमुक्तं, तदनया समनन्तरोक्तया

**'प्राक्संवित्प्राणे परिणता।'**

इत्यादिसूत्रितया सर्वाधिष्ठेयपूर्वत्वादिलक्षणया युक्त्या न्याय्यम्। अन्यथा हि अविशेषेऽपि एकत्र प्रागदार्ढ्ये को हेतुरित्येष दुरुद्धर एव प्रश्नः स्यात् ॥३३८-३३९॥

---

पहला सूत्र कहता है कि, 'देह शब्द किसी एक देह के लिये प्रयुक्त नहीं होता । देह कहने से बिना किसी विशेषता के सारे शरीरों का ग्रहण होता है । यही दशा नील आदि शब्दों की भी है' । इस सर्वसामान्यता के रहते हुए भी देह मे ही तादात्म्यवृत्ति की मान्यता का क्या आधार है?

इसका उत्तर दूसरा सूत्र देता है । उसके अनुसार 'प्राण नामक निमित्त का शक्त अवस्थान' ही इस मान्यता का कारण है । प्राण व्यापार से ही उक्त स्थिति संभव होती है । प्राण व्यापार के असीमित महत्त्व हैं । यह प्राण सामान्य नहीं है, वरन् तीसरे सूत्र के अनुसार यह सिद्ध होता है कि, 'संवित् शक्ति ही प्राणरूप से प्रथमतया परिणत होती है ।'

प्राण और संवित्तत्त्व एक ही हैं । इसी मुख्यता के आधार पर देह की सर्वाधिष्ठेयपूर्वता भी सिद्ध होती है । इसी से तादात्म्यवृत्ति भी सिद्ध होती है । कोई शास्त्रकार उसी स्तर पर शास्त्र के सिद्धान्तों का प्रतिपादन करता है, जहाँ कोई ऐसी बात न शेष रह जाय, जिसका उत्तर देना ही असंभव हो जाय ॥३३८-३३९॥

ननु अस्तु अन्त्ये क्षणे स्मरणं, भाविदेहहेतुत्वं तु तस्य कुतोऽवगतमित्याशङ्क्य आह

**स्मरन्निति शता हेतौ**

ननु यदि यदेव स्मर्यते तदेव प्राप्यते, तर्हि तत्क्षणभावि नीलादिस्मरणमपि तथात्वनिबन्धनं स्यादित्याशङ्क्य आह

**तद्रूपं प्रतिपद्यते ।।३४०।।**

**प्राक् स्मर्यते यतो देहः प्राक्चिताधिष्ठितः स्फुरन् ।**

तद्देहाख्यमेव प्राग्भाविरूपमसौ प्राप्नोति यदन्त्यक्षणे देह एव प्राक् नीलादिभ्यः पूर्वचिता अधिष्ठितः, अत एव स्फुरन् स्मर्यते स्मृतिविषयतामुपेयादित्यर्थः।।३४०।।

---

प्रश्नकर्त्ता पूछता है कि, अन्त्यक्षण की स्मृति को मान लेने पर भावी शरीर की अनुभूति का कोई आधार प्रतीत नही होता । इसके कारण का उल्लेख शास्त्रकार कर रहे हैं कि,

अन्त्यक्षण की स्मृतियों का लेखा-जोखा किसी के पास नही है । यह आर्षप्रकल्पन मात्र है । यह मान्यता है कि, 'जो स्मृति में उतरता है, वही मिलता है ।' इस आधार पर भी स्मृति मे केवल देह भाव ही क्यों आये, उस समय तो नीलादि पदार्थ भी आ सकते हैं । इस जिज्ञासा का विश्लेषण ही महत्त्वपूर्ण है । क्योंकि वही रूप उसे प्राप्त होता है, जो उसे स्मृत होता है । अतः यह विनिश्चय होना ही चाहिये कि प्राग्भावि रूप मे देह को ही क्यो मुख्यता प्राप्त है? इसी जिज्ञासा की शान्ति श्लोक की दूसरी अर्धाली से हो जाता है । वस्तुतः नीलाद्यपेक्षया प्राथम्येन चिदधिष्ठित देह का ही स्फुरण संभव है । उस स्फुरण के कारण देह का स्मरण होता है और इस स्मरण से देहप्राप्ति होती है । यही सत्य है ।।३४०।।

ननु तदा एवं विधस्य स्मरणस्य सद्भावे किं प्रमाणमित्याशङ्क्य आह

**अतः स्मरणमन्त्यं यत्तदसर्वज्ञमातृषु ।।३४१।।**

**न जातु गोचरो यस्माद्देहान्तरविनिश्चयः ।**

अतो देहवियोगावस्थावस्थानात् देहान्तरासङ्गि यदेवंविधं स्मरणं, तदसर्वज्ञमातृषु न गोचरो देहसंबन्धघटनेन अस्य प्रतिपादनवैफल्यादर्वाग्दृशः परे तत्कथमवबुद्ध्यन्तामित्यर्थः।।३४१।।

ननु किमिदमनुभवविरुद्धमभिधानं यदन्त्येऽपि क्षणे बन्धुप्रभृतेः शिशिरोदकपानादेर्वा दृश्यत एव स्मरणमितीत्याशङ्क्य आह

**यत्तु बन्धुप्रियापुत्रपानादिस्मरणं स्फुटम् ।।३४२।।**

**न तद्देहान्तरासङ्गि न तदन्त्यं यतो भवेत् ।**

न तदन्त्यमिति, अपितु उपान्त्यक्षणवर्ती मृतिभोगोऽयमिति भावः।।

---

बिना प्रमाण कोई सिद्धान्त प्रामाणिक नहीं कहा जा सकता। प्रश्नकर्त्ता पूछता है कि, गुरुदेव! इस प्रकार के स्मरण का प्रमाण क्या है? शास्त्रकार उसका उत्तर दे रहे हैं—

देह छोड़ने के क्षण में देहान्तरासङ्गि जो स्मरण उसे होता है, वही उसका अन्त्य स्मरण है, वह ऐसे प्रमाताओं की प्रमाका विषय कैसे बन सकता है, जो रहस्य में प्रवेश के अधिकारी नहीं हैं, जो सर्वज्ञ नहीं हैं अर्थात् विश्व की सर्वात्मक विशेषता का ज्ञान ही नहीं है। उन्हें देहान्तर का विनिश्चय कैसे हो सकता है। वह उन्हें कभी भी गोचर नहीं हो सकता। मान लीजिये, उन्हें स्मरण हुआ भी हो तो, वे यह कुछ भी समझ नहीं सकते कि, यह दृश्य मेरे देहान्तर सम्पर्क का आमन्त्रण मात्र है। इसके लिये रहस्य-भेदी दृष्टि चाहिये। अधोदृष्टि ग्रस्त इस ज्ञान के अधिकारी नहीं हो सकते ।।३४१।।

ननु स्मरणमिव अनुभवोऽपि भाविदेहान्तरासङ्गे निमित्ततां यायात्—

तथाहि कश्चिन्मुनिः स्वसुतनिर्विशेषतया वर्धितं विपन्नजननीकमाश्रम-मृगपोतकं शवरशराघातविगतजीवितमवलोक्य महता दुःखेन तमेवानुशोचन् प्राणैर्विमुक्तो मृगीभावमभ्युवाहेति पुराविदः, तत् स्मरणस्यैव कथमेवंभाव उक्त इत्याशङ्क्य आह

**कस्यापि तु शरीरान्ते वासना या प्रभोत्स्यते ।।३४३।।**

**देहसत्त्वे तदौचित्याज्जायेतानुभवः स्फुटः ।**

**यथा पुराणे कथितं मृगपोतकतृष्णया ।।३४४।।**

---

बहुत से लोग अन्तिम समय में बन्धुबान्धवों, स्त्री-पुत्र और आनन्दप्रद शिशिरनीर रूप रसास्वाद आदि के प्रसङ्ग के दीख पड़ने की बात करते ही हैं । क्या इस दर्शन क्षण को ही तो स्मरण नहीं मानते? इसके उत्तर में शास्त्रकार कह रहे हैं कि, नहीं । यह बन्धुबान्धव, प्रिया और पानादि रूप स्मरण देहान्तरासङ्गि स्मरण नहीं माना जा सकता । यह अन्तिम स्मरण नहीं होता । यह तो एक प्रकार के मायात्मकप्रभाव में बिताये गये क्षणों से वियुक्त होने के मृतिभोग के भोगात्मक अतएव दु;खात्मक स्मरण ही माने जा सकते हैं । अन्तिम क्षण का वैलक्षण्य कुछ विचित्र ही होता है ॥३४२॥

विचारक सोच रहा है कि, स्मरण की तरह अनुभव को भी भाविदेहान्तरासङ्ग में निमित्त माना जाना चाहिये । इस सम्बन्ध मे एक कथा प्रचलित है । एक मुनि थे । उनके आश्रम में एक मृगी ने शावक को जन्म दिया । प्रसवोपरान्त उसकी मृत्यु हो गयी । उस अभिशप्त मृगशावक के पालने की समस्या थी । ऋषि ने यह उत्तरदायित्व स्वयं सम्भाला । अपने औरस पुत्र की तरह उसका पालन-पोषण किया । उसे प्यार और मातृवत् वात्सल्य प्रदान किया । एक दिन वह किशोर शावक कल्लोल करते हुए कुछ दूर निकला ही था कि, बहेलिये ने उसे अपना लक्ष्य बना लिया । बाणविद्ध छिन्नभिन्नाङ्ग खून से सने शावक शरीर को देख ऋषि

**मुनिः कोऽपि मृगीभावमभ्युवाहाधिवासितः ।**

इह यस्य कस्यचन यैव अनेकजन्माभ्यस्ता वासना शरीरान्ते प्रभोत्स्यते देहान्तरासङ्गनिमित्तं स्मरणरूपतया प्रबोधमेष्यति, तदनुगुणोऽस्य देहसद्भावेऽपि स्फुटोऽनुभवो भवेत्, यदभिप्रायेणैव विष्णुपुराणादौ मृगपोतकतृष्णाया अधिवासितः कोऽपि मुनिर्मृगीभावमभ्युवाहेति आख्यानम्।।३४३-३४४।।

एतदेव विविनक्ति

**तत्र सोऽनुभवो हेतुर्न जन्मान्तरसूतये ।।३४५।।**

**तस्यैतद्वासना हेतुः काकतालीयवत् स तु ।**

---

के शोक का तटबन्ध टूट गया । उसी की चिन्ता में चित्रगुप्त की चिट्ठी मिली । अब तो जाना ही पड़ा । मुनि की मृत्यु हो गयी । मरते समय उसी शावक को सोचने को विवश थे । सोचते सोचते चल बसे थे । मृग को सोचते मृग ही बन गये । मृग योनि में उन्हें जन्म लेना पड़ा । यह पुराविद् विद्वान् कहते हैं । ऐसी स्थिति मे केवल स्मरण को ही महत्त्व देने का कारण क्या है? इसका समाधान कर रहे हैं—

किसी शरीर के अन्त समय में जिस वासना का उदय होता है, वह केवल मृति-भोग ही है । देह के अस्तित्व के रहते अर्थात् अन्त समय जीवितावस्था के क्षणों में उसी वासना पर आधारित अनुभव भी होते हैं । ये वासनायें भी अनेक जन्मों के अभ्यास से भी उत्पन्न होती हैं । उन्हीं के प्रभाव से प्रभावित वे अनुभव रूप स्मरण होते हैं किन्तु देहान्तरासङ्गी स्मरण कुछ विचित्र सूक्ष्मतामयी स्मृतिरूप से बिजली की तरह कौंध जाता है और जीवन समाप्त हो जाता है । उक्त सारे अनुभव देह सद्भाव की अवस्था में उत्पन्न होते हैं । इन्हीं के आधार पर विष्णु पुराण आदि में यह मृगपोत कथा भी कही गयी है । इस कथा से ऋषि के मृगीभाव प्राप्ति की तरह अन्य की गति न हो, इसके प्रति सावधान किया गया है ।।३४३-३४४।।

तस्येति जन्मान्तरस्य। एतद्वासनेति शरीरान्ते प्रभोत्स्यमाना। स इत्यनुभवः॥३४५॥

ननु यदि मृगीभावस्मरणमेव तद्देहासङ्गे निमित्तं, तदवश्यं तत्पूर्वकत्वात् स्मरणस्य अनुभवोऽपि जन्मान्तरसृतये हेतुर्वाच्यः, अनुभवाहितविषयनियन्त्रणाविरहे हि यत्किञ्चन स्मर्येत्; नियमस्तु कुतस्त्य इत्याशङ्कते

**ननु कस्मात्तदेवैष स्मरति**

अनुभवं विनापि भावनाद्वारं स्मृतेर्विषयनियमं दर्शयितुमाह

**इत्याह यत्सदा ।।३४६।।**

**तद्भावभावितस्तेन तदेवैष स्मरत्यलम् ।**

---

इसी तथ्य का यहाँ और भी स्पष्टीकरण कर रहे हैं और यह बता देना चाहते है कि, जन्मान्तर सृति में वह अनुभव कारण है या वासना? शास्त्रकार कह रहे हैं कि,

देहसद्भाव दशा के अन्तिम समय में जो अनुभव होते हैं, वे देहान्तर सृति के कारण नही होते । उसमें वह वासना ही कारण बनती है, जो सृति भोग के रूप में जन्म जन्मातरो के अभ्यास से प्राप्त है और मरण समय में उत्पन्न होती है । यहाँ काकतालीय न्याय की चर्चा कर रहे हैं । काकतालीय न्याय आकस्मिकता को उद्घाटित करता है । काकपक्षी अभी शाखा पर बैठा ही था कि, तत्काल गिरे हुए ताल फल से कुचलकर मर गया । यहाँ भी वह व्यक्ति मर रहा था । अकस्मात् वासना उत्पन्न हुई और उसे वासित कर गयी । इस लिये यह कहा जा सकता है कि, वह अनुभव भी काकतालीयवत् ही होता है ॥३४५॥

यहाँ एक नयी जिज्ञासा जन्म लेती है । मृगीभाव का स्मरण हुआ और मुनि मृग बन गया । इस प्रसङ्ग से यही प्रतीत होता है कि, स्मरण ही देहासङ्ग में हेतु है । यदि ऐसी बात है, तो यह भी सत्य है कि, कोई

यत् यस्मादेष सदा तद्भावभावितः, ततस्तदेव पर्याप्तं स्मरतीति भगवानाह कथितवानित्यर्थः ॥३४६॥

ननु तद्भावभावनमपि अनुभव एव अभिहितो भवेदित्याशङ्क्य आह

**एवमस्मि भविष्यामीत्येष तद्भाव उच्यते॥३४७॥**

ननु भविष्यद्विषयैव वासना भवेदिति कुतस्त्योऽयं नियम इत्याशङ्क्य आह

**भविष्यतो हि भवनं भाव्यते न सतः क्वचित्।**

---

भी स्मरण बिना अनुभव के नही होता। इसीलिये स्मृति अनुभवपूर्विका मानी जाती है। इससे इस बात को आधार मिलता है कि, जन्मान्तर सृति में अनुभव भी हेतु रूप से स्वीकृत होना चाहिये। अनुभव से अनूभूत या अनुभव के आधार पर प्रतिष्ठापित एवं समर्थित वस्तुसत्य का नियन्त्रण ही यदि न रहे, तो जो कुछ भी स्मरण होगा, उसका कोई मूल्य नहीं होगा। यह स्मृति अन्यथा सिद्ध ही होगी। कारिका में इन्ही तथ्यों पर प्रश्नोत्तर की भाषा में निरूपण किया गया है—

शास्त्रकार स्वयं पूछ रहे हैं कि, वह उसी अन्त्यक्षण में ही स्मरण करता है, इसका कारण क्या है? क्या अनुभव के बिना भी स्मृति होती है? इन प्रश्नों के सन्दर्भ को ध्यान में रखकर इस पर विचार करना चाहिये।

यह मान्यता हैं कि, बिना अनुभव के भी भावना द्वारक स्मृतियाँ होती हैं। जिन जिन विषयों से वह सदा भावित रहता है, उन विषयों का स्मरण होता है। इसको भावना द्वारक स्मृति नियम कहते हैं। शास्त्रकार ने इसी का प्रतिपादन करने के लिये इस कारिका का अवतरण किया है। भगवान् शिव ने यह स्पष्ट ही कहा है कि, पुरुष सदा अभिप्रेत विषय से या भाव से भावित होता है। उसी के प्रभाव से अन्त्यक्षण में उसी का पर्याप्त स्मरण भी करता है ॥३४६॥

न सत इति भूतस्य हि अनुभवनमेव भवेत्, न भावनमिति भाव:॥

तदेव व्यनक्ति

**क्रमात्स्फुटत्वकरणं भावनं परिकीर्त्यते ॥३४८॥**

**स्फुटस्य चानुभवनं न भावनमिदं स्फुटम् ।**

ननु गाढमूढतया क्षणमपि भावनावकाशो येषां नास्ति, तेषामन्त्यस्मरणाभावात् कथङ्कारं देहान्तरासङ्गः स्यादित्याशङ्क्य आह

**तदहर्जातबालस्य पशोः कीटस्य वा तरोः ॥३४९॥**

---

क्या उस भाव के भावन को अनुभव नही कह सकते? यदि उसे अनुभव ही माना जाय तो विप्रतिपत्ति हो सकती है। शास्त्रकार कहते हैं कि, यह विचारणीय विषय है। कुछ प्रयोग अपेक्षित हैं। एक व्यक्ति अपने विषय में कहता है—एवम् अस्मि (ऐसा हूँ), एवं भविष्यामि (ऐसा बनूँगा)। ये प्रयोग भावाभिव्यंजक प्रयोग ही हैं किन्तु वर्तमान कालिक वाक्य सत् हैं और भविष्य कालिक प्रयोग कभी सत् के लिये प्रयुक्त नहीं होते। भूत पदार्थ का अनुभव होता है और भविष्यत् पदार्थ का भावन होता है। भविष्यत् का अनुभवन नहीं होता। किसी पदार्थ के सम्बन्ध में क्रमिक रूप से कल्पना में स्पष्ट करना भावन कहलाता है। जो पदार्थ पहले से ही स्पष्ट है, व्यक्त है, उसका भावन नहीं, केवल अनुभव ही किया जा सकता है, यह सर्वसम्मत सिद्धान्त है। यही इस कारिका का प्रतिपाद्य है ॥३४७-३४८॥

जिज्ञासायें सत्य के रहस्यार्थ को उद्घाटित करने के लिये ही उत्पन्न होती हैं। जिज्ञासु सन्दर्भगत अर्थ को अच्छी तरह समझता है फिर भी उसमें कुछ शेष न रह जाय; इसलिये प्राज्ञ-विज्ञ पुरुष के समक्ष उसे प्रस्तुत कर स्वात्मतुष्टि प्राप्त करता है। जीवन के सूत्र के आसूत्रण में संविद् तत्त्व का महत्त्व सर्वोपरि है। मृत्यु के अन्त्यक्षण में उसका देहान्तरासङ्ग हो जाता है, यही प्रकरण चल रहा है। जिज्ञासु जानना चाहता है कि,

**मूढत्वेऽपि तदानीं प्राग्भावना ह्यभवत्स्फुटा ।**
**सा तन्मूढशरीरान्ते संस्कारप्रतिबोधनात् ॥३५०॥**
**स्मृतिद्वारेण तद्देहवैचित्र्यफलदायिनी ।**

तद्देहजातिबालादीनां हि तदानीं मूढत्वेऽपि प्राग्जन्मनि सतताभ्यस्ततया स्फुटा भावना नूनमभवत्, अतस्तस्य प्रक्रान्तस्य मूढशरीरस्य अन्ते संस्कारप्रबोधोन्मिषितस्मरणद्वारेण सा भावना यथोचिततद्देहवैचित्र्यफलदायिनी भवेदिति वाक्यार्थः॥३४९-३५०॥

नन्वत्र कथङ्कारं शरीरान्तरावस्थितत्वात् दूरव्यवहिता वासना प्रबोधमियात्, येन तदुत्थायाः स्मृतेरपि तद्देहवैचित्र्यफलदायित्वं स्यादित्याशङ्क्य आह

**देशादिव्यवधानेऽपि वासनानामुदीरितात् ॥३५१॥**
**आनन्तर्यैकरूपत्वात्स्मृतिसंस्कारयोरतः ।**

---

यह देहान्तरासङ्ग उस अवस्था में कैसे अनुभूत होता है, जब मृत्यु के क्रूर हाथो का वह क्रीडापात्र हो गया होता है? उस मूर्च्छामयी गाढमूढंता में भला उसकी भावनाओं को यह अवकाश कैसे मिल सकता है? मरणासन्न की स्मरण शक्ति भी मर-सी जाती है । इसलिये यह सम्भव नही माना जा सकता । शास्त्रकार उसका समाधान कर रहे है—

उस समय उत्पन्न बालशिशु, पशु, कीट या जड़ वृक्ष आदि पर मूढता का प्रभाव तो सर्वमान्य है । फिर भी उस समय उनके जन्मान्तर संस्कार से प्रभावित होने के कारण प्राग्भावना उदित हुई, यह बात सत्य है, स्फुट है । यह प्राग्भावना उस मृत्युमूर्च्छा से मूढ शरीर के अन्त में संस्कारगत प्रबोध से उन्मिषित स्मरण के माध्यम से यथोचित अर्थात् संस्कारानुरूप फलवैचित्र्य प्रदान करती ही है । इस प्रक्रिया में सर्वोपरि महत्त्व संस्कार प्रबोधोन्मिषित स्मरण का ही है । यह देह वैचित्र्य से चारु फल देने वाली प्राग्भावना ही है ॥३४९-३५०॥

**तथानुभवनारूढ्या स्फुटस्यापि तु भाविता ।।३५२।।**

**भाव्यमाना न किं सूते तत्सन्तानसदृग्वपुः।**

इह देशकालव्यवधानेऽपि वासनानां

**'देशकालव्यवहितानामप्यानन्तर्यम्।'** (यो. सू. ४।९)

इत्यादिना उदीरितादानन्तर्यैकरूपत्वादवश्यं प्रबोधेन भाव्यम्, तद्वशाच्च स्मरणेनेति स्मृतिसंस्कारयोस्तत्तद्देहवैचित्र्यफलदायित्वं युक्तमेवोक्तम्। एवं तथानुभवेऽपि भावनैव प्रधानमित्याह अत इत्यादि। अत एवमुक्ताद्भावनानुभवयोर्विभागात् हेतोः, तथा भावनोचितेन रूपेण अनुभवस्य दार्ढ्येन प्ररोहात्, स्फुटस्यापि वस्तुनो भविष्यत्ता पुनर्भाव्यमानैव भवेत्, न अनुभूयमाना भूतविषयत्वादनुभवस्य। सा च एवंविधा भाव्यमाना भविष्यत्ता स्वसन्तानानुगुणमेव देहान्तरं किं न सूते, नात्र काचिद्विप्रतिपत्तिरित्यर्थः।।३५१-३५२।।

---

यह बात सत्य है कि, व्यक्ति शरीरान्तरनिष्ठ होता है । जन्मान्तरीय वासनाये दूर होती है, फिर भी वहाँ प्रबोध को प्राप्त करती है और विचित्र फलदायिनी बनती हैं । यही कह रहे है—

देश और काल आदि का व्यवधान इस दशा में रहता है । यह सत्य है । वासनायें उदित होती हैं, यह भी सत्य है । योग सूत्र ४ ।९ कहता है कि,

"देश और काल के व्यवधान होने के बावजूद स्मृतियों और वासनाओं में आनन्तर्य रहता है ।"

वास्तविकता यह है कि, सारी अनुभूतियाँ अपनी सूक्ष्मता में संस्कार बन जाती हैं । उन्हीं संस्कारों के प्रबोधोन्मेषदशाप्रकर्ष को स्मृति कहते हैं । वर्त्तमान जीवन में कर्मों, संस्कारो और अनुभूतियों का अज्ञानग्रस्त सम्बन्ध बना रहता है । यह वासनाओं के आनन्तर्य का परिणाम माना

ननु यदि नाम अस्य भावनामात्रोपनत एव देहान्तरोदयः, तत् किं नाम शोकादिवत् भावयित्रेकगोचर एव असौ स्यात्, उत सर्वजन-संवेद्योऽपीत्याशङ्क्य आह

**तत्तादृक्तादृशैर्बन्धुपुत्रमित्रादिभिः सह ।।३५३।।**

**भासतेऽपि परे लोके स्वप्नवद्वासनाक्रमात् ।**

तत्तादृक् भावनोचित्तं तद्रूपुर्वासनाक्रमात् स्वप्नवत् जन्मान्तरे तादृशैः प्राप्ततद्रूपानुगुणैरेव बन्ध्वादिभिः सहापि भासते सर्वजनसंवेद्यं स्यादित्यर्थः।।

---

जा सकता है। यह कोई अपना स्वोपज्ञ शास्त्रकार का मत नहीं है, वरन् भगवान् पतञ्जलि द्वारा प्रवर्त्तित योग सूत्रगत सिद्धान्त है। इसलिये कारिका इसे स्पष्ट करती है कि, इस उदीरित आनन्तर्यैक रूपता के कारण प्रबोध निश्चित रूप से उदित होता है। इसी के फल स्वरूप स्मरण की उत्पत्ति भी स्वाभाविक रूप से होती है। इसलिये स्मृति और संस्कार दो की वैचित्र्यपूर्ण फल प्रदान करने की शक्ति को स्वीकार करना पड़ता है।

इस तरह यहाँ दो तथ्य सामने उभर कर आते हैं। १. संस्कार और २. स्मृतियाँ। इनके कारण ही विचित्र विचित्र जीवन का वैविध्य देह के माध्यम से प्राप्त होता है। स्मृतियाँ भावनामयी होती है और अनुभव संस्कारजन्य होते हैं। इन दोनों में प्राधान्य किसका होना चाहिये। इसका स्पष्ट उत्तर है कि, भावना का ही प्राधान्य होता है। भावना और अनुभव के कारण ही भावनोचित रूप से अनुभव में दृढता आती है। इससे स्फुट अर्थात् उदित वस्तु में भी भविष्यद्भावदशा भाव्यमान होती है। अनुभूयमान नहीं होती। क्योंकि अनुभूयमानता भूतविषयक होती है। ऐसी भाव्यमाना भविष्यता अपनी उदात्तपरम्परा रूप अपने सन्तानानुगुण्य से विभूषित देहान्तर का ही प्रसवन और प्रवर्त्तन करती है। यह पूछने की कोई आवश्यकता नहीं कि, क्यों नहीं प्रसवित करती है? वह तो उनको उत्पन्न करती ही है ॥३५१-३५२॥

ननु विषमोऽयं दृष्टान्तः, स्वप्नेऽपि भासमाना अपि बन्ध्वादयस्तद्-वृत्तान्तानभिज्ञा एवेत्याह

**ननु मात्रन्तरैर्बन्धुपुत्राद्यैस्तत्तथा न किम् ।।३५४।।**

**वेद्यते**

तदिति स्वाप्नं वस्तु । तथेति स्वप्नद्रष्टृवदित्यर्थः। न कि वेद्यते इति नैव ज्ञायते इति यावत् ।।३५४।।

---

यहाँ गम्भीरतापूर्वक यह सोचना चाहिये कि, यह देहान्तरोदय भावना मात्र के प्रभाव से ही उत्पन्न हुआ है । कभी ऐसा देखने मे आता है कि, मनुष्य को शोक हुआ । शोक और शोकाकुल एकाकार से हो गये हैं । ऐसा जान पड़ने लगता है मानो, वहाँ शोक सर्वजनसंवेद्य हो गया है । अभिनेता के साथ दर्शक को जैसे सामान्यतः समान रसानुभूति होती है, उसी तरह शोक भी गुह्य रूप में सर्वजनसंवेद्य भाव प्राप्त करता है । यह शोक भी भावना रूप ही होता है । कभी ऐसी स्थिति भी दृष्टिगोचर होती है कि, शोक भावयिता में ही व्यक्त हुआ और दूसरे इसका अनुभव नही कर सके । प्रश्न है कि, यह भावनोपनत शरीरान्तरोदय इन दोनों में किस श्रेणी का माना जाय? भावयिता द्वारा ही गोचर होगा या सर्वजनसंवेद्य होगा? इसी का उत्तर यहाँ दे रहे हैं—

यहाँ दो बाते विचारक के समक्ष प्रस्तुत हैं । १. भावना से प्राप्त दूसरा शरीरोदय और २. शोक से संतप्त पुरुष का शोकोदय । एक तीसरी बात भी इसी सन्दर्भ में सामने आती है । वह है स्वप्न । शरीरान्तर की सम्प्राप्ति में मूल कारण भावना है । शोक भी भावना रूप है । स्वप्नोदय में भी प्रधान कारण भावना ही है । यह भावना का चमत्कार है । स्वप्न में वासनानुरूप ही बन्धुबान्धवादिकों का उदय होता है । जन्मान्तर में भी वासनानुगुण्य से ही बन्धुबान्धवादिकों के साथ वह प्राप्त करता है । इन परिस्थितियों में भावना के सन्दर्भ में ही, जन्मान्तरीय शरीर, शोक और स्वप्न इन तीनों का विचार करना चाहिये ।

अत्र आह

**क इदं प्राह स तावद्वेद वेद्यताम् ।**

ननु क एवं वक्ति स स्वप्नद्रष्टा तावत् स्वाप्नस्य वस्तुनः सर्वजनवेद्यतां वेत्ति, ते तु विदन्तु मा वा विदन्निति॥३५३-३५४॥

ननु स्वप्ने देशकालादिव्यवहितत्वादसहिता एव बन्ध्वादय इति कथमसौ तद्वेद्यतामपि जानीयात् यद्वा भ्रान्तिमात्रमेतत्। ननु तत्र भासन्ते चेत् बन्ध्वादयः, कथमसन्निहिताः। नहि भातमभातं भवेत्। एवं हि जाग्रत्यपि तेषामसन्निधिरेव स्यात्। अथ तत्र व्यापारव्याहारादेर्दर्शनात्तत्सद्भावे बलवदनुमानं प्रमाणमस्तीति चेत्, इहापि तत्समानमित्याह

---

स्वप्न में दीख पड़ने वाले बन्धुबान्धव आदि स्वप्न देखने वाले प्रमाता से भिन्न होते हैं । सपना देखने वाले की तरह सपनों के इस साक्षात्कार के विषय में परिचित नहीं होते । या परिचित हो भी सकते हैं । इसके जानने का कोई तरीका नहीं है । इस सन्बन्ध में और भी स्पष्टीकरण अपेक्षित था । उसे शास्त्रकार पूर्ण करते हुए कह रहे हैं कि, इस प्रश्न की सार्थकता ही क्या है? स्वप्न में आयी हुई वस्तु तो स्वयं स्वप्न है । उसे वेद्य तो कहना ही चाहिये । सपना देखने वाला सपने में ही स्वप्नगत वस्तु की वेद्यता का विज्ञ भी होता है किन्तु उसकी सर्वजन संवेद्यता को वह स्वयम् कैसे जान सकता है? वेद्य स्वप्न को कोई जाने या न जाने, इससे अन्तर भी क्या पड़ सकता है ।

इतना व्यापक विचार करने के उपरान्त शास्त्रकार इसे अदृश्य सत्ता की अनिर्वचनीता के चमत्कार का विचार कर यह कह उठते हैं कि, जिज्ञासुओ! इस सार स्पन्दमयी उच्चसत्ता के अदृश्य उल्लास को कौन समझे या उस विषय मे क्या कहे? सपना देखने वाला उस स्वाप्नवस्तु के उदयार्थ उन्मिषित रहस्य को जानने में नितान्त असमर्थ है । अथवा वे जानें या न जानें, इसका निर्वचन भी वचनीयता का कितना स्पर्श करे ? यहाँ विदन्निति की जगह विदन्त्विति पाठ होना चाहिये ॥३५३-३५४॥

**व्यापारव्याहतिव्रातवेद्ये मात्रन्तरव्रजे ।।३५५।।**

**स्वप्ने नास्ति स इत्येषा वाक्प्रमाणविवर्जिता ।**

स इति मात्रन्तरव्रजः। प्रमाणविवर्जितेति नहि तत्र तदसद्भावावेदकं किञ्चित्प्रमाणमस्तीत्याशयः। भ्रान्तित्वेऽपि स्वप्नस्य जाग्रदविशेष एव। जाग्रदपि भ्रान्तिरेवेत्यत्र सर्वे कृतश्रमा इत्यलम् ।।३५५।।

ननु एवमपि जाग्रत्स्वप्नयोर्दार्ढ्यादार्ढ्याभ्यां सत्यत्वमसत्यत्वं च सर्वत्र प्रसिद्धं कथमपह्नोतुं शक्यमित्याशङ्क्य आह

---

स्वप्न के सम्बन्ध में दो बातें सामने आती है । १. देश व्यवधान और २. काल व्यवधान । सपने विशेषतः किसी देश विशेष में विभिन्न देशों से सम्बन्धित होते हैं और अर्धनिद्रा में दीख पड़ते है । इसी तरह दूसरी स्थिति में किसी विशेष काल मे दीख पड़ते हैं । ये दोनों स्थितियाँ देश और काल सम्बन्धी व्यवधान को ही प्रमाणित करती हैं । इन दोनों में अर्थात् देश-काल गत सपनो के सन्दर्भ में उपस्थित होने वाले परिदृश्यमान बन्धु बान्धवादि असहित ही उपस्थित होते हैं अर्थात् इनकी उपस्थिति का कोई नियत नियम नही होता ।

ऐसी स्थिति में स्वप्न देखने वाला असहित उपस्थितों के भावधर्म रूप वेद्यता को कैसे समझे? अथवा क्यों न यह माना जाय कि, स्वप्नगत आकार किन्ही आकृतिनियन्त्रित भ्रान्तियों के ही दुष्परिणाम मात्र हैं? फिर मन में यह बात उठती है कि, जब उनका अनुभव होता है, तो यह अस्तित्वगत अनुभूति ही होनी चाहिये । यह नियम है कि, भात अर्थात् व्यक्त पदार्थ अभात नहीं हो सकता । इस स्थिति में यदि अभात हो तो जाग्रत दशा में उनकी अनुभूति या उनका जो साक्षात्कार है, क्या यह भी भ्रान्ति ही है? यहाँ यह कहा जा सकता है कि, व्यापारव्याहति के नियम के आधार पर उनका सद्भाव बलपूर्वक प्रमाणित किया जा सकता है । पञ्चावयव प्रयोग से उसकी सिद्धि की जा सकती है । आचार्य जयरथ कहते हैं कि, शास्त्रकार का भी यही मत है । श्लोक का निष्कर्ष यह है

**य एवैते तु दृश्यन्ते जाग्रत्येते मयेक्षिताः ।।३५६।।**

**स्वप्न इत्यस्तु मिथ्यैतत्तत्प्रमातृवचोबलात् ।**

इत्येतदिति एकत्वेन अभिमननमित्यर्थः। तत्प्रमातृवचोबलादिति ते हि जाग्रत्प्रमातारो मत्समक्षं ह्यः स्वप्ने भवद्भिः किं दृष्टमिति पृष्टा नेत्येव परं ब्रूयुरिति ॥३५६॥

---

कि, अन्त्यक्षणोदय में बन्धु-बान्धवादि रूप प्रमात्रन्तर समुदायदर्शन व्यापारव्याहतियों की वेद्यता के सन्दर्भ में होता है । यह स्वाप्न दर्शन में नहीं होता, इसका कोई उल्लिखित शास्त्रीय प्रमाण नही है । अर्थात् उनकी सत्ता का वेदन या सूचन करने वाला कोई प्रमाण नहीं है । स्वप्नगत वेद्यता को भ्रान्ति मानने वालों को यह भी सोचना चाहिये कि, जाग्रत अवस्था भी भ्रान्ति के अतिरिक्त कुछ नहीं है । इस विषय में मनीषियों के विचार बड़े ही मर्मस्पर्शी हैं । शास्त्रकारों ने इस संबन्ध में पुष्कलप्रयत्न किये हैं । इस तरह की विचार शृंखलाओं के अनन्त ऊहापोह शास्त्रों में भरे पड़े हैं ॥३५५॥

ऐसी स्थिति में भी जाग्रत् और स्वप्न की वेदना में बड़ा अन्तर है । जाग्रत् में जहाँ निश्चयात्मक दृढ़ता रहती है, वहीं स्वप्नगत वेद्यता अनिश्चयशील दौर्बल्य से ग्रस्त होती है । निश्चय में सत्य का समावेश होता है और अनिश्चय में असत्य का उल्लास होता है । यह ऐसी प्रसिद्धि है, जिसे छिपाया नहीं जा सकता । इसलिये स्वप्नजाग्रत् अविशेषत्व की उक्ति का क्या महत्त्व है? इस आशङ्का को ध्यान में रखकर शास्त्रकार कह रहे हैं कि,

इस तथ्य को मैंने स्वयं निकषायित किया है । मेरे स्नेही प्रमाता जो मेरे संपर्क में हैं, मैंने उनसे स्वयं पूछा कि, आप जाग्रत् प्रमाता हो । जाग्रत् अवस्था में जिस सत्य का साक्षात्कार हो रहा है, उसके आप साक्षी हो । कल स्वप्न में जो आपने देखा, उसका वर्णन करें । यह कहने पर वे मौन साध गये । यह स्पष्ट कहा भी कि, हमें उसकी स्मृति निश्चित रूप से नही है ।

ननु स्वप्ने तावत् बन्ध्वादयः केचित्, नहि अस्य ते द्वये सम्भवन्तीत्याशङ्क्य आह

**यानपश्यमहं स्वप्ने प्रमातृंस्ते न केचन ।।३५७।।**

**न शोचन्ति न चेक्षन्ते मामित्यत्रास्ति का प्रमा ।**

ये हि बन्ध्वादयः प्रमातारः स्वप्ने दृश्यन्ते, ते न केचनेत्यत्र का प्रमा तदसद्भावावेदकं किञ्चित्प्रमाणं नास्तीत्यर्थः, प्रत्युत तत्सत्तावेदक-मनुमानमत्रोक्तं ते च न मां शोचन्ति नेक्षन्ते चेत्यनेनार्थक्रिया-कारिणोऽपीत्यावेदितम् ॥३५७॥

---

प्रमाता मित्रों की ये बातें स्वयं इस बात की प्रमाण हैं कि, जाग्रत्-स्वप्न के एकत्व की मान्यता मिथ्या मान्यता है । इनमें भेद है । दार्ढ्यादार्ढ्य, निश्चयानिश्चय और सत्यासत्य की अनुभूतियाँ यह कहती हैं कि, जाग्रत् की सन्निधि के समान स्वाप्नसन्निधि नहीं हो सकती । इसी आधार पर शास्त्रकार कह रहे हैं कि, 'एतत् मिथ्या अस्तु' अर्थात् इसे कोई माने या न माने, कोई अन्तर नहीं पड़ता, सत्य सत्य ही रहता है ॥३५६॥

यहाँ यह शङ्का होती है कि, स्वप्न में देखे गये बन्धु आदि क्या स्वप्न और जाग्रत् दोनों में समान रूप से अनुभव के विषय बन सकते हैं? इस सम्बन्ध में शास्त्रकार कह रहे हैं कि, जो प्रमाता स्वप्न में दीख पड़ते हैं, वे कोई नही है, इसका कोई प्रमाण नहीं है । अर्थात् ऐसा कोई प्रमाण उपलब्ध नहीं है, जो यह सूचित करे कि, अस्तित्व ही असत् है। उनके असद्भाव की सूचना देने वाला कोई प्रमाण उपलब्ध ही नहीं है । इसके विपरीत उनकी सत्ता के आवेदक अनुमान को यहाँ अवकाश प्राप्त है । निषेध सूचक वाक्यों द्वारा इसे स्पष्ट कर रहे हैं कि,

क्या वे हमें वेदनाग्रस्त या व्यथित देखकर हमारे प्रति शोक नहीं करते? और क्या वे हमारी परख नहीं करते? अर्थात् वे हमसे सहानुभूति रखते हैं और हमारी देखरेख भी करते हैं । यह इन प्रयोगों से अनुमित होता प्रतीत हो रहा है ।

ननु अनुमानं प्रमाणं, तच्च प्रमेयोपसर्जनं, प्रमेयं च अत्र प्रमात्रन्तरलक्षणं नास्त्येवेति किमालम्बनं तदुदियादित्याशङ्क्य आह

**यतः सर्वानुमानानां स्वसंवेदननिष्ठितौ ।।३५८।।**

**प्रमात्रन्तरसद्भावः संविन्निष्ठो न तद्गतः ।**

---

इस ऊहापोह में एक प्रकार के अर्थक्रियाकारित्व का भी संसूचन हो रहा है । जैसे, हम किसी रूप का दर्शन करते हैं । वह रूप हमारी आँखों में प्रतिबिम्बित हो जाता है । प्रतिबिम्ब का अवभासन उससे पृथक् आँख के व्यापार के आधार पर होता है । आँख में एक इन्द्रिय है । यह अन्तःकरण से सम्पृक्त होती है । यह एक चित्र है । इसमें वस्तु, रूप, आकृति, नेत्रगोलक, नेत्र इन्द्रिय और अन्तःकरण इतने भाव-व्यापार अपना काम कर रहे हैं ।

इसके अतिरिक्त त्वक् से स्पर्शन, रसना से रसन और नासिका से गन्ध ग्रहण आदि प्रत्यक्ष परिलक्षित नही होते । ये प्रतिसंक्रान्त तो होते हैं किन्तु ये त्वक् में स्थित त्वगिन्द्रिय के अन्तःकरण में अधिष्ठित होने के कारण ही प्रतिसंक्रान्त प्रतीत होते हैं । यह संक्रमण शरीर का ही अंग बन जाता है । ग्राहकेन्द्रियाँ इसमें कारण हैं । जैसे त्वगिन्द्रिय और अन्तःकरण संयोग से स्पर्श विषयक प्रतिबिम्ब प्राप्त होता है । यह प्रतीति आँख से गृहीत बाह्य वस्तु अवस्थित बाह्य वस्तुवत् बाह्य प्रतीति नहीं है ।

ऐसी स्थिति में शरीर में स्पर्श आदि जन्य त्वगादि प्रतिबिम्बानन्द की एक क्रिया सक्रिय हो जाती है । यह स्पर्शानन्द रूप आन्तर व्यापार है । मानस गोचर स्मृति विषयक अन्तःक्रिया है यह । इसमें स्वयं की उल्लसितसत्ता एक प्रकार की सुखमय अर्थक्रिया को प्रवाहित करती है । यही स्थिति जाग्रत् प्रत्यक्ष और स्वाप्न प्रत्यक्ष की भी होती है । स्वप्न का प्रमाता आन्तर सुख दुखादि अर्थक्रिया को जन्म देने का आधार बनता है । यह अर्थक्रिया का स्वात्म चमत्कार है । इस सन्दर्भ में यह अनिवार्यतः ध्यातव्य है ॥३५७॥

इह यत:

**'संविन्निष्ठा हि विषयव्यवस्थितिः।'**

इत्यादिनीत्या सर्वानुमानानामर्थातिशयाधानाभावात् प्रमातर्येव फलवत्त्वात् तत्संविदुपारोहेणैव विश्रान्तिरिति प्रमीयमाणानां प्रमात्रन्तराणां सद्भावोऽपि अत्र तन्निष्ठ एव, नतु अनुमेयस्वरूपनिष्ठ इति किं तत्सत्त्वासत्त्वान्वेषणेन। एतच्च अन्यत्र अन्यैर्बहुशो वितानितमिति किमिह अप्राकरणिकप्रायेण अनेनेति आस्ताम्॥३५८॥

न केवलमानुमानिक्येव प्रतीतिरेवं, यावत् प्रात्यक्षी अपीत्याह

---

प्रश्न करते हैं कि, अनुमान एक प्रमाण है। यह प्रमेयोपसर्जन प्रमाण है। धूम्र प्रमेय को देख कर अग्नि का अनुमान होता है। महानस में धूम अग्नि का प्रातिनिध्य सूचन करता है। अनुक्रम के बल पर अग्नि का ग्रहण होता है। व्याकरण शास्त्र में उपसर्जन पारिभाषिक शब्द के रूप में व्यवहृत होता है।

प्रस्तुत प्रकरण में कोई प्रमेय ऐसा उपलब्ध नहीं है। अत: प्रमात्रन्तर रूप उसकी सत्ता का सूचक अनुमान किस आधार पर उदित माना जाय? शास्त्रकार कह रहे हैं कि, सभी अनुमान स्वात्मसंवित्तिनिष्ठ होते हैं और प्रमात्रन्तर सद्भाव भी संविन्निष्ठ ही होता है। अनुमेय स्वरूप-निष्ठ नहीं होता। इसलिये प्रमेयोपसृष्ट सत्त्वासत्त्व के व्यर्थ के ऊहापोह की कोई आवश्यकता नहीं। इस शास्त्र की मान्यता है कि,

"विषय व्यवस्थिति संविन्निष्ठ होती है।" इस आधार पर यह कहा जा सकता है कि, सभी अनुमान किसी प्रकार के अर्थातिशयाधान में असमर्थ होते हैं। प्रमाता ही अनुमान की फलवत्ता के आधार होते हैं। अत: संवित्ति शक्ति समुपगत आरोहात्मक उल्लास द्वारा प्रमाता में ही विश्रान्त होती है। यह मनीषा के सारस्वत फलक पर अनुभूत होती है। इसी तरह प्रमीयमाण प्रमात्रन्तरों का सद्भाव भी वहीं अनुभूत होता है। निष्कर्षत: यह कहा जा सकता है कि, इस सन्दर्भ का यह ऊहापोह इस

**घटादेरस्तिता संविन्निष्ठिता नतु तद्गता ।।३५९।।**

**तद्वन्मात्रन्तरेऽप्येषा संविन्निष्ठा न तद्गता ।**

एतदनुमेयेऽपि अर्थे योजयति तद्वदित्यादिना । एषेति अस्तिता।।

यथाव्याख्यातमेव प्रशमयति

**तेन स्थितमिदं यद्यद्भाव्यते तत्तदेव हि ।।३६०।।**

**देहान्ते बुध्यते नो चेत् स्यादन्यादृक्प्रबोधनम् ।**

अन्यादृगिति अनियतमेवेत्यर्थः ।।३६०।।

भावनापेक्षामेव उपोद्वलयति

---

प्रकरण का अलंङ्करण नही करता । अतः उपेक्षणीय ही है । अन्य शास्त्रो में अनुमान विषयक विस्तृत शास्त्रार्थ सामग्री उपलब्ध है । आवश्यकतानुसार वही देखना चाहिये ।।३५८।।

आनुमानिकी प्रतीति के ऊहात्मक विमर्श में संवित्तत्त्व की निष्ठिति के प्राधान्य का जैसा प्रभाव परिलक्षित होता है, प्रात्यक्षी प्रतीति मे भी इसी तरह की संस्क्रिया अपना काम करती है । यही कह रहे हैं—

घट, पट, नील, पीत आदिवस्तु समुदाय का अस्तित्त्व भी संविन्निष्ठ ही मान्य है, अनुमेयनिष्ठ नही । उसी तरह अन्य प्रमाताओं में विद्यमान अस्तिता भी संविन्निष्ठ ही होती है ।

इस मान्यता के आधार पर यह कहा जा सकता है कि देहान्त के अन्तिम क्षण मे भावना में जो कुछ भासित होता है, वही बोध का विषय बनता है । भावन व्यापार, बोधव्यापार का मुख्य और नियत आधार होता है । यह शास्त्र का स्थिर सिद्धान्त है । अन्यथा अनियत प्रबोधन भी कारण बन सकता है ।।३६०।।

**तथाह्यन्त्यक्षणे ब्रह्मविद्याकर्णनसंस्कृतः ।।३६१।।**

**मुच्यते जन्तुरित्युक्तं प्राक्संस्कारबलत्वतः।**

असद्विषयायां सदातनायां भावनायां असद्गतिरेव भवति, तदपहस्तनाय सद्विषयायां च भावनायां अबलवत्यामपि बलवत्त्वापादनार्थम्

**'अचिन्त्या मन्त्रशक्तिर्वै परमेशमुखोद्भवा।'**

इत्याद्युक्त्या महाप्रभावाणां ब्रह्मविद्यानामन्त्ये क्षणे संस्कारार्थं भगवता उपदेशः कृतो येन अस्य मुक्तिरेव स्यात् ।।३६१।।

नच एतदशब्दार्थमेव उक्तमित्याह

---

इस तरह अन्तिम क्षण में ब्रह्मविद्या का ही नादानुसन्धान कर्ण कुहर के माध्यम से हो जाना सौभाग्य का विषय है । परिणाम स्वरूप संस्कारों में परिष्कार आ जाता है एवं जीव संस्कृत हो जाता है । ऐसी स्थिति ही मुक्ति मानी जाती है । इसी तथ्य को ध्यान में रखकर पहले संस्कारों की दृढ़ता पर बल दिया गया है ।

भावना सद्विषया होनी चाहिये । असद् विषया भावना ही यदि जीव के साथ लगातार लगी रहेगी, तो उसका परिणाम भी असद्गति ही हो सकती है । इस असद्भावना के अपहस्तन के लिये प्रयत्नशील होना अनिवार्यतः आवश्यक है । भावना में सत्य का आधान हो, वह सद्विषया हो किन्तु अभी उसमें अपेक्षित प्रौढता न आ सकी हो, तो इसके लिये जीव को निश्चित रूप से अभ्यास में उतरना पड़ता है । भावना में सत्यता की प्रौढ समावेश सिद्धि के लिये शास्त्र सर्वदा उद्बोधन और प्रोत्साहन का उपदेश करते हैं। आगम कहता है—

"मन्त्र की शक्ति अनिर्वचनीय होती है । इसका मुख्य कारण है कि, सारे मन्त्र परमेश्वर शिव के मुखारविन्द मकरन्द की दिव्यता से ओतप्रोत और उद्भूत होते हैं ।"

**निपाताभ्यामन्तशब्दात्स्मरणाच्छतुरन्त्यतः        ।।३६२।।**

**पादाच्च निखिलादर्धश्लोकाच्च समनन्तरात् ।**
**लीनशब्दाच्च सर्वं तदुक्तमर्थसतत्त्वकम् ।।३६३।।**

तत्र वाशब्दो वृक्षादीनां जन्मान्तरव्यवहितभावनोपक्षेपं द्योतयति, अपिशब्दश्च बलवत्त्वेऽप्यनुभवस्य अनवक्लृप्तिम्। अन्तशब्दादिति अन्तशब्द उपान्त्यादिक्षणव्यावर्तनपरः। स्मरणादिति प्रकृतिरूपात्। शतुरिति प्रत्ययरूपात्। अन्त्यतः पादादिति

'....................**सदा तद्भावभावितः**। (८।६) इति।

निखिलादिति काकाक्षिवत्। अर्धश्लोकादिति

---

ब्रह्म विद्यात्मक मन्त्रों के महाप्रभाव से अन्त्य क्षण धन्य हो जाता है। उन्हीं अन्तिम क्षणों की धन्यता के लिये परम गुरु भगवान् श्रीकृष्ण के उपदेश हुए थे। उन उपदेशों का फल एक मात्र मुक्ति ही है। श्रीमद्भगवद्गीता के अ. ८।६ के

**'यं यं वापि स्मरन् भावं त्यजत्यन्ते कलेवरम् ।**
**तं तमेवैति कौन्तेय! सदा तद्भाव-भावितः ।।**

इस श्लोक में संस्कार परिष्कार का अमर सन्देश शाश्वत रूप से विश्व जीवन के लिये वरदान रूप में हमें उपलब्ध है। ।३६१।।

शास्त्रकार इसी श्लोक का शब्दार्थ संश्लिष्ट विश्लेषण कर रहे हैं—

उक्त श्लोक में दो निपात शब्दों का प्रयोग किया गया है। १. वा और २. अपि। श्लोक की प्रथम अर्धाली में तीसरा शब्द है—'वापि'। इसी में ये दोनों निपात हैं। इनमें से पहला निपात 'वा' है। यह वैकल्पिकता का प्रतीक है। मरते समय विकल्पों का वरण जिसकी विवशता बन जाती है, वह वृक्षवर्ग के उद्भिज्ज जाति में जन्म लेता है। उसके अन्त्य क्षण में जन्मान्तरीय व्यवधानपूर्ण भावना का उपक्षेप परिलक्षित होता है।

**'तस्मात्सर्वेषु कालेषु मामनुस्मर युध्य च।'** (८।७) इति।

अनेन हि सदैव सद्विषया भावना कार्येत्युक्तम्। लीनेति प्रलीनशब्दगतात्। अनेन विभाव्यमानार्थैकनानत्वमुपोद्बलितम्॥३६३॥

एतदर्थानभिज्ञैः पुनरेतदन्यथा व्याख्यायीत्याह

---

जहाँ तक 'अपि' (भी) का प्रश्न है, यह उस जीव की सांस्कारिकता के परिष्कृत होने का प्रमाण तो प्रस्तुत करता है किन्तु साथ ही यह भी प्रदर्शित करता है कि 'अपेक्षितप्राबल्य' का संबल वहाँ नही है।

निपातो के बाद 'अन्त' शब्द का प्रयोग किया गया है। 'अन्त' देहान्त अर्थ में नही वरन् मृत्यु के उस क्षण अर्थ में प्रयुक्त है, जिस समय काल की कैंची कच्चाक सी चलती है और मृत्यु महोत्सव का उद्घाटन कर देती है तथा व्यक्तजीवन को व्यवच्छिन्न कर देती है। उस कालाग्नि के साथ स्पन्दमान क्षणात्मक स्फुलिङ्गो की लेलिहानिता के अर्थ में नही। उनकी वैकल्पिकता का व्यावर्त्तन इस 'अन्त' शब्द के प्रयोग मे निहित है।

स्मृति की भाव्यमानता को वर्त्तमान से संयुक्त करने के लिये स्मृधातु से 'शतृ' प्रत्यय का व्यवहार प्रकृति और प्रत्यय के सामरस्य की परम्परा का प्रवर्तन कर रहा है। वर्त्तमान में भूत और भविष्य का समावेश अनुभूति का विषय है। स्मृति की सत्ता मे उसके सातत्य का सन्दर्भ निहित है।

इस तथ्य को श्लोक का अन्तिम चरण और भी स्पष्ट कर देता है। चतुर्थ पाद है— सदा तद्भावभावितः। सदा अव्यय शब्द सातत्य का ही प्रतीक है। सदा शाश्वत वर्त्तमान है। तद् द्वितीय ब्रह्म है। यह सदा सत् अर्थात् तृतीय ब्रह्म को अभिव्यक्त करता है। मृत्यु के समय तद्भाव भावित होना पहली शर्त है। यदि जीव उच्च संस्कार सम्पन्न है, संस्कृत है और सद्भाव भावित है, तो उसकी मुक्ति निश्चित है। अन्यथा राजस और तामस भावों का विपाक उसे जन्मान्तर की यात्रा के अप्रकल्पनीय पथ पर छोड़ ही देता है।

**आज्ञात्वैतत्तु सर्वेऽपि कुशकाशावलम्बिनः ।**
**यत्तदोर्व्यत्ययं केचित्केचिदन्यादृशं क्रमम् ।।३६४।।**

**भिन्नक्रमौ निपातौ च त्यजतीति च सप्तमीम् ।**
**व्याचक्षते तच्च सर्वं नोपयोग्युक्तयोजने ।।३६५।।**

---

इसी तरह उक्त प्रकरण मे प्रयुक्त श्लोक ८।७ के अतिरिक्त प्रायः सभी श्लोकों के आधे अर्थात् तृतीय और चतुर्थ पदो में इन्ही तद्भाव भावित परिणतियों का निष्कर्ष है । काकाक्षिन्याय से निखिल शब्द का प्रयोग आगे पीछे की सभी अर्धालियों के साथ प्रयुक्त किया जाता है । यों श्लोक ८ । ७ में जो द्वितीय अर्ध भाग प्रयुक्त है, उसका अर्थ भी तद्भावभावन के सातत्य से संबन्धित है । यह भगवान् का आदेश है, उपदेश है और साधक जगत् को अर्जुन के माध्यम से दिया गया शाश्वत सन्देश है । भगवान् श्रीकृष्ण कहते है—

"इसलिये उक्त तथ्यों को ध्यान में रखकर मेरा सार्वकालिक स्मरण करो, साथ ही जीवन के संघर्ष मे अकर्मण्य मत बनो । यह जीवन ही युद्ध है । मेरा स्मरण करते हुए निर्लिप्त भाव से युद्ध करो ।" स्मरण के प्राधान्य के समक्ष युद्ध गौण अर्थात् नगण्य है । विमर्शमयं इस विश्लेषण से यह सिद्ध हो जाता है कि, स्वात्मकल्याण, संस्कार-परिष्कार और मुक्ति के सदुद्देश्य से सतत सद्विषया भावना ही करनी चाहिये ।

श्रीमद्भगवद्गीता श्लोक ८ । १८-१९ मे 'प्रलीय' क्रिया का प्रयोग है । प्रलीन होना मृत्यु के उपरान्त की प्रलीनता को सूचित करता है । अहोरात्रवेत्ता सिद्ध साधक यह जानते है कि, सृष्टि और प्रलय की परम्परा में जीवों की इस गतानुगतिकता का स्वरूप क्या है । इसलिये सद्भाव की विभाव्यमानता मे स्मृति जन्य एकतानता ही मृत्यु को मङ्गलमय बना सकती है । अन्यथा जन्मान्तर अभिशप्त हो सकता है ॥३६१-३६३॥

शास्त्रकार यह देखकर आश्चर्यचकित हैं कि, इस सामान्य लक्ष्यार्थ से भी बहुत से विज्ञजन भी अनभिज्ञ है और शास्त्र के उद्देश्य के विपरीत व्याख्या कर अर्थ का अनर्थ करते है । वही कह रहे हैं—

यत्तदोर्व्यत्ययमिति यं यं भावमेति तं तं स्मरन्निति। अन्यादृशमिति पाठत एव। भिन्नक्रमाविति स्मरन्वापीति। सप्तमीति अन्त्ये क्षणे कलेवरं त्यजति सतीति।।३६५।।

ननु एवं विधं व्याख्यानमनूद्य, कस्मान्न दूषितमित्याशङ्क्य आह

**नच तद्दर्शितं मिथ्या स्वान्तसम्मोहदायकम् ।**

---

इस रहस्यार्थ से अनभिज्ञ विद्वन्मन्य विज्ञों का यह दु:साहस कि, वे अर्थ का अनर्थ करने से बाज नही आते । मानने के लिये अपने को सरस्वती का पुत्र ही स्वीकार करते हैं किन्तु वास्तविकता यही है कि, ये मात्र कुश- काशावलम्बी ही हैं । वास्तविकता से वे परिचित ही नहीं हैं । इनकी तृणस्पर्शी शास्त्रज्ञता का यह चमत्कार है कि, ये भगवत् देशना का रहस्य नहीं जानते किन्तु अपना मनमाना अर्थ कर भ्रान्ति का ही विस्तार करते हैं । ऐसे कुछ सन्दर्भो का उल्लेख शास्त्रकार संकेतित कर रहे हैं—

१. यत् और तत् सम्बन्धी व्यत्यय, २. निपात के भिन्नक्रम, ३. 'त्यजति' क्रिया नहीं अपितु सप्तम्यन्त रूप । इन बिन्दुओं पर क्रमश: विचार अपेक्षित है ।

१. 'जिस जिस भाव को स्मरण करता हुआ अन्त में कलेवर छोड़ता है, उसी भाव को वह प्राप्त करता है', यह नितान्त अशुद्ध है । यह सिद्धान्त है कि,

'नहि यदेवान्ते स्मर्यते तत्तत्त्वमेवावाप्यते' । अर्थात् देहत्याग के अन्तिम क्षण में जो स्मृत होता है, वही प्राप्त होता है, यह निश्चित नहीं है । परमार्थ सार श्लोक ८३ में, गीतार्थ संग्रह श्लोक (८ । ६-७), यह उल्लेख है कि,

"तीर्थ या श्वपच-आवास कहीं भी मरने पर नष्ट स्मृति, किन्तु ज्ञान समकालमुक्त ज्ञानी की मुक्ति हो जाती है ।"

ननु किमियता स्वोत्प्रेक्षितेन मृतिसतत्त्वपरीक्षणेनेत्याशङ्क्य आह

**तदित्थंप्रायणस्यैतत्तत्त्वं श्रीशम्भुनाथतः ।।३६६।।**

**अधिगम्योदितं तेन मृत्योर्भीतिर्विनश्यति ।**

---

वास्तव में मरणक्षण बड़ा ही दारुण होता है । धातुदोष, प्राण त्याग की वैकल्यमयी मूर्च्छा और शोष आदि कारणों से ज्ञानियों की भी स्मृति नष्ट हो जाती है । ऐसी दशा में क्या उनको भी तामसी गति मिलेगी? नहीं, वे तो ज्ञान समकाल ही मुक्त हैं । तद्भावभावित हैं । उन्हें भगवान् के विराट् भाव ही स्मृत होते हैं । इसलिये इसका यह अर्थ करना चाहिये कि, सदा सद्भावभावित पुरुष जिस जिस भगवद्भाव का स्मरण करता हुआ देह त्याग करता है या (वा) न स्मरण करते हुए भी देह छोड़ता है, वही उसी उसी विराट् भाव को प्राप्त करता है । वह तो उसी भाव से पहले से ही भावित है ।

इसके अतिरिक्त दूसरे लोग मृत्यु-मूर्च्छा में पड़े हुए भी बन्धुबान्धवों का ही स्मरण मृत्यु-क्षण में करते हैं । अत एव उनकी तामसी गति होती है । इस तरह के अनेक अर्थ किये जाते हैं ।

२. निपातो 'वा' और 'अपि' की चर्चा पहले की जा चुकी है । 'जो सदा भगवान् का भावन करते हैं, वे भगवद्गति प्राप्त करते हैं । मैं भी (अपि) वही हो जाऊँगा' इस प्रकार का अनुभूत्यात्मक स्मरण करते हैं । यह 'अपि' निपात का अर्थ है । इसे अन्यथा नहीं लेना चाहिये । न ही इसे स्मरन् के बाद प्रयोग में लाकर अर्थ करना चाहिये ।

३. त्यजति— त्यज् धातु से वर्तमान कालिक कृदन्त का 'शतृ' प्रत्यय लगाने से 'त्यजत्' शब्द बनता है । इसके अधिकरण कारक में सप्तमी विभक्ति का रूप त्यजति होता है । इसका अर्थ अन्त्यक्षण में कलेवर का त्याग करते समय होना चाहिये । यह अर्थ न कर त्यज् धातु के वर्त्तमान प्रथम पुरुष एक वचनान्त अर्थ करते हैं । यह अर्थ का अनर्थ है । यहाँ अर्थ देह त्यजन

ननु कथं मृतिमनन्ववचनमात्रेण तद्भीतिः शाम्येदित्याशङ्क्य आह

**विदितमृतिसतत्त्वाः संविदम्भोनिधाना-**
**दचलहृदयवीर्याकर्षनिष्पीडनोत्थम् ।**
**अमृतमिति निगीर्णे कालकूटेऽत्र देवा**
**यदि पिबथ तदानीं निश्चितं वःशिवत्वम् ।।३६७।।**

---

पदवाच्य कालांश के क्षण के स्मरण मात्र मे ही है । उस उपान्त्य क्षण का स्मरण ही संविदनुगृहीत अभिनव रूप प्रदान करता है । उस काल के स्मरण का एक मात्र कारण सदा तद्भावभावितत्व ही होता है । इस विश्लेषण से यह स्पष्ट हो जाता है कि, प्राकरणिक रहस्यार्थ को अन्य व्याख्यायें उद्घाटित करने में पूर्णतया असमर्थ हैं ।।३६४-३६५।।

यह कहना निराधार है कि, यह नयी व्याख्या कर लक्ष्यार्थ को दूषित करने की चेष्टा की गयी है । शास्त्रकार यह उद्घोषित करते है कि, मैंने किसी प्रकार के मिथ्यात्व का प्रवर्त्तन नही किया है । अन्य व्याख्याकारो की तरह स्वान्त को भ्रान्त करने का प्रयत्न यह नही है अपितु भगवती संवित् के उल्लासात्मक अनुभूतिगत संस्कारो के परिष्कार के सन्दर्भ को नया आयाम ही दिया है ।

यह मेरी अपनी उत्प्रेक्षा भी नही, वरन् भगवान् श्रीशम्भुनाथ से श्रीकृष्ण की निगूढ वागात्मक तत्त्ववादिता का यह रहस्य ज्ञात हुआ है । मैंने उन्ही से इस उत्क्रान्ति तत्त्व को समझा है । आत्मसात् किया है और उसी का अभिव्यञ्जन किया है । इस तथ्य के अध्येता को मृत्यु की भीति सता नही सकती अपितु स्वयं नष्ट हो जाती है, इसमे सन्देह नही ।।३६६।।

मरण को मङ्गलमय कह देने मात्र से मृत्यु-भीति का विनाश हो जायगा, यह कैसे सम्भव है? इस आशङ्का का समाधान कर रहे हैं, साथ ही इसे और भी स्पष्ट करने के लिये समुद्र मन्थन से उत्पन्न अमृत और कालकूटपान के पौराणिक आख्यान का दृष्टान्त रूप से आश्रय ले रहे हैं—

एवमियत्तया तुलितमरणमतन्वा देवा मायाध्वनि व्यवहरन्तः परिमिताः प्रमातारः; स्वभावभूतत्वात् नित्यमव्यभिचारिणः पराहंपरामर्शात्मनो वीर्यस्य परधाराधिरोहितया आकर्षणेन यन्निष्पीडनं सारतया स्वीकारस्तद्वशेन संविदब्धेरुत्थितं यदमृतं परानन्द-चमत्कारमयं पूर्णत्वं तद्बुद्ध्या कालस्तत्तत्कलनाकारी समनान्तः पाशप्रपञ्चः, स एव अख्यातिरूपतया सत्यविपर्ययात्मा कूटस्तस्मिन्निर्गीर्णे स्वात्मसंवित्साक्षात्कारेण पूर्णख्याति-मयतामापादिते यदि अत्रैव मुक्तात्मनि अमृतं पिबथ पानक्रियामारभध्वे, तत्

---

मर्त्यलोक मे देववर्ग का अवतरण भूतल को धन्य बनाने वाली एक घटना है । मेरुपर्वत के मन्थान से समुद्र का मन्थन सम्भव हुआ । शेष रूपी रज्जु के आकर्षण से और देववर्ग के महाध्यवसाय से समुद्र से चतुर्दश रत्नों का उद्भव हुआ था । मृत्यु के रहस्य मे देव वर्ग परिचित था । उन्हें अमृतत्त्व की आकांक्षा थी । समुद्र मन्थन से अमृत कलश मिला । दूसरी ओर कालकूट कल्प हालाहल भी मिला । देवों ने अमृतपान किया । उन्हें अमृतत्त्व मिला । किन्तु कालकूट के गहनतम गरल का पान करने से ही शिव का शिवत्त्व विभूषित हुआ ।

इसी को अपनाने की देशना शास्त्रकार कर रहे हैं । उनकी दृष्टि से साधकवर्ग की दिव्यता का प्रतीक देववर्ग है । यह मृत्यु की भीषा के रहस्य को जानता है । मायाध्वा की मायामयी दूती का उत्तरदायित्व निभाने वाली मृत्यु परिमित प्रमाताओ को अनवरत डराती है । साधक वर्ग सदा सावधान रहता है । शास्त्रकार कहते है कि, समनान्त पाश प्रपञ्च को आकलन करने वाले काल को साधक वर्ग को स्वयम् आकलन करना चाहिये । यह समनान्त पाश प्रपञ्च अख्याति रूप होता है । अख्यति असत्य रूपा होती है । अख्याति ही काल कूट बन जाती है । इससे सजग रहना साधक का कर्त्तव्य है ।

साधक स्वाभाव्य के महाभाव की दिव्यता का स्वात्म में आधान करे । स्वात्म में पराहन्ता परामर्श रूप वीर्यवत्ता को उत्तेजित करे । माया के पराङ्मुखतया और स्वात्म के आभिमुख्यतया परधारा में अधिरोहण करने

नूनं तदानीमेव वः पूर्णसंविन्मयत्वं स्यात् किमनेन पुनः पुनरमृत-पानेनेत्यर्थः। इदमत्र तात्पर्यम्, यदनवरतमेव संविदद्वैतमभ्यस्यतः प्रायणान्ते तदैकात्म्यापत्तिरेव स्यादिति को नाम महात्मनो मरणभयस्य अवकाश इति। अथच मर्त्यभुवमवतीर्य वर्तमाना देवाः समुद्रान्मन्दरोदराकर्षणेन स्ववीर्यनिष्पीडनेन च उत्थितमिदममृतमेवेति संकल्पेन कालकूटे भक्षिते यदि अमृतपानं कुरुध्वे, तन्निश्चितं तदानीं निगीर्णदुर्विषहविषेण शिवेनैव भगवता वस्तुल्यत्वं स्यादिति॥३६७॥

एवं प्रसङ्गान्मरणस्वरूपमभिधाय, प्रकृतमेव आह

**उत्सवोऽपि हि यः कश्चिल्लौकिकः सोऽपि संमदम्।**
**संविदब्धितरङ्गाभं सूते तदपि पर्ववत्॥३६८॥**

---

में लगा रहे । इस सतत अभ्यास और आत्म अध्यवसाय से विमर्श के रत्नाकर में मेरुदण्ड और सुषुम्ना की साधना के आकर्षण और निष्पीडन से संविदब्धि में ज्वार आ जायेगा और पराहन्तापरामर्श सार अमृत का समुद्भव हो जायेगा ।

एक तरफ कालकूट के हालाहल का कालाहलोल्लास और दूसरी ओर अमृतमय सुधासार! सजग और सावधान साधक सर्वप्रथम उस अख्याति के हालाहल को स्वात्मसंवित्सात् कर पूर्णताख्यातिमयता में परिवर्त्तित कर तुरत संवित्समुद्र से समुद्भूत सुधासार का पान कर ले, तो शास्त्रकार कहते हैं कि, मेरी देशना चरितार्थ हो जाये और शिवत्व से मेरे प्रिय साधको! तुम विभूषित होकर ही रहोगे! इसलिये ऐसा ही करो, छक के अमृत पियो और शिवत्व से विभूषित हो जाओ! संक्षेप में वे कहते हैं—मरण के रहस्य के द्रष्टा देवों की अमृतत्त्व उपलब्धि की तरह संवित् समुद्र से मेरु मन्थन रूप केन्द्र से उत्पन्न अमृत, अख्याति रूप कालकूट के पीने के बाद ही शिवत्व प्रदान करता है । हे देव रूप साधकों! संविद् समुद्र मथो और सोमरस पीयूष पान कर धन्य हो जाओ ॥३६७॥

**एतेन च विपद्ध्वंसप्रमोदादिषु पर्वता ।**
**व्याख्याता तेन तत्रापि विशेषाद्देवतार्चनम् ।।३६९।।**

**पुरक्षोभाद्यद्भुतं यत्तत्स्वातन्त्र्ये स्वसंविदः ।**
**दाढ्र्यदायीति तल्लाभदिने वैशेषिकार्चनम् ।।३७०।।**

संमदं सूते इति स्वात्मविश्रान्त्युत्पादात् । तदपीति अपिशब्दस्य न केवलं मृतिदिनं पर्ववद्भवेत्, यावदिदमपीत्यर्थः। एतेनेति संमदप्रसूतिलक्षणेन समानन्यायत्वेन हेतुनेत्यर्थः। तल्लाभेति तच्छब्देन

---

प्रसङ्गवश यहाँ श्लोक २८ ।२६४ से ३६७ तक मरण के स्वरूप का विश्लेषण किया गया । श्रीत. प्रथम आह्निक श्लोक ३२१ के अनुसार मृतिपरीक्षा का ही यह सन्दर्भ यहाँ पूर्ण हुआ है । इसके पहले दीक्षा में वासनानुकूल समायोजन की देशना का प्रसङ्ग था । वह भी प्रासङ्गिक ही था । मूल वर्ण्य विषय पर्व और उत्सव आदि था । वही प्रकृत लक्ष्य था । यहाँ उसी प्रकृत सन्दर्भ के विषय मे पुनः अपना मन्तव्य प्रकट कर रहे हैं—

उत्सव तो हर्ष के उत्कर्ष को नया आयाम देते हैं । किसी प्रकार का उत्सव हो, भले ही वह लौकिक हो, वह परमामोदमय स्वात्मविश्रान्ति रूप अमन्द आनन्द का प्रवर्त्तन अवश्य करता है । यह आनन्दमोद संविद् समुद्र की तरङ्गों के उत्तुंगतम उल्लास का प्रतीक होता है । वह किसी पर्व से कम नहीं होता । इसलिये उत्सव पर्व का ही प्रतिरूप माना जाता है । पर्वों में भी संविद्-समुद्र की लहरों में साधक उल्लास का अनुभव करता है । उत्सव में भी आनन्द की उमङ्ग तरङ्गों में रमा रहता है ।

इससे यह स्पष्ट होता है कि, विपत्तियों के समाप्त होने के क्षण भी पर्ववत् महत्त्वपूर्ण होते हैं । प्रमोद की उपलब्धि का समय भी पर्वता से अनुरक्त रहता है । उस समय भी पर्वता होती है, यह आगम में आख्यात है अर्थात् विशेषतः प्रतिपादित किया गया है । ऐसे अवसरों पर भी विशेष

संवित्स्वातन्त्र्यपरामर्शः॥३६८-३७०॥

इदानीं मृतिपरीक्षानन्तरोद्दिष्टं योगिनीमेलकादि निर्देष्टुमाह

**योगिनीमेलको द्वेधा हठतः प्रियतस्तथा ।**
**प्राच्ये च्छिद्राणि संरक्षेत्कामचारित्वमुत्तरे ॥३७१॥**
**स च द्वयोऽपि मन्त्रोद्धृतप्रसङ्गे दर्शयिष्यते ।**

---

रूप से देवार्चन की व्यवस्था करनी चाहिये । इन दोनों में समान न्याय से संमद की प्रसूति होती है अर्थात् विपत्ति की निवृत्ति से जैसे खुशी होती है, उसी तरह उत्सवों और माङ्गलिक मुहूर्तों में भी पर्वता की प्रसन्नता होती है ।

कभी कभी नगर में विशेष प्रकार के आयोजन होते हैं । सारा नगर मङ्गल-कोलाहल में झूम उठता है । कभी पुर्यष्टक में ही साधना की पराकाष्ठा में क्षोभात्मक उल्लास का अनुभव होता है । इन दोनो अवसरों पर विशेष रूप से दूसरे क्षोभात्मक उन्मेष में स्वात्म संवित्स्वातन्त्र्य का समुल्लास साधना की सिद्धिलक्षणा दृढता को प्रमाणित करता है । यह सौभाग्य का विषय माना जाता है । वह उपलब्धि का दिन होता है । लाभ की विह्वलता से निर्लिप्त रहते हुए भी इसमें वैशेषिक अर्चन करना चाहिये । यहाँ वैशेषिक शब्द शास्त्र वाचक नहीं अपितु विशिष्टता से विभूषित अर्थ में प्रयुक्त मानना उचित है ॥३६८-३७०॥

मृतिपरीक्षा के बाद अनुजोद्देशोद्दिष्टक्रम योगीशीमेलक का है । श्रीत. १।३२२ में यह उल्लेख है । यहाँ उसी क्रम का अनुपालन कर रहे हैं । नैमित्तिक प्रकाश नामक आह्निक में योगीशी मेलक के बाद अभी व्याख्यान शैली, श्रुतविधि और गुरुपूजन की विधि के विषयों पर भी चर्चा की जायगी । योगीशीमेलक क्रम को स्पष्ट करने के लिये यह कारिका अवतरित की जा रही है—

योगिनी मेलक विषय पर दो प्रकार से विचार करना चाहिये । १. हठ मेलाप विधि और २. प्रिय मेलाप विधि । हठ मेलाप में छिद्रों का रक्षण ही लक्ष्य होता है । प्रिय मेलाप में कामचारित्व की विधि का निर्देश

प्राच्ये इति हठमेलापे। उत्तरे इति प्रियमेलापे। कामचारित्वं छिद्ररक्षणं वा न वेति, एतच्च हठप्रियशब्दाभ्यामेव गतार्थम्। द्वय इति द्वयवयव इत्यर्थः। मन्त्रोद्धृत्प्रसङ्गे इति त्रिंशाह्निके॥३७१॥

ननु भवत्वेवं, नैमित्तिकत्वं तु अस्य कुतस्त्यमित्याशङ्क्य आह

**योगिनीमेलकाच्चैषोऽवश्यं ज्ञानं प्रपद्यते ॥३७२॥**

**तेन तत्पर्व तद्वच्च स्वसन्तानादिमेलनम् ।**

---

है । हठ और प्रिय ये दोनो शब्द यहाँ पारिभाषिक बना दिये गये हैं । एक तरह से योगिनी मेलन विधान के ये दोनों अंग बन गये है । 'हठधर्मिता' अभ्यास के क्रम में अपनानी ही पड़ती है । जहाँ तक 'प्रियता' का प्रश्न है, यह स्पष्ट है कि, इसमे स्वात्मसन्तुष्टि का तत्त्व निहित है । सभी प्रमेयो मे प्रियता आत्मा के आनन्द की दृष्टि से ही होती है । जैसे साधक को किसी इष्ट की या किसी की सिद्धि करनी पड़ती है । वहाँ वह मन्त्र जप कर हठपूर्वक उसे वश मे करने के लिये उग्रमन्त्रों का आश्रय लेता है । योगिनी को, अपने वश में करना है । इसके लिये हठ मेलाप विधि अपनानी ही पड़ती है । इसी तरह विशिष्ट मन्त्रों की प्रक्रिया से प्रियता पूर्वक मन्त्र जप करना पड़ता है । यह प्रकरण ३०वें आह्निक मे आया हुआ है । वहाँ इस विषय का विचार विस्तार पूर्वक किया जायेगा । मन्त्रोद्धार के सन्दर्भ मे इन विधियों का विधान किया जाता है ॥३७१॥

योगिनी मेलापक निमित्त के लिये ही करणीय होता है । इसके नैमित्तिक स्वरूपता के संबन्ध में अपना मन्तव्य प्रकट कर रहे है—

योगिनी मेलन विधि से साधक कुछ जानकारी ही उपलब्ध करता है । उसे निश्चिन रूप से यह ज्ञान हो जाता है कि, इस प्रक्रिया से इष्ट सिद्धि होती है । इसलिये सिद्धि प्राप्ति का जो दिन होता है, वह साधक के लिये पर्व बन जाता है । जैसे योगिनी मेलाप हुआ, उसी तरह पुत्र पौत्रिकी परम्परा मे या गुरु सन्तान की परम्परा में भी मन्त्र जप की विधियों

तेनेति अवश्यंभाविना ज्ञानलाभेन । तद्वदिति योगिनीमेलकवत् ।

ननु योगिनीमेलकादवश्यमेष ज्ञानमाप्नोतीति अवश्यतायां किं प्रमाणमित्याशङ्क्य आह

**संवित्सर्वात्मिका देहभेदाद्या सङ्कुचेत्तु सा ।।३७३।।**

**मेलकेऽन्योन्यसङ्घट्टप्रतिबिम्बाद्विकस्वरा ।**

इह सर्वात्मकत्वेऽपि या संविद्देहभेदात् सङ्कोचप्राप्ता, सा मेलके सति अन्योन्यस्य सङ्घट्टेन प्रतिबिम्बात्परस्परं प्रतिसंक्रमणेन विकस्वरा सङ्कोचापहस्तनेन पूर्णा भवतीत्यर्थः ॥३७३॥

ननु कथमेतावतैव अस्यां विकस्वरत्वं स्यादित्याशङ्क्य आह

**उच्छलन्निजरश्म्योघः संवित्सु प्रतिबिम्बितः ।।३७४।।**

---

का ज्ञान संक्रमित किया जाता है । यह दिन भी पर्ववत् ही पूज्य होता है । ज्ञानोपलब्धि का दिन ही तो पर्व कहलाता है ॥३७२॥

योगिनी-मेलन में अनिवार्यतः ज्ञान का प्राप्ति होती है, इस निश्चयात्मकता को प्रमाणित कर रहे हैं—

यह सिद्धान्ततः सत्य है कि, संवित् तत्त्व सर्वात्मक होता है । देह के भेद से इसमें संकोच आ जाता है । इसलिये देह भेद के कारण संकुचित संवित् शक्ति का विकास जिस तरह हो सके, ऐसा प्रयत्न करना पड़ता है । संविद्विकस्वरता क़ी स्वात्मगत अनुभूति ही इसमें प्रमाण होती है । मेलकविधि में योगिनी शक्ति और स्वात्मशक्ति का संघट्ट स्वाभाविक है । संघट्ट से क्षोभ और क्षुभितावस्था में दो विद्युतअराओं का बिम्बप्रतिबिम्बवत् अन्योन्य संक्रमण और संविद् विकास की अनिवार्यता स्वयंसिद्ध है ॥३७३॥

अन्योन्य संघट्ट से भौतिक जगत् में भी चिनगारियाँ फूट पड़ती हैं । साधना में साधक की स्वात्मशक्ति जन्य विद्युत् केन्द्र का पूरा उच्छलन होता

**बहुदर्पणवद्दीप्तः　　　　सर्वायेताप्ययत्नतः ।**

यस्य कस्यचन बहिः प्रसरन्निन्द्रियमरीचिपुञ्जः तास्वेव अनेकदर्पणप्रख्यासु योगिन्यादिसम्बन्धिनीषु संवित्सु प्रतिबिम्बितत्वात् दीप्तः सर्वतो विकासमासादयन् यत्नं विनापि सर्वायेत सर्वाकारतां यायादित्यर्थः॥

सर्वाकारत्वमेव च अस्याः परानन्दनिर्भरं पूर्णं रूपमित्याह

**अत एव गीतगीतप्रभृतौ बहुपर्षदि ।।३७५।।**

**यः सर्वतन्मयीभावे ह्लादो नत्वेककस्य सः ।**

अत इति सर्वाकारत्वादेव अस्याः । सर्वतन्मयीभाव इति तावत्यंशे सर्वेषां भेदविगलनात्॥३७५॥

---

है । जप से इष्टशक्ति में क्षोभात्मक उच्छलन भी स्वाभाविक रूप से उत्पन्न होता है । इन दोनों उच्छलनों का पुनः अन्योन्यात्मक संघट्ट विशेष विद्युत् कौंध का कारण बन जाता है । यह उच्छलित दोनों सम्मिलित संघट्टजन्य रश्मिपुंज संविद् में प्रतिबिम्बित होता है । एक समुद्दीप्त महाप्रकाश अप्रत्याशित रूप से देदीप्यमान हो उठता है । अब वह साधक के लिये यत्नज नहीं रह जाता । अयत्नजरूप से वह सर्वमय आकारित हो उठता है ।

यहाँ मेरी दृष्टि से योगिनी शक्ति की विद्युत् और साधक की तपोविद्युत् दोनों का संघट्ट सर्वव्यापिनी परा संवित् के दर्पण में ही कौंध बन कर महादर्पणवत् उद्दीप्त हो उठता है । तभी सर्वायेत क्रिया की चरितार्थता संभव है । उसी संवित् तत्त्व का तेज साधक में संक्रमित हो उठता है और योगिनी शक्ति साधक के लिये सिद्ध हो जाती है । आचार्य जयरथ के प्रति मेरी यह अवज्ञा नहीं अपितु अनुभूति की एक लहरी के लहराव का प्रदर्शन मात्र है ॥३७४॥

यह सर्वाकारता ही संवित्तत्त्व का परानन्द निर्भर रूप है । यही कह रहे हैं—

ननु 'प्रदेशोऽपि ब्रह्मणः सार्वरूप्यमनतिक्रान्तश्चाविकल्प्यश्च।'

इत्यादिनीत्या प्रत्येकमपि आनन्दनिर्भरैव संविदिति किं सर्वतन्मयीभावेनेत्याशङ्क्य आह

**आनन्दनिर्भरा संवित्प्रत्येकं सा तथैकताम् ।।३७६।।**

**नृत्तादौ विषये प्राप्ता पूर्णानन्दत्वमश्नुते ।**

ननु एवमपि देहसङ्कोचाद्यविगलनात् कथमेषां पूर्णानन्दमयत्वं स्यादित्याशङ्क्य आह

**ईर्ष्यासूयादिसङ्कोचकारणाभावतोऽत्र सा ।।३७७।।**

---

सहृदय पुरुषों की एक सम्मान्य परिषद् का आयोजन है । उसमे एक से बढ़कर एक मधुरमसृण स्वरलहरी में लहराते गीतों का क्रम चल रहा है । संगीत सुधा से मुग्ध बन्धु झूम रहे है । एक तरह से सभी आनन्द रसधार में समाहित हो रहे है । आनन्दमय ही हो गये हैं । यह एक प्रकार का तन्मयी भाव ही है । इसमें एक महान् आह्लाद हिल्लोलित हो उठता है । वह एक का नही रहता, सर्वात्मक हो जाता है । वही सर्वात्मकता यहाँ भी द्योतित होती है और 'सर्वायेत' क्रिया चरितार्थ हो जाती है ॥३७५॥

'ब्रह्म सर्वव्यापक परानन्द सन्दोह और सर्वमय तत्त्व है । उसका छोटे से छोटा अंश भी जैसे 'प्रदेश' रूप लघुतम माप भी सार्वरूप्य से ओत-प्रोत है । अनतिक्रम्य है और अविकल्प्य है ।' यह सूत्रवाक्य श्रीत. १२।५ में स्वदेह की सर्वव्यापकता के प्रसङ्ग मे भी उद्धृत है । इससे यह स्पष्ट होता है कि, संविनत्त्व सर्वत्र सर्वरूप में परानन्दसन्दोह समन्वित ही है । ऐसी स्थिति में सर्वतन्मयीभाव का प्रयोग किस उद्देश्य से किया गया है?

यह सत्य वचन है कि, प्रत्येक संवित् परानन्द निर्भर होती है परन्तु नृत्त, नृत्य, गीत-संगीत और मधुमय वादित्र के सार्वात्म्य में समुच्छलित होकर वह पूर्णानन्द रूप में व्याप्त हो जाती है । यह शङ्का यहाँ नही करनी

**विकस्वरा निष्प्रतिघं संविदानन्दयोगिनी ।**

येषां पुनरीर्ष्यादिसङ्कोचाभावो नास्ति, तेषां किं संविन्मयीभावो भवेन्न वेत्याशङ्क्य आह

**अतन्मये तु कस्मिंश्चित्तत्रस्थे प्रतिहन्यते ।।३७८।।**

**स्थपुटस्पर्शवत्संविद्विजातीयतया स्थिते ।**

अतन्मये इति संविन्मयतामनापन्ने इत्यर्थः। अत एव उक्तं विजातीयतया स्थिते इति। स्थपुटस्पर्शवदिति यथाहि निम्नोन्नतवस्तुनि निम्ने स्पर्शस्य प्रतिघातो भवेत्, तथा अत्रापि संविद इत्यर्थः ॥३७८॥

एवमेवंविधस्य मेलकादौ प्रवेश एव न दातव्य इत्याह

**अतश्चक्रार्चनाद्येषु विजातीयमतन्मयम् ।।३७९।।**

---

चाहिये कि, बिना देह-सङ्कोच के विगलन के यह स्थिति उत्पन्न नहीं हो सकती । शास्त्रकार कह रहे हैं कि, आनन्दनिर्भरा संवित् उस समय एक अभिनव परिवेश में समुच्छलित होती है । व्यक्ति उस समय ईर्ष्या, असूया आदि संकोचकालुष्य से नितान्त उन्मुक्त हो जाता है । उस समय ऐसा कोई प्रतिघात सम्भव नहीं, जिससे वह प्रभावित हो सके । वह महानन्द की विजृम्भा के सद्भाव से भूषित होता है । उस समय उसकी संविद् विकस्वरता संवलित और आनन्दयोगिनी हो गयी रहती है । वहाँ अवस्थित प्रत्येक व्यक्ति विकस्वरा और आनन्दमयी संवित् के कारण सर्वतन्मयीभाव की अनुभूति से भर जाता है ।

जिन लोगो में सङ्कोच का विगलन नहीं होता, ऐसे लोगों में सर्वतन्मयी भाव की समुद्भूति असम्भव होती है । जैसे निम्नोन्नत वस्तु के स्पर्श करने पर निम्नभाव का स्पर्श नही होता वरन् सप्रतिघ हो जाता है और स्प्रष्टा निम्न स्थान का स्पर्श नहीं कर पाता; उसी तरह यहाँ सर्वतन्मयीभाव सप्रतिघ हो जाता है ॥३७६-३७८॥

**नैव प्रवेशयेत्संवित्सङ्कोचननिबन्धनम् ।**

प्रवेशाभावे संवित्सङ्कोचनिबन्धनत्वं हेतुः॥

एवं मेलकादावतन्मयस्य प्रवेशनिषेधात् तत्प्रवेशाभ्यनुज्ञानेऽपि विशेषावद्योतनाय तन्मया एव अत्र प्रवेशनीया इत्याह

**यावन्त्येव शरीराणि स्वाङ्गवत्स्युः सुनिर्भराम् ॥३८०॥**

**एकां संविदमाविश्य चक्रे तावन्ति पूजयेत् ।**

शरीराणीत्यनेन शरीरिणामत्र वस्तुतः कश्चिद्भेदो नास्तीति सूचितम्। अत एव उक्तमेकां सुनिर्भरां संविदमाविश्येति स्वाङ्गवदिति च ॥३८०॥

---

ऐसे निम्नोन्नत और संकोचकालुष्य से कलुषित व्यक्तियों को इन मेलापकों में सम्मिलित नहीं करना चाहिये । यही कह रहे हैं कि,

इसलिये चक्रार्चन आदि सन्दर्भों में ऐसे विजातीय संस्कारों वाले लोगों, संविन्मयता को अनापन्न अयोग्यों को प्रवेश ही नहीं देना चाहिये । एतादृश संवित् का संकोच अर्चन प्रक्रिया में प्रवेश की योग्यता के सर्वथा विपरीत है ।

इस तरह संविन्मयता को अनापन्न पुरुष का मेलक निषेध एक आवश्यक रूप से मानने योग्य तथ्य है, यह सिद्ध हो जाता है । साथ ही यह ध्यान देने योग्य आदेश है कि, ऐसे मेलापकों में उन्हीं लोगों को लेना चाहिये, जो प्रवेशार्थ गुरुजनों द्वारा अभ्यनुज्ञात हों, जिनके आने से मेलापक प्रक्रिया में चार चाँद लग जाय और संविन्मयत्व परिपूरित हो सके । यही कह रहे हैं—

ऐसे सुदिन और ऐसे मेलापों में ऐसे ही शरीर को स्वीकृति देनी चाहिये, जो स्वाङ्गवत् हों अर्थात् संवित्तादात्म्य का जिन्हें अभ्यास हो । जो एक मात्र सर्वात्मना संविदावेश-सिद्ध हो, उसके रहते हुए मूल संविन्मात्र में जिसके आने से मेलापक के मूल्यों में ह्रास की प्रतीति न हो । ऐसी सुनिर्भरा संवित्ति के आवेश में रहकर ही सारे मेलापक कार्य सिद्ध होते

ननु यदि नाम मेलकादावतन्मय: कश्चित्प्रमादात् प्रविष्टः, तदा किं प्रतिपत्तव्यमित्याशङ्क्य आह

**प्रविष्टश्चेत्प्रमादेन सङ्कोचं न व्रजेत्ततः ।।३८१।।**

**प्रस्तुतं स्वसमाचारं तेन साकं समाचरेत् ।**

एवमस्य कश्चिदुपकार: स्यान्न वेत्याशङ्क्य आह

**स त्वनुग्रहशक्त्या चेद्विद्धस्तत्तन्मयी भवेत् ।।३८२।।**

---

है, इसमें सन्देह नही । ऐसे लोगों के साथ ही चक्रसिद्ध और मेलापसिद्ध कार्य सम्पन्न हो जाते हैं । यह सुनिर्भरा संवित्ति का महत्त्व है ॥३८०॥

प्रश्न करते है कि, यदि इस प्रकार के मेलापक में अतन्मय पुरुष का प्रमादवश प्रवेश हो ही जाय, तो हमें क्या करना चाहिये? शास्त्रकार कहते हैं कि,

यदि प्रमादवश अतन्मय पुरुष का प्रवेश हो ही जाय, तो उसके साथ किसी प्रकार का दुर्व्यवहार न किया जाय । ऐसे व्यवहार से तो वहाँ स्थित सब का सङ्कोच ही माना जायेगा । इसलिये यह स्पष्ट देशना है कि, संकोच न करे । इसके विपरीत उसके साथ ही अपने वे सभी सम्यक् रूप से अपनाये जाने वाले आचार आचरित किये जाँय । अपने आचार व्यवहार को सम्यक् रूप निभाया जाय, उसे रोका न जाय ।

प्रश्न उपस्थित होता है कि, इस व्यवहार से उसमें कुछ अनुकूल परिवर्त्तन की क्या आशा की जा सकती है? क्या इससे उसका उपकार हो सकता है? यदि वह अतन्मयता के कारण कुछ प्रतिकूल आचरण कर बैठे, तो उस समय क्या करना उचित है ? इसका उत्तर दे रहे हैं—

वहाँ उसके सौभाग्य और दुर्भाग्य दोनों का उदय हो सकता है । उस पावन परिवेश में प्रवेश से यदि उसके संस्कार में तनिक भी परिष्कृति आयी और शुद्ध संविदुन्मेष में सक्रियता आयी, तो उस पर परमेश्वर की

**वामाविद्धस्तु तन्निन्देत्पश्चात्तं घातयेदपि ।**

तदिति तत्रत्वं रहस्यचर्यादि। निन्देदिति ईर्ष्यादिना। घातयेदिति एवं समयस्य आम्नानात्। यदुक्तं

'**समयप्रतिभेत्तृंस्तदनाचारांश्च घातयेत्।**' इति ॥३८१-३८२॥

नच एतदस्माभिः स्वोपज्ञमेवोक्तमित्याह

**श्रीमत्पिचुमते चोक्तमादौ यत्नेन रक्षयेत् ।।३८३।।**

**प्रवेशं संप्रविष्टस्य न विचारं तु कारयेत् ।**

एतच्च अतन्मयत्वेऽपि अधिकृतविषयं ज्ञेयं, न अन्यथेत्याह

---

अनुग्रह शक्ति का प्रभाव अवश्यम्भावी हो जायेगा । वह अनुग्रह शक्ति की रश्मियो से आविद्ध होकर संविद् समावेश से अनुगृहीत हो सकता है । यह उसका सौभाग्य होगा ।

इसके विपरीत उसकी अतन्मयता यदि जड़ता का कञ्चुक पहन कर वहाँ उग्र हो गयी, तो वह वहाँ चलने वाले अर्चन आदि आचारो की निन्दा भी कर सकता है । इसे वामाशक्ति का वेध माना जाता है । वामा शक्ति से विद्ध होना उसका दुर्भाग्य होगा । ऐसी अवस्था के उत्पन्न होने पर आगम आदेश देता है कि,

'समयाचार की निन्दा करने वाले और समयाचार विरोधियों को प्रतिघातित किया जाय ।''

'हन हिंसा गत्योः' के अनुसार उसे वहाँ से निकाल दिया जाय, जिससे वह अपमानित अनुभव करे । यह अपमान उसके लिये हिंसा रूप होगा । निकालते समय वह वहाँ से जाते समय प्रतिघात का ही अनुभव करेगा । यह व्यवहार अर्चकों का संकोच नहीं होता, वरन् शास्त्र-देशना का अनुपालन ही माना जाता है ॥३८१-३८२॥

**लोकाचारस्थितो यस्तु प्रविष्टे तादृशे तु सः ।।३८४।।**

**अकृत्वा तं समाचारं पुनश्चक्रं प्रपूजयेत् ।**

तादृशे इति लोकाचारस्थिते। स इति चक्राद्यर्चयिता। तमिति मेलकादावाम्नातम्। पुनरिति तस्मिन्निर्गते, परेऽहनि वा ।।३८३-३८४।।

इदानीं क्रमप्राप्तं व्याख्याविधिं वक्तुं प्रतिजानीते

**अथ वच्मि गुरोः शास्त्रव्याख्याक्रममुदाहृतम् ।।३८५।।**

**देव्यायामलशास्त्रादौ तुहिनाभीशुमौलिना ।**

---

शास्त्रकार कह रहे हैं कि, यह हमारा स्वोपज्ञ कथन नहीं है, वरन् शास्त्रीय देशना है । इससे संबन्धित आगम प्रामाण्य प्रस्तुत कर रहे हैं—

श्रीमत्पिचुशास्त्र का यही मत है । वहाँ कहा गया है कि, अर्चा के प्रारम्भ में इसके लिये प्रयत्नशील रहना चाहिये कि, अनधिकृत व्यक्ति को उसमे प्रवेश न मिल पाये । यत्नपूर्वक उस स्थान के महत्त्व की रक्षा करनी चाहिये । ऐसा करने पर भी यदि कोई प्रविष्ट ही हो जाय, तो उस संप्रविष्ट व्यक्ति के साथ निर्विकार ही रहा जाय । यह कथन एक प्रकार से अतन्मय व्यक्तियों को भी अधिकृत करने वाला वचन लगता है । किन्तु इसमे अर्चकों के उच्च स्तरीयता को सुरक्षित रखने का तात्पर्य ही निहित है ।

इसीलिये विषय को आगे बढ़ाते हुए शास्त्रकार कह रहे हैं कि, जो व्यक्ति जीवन पर्यन्त लोकाचार में लिप्त है, वह यदि इस प्रकार के मेलापकों या समयाचार सम्बन्धी अर्चाप्रक्रिया में प्रवेश पा जाता है, तो इसका भी अपना महत्त्व है । अदृश्य प्रकृति यह इंगित सी करती है कि, इस प्रक्रिया को अभी विराम दो । उसके चले जाने पर पुनः दूसरे क्षण चक्रार्चन करने वाला उस प्रक्रिया को आगे प्रवर्त्तित करे । यह प्रक्रिया उस दिन रोक कर दूसरे दिन भी प्रवर्त्तित की जा सकती है । इसमें सावधानी के लिये पूरा अवसर मिल जाता है ।।३८३-३८४।।

तदेवाह

**कल्पवित्तत्समूहज्ञः शास्त्रवित्संहितार्थवित् ।।३८६।।**

**सर्वशास्त्रार्थविच्चेति गुरुर्भिन्नोऽपदिश्यते ।**

तत्समूहेति अनियता बहवः कल्पाः। शास्त्रं प्रतिनियतानेककल्पात्मकम्। संहिता चतुष्पादा। सर्वशास्त्रेति चतुर्दश विद्यास्थानानीति पञ्चधा भिन्नो गुरुरपदिश्यते श्रीदेव्यायामले कथ्यते इत्यर्थः। यदुक्तं तत्र

**'आचार्यं संप्रवक्ष्यामि सर्वशास्त्रविशारदम् ।**
**चतुष्पात्संहिताभिज्ञः कल्पस्कन्धे विशारदः ।।**

---

इस प्रकार चक्रार्चन सम्बन्धी प्रकरण को समाप्त कर शास्त्रकार क्रम प्राप्त दूसरा प्रकरण प्रारम्भ कर रहे हैं । इस प्रकरण का नाम व्याख्या विधि है । यही कह रहे हैं—

यहाँ से गुरुशास्त्र व्याख्याक्रम का वर्णन कर रहे हैं । इस प्रकरण के प्रारम्भ में 'अथ' शब्द का प्रयोग इस क्रम के महत्त्व की सूचना दे रहा है । अथ सृष्टिक्रम का मूल शब्द है । माङ्गलिक महत्त्व रखता है । शास्त्र के प्रारम्भ में इसका प्रयोग परम्परा प्राप्त है । यह क्रम देव्यायामल शास्त्र में पहले ही उदाहृत है । चन्द्रमौलीश्वर ने इस गुरु क्रम व्याख्यान का सर्वप्रथम प्रवर्त्तन किया था । अर्थात् यह मौलिक रूप से परमेश्वरप्रवर्त्तित प्रक्रिया है । मेरी स्वोपज्ञ आवृष्कृति नहीं है । स्वयं भगवान् भूतभावन द्वारा प्रवर्त्तित वाङ्मय वरदान है ।

वही कह रहे हैं, जो देव्यायामल आदि शास्त्रों में वर्णित है—

यह गुरु से सम्बन्धित शास्त्रीय व्याख्या का क्रम है । वस्तुतः गुरु पाँच प्रकार की विशिष्ट योग्यताओं का प्रतीक होता है, आधार होता है और उनका विशेषज्ञ होता है । ये पाँचों गुण इस प्रकार कहे गये हैं—

**शास्त्रे कल्पैकदेशे वा आचारचरणक्षमः ।** इति।

ननु एवं व्याख्यायां कस्य अधिकार इत्याशङ्क्य आह

**यो यत्र शास्त्रे स्वभ्यस्तज्ञानो व्याख्यां चरेत्तु सः।।३८७।।**

**नान्यथा तदभावश्चेत्सर्वथा सोऽप्यथाचरेत् ।**

---

१. **कल्पवित्**—कल्प शब्द शास्त्र, विधि, न्याय, संवर्त्त और ब्रह्मा के दिन आदि अर्थो में प्रयोग किया जाता है । इस व्यापक अर्थ में प्रयुक्त शब्द के समस्त सन्दर्भों का विशेषज्ञ गुरु होता है ।

२. **तत्समूहज्ञ**—कल्प प्रकल्पन चक्र को भी कहते हैं । इसी से संकल्प और विकल्पो का सृजन होता है । ये अनियत होते हैं । प्रज्ञापुरुष गुरु इन समस्त परिकल्पनाओं का नियन्त्रक है । अतएव परम ज्ञानवान् हंस के समान नीर-क्षीर-विवेकज्ञ होता है ।

३. **शास्त्रवित्**—कुछ कल्प प्रतिनियत होते हैं । परम्परा प्राप्त सिद्धान्तवादिता के क्रमिक प्रवर्त्तन के प्रतीक होते हैं। ऐसे कल्पों के प्रतिपादक ग्रन्थ शास्त्र कहलाते हैं । ये परम्परा परिवृढ प्रौढ़ विद्वानों द्वारा विशिष्ट शैली में लिखे गये होते हैं । इनका विशिष्ट ज्ञाता शास्त्रविद् गुरु कहलाता है ।

४. **संहितार्थवित्**—पदवाक्य प्रमाण पारावारीण विद्वान् ऋचाओं और मन्त्रों के संहिता विज्ञान का विशेषज्ञ होता है । संहितार्थ में अनुदात्त उदात्त और स्वरित के स्वर विज्ञान और सामासिक बीजार्थ विज्ञान का बड़ा महत्त्व है । गुरु में यह गुण आवश्यक माना जाता है ।

५. **सर्वशास्त्रार्थ वेत्तृत्त्व**—यह विज्ञान गुरु और शिव के शक्तिपात से प्राप्त होता है । इसकी सिद्धि के लिये अम्बिका देवी की उपासना आवश्यक है । अम्बिका समस्त प्रकृतिक शक्तियों की अधिष्ठात्री देवी हैं । इसीलिये लिखा है कि,

'सर्वशास्त्रार्थवेत्तृत्वं ह्यकस्माच्चास्य जायते ।' अर्थात् उसके अनुग्रह से अकस्मात् सारे शास्त्रों के अर्थ ज्ञात हो जाते हैं । इस विशेषज्ञता में कृपा ही कारण है ।

नान्य इत्यस्वभ्यस्तज्ञानः। अथ चेत्सर्वथा स्वभ्यस्तज्ञानो गुरुर्न स्यात्, तदा सोऽपि अस्वभ्यस्तज्ञानी व्याख्यां चरेत्, नैवं कश्चिद्दोष इत्यर्थः॥

न केवलमत्रैवोक्तं, यावदन्यत्रापीत्याह

**श्रीभैरवकुले चोक्तं कल्पादिज्ञत्वमीदृशम् ।।३८८।।**

ननु एवमपि स्वभ्यस्तज्ञानतायामेव गुरोः सर्वत्र कस्माद्भर इत्याशङ्क्य आह

---

इस तरह गुरु पाँच प्रकार की विशेषताओं से विशिष्ट होने के कारण पञ्चधाभिन्न माना जाता है। इस विषय में देव्यायामलशास्त्र में लिखा है कि,

"मैं आचार्य (गुरु) की परिभाषाओं का वर्णन करूँगा। वह सर्वशास्त्रविशारद होता है। चारों पादों की संहिता के विशिष्ट अर्थों का ज्ञाता होता है। सभी कल्पों के स्कन्धों के विज्ञान का विज्ञ होता है। शास्त्र की समस्त परम्पराओं के साथ ही साथ एक एक विशेष कल्पों की विज्ञानवादिता का वेत्ता होता है।" यह गुरु की शास्त्रीय व्याख्या का क्रम है ॥३८६॥

प्रश्न करते हैं कि पाँच प्रकार के 'गुरु' वर्ग के प्रज्ञा पुरुषों का भेद यहाँ प्रदर्शित है। इसमें भी क्या कोई विशेष अधिकार सम्पन्न व्याख्याकार होना चाहिये? इसका समाधान कर रहे हैं—

व्याख्या करने का उसी गुरु को अधिकार है, जो उस शास्त्र का विशेष अभ्यास कर चुका हो। जिस शास्त्र का विशिष्ट अभ्यास हो, उसी की व्याख्या की जानी चाहिये। इससे शास्त्रीय रहस्यों का उद्घाटन सरलता पूर्वक हो जाता है। अन्यथा व्याख्या अधूरी रह जाती है।

कभी ऐसा अवसर भी आ उपस्थित हो जाता है कि, कम अभ्यास रहने पर भी व्याख्या करनी पड़ती है। शास्त्रकार कहते हैं कि, अनुत्तम अभ्यास के न रहने पर भी यदि गुरु व्याख्या का प्रयास करता है, तो इसमें कोई संकोच नहीं करना चाहिये। इसमें कोई दोष, नहीं अपितु शास्त्रप्रचार का पुण्य ही होता है ॥३८७॥

**गुरोर्लक्षणमेतावत्संपूर्णज्ञानतैव या ।**
**तत्रापि यास्य चिद्वृत्तिकर्मिभित् साप्यवान्तरा ।।३८९।।**

ननु एव तर्हि कर्मित्वमस्य न स्यादित्याशङ्क्य आह तत्रेत्यादि सम्पूर्णज्ञानतायामपि योऽस्य गुरोर्ज्ञानित्वकर्मित्वादिलक्षणो भेदः सोऽप्यवान्तररूप इत्यर्थः। एतच्च श्रीदेव्यायामले एव उक्तमित्याह

**देव्यायामल उक्तं तद्द्वापञ्चाशाह्न आह्निके ।**

तदेव अर्थद्वारेण आह

**देव एव गुरुत्वेन तिष्ठासुर्दशधा भवेत् ।।३९०।।**

---

यह व्याख्या विधि केवल देव्यायामल शास्त्र में ही नहीं, अपितु अन्यशास्त्रों में भी वर्णित है। जैसे श्री भैरवकुल नामक शास्त्र में भी कल्प आदि विशिष्ट ज्ञानवान् गुरु की चर्चा की गयी है। ऐसा गुरु यदि व्याख्याकार भी हो, तो सोने में सुगन्ध हो जाता है। यह पूछना स्वाभाविक है कि, स्वभ्यस्त ज्ञानवान् ही व्याख्याकार हो इस पर इतना बल प्रदान करने की क्या आवश्यकता है? इस पर कह रहे हैं कि,

वस्तुतः गुरु का यही लक्षण है कि, वह संपूर्ण विज्ञानवान् हो। संपूर्ण शब्द इस बात पर बल देता प्रतीत हो रहा है कि, गुरु को सार्वदेशिक और सार्वकालिक ज्ञान होना चाहिये। इसी के साथ ही रहस्यद्रष्टा भी हो। वही संपूर्ण ज्ञानी माना जा सकता है। इस विशेषता के अतिरिक्त उसमें चिद्वृत्ति की चैतन्यात्मक सक्रियता और ज्ञान को क्रिया में रूपान्तरित करने की क्षमता भी अत्यन्त आवश्यक है। यह उसका यद्यपि अवान्तर गुण है फिर भी सक्रियता और कर्मठता की दृष्टि से अनिवार्यतः आवश्यक गुण है। इससे उसके चिद्विलास का क्रियात्मक आभास हो जाता है ॥३८९॥

यह कथन स्वोपज्ञ कथन नहीं है। देव्यायामल शास्त्र में बावनवें आह्निक में ये सारी बातें विस्तार पूर्वक कही गयी हैं। उसी क्रम में दशविध

दशधात्वमेव दर्शयति

**उच्छुष्मशवरचण्डगुमतङ्गघोरान्तकोग्रहलहलकाः ।**
**क्रोधी हुलुहुलुरेते दश गुरवः शिवमयाः पूर्वे।।३९१।।**

**ते स्वांशचित्तवृत्तिक्रमेण पौरुषशरीरमास्थाय ।**
**अन्योन्यभिन्नसंवित्क्रिया अपि ज्ञानपरिपूर्णाः ।।३९२।।**

**सर्वेऽलिमांसनिधुवनदीक्षार्चनशास्त्रसेवने निरताः।**
**अभिमानशमक्रोधक्षमादिरवान्तरो भेदः ।।३९३।।**

---

गुरुजनों का उल्लेख है । वे दशों गुरुवर शिवमय माने जाते हैं । उनके नाम क्रमशः—

१. उच्छुष्मांश, २. शबरांश, ३. चण्डांश, ४. मतङ्गांश, ५. घोरांश, ६. अन्तकांश, ७. उग्रांश, ८. हलहलकांश, ९. क्रोधांश और १०. हुलुहुलु हैं । इन दश गुरुओं ने पहले शैव मत का जन-जन मे प्रचार और प्रसार किया था । उन्होंने अपने अंश के प्रतिनिधित्व का निर्वाह करते हुए अपने चित्त की वृत्तियों के ज्ञानात्मक उल्लास से ज्ञान का प्रकाश प्रसरित किया था । उन्होंने यह पौरुषपूर्ण मानव शरीर धारण कर एक दूसरे से भिन्न संवित्ति प्रक्रिया पर आधारित गुरु सम्प्रदायवाद का प्रवर्त्तन किया । ये सभी प्रातिभ प्रकाश के प्रतीक और समग्र शास्त्रज्ञान से परिपूर्ण थे ।

ये नितान्त समर्थ और उच्चस्तरीय साधक शिरोमणि थे । वे किसी वर्जना के ऊपर उठ चुके थे । पाप और पुण्य की संकोचात्मकता को वे अतिक्रान्त कर चुके थे । उन्हें मदिरा से कोई परहेज नहीं था । मांस का भोजन उन्हें घृणास्पद नहीं प्रतीत होता था और स्त्रीप्रसङ्ग की उनकी कोई सीमा न थी । वे वीर भाव के पोषक थे । दीक्षा के मर्मज्ञ थे । योग्य शिष्य को दीक्षा देते थे । नित्य अर्चन उनका स्वभाव था । शास्त्र के स्वाध्याय में वे सदा संलग्न रहा करते थे । आत्म सम्मान और स्वाभिमान के प्रतिमूर्त्ति रूप होने पर शम के असामान्य प्रयोक्ता थे । क्रोध में कालानलरुद्र और क्षमा में हिमवान् थे ।

अन्तको यमः। यदुक्तं तत्र

**'दश रुद्रा महाभागास्तन्त्रे गुरुवराः स्मृताः ।**

इत्युपक्रम्य'

**जटामुकुटधारी च लिङ्गार्चनरतः सदा ।।**

**मद्यमांसरतो नित्यं मन्त्रसेवादृढव्रतः ।**
**स्वशक्तिं रमयेच्चापि शास्त्राधीती च यत्नतः।।**

**उच्छुष्मांशसमुद्भूतो दैशिकः शास्त्रपारगः ।**
**शवरांशसमुद्भूतस्तत्त्वमार्गावलम्बकः ।।**

---

ऐसे असाधारण अधिकार सम्पन्न गुरुजनों के ये अवान्तर गुण उनके गौरव का सदा सर्वदा संवर्द्धन ही करते थे ।

श्लोक २९१ में प्रयुक्त अन्तक शब्द यम अर्थ में और श्लोक २९३ में प्रयुक्त 'अलि' शब्द मदिरा अर्थ में प्रयुक्त हैं । गुरुजनों के सम्बन्ध में देव्यायामल में उल्लेख है कि,

"महाभाग ये दश रुद्र ही गुरु रूप से ही शास्त्रों में स्मृत किये जाते हैं ।"

दश रुद्रांश रूप गुरुजनों के कथन के क्रम में उनकी बहुप्रकारता का विश्लेषण भी देव्यायामल में विशद रूप से किया गया है । आचार्यों के इन दश रूपों का क्रमशः इस प्रकार वर्णन वहाँ उपलब्ध है—

१. **उच्छुष्मांश समुद्भूत गुरु**—जटा जाटिल्य-पाटव पूर्ण व्यक्तित्व और मुकुट धारण के आकर्षण से भरपूर उनका शिरोभाग था। निरन्तर आराध्य रूप शिवलिङ्ग की पूजा प्रक्रिया की संलग्नता उनका स्वभाव था । मदिरा को शिव का प्रसाद मान कर सेवन और मांस को प्रमेय मान कर उसका स्वात्म में विलापन उनकी दिनचर्या में सम्मिलित था । मन्त्र के मनन के दृढ़व्रती थे । स्वात्म शक्ति को जागृत कर आत्माराम रहने वाले यत्नपूर्वक स्वाध्यायशील शास्त्र पारङ्गत विद्वान् जीवन को जागरूक रखने वाले ये महापुरुष थे ।

गुप्ताचारक्रियो नित्यं गुप्तदाराभिमैथुनी ।
क्रोधनोऽतिप्रचण्डश्च मद्यमांसरतः सदा ।।

चण्डांश्वंशो गुरुश्चैव दीक्षानुग्रहकृत्सदा ।
क्षमी आमिषलौली च यज्ञे पशुनिपातकः ।।

मतङ्गांशसमुद्भूतो गुरुः शास्त्रार्थवेदकः ।
अभिमानी क्रोधनश्च मैथुनाभिरतः सदा ।।

सुगूढोऽत्यन्तदक्षश्च घोरांशश्च गुरुः स्मृतः ।
जपहोमक्रियासक्तं लिङ्गाद्यभ्यर्चने रतम् ।।

यमांशं गुरवः प्राहुर्दीक्षाकर्मणि निष्ठुरम् ।
धातुवादरसादीनि ओषध्यादिरसायनम् ।।

---

२. **शबरांश समुद्भूत गुरु**—तत्त्ववाद के शैव मार्ग का अवलम्बन करने वाले दैशिक शिरोमणि थे ।

३. **चण्डांशसमुद्भूत**—गुप्ताचार प्रक्रिया मे निरन्तर संलग्न, गुप्तदारा रूप स्वात्मसंवित्तिदेवियों से मिथुन भाव के आवेश से आविष्ट, क्रोधी अत्यन्त प्रचण्ड व्यक्तित्व के धनी, मद्यमांस का सेवन करने में सलग्न, चण्डांशु के अंश से समुद्भूत गुरु थे । ये दीक्षा से सबको अनुगृहीत करते थे ।

४. **मतङ्गांश समुद्भूत**—क्षमापूर्ण, आमिषप्रिय, यज्ञ में पशुबलि के पक्षधर और समस्त शास्त्रार्थ वेत्तृत्व से विभूषित ये गुरुदेव थे ।

५. **घोरांश समुद्भूत**—स्वाभिमान सम्पन्न, क्रोधन, नित्य मैथुन भाव के अनुभावक, आत्माभिमुख्य के कारण अन्तर्मुख रहने वाले और शास्त्र आदि समस्त साम्प्रदायिक प्रक्रिया में पूर्णरूप से दक्ष थे ।

६. **अन्तकांश समुद्भूत**—यमांशी गुरु जप और होम आदि आह्निक चर्या का आचरण आवश्यक मानते थे । सम्प्रदाय सिद्ध और परम्परा मान्य

**नित्यं सेवेत्सदा योगी शिष्यानुग्रहतत्परः ।**
**उग्रांशो गुरुभिः प्रोक्तो योऽसौ हलहलःस्मृतः।।**

**क्रोधः सर्वत्र जायेत मानी योगरतः सदा ।**
**मन्यते तृणवत्सर्वं मत्तुल्यं नास्ति मन्यते।।**

**दुराराधो जनैः सर्वैः कष्टसेव्य उपासिभिः ।**
**शिष्यानुग्रहकृन्नित्यं क्रोधिनोंऽशः प्रकीर्तितः।।**

**दीक्षाकर्मणि निष्णातो मद्यमांसाशनः सदा ।**
**कुले हुलहुले जातो दैशिकः परिकीर्तितः ।।**

---

लिङ्गार्चन में संलग्न और दीक्षाकर्म में कड़ाई से काम लेने वाले गुरु की सारी जनता आदर करती थी और विद्वान् लोग उनकी गाथा का बखान करते थे ।

७. **उग्रांश समुद्भूत**—धातु-निर्मित भस्म, रस और रसायन के सेवन की नित्य सलाह देते थे । आयुर्वेद की ओषधियों की गुणवत्ता के पक्षधर थे । वे यह चाहते थे कि, योगी इनका सदा सेवन करते हुए स्वस्थ बना रहे । ये शिष्यों पर कृपा करने को सदा तैयार रहते थे ।

८. **हलहल**—योग्यता के आधार पर इनकी सभी प्रशंसा करते थे । गुरु लोग इनकी सदैव चर्चा करते थे ।

९. **क्रोधांश**—इनका क्रोध सर्वत्र प्रसिद्ध था । सब कहते थे, कि बात बात में गुरुवर का पारा चढ़ जाता है । ये बड़े स्वाभिमानी थे । योग सिद्ध योगी थे । सारे जगत् को वे तृणवत् मानते थे । यह कहते थे कि, मेरे समान न भूतकाल में हुआ और न भविष्य में होने वाला है । वर्त्तमान में तो मैं सर्वश्रेष्ठ स्तर पर विराजमान ही हूँ । इनके क्रुद्ध होने पर मनाना बड़ा कठिन था । सभी यह जानते थे । शिष्य जो इनकी सेवा में रहते थे, वह भी मानते थे कि, गुरु जी की सेवा तलवार की धार पर धावन के समान है ।

दशैते गुरवः प्रोक्ताः स्वतत्त्वज्ञानगर्विताः ।
ये तदंशसमुद्भूतास्तत्स्वभावानुचारिणः ।।
तैस्तु येऽनुगृहीतास्तु ते तदाचारवर्तिनः ।'

इत्यादि बहुप्रकारम्। एतच्च ग्रन्थविस्तरभयात् यथोपयोगमुच्चित्य उच्चित्य लिखितमिति तत एव यथाशयमनुसर्तव्यम्॥३९३॥

एवमेवंविधो गुरुर्व्याख्यार्थमभ्यर्थनीय इत्याह

**इत्थं विज्ञाय सदा शिष्यः सम्पूर्णशास्त्रबोद्धारम् ।**
**व्याख्यायैगुरुमभ्यर्थयेत् पूजापुरःसरं मतिमान् ।।३९४।।**

---

१०. **हुलहुल**—दीक्षाकर्म में निष्णात, मद्य-मांस के सेवन में रुचि रखने वाले, हुलहुल कुलोत्पन्न और इसी नाम से विख्यात ये विश्वविख्यात दैशिक शिरोमणि थे ।

ये दश गुरु देव्यायामल शास्त्र प्रवर्त्तन के समय विद्यमान थे । ये सभी तत्त्वद्रष्टा थे । इन्हें इस बात से सन्तोष था कि, हम सब जो कुछ जानते हैं, तत्त्ववाद की कसौटी पर खरा उतरने योग्य है । यह शुद्ध अहंकार विद्वद्वरेण्य विज्ञ पुरुष में स्वभावतः उच्छलित होता रहता है । "यह सत्य सिद्धान्त है कि, जो जिस अंश में उत्पन्न होता है, वह उस पूर्ण उत्स की गुणवत्ता से संवलित होता है । ऐसे व्यक्तियों से जो अनुगृहीत हो जाते हैं, वे सचमुच सौभाग्यशाली कहे जा सकते हैं ।"

इस प्रकार परमेश्वर स्वयं गुरु रूप में अंशतः अवतरित होकर दश गुरुओं के रूप में प्रतिष्ठित हुए और तत्त्ववाद का प्रवर्त्तन किये । यही इनकी बहु प्रकारता की क्रमिकता है । आचार्य जयरथ कहते हैं कि, उपयोगिता की दृष्टि से ये उद्धरण स्थान स्थान से चुनकर उद्धृत किये गये हैं । इससे ग्रन्थ के विस्तार का भय भी होता है । अतः अध्येताओं को शास्त्रानुसरण पूर्वक अपनी जिज्ञासा की शान्ति करनी चाहिये ॥३९०-३९३॥

**सोऽपि स्वशासनीये**
**परशिष्येऽपि वापि तादृशं शास्त्रम् ।**
**श्रोतुं योग्ये कुर्याद् व्याख्यानं वैष्णवाद्यधरे ।।३९५।।**

**करुणारसपरिपूर्णो गुरुः पुनर्मर्मधामपरिवर्जम् ।**
**अधमेऽपि हि व्याकुर्या-**
**त्सम्भाव्य हि शक्तिपातवैचित्र्यम्।।३९६।।**

---

इस श्रेणी के सर्वशास्त्रपारङ्गत गुरु को शास्त्र की व्याख्या के लिये अभ्यर्थनीय माना जाता है । यही कह रहे हैं—

शिष्य को इन बातों का जानकार होना चाहिये कि, यह गुरु इस स्तर का है । यह विविध विशेषताओं से विभूषित है । अमुक गुरु सम्पूर्ण शास्त्रतत्त्व का मर्मज्ञ है । यह शास्त्र की व्याख्या करने में पूर्णतया समर्थ है । इतना जानकर शिष्य व्याख्या करने के लिये गुरुदेव की भक्तिभरी अभ्यर्थना करे ।

बुद्धिवैशद्यविभूषित गुरुदेव अपने अनुशासन में रहने वाले या दूसरे के द्वारा अनुशासित शिष्य की इस प्रार्थना पर विशेष ध्यान दे । वह यह सुनिश्चित करे कि, इस शास्त्रीय व्याख्यान से कितने लोग लाभान्वित हो सकते हैं । कितने लोग व्याख्यान सुनने और गुनने के अधिकारी हैं । यह अवधारण करने के बाद वह वैष्णव आदि अधर श्रेणी के शास्त्रों की व्याख्या भी करे ।

गुरु करुणा के प्रशान्त समुद्र हैं । रत्नाकर में विकसित अरविन्दों की रससुधा के वे स्रोत हैं । व्याख्या करते समय यह ध्यान में रखना चाहिये कि, रहस्य अनुद्घाटनीय होते हैं । मर्म में छिद्र हो जाने से उसकी तेजस्विता नष्ट हो जाती है । उसे शक्तिपात वैचित्र्य की सम्भावनाओं पर भी विचार करना चाहिये क्योंकि अधरशास्त्र और अधर शिष्य ये सभी अनायात शक्तिपात होते हैं । वे मर्मस्पर्शी रहस्योद्घाटन के अधिकारी नहीं होते । यहाँ मुख्य रूप से इन बातों पर विचार करना चाहिये—

अनेन व्याख्याविध्यनुषक्तः श्रुतविधिरपि आसूत्रितः। सोऽपीति गुरुः करुणावेशन वैष्णवादावधमेऽपि व्याख्यां कुर्यात्, किन्तु मर्मस्थानं वर्जयित्वा यदसौ साक्षादनायातशक्तिपात इति ॥३९४-३९६॥

अत्रैव इतिकर्तव्यतामाह

**लिप्तायां भुवि पीठे चतुरस्त्रे पङ्कजत्रयं कजगे ।**
**कुर्याद्विद्यापीठं स्याद्रसवह्न्यङ्गुलं त्वेतत् ।।३९७।।**

---

१. गुरु सर्वशास्त्र पारङ्गत और शास्त्रीय रहस्यों एवं मर्मधाम का विशेषज्ञ हो । साथ ही करुणा की प्रतिमूर्त्ति हो ।

२. अभ्यर्थना के बाद ही व्याख्या की जानी चाहिये । व्याख्या में मर्म का उद्‌घाटन नहीं होना चाहिये ।

३. अधर शास्त्रों की व्याख्या भी प्राज्ञ पुरुष को अवश्य करनी चाहिये।

४. अधर शास्त्रज्ञान के जिज्ञासु अनायातशक्तिपात होते हैं ।

५. मर्मस्पर्शी व्याख्या के प्रभाव से यदि कभी उसकी चिति का आवरण भग्न हो गया, तो उस पर भी शैव शक्तिपात सम्भव है ।

६. अनधिकारी शिष्य पर शक्तिपात होने से उसका दुरुपयोग सम्भव है।

७. गुरु को इन सभी बातों पर विचार करना अनिवार्यतः आवश्यक है ॥३९४-३९६॥

व्याख्यान प्रारम्भ करने के पहले एक पवित्र और दिव्य वातावरण के सृजन की महती आवश्यकता होती है । विपरीत परिस्थितियों में किया गया पावन प्रक्रिया का प्रारम्भ सुपरिणामप्रद नहीं होता । इसलिये शास्त्र और परम्परा के अनुकूल एक पूजा पद्धति का निर्देश कर रहे हैं—

सर्वप्रथम गोमयोपलिप्त भूमि पर एक पीठ की रचना करनी चाहिये । उस पीठ का आकार चौकोर होना चाहिये । उस पीठ को कजग पीठ कहते हैं । कजग की नैरुक्तिक व्युत्पत्ति के अनुसार वह महत्त्वपूर्ण पीठ

**मध्ये वागीशानीं दक्षोत्तरयोर्गुरून्गणेशं च ।**
**अधरे कजे च कल्पेश्वरं प्रपूज्यार्घपुष्पतर्पणकैः ।।३९८।।**

**सामान्यविधिनियुक्ता-**
**र्घपात्रयोगेन चक्रमथ सम्यक् ।**
**सन्तर्प्य व्याख्यानं कुर्यात्सम्बन्धपूर्वकं मतिमान् ।।३९९।।**

---

होता है । उसमे 'क' अर्थात् सूर्य, विश्वस्रष्टा आत्मा, मन और देहायतन आदि के 'ज' अर्थात् सृजन शक्ति की उन्मेषशीलता की ओर 'ग' अर्थात् गतिशीलता का ही श्रीगणेश होता है । उस कजग पीठ में अर्थात् कज (कमल) की तरह विकसित अतएव 'ग' अर्थात् गति ज्ञान के संवर्द्धन के क्षेत्र में विद्यापीठ की रचना होनी चाहिये ।

चतुरस्त्र गोमयोपलिप्त भूमि की लम्बाई चौड़ाई का उल्लेख नही है । हॉ, भूमध्य में जिस विद्यापीठ रूपी चतुर्भुज की रचना होती है, उसी में विद्यापीठ की भावना करनी चाहिये । वह चतर्भुज रूप आकार इस प्रकार विद्यापीठ हो जाता है । चतुर्भुज की लम्बाई चौड़ाई का उल्लेख नहीं किया गया है । मध्य का चतुर्भुज ३६ अंगुल लम्बा और ३६ अंगुल चौड़ा होना चाहिये । इस विद्यापीठ के मध्य में वागीशी देवी की स्थापना बीज मन्त्र के माध्यम से होनी चाहिये । आचार्य उसी बीजमन्त्र पर अपना आसन बीज मन्त्र से अभिमन्त्रित कर प्रतिष्ठापित करे । पूर्वाभिमुख बैठने पर अपने दक्ष भाग में विकसित अरविन्द पर गुरुदेव की प्रतिष्ठा करे । वाम भाग के बाहु पर कल्पित कुशेशय पर गणेश की प्रतिष्ठा करे । इसी प्रकार विद्यापीठ की चौथी भुजा अर्थात् आगे की रेखा पर कल्पेश्वर की अर्चना करे । अर्घ्य, पाद्यादि एवं पुष्प तर्पणादि उपचारों से तीनों पद्मों पर तीनों देवों की पूजा सम्पन्न करे । यह सामान्य विधि प्रयुक्त पूजन है । इसमें किसी आडम्बर की आवश्यकता नहीं । इस प्रकार गुरु, गणेश और गायत्र, इन तीनों का एक चक्र बनता है । इसे चक्रयोग कह सकते है । चक्रसन्तर्पण में अर्घपात्रयोग का उल्लेख भी शास्त्रकार ने किया है । गायत्र कल्पेश्वर को कहते हैं । गायत्री तन्त्र के प्रसविता सूर्य हैं । सूर्य ही कल्पेश्वर होते हैं । ये प्राणरूप से पूज्य हैं और इस विश्वमय कालकल्प के ईश्वर

कजगे इति पीठविशेषणम्, तेन अधस्तनपीठान्तरस्थपद्ममोपरिवर्तिनीत्यर्थ:। यदुक्तं

'.....................**पीठाध: पद्ममालिखेत्।** इति।

रसवह्नीति षट्त्रिंशत्। मध्ये इति मध्यपद्मे। अधरे इति पीठाधोवर्तिनी। यदुक्तं तत्र

'..............**मध्ये वागीशिपूजनम्।'**

**दक्षिणे गुरव: पद्मे उत्तरे तु गणेश्वर: ।**
**पीठाधो यद्भवेत्पद्मं कल्पेशं तत्र पूजयेत् ।।'**

इति।।३९९।।

---

हैं । यह विधि पूरी कर मतिमान् आचार्य के 'सम्बन्धे सावधानता' न्यायानुसार व्याख्यान का शुभारम्भ होना चाहिये ।

यहाँ कुछ बातों पर विशेष बल दिया गया है—

१. मध्य में कजग विद्यापीठ की दक्ष, उत्तर और अध रेखाओं पर पद्मप्रकल्पन और उनमें गुरुदेव, गणपति और कल्पेश्वर की वरिवस्या की बात कही गयी है । इसी को आगम प्रामाण्य से पुष्ट कर रहे हैं—

"पीठ के अधोभाग में कमल का निर्माण करे ।" अर्थात् विद्यापीठ की निचली रेखा पर कल्पेश्वर की पूजा करनी चाहिये ।

२. रस ६ और वह्नि ३, वामाङ्ककलन न्याय से रसवह्निका का अर्थ ३६ अङ्गुल होता है ।

३. मध्य का अर्थ मध्य पद्म जो विद्यापीठ के बीच में प्रकल्पित है ।

४. अधर अर्थात् विद्यापीठ चतुर्भुज की चौथी अर्थात् निचली भुजा । इसी अर्थ को यह आगमोक्ति प्रमाणित करती है—

"मध्य में वागीश्वरी (वागीशी, वागीशानी) देवी की पूजा पद्म पर पूरी करनी चाहिये । इसी तरह दाहिनी भुजा पर प्रकल्पित पद्म में गुरुदेव की और 'बायीं' भुजा पर गणेश्वर की पूजा होनी चाहिये । पीठ के अधोभाग में जो पद्म है, उस पर कल्पेश्वर की प्रतिष्ठा कर पूजा करनी चाहिये ।

सम्बन्धपूर्वकत्वमेव दर्शयन् व्याख्यानशैलीं शिक्षयति

**सूत्रपदवाक्यपटलग्रन्थक्रमयोजनेन सम्बन्धात् ।**
**अव्याहतपूर्वापरमुपवृह्य नयेत वाक्यानि ।।४००।।**

---

ऊपर की चित्राकृति से इसका अर्थ स्पष्ट हो जाता है । १. प्रथम पद्म (गुरु) २. द्वितीय पद्म (गणेश) और ३. अधोरेखा पर अधःपद्म में कल्पेश्वर की पूजा कर बीच में बैठ कर आचार्य शास्त्र का व्याख्यान करे । यह शास्त्रकार का निर्देश है ॥३९७-३९९॥

श्लोक ३९९ में सम्बन्धपूर्वक व्याख्यान करने का निर्देश दिया गया है । यह सम्बन्ध-पूर्वकता क्या है, इस जिज्ञासा के शमन के लिये उसी सम्बन्ध पूर्वकत्व का प्रदर्शन व्याख्यान विधि के सन्दर्भ में कर रहे हैं—

किसी ग्रन्थ के ग्रथन में ग्रन्थकार विद्या आदि का एक क्रम अपनाता है । उसके सूत्र क्या हैं? पद के प्रयोग कैसे हों? वाक्य की योजना क्या हो? शब्दशय्या और शैली कैसी हो एवं कितने पटलों में इसे पूरे किया

**मण्डूकप्लवसिंहावलोकनाद्यैर्यथायथं न्यायैः ।**
**अविहतपूर्वापरकं शास्त्रार्थं योजयेदसङ्कीर्णम् ।।४०१।।**

**तन्त्रावर्तनबाधप्रसङ्गतर्कादिभिश्च सन्न्यायैः ।**
**वस्तु वदेद्वाक्यज्ञो**
**वस्त्वन्तरतो विविक्ततां विदधत् ।।४०२।।**

---

जाय? ग्रन्थक्रम की इन सभी बातों और बिन्दुओं पर विचार करना पड़ना है। इनका आपस में सन्दर्भगत सम्बन्ध होता है। सर्वप्रथम उसके मस्तिष्क में एक रेखाचित्र उभरता है। उसे ही ग्रन्थकार आकार प्रदान करना है।

व्याख्याकार भी सर्वप्रथम इन बातों पर विचार करता है और आनुपूर्वी रूप से बिना किसी तथ्य को छोड़ते हुए पूर्वापर का विचार करते हुए अपनी लेखनी पर सारस्वतपुरुष का आवाहन करना है। सरस्वती उसे प्रेरणा प्रदान करती है। वह उन बिन्दुओं के वाच्य, लक्ष्य और व्यंग्य अर्थों का उपवृंहण करते हुए उन्ही वाक्यो के अर्थों को नये शब्दो मे ढालते हुए अर्थचक्र को आगे ले चलता है। वह अर्थ का सारांश बन जाता है।

कभी कभी वह मण्डूक प्लुति शैली अपनाता है। कभी सिंहावलोकन की सरणी ग्रहण करना है। इसी तरह सम्बद्ध न्यायों (पद्धतियो) का प्रयोग कर बिना किसी संकोच के अविहत गति से पूर्व और पर की सातत्यमयी शास्त्रीयता मे अपने व्यक्तित्व की बलवत्ता को निहित करते हुए शास्त्रार्थ का विनियोजन करता है। इसी क्रम मे वह उसे तन्त्रित कर आवर्तित भी करना है। कही उक्तियो के अप्रासंगिक उद्धलन में बाधक का आधार भी अङ्गीकार करता है। नये प्रसङ्गो का साङ्गोपाङ्ग समर्थन करता है और इसीलिये तर्क का आश्रय लेकर उस विषय के प्रतिपादन मे प्राणवत्ता को अनुप्राणित कर देता है।

शास्त्रकार कहते हैं कि, समर्थ व्याख्याता सत्तर्कों और योगाङ्गों का उपयोग कर वस्तु के तथ्य का उद्घाटन करे। वाक्य के वास्तविक अर्थ सन्दर्भ मे प्रवेश करे। उसे समझे, पचाये और तब उसे अभिव्यक्त करे।

**यद्यद्व्याहृतिपदवीमायाति तदेव दृढतरैर्न्यायैः ।**
**बलवत्कुर्याद्दूष्यं यद्यप्यग्रे भविष्यत्स्यात् ।।४०३।।**

पदेति पदाद्यात्मा पदार्थः। ग्रन्थक्रमेति विद्यादिपादरूपः। यदुक्तं तत्र

**'पादिकश्चात्र संबन्ध अन्यः पाटलिकः प्रिये ।**
**पादार्थः सौत्रवाक्यार्थ एतत्सम्बन्धपञ्चकम् ।।**

**चतुष्पात्संहिता यावत्तस्यां पादो यथोदितः ।**
**आदिमध्यावसानैश्च ग्राहयेदर्थसन्ततिम् ।।**

**परस्पराविभेदेन अविरुद्धा यथा भवेत् ।**
**एवं पादगतं ज्ञात्वा व्यावर्ण्यं कुरुते गुरुः ।।**

**यत्तत्पाटलिकं वस्तु पटलान्ते समर्पयेत् ।**
**अभिसन्ध्यान्यपटलमेतत्पाटलिकं स्मृतम् ।**

---

वह यह स्पष्ट रूप से सिद्ध करे कि, इसी प्रकार की अन्य वस्तु से प्रस्तुत वस्तु का यह वैविक्त्य है । उसके अन्तर को प्रदर्शित करे । इस क्रम में जो जो विन्दु व्याहृति के योग्य स्तर पर स्वात्मस्तर पर या शास्त्र में उन्मिषित होते है, उन उन बिन्दुओं को यदि वे विपरीतार्थक हैं, तो दृढ़तर सत्तर्कों से उनका खण्डन और यदि योग्य हों या उचित हैं और शास्त्रानुकूल आम्नात हैं, तो उनका मण्डन होना चाहिये । दूष्यभाव से व्याख्यान नहीं करना चाहिये । व्याख्या के अगले प्रसङ्गों में अर्थात् समीक्षा के समय पूर्व पक्ष के दोषों का विवेचन और उत्तर पक्ष का समर्थन भी आवश्यक है । भाविदूष्य भाव का यही तात्पर्य है ।

श्री देव्यायामल तन्त्र में ये तथ्य स्पष्ट रूप से प्रतिपादित किये गये हैं । वही यहाँ उद्धृत कर रहे हैं—

''ग्रन्थ के व्याख्यान के प्रसङ्ग में जिन सम्बन्धों पर विचार किया जाता है, वे पादिक सम्बन्ध पाटलिक सम्बन्ध, पादार्थ सम्बन्ध, सौत्र और वाक्यार्थ हैं । ये मात्र पाँच सम्बन्ध ही शास्त्रों में परिगणित हैं । चार पादों से संहिता की छान्दसिक रचना होती है । ऐसी संहिना के प्रथम पाद का

**यः पदार्थोऽभिगम्येत तत्पादार्थेन निश्चितम् ।**
**अपरस्परभेदेन व्याख्यानां कुरुते गुरुः ।।**

**एष पादार्थिको नाम्ना अन्यत्सूत्रगतं शृणु ।**
**सूत्रे सङ्गृहीतं वस्तु सुपरीक्षार्थसन्ततिः ।।**

**भेदभिन्ना तथात्रैव सूत्रेणान्येन सुन्दरि ।**
**एतत्सूत्रं विचार्येत वाक्येन परिनिष्ठितम् ।।**

**संस्कृतैः शब्दविषयैर्नदीस्रोतःप्रवाहकैः ।**
**वातोर्मिवेगभङ्गेन व्याख्यां द्विपगतिं च वा ।।'**

---

उदय ही अन्य पादों में विकसित होता है । इसलिये संहितार्थ के समय चारों पादों का अन्वय करने पर ही निष्कर्ष निकाला जा सकता है । इसलिये अर्थ सन्तति की जानकारी के लिये चारों विद्या आदि पादों के समन्वितार्थ पर ध्यान देना चाहिये । गुरुदेव समकालीन तथा तत्कालीन पारम्परिकता से परिचित होते हैं । वे उसकी पारस्परिक समन्विति के स्वरूप को इस प्रकार व्यवस्थित कर अर्थ में समायोजित करते हैं, जिससे किसी प्रकार के विरोध या वैपरीत्य का उदय न हो जाय । इस प्रकार चतुष्पात् संहितार्थ का वे समायोजन कर लेते हैं । इसके याथार्थ्य को जानकर उनकी पृथक् पृथक् व्याख्यात्मक विवृति करते हैं ।

पाटलिक अर्थात् पूरे पटल के वर्ण्य-वस्तु का विवेचन करने के बाद अन्त में उसका संसूचन करना शैलीगत विशेषता मानी जाती है । प्रस्तुत पटल से आगे के पटल की अभिसन्धि का अनुसन्धान करना पाटलिक कर्म के ही अन्तर्गत आता है । जिस पद-पदार्थ से किसी रहस्य का अवगम होता है, उसका असामान्य महत्त्व मान कर पादार्थ के साथ ऐसा समन्वय किया जाय, जिसमें परस्पर भेदबुद्धि के उदय का वातावरण न हो । **ऐसा** व्याख्यान ही सफल व्याख्यान माना जाता है । यह इतना वर्णन **पादार्थिक वर्णन माना जाता है ।**

**मण्डूकप्लुतिरेवात्र अथ सिंहावलोकितम् ।**
**ज्ञात्वा न्यायं तु शिष्यं हि तादृशेन प्रबोधयेत् ।।**

**स्वरूपेणार्थविषयं पादभेदेन वाथवा ।**
**दैशिकः कुरुते व्याख्यां यादृशं तेन पृच्छितम् ।।**

**तादृशं तस्य वक्तव्यं स्वाम्नायस्थितिपालनात् ।'** इति।

---

यहाँ सूत्रगत व्याख्यान शैली का सूत्रपात कर रहे हैं—

भगवान् शङ्कर कहते है कि, प्रिये पार्वति! सूत्र में संगृहीत वस्तु की समीक्षा सूक्ष्म पर्यवेक्षण विधि से करनी चाहिये । उसमें अनुस्यूत अर्थ की व्यापकता का विचार और उसके संतनन के समस्त सन्दर्भो पर ध्यान देना चाहिये । यह देखना चाहिये कि, इस सूत्र का आगे के सूत्र से वैमत्य है या नहीं? दोनों में क्या भिन्नता है? कोई वैचारिक विरोध तो नहीं? आदि कई दृष्टियों से सूत्रगत विश्लेषण को शब्द की शय्या प्रदान करनी चाहिये । यह सूत्रों का वाक्यात्मक विचार है । यह सूत्रों के व्याख्यान का प्रकार है । अथवा व्याख्यान में शास्त्रगत सिद्धान्त सूत्रों की समीक्षा का स्वरूप है ।

'वाक्यविचार' शब्द अपनी पुरानी परिभाषा को सूचित कर रहा है । आधुनिक व्याख्यात्मक समीक्षा में रूपकों के माध्यम से विषय को बोधगम्य बनाने का प्रयास व्याख्याता करता है । जैसे किसी कविता की व्याख्या में समीक्षक कहता है कि 'कालिदास की कविता कल्पना की कल्लोलिनी है, संवेगों की स्रोतस्विनी है और उसमें भावनाओं की भव्यता का प्रवाह है ।' इसी तरह शास्त्रीय व्याख्यान के सन्दर्भ में व्याख्याता लिखता है— श्रीमदभिनव की शब्दशय्या पर प्राण का समीरण विहार करता है । पावन पवमान पवन उनकी कल्पना के संवेगों को गौरव प्रदान करता है । उनकी अनुभूतियों में ऊर्मिल पारावार लहराता है । उनकी भावभंगिमा में गंगा की तरङ्गभङ्गी की सद्भाव-संभूति है । इनमें एक प्रकार की शैलीगत दिव्यता का आधान है ।

यागत्रयात्मकपौर्णमासाङ्गप्रयाजानुयाजवदेकमनेकसाधारणं तन्त्रम्। अवघातादेरिव यावद्द्रव्यमसकृत्प्रयुक्तिरावर्तनम्। चमसगोदोहनादिवद्सक्त-प्रतिषेधो बाधः। पशुपुरोडाशवत् परमध्यपातिनो निजतन्त्रनैरपेक्ष्येण परकीयेनैव तन्त्रेण सम्पादनं प्रसङ्गः। संशयनिर्णयान्तरालवर्ती भवितव्यतात्मकः प्रत्ययस्तर्कः। आदिशब्दादतिदेशादयः। सदिति

---

इस प्रकार की शैली एक शर्मीली अभिसारिका है। वह हस्तिनी है। उसी चाल से चलती है और शास्त्र के अर्थ को अपना सर्वस्व अर्पित कर देती है। यह लीलामयी है। मण्डूकप्लुति में भी आनन्द लेती है। पूरे परिवेश को सिंहिनी सी सावधान दृष्टि से निहारती रहती है। दैशिक इस शास्त्राकाश विहारिणी का परिचय शिष्य को देता है। इसके प्रयोग के प्रति प्रतिबुद्ध करता है। इसकी शक्ति में निहित सौन्दर्य का स्वयम् उपभोग करता है और स्वाध्यायशील अध्येता को उसे सौंप देता है।

अर्थ की एक विषय सीमा होती है। उसके स्वरूप को दैशिक आत्मसात् कर उसे अभिव्यक्त करता है। शास्त्र की भाषा में प्रयुक्त पदों और संहिता के पाद भेद को भावित कर उसे व्याख्यायित करता है। शिष्य की जैसी या जिस प्रकार की जिज्ञासा होती है, उसे उसी प्रकार समाहित करता है। दैशिक की दृष्टि अपने आम्नाय पर भी रहती है। उसकी परम्परा का पालन करते हुए वह व्याख्या पूरी करता है।

यहाँ श्लोक ४०२ और ४०३ में प्रयुक्त कुछ शब्दों की परिभाषाओं पर क्रमिक विचार करना आचार्य आवश्यक मानते हैं। उनकी परिभाषाओं का स्वरूप इस प्रकार है—

१. **तन्त्रम्**—यह शब्द यहाँ वैदिक यागों के परिवेश को प्रकाशित करता है। पौर्णमास याग तीन प्रकार का होता है। उसके अङ्गरूप में कर्म प्रयाज और कभी अनुयाज का प्रयोग भी किया जाता है। उसी तरह एक के अनेक साधारण प्रयोग भी 'तन्त्र' माने जाते हैं।

मण्डूकप्लवादिलौकिकन्याय-विलक्षणैरित्यर्थः। वस्वन्तरतो विविक्ततां विदधदित्यनेन असङ्कीर्णत्वमेव उपोद्वलितम्। दूष्यं भविष्यत्स्यादिति भावि दूष्यभावं भजेदित्यर्थः॥४०३॥

ननु यदुत्तरकालं दूष्यं, तस्य आदौ बलवत्त्वाधानेन कोऽर्थ इत्याशङ्क्य आह

**दृढरचितपूर्वपक्षप्रोद्धरणपथेन वस्तु यद्वाच्यम्।**
**शिष्यमतावारोहति तदाशु संशयविपर्ययैर्विकलम्॥४०४॥**

---

२. **आवर्त्तन**—'अवघात' स्वयम् एक पारिभाषिक शब्द है। याग के प्रसङ्गों मे पदार्थो का अवघात होता है और उनका दुबारा प्रयोग होता है। उसी तरह व्याख्या में शब्दों की अनेक बार प्रयुक्ति आवर्त्तन कहलाती है।

३. **बाध**—चमस और गोदोहन ये दो पृथक् सन्दर्भो को व्यक्त करने वाले शब्द है। कहाँ यज्ञीय सोमपान का यज्ञीय काष्ठपात्र और कहाँ गो-दोहन का समय। इन दोनों में परस्पर कोई सम्बन्ध नहीं। यहाँ असक्त प्रतिषेध है। ऐसे प्रसङ्गो में भी अर्थात् बिना सम्बन्ध के भी एक के लिये दूसरे का प्रतिषेध बाध कहलाता है।

४. **प्रसङ्ग**—पशु और पुरोडाश ये दोनों यज्ञीय शब्द हैं। ये अपने तन्त्र के विषय नहीं हैं। किन्तु यथावसर आवश्यकतानुसार यदि इनका सम्पादन व्याख्याकार को करना पड़ता है, तो उस अवसर को प्रसङ्ग कहते हैं, अर्थात् जब परकीय तन्त्र के अनुसार निजतन्त्र निरपेक्ष अन्य का सम्पादन करना पड़ता है, उसे प्रसङ्ग कहते हैं। वर्तमान समीक्षा के सिद्धान्त के अनुसार भी किसी परकीय वस्तु की यथावसर चर्चा को ही प्रसङ्ग कहते हैं।

५. **तर्क**—व्याख्या के क्रम में किसी विन्दु को लेकर जिज्ञासा उत्पन्न होती है। यह समझ में नहीं आता कि, वस्तुतथ्य क्या है? ऐसी अवस्था को संशय कहते है। इसके समाधान हो जाने को निर्णय कहते है। इन दोनों के बीच के कालान्तराल में तरह तरह के ऊहापोह करने पड़ते हैं। वे भवितव्य के प्रत्यायक होते हैं और निर्णय में या समाधान में सहायक होते हैं।

**भाषा न्यायो वादो लयः क्रमो यद्यदेति शिष्यस्य ।**
**सम्बोधोपायत्वं तथैव गुरुराश्रयेद्व्याख्याम् ॥४०५॥**

**वाच्यं वस्तु समाप्य प्रतर्पणं पूजनं भवेच्चक्रे ।**
**पुनरपरं वस्तु वदेत्पटलादूर्ध्वं तु नो जल्पेत् ॥४०६॥**

---

६. **आदि**—श्लोक ४०२ में ही तर्क के साथ 'आदि' शब्द का प्रयोग है । आचार्य जयरथ का विचार है कि आदि से अतिदेश आदि का अर्थ ग्रहण करना चाहिये ।

७. उसी के आगे सन्न्यायैः शब्द का प्रयोग किया गया है । न्याय के साथ सत् शब्द का समायोजन प्रसङ्ग के अनुकूल प्रचलित और समीक्षा पद्धति में वर्त्तमानकाल में व्यवहृत न्यायों के विशेषण के रूप में किया गया है । जैसे मण्डूकप्लुति न्याय का प्रचलित प्रयोग या कच्छपगति के प्रयोग । इनसे अर्थ में एक वैलक्षण्य उत्पन्न होता है ।

८. वस्त्वन्तर से वैक्तित्त्य के अर्थ सङ्कोच का निराकरण करते हुए विस्तार पूर्वक प्रतिपादन करना चाहिये ।

९. **दूष्यं भविष्यत्स्यात्**—इसका प्रयोग पूर्वपक्ष और उत्तरपक्षरूप समीक्षात्मक वैमत्य के अर्थ में किया गया है । किसी के निबन्ध के गुण-दोष विवेचन में ऐसी सम्भावनायें होती हैं कि, उसे देख कर कुछ लोग यह कहते पाये जाते हैं कि, समीक्षक ने द्वेष वश ऐसा लिखा है । इसी को भविष्यत् दूष्य भाव कहते हैं । इसका दूसरा अर्थ भी है । किसी व्यक्ति ने पूर्वपक्ष रखा । शिष्य विभ्रम में पड़ गया । वहाँ गुरुदेव पूर्वपक्ष को समझा कर उत्तरकाल में इसका दोष प्रदर्शित करते हैं । यही पूर्वपक्ष का भविष्यदूष्यत्व है ॥४००-४०३॥

श्लोक ४०३ में यह निर्देश दिया गया है कि, जिस पूर्वपक्ष की व्याहति का प्रसङ्ग हो, उसका पहले बलवत् सन्न्यायों से पहले समर्थन करना चाहिये । जिज्ञासु कहता है कि, जब उत्तरकाल में उसको दूषित करना ही है, तो उसके समर्थन की क्या आवश्यकता? इसी जिज्ञासा का समाधान कर रहे हैं—

**व्याख्यान्ते क्षमयित्वा विसृज्य सर्वं क्षिपेदगाधजले।**
**शास्त्रादिमध्यनिधने विशेषतः पूजनं कुर्यात् ।।४०७।।**

**विशेषपूजनं कुर्यात्समयेभ्यश्च निष्कृतौ ।**

---

जब आचार्य शिष्य के समक्ष वाच्य पूर्वपक्ष की व्याख्या कर समझाने लगता है, उस समय पहले पूर्वपक्ष को दृढ़ता पूर्वक समझाने से उसके आधार का स्पष्टीकरण हो जाता है । शिष्य के मन मे पूर्व पक्ष की बात पहले बिठला दी जाती है । उसकी बाद संशय और विपर्यय आदि दोषों से उसका दोष बतलाने से शिष्य की बुद्धि में सत्य तथ्य अवारूढ हो जाता है । इसलिये भावि दूष्यभाव में कोई दूषण नहीं अपितु भूषण ही माना जाना चाहिये ।।४०४।।

व्याख्या के क्रम में शिष्य में सम्बोध उत्पन्न करना ही गुरु का मुख्य लक्ष्य होता है । यह सम्बोध अर्थात् स्पष्ट जानकारी ही शिष्य को उत्कर्ष की ओर अग्रसर करती है । सम्बोध के अनेक उपाय माने जाते हैं । वे हैं—१. भाषा, २. न्याय, ३. वाद, ४. लय और क्रम आदि । इनमें से जिस उपाय से सम्बोध हो या यदि सभी उपायों का भी आश्रय लेना पड़े तो कोई सङ्कोच नहीं करना चाहिये । उन्हीं उपायों का आश्रय लेना चाहिये ।।४०५।।

वाच्य वस्तु को समाप्त कर तुरत चक्रार्चन करना चाहिये । विशेष रूप से तर्पण करने के बाद ही किसी अन्य विषय पर विचार विमर्श करना चाहिये । यह ध्यान देना चाहिये कि, पटल के आगे के पाटलिक विषयों के सम्बन्ध में वहाँ कुछ न कहा जाय ।।४०६।।

व्याख्या के अन्त में सारस्वत पुरुष से या स्वात्मसंवित्ति देवी से क्षमा याचना करनी चाहिये । पद्मों में प्रतिष्ठित गुरु, गणपति और कल्पेश्वर के साक्षित्व में सम्पन्न व्याख्या के लिये उनका नमन वन्दन आवश्यक माना जाता है । पूजन वन्दन के बाद विसर्जन की प्रक्रिया अपनानी चाहिये । इसके बाद वहाँ की सारी सामग्रियों को एकत्र कर अगाध जल में फेंक देना चाहिये । ऐसा देखा जाता है कि, शास्त्रीय चर्चा या व्याख्या की

भाषा संस्कृतादिरूपा षोढा भिन्ना। न्यायः प्रागुक्तो लौकिकः शास्त्रीयो वा। वादस्तत्त्वनिश्चयफलरूपः पक्षप्रतिपक्षपरिग्रहः। लयो व्याख्येयवस्तुनिष्ठतल्लीनतात्मा व्याख्यानाभ्यासः। क्रमः पाठार्थपरिपाटीविशेषः, वाच्यं वस्त्विति मूलसूत्रादि। अपरं वस्त्विति सूत्रान्तरम्। यदुक्तं

**'त्रीणि मूलानि सूत्राणि द्वे तदेकमथापिवा ।**
**व्याख्यायोपरमेदूर्ध्वं वदन्विघ्नैर्हि बाध्यते ।।'** इति।
**'न गच्छेत्पटलादूर्ध्वं**......................।' इति च।

समयेभ्यश्च निष्कृतावित्यनेन समय निष्कृतिरिति प्रागुक्तं त्रयोविंशमपि नैमित्तिकं व्याख्यातुमुपक्रान्तमिति आवेदितम्।।४०४-४०७।।

---

प्रक्रिया के मध्य में ही व्याख्याकार का या इस प्रक्रिया में लगे लोगों में से किसी का निधन हो जाता है । यह एक दुःखद और दुर्भाग्यपूर्ण स्थिति होती है । उस समय धैर्य पूर्वक आराधना का ही आश्रय लेने से इस अप्रत्याशित शोक का शमन सम्भव होता है । इसीलिये शास्त्रकार कहते हैं कि, विशेषतः पूजन करना चाहिये । साथ ही समयाचार के पालन में यदि कहीं त्रुटि हो जाय, तो उसकी निष्कृति के लिये भी विशेष पूजा करनी चाहिये ।

श्लोक ४०५ में 'भाषा' नामक उपाय की चर्चा है । भाषा संस्कृत आदि छः प्रकार की प्रचलित उस समय की भाषाओं के अर्थ में प्रयुक्त है । इसी तरह 'न्याय' शब्द लौकिक और वैदिक दोनों के न्यायों को गृहीत करता है । 'वाद' शब्द यहाँ तत्त्व के निश्चयात्मक फल के सन्दर्भ को अभिव्यक्त करता है । इसमें पक्ष और प्रतिपक्ष दोनों का परिग्रह होता है । 'लय' व्याख्येय वस्तुनिष्ठ तल्लीनात्मक अवस्था है । यह व्याख्यान के अभ्यास से उत्पन्न होती है । 'क्रम' पाठ के अर्थ को सदा नियमित और क्रमिक रूप से प्रस्तुत करने की एक परिपाटी मात्र है । व्याख्या में इसकी अनिवार्य अपेक्षा होती है । वाच्य वस्तु—वर्ण्य वस्तु के अर्थ में प्रयुक्त हुआ है । प्रस्तुत प्रसङ्ग में मूलतः ग्रन्थ की कारिकायें, उसके

ननु इदं कार्यमिदं न कार्यमिति शास्त्रीया नियन्त्रणा हि समयः। सच निर्विकल्पानां नास्तीति कथमेतदविशेषेण उक्तमित्याशङ्क्य आह

**अविकल्पमतेर्न स्युः प्रायश्चित्तानि यद्यपि ।।४०८।।**
**तथाप्यतत्त्वविद्वर्गानुग्रहाय तथा चरेत् ।**

---

श्लोक या सूत्र आदि ही व्याख्येय और वाच्य माने जाते हैं । इसी क्रम में पुनः अपर वस्तु की चर्चा भी श्लोक ४०६ में की गयी है । यहाँ अपर वस्तु से सूत्रान्तर का अर्थ लेना चाहिये । कहा गया है कि,

(ग्रन्थ की व्याख्या के पूर्ण हो जाने पर प्रतर्पण और चक्र में पूजन कर लेने पर व्याख्या की उपसंहति के रूप में शैलीगत औचित्य की दृष्टि से या पूरक प्रक्रिया के रूप में) "एक या दो या तीन अवान्तर सूत्रों के सम्बन्ध में कुछ आवश्यक तथ्य लिख सकते हैं । इससे ऊर्ध्व अर्थात् अधिक लिखने पर विघ्नों से व्याख्या बाधित होती है या व्याख्याकार ही बाधित होता है ।"

इसके अतिरिक्त एक और आगमिक देशना है कि,

"पटल में जो भी पाटलिक अर्थ प्रतिपादित किया गया है, उसके अतिरिक्त विषय का आगे प्रवर्त्तन न करे ।"

श्लोक ४०७ के अन्त में अर्थात् श्लोक ४०८ की प्रथम अर्द्धाली में 'समयों की निष्कृति के लिये' प्रयोग आया हुआ है । निष्कृति शब्द प्रायश्चित्त, योगार्थ परिशोधन या निस्तारण अर्थ में प्रयुक्त होता है । समय पालन इस शास्त्र की परम्परा में अनिवार्यतः आवश्यक माना जाता है । आह्निक १५ श्लोक ५२३ में अष्टधा समयाष्टक की चर्चा की गयी है । उनमें तीसरा अष्टक 'गूढि' है । इसको छिपाने का और श्लोक ५३० में समय में प्रतिभेद करने वाले का प्रतिरोध आवश्यक माना गया है किन्तु नैमित्तिक प्रकाश नामक इस अट्ठाइसवें आह्निक में समय की निष्कृति की

नन्वेवमाचरणे किमस्य प्रमाणमित्याशङ्क्य आह

**श्रीपिचौ च स्मृतेरेव पापघ्नत्वे कथं विभो ।।४०९।।**

**प्रायश्चित्तविधिः प्रोक्त इति देव्या प्रचोदिते ।**

**सत्यं स्मरणमेवेह सकृज्जप्तं विमोचयेत् ।।४१०।।**

---

चर्चा इस अर्धाली में की गयी है । श्लोक ४०९ में इसके प्रायश्चित का विधान भी किया गया है । इस आह्निक के प्रारम्भ में ही जहाँ नित्य कर्म के बाद नैमित्तिक की चर्चा प्रारम्भ की गयी है (श्लोक ६-९), वहाँ यह स्पष्ट उल्लेख कर दिया गया है कि, समय निष्कृति नैमित्तिक कर्म का २३वाँ भेद है । इसमें विशेष अर्च्चा की आवश्यकता होती है । उसी सन्दर्भ की यहाँ समाप्ति हो रही है । २३वें नैमित्तिक कार्य के लिये विशेष पूजन का यहाँ निर्देश भी कर दिया गया है ।।४०४-४०७।।

यहाँ एक वितर्क प्रस्तुत किया गया है । समय की परिभाषा करते हुए कह रहे हैं कि, यह करने योग्य कार्य है और यह करने योग्य नहीं है, यह शास्त्र से ज्ञात होता है । इस आदेश द्वारा शास्त्र एक प्रकार से समाज पर नियन्त्रण रखता है । यह नियम समुदाय ही 'समय' कहा जाता है । समय पालन की अनिवार्यता विकल्प में जीने वालों के लिये ही होती है, निर्विकल्प में रमे योगी के लिये नहीं होती । ऐसी स्थिति में सामान्य रूप से सबके लिये समय पालन की बात क्यों की गयी है? इस तर्क को समाहित कर रहे हैं—

यद्यपि निर्विकल्प वृत्ति में रमे रहने वाले व्यक्ति के लिये इन प्रायश्चित्तों का विधान नहीं है फिर भी अतत्त्ववित् अर्थात् अज्ञ लोगों के ऊपर अनुग्रह करने हेतु उसे ऐसा करना चाहिये । श्रेष्ठ पुरुष के आचार ही सामान्य जनों के कल्याणप्रद आदर्श होते हैं । उन्हें देखकर अज्ञ लोग स्वयम् वैसा आदर्श आचरण की प्रेरणा ग्रहण करते हैं ।।४०८।।

अन्य शास्त्रों में भी यह तथ्य प्रमाण रूप से मिलता है, वही कह रहे हैं—

**सर्वस्मात्कर्मणो जालात्स्मृतितत्त्वकलाविदः ।**
**तथापि स्थितिरक्षार्थं कर्तव्यश्चोदितो विधिः ।।४११।।**

स्मृतेरिति मन्त्रादेः। स्मृतितत्त्वकलाविद इत्यनेन ज्ञानित्वमेव उपोद्वलितम्। स्थितिरक्षार्थमिति यदुक्तं

**'यद्यदाचरति श्रेष्ठस्तत्तदेवेतरो जनः।**
**स यत्प्रमाणं कुरुते लोकस्तदनुवर्तते।।'**

(भ.गी. ३।२१) इति।।४११।।

---

श्री पिचु शास्त्र में शिवपार्वती संवाद सन्दर्भ में माँ पार्वती से स्मृति के महत्त्व का उपदेश जिस समय शिव ने किया था, माँ ने एक प्रश्न किया कि, भगवन्! जब भगवत्स्मृति से ही पाप विनाश और मुक्ति सुलभ है, तो विविध प्रायश्चितों की क्या आवश्यकता? उस समय भगवान् शिव ने बल प्रदान करते हुए यह कहा था कि, यह कथन नितान्त सत्य है। स्मरण का अप्रतिम महत्त्व है । स्मृतितत्त्व की कला के मर्म को जानने वाले यह कहते हैं कि, स्मृति में सातत्य आवश्यक है । सातत्यमयीस्मृति ही जप है । स्मृति के सातत्यरूप जप से समस्त कर्मजाल से अवश्य छुटकारा मिल जाता है । फिर भी सामाजिकता की रक्षा के लिये प्रायश्चित्त की विधियों का उल्लेख शास्त्र करते हैं । स्मृतितत्त्ववेत्तृत्व के कथन से यह व्यञ्जना हो रही है कि, ज्ञान की मौलिकता सर्वत्र है । स्थितिरक्षा लोकाचार में निहित होती है । इसी उद्देश्य से भगवद्गीता में भगवान् श्रीकृष्ण ३ । २१ में कहते हैं कि,

"श्रेष्ठ पुरुष जैसा आचरण करते हैं, उन्हीं का अनुसरण कर इतर अज्ञ जन भी वैसा ही आचरण करते हैं। वह अपने जीवन के दृष्टान्त से जो प्रमाण प्रस्तुत करता है, लौकिक लोग उसी को अङ्गीकार करते हैं ।"

इसलिये सामाजिकता की दृष्टि से व्यवहारवाद का संचालन सावधानीपूर्वक करना चाहिये । ज्ञानी को भी इस पर अवश्य ध्यान देना चाहिये ।।४०९-४११।।

**अतत्त्ववेदिनो ये हि चर्यामात्रैकनिष्ठिताः ।**
**तेषां दोलायिते चित्ते ज्ञानहानिः प्रजायते ।।४१२।।**

एवं च यद्ययं निर्विकल्पत्वादेव न संवृतिपरस्तदा अतत्त्वविद्भिः सह समाचारमेव न कुर्यात्। अथ कुर्यात्, प्रायश्चित्तमप्याचरेदित्याह

**तस्माद्विकल्परहितः संवृत्युपरतो यदि ।**
**शास्त्रचर्यासदायत्तैः सङ्करं तद्विवर्जयेत् ।।४१३।।**

---

शास्त्रकार कह रहे है कि, समाज में ऐसे बहुत से विद्वान् हैं, जो मात्र चर्या में ही निष्ठा रखते हैं । चर्या को ही महत्त्व देते हैं । इसी से उन्हें सन्तुष्टि होती है । दुर्भाग्य यह होता है कि, वे तत्त्वज्ञान से रहित होते हैं । ज्ञान से रहित होने के फलस्वरूप उनका चित्त बड़ा चंचल होता है । पीपल के पात की तरह उनका मन डोलता रहता है । किसी व्यवसायात्मकता के संस्कार अभी उनके मन में उत्पन्न ही नहीं होते । ऐसे दोलायित चित्त पुरुष से दीक्षा की या शिक्षा की अपेक्षा कभी नहीं करनी चाहिये । इससे ज्ञान की हानि होती है । एक तो मिलने वाला उत्तम ज्ञान नहीं मिला और दूसरे अपने पास जो समझ थी, उसका भी विनाश हुआ । इस तरह हानि दो तरह से हो जाती है ।।४१२।।

व्यक्ति व्यक्ति का, जानकार पुरुष का यह कर्त्तव्य होता है कि, वह अपना परिष्कार करे । अपने दुर्गुणो का संवरण करे । यह स्वात्म संवृति कहलाती है । दुनियावी आकर्षणों से अपने को बचाना ही चाहिये । यह काम विकल्पों में रह कर नहीं किया जा सकता । विकल्प में रहने वाला तत्त्ववेदी नहीं हो सकता । अतत्त्वविद् निर्विकल्प भाव में जी नहीं सकता ।

मान लीजिये, पुरुष, विकल्पों से रहित हो चुका है । ऐसी दशा में भी संवृति अर्थात् गुप्ति (गूहन नामक समय ५) नहीं करता और उससे उपरत रहता है, तो वह समय के उल्लङ्घन का अपराध करता है । ऐसा माना जायेगा । साथ ही सदा शास्त्रचर्या के अधीन रहता है । सतत रूप

**सङ्करं वा समन्विच्छेत्प्रायश्चित्तं समाचरेत् ।**
**यथा तेषां न शास्त्रार्थे दोलारूढा मतिर्भवेत् ।।४१४।।**

संवृन्त्युपरत इति संवृतिर्गुप्तिः, तत उपरतो निवृत्त इत्यर्थः। शास्त्रचर्यासदार्त्तैरिति सर्वकालं शास्त्रीयनियन्त्रणापरवशैरित्यर्थः। तेषामिति अतत्त्वविदाम्।।४१४।।

समयनिष्कृतिमेव उदाहरणदिशा उपदर्शयति

**यत्स्वयं शिवहस्ताख्ये विधौ संचोदितं पुरा ।**
**शतं जप्त्वास्य चास्त्रस्य मुच्यते स्त्रीवधादृते ।।४१५।।**

---

से शास्त्रीय नियन्त्रणा से यन्त्रित रहता है । यह उसका दोहरा व्यक्तित्व होता है । यह सांकर्य है । इससे दूषण फैलता है । अतः शास्त्रकार कहते हैं—तद्विवर्जयेत् । ऐसी दुरंगी स्थितियों से हमेशा बचना ही चाहिये । यदि यही सांकर्य ही अपेक्षित हो, तो प्रायश्चित्त के लिये भी तैयार रहना चाहिये । इससे यथास्थिति बनी रहती है । शास्त्रचर्यानियन्त्रणा से यन्त्रित व्यक्ति का मन कहीं उससे भी दोलायित न हो जाय । ऐसा होने पर वह न इधर का रह जायेगा, न उधर का ही हो कर रह सकेगा ।।४१३-४१४।।

इसलिये समय की निष्कृति अवश्य करनी चाहिये । इससे कर्मानुसार प्रायश्चित हो जाते हैं । शास्त्र चर्या की नियन्त्रणा से यथास्थिति बनी रहती है । इस सम्बन्ध में शास्त्रकार कह रहे हैं—

शिवहस्त विधि प्रकरण में पहले यह कहा गया है कि, इस अस्त्र मन्त्र का १०८ बार जप करने से ही पापमोचन हो जाता है । केवल स्त्रीवध रूपी पाप से किसी प्रकार छुटकारा नहीं होता । स्त्री शक्तिरूप होती है । शक्ति के नाश करने का कोई प्रायश्चित्त नहीं होता । ऐसे पापी को घोर नरक की यातना सहनी और भोगनी ही पड़ती है । इस नरकभोग की कोई सीमा नहीं होती । यह शाश्वत होता है ।।

शक्तिनाशान्महादोषो नरकं शाश्वतं प्रिये ।
इति श्रीरत्नमालायां समयोल्लङ्घने कृते ।।४१६।।

कुलजानां समाख्याता निष्कृतिर्दुष्टकर्तरी ।
श्रीपूर्वे समयानां तु शोधनायोदितं यथा ।।४१७।।

मालिनी मातृका वापि जप्या लक्षत्रयान्तकम् ।
प्रतिष्ठितस्य तूरादेर्दर्शनेऽनधिकारिणा ।।४१८।।

प्रायश्चित्तं प्रकर्तव्यमिति श्रीब्रह्मयामले ।

---

'रत्नमाला' नामक शास्त्र की उक्ति है कि, समयोल्लंघन सबसे बड़ा अपराध है । जो किसी कुल अर्थात् परम्परा प्राप्त सम्प्रदायाम्नात अनुशासित मत के अनुसार दीक्षाप्राप्त परिवार के सदस्य है, और यदि वही समय का उल्लंघन करते हैं, उनका प्रायश्चित्त भी बड़ा कठोर है । शास्त्रकार द्वारा इसके लिये एक तत्कालीन प्रयोग का उल्लेख किया गया है । इस समय ऐसा प्रयोग प्रचलित नही है और न यह शब्द ही व्यवहार में है । इस प्रयोग के लिये जिस हथियार का प्रयोग करते हैं, उसका नाम 'दुष्टकर्त्तरी' है । कर्त्तरी, कर्त्तरिका या कर्त्तनी ये शब्द कैंची या छोटी कटार को कहते हैं । जिस कटार या कैंची से दुष्ट काम करते हैं, उसे दुष्टकर्त्तरी कहते हैं । इससे किस प्रकार प्रायश्चित करते थे, इस बात का उल्लेख आचार्य जयरथ ने अपनी विवेक व्याख्या में नहीं किया है । सम्भवत: प्राणान्तक पीड़ा पहुँचाने में इसका प्रयोग प्रचलित था ।

श्रीपूर्वशास्त्र में समय शोधन के लिये जैसा लिखा है, उसके अनुसार मालिनी अथवा मातृका मूल मन्त्र का तीन लाख जप करना आवश्यक माना जाता है । श्री ब्रह्म यामल के अनुसार यदि अनधिकारी अर्थात् अदीक्षित व्यक्ति मन्दिर में विशेष रूप से प्रतिष्ठित 'तूर' आदि का दर्शन कर ले तो, उसे अवश्य ही प्रायश्चित्त करना चाहिये ।

यदिति चोदनास्त्रम्। स्वयमिति भगवता। पुरेति द्वादशपटले, इदं हि तत्र चतुर्दशे पटले स्थितम्। एतच्च समनन्तराह्निके शिवहस्तप्रकरणे एव संवादयिष्यते इति नेह लिखितम्। स्त्रीवधादृते इति। यदुक्तं

......................**स्त्रीवधे निष्कृतिः कुतः।**' इति।

कुलजानामिति अन्येषां हि

**'अघोराष्टशतं जप्त्वा स्त्रीवधान्मुच्यते नरः।'**

इत्यादि उक्तम्। समाख्यातेति। यदुक्तं तत्र

---

इस क्रम में स्त्रीवध का एक विषय विन्दु ऐसा आया हुआ है, जो तत्कालीन एक भयङ्कर सामाजिक उत्पीडन और अपराध की ओर ध्यान आकर्षित करता है। आज की भौतिकतावादी संस्कृति में भी दहेज आदि के कारण या स्त्री को निर्बल जान कर कुछ अपराधी प्रकृति के लोग कुलललनाओं को सताते या मार डालते या जला डालते हैं। यह एक जघन्य अपराध है। बहुत बड़ा पाप है। इस पाप की कोई निष्कृति नहीं होती, कोई प्रायश्चित्त नहीं होता। इसी तथ्य को शास्त्रकार भी पुष्ट करते हैं। वे कहते हैं—

स्त्रीवधादृते (श्लो. ४१५) **अर्थात् स्त्रीवध** रूपी पाप को छोड़कर अन्य अपराधिक दोषों का प्रायश्चित्त हो जाता है, स्त्री वध रूपी पाप का प्रायश्चित्त नहीं होता। इसी तथ्य का प्रतिपादन अन्य आगमों से भी हो रहा है। वहां लिखा है कि,

"....स्त्रीवध की निष्कृति कहाँ?" अर्थात् स्त्रीवध रूपी महापाप की निष्कृति कहीं नहीं हो सकती।

एक अन्य आगम प्रामाण्य से यह सिद्ध होता है कि 'अघोर' मन्त्र में इतना बल होता है कि, उसे यदि १०८ बार ही जप लिया जाय, तो स्त्रीवध रूप घोर पाप से भी छुटकारा मिल जाता है।"

श्री रत्नमाला में इसकी चर्चा (श्लो. ४१६-४१७) है। वहाँ इस विषय में लिखा हुआ है कि,

**'अथ कश्चिदजानानो, लङ्घनं समयस्य तु ।**
**कुरुते कुलजो देवि तस्य वक्ष्यामि निष्कृतिम् ।।**

**शतं जप्त्वा महास्त्रस्य मुच्यते स्त्रीवधादृते ।**
**शक्तिनाशान्महादोषो नरकं शाश्वतं प्रिये ।।** इति।

लक्षत्रयान्तकमिति समयोल्लङ्घनबलं विचार्य। यदुक्तं तत्र

**'प्रायश्चित्तेषु सर्वेषु जपेन्मालामखण्डिताम् ।**
**भिन्नां वाप्यथवाभिन्नां व्यतिक्रमबलाबलात् ।।**

**सकृज्जापात्समारभ्य यावल्लक्षत्रयं प्रिये ।**'इति।

अनधिकारिणेति अदीक्षितादिना, एतच्च आचार्यादिविषयम्। साधके हि अधिकारिणापि दृष्टे दोष एव। यदभिप्रायेण

---

"यदि कोई कुलोत्पन्न पुरुष अनजाने में भी समय का उल्लङ्घन कर देता है, तो भगवान् शङ्कर कहते है कि, प्रिये पार्वति! इसकी निष्कृति महास्त्रमन्त्र के अष्टोत्तर शत जप करने से हो जाती है । विशेष बात यह है कि स्त्रीवध से होने वाले पाप की निष्कृति नहीं होती । इस घोर पाप के अतिरिक्त अन्य पापों की निष्कृति हो जाती है । भगवान कहते हैं कि, "प्रिये! शक्ति रूप स्त्री का नाश महादोष प्रद होता है । इससे शाश्वत नरक की प्राप्ति होती है । इस नरक भोग की कोई समय सीमा नहीं होती ।"

प्रश्न करते हैं कि, प्रायश्चित्त के लिये उक्त श्लोकों में अष्टोत्तर शतमन्त्र जप की बात लिखी हुई है । इसी सन्दर्भ में श्लोक ४१८ में तीन लाख मन्त्र जप की चर्चा की गयी है । इस प्रायश्चित भेद का तात्पर्य क्या है? इस पर आचार्य जयरथ कह रहे हैं कि, समयोल्लङ्घन के बलाबल का विचार करके यह लिखा गया है । एतद्विषयक आगम कहता है कि,

'स्वमन्त्रमक्षसूत्रं च गुरोरपि न दर्शयेत् ।' इत्यादि उक्तम्॥

न केवलमेतदेव श्रीब्रह्मयामले कथितं, यावदिदमपीत्याह

**ब्रह्मघ्नो गुरुतल्पस्थो वीरद्रव्यहरस्तथा ।।४१९।।**

**देवद्रव्यहृदाकार प्रहर्ता लिङ्गभेदकः ।**

**नित्यादिलोपकृद्भ्रष्टस्वकमात्रापरिच्छदः ।।४२०।।**

---

"सभी प्रकार के प्रायश्चित्तों में अखण्डमाला का प्रयोग करना चाहिये । इस माला से मातृका (अभिन्ना) अथवा (भिन्ना) मालिनी मन्त्रों का व्यतिक्रम के बल और निबल की दृष्टि से विचार कर जप आरम्भ करे और तीन लाख मन्त्र जप पूरा करना श्रेयस्कर होता है ।"

'तूर' दर्शन निषेध के सम्बन्ध में यह विशेष ध्यान देने की बात है कि,

"अपना दीक्षामन्त्र और माला अपने गुरु को भी नहीं दिखलानी या प्रकाशित करनी चाहिये ।"

इस दृष्टि से साधक और अधिकारी साधक भी यदि उसे देखे, तो दोषभागी होता है ॥४१५-४१८॥

ये उक्त शास्त्रों के अभिमत हैं । इनके अतिरिक्त ब्रह्म यामल की एतद्विषयक शेष उक्तियाँ भी ध्यान देने योग्य हैं । वहाँ कहा गया है कि,

ब्रह्महत्या का जघन्य अपराध करने वाला, गुरुतल्पग, वीर महासाधकों के द्रव्य का अपहर्त्ता, देवद्रव्य का अपहरण करने वाला, आकार चोर, लिङ्ग भेद का समर्थक, नित्यादि तिथियों के व्रत नियम का उल्लङ्घन करने वाला, चरित्रभ्रष्ट, अपने पापांश के परिमाण के अनुसार दण्ड आदि न व्यक्त करने वाला, नैमित्तिक कर्म लोप में सहभोगी व्यक्ति शास्त्र की दृष्टि से अभिशप्त होता है । उसे अपने पापों का प्रायश्चित्त करने के लिये जप का विशेष रूप से आश्रय लेना चाहिये । जप की

**शक्तिव्यङ्गत्वकृद्योगिज्ञानिहन्ता विलोपकः ।**
**नैमित्तिकानां लक्षादिक्रमाद्द्विद्विगुणं जपेत् ।।४२१।।**

**व्रतेन केनचिद्युक्तो मितभुग्ब्रह्मचर्यवान् ।**
**दूतीपरिग्रहेऽन्यत्र गतश्चेत्काममोहितः ।।४२२।।**

**लक्षजापं ततः कुर्यादित्युक्तं ब्रह्मयामले ।**

आकारेति व्यक्तम्। मात्रापरिच्छद इति व्रतोचिताक्षसूत्रयोग-दण्डादिपरिकर इति यावत्। द्विद्विगुणमिति तेन गुरुतल्पस्थे द्वे लक्षे, वीरद्रव्यहरे च चत्वारीत्यादिक्रमः। काममोहित इति नतु रहस्यचर्यापरः।।

इदानीं श्रुतविध्यनन्तरोद्दिष्टं गुरुपूजाविधिमभिधातुमाह

---

संख्या के विषय में शास्त्र की आज्ञा है कि, उसे एकलाख से शुरू कर क्रमिक अपराधों के अनुसार दुगुना दुगुना बढ़ाकर जप करना चाहिये ।।४१९-४२१।।

त्रिक साधना पद्धति में दूतिका सान्निध्य और दूती विषयक आचार भी स्वीकृत है । चूँकि दूतियाँ स्त्री जाति की ही सम्भव हैं । पुरुष का सम्पर्क दोनों को पथभ्रष्ट न कर दे, दोनों को समयाचार करने के विशेष निर्देश दिये गये हैं । फिर भी वासना वासित साधक और कामातुर दूती यदि परस्पर आसक्त हो गये, उस समय साधक पर 'दूती परिग्रह' का पाप चढ़ जाता है । ऐसी दशा में उसे किसी विशिष्ट शास्त्रीय व्रत का आश्रय लेना चाहिये । भोजन अत्यन्त अल्प (केवल जीवित रहने के लिये) करे । ब्रह्मचर्य का विशेष से अनुपालन करना चाहिये । इसके बाद उसे एक लाख जप करना चाहिये । यह ब्रह्म यामल का मत है । उक्त शास्त्र में ही इन बातों का उल्लेख है । दूती से रहस्याचार लिप्त साधक पर कोई पाप नहीं लगता । रहस्याचार साधना प्रक्रिया का अंग माना जाता है। इसमें दूती का प्रयोग अनिवार्यतः आवश्यक है । कामुकता इसमें निषिद्ध है ।।४२२।।

**दीक्षाभिषेकनैमित्तविध्यन्ते गुरुपूजनम् ।।४२३।।**

**अपरेद्युः सदा कार्यं सिद्धयोगीश्वरीमते ।**
**पूर्वोक्तलक्षणोपेतः कविस्त्रिकसतत्त्ववित् ।।४२४।।**

**स गुरुः सर्वदा ग्राह्यस्त्यक्त्वान्यं तत्स्थितं त्वपि।**

कविरिति सम्यग्वक्तेति यावत्। तत्स्थितमिति तत्र त्रिकदर्शनादावेव स्थितं परिचितमित्यर्थः।।

कथं च अत्र गुरुपूजनं कार्यमित्याह

**मण्डले स्वस्तिकं कृत्वा तत्र हैमादिकासनम् ।।४२५।।**

---

यहाँ गुरुपूजा विधि का उल्लेख कर रहे हैं। इसकी व्याख्या विधियों और श्रुतविधियों पर प्रकाश डाला गया है। शास्त्रकार के अनुसार यहाँ आह्निकान्त में गुरुदेव की पूजा विधि का उल्लेख अपना अन्यतम महत्त्व रखता है।

दीक्षा, अभिषेक और नैमित्तिकविधियों को सम्पन्न करने के बाद गुरुपूजा करना अत्यन्त आवश्यक है। यह पूजन कार्य उक्त विधियों के पूर्ण होने के दूसरे दिन करना आवश्यक माना जाता है। यह सिद्ध योगीश्वरी शास्त्र का अभिमत है। गुरुपूजा के प्रसङ्ग में शास्त्रकार यह कह देना आवश्यक मानते हैं कि, गुरु अत्यन्त उच्चस्तरीय योगविज्ञ और त्रिकशास्त्रीय रहस्य-गर्भ-सिद्धान्तों का राद्धान्त विद्वान् होना चाहिये। उसमें 'कविर्मनीषी परिभूः स्वयंभूः' की योग्यता होनी चाहिये। वही पूजा के लिये ग्राह्य है। भले ही वहाँ अर्थात् पूजा के अवसर पर त्रिक शास्त्र स्थित कोई अन्य (भले ही परिचित ही क्यों न हो) यदि अवस्थित हो, उसका परित्याग करना उचित है। अर्थात् सदा सर्वदा पूज्य की ही पूजा होनी चाहिये ।।४२३-४२४।।

गुरु पूजा की विधि का भी निर्देश शास्त्रकार कर रहे हैं। पूजा प्रक्रिया में भी कर्मकाण्ड की पद्धति अपनानी पड़ती है। कर्मकाण्ड के प्रासङ्गिक स्वरूप का ही वर्णन कर रहे हैं—

**कृत्वार्चयेत तत्रस्थमध्वानं सकलान्तकम् ।**
**ततो विज्ञपयेद्भक्त्या तदधिष्ठितये गुरुम् ।।४२६।।**

**स तत्र पूज्यः स्वैर्मन्त्रैः पुष्पधूपार्घविस्तरैः ।**
**समालम्भनसद्वस्त्रैर्नैवेद्यैस्तर्पणैः क्रमात् ।।४२७।।**

**आशान्तं पूजयित्वैनं दक्षिणाभिर्यजेच्छिशुः ।**
**सर्वस्वमस्मै संदद्यादात्मानमपि भावितः ।।४२८।।**

---

सर्वप्रथम मण्डल निर्माण, उसमें स्वस्तिक निर्माण और वहीं स्वर्ण जटित आसन की व्यवस्था करनी चाहिये । गुरु पूजा के पहले षडध्वपूजन सम्पन्न करना भी आवश्यक होता है । यों आसन शब्द भी पारिभाषिक है । कौन किसका आसन होता है, इसका भी ध्यान देना चाहिये । सकलान्त शब्द में सकल पर्यन्त और कलाध्वा सहित समस्त आसनों पर विचार करना भी निहित है । इतनी तैयारी कर लेने के बाद उस आसन पर विराजमान होने की प्रार्थना करनी चाहिये । उस आसन पर गुरुदेव को समासीन करा कर उनको षोडशोपचारों से अर्चित करना चाहिये । पुष्प से फूल और फूलों की माला दोनों का अर्थ लेना चाहिये । धूप दिखा कर सुगन्धि के प्रसार से वातावरण को पवित्र बनाना भी उचित है । अर्घ आदि से विशद पैमाने पर पूजन सम्पन्न करना चाहिये । इसी क्रम में समालम्भन, सद्वस्त्र, नैवेद्य और तर्पण करने का भी विधान है । यह सब क्रमिक रूप से सम्पन्न करने के बाद गुरुदेव को आशानुरूप भैरव भावावेश सम्पन्न भाव से सन्तुष्ट करना भी पूजा का ही एक अङ्ग है, यह मान कर उसे पूजित और दक्षिणा से समन्वित करना भी अत्यन्त आवश्यक है । यह गुरु याग माना जाता है । इसे शिष्य सम्पन्न करता है ।।४२५-४२७।।

भक्तिभावना के उच्चस्तर पर पहुँचा शिष्य गुरु को भगवत्स्वरूप मान कर अपना सर्वस्व उसे अर्पित कर देता है । सद्भाव भावित होकर स्वात्म का समर्पण भी गुरु को शिष्य करे । इस याग का सर्वातिशायी उद्देश्य

**अतोषयित्वा तु गुरुं दक्षिणाभिः समन्ततः ।**
**तत्त्वज्ञोऽप्यृणबन्धेन तेन यात्यधिकारिताम् ।।४२९।।**

सकलः सदाशिवः, एतदन्तश्च अनेन आसनपक्षन्यास उक्तः। तदधिष्ठितये इति तच्छब्देन सकलान्तासनपक्षपरामर्शः। स्वैरिति आरिराधयिषितैः। आशान्तमित्यनेन अस्य भैरवावेशोन्मुखत्वं प्रकाशितम्। अधिकारितामिति मन्त्रमहेश्वरादिरूपत्वम्।।४२९।।

किमत्र प्रमाणमित्याशङ्क्य आह

**गुरुपूजामकुर्वाणः शतं जन्मानि जायते ।**
**अधिकारी ततो मुक्तिं यातीति स्कन्दयामले ।।४३०।।**

**तस्मादवश्यं दातव्या गुरवे दक्षिणा पुनः ।**

---

गुरु को भक्ति-भाव के साथ ही द्रव्य आदि से भी सन्तुष्ट करना माना जाता है । वित्तशाठ्य वश यदि गुरु सन्तुष्ट नहीं हो सके या उन्हें सन्तुष्ट करने की कोशिश नहीं की गयी, तो इसका परिणाम अच्छा नहीं माना जाता । समन्तपर्याया दक्षिणा भी भावना की दृष्टि से कम ही मानी जाती है । गुरु के असन्तुष्ट रह जाने पर तत्त्ववेत्ता होते हुए भी शिष्य मुक्ति नहीं पा सकता । अभी उस पर गुरु ऋण रह जाता है । परिणाम स्वरूप शिष्य अधिकारी स्तर का ही फल प्राप्त कर पाता है । अधिक से अधिक वह मन्त्र महेश्वरादि स्तर का ही फल प्राप्त कर पाता है ।।४२८-४२९।।

उक्त कथन की प्रामाणिकता सम्बन्धी जिज्ञासा पर शास्त्रकार समाधान प्रस्तुत कर रहे हैं—

जो शिष्य गुरु की पूर्णपूजा में असफल हो जाता है या किसी कारणवश नहीं कर पाता है, वह तत्त्वज्ञ होने पर भी मुक्ति नहीं प्राप्त कर सकता । वह सौ जन्मों तक अधिकारी वर्ग का ही स्तर प्राप्त करने के लिये विवश रहता है । उसके बाद ही मुक्ति पद की ओर अग्रसर होता

ननु गुरोः

**'सोऽभिषिक्तो गुरुं पश्चाद्दक्षिणाभिः प्रपूजयेत् ।'**

इत्यादिना प्राक् दक्षिणादिदानमुक्तं, तत्किमिह अस्य पुनर्वचनेनेत्याशङ्क्य आह

**पूर्वं हि यागाङ्गतया प्रोक्तं तत्तुष्टये त्विदम् ।।४३१।।**

**तज्जुष्टमथ तस्याज्ञां प्राप्याश्नीयात्स्वयं शिशुः ।**

**ततः प्रपूजयेच्चक्रं यथाविभवसम्भवम् ।।४३२।।**

तज्जुष्टमिति तदासेवितमित्यर्थः ।।४३२।।

---

है । यह स्कन्द यामल की उक्ति है । इसलिये निष्कर्ष रूप से यह कहा जा सकता है कि, येन केन प्रकारेण गुरु को अर्चित करने के बाद पुष्कल दक्षिणा से उसे सन्तुष्ट करना ही चाहिये ।।४३०।।

यहाँ एक नयी बात सामने आती है । पहले अभिषेक प्रकरण में यह कहा गया है कि,

"शिष्य अभिषिक्त होने के बाद गुरु को दक्षिणा आदि से सन्तुष्ट करे ।"

इस कथन में दक्षिणा का विधान प्रस्तुत कर देने के बाद भी यहाँ दक्षिणा विषयक पुनरुक्ति क्यों की गयी है? इसका समाधान कर रहे हैं—

पहले यागाङ्ग रूप से गुरु को प्रसन्न करने की बात कही गयी है । उस प्रसङ्ग से इस प्रसङ्ग में बड़ा अन्तर है । यहाँ प्रधान रूप गुरुयाग ही सम्पन्न हो रहा है । गुरुयाग में गुरु ही असन्तुष्ट रह जाय, सोचा भी नहीं जा सकता । गुरु को प्रसन्न कर उसे सुस्वादु षड्रससुधासमन्वित पक्वान्नों आदि का सुमधुर भोजन कराये । भोजनोपरान्त उससे आज्ञा लेकर उसके अधरामृत से सम्पृक्त पवित्र तज्जुष्ट शेष भोजन स्वयं शिष्य करे । इसके बाद यथाविभवविस्तर चक्र पूजन से गुरुयाग पूरा करे ।।४३१-४३२।।

एतदेव व्यतिरेकमुखेनापि द्रढयति

**अकृत्वा गुरुयागं तु कृतमप्यकृतं यतः।**
**तस्मात्प्रयत्नतः कार्यो गुरुयागो यथाबलम् ॥४३३॥**

यथाबलमिति वित्तशाठ्यादिवर्जम्॥४३३॥

गुरुश्चेदसन्निहितः, तदा किं कार्यमित्याशङ्क्य आह

**अतत्रस्थोऽपि हि गुरुः पूज्यः संकल्प्य पूर्ववत्।**
**तद्द्रव्यं देवताकृत्ये कुर्याद्भक्तजनेष्वथ ॥४३४॥**

आह्निकार्थमेव उपसंहरति

**पर्वपवित्रप्रभृतिप्रभेदि नैमित्तिकं त्विदं कर्म।**

---

इसी तथ्य को व्यतिरेक दृष्टि से कह रहे हैं—

गुरु याग न करने से सारा किया हुआ न किये जाने के समान निष्फल हो जाता है। अतः प्रयत्नपूर्वक और अपनी शक्ति के अनुसार गुरुयाग अवश्य सम्पन्न करे। यथाबल शब्द का यह तात्पर्य है कि, वित्तशाठ्य नहीं करना चाहिये। कार्पण्य छोड़ कर उदारता पूर्वक किया हुआ गुरु याग साधना की परम भूमि पर प्रतिष्ठित कर देता है ॥४३३॥

सम्भव है, गुरुदेव उस समय रहें न। ऐसी दशा में भी संकल्प कर गुरु को वहाँ सन्निहित और उपस्थित प्रकल्पित कर यथाविधि पूजा करनी चाहिये। सारी दक्षिणा जो उन्हें उनके रहने पर दी जाती, वह उसी तरह अर्पित करनी चाहिये। यज्ञ पूरा हो जाने पर वह द्रव्य देवता के उद्देश्य से या विद्या संस्थानों में सरस्वती देवी की आराधना के उद्देश्य से सम्पत्स्यमान कृत्य में या भक्तजनों में खर्च कर देना उचित माना जाता है ॥४३४॥

आह्निकार्य का उपसंहार कर रहे हैं—

पर्व विधि पवित्रक विधि से लेकर व्याख्या विधि और गुरुयाग विधिपर्यन्त चलने वाला यह नैमित्तिक कर्म प्रकाशक शास्त्र का अंश यहाँ

इदं कर्मेति अर्थादुक्तमिति शिवम्।।

**नित्यनिमित्ताद्यर्चाचर्चाचातुर्यचारुचरितेन ।**
**विवृतमिहाष्टाविंशं किलाह्निकं जयरथेनैतत् ।।**

**इति श्रीमन्महामाहेश्वराचार्यश्रीमदभिनवगुप्तविरचिते**
**श्री जयरथकृतविवेकाभिख्य व्ख्यापेते**
**पर्वपवित्रकादिप्रकाशनंनाम**

**अष्टाविंशमाह्निकम्।।२८।।**

---

पूर्ण हुआ। शिवत्व की तादात्म्य भावनात्मक स्मृति से शिवत्व की रश्मि का प्रकाश पूर्ण!

नित्यार्चा आचार रत नैमित्तिक विधि सिद्ध ।
अष्टाविंशाह्निक विवृति-कृत् जयरथ ऋत-ऋद्ध ।।

+++ +++ +++

सर्वसक्रियता साक्षी, सर्वज्ञः स्वेच्छया शिवः ।
तन्त्रव्याख्यविधौ 'हंसं' सानन्दं विन्ययोजयत् ।।

अष्टाविंशाह्निकं भाष्यं, तन्त्रालोकक्रमागतम् ।
दृष्ट्वा प्रीणाति संप्रीतः, साम्प्रतं परमेश्वरः ।।

**श्रीमन्ममाहेश्वराचार्याभिनवगुप्त विरचित श्रीराजानक जयरथ कृत**
**विवेकाभिख्य व्याख्योपेत**

**डॉ. परमहंस मिश्र कृत नीर क्षीर विवेक हिन्दी भाष्यसंवलित**
**श्रीतन्त्रालोक**
**का**
**२८वाँ आह्निक पूर्ण ।।**

अथ

श्रीमन्महामाहेश्वराचार्यश्रीमदभिनवगुप्तविरचिते

राजानकजयरथकृतविवेकाभिख्यव्याख्योपेते

# श्रीतन्त्रालोके

## एकोनत्रिंशमाह्निकम्

**भद्राणि भद्रकालः कलयतु वः सर्वकालमतुलगतिः ।**
**अकुलपदस्थोऽपि हि मुहुः कुलपदमभिधावतीह प्रसभम्।।**

इदानीं द्वितीयार्धेन रहस्यचर्चाविधिमभिधातुं प्रतिजानीते

**अथ समुचिताधिकारिण**

**उद्दिश्य रहस्य उच्यतेऽत्र विधिः ।**

रहस्य इति कुलप्रक्रियायाम् विधिरिति यागः।

---

श्रीमन्महामहेश्वराचार्यवर्यश्रीमदभिनवगुप्तविरचित

श्रीराजानकजयरथकृतविवेकाभिख्यव्याख्योपेत

डॉ.परमहंसमिश्रविरचितनीर-क्षीर-विवेकहिन्दीभाष्यसंवलित

# श्रीतन्त्रालोक

## का

## एकोनत्रिंश आह्निक

**सर्वकाल कर भद्रका भव-आकलन अबाध ।**
**अकुल कुलाधीश्वर करें अभिनव कृपा अगाध ।।**

इस अभिनव आह्निक में शास्त्रकार रहस्यचर्चाविधि को प्रकाशित करने की प्रतिज्ञा (पूर्व आह्निकान्त में प्रयुक्त प्रथम अर्धाली के उपरान्त) द्वितीय अर्धाली से कर रहे हैं—

एतदेव विभजति

**अथ सर्वाप्युपासेयं कुलप्रक्रिययोच्यते ।।१।।**

**तथा धाराधिरूढेषु गुरुशिष्येषु योचिता ।**

कुलप्रक्रियया उपासेति कुलयाग इत्यर्थः। तथा धाराधिरूढेष्विति अनेन पराकाष्ठाप्राप्तनिर्विकल्पकदशाधिशायितया रूढप्रायतामभिदधता अधिकारिभेदोऽपि उपक्षिप्तः। अत्र च स्वकृतप्रतिज्ञासूत्रवार्तिकप्रायतामभि-द्योतयितुमथशब्दस्य उपादानम्।।१।।

ननु कुलप्रक्रियायाः प्रक्रियान्तरेभ्यः किं नाम वैलक्षण्यं यदेवमधिकारिभेदोऽपि विवक्षित इत्याशङ्क्य आह

**उक्तं च परमेशेन सारत्वं क्रमपूजने ।।२।।**

तदेव आह

---

रहस्य विधि का प्रकाशन अधिकारी साधकों को अभिलक्षित कर उनके परमकल्याण के उद्देश्य से यहाँ मेरे द्वारा किया जा रहा है । यह रहस्य कुल प्रक्रिया का सार निष्कर्ष है । कोई विधि क्रिया के प्रतीकों द्वारा पूर्ण होती है । यह रहस्य विधि भी एक प्रकार का अन्तर्याग है, जो असामान्य उद्देश्यों को अभिव्यक्त करती है । इसी विधि का विश्लेषण यहाँ कर रहे हैं—

यह सारी उपासना प्रक्रिया यहाँ कुल प्रक्रिया के माध्यम से व्यक्त की जा रही है । इस प्रक्रिया की एक अधिकारमयी धारा अर्थात् एक महती परम्परा है । इसमें अधिरूढ महान् साधकों, आचार्यों और गौरवशाली गुरुजनों ने और उनके शिष्यों ने महत्वपूर्ण योगदान दिया है । कुलप्रक्रिया की उपासना कुल याग कहलाती है । इसमें पराकाष्ठा प्राप्त, निर्विकल्पक परम चरम पद का साक्षात्कार करने वालों ने विशेष अधिकार प्राप्त किया था । उन्हें ही शास्त्रकार ने 'धाराधिरूढ' शब्द से अभिहित किया है । इस श्लोक में 'अथ' शब्द का प्रयोग भी सार्थक है । स्वयं शास्त्रकार ने इस विषय में सूत्र वार्त्तिक आदि की संरचना की थी । यह सिद्ध होता है ।।१।।

**सिद्धक्रमनियुक्तस्य मासेनैकेन यद्भवेत् ।**
**न तद्वर्षसहस्रैः स्यान्मन्त्रौघैर्विविधैरिति ।।३।।**

सिद्धक्रमेति सिद्धानां कृतयुगादिक्रमेण अवतीर्णानां श्रीखगेन्द्रनाथादीनां क्रमे तत्परम्परागतायां कुलप्रक्रियायामित्यर्थः। विविधैरिति तत्तत्प्रक्रियान्तरोदितैरित्यर्थः। तदुक्तं

**'सिद्धान्तादिषु तन्त्रेषु ये मन्त्राः समुदाहृताः ।**
**वीर्यहीनास्तु ते सर्वे शक्तितेजोज्झिता यतः।।**

**कौलिकास्तु महामन्त्राः स्वभावाद्दीप्ततेजसः।**
**स्फुरन्ति दिव्यतेजस्काः सद्यःप्रत्ययकारकाः ।।**इति।।३।।

---

उपासना की अनन्त प्रक्रियायें साधकों द्वारा अपनायी जाती हैं । ऐसी दशा में इस कुल-प्रक्रिया पर विशेष बल क्या इसके अधिकारी स्तर की अपेक्षा इसकी उत्कृष्टता अथवा विलक्षणता की ओर सङ्केत कर रही है? इस जिज्ञासा का समाधान कर रहे हैं—

क्रमपूजन शास्त्र में स्वयं परमेश्वर ने इसके महत्त्व का प्रतिपादन किया है । क्रम पूजन शास्त्र के कथन को स्वयं प्रथित करते हुए शास्त्रकार कह रहे हैं कि, इस प्रक्रिया में पारङ्गत महान् सिद्ध पुरुषों का स्वयम् अनुभूत और आविष्कृत क्रम है । अन्य प्रक्रियाओं से इसका यही वैलक्षण्य है । इस क्रम में नियुक्त और निर्धारित विधि द्वारा एक मास में ही मन्त्र साधना और उपाधि द्वारा जो सिद्धि प्राप्त हो जाती है, वह अन्य शास्त्रोक्त साधना-विधियों द्वारा और मन्त्र राशियों द्वारा सहस्र वर्षों में भी सम्भव नहीं ।

आचार्य जयरथ के अनुसार कृतयुग से लेकर वर्तमान युग तक इस परम्परा में महान् सिद्धों के अवतार हुए हैं । प्रख्यातनामा कौल खगेन्द्रनाथ आदि के नाम इस परम्परा में गौरव और गर्व के साथ लिये जाते हैं । इन लोगों ने जिन मन्त्रों के प्रयोग किये थे, वे अत्यन्त दीप्त और तेजस्वी थे । प्रक्रियान्तरों में प्रयुक्त मन्त्र ऐसे नहीं होते । आगम (क्रम पूजन) प्रामाण्य प्रस्तुत कर इस उक्ति का समर्थन कर रहे हैं—

तत्र कुलप्रक्रिययेत्यत्र उक्तं कुलशब्दं तावद्व्याचष्टे

**कुलं च परमेशस्य शक्तिः सामर्थ्यमूर्ध्वता ।**
**स्वातन्त्र्यमोजो वीर्यं च पिण्डः संविच्छरीरकम् ।।४।।**

सामर्थ्यमिति लयोदयकारित्वम् । ऊर्ध्वतेति सर्वेषां कारणतया उपरिवर्तित्वम् । स्वातन्त्र्यमिति सर्वकर्तृत्वाद्यात्मकम् । पिण्ड इति विश्वस्य अत्र सामरस्येन अवस्थानात् । संविदिति आत्मा । तदुक्तं

**'कुलं हि परमा शक्तिः..................।'** इति ।

**'लयोदयश्चित्स्वरूपस्तेन तत्कुलमुच्यते ।'**

**'स्वभावे बोधममलं कुलं सर्वत्र कारणम्।'**इति ।

---

"सिद्धान्त आदि अन्यान्य शास्त्रों में जो मन्त्रराशि उदाहृत है, वह सारी की सारी वीर्यवत्ता से रहित है । उनमें शक्ति की तेजस्विता का नितान्त अभाव है । कौलिक मन्त्र महामन्त्र कहलाते हैं । वे स्वभावतः स्फुरित और दीप्ततेजस्क हैं । उनसे तत्काल विश्वास हो जाता है ।।२-३।।

कुल प्रक्रिया में प्रयुक्त कुल शब्दार्थ का यहाँ अनुसन्धान कर रहे हैं और उसको परिभाषित कर रहे हैं । वह शक्ति, सामर्थ्य, उर्ध्वता, स्वातन्त्र्य, ओज, वीर्य, पिण्ड और संविच्छरीर शब्दों से भी जाना जाता है ।

कुल शब्द अपने इसी व्यापक अर्थ परिवेश में तन्त्र शास्त्र में प्रयुक्त होता है । इसके विविध अर्थों के उक्त प्रतिनिधि शब्दों पर विचार करना आवश्यक है ।

**१. शक्ति**—कुल के विषय में आगम की उक्ति है— 'कुल परम शक्ति का पर्याय शब्द है ।' इस उक्ति के अनुसार सर्वातिशायी शक्ति को ही कुल कहते हैं ।

**२. सामर्थ्य**— समर्थ के भाव को सामर्थ्य कहते हैं । समर्थ शिव हैं । शिव सृष्टि और संहार के देव हैं । वे तिरोधान और अनुग्रह करते हैं । उनके सामर्थ्य की कोई सीमा नहीं होती । अनन्त लयोदय शक्ति

**'सर्वकर्तृ विभु सूक्ष्मं तत्कुलं वरवर्णिनि।'**इति ।

**'सर्वेशं तु कुलं देवि सर्वं सर्वव्यवस्थितम् ।**
**तत्तेजः परमं घोरं**.......................।।इति ।

**'शक्तिगोचरगं वीर्यं तत्कुलं विद्धि सर्वगम् ।'** इति ।

**'कुलं स परमानन्दः**.....................।' इति ।

---

सामर्थ्य है । सामर्थ्य भी कुल शब्द का एक रूप है । इसके सम्बन्ध में आगम की उक्ति है कि,

"लय (संहार) और उदय (सृष्टि) 'चित्' का अपना ही रूप है । इसलिये इसे कुल कहते हैं ।"

**३. ऊर्ध्वता**— ऊपर रहने की दशा । सर्वातिशायी सबसे ऊर्ध्व होता है । सबका कारण होने से सबसे ऊर्ध्व रूप से मान्य है । अतः शिव ही ऊर्ध्व है । उसकी शक्ति ही ऊर्ध्वता है । ऊर्ध्वता ही कुल है। स्वाभाविक बोध भी कुल शब्द से अभिहित होता है ।"

४. **स्वातन्त्र्यम्**—सर्वकर्तृत्वादि ही स्वातन्त्र्य माना जाता है । आगम कहता है क़ि,

'सर्व कर्तृत्व सम्पन्न सर्वेश्वर सर्वसमर्थ विभु जो अत्यन्त सूक्ष्म भी हैं, वही कुल संज्ञा से विभूषित होते हैं ।

५. **ओज**—ओज शक्ति भी कुल है । परम घोर तेज ओज कहलाता है । सर्वेश्वर शिव सर्वत्र स्वात्म-तेज से विभ्राजमान हो रहे हैं । इनका यह तेज ही कुल है । आगम कहता है कि, 'सर्वव्यवस्थित सर्वेश और उनका परम घोर तेज कुल है ।

६. **वीर्य**— 'शक्ति में दृष्टिगोचर होने वाला वीर्य ही कुल है ।' यह आगमिक उक्ति है । यह शिव शक्ति में सर्वत्र उद्दीप्त रहने वाला तत्त्व है । यह भी कुल का ही स्वरूप है ।

७. **पिण्ड**— किसी वस्तु के सामरस्यपूर्वक अवस्थान को पिण्ड कहते हैं । सामरस्य में परमानन्द का समुच्छलन स्वाभाविक रूप से होता

**'कुलमात्मस्वरूपं तु**......................।इति ।

**'कुलं शरीरमित्युक्तम्'**..................।।इति ।।४।।

एवं कुलशब्दं व्याख्याय विध्युपासादिशब्दोत्रीतं याग शब्दमपि व्याख्यातुमाह

**तथात्वेन समस्तानि भावजातानि पश्यतः ।**
**ध्वस्तशङ्कासमूहस्य यागस्तादृश एव सः ।।५।।**

तथात्वेनेति शिवशक्तिस्फारसारतया।।५।।

---

रहता है । सारा विश्व जिस पिण्ड में भौतिक आनन्द का अनुभव कर रहा है, वास्तव में वही कुल है । आगम कहता है कि,

"कुल ही परमानन्द स्वरूप है । यह परमानन्दरूपता पिण्ड में ही अनुभूत होती है ।"

८. **संवित्**— संवित् तत्त्व ही आत्मतत्त्व है । आत्मतत्त्व भी कुल है । आगम कहता है कि,

"आत्म स्वरूप ही कुल है ।"

९. **शरीरकम्**—"शरीर भी कुल रूप ही है ।"

इस व्यापक परिवेश को केवल कुल शब्द ही आत्मसात् करता है । यह इन उदाहरणों से सिद्ध होता है ।।४।।

कुल शब्द को परिभाषित करने के बाद विधि और उपासना शब्दों से अर्थ सम्बन्धी उत्कृष्टता प्राप्त याग शब्द को व्याख्यायित कर रहे हैं—

कुल के व्यापक परिवेश की दशा से प्रभावित शिवशक्ति स्फार साररूप समस्त भाव राशि का दर्शन व्यक्ति के वैचारिक स्तर का ही विद्योतक है । इससे उसके समस्त शङ्कातङ्ककलङ्कपङ्क ध्वस्त एवं धौत हो जाते हैं । उसका प्रत्येक कर्म, प्रत्येक कार्य विधि और उसकी सारी उपासना को एक शब्द में हम याग कह सकते हैं ।।५।।

तथा पश्यतस्तस्य यागोऽपि तादृश एवेति किमर्थमुक्तमित्याशङ्क्य आह

**तादृग्रूपनिरूढ्यर्थं　　मनोवाक्कायवर्त्मना ।**
**यद्यत्समाचरेद्वीरः कुलयागः स स स्मृतः ।।६।।**

एवमुक्तसतत्त्वश्च अयं यागः किमाधार इत्याशङ्क्य आह

**बहिः शक्तौ यामले च देहे प्राणपथे मतौ ।**
**इति षोढा कुलेज्या स्यात्प्रतिभेदं विभेदिनी ।।७।।**

---

(कुल के) इस स्तर पर पहुँचे हुए व्यक्ति का याग भी उसके व्यापक परिवेश को आत्मसात् करता है । उस महान् विचारक, साधक या उपासक की महत्ता की स्थिति में मन, वाक् या शरीर से जो कुछ भी वह व्यवहार करता है, आचरण करता है या कहता और सोचता है, उसे 'कुल याग'कहते हैं । ऐसे पुरुष 'वीर' संज्ञा से विभूषित करने के अधिकारी होते हैं ।।६।।

'कुल याग' छः प्रकार का होता है । इस भेदक्रम का प्रतिभेद विभेद भी विचारणीय माना जाता है । उन भेदों के आधार का दिग्दर्शन करा रहे हैं—

१. बाहर की बाह्य विश्वात्मकता के व्यापक प्रसार में 'वीर' का प्रत्येक व्यवहार कुलयाग कहलाता है ।

२. शक्ति के रहस्यात्मक अन्तराल में वह जिस अनुभूति दशा में रहता है, उसका प्रकाशन उसकी चालढाल, उसकी बातों से होता है । उस गहराई से उत्पन्न उसकी चित्रात्मकता कुलयाग मयी होती है ।

३. यामल भाव आद्ययाग माना जाता है । सृष्टि का यह उत्स है । उसमें अधिरूढ रहकर वह जिस मिथुन भाव को भावित करता है, वह कुलयागमय होता है ।

यामले इति आद्ययागाधिरूढे मिथुने। प्राणपथे इति मध्यनाड्याम्। मताविति बुद्धौ तत्तदध्यवसायद्वारिकापि तत्सम्पत्तिर्भवेदिति भावः। प्रतिभेदं विभेदिनीति यथा बहिरेव भूवस्त्राद्या विभेदाः ।।७।।

ननु एवमाधारभेदवदितिकर्तव्यतापि अत्र किं तन्त्रप्रक्रियातः किञ्चिद्विभिद्यते नवेत्याशङ्क्य आह

**स्नानमण्डलकुण्डादि षोढान्यासादि यत्र तत् ।**
**किञ्चिदत्रोपयुज्येत कृतं वा खण्डनाय नो ।।८।।**

---

४. **देह**— देह क्या है? इसमे कामेश्वर की कामकला का साक्षात्कार प्रत्येक सन्धि में होता है । इसके अणु अणु परस्पर यामल भाव से घनता का ही आलिङ्गन करते हैं । देह का यह आन्तर बाह्य रूप शरीर की विशरारुता से रक्षा करता है ।

५. **प्राणपथ**—प्राणपथ की मध्यनाडी का निर्देश आचार्य जयरथ करते हैं । मेरुदण्ड, सुषुम्ना और चक्रसाधना में प्राणपथ की अनुभूति योग का विषय है । व्यक्ति की श्वास प्रक्रिया में चिति (अमा) केन्द्र से पौर्णमास (नाभि) केन्द्र तक का प्राणापानवाह पथ भी प्राणपथ ही कहलाता है । इसमें एक श्वास में शुक्ल और कृष्ण पक्ष समान रूप से अनुभूत होते हैं ।

६. **मति**—मति बुद्धि का पर्यायवाची शब्द है । बुद्धि के अध्यवसाय द्वारा वीर वैचारिक स्तर पर भी अपनी याग प्रक्रिया पूरी कर लेता है । इसलिये बुद्धि भी कुलयाग की आधार मानी जाती है ।

प्रतिभेद विभेदिनी कुलेज्या का विवरण और भेद प्रभेद प्रदर्शन शास्त्रकार ने नहीं किया है । आचार्य जयरथ 'बहिः' रूप प्रथम आधार के दो भेद परिगणित करते हैं । जैसे 'भू'– जिस भू भाग में वह रहता है, उसका प्रभाव । इसी तरह जैसा वस्त्र धारण करता है, उसका प्रभाव आदि अन्यान्य भेद भी प्रकल्पित किये जा सकते हैं ।।७।।

आधार भेद का प्रथमतः वर्णन यहाँ किया गया । प्रतिभेद विभेदिनी प्रक्रिया का स्वरूप इस तरह स्पष्ट करने का प्रयास शास्त्रकार ने किया ।

तेन यथेच्छमेतत्कुर्यादित्यर्थः। यदुक्तं

**'नास्यां मण्डलकुण्डादि किञ्चिदप्युपयुज्यते ।**
**नच न्यासादिकं पूर्वं स्नानादि च यथेच्छया ।।'** इति ८।।

ननु अत्र बाह्यस्नानादावनवक्लृप्तौ किं निमित्तमित्याशङ्क्य आह

**षण्मण्डलविनिर्मुक्तं सर्वावरणवर्जितम् ।**
**ज्ञानज्ञेयमयं कौलं प्रोक्तं त्रैशिरसे मते ।।९।।**

इह शिवशक्तिसामरस्यात्मकं कुलज्ञानं षड्भिर्मण्डलैः

---

यहाँ स्वाध्यायशील अध्येता यह जानना चाहता है कि, क्या तन्त्र प्रक्रिया से इसकी इतिकर्तव्यता में कुछ अन्तर है? इस समस्या का समाधान शास्त्रकार कर रहे हैं—

कुलेज्या प्रक्रिया में तन्त्र प्रक्रिया विधि से पर्याप्त अन्तर दृष्टिगोचर होता है । इसमे स्नान का कोई महत्व नही है । मण्डल निर्माण की आडम्बर विडम्बना यहाँ अनिवार्य नही मानी जाती । कुण्ड के पाण्डित्यमय परिकल्पन किसी अखण्ड बोध के सहायक नही माने जाते । षोढा न्यास आदि के सारे विधान किसी दृष्टि से इस प्रक्रिया में उपयोगी नही माने जाते । यदि किसी ने इनका व्यवहार कर ही लिया हो, तो वह खण्डन या प्रतिषेध के योग्य नही माना जाता । उसको उपेक्षा की दृष्टि से ही देखा जाता है । खण्डन कर उसके महत्त्व को मान्यता नहीं दी जाती । निष्कर्षतः हम यह कह सकते है कि, यथेच्छ स्वच्छन्द चेष्टा ही इस प्रक्रिया में मान्य है । आगम कहता है—

"कुलेज्या विधा में मण्डल और कुण्ड आदि किसी प्रकार उपयोगी नही माने जाते । इसी तरह न्यास आदि उपेक्ष्य ही है । यथा रुचि स्नान करे या न करे, किसी प्रकार का प्रतिरोध या वर्जना का बखेड़ा यहाँ नहीं ।।"

इस तरह आधार भेद की तरह इतिकर्त्तव्यता मे भी तन्त्र-प्रक्रिया और कुलेज्या में पर्याप्त अन्तर है ॥८॥

**'षट्चक्रेश्वरता नाथस्योक्ता त्रैशिरसे मते ।'** (१।११४)

इत्यादौ निरूपितैस्तत्रत्यैश्चक्रैर्विनिर्मुक्तं निष्प्रपञ्चम्, अत एव सर्वावरणवर्जितमत एव ज्ञानं बहिर्मुखं प्रमाणात्म वेदनं, ज्ञेयं नीलसुखादि वेद्यं तन्मयम्। तत्स्फारसारमेव इदं सर्वं वेद्यवेदकादि, नतु तदतिरिक्तं किञ्चिदित्यर्थः। तदुक्तं

**'यावन्न वेदका एते तावद्वेद्याः कथं प्रिये ।**
**वेदकं वेद्यमेकं तु तत्त्वं नास्त्यशुचिस्ततः ।।'**इति ॥९॥

अतश्च संविन्मात्रसारत्वात् सर्वस्य शुद्ध्यशुद्धी अपि वास्तवे न स्त इति कटाक्षयितुं तद्विभागोऽपि नेह अभिमत इत्याह

---

इस प्रकार के स्वच्छन्द आचार का कारण क्या हो सकता है, इस आशङ्का की दृष्टि से उत्तरात्मक कारिका का अवतरण कर रहे हैं—

कौल सिद्धान्त के महत्त्व का प्रतिपादन त्रैशिरस शास्त्र में किया गया है । वहाँ यह निरूपित है कि, कौल मत छः मण्डलों की यन्त्रणा से विनिर्मुक्त है । इसमें किसी प्रकार के आवरण का व्यवहार स्वीकार नहीं किया जाता । यह ज्ञान और ज्ञेय मय स्फार सार सामरस्य की अनुभूति की भव्यता को स्वीकार करने वाला सर्वातिशायी सिद्धान्त है । कुलज्ञान शिवशक्ति सामरस्य का समर्थक माना जाता है । इसमें छः मण्डलों की प्रतिषेधात्मकता का प्रतिपादन किया गया है । त्रैशिरस मत के १ । ११४ के अनुसार स्पष्ट हो जाता है कि,

'इस मत में सर्वेश्वर शिव की षट्चक्रेश्वरता का ही कथन किया गया है' । इसलिये समस्त चक्रों की साधनात्मक संकीर्णताओं को यहाँ अस्वीकार कर दिया गया है । इसी आधार पर इसे निष्प्रपञ्च क्रम कहते है । सभी आवरणों से वर्जित होने के कारण यह प्रमाणात्मक बहिर्मुख वेदन रूप ज्ञान और नील सुखादि वेद्य मय दर्शन का समर्थक है । यहाँ यह माना जाता है कि, यह सारा वेद्य, वेदक भाव शिवशक्ति सामरस्य का स्फार सार-तत्त्व का ही उच्छलन है । उसके अतिरिक्त इसका कोई स्वरूप सिद्ध नहीं हो सकता । कहा गया है कि,

**अत्र यागे च यद्द्रव्यं निषिद्धं शास्त्रसन्ततौ ।**
**तदेव योजयेद्धीमान्वामामृतपरिप्लुतम् ।।१०।।**

तदुक्तं

**द्रव्यैश्च लोकविद्विष्टैः शास्त्रार्थाच्च बहिष्कृतैः ।**
**विजुगुप्स्यैश्च निन्द्यैश्च पूजनीयस्त्वयं क्रमः ।।** इति १०।।

ननु भवतु नाम अत्र शास्त्रादिबहिष्कृतं द्रव्यं मद्यसंस्पर्शनेन पुनरस्य कोऽर्थ इत्याशङ्क्य आह

---

'हे प्रिये पार्वति! जब तक यह वेदक सत्ता नही रहेगी, तब तक वेद्य सत्ता का अस्तित्व ही कैसे आकार ग्रहण कर सकता है? वस्तुत: वेद्य और वेदक एक रूप ही है। वेद्य कभी अशुचि नहीं माना जा सकता है।

इसी भावात्मक उत्कर्ष की अनुभूत्यात्मक संभूति से संवलित यह कौल सिद्धान्त है, यह निश्चय हो जाता है ॥९॥

अत: संविन्मात्रसार इस दर्शन में शुद्धि और अशुद्धि की मान्यता नहीं है। यहाँ सर्वशिवमयता की मान्यता के कारण सब कुछ परमशुद्ध रूप से ही स्वीकृत है। कहा गया है कि,

''जिन द्रव्यों को लोक में विद्विष्ट या घृणास्पद माना जाता है, जिन्हें शास्त्रों द्वारा अव्यवहार्य और बहिष्कार्य माना जाता है, जुगुप्सा के योग्य और निन्द्य माना जाता है, उन्हीं द्रव्यों से देवों की पूजा की जा सकती है। यही क्रम यहाँ स्वीकृत है।''

इसलिये शास्त्रकार कहते हैं कि, शास्त्रीय परम्परा के अनुसार जो द्रव्य निषिद्ध है, उन्हीं द्रव्यों को याग में नियोजित करना चाहिये। वे द्रव्य वामामृत से ओतप्रोत और पवित्र कर दिये जाते हैं ॥१०॥

यहाँ यह पूछना स्वाभाविक हो जाता है कि, लोक-बहिष्कृत द्रव्यों का कोई प्रयोग करता है, तो करे। इसमें किसी को कोई आपत्ति नहीं हो

**श्रीब्रह्मयामलेऽप्युक्तं सुरा शिवरसो बहिः ।**
**तां विना भुक्तिमुक्ती नो पिष्टक्षौद्रगुडस्तु सा ।।११।।**

**स्त्रीनपुंसकपुंरूपा तु पूर्वापरभोगदा ।**
**द्राक्षोत्थं तु परं तेजो भैरवं कल्पनोज्झितम् ।।१२।।**

**एतत्स्वयं रसः शुद्धः प्रकाशानन्दचिन्मयः ।**
**देवतानां प्रियं नित्यं तस्मादेतत्पिबेत्सदा ।।१३।।**

---

सकती । इन द्रव्यों को वामामृत अर्थात् मद्य से परिप्लुत करने का उद्देश्य क्या हो सकता है? इसी आशङ्का का समाधान प्रस्तुत कर रहे हैं—

श्री ब्रह्मयामल शास्त्र में यह स्पष्ट रूप से प्रतिपादित है कि, सुरा बाह्यदृष्टि से किसी को अपवित्र लगे किन्तु आन्तर दृष्टि से उसका बड़ा महत्त्व है । वह द्रव्य रूप में बहिर्व्यक्त 'शिवरस' है । इसके बिना भुक्ति में भव्यता नही आ सकती । इसी तरह मुक्ति की अनमोलता का मूल्य मालूम नहीं हो सकता ।

यह सामान्यतया तीन प्रकार की मानी जाती है । १. पिष्ट द्रव्य निर्मित पैष्टी । २. क्षौद्री और ३. गुडप्रधाना गौडी । इसकी अन्य कई विशेषतायें शास्त्रों में वर्णित हैं । जैसे यह स्त्री, पुरुष और नपुंसक रूप भी होती हैं । इसके प्रयोग से पूर्वापर भोग्यत्व परानन्द प्रद हो जाता है । यदि यह 'द्राक्षा' मात्र से उत्पन्न या निर्मित की जाय, तो परम तेजस्विनी और भैरव भाव निर्भर हो जाती है । अप्रकल्प्य आनन्दमयी सुरा का अपना एक विशिष्ट स्वरूप है ।

यह स्वयंभाविनी संभूति है । यह परमानन्द प्रद 'रस' है । यह शुद्ध है । यह प्रकाशानन्दचिन्मय चमत्कारमयी रुचिर रचना है । यह देवताओं

---

१. पैष्टी—कुलार्णव तन्त्र ५/१५,३१; २. गौडी—वही, ५/१६-२०;
३. माध्वी—वही, ५/२१

शिवरस इति। तदुक्तं

**'सुरा च परमा शक्तिर्मद्यं भैरव उच्यते ।**
**आत्मा कृतो द्रवरूपो भैरवेण महात्मना ।।'**इति।।

तां विना नो बहिर्भुक्तिमुक्ती इति। तदुक्तं

**'नानेन रहितो मोक्षो नानेन रहिता गतिः ।**
**नानेन रहिता सिद्धिर्विशेषाद्भैरवागमे ।।'**इति।।

**'येनाघ्रातं श्रुतं दृष्टं पीतं स्पृष्टं महेश्वरि ।**
**भोगमोक्षप्रदं तस्य**...................... ।।' इति च।

---

की प्रिय पेय है। इन सब कारणो से यह नित्य सेवनीय है। इसका निरन्तर सेवन जीवन को उत्कर्ष की ओर अग्रसर कर देता है। इसके विविध वैशिष्ट्य पर यहाँ प्रकाश डाला गया है। उन विशेष विशेष विचार-बिन्दुओं पर पृथक् पृथक् विचार करना आवश्यक है। आचार्य जयरथ विभिन्न उद्धरण प्रस्तुत कर उनकी प्रामाणिकता का क्रमिक रूप से प्रख्यापन कर रहे हैं—

१. **शिव रस**—"आगमिक दृष्टि से सुरा सर्वोत्कृष्ट शक्ति मानी जाती है। इसे भैरव की संज्ञा से विभूषित करते हैं। स्वयं सर्वेश्वर भैरव ने स्वात्म तत्त्व को द्रव रूप में परिवर्त्तित कर विश्व के लिये वरदान रूप मद्य प्रस्तुत किया था। इसीलिये इसे शिवरस कहते हैं।"

२. **भुक्ति मुक्ति की निमित्त**—"सुरा से भुक्ति और मुक्ति दोनो अनायास प्राप्त होते हैं। सुरा से रहित मुक्ति की कल्पना भी नही की जा सकती है। इसके बिना कहीं गति नहीं। इससे रहित सिद्धि नहीं मिल सकती है। विशेष रूप से भैरव आगम इस[illegible] समर्थक आगम है।"

इसके अतिरिक्त इस सम्बन्ध में कहा [illegible] है कि,

"महेश्वर शिव कहते हैं कि, देवि! उस व्यक्ति के लिये भोग और मोक्ष दोनों हस्तामलकवत् उपलब्ध हैं, जिसे सुरा सूंघने, सुनने और पकाने

सा च द्विधा कृत्रिमा सहजा च। तत्र कृत्रिमा त्रिविधा पैष्टी क्षौद्री गौडी चेति, सहजस्तु एक एव द्राक्षोत्थो भैरवादिशब्दव्यपदेश्यः परमुत्कर्षभागित्याह पिष्टेत्यादि। पुमपेक्षया च स्त्रीनपुंसकयोर्भोग्यत्वमेवेत्युक्तं पूर्वापरभोगदेति। कल्पनोज्झितमिति स्त्रीनपुंसकादिरूपया प्रतिनियतया कल्पनया उज्झितं परप्रमात्रेकरूपमित्यर्थः। तदुक्तं

---

का, देखने, चखने और पीने का और बाह्यान्तर स्पर्श करने का सौभाग्य प्राप्त हो जाता है।"

यह दो प्रकार की होती है। प्रथमतः यह 'कृत्रिमा' होती है। इसके दूसरे भेद का नाम 'सहजा' है। कृत्रिमा सुरा तीन प्रकार की होती है। १. पैष्टी, २. क्षौद्री और तीसरी गौडी कहलाती है। सहजा सुरा केवल एक प्रकार की ही होती है। केवल अंगूर को बर्तन में बन्द कर भूमिगर्त में गाड़ दिया जाता है। दो माह बाद वह स्वयं सहज रूप से तैयार हो जाती है। उसे साक्षाद् भैरव द्रव कहते हैं।

कृत्रिमा सुरा की सर्वातिशायिनी भिदा पैष्टी मानी जाती है। यह पिसे हुए भिन्न भिन्न द्रव्यों से निर्मित होती है। क्षौद्री में शहद का स्वाभाविक प्रयोग होता है। और तीसरी सुरा, गौडी में गुड़ का प्रचुर प्रयोग होता है। यह सस्ती और विशेषतया नशा करती है।

३. **पूर्वापर भोगदा**—सृष्टि के कला शिल्प के तीन चेतन प्रतीक हैं। १. स्त्री, २. पुरुष और ३. नपुंसक। तीनों के बीच में पुरुष है। पूर्व में स्त्री और परभाग में नपुंसक। पुरुष की अपेक्षा स्त्री और नपुंसक दोनों भोग्य माने जाते हैं। इस दृष्टि से सुरा भोग प्रदता में पुरुष के लिये विशेष उपकारिणी सिद्ध होती है। सुरा पीकर उनका उपभोग करना विशेष आनन्दप्रद माना जाता है।

४. **कल्पनोज्झित**—सुरा को स्त्री और मद्य को नपुंसक मानते हैं। यह दृष्टिकोण परित्याग योग्य है। यह भैरवीय आत्मतेज से संवलित है। इसमें स्त्री पुरुष रूप प्रतिनियत प्रकल्पना के लिये कोई स्थान नहीं।

**'पैष्टी गौडी तथा माध्वी कृत्रिमा तु सुरा स्मृता।**
**स्त्रीपुंनपुंसकतया साधके भोगदायिका ।।**'इति।

**'मार्द्वीकः सहजस्त्वेकस्तत्तेजो भैरवात्मकम् ।**
**न स्त्री नपुंसकं वापि न पुमान् परमो विभुः ।।**'इति।।

**'गौडी माध्वी तथा पैष्टी ऊर्ध्वे आनन्द भैरवः।**'इति ।

**'चतुरस्रस्त्वयं धर्मश्चतुर्युगसमो नयः ।**
**चतुर्णां चैव मद्यानामानन्दः शान्तितत्परः ।।**इति ।

---

इसीलिये इस परम प्रिय स्वात्म द्रव्य को परप्रमात्रैकरूप्यमय द्रव्य मानते हैं । कहा गया है कि,

"पैष्टी, गौडी और माध्वी ये तीन भेद कृत्रिमा सुरा के होते हैं । यह कृत्रिमा सुरा पुरुष को स्त्री और नपुंसकों के उपभोग का आनन्द प्रदान करती है ।"

तथा यह भी कहा गया है कि,

"सहज अंगूरी सुरा होती है । यह भैरवात्मक तेज से ऊर्जस्वल होती है । यह अपने इस तेजः स्वरूप में न स्त्री, न पुरुष और न ही नपुंसक रूप प्रतिनियत नामों से पुकारी जाती है । इस संकोच को अतिक्रान्त कर प्रकाशमान भैरवात्मिका शक्ति स्वरूप सहजा विभुरूपा सुरा होती है ।"

तथा— इस सम्बन्ध में उक्ति है कि, "गौडी, माध्वी तथा पैष्टी सुराओं से उत्कर्ष शालिनी सहजा सुरा साक्षात् आनन्द भैरवमयी होती है ।" इस सम्बन्ध में आगम और भी प्रमाण उपस्थित करता है । वह कहता है कि,

"यह धर्म चतुरस्र होता है । इसका 'नय' अर्थात् सिद्धान्त चारों युगों में समान रूप से समान भाव से व्यवहृत होता है । इन चार प्रकार के मद्यों का आनन्द शान्ति और परमानन्द-परायणता में ही निहित है ।"

परतेजस्त्वादेव च एतत् स्वयं पारतीयो रसस्तत्समानमाहात्म्य इत्यर्थः। शुद्ध इति तत्तदुपाधिभूत द्रव्यान्तरासंभिन्नः, तथात्वे हि अस्य नियत एव प्रभावो भवेदिति भावः। अत एव उक्तं प्रकाशानन्दचिन्मय इति।

तदुक्तं

**'यथा भैरवचक्रेषु नायकः शिव भैरवः ।**
**देवताचक्रसन्दोहे यथा कालान्तकी परा ।।**
**तथा सर्वरसेन्द्राणां नायकौ द्वावुदाहृतौ ।**
**मद्यभैरवनाथस्तु रसेन्द्रः पारतीयकः ।।'** इति।

---

५. **रस**—अत्यन्त तेजस्क होने के कारण यह स्वयं 'पारतीय' अर्थात् सर्वातिशायी तेजवान् रस माना जाता है। ब्रह्मतेज के समान इसमें भी दिव्यता का आधान रहता है। इसे अत्यन्त शुद्ध मानते हैं।

६. **शुद्ध**—सुरा तत्त्व कभी अशुद्ध नहीं होता। यह परम शुद्ध पदार्थ माना जाता है। आचार्य जयरथ के अनुसार उन उन उपाधिभूत अन्यान्य द्रव्यों से अविकृत रूप से एक ओर प्राकृतिक गुणों से सम्पन्न होने पर भी वह उनसे असंभिन्न होती है। अन्य अन्य द्रव्य गुण रूप मानने पर इसमें मात्र नियत गुणवत्ता ही होती और इसका प्रभाव भी सीमित होता है।

७. **प्रकाशानन्दचिन्मय**—समस्त द्रव्यराशि जैसे परस्पर भिन्न है किन्तु ईश्वर से अभिन्न होती है, उसी तरह भिन्न भिन्न द्रव्य मय होने पर भी अपने उत्कर्ष के कारण यह उनसे दिव्य और परमेश्वर मय हो जाती है। उसका सारा आनन्दवाद और उसकी चिन्मयता का सारा चमत्कार इसमें स्फुरित हो जाता है। इसी आधार पर इसे प्रकाशानन्दचिन्मय कहते हैं। इसके विषय में कहा गया है कि,

"जैसे भैरव चक्र में नायक शिव भैरव को ही माना जाता है; देवताओं के समुदाय में जैसे कालान्तकोपमा परादेवता श्रेष्ठ रूप से

देवतानां प्रियमिति। यदुक्तं

**'भैरवस्य प्रियं नित्यं बहु मातृगणस्य च ।'** इति।

तस्मादिति एवंमाहात्म्यवत्त्वात्, नतु पशुवत् लौल्यादिना। यदुक्तम्

**'अयष्ट्वा भैरवं देवमकृत्वा मन्त्रतर्पणम् ।**
**पशुपानविधौ पीत्वा वीरोऽपि नरकं व्रजेत् ।।'** इति।

पिबेदिति विधिः। अत एव अपानात्प्रत्यवायोपि स्यात्। यदुक्तं

**'कुलाचारसमायुक्तो ब्राह्मणः क्षत्रियोऽपि वा ।**
**यदा मद्येन न स्पृष्टः प्रायश्चित्तं तदा चरेत् ।।'** इति।

---

सम्मान्य है, उसी तरह सभी रसेन्द्र श्रेणी में सर्वातिशायी दो पदार्थ ही माने जाते हैं । १. मद्य भैरव और २. स्वयं पारतीयक रसेन्द्र भैरवनाथ ।"

८. **देव प्रिय**— इस सम्बन्ध में कहा गया है कि, "यह भैरवप्रिय और अधिसंख्य मातृशक्तियो का प्रिय पेय है ।"

९. **तस्मात्**— तत् शब्द के इस पंचम्यन्त रूप का अर्थ है— फल स्वरूप । उपर्युक्त महत्त्व प्रतिपादन के कारण । सुरा का ऊपर जिस तरह का उत्तम गुण वर्णन किया गया है, वह निराधार नहीं है । सारे शैव (कौल) शास्त्र इस विषय में एक मत हैं । इस आधार पर इसका नित्य सेवन होना चाहिये । यह ध्यान रखना चाहिये कि, व्यसन के रूप में इसे न अपनाया जाय । इस सम्बन्ध मे शास्त्र कहता है कि,

"भैरव दिव्य देव का याग किये बिना मान्त्रिक तर्पण किये बिना पशुवत् पीने के व्यसन में लिप्त रहने वाला 'वीर' भी नरकगामी होता है ।"

१०. **पिबेत्**—पा धातु विधि लिङ् का प्रयोग यह संकेत करता है कि, यथावसर इसके न पीने से प्रत्यवाय भी होता है । आगमिक उक्ति है कि,

"कुलाचार प्रक्रिया में सम्पृक्त चाहे ब्राह्मण हो या क्षत्रिय हो, यदि वह मद्य का सेवन नहीं करता, या उपस्पर्श नहीं करता, तो प्रायश्चित का भागी होता है ।

**'मद्यमांसाधिवासेन मुखं शून्यं यदा भवेत् ।**
**तदा पशुत्वमायाति प्रायश्चित्तं समाचरेत् ।।**इति च ।

सदेति यागावसरे, अन्यथा हि क्षणमपि मद्यपानविरतौ प्रत्यवायः प्रसजेत् । तेन

**'दिनमेकं दिनार्धं वा तदर्धं चार्धमेव च ।**
**निवृत्तेरलिपानस्य प्रायश्चित्ती भवेन्नरः ।।'**

इति यागकालापेक्षयैव योज्यम्। यत् पुनः

**'उत्तमं तु सदा पानं भवेत्पर्वसु मध्यमम् ।**
**अधमं मासमात्रेण मासादूर्ध्वं पशुर्भवेत् ।।'**

इत्यादि, तदापद्विषयतया उक्तम् । यत्तु

---

इसके अतिरिक्त अन्य आगमिक कथन है कि, "मद्य और मांस के प्रयोग के अभाव में जबकि व्यक्ति उसी आचार में अधिवास कर रहा हो, तो उसे पशुत्व की प्राप्ति होती है । उसे इसके निष्क्रय के लिये प्रायश्चित करना अनिवार्य होता है ।

११. **सदा**—यह अव्यय शब्द नैरन्तर्य का द्योतक है किन्तु यहाँ 'याग के अवसर पर' यह प्रसङ्ग के अनुकूल अर्थ करना चाहिये । यदि इसका 'शाश्वत' रूप अव्ययार्थ गृहीत करेगे, तब अर्थ का अनर्थ होने लगेगा । अनवरत मद्यपान की विधि का दुष्परिणाम अच्छा नहीं हो सकता । क्षणभर भी मद्य पान से विरत रहना शास्त्र की आज्ञा के विपरीत आचरण के समान हो जायेगा । शास्त्र का लक्ष्य ही उल्टा हो जायेगा । सामाजिक भ्रष्टता का भय उत्पन्न हो जायेगा । अतः सदा का अव्यय का अर्थ 'याग के अवसर पर' ही लेना चाहिये । आगम की एक उक्ति है कि,

"मद्यपान से यदि व्यक्ति एक दिन, आधा दिन, चौथाई अथवा दिन का अष्टमांश भी विरत हो जाया, तो उसे प्रायश्चित करना चाहिये ।"

इस उक्ति को भी याग के अवसर के प्रसङ्ग में ही आचरणीय मानना चाहिये ।

**'मलयेन तु विप्राणां क्षत्त्राणां कुङ्कुमेन च ।**
**कर्पूरवारि वैश्यानां शूद्राणामलिना प्रिये ।।'इति।**

**'दीक्षाकाले तु विप्रस्य क्षत्रियस्य रणारुहे ।**
**वैश्यस्य क्षितिमाङ्गल्ये शूद्रस्यान्त्येष्टिकर्मणि।।'**

---

एक स्थान पर मद्यपान के सम्बन्ध में लिखा है कि, "उत्तम तो यह है कि, निरन्तर मद्यपान करता रहे । पर केवल पर्व पर्व पर मद्यपान करना मध्यम श्रेणी का आचरण है । एकमास के अन्तर से मद्यपान करना अधम श्रेणी का काम है । जो इसके विपरीत एक मास से अधिक का समय बिता देता है, वह पशु तुल्य हो जाता है ।"

कुलाचरण की दृष्टि से इस उक्ति को आपद्धर्म की तरह लेना चाहिये । कुछ उक्तियाँ ऐसी है, जिनके आचरण के विषय में अनेक तर्क-वितर्क और ऊहापोह उत्पन्न होते है । इन पर जागरूकता और सावधानी के साथ विचार कर उनके सन्दर्भो पर विचार करना चाहिये । यहाँ दो ऐसे उद्धरण विचारणीय हैं—

१. "शङ्कर कहते हैं कि, प्रिये पार्वति! ब्राह्मणों को चन्दन के जल से, क्षत्रियों को कुङ्कुम जल से, वैश्यों को कर्पूर वारि से और शूद्रों को मद्य से याग सम्पन्न .करना चाहिये ।"

२. दूसरा उद्धरण है—

"ब्राह्मण को दीक्षा के समय, क्षत्रिय को सांग्रामिक रणारोह के लिये, वैश्य को भूसम्पत्ति के सम्वर्द्धन के समय और शूद्र को अन्त्येष्टि के समय मद्यपान आवश्यक है ।"

इन दोनों उक्तियों की प्रायोगिकता सन्दिग्ध है । यहाँ दो विकृतियाँ दृष्टिगोचर हो रही हैं । १. जातिविषयक विकृति । कुलाचार में यह नहीं चलती । दूसरी, अर्चा और तर्पण सम्बन्धी श्रद्धा के स्वरूप और व्यवहार

इत्याद्युक्तं, तददीक्षितविषयम्; किन्तु पूर्वत्र अस्मदुक्तार्चातर्पण-श्रद्धालुविषयत्वमधिकमन्यथा जातिभेदो दुर्वचः स्यात्। दीक्षाकाले इति सौत्रामण्यादौ। अत एव

**'यतः प्रभृति कालाच्च दैत्याचार्येण दूषितम् ।**
**ततः प्रभृति वर्णानां नामभेदः प्रदर्शितः ।।**

---

विषयक विकृति । इन दोनो के अव्यावहारिक सन्दर्भो पर विचार करना चाहिये । आचार्य जयरथ इन्हें अदीक्षितविषयिका उक्ति कहते हैं । इन उक्तियों से उस समय की वैचारिक अव्यवस्था का आकलन होता है । शिव- पार्वती संवाद के रूप में अनाप-शनाप लिखने की आदत और सामाजिक वैसम्वादिकता उत्पन्न करने की दुर्भावना का भी पता चलता है।

दूसरी उक्ति में दीक्षाकाल शब्द का प्रयोग किया गया है । यह सौत्रामणि आदि याग प्रकरणों से सम्बन्धित प्रतीत होता है । आचार्य जयरथ इस अवान्तर सन्दर्भ को अनावश्यक उद्धरणों से विस्तार भी प्रदान कर रहे हैं और दूसरी ओर यह भी लिख रहे है कि, इस अवान्तर विस्तार से बस! सम्भवतः ब्रह्मयामल की सौत्रामणि प्रयुक्त ६ कारिकायें यहाँ दे रहे हैं—

"जब से दैत्याचार्य शुक्र ने इस प्रक्रिया में अनावश्यक विकार को प्रश्रय दिया, तब से वर्णों में नाम भेद का प्रचलन प्रारम्भ हो गया । सौत्रामणि आदि याग प्रक्रिया में ब्राह्मणों को मद्यपान का विधान किया गया है । महान् आहव अर्थात् भीषण लड़ाई और आक्रमण के अवसर पर क्षत्रियों को भी इसकी छूट दी गयी है। वैश्य वर्ग के लोग भूमि विस्तार के उत्सव के समय इसका सेवन विहित है । किसी भी मङ्गलमहोत्सव में, बन्धुओं, मित्रों और सहयोगियों के समागम में मद्यपान विहित है । श्मशान-प्रक्रिया पूरी करलेने पर, विवाहोत्सव माङ्गलिक कार्य, पुत्रजन्म आदि में शूद्रों को भी इसे अपनाना चाहिये । शङ्कर कहते है कि, प्रिये पार्वति! यह पानभेद मूढचेतस जीवों पर ही चरितार्थ होता है ।

**सौत्रामण्यां ब्राह्मणानां पानार्थं स्मृतमध्वरे ।**
**महाहवे क्षत्रियाणां वैश्यानां क्षितिकर्मणि ।।**

**महोत्सवे तु बन्धूनां मित्राणां च समागमे ।**
**श्मशानान्ते च शूद्राणां विवाहे पुत्रजन्मनि ।।**

**पानभेदमिदं भद्रे जन्तूनां मूढचेतसाम् ।**
**ये पुनः शाङ्करे तन्त्रे देवीतन्त्रे च दीक्षिताः ।।**

**गुर्वाज्ञानिरता गुप्ता जपपूजापरायणाः ।**
**ज्ञानविज्ञानकुशला लौल्यात्र महिताशयाः ।**
**तेषां पुनर्द्विजानां तु न विरुद्धं सदा प्रिये ।।''**

इत्यादि उक्तम्,—इत्यलमवान्तरेण। एवमियदनेन उपक्षिप्तं—यदेवं शास्त्रादिबहिष्कृतं द्रव्यजातं सम्भृतमपि विना मद्यं न यागसम्पत्तौ निमित्तं,

---

जो शाङ्करतन्त्र या शक्तितन्त्र के अनुसार दीक्षा प्राप्त कर चुके हैं और इस सम्प्रदाय परम्परा में विश्वास करते है, वे इसे नही मानते हैं । वे अपने गुरु के आदेश का पालन करते है । अपनी जप, पूजा और आचार पद्धति को सुगुप्त रखते हुए श्रद्धा पूर्वक अपनी परम्परा का निर्वाह करते हैं । शास्त्रीय ज्ञान विज्ञान के प्रकाशन मे संलग्न रहते हैं । वे कभी भी पान-लौल्य से मद्यसेवन में प्रवृत्त नही होते । शाङ्करी दीक्षा के संस्कार के कारण ही इन्हें द्विज कहते हैं । ये महिताशय! अर्थात् महात्मा होते हैं । इनके लिये मद्य न विरुद्ध है, न सेवनीय है । इन ब्राह्मणों का सामरस्य ही उद्देश्य होता है ।

इस वर्णन से यह निष्कर्ष निकाला जा सकता है कि इस प्रकार शास्त्र आदि से बहिष्कृत द्रव्य भरेपूरे होने पर भी याग की पूर्त्ति में बिना मद्य के निमित्त नहीं माने जा सकते । जहाँ तक मद्य का प्रश्न है, बिना उन राशि राशि द्रव्यों के भी, यह निमित्त होता है । इसीलिये इसे

मद्यं पुनरेककमेव विनापि एवं द्रव्यजातं तत्र निमित्तमिति, येनोक्तं वामामृतपरिप्लुतं तद्योजयेदिति। यदागम:

**'एकतश्चरवः सर्वे मद्यमेवैकमेकतः ।**
**चरुहीनोऽपि कुर्वीत मद्यहीनं न जातुचित् ।।**'इति।

**'एषामभावे द्रव्याणां नित्यं पूजा विधीयते ।**
**एकेन मद्यनाथेन विना तेनापि निष्फला ।।**'इति।।

**'पुष्पधूपोपहारादि यदि न स्यात्सुलोचने ।**
**अलिना तर्पयेन्मन्त्रं……………………** ।।'इति।

**'किमन्यैर्द्रव्यसङ्घातैर्देवि यागोपयोगिभिः ।**
**वामामृतेन चैकेन कलां नार्हन्ति षोडशीम् ।।**'इति।

---

वामामृतपरिप्लुत कहते हैं । इसका समायोजन यागप्रक्रिया मे अनिवार्यत: आवश्यक माना जाता है । इस सम्बन्ध में आगम कहता है कि,

"एक ओर सारे चरु और एक ओर केवल मद्य रखा जाय, तो मद्य का ही प्राधान्य शास्त्र स्वीकृत करते हैं । चरु हीन यज्ञ संभव है किन्तु मद्य हीन याग की कल्पना भी नहीं की जा सकती ।"

दूसरी उक्ति भी इसी प्रकार के विचार का प्रतिपादन कर रही है । इसके अनुसार—

"इन विभिन्न द्रव्यों के अभाव में, नित्य पूजा विहित मानी जाती है । एक मद्यनाथ के बिना सारी पूजा निष्फला हो जाती है ।" तीसरी उक्ति भी यही कह रही है—

"भगवान् शङ्कर कह रहे हैं कि, प्रिये पार्वति! सम्भव है, पूजा के समय पुष्प धूप और उपहार आदि उपलब्ध न हो, उस समय केवल अलि अर्थात् मद्य से पूजा सम्पन्न कर लेनी चाहिये ।"

'अर्घं पुष्पं तथा धूपं दीपं नैवेद्यमेव च ।
वीरद्रव्यादि यत्किञ्चित्सर्वं मद्ये प्रतिष्ठितम् ।।'इति।

'मद्येनैकतमेनैव शक्तीशं शक्तिभिर्युतम् ।
यजेत्सान्निध्यकामस्तु सर्वदा सर्वथा प्रिये ।।'इति।।

'अलिना रहितं यस्तु पूजयेत्पादुकाक्रमम् ।
योगिन्यस्तस्य सीदन्ति भक्षयन्ति रसामिषम्।।'इति।।

---

चौथी उक्ति कहती है कि,

"अन्य सारे द्रव्य, अन्य अनेकानेक सामग्रियाँ भी भले ही उपलब्ध और प्रस्तुत हों, इनसे यत्न के स्वरूप का कोई वैशिष्ट्य नही होता । वहीं एक वामामृत की विद्यमानता से चार चांद लग जाते है । सारे द्रव्य इसके समक्ष नितान्त महत्त्वहीन है । उसकी कला का भी स्पर्श वे नही कर सकते ।" पाँचवाँ उद्धरण इसी तथ्य का समर्थन कर रहा है—

"अर्घ,द्रव्य, पुष्प राशि, धूप, दीप, नैवेद्य और अन्य वीर द्रव्य सब की प्रतिष्ठा एक मात्र भैरव मे ही है ।" छटाँ उद्धरण कहता है कि,

"भगवान् ने पार्वती को यह स्पष्ट आदेश दे दिया है कि प्रिये! जो हमारा सान्निध्य चाहता है, उसका यह कर्त्तव्य है कि, वह एकमात्र मद्य से ही शक्ति के अधीश्वर शिव को आराधना करे । अनन्त शक्तियो के स्वामी महेश्वर मद्य समर्पण से परम प्रसन्न होते है ।" सातवी उक्ति कहती है कि,

'अलि' अर्थात् मद्य से रहित जो पादुका क्रम का पूजन करता है, योगिनियाँ उसे कष्ट पहुँचाती हैं । यही नही, अपितु उसके रस और मांस आदि का भी शोषण कर लेती हैं ।

आठवीं और अन्तिम आगमोक्ति भी मद्य की प्रधानता का ही प्रतिपादन कर रही है—"भगवान् देवदेवाधिदेव कह रहें है कि देवि! जो याजक मद्यहीन यजन करते हैं, वे वाम मार्ग में कभी सिद्ध नहीं हो सकते ।"

**'मद्यरिक्तास्तु ये देवि न ते सिद्ध्यन्ति पश्चिमे ।**
**थोहकासमते नित्यं कुलभ्रष्टाः स्वयंभुवः ।।'**इति च।

इह मद्याधीनमेव सर्वेषामनुष्ठानमिति अत्र आगमसंवादे भरोऽस्माभिः कृत इति न अस्मभ्यमभ्यसूययितव्यम्।।१३।।

---

इस श्लोक की दूसरी अर्धाली स्पष्ट नहीं है । 'थोहकासमते' इस शब्द की मौलिकता, इसकी निरुक्ति और व्युत्पत्ति सन्दिग्ध है । इसे तीन तरह से ऊह का विषय बनाया जा सकता है—

१. थोहकास नाम हो । उनके मत ।

२. ऊपर की अर्धाली के पश्चिम शब्द में लुप्ताकार चिह्न लगाकर अथ + ऊहकास + मत शब्द खण्डों से अर्थ लगाया जाय ।

३. थोक के स्थान पर शोक पाठ मान कर 'शोकहास नामक विद्वान् के मत में' यह अर्थ लगाया जाय ।

जो भी हो, आचार्य जयरथ ने भी इसे यों ही छोड़ दिया है । मद्यहीन याजक कुलाचार से भ्रष्ट माने जाते हैं ।

स्वयं भुवः शब्द भी अस्पष्ट है । इसके भी 'स्वयंभुवः शास्त्र दृष्टौ' और स्वयं भू, अर्थात् मनमाना प्रयोग करने वाले अर्थ लगाये जा सकते हैं ।

इस तरह हम इस निष्कर्ष पर पहुँच सकते हैं कि, कुलमार्ग में प्रतिष्ठित सारे याग मद्यप्रधान ही होते हैं । सारे अनुष्ठान मद्याधीन हैं । मद्य के प्राधान्य को आचार्य जयरथ ने बड़े चाव से प्रस्तुत किया है । मद्य में कौल की रुचि स्वाभाविक है । इसमें असूया का प्रश्न ही नहीं है । आचार्य के मन में यह बात उठी थी कि, इतना बल प्रदान करना और मद्य का समर्थन करना, सम्भव है अध्येताओं को अच्छा न लगे । इसीलिये उन्होंने स्पष्ट रूप से लिख दिया है कि, मेरे मद्यप्राधान्य कथन पर बल प्रदान करने को कोई बुरा न माने।।११-१३।।

एवमस्य प्राधान्येऽपि अवान्तरवस्त्वपेक्षया शास्त्रान्तरेऽन्यदपि किञ्चित्प्रधानतयोक्तमित्याह

**श्रीमत्क्रमरहस्ये च न्यरूपि परमेशिना ।**
**अर्घपात्रं यागधाम दीप इत्युच्यते त्रयम् ।।१४।।**

**रहस्यं कौलिके यागे तत्रार्घः शक्तिसंगमात् ।**
**भूवस्त्रकायपीठाख्यं धाम चोत्कर्षभाक् क्रमात् ।।१५।।**

**दीपा घृतोत्था गावो हि भूचर्यो देवताः स्मृताः ।**
**इति ज्ञात्वा त्रयेऽमुष्मिन्यत्नवान्कौलिको भवेत् ।।१६।।**

---

इस प्रकार यह सिद्ध हो जाता है कि, कुलयाग मे मद्य का प्राधान्य है । इस प्रसङ्ग मे अन्यान्य शास्त्रो मे भी अन्य कुछ द्रव्यो के अपेक्षाकृत प्राधान्य की चर्चा आयी हुई है । वही कह रहे है—

श्रीमत्क्रम रहस्य नामक शास्त्र मे परमेश्वर ने स्वयम् इसका निरूपण किया है । उसके अनुसार अर्घपात्र, यागधाम और दीप ये तीन प्रमुख द्रव्य माने गये है । ये तीनो विशिष्ट रहस्यात्मकता के प्रतीक माने जाते है । कौलिक याग मे इन तीनों का प्रयोग महत्त्वपूर्ण है ।

जहाँ तक अर्घ का प्रश्न है, इसमें भी शक्ति का क्षोभात्मक संप्रेषण होता है । इसे रहस्य भाषा मे 'कुण्डगोलक' कहते हैं । कुण्डगोलक शब्द कौल सम्प्रदाय का विशिष्ट शब्द है । इससे लिङ्ग योनिगत क्रिया का बोध होता है, जिसे इससे अधिक नहीं बताया जा सकता ।

इसी तरह शक्ति का संगम भी रहस्यमय चर्यायोग का एक अंग है । इसे दूसरे शब्दो मे आद्ययाग कहते है । यह यागधाम की प्रक्रिया में उत्कर्षप्रद संगमन माना जाता है । इसमें क्रमिक उत्कर्ष की योजना होती है । यह भू, वस्त्र (रक्त) और कायापीठ तीनों के पृथक् पृथक् या समस्त रूप में भी प्रयुक्त होता है । इसका यह अतिरिक्त अर्थ भी हो सकता है । शरीरको पार्थिव कहते हैं । यह भू स्थानीय है । इसकी शोभा वस्त्र से

तत्रेति त्रयनिर्धारणे। अर्घ इति कुण्डगोलकाख्यो द्रव्यविशेषः। शक्तिसङ्गमादिति आद्ययागतया वक्ष्यमाणात्। कायपीठं स्वं परकीयं वा शिरः। तदुक्तं

**'सर्वासां देवतानां तु आधारः शिर इष्यते ।**
**देवीकोट्टंतु तत्स्थानं नित्यं तत्र प्रपूजयेत् ।।'**

इति क्रमादुत्कर्षभागिति यथा भुवो वस्त्रं, तस्मान्मुण्डमिति। घृतोत्था इति प्राधान्यात्, तेन तैलोत्था अपि। यदुक्तं

**'दीपान्कुर्याद्रक्तवर्तीन्घृततैलप्रपूरितान् ।'**इति।

---

शतगुणित बढ़ जाती है । इससे रमणीयतामयी दिव्यता का सम्बर्द्धन होता है । काया की इस दिव्यात्मक प्रकल्पना में पीठ का काम 'शिर' करता है । शिर को कायपीठ कहते हैं । चाहे अपना या दूसरे किसी का भी शिर भी महत्त्वपूर्व पीठ माना जाता है । इसकी पूजा कुलयाग में अनिवार्यतः आवश्यक होती है । इसी सम्बन्ध में आगम कहता है—

"समस्त देवताओ का आधार शिर है । इसे दूसरे शब्दों में देवी कोट्ट कहते है । इसकी नित्य पूजा होनी चाहिये ।"

दुर्गा कवच के अनुसार शिरोभाग में, क्रमशः उद्योतिनी, उमा, मालाधरी, यशश्विनी त्रिनेत्रा, यमघण्टा, शङ्खिनी, द्वारवासिनी, कालिका शाङ्करी, सुगन्धा, चर्चिका, अमृतकला, सरस्वती, कौमारी, चण्डिका, चित्रघण्टा, महामाया, कामाक्षी, सर्वमङ्गला, भद्रकाली और नीलग्रीवा देवियाँ रहती हैं । इसीलिये इसे सभी देवताओं का आधार कहा गया है । सारे वाङ्मय का आधार समना है और परा, अपरा और परपरा का आधार उन्मना है ।

इन सभी दृष्टियों से शिर 'कायपीठ' नामक धाम है । इसकी पूजा कुल प्रक्रिया से अर्धरात्रि को निरन्तर करनी चाहिये । इससे कौलिकी देवी की शाश्वत कृपा प्राप्त होती है ।

प्राधान्य एव च अत्र हेतुर्गावो भूचर्यो देवताः स्मृता इति। यदुक्तं

**'लोकानुग्रहहेत्वर्थं ब्राह्म्याद्या देवता भुवि ।**
**चरन्त्यास्थाय गोरूपं तेन तद्द्रव्यमाहरेत् ।।'**इति ।

यत्नवानिति तत्सम्भरणे श्रद्धावान्भवेत्, नातो विचिकित्सितव्यमित्यर्थः।।१६।।

---

तीसरा प्राधान्य दीप का भी मान्य है । दीपक प्रकाश का निमित्त है । प्रकाश ही तन्त्रक्रिया का सर्वप्रमुख प्राप्तव्य, अवमन्तव्य और विमृष्टव्य तत्त्व हैं । अतः प्रकाशप्रद दीपक का भी इस याग प्रक्रिया में प्राधान्य है । यह घी का होना चाहिये । घी का दीपक उत्तम माना जाता है । यह तैल से भी जलता है । एक उक्ति है—

"लाल बत्ती से बने दीपक में घी डाल कर प्रज्वलित करना चाहिये । इसको तेल से भी जलाया जा सकता है ।" इन तीनों की प्रधानता का निर्धारण शास्त्रों में है । ऊपर 'श्रीमत्क्रम रहस्य' शास्त्र का नाम उल्लेख है । अन्यान्य शास्त्र भी इसका प्रतिपादन करते हैं ।

इनके अतिरिक्त जिन पदार्थों की प्रधानता का वर्णन मिलता है, उनमें सर्वप्रथम और इदं प्रथमतया नाम गाय का लिया जाता है । इसीलिये गाय को धराधाम पर संचरण करने वाली देवता कहते हैं । गाय के घी का दीपक जलाने का विधान है । अतः दीप प्रकरण में गाय का भी समावेश किया गया है । आगम कहता है कि, "लोक कल्याण के पावन उद्देश्य की पूर्त्ति के लिये ब्राह्मी आदि देवशक्तियाँ गोरूप धारण कर पृथ्वी पर चर रही हैं । गो द्रव्य घी है । अतः घृतोत्थ दीप बनाये ।"

इन सभी बातों का सदा ध्यान रखना चाहिये । इन प्रधान द्रव्यों पर कुल याग आधृत होता है । इन तीनों के प्रति अपनी पूरी निष्ठा होनी चाहिये । निष्ठा से श्रद्धा और आस्था उत्पन्न होती है । शास्त्रकार कहते हैं कि, इन तीनों के प्रति यत्नवान् पुरुष ही पूर्ण कौलिक होता है । भवेत् विधिपरक क्रिया की प्रतीक है । शास्त्रकार का यह एक प्रकार का निर्देश

अस्मद्दर्शने हि अर्घस्यैव प्राधान्यमिति तदुचितान्येव द्रव्यान्तराण्यपि परमेश्वरः समादिक्षत्, ननु ततस्तेभ्यो वा न शङ्कितव्यम्। शङ्कैव हि महद्दूषणमित्युक्तं प्राग्बहुशः। तदाह

**तेनार्घपात्रप्राधान्यं ज्ञात्वा द्रव्याणि शम्भुना ।**
**यान्युक्तान्यविशङ्कोऽत्र भवेच्छङ्का हि दूषिका ।।१७।।**

यानि द्रव्याणीति रत्नपञ्चकादीनि। तदुक्तं

**'रेतो हराम्बु पुष्पं च क्षारं नालाज्यकं तथा ।**
**पौरुषं क्ष्माभवं छागं मीनजं शाकुनीयकम् ।।**
**पलाण्डुं लशुनं चैव द्रव्यद्वादशकं शुभम् ।'**इति।

अत्रेति द्रव्यवचने।।१७।।

---

है । आचार्य जयरथ भी कहते है कि, इनके प्रति श्रद्धावान् होना चाहिये । मन मे कभी इस आदेश या कर्त्तव्य के प्रति विचिकित्सा नही होनी चाहिये ।।१४-१६।।

शङ्का को कलङ्कपूर्ण आतङ्कपङ्क माना जाता है । इसलिये पदार्थ प्राधान्य के प्रति जागरूक और सावधान रहते हुए सदा निर्विशङ्क रहना चाहिये । यही कह रहे हैं—

इसलिये अर्घपात्र का प्राधान्य स्वीकार करते हुए, उसमें प्रयुज्यमान द्रव्यों और अन्य अवान्तर द्रव्यो मे आस्था रखते हुए तथा सर्वेश्वर शिव द्वारा निर्दिष्ट द्रव्यों का समादर करते हुए कुलयाग की प्रक्रिया अविशङ्क भाव से अपनानी चाहिये । यहाँ एक सूक्ति का प्रयोग कर विषय को सर्वमान्य बनाने का प्रयत्न कर रहे हैं । शास्त्रकार का कहना है कि, शङ्का दूषण उत्पन्न करती है । कभी भी शङ्का को मन में स्थान नहीं देना चाहिये । जहाँ तक द्रव्यों का प्रश्न है, इसके लिये आगम प्रामाण्य प्रस्तुत कर रहे हैं—

एवं कुलयागे पीठिकाबन्धं विधाय तत्क्रममेव निरूपयितुमुपक्रमते

**यागौको गन्धधूपाढ्यं प्रविश्य प्रागुदङ्मुखः ।**
**परया वाऽथ मालिन्या विलोमाच्चानुलोमतः ॥१८॥**

**दाहाप्यायमयीं शुद्धिं दीप्तसौम्यविभेदतः ।**
**क्रमेण कुर्यादथवा मातृसद्भावमन्त्रतः ॥१९॥**

प्रविश्येति देहलीमात्रपूजनपूर्वम् । विलोमादिति संहारक्रमेण पादाभ्यां शिरोन्तम् । अनुलोमत इति सृष्टिक्रमेण शिरस्तः पादान्तम् । दाहे दीप्ता आप्यायने सौम्येत्युक्तं क्रमेणेति ॥१९॥

---

"वीर्य, मद्य, पुष्प, क्षार, नालाज्य, पौरुष, मूलद्रव्य, छाग, मीन खाद्य, पाक्षिक, प्याज और लशुन ये बारह द्रव्य अत्यन्त शुद्ध माने जाते है ॥"

इस प्रकार पवित्र द्रव्यों को जानते हुए भगवान् शङ्कर द्वारा कथित मार्ग पर निर्विशङ्क भाव से आचरण करना चाहिये ॥१७॥

यहाँ तक कुलयाग की भूमिका या प्रस्तावना रूप में पीठिका का वर्णन किया गया । अब कुल याग के क्रम का निरूपण करना अभीप्सित है । उसी का उपक्रम कर रहे हैं—

सर्वप्रथम यागौक अर्थात् यज्ञस्थान मे निर्मित यागभवन में जिसमें सुरभित द्रव्य अपनी सुगन्ध बिखेर रहे हों, धूप जल रहा हो, देहली पूजोपरान्त प्रवेश करना चाहिये । वहाँ बैठने का स्थान निर्धारित होना है । व्यवस्था के अनुसार पूर्व या उत्तर की ओर मुख कर बैठना चाहिये । आसन शुद्धि विधि आदि का प्रयोग आवश्यक होता है । वहाँ बैठ कर सर्वप्रथम शारीरिक शुद्धि का उपक्रम करना शास्त्रसम्मत कार्य माना जाता है । इस शुद्धि में मन्त्र का प्रयोग करते है । यहाँ मन्त्र दो प्रकार के स्वीकृत हैं, चाहे परा मन्त्र का प्रयोग किया जा सकता है । चाहे मालिनी मन्त्र का भी प्रयोग करे । परा मन्त्र शास्त्र में पृथक् निर्दिष्ट है । कुछ लोग शुद्धि के सन्दर्भ में परा से मातृका अर्थ भी निकालते है । मातृका अथवा मालिनी किसी का शरीर में न्यास करने से शरीर में दिव्यता आ जाती है । इसे ही शुद्धि कहते हैं ।

नैमित्तिके पुनर्नित्याद्विशेषोऽस्तीत्याह

**दीक्षां चेत्प्रचिकीर्षु स्तच्छोध्याध्वन्यासकल्पनम् ।**
**ततः संशोध्यवस्तूनि शक्त्यैवामृततां नयेत् ।।२०।।**

शोध्योऽध्वा भुवनाद्यन्यतमः। तत इति देहशुद्ध्याद्यनन्तरम्। संशोध्येति यागोपकरणभूतानामर्घपुष्पाद्यात्मनामसंशोधितत्वे हि यागयोग्यत्वं न भवेदिति भावः। शक्त्यैवेति न पुनः प्रागवदर्घपात्रविप्रुट्-प्रोक्षणादिना।।२०।।

---

इन मन्त्रों का द्विधा प्रयोग यहाँ निर्दिष्ट है । अनुलोम क्रम शिर से पैर तक और विलोम क्रम पैर से प्रारम्भ कर शिर पर्यन्त माना जाता है । समना में सारा मातृकावस्थान पूर्वनिर्धारित रूप से विद्यमान होता है । चाहे वहाँ से प्रारम्भ किया जाय अथवा पैर से, ये दोनों प्रकार शास्त्र सम्मत हैं । शुद्धि भी दो प्रकार की होती है । १. दाहमयी और २. आप्यायमयी । दाहमयी प्रक्रिया में हठपाक क्रम अपनाया जा सकता है । अथवा प्राणयाम विधि से पापों को दग्ध कर उनकी राख का भी निःसारण कर देने पर शुद्धि हो जाती है । अन्यथा आप्यायमयी शुद्धि से सोमामृत अभिषेक क्रम अपना कर शरीर को अमृतमय बना लेना अच्छा रहता है । दाहविधि से दीप्ति आती है । आप्याय विधि सौम्यताप्रद होती है । परा मन्त्र, मातृका मन्त्र अथवा मालिनी मन्त्रों के अतिरिक्त मातृसद्भावविधि से भी स्वात्मशुद्धि घटित होती है । इससे मातृसद्भाव मन्त्रपूर्वक सम्पन्न करना चाहिये ।।१८-१९।।

यह नित्य कर्म विधि के अन्तर्गत स्वीकृत प्रक्रिया है । नैमित्तिक विधि में कुछ विशेष उपक्रम आवश्यक माना जाता है । शास्त्रकार यहाँ उसी का निर्देश कर रहे हैं—

दीक्षा नैमित्तिक प्रक्रिया है । योग्य शिष्य को उत्तम आचार्य उसके स्वात्म उत्कर्ष के उद्देश्य से दीक्षित करता है । शिष्य दीक्षा रूप दिव्यता प्राप्त करने को तैयार है । गुरु सर्वप्रथम उसमें शोध्य अध्वा का न्यास

ननु अत्र मन्त्रत्रयमुद्दिष्टं, तस्य पुनः कथं विनियोग इत्याशङ्क्य आह

**परासम्पुटगा यद्वा मातृसम्पुटगाप्यथो ।**
**केवला मालिनी यद्वा ताः समस्तेषु कर्मसु ।।२१।।**

समस्तेषु कर्मसु एवं विधा मालिनी अर्थाद्योजनीया मुक्त्यर्थिना मातृसद्भावेन सम्पुटिता तदुभयार्थिना परया। केवलयोरपि परामातृ-सद्भावयोरेवमेव योजनमिति। तदुक्तं

**'परासम्पुटमध्यस्थां मालिनीं सर्वकर्मसु ।**
**योजयेत विधानज्ञः परां वा केवलां प्रिये ।।'**इति।

---

करता है। इससे शरीर का आयाम असीमता का स्पर्श करता है। उसके देह की शुद्धि के साथ अस्तित्व मे एक प्रकार की दिव्यता का उल्लास होने लगता है। यागोपकरण रूप मे यागगृह में जो सामग्री वहाँ उपलब्ध है, उसका संशोधन अवश्य करना चाहिये, अंशोधित वस्तुओं में याग योग्यता नही आ पाती है। इसलिये वहाँ अर्घपात्र पुष्प धूप गन्ध आदि समग्र सामग्रियो का विधिवत् संशोधन करना चाहिये। गुरुदेव की इच्छा पर यह निर्भर है कि, वे इसमे शुद्धि मन्त्रो का प्रयोग करें या आत्मशक्ति के प्रभाव से अमृत तुल्यता प्रदान कर दें। इस प्रक्रिया का यह महाप्रभाव होता है कि, इसमें अर्घपात्र के विप्रुष प्रोक्षण द्वारा शुद्धि की आवश्यकता नहीं होती। गुरु के शक्तिपात से सर्वशुद्धि हो जाती है ॥२०॥

पूर्वोक्त मन्त्रत्रय के विनियोग के सम्बन्ध में शास्त्रकार यहाँ अपने विचार व्यक्त कर रहे हैं— परा से सम्पुटित या मातृका सम्पुटित अथवा केवल मालिनी संपुटित मन्त्र ही प्रयोग में विनियुक्त करना चाहिये। यह प्रक्रिया समस्त कर्मो में अपनायी जानी चाहिये। साधक याजक चाहे मुमुक्षु हो, बुभुक्षु हो अथवा उभय हो। सभी दृष्टियों से गुरु की महनीय दृष्टि ही महत्त्वपूर्ण मानी गयी है। यहाँ श्लोक में केवल शब्द का प्रयोग किया गया है। केवल की दृष्टि से भी चाहे परा या आवश्यकतानुसार मातृसद्भाव मन्त्र का ही प्रयोग करना उचित है। इस सम्बन्ध में आगम कहता है—

अत्र ग्रन्थकृता पराशब्देनैव मातृसद्भावोऽपि व्याकृतो यत् पराया एव असौ परतरं रूपमिति॥२१॥

ननु

'यत्किञ्चिन्मानसाह्लादि यच्च सौभाग्यवर्धनम्।
तेनात्मानमलङ्कृत्य देवमभ्यर्चयेत्सदा ।।

इत्यादिना यत्किञ्चिदानन्दमयं द्रव्यजातं, तत् पूजोपकरणतया योज्यमिति सर्वत्रोक्तमिति। इह पुनस्तज्जुगुप्स्यं कस्मादभिहितमित्याशङ्क्य आह

**नन्दहेतुफलैर्द्रव्यैरर्घपात्रं प्रपूरयेत् ।**

नन्दस्य आनन्दस्य हेतुभिः सुरादिभिः, फलैश्च कुण्डगोलकादिभिः। अत एव उक्तं

---

"परा मन्त्र से सम्पुटित मालिनी का प्रयोग सभी कार्यों में स्वीकार्य है । सभी कार्यों में इसका समायोजन किया जा सकता है । इस योजना विधान का विशेषज्ञ चाहे केवल परा मन्त्र से सभी विधियों का सम्पादन कर सकता है ।"

निष्कर्षतः कहा जा सकता है कि, गुरुदेव पर ही यह निर्भर करता है । वे जैसा चाहें इन दोनों में से किसी एक मन्त्र से विधि सम्पन्न कर सकते हैं । यहाँ यह ध्यान देने योग्य तथ्य है कि, परा मन्त्र के रूप में मातृसद्भाव मन्त्र भी मान्य है । इसका मुख्य कारण यह है कि, परा का परतर रूप मातृसद्भाव भी है ॥२१॥

इस सन्दर्भ में एक श्लोक का उद्धरण आचार्य जयरथ दे रहे हैं—

"जिस मन्त्र से या द्रव्य से मानसिक सन्तुष्टि होती हो और आत्मिक तृप्ति का अनुभव होता है, साथ ही जिससे सौभाग्य संवर्धन सम्पन्न हो रहा हो, उसी मन्त्र से आत्मवान् पुरुष अपने आराध्य की आराधना करे ।"

**'यस्य साराः पवित्रत्वे कुर्वन्त्यानन्दमुत्तमम् ।**
**सोऽनुध्यातस्मृतस्तन्त्रे भैरवेण भवच्छिदा ।।'**इति ।

यश्च अत्र एतत्पूरणे सम्प्रदायः, स रहस्यत्वात् समयभङ्गभयाच्च न इह अस्माभिः प्रदर्शित इति । एतद्गुरुमुखादेव बोद्धव्यम् । तदुक्तं

**'चरुकः सम्प्रदायश्च विज्ञानं मेलकं तथा ।**
**पूजाक्रमविधानं च योगिनीनां मुखे स्थितम् ।।'** इति॥

**'नन्वदिव्येन देहेन यद्यत्पूजाक्रमं जपम् ।**
**किञ्चित्कुर्यात्तु तत्तस्य सर्वं भवति निष्फलम् ।।'**

---

इसके अनुसार जो द्रव्य आनन्द प्रदान करते है, वह पूजा के उपकरण के रूप मे अवश्य ही समायोज्य है । इस श्लोकार्थ को ध्यान में रखकर जिज्ञासु पूछता है कि, यदि इतनी छूट शास्त्र देता है, तो पदार्थो को निन्द्य क्यों कहा गया है और उन्हे शुद्ध करने पर इतना बल क्यों दिया गया है? शास्त्रकार इसका समाधान प्रस्तुत कर रहे है—

आनन्द प्रद जितने द्रव्य है, वे सभी जुगुप्स्य नहीं । आनन्द हेतु द्रव्यों मे सुरा का प्राधान्य है । सुरा से अर्घपात्र प्रपूरित करना श्रेष्ठ माना जाता है । उसी तरह फल अर्थात् कुण्डगोलकादि पदार्थ भी अर्घपात्र में भरने की स्वीकृति शास्त्र प्रदान करते है । कहा भी गया है कि,

"संसार से मुक्ति प्रदान करने वाले भगवान् ने उन पदार्थो को तन्त्र प्रक्रिया में अनुध्यात और स्मृत मान लिया है, जिनके सारतत्त्व से प्रक्रिया में उत्तमोत्तम आनन्द की उपलब्धि होती है ।"

आचार्य जयरथ यहाँ शास्त्र की गोपनीयता को प्रमुखता देना चाहते है । आनन्द पूर्ति का क्या क्रम सम्प्रदाय में स्वीकृत है । यह रहस्य है। इसका उद्घाटन अनुचित है । इसको प्रकट करने से समय के उल्लङ्घन का पाप होता है । इसे गुरुमुख से ही जानना चाहिये । आगम कहता है कि,

इत्याद्युक्तेरदिव्यवपुषा क्रियमाणं यागादि फलदायि न स्यादित्यत्र साधकेन स्वात्मनि भैरवीभावो भावयितव्य इत्याह

**तत्रोक्तमन्त्रतादात्म्याद्भैरवात्मत्वमानयेत् ।।२२।।**

उक्ता मातृसद्भावादयः। वक्ष्यति हि

**'नाहमस्मि नचान्योऽस्ति केवलाः शक्तयस्त्वहम् ।**
**इत्येवं वासनां कुर्यात्सर्वदा स्मृतिमात्रतः ।।'**

(२९।६४) इति ।।२२।।

---

"चरु, सम्प्रदाय, विज्ञान, मेलन और पूजा विधान ये सभी योगिनियों के मुख में स्थित होते हैं ।"

साथ ही आगम यह भी कहता है कि,

"यह निश्चित सत्य तथ्य है कि, अदिव्य देह से हम जो पूजा अपनाते हैं, जो जप करते हैं, अथवा इससे सम्बन्धित जो कुछ भी सम्पन्न करते हैं, वह सब कुछ निष्फल हो जाता है ।"

इन उक्तियों से यह सिद्ध होता है कि, अदिव्य शरीर से क्रियामाण याग आदि कर्म फलदायी नहीं होते । इसलिये साधक का यह परम कर्तव्य हो जाता है कि, वह समस्त कर्मों के सम्पादन में स्वात्म को दिव्यता से संवलित कर ले (स्वात्म में भैरवी भाव का भावन करे ।) शास्त्रकार कहते हैं कि, यागादि समस्त कार्यों के सम्पादन के शुभ अवसरों पर प्रयोज्य मन्त्रों से तादात्म्य प्राप्त कर ले । चिदैक्य दार्ढ्य से साधक भैरवी भाव प्राप्त कर लेता है ।

कारिका में 'भैरवात्मत्वम् आनयेत्' इस प्रयोग में विधिलिङ् की क्रिया यह संकेत करती है कि, भैरवीभाव प्राप्त करने की विधि में उतरो । और तादात्म्य प्राप्त कर स्वात्म के उत्कर्ष को प्राप्त कर लो । इसमें मातृ-सद्भाव आदि मन्त्रों का प्रयोग भी उक्त शब्द के व्यवहार के आधार पर करणीय हैं । यह प्रतीत हो रहा है । इसी आह्निक के श्लोक ६४ में कहा गया है कि, तादात्म्य भाव की सर्वोच्च भावभूमि पर बैठा साधक सर्वदा

इत्थमेवंभावनया च देहादौ

**'अमूर्ता मूर्तिमाश्रित्य देव्यः पिण्डान्तरे स्थिताः ।**
**क्रीडन्ति विविधैर्भावैरुत्तमद्रव्यलिप्सया ।।'**

इत्याद्युक्त्या पूजालाम्पट्येन सर्वा एव करणेश्वर्याद्या देवताः संनिदधते इति आसाम्

**'आगतस्य तु मन्त्रस्य न कुर्यात्तर्पणं यदि ।**
**हरत्यर्धशरीरं·························।।'**

इत्याद्युक्त्या तर्पणमवश्यं कार्यमित्याह

---

इस प्रकार के भाववेश से भरा रहे कि, मैं यह नहीं हूँ। कोई दूसरा भी नहीं हूँ। मैं केवल शिव की शक्तियों का पुञ्ज हूँ। स्मृति मात्र में भी इस प्रकार की वासना से तत्काल श्रेयः सिद्धि हो जाती है ॥२२॥

नाना देवता चक्राधिष्ठित स्वात्म का तर्पण आवश्यक है। इसी तथ्य का समर्थन करने के लिये आचार्य जयरथ ने दो उद्धरण यहाँ प्रस्तुत किये हैं। इनसे यह सिद्ध होता है कि, पूजा की उत्सुकता से करणेश्वरी आदि देवियाँ विभिन्न शरीरों में अवस्थित होती हैं—

"अमूर्त देवियाँ मूर्त्ति का आश्रय कर विविध पिण्डों में (शरीरों में) स्थित हो कर उत्तम द्रव्यों की भोग लोलिका से अनेकानेक भावों से अभिभूत हो कर लीला विहार करती हैं।"

दूसरे उद्धरण के अनुसार मन्त्र तर्पण से उन देवियों का भी तर्पण होता है—"जो मन्त्र मनन का विषय बनाया जाता है, वही आगत मन्त्र माना जाता है। मन्त्र देवता रूप होते है। इन मन्त्रों का तर्पण अवश्य किया जाना चाहिये। न करने से शरीर का अर्थात् मन्त्र जप निर्मित दिव्य तैजसिक शरीर का आधा हरण हो जाता है.. ।"

**तेन निर्भरमात्मानं बहिश्चक्रानुचक्रगम् ।**
**विप्रुड्भिरूर्ध्वाधरयोरन्तःपीत्या च तर्पयेत् ।।२३।।**

तेनेति भैरवात्मत्वानयनेन हेतुना । ऊर्ध्वाधरयोरिति अर्थात्तिर्यगपि । तदुक्तम्

**'अत ऊर्ध्वं तथा तिर्यग्दातव्या विप्रुषः प्रिये।'**इति ।

तद्बहिः सर्वतो विप्रुड्भिरन्तश्च पानेन नानादेवताचक्रानुयातमात्मानं तर्पयेदित्यर्थः।।२३।।

ननु एवमियतैव सिद्धः कुलयागः, किमन्यदवशिष्यते इत्याशङ्क्य आह

---

अतः इनका तर्पण अत्यन्त आवश्यक माना जाता है । शास्त्रकार इसी तथ्य को अपनी भाषा में प्रतिपादित कर रहे हैं—

शरीर में भैरवीभाव के तादात्म्य दार्ढ्य के फल स्वरूप स्वात्म में एक अनिर्वचनीय और अप्रतर्क्य दिव्यता का आन्तर आनयन, उद्भावन और उच्छलन स्वाभाविक है । उसी महाभाव पर शरीर निर्भर हो जाता है । शरीर का बाह्य स्वरूप अनेकानेक चक्रों और अनुचक्रों का प्रत्यक्ष कोष बन जाता है । ऐसे आन्तर बाह्य उभयभाव से भव्य शरीर पर ऊपर, पार्श्व और आमने सामने से अर्घपात्र के विप्रुषों से सश्रद्ध अभिषिक्त करना चाहिये । आन्तर तृप्ति के लिये संपीति (घूँट) का आश्रय लेना चाहिये । यह एक प्रकार का समग्र देवतर्पण हो जाता है । आगम कहता है कि,

"प्रिये पार्वति! ऊर्ध्वाधरतिर्यग्भाव से भी विप्रुषों की छींट देनी चाहिये ।"

इस तरह बाह्य रूप से शरीर का संतर्पण और घूँट लेने से आन्तर सन्तर्पण सम्पन्न हो जाता है । इस प्रकार का तर्पण अवश्य करना चाहिये । यह विधि है ।।२३।।

**तथा पूर्णस्वरश्म्योघः प्रोच्छलद्वृत्तितावशात् ।**
**बहिस्तादृशमात्मानं　　दिदृक्षुर्बहिरर्चयेत् ।।२४।।**

तथा समनन्तरोक्तक्रमेण पूरितनिजकरणेश्वर्यादिदेवताचक्रः सन् स्वात्ममात्रविश्रान्तोऽपि यदा साधकः

**'रासभी वडवा यद्वत्स्वधामानन्दमन्दिरम् ।**
**विकाससङ्कोचमयं प्रविश्य हृदि हृष्यति ।।'**(५।५९)

---

कुलयाग की इस प्रक्रिया में भैरवीभाव तादात्म्य दार्ढ्य की पर-भैरवावेश की एक दिव्य शक्तिमत्ता का समुच्छलन होता है । स्वात्म शिव की शाक्तरश्मियों की ऊर्जा उद्दीप्त हो उठती है । वृत्तियों में शैवमहाभाव का प्रोच्छलन होने लगता है । तब यह शरीर और यह विश्वशरीर अपना ही प्रतिबिम्ब प्रतीत होने लगता है । उस बिम्बप्रतिबिम्ब भाव की भव्यता में यह औपाधिक प्रतिबिम्ब भी पूजनीय हो जाता है । स्वात्म को विश्वशरीर में व्याप्त देखने का आकांक्षी बाह्य अर्चा की योजना करे, यह स्वाभाविक है ।

इसके पहले इस विषय की कुछ चर्चा हुई है । उसके अनुसार अपनी समस्त करणेश्वरी देवियों को दिव्यता से भर देने का कार्य साधक याजक कर लेता है । स्वात्म में अधिष्ठित देवताचक्रवान् साधक अब यद्यपि स्वात्ममात्र विश्रान्त होता है, इस अवस्था में भी वह समस्त इन्द्रिय वृत्तियों के विकास का प्रतीक होता है । इस विषय में आगम की उक्ति है—

"रासभी और बड़वा मूत्रोत्सर्ग या पुरीषोत्सर्ग के समय अपने आनन्दमन्दिर के संकोच विकोच के माध्यम से अन्तर आनन्द परिवेश की परानुभूति में प्रवेश की अभिव्यञ्जना करती हैं । उसी तरह साधक भी अश्विनी मुद्रा के संकोच विकोचात्मक प्रक्रिया से स्वात्मधाम में प्रवेशकर हृदय में परम हर्ष का अनुभव करता है ।"

इसी भावभूमि पर आन्तर आनन्दवादी साधक बैठता है । उसकी समस्त ऐन्द्रिय वृत्तियों में भी विकास का उल्लास हो गया होता है । जिस

इत्याद्युक्तभङ्ग्या विकसितेन्द्रियवृत्तिर्बहिरपि पूर्णमेव आत्मानं दिदृक्षुर्बहीरूपतयापि बिम्बप्रतिबिम्बन्यायेन परैव संविदवभासत इत्यनुसन्धत्ते, तदा बहिरर्चयेत्। तत्रापि अर्चाक्रमो न्याय्य इत्यर्थः। यदाहुरस्मदादिगुरवः

**'साक्षान्भवन्मये नाथ सर्वस्मिन्भुवनान्तरे ।**
**किं न भक्तिमतां क्षेत्रं मन्त्रः क्वैषां न सिद्ध्यति ।।'**

(उ.स्तो.) इति।।२४।।

तच्च कुत्रेत्याशङ्क्य आह

**अर्काङ्गुलेऽथ तद्द्वित्रिगुणे रक्तपटे शुभे ।**
**व्योम्नि सिन्दूरसुभगे राजवर्तभृतेऽथवा ।।२५।।**

---

तरह पूर्णानन्दमहोदधि के समुच्छलन को वह आन्तर अनुभूति में साक्षात्कार करता है, उसी आनन्द को वह बाहर भी प्रत्यक्ष अनुभूत करने का आकाँक्षी होता है । विश्व को वह अपना ही प्रतिबिम्ब मानने लगता है । बिम्ब प्रतिबिम्ब न्याय यहाँ पूरी तरह चरितार्थ हो जाता है । इस रूप में परा संविद ही अवभासित है— इसका वह अनुसन्धान करता है । तब यदि वह बाहर अर्चा करता है, तो वह परा संविद् की ही अर्चना होती है । इस दृष्टि से बाह्य अर्चना भी पूर्णतः न्याय्य हो जाती है । इस सम्बन्ध में हमारे गुरुजनों के उत्तरस्तोत्र के विचार सर्वदा स्मरणीय हैं—

"हे परमाराध्य! इस विश्वात्मकता के अनन्तानन्त विस्तार में मैं साक्षात् आप के ही उल्लास का दर्शन करता हूँ । मेरे सदृश समस्त साधकों की भक्ति के भाव महोदधि में यही और इसी तरह का उद्रेक होता है । उनकी भक्ति का यह ब्रह्माण्ड विस्तार सुन्दर क्षेत्र है । उनके सभी विचार मन्त्र बन जाते हैं । वे जिस मन्त्र का अनुसन्धान करते हैं, उसकी निश्चित सिद्धि हो जाती है ।।२४।।

कुलयाग क्षेत्र अथवा स्थान की चर्चा शास्त्रकार यहाँ कर रहे हैं और यह आदेश दे रहे हैं कि, बुद्धिमान् कौल इस निर्धारित क्रम के अनुसार ही यागप्रक्रिया सम्पादित करे—

**नारिकेलात्मके काद्ये मद्यपूर्णेऽथ भाजने।**
**यद्वा समुदिते रूपे मण्डलस्थे च तादृशि।।२६।।**

**यागं कुर्वीत मतिमांस्तत्रायं क्रम उच्यते।**

अर्केति द्वादशशः। व्योम्नीति अर्थाद्भूगते। उक्तं च

**'राजवर्तेन रजसा व्योमबिम्बं तु कारयेत्।**
**लोहितां व्योमरेखां तु दद्यात्सिन्दूरकेण तु।।**

---

बारह अङ्गुल, चैबीस या छत्तीस अङ्गुल के लाल नये कपड़े पर, व्योम (आकाश) अर्थात् खुले आकाश के नीचे के भूभाग पर, सिन्दूर की रक्ताभ सुन्दरता से परिपूर्ण राजवर्त्तभृत अथवा नारिकेलात्मक कायपीठरूप मद्य पूर्ण पात्र अथवा सुन्दर सुसज्जित मण्डल में कुल याग करना चाहिये। कुलार्णवतन्त्र ६ ।७३ के अनुसार लिङ्ग, स्थण्डिल, अग्नि, जल, सूर्य, कुड्य पट, मण्डल, फलक, शिर और हृदय इन दृश्य स्थानों में पूजा होनी चाहिये। इस वर्णन में मुख्य स्थान, वस्तु और भावमय दशा में स्वात्म में ही कुलयाग सम्पन्न करने का निर्देश है। इस सम्बन्ध में एक आगमिक उक्ति है—

"वस्त्र पर राजवर्त्त रज से व्योम बिम्ब का निर्माण कराना चाहिये। व्योमबिम्ब को पृथक् निर्धारित करने के लिये सिन्दूर से व्योम रेखा की रचना उस पर की गयी हो। यदि सिन्दूर से सम्भव न हो या रुचिकर न लगे, तो उसके स्थान पर श्वेतरेखा ही खींचनी चाहिये।" इन रेखाओं का नाम व्योमरेखिका ही रखा गया है। यह रक्त वस्त्र या श्वेत वस्त्र पर भी बनाया जा सकने वाला एक प्रकार का दृश्य चित्र होता है।

इन्हें पृथक् पृथक् न बना कर एक साथ ही समुदित रूप से बना कर पूजा की जा सकती है। इस तरह भू पृष्ठ पर रक्त वस्त्र, उसके ऊपर कायपीठात्मक विश्वामित्रकपाल (नारिकेल कपाल को दो भाग कर विशेषढङ्ग से निर्मित और योनिमुद्रा समन्वित कौलिक पात्र का विशिष्ट

**विपर्ययेण वा कार्या शुक्ला वा व्योमरेखिका।**'इति।

एवं न केवलं व्यस्तमेव भूवस्त्रकायपीठाख्यं धाम भवेत् यावत्समस्त-मपीत्याह यद्वा समुदिते रूपे इति। तेन भूपृष्ठे रक्तवस्त्रं, तदुपरि च कायपीठशब्दाभिधेयं काद्यं तदनुकल्पात्मकं विश्वामित्रकपालं वेति। तादृशीति समुदिते एव किन्तु मण्डलस्थे इति भूमावुह्यमानसन्निवेशं मण्डलं तत्र च क्वचिदपि आधारे रक्तवस्त्रं, तदुपरि च काद्यमिति॥२५-२६॥

तमेव क्रममाह

**दिश्युदीच्यां रुद्रकोणाद्वायव्यन्तं गणेश्वरम् ॥२७॥**

**वटुकं त्रीन् गुरून्सिद्धान्योगिनीः पीठमर्चयेत्।**
**प्राच्यां दिशि गणेशाध आरभ्याभ्यर्चयेत्ततः ॥२८॥**

---

रूप ही विश्वामित्र कपाल कहलाता है) रख कर भी पूजा की जा सकती है। यह समुदित याग भी मण्डल में ही करना उत्तम माना जाता है। मण्डल के सम्बन्ध में पहले चर्चा की जा चुकी है। आचार्य जयरथ मण्डल के सम्बन्ध में ऊह्यमान सन्निवेश शब्द का प्रयोग करते हैं। यह आचार्य की रुचि और याजक की व्यवस्था पर निर्भर होता है। कहीं किसी प्रकार के आधार पर रक्तवस्त्र बिछाइये। कायपीठ उस पर रखिये और कुलयाग कीजिये। पूरी छूट है। पूजा होनी चाहिये ॥२५-२६॥

उत्तर दिशा में रुद्रकोण से वायव्यकोण पर्यन्त १. गणपति, २. वटुक, ३. गुरु (दीक्षा गुरु, परमगुरु और परमेष्ठी गुरु) तथा ४. पीठ (जालन्धर) इसी में सिद्धों (दिव्यौघ, सिद्धौघ और मानवौघ) एवं योगिनियों (रौद्रा, सौम्या, घोरतरा, परा, खेचरी, भूचरी और व्योमचरी रूप) की पूजा करनी चाहिये। चतुर्भुज की प्राची रेखा गणपति से इनकी स्थिति गणपति रेखा के नीचे समानान्तररेखायें खींच कर ही उन पर करनी चाहिये। अथवा उक्त रेखा पर ही एक पंक्ति में भी पूजा की जा सकती है। उस रेखा पर गुरु पूजन के बाद पीठ की पूजा करने का कारण है कि, इन्हीं के क्रम से कुलदर्शन का प्रादुर्भाव और प्रवर्त्तन हुआ है।

**सिद्धचक्रं दिक्चतुष्के गणेशाधस्तनान्तकम् ।**

उदीच्यामिति प्राजापत्यक्रमेण। गणेश्वरमिति नैर्विघ्न्याय, सच अर्थात् सवल्लभः। एवं वटुकोऽपि त्रीन् गुरूनिति गुरुपरमगुरुपरमेष्ठिनः। सिद्धानिति अनादिसिद्धादीन्। योगिनीरिति अनादियोगिन्याद्याः। पीठमिति जालन्धरं यतस्तत्सिद्धयोगिनीक्रमेण अस्य दर्शनस्य अवतारः। तेन मण्डलस्य बहिश्चतुरस्रे ईशानकोणे गणेशमर्चयेत्, ततो वटुकं गुरुत्रयं पीठमनादिसिद्धमनादियोगिनी यावदधोऽधः पङ्क्तिक्रमेण वायव्यकोणान्तं दिव्यौघसिद्धौघमानवौघभेदेन त्रिविधमपि गुरुवर्गमिति ।

---

चतुरस्र मण्डल के उत्तर ओर की रेखा पर पूज्यों की पूजा का भी यही क्रम है । इस कुल याग क्रम को सर्वप्रथम अपनाना चाहिये । इसे स्पष्ट रूप से समझने के लिये पश्चिम से पूर्व तक एक रेखा खींचनी चाहिये । पूर्व का कोण ईशान या रुद्र कोण और पश्चिम कोण वायव्य होगा । वायव्य से ईशान तक उदीची रेखा होगी । रुद्र कोण से सीधे मे अग्निकोण तक प्राची रेखा होगी । अग्नि से नैर्ऋत्य तक दक्ष रेखा और नैर्ऋत्य से वायव्य तक प्रतीची रेखा होगी । यह चतुरस्र मण्डल (कुलार्णवन्तन्त्र ६ ।२५ के अनुसार चतुरस्र मण्डल को उड्डीयान मण्डल कहते हैं) कुल याग का मण्डल होता है । इस मण्डल के बाह्य ईशान विन्दु पर गणेश की पूजा होनी चाहिये । इसके बाद बटुक भैरव की अर्चना आवश्यक होती है । कुलार्णवतन्त्र ४ ।१२ में मन्त्रजप के पहले गणपति के बाद क्षेत्रपाल पूजन का विधान है । वटुक भी ७ ।५ के अनुसार क्षेत्रप रूप में ही मान्य हैं । चौवालिस अक्षर का वटुक भैरव मन्त्र (कुला. ७।७-८) होता है । इससे इन्हें बलि भी दी जाती है । तीसरे स्थान पर गुरु पूजा और चौथे स्थान पर पीठ पूजा के क्रम में सर्वप्रथम दिव्यौघ सपत्नीक आदिनाथ, सदाशिव, ईश्वर, रुद्र, विष्णु और ब्रह्मा ६ × २ = १२) सिद्धौघ (सनकसनन्दन, सनातन, सनत्कुमार, सनत्सुजात, ऋभुक्षजात, दत्तात्रेय, रैवतक, वामदेव, व्यास और शुकदेव, कुल १०) तथा मानवौघ (नृसिंह, महेश, भास्कर, महेन्द्र, माधव, विष्णु ५) की पूजा के बाद योगिनी पूजन करने से पीठ पूजा पूरी होती है । योगिनी मन्त्र ५० अक्षर का (कुला. ७ ।१०-१२) होता है । इसी से यह पूजा करनी चाहिये ।

**'गणेशं पूजयित्वा तु द्वारि विघ्नप्रशान्तये ।**
**ततः स्वगुरुमारभ्य पूजयेद्गुरुपद्धतिम् ।।'**इति ।

तथा

**'गणेशं वटुकं सिद्धान् गुरुपङ्क्तिं तथैव च।'** इति ।

इदं च प्राङ्मुखं साधकमधिकृत्य उक्तं येन एतत् तस्य वामे पूजितं भवेदिति । उदङ्मुखस्य पुनरेतत्स्वापेक्षयैव योज्यं येन तद्वाम एव पूजितं भवेदिति । द्वारे पुनर्गणेशवटुकौ बहिश्चतुरस्र एव प्रथमतो वायव्यनैर्ऋतकोणयोः पूज्याविति अर्थसिद्धं येन यागस्य दक्षवामभागगतौ स्याताम् ।

यद्गुरवः

---

एतद्विषयक एक आगमिक उक्ति इस तथ्य को इस तरह व्यक्त करती है—

"गणेश की पूजा करने से विघ्नों का निश्चित अपसारण होता है । गणेश और बटुक एक श्रेणी के आराध्य है । इसके बाद अपने दीक्षा गुरु से आरम्भ कर परमगुरु और परमेष्ठी गुरु की पूजा करनी चाहिये ।"

एक दूसरी उक्ति के अनुसार कुल-याग-क्रम इस प्रकार ज्ञात होता है—

"गणपति, बटुक, सिद्ध और गुरुपंक्ति" अर्थात् इसी क्रम से कुलयाग पूजन सम्पन्न करना चाहिये ।

यह क्रम पूर्वाभिमुख बैठे साधक को लक्ष्य कर संकेतित किया गया है । जिससे यह पूजन उसके वाम भाग में सम्पन्न हो सके । उत्तर मुँह बैठने की बात भी पहले आयी हुई है । उसे आचार्य की अपेक्षा से समझना चाहिये । उस समय आचार्य ही पूर्वाभिमुख होना चाहिये, जिससे उसके वाम भाग में पूजन सम्पन्न हो सके । द्वार पर गणेश और बटुक के पूजन का विधान है । चतुरस्र की बहिर्भागीय रेखा पर वायव्य और नैर्ऋत्य कोणों पर भी इनकी पूजा होनी चाहिये । इस तरह दक्ष और वाम उभय प्रकारक पूजा सम्पन्न हो जाती है ।

**'बाह्ये गणेशवटुकौ श्रुतिपूर्वकोण-**
**दक्षेतरद्वयगतौ**·····················।'इति ।

ततो गुरुपूजानन्तरं पूर्वस्यां दिशि बहिश्चतुरस्रे रुद्रकोणावस्थितस्य गणेशस्य अधस्तनादेकभागानन्तरभाविनो द्वितीयस्मात् चतुरस्रादारभ्य पूर्वादिक्रमेण आवर्तभङ्ग्या सौम्यदिशि गणेशस्य अधस्तनमेव स्थानं यावत् दिक्चतुष्टये

---

इस विषय में गुरुवर्य निर्देश देते है कि, "बाह्य चतुरस्र में गणेश और बटुक की पूजा वायव्य और रुद्रकोण मे प्रथमतः निर्धारित है । नैऋत्य में पूजा सम्पन्न होने से दक्ष और वाम दोनों में पूजन प्रक्रिया पूरी हो जाती है ।"

गुरु पूजा करने के बाद पूर्व दिशा में ही बहिर्भाग मे चतुरस्र में रुद्रकोण में अवस्थित गणेश की पूजा करनी चाहिये । उसके नीचे द्वितीय चतुरस्र रूपा चतुष्किका और इसी तरह चार चतुष्किकाये निर्मित होंगी । इसका चित्र ऐसा ऊह्य है—

१. चारों स्थानों पर गणेश पूजन
२. चारों स्थानों पर बटुक पूजन
३. चारों स्थानों पर गुरु पूजन
४. पीठान्तर्गत सिद्ध चतुष्क की पूजा

श्लोक २९ के प्रथम पूर्वार्द्ध का शब्द क्रम सिद्धचक्र का दिक्चतुष्क पूजन उक्त चित्र से स्पष्ट हो जाता है । ये सभी पूजन कृत, त्रेता, द्वापर और कलि क्रम से चार चतुष्कों में हो जाते हैं । और गणेश के अधस्तन भाग में ही सम्पन्न होते हैं । आगम कहता है—

अर्थादेतच्चतुरस्रसंलग्नचतुष्किकाचतुष्टये कृतादियुगक्रमावतीर्णं सिद्धचतुष्कमभ्यर्चयेद्वक्ष्यमाणक्रमेण पूजयेदित्यर्थः। तदुक्तं

**'गणेशाधस्ततः सर्वं यजेन्मन्त्रकदम्बकम्।**
**तत्पतीनां ततो वर्गं तत्रैव परिपूजयेत्।।'**

इति।।२७-२८।।

तदेव आह

**खगेन्द्रः सहविज्जाम्ब इल्लाईअम्बया सह ।।२९।।**
**वक्तष्टिर्विमलोऽनन्तमेखलाम्बायुतः पुरा।**
**शक्त्या मङ्गलया कूर्म इल्लाईअम्बया सह ।।३०।।**

---

"भगवान् श्री गणेश के नीचे समस्त मन्त्र कदम्बक से यजन होना चाहिये । दिव्यौघ शक्तियों के पंक्ति का पूजन और उनके वर्ग का पूजन भी यहाँ होना चाहिये ।"

इस प्रकार कुलयाग क्रम का यहाँ तक वर्णन शास्त्रकार ने किया है । इसमें इन्होंने जिस पद्धति का उल्लेख किया है, वह त्रिशिरो भैरव पद्धति का क्रम है । श्री कुलार्णव तन्त्र का क्रम कुछ भिन्न है । आजकल इसका प्रचलन नहीं है । किन्तु विद्या का और पद्धतियों का कही अन्त नही होता । शास्त्र के स्वरूप के अन्तरों पर नही लक्ष्य पर ध्यान देना चाहिये । यहाँ हमें कुछ व्यक्ति डराते हैं कि, योगिनियाँ रक्त चूस लेंगी । मत लिखो, यह सब तन्त्र के रहस्य । पर उन्हें कवच स्तोत्र का वह अंश स्मरण करना चाहिये, जहाँ 'रसे रूपे च गन्धे च शब्दे स्पर्शे च योगिनी' लिखा हुआ है । ये हमारी रक्षिकायें है । मेरे श्रीचक्र में निवास करती हैं और मुझे आशीर्वाद देती हैं । इस तरह चतुःपीठवर्णन भी सम्पन्न हो जाता है ।।२५-२८।।

श्लोक २८-२९ के सिद्ध चक्र का दिक्चतुष्क में पूजन कौलज्ञान निर्णय से पृथक् है । कुलार्णव तन्त्र का विधान अलग है । शास्त्रकार का क्रम पृथक् है । यह सम्प्रदाय भेद से सम्भव है ।

**जैत्रो याम्ये ह्यविजितस्तथा सानन्दमेखलः ।**
**काममङ्गलया मेषः कुल्लाईअम्बया सह ।।३१।।**

**विन्ध्योऽजितोऽप्यजरया सह मेखलया परे ।**
**मच्छन्दः कुङ्कुणाम्बा च षड्युग्मं साधिकारकम्।।३२।।**

**सौम्ये मरुत्त ईशान्तं द्वितीया पङ्क्तिरीदृशी ।**
**अमरवरदेवचित्रा-**
**लिविन्ध्यगुडिका इति क्रमात्षडमी ।।३३।।**

पुरेति पूर्वस्याम्। याम्ये इति दक्षिणे। अजरया सह मेखलयेति अजरमेखलया सहेत्यर्थः। परे इति पश्चिमे। एवं पूर्वादिदिक्त्रये सिद्धस्तत्पत्नी सुतद्वयं चेति क्रमः। उत्तरस्यां पुनरयं विशेष इत्याह षड्युग्ममिति षण्णां

---

पूज्य के क्रम और पंक्तियाँ—

१. खगेन्द्र (गरुड) (पत्नी और दो पुत्र के साथ)
पत्नी— विज्जाम्बा-इल्लाई अम्बा
पुत्र— १ वक्तष्टि और २. विमल
मेखला— अनन्त मेखलाम्बा
पंक्ति— पूर्व

२. कूर्म— मङ्गला शक्ति
पत्नी— इल्लाई अम्बा
पुत्र— १. जैत्र और २. अविजित
पँक्ति— दक्षिण
मेखला— आनन्द

३. मेष— काममङ्गला समन्वित
पत्नी— कुल्लाई अम्बा
पुत्र— १. विन्ध्य और २. अजित
मेखला— अजरा

पुत्रतत्पत्नीनां सम्बन्धि युग्मं तद्द्वादशकमित्यर्थः । द्वितीयेति गुरुपङ्क्त्यपेक्षया । अनेन च दिक्चतुष्केऽपि पङ्क्तिक्रमेणैव पूजा कार्येति सूचितम् ॥

तदेव द्वादशकमाह

**सिल्लाई एरुणया तथा कुमारी च बोधाई ।**
**समहालच्छी चापरमेखलया शक्तयः षडिमाः ।।३४।।**

एरुणया अपरमेखलया च सहेत्यर्थः॥३४॥

साधिकारत्वमेव एषां व्यनक्ति

**एते हि साधिकाराः पूज्या येषामियं बहुविभेदा ।**
**सन्ततिरनवच्छिन्ना चित्रा शिष्यप्रशिष्यमयी ।।३५।।**

चित्रत्वमेव अस्या दर्शयति

**आनन्दावलिबोधिप्रभुपादान्ताथ योगिशब्दान्ता ।**
**एता ओवल्ल्यः स्युर्मुद्राषट्कं क्रमात्त्वेतत् ।।३६।।**

---

पंक्ति— पश्चिम

४. मच्छन्द— कुङ्कुणाम्बा समन्वित (॥३२॥)

पत्नी—१. सिल्लाई, २. एरुणा,, ३. कुमारी, ४. बोधाई, ५. अपरमेखला और ६. महालच्छी । (॥३४॥)

**छः राजपुत्र**— १. अमर, २. वरदेव, ३. चित्र, ४. अलिनाथ, ५. विन्ध्यनाथ और ६. गुडिकानाथ (॥३३॥)

पंक्ति— गुरुपंक्ति से उत्तर (वायव्य से ईशान पर्यन्त)

इस प्रकार दिक्चतुष्क में पंक्ति क्रम से पूज्यों, उनके पुत्रों, पत्नियों, मेखलाओं का वर्णन सरलता से हो जाता है ॥२९-३४॥

**दक्षाङ्गुष्ठादिकनि-**
**ष्ठिकान्तमथ सा कनीयसी वामात्।**
**द्विदशान्तोर्ध्वगकुण्डलि-**
**बैन्दवहृन्नाभिकन्दमिति छुम्माः ।।३७।।**

**शवराडबिल्लपट्टिल्लाः करबिल्लाम्बिशरबिल्लाः।**
**अडबीडीम्बीदक्षिणबिल्लाःकुम्भारिकाक्षराख्याच।।३८।।**

**देवीकोट्टकुलाद्रित्रिपुरीकामाख्यमट्टहासश्च ।**
**दक्षिणपीठं चैतत्षट्कं घरपल्लिपीठगं क्रमशः ।।३९।।**

ओवल्ल्यो ज्ञानप्रवाहाः। क्रमादिति मुद्राछुम्माविषयम्। बिन्दोरिदं बैन्दवं भ्रू मध्यसंज्ञं स्थानम्। शवरेति पुलिन्दाख्यम्। अम्बीति अम्बिल्लम्। दक्षिणेति दक्षिणावर्तम्। कुलाद्रीति कौलगिरिः त्रिपुरीति त्रिपुरोत्तरम्। कामेति कामरूपम्। तदुक्तं श्रीकुलक्रीडावतारे

---

ये सभी अधिकार सम्पन्न पूज्य है। इनके अनन्त भेद हैं। अनेक शास्त्रों मे विविध सम्प्रदाय सिद्ध विविध क्रम भी हैं। इनकी अनवच्छिन्न सन्तति उस समय थी। इस समय सारी परम्परा ध्वस्त हो चुकी है। उस समय शिष्यों-प्रशिष्यों की भरीपूरी संख्या थी। उनके समर्थक शास्त्र थे। इस समय उतने रूप में ग्रन्थ भी नही हैं। शत्रुओं और विदेशी आक्रामकों द्वारा नष्ट-भ्रष्ट कर दिये गये एवं जला कर खाक कर दिये गये ॥३५-३६॥

इनकी विचित्र सन्तति आदि का कथन यहाँ शास्त्रकार कर रहे हैं। आचार्य जयरथ ने 'कुलक्रीडावतार' नामक ग्रन्थ के उद्धरण भी प्रस्तुत किये हैं। निष्कर्ष इस प्रकार है—

१. ओवल्ली— ज्ञान के प्रवाह का पर्यायवाची शब्द है। इनके नाम इस प्रकार हैं— १. आनन्द, २. अवलि, ३. बोधि, ४. प्रभु, ५. पाद और ६. योगी। ये ६ ओवल्लियाँ उस समय प्रचलित थीं। आज

'तेषां मुद्राश्च छुम्माश्च पल्ली ओवल्लयस्तथा।
पीठक्रमो घराश्चैव पित्रा विभजता तथा ।।'

इत्युपक्रम्य

बोधिश्चामरपादानां प्रभुश्च वरदेवके ।
चित्रः पादश्च संप्रोक्तो ह्यलिरानन्दसंज्ञितः ।।
विन्ध्यपादश्च योगी तु गुडिकावलिरेव च ।इति।

दक्षहस्तस्य चाङ्गुष्ठादारभ्य च कनिष्ठिकाम् ।
वामस्य यावन्मुद्रा वै षट्सु विस्तरतः शृणु ।।
अङ्गुष्ठो ज्येष्ठपुत्रस्य द्वितीयस्य तु तर्जनी ।
मध्यमा वै तृतीयस्य चतुर्थस्याप्यनामिका ।।
पञ्चमस्य कनिष्ठा वै षष्ठस्य च कनिष्ठिका।इति।

छुम्मकाः संप्रवक्ष्यामि कुलाम्नाये यथा स्थिताः।
अतीतं प्रथमस्यापि द्वितीयस्य तु कुण्डली ।।
भ्रूमध्ये वै तृतीयस्य सङ्घट्टश्च चतुर्थके ।
नाभिस्तु पञ्चमस्यैव जन्माधारस्तु षष्ठके ।।इति ।

---

क्वाचित्क प्राप्त भी होती हैं तो सन्तति रूप से नहीं, वरन् इतिहास के ध्वंसावशेष रूप में ही स्मृति पथ में एक टीस दे जाती है ।

मुद्राषट्क (छः राजपुत्र और छः छुम्माये)—स्वदेह और इन्द्रियों के भेद विगलन के लिये अङ्गुलि मेलनादि वह समायोजन, जिससे शाक्त ऊर्ज्जा का उल्लास होता है, मुद्रा कहलाती है । इससे वैद्युतिक अराओं का मेलापक होता है । दाहिने हाथ से लेकर कनिष्ठा पर्यन्त और वामहस्त कनिष्ठा से अङ्गुष्ठपर्यन्त समायोजन से विभिन्न मुद्रायें बनती हैं ।।३६-३७।।

छः राजपुत्रों में से ज्येष्ठ पुत्र का अङ्गुष्ठ, द्वितीय पुत्र की तर्जनी, तृतीय की मध्यमा, चतुर्थ की अनामिका पञ्चम की कनिष्ठा, और छठें

**षण्णां वै राजपुत्राणां घरपल्लिक्रमं शृणु ।**
**अमरस्य तु पट्टिल्लः दक्षिणावर्तपल्लिका ।।**

**वरदेवे करबिल्लं पल्ली कुम्भारिका भवेत् ।**
**अम्बिल्लं चैव चित्रस्य बिल्लं पल्ली सुमध्यमे ।।**

**अलिनाथे पुलिन्देति अडबी पल्लिरुच्यते ।**
**शरबिल्लं विन्ध्यनाथे पल्ली चाक्षरसंज्ञिता ।।**

**गुडिकानाथपादानामडबिल्लं घरं प्रिये ।**
**डोम्बी पल्ली च निर्दिष्टा............... ।।** इति।।

**त्रिपुरोत्तरे निकेतं सिद्धिस्थानं च तद्विदुः ।**
**अमरस्य वरारोहे वरदेवस्य कामरू ।।**

---

की भी कनिष्ठा पर अधिकार है । इसी तरह प्रथम की 'अतीत' द्वितीय की कुण्डली, तृतीय का विन्दु (भ्रूमध्य), चतुर्थका संघट्ट (हृदय), पंचम की नाभि और छठें की जन्मस्थान (कन्द) छुम्मायें होती हैं ।

छः राजपुत्रों के घर और पल्ली का क्रम इस प्रकार निर्धारित है—

| | नाम | घर | पल्ली |
|---|---|---|---|
| १. | अमर | पट्टिल | दक्षिणावर्त्त |
| २. | वरदेव | करबिल्ल | कुम्भारिका |
| ३. | चित्र | अम्बिल्ल | बिल्ल |
| ४. | अलिनाथ | पुलिन्द | अडबी |
| ५. | विन्ध्यनाथ | शबर (शरबल्ल) | अक्षर |
| ६. | गुडिकानाथ | अडबिल्ल | डोम्बी |

छः राजपुत्रों के पीठ (सिद्धिस्थान)

| | | |
|---|---|---|
| १. | अमर | त्रिपुरा |
| २. | वरदेव | कामरूप |
| ३. | चित्र | अट्टहास |

**चित्रस्य अट्टहासं वै देवीकोट्टमलेस्तथा ।**
**दक्षिणं चैव विन्ध्यस्य गुडिका कौलगिर्यता ।।' इति।।३९।।**

ननु किमेवमोवल्लयाद्युपदेशेनेत्याशङ्क्य आह

**इति सङ्केताभिज्ञो**
**भ्रमते पीठेषु यदि स सिद्धीप्सुः ।**
**अचिराल्लभते तत्तत्प्राप्यं यद्योगिनीवदनात् ।।४०।।**

एवं मुद्रादिवृत्तं जानानस्य हि साधकस्य तत्तत्सिद्धिकामतया पीठेषु परिभ्राम्यतस्तत्तन्मुद्रादिप्रदर्शनक्रमेण योगिन्यो निजां निजां सन्ततिं ज्ञात्वा क्षिप्रमेव निखिलसिद्धिप्रदा भवन्तीत्यर्थः। यदुक्तं

---

४. अलिनाथ देवीकोट्ट
५. विन्ध्यनाथ दक्षिण पीठ
६. गुडिकानाथ कुलाद्रि (कौलगिरि)

इसी तरह उनकी उपाधियों का क्रम भी निर्धारित है। १. अमर— बोधि, २. वरदेव—प्रभु, ३. चित्र—पाद, ४. अलिनाथ—आनन्द, ५. विन्ध्यनाथ— योगी और ६. गुडिकानाथ को अवलि कहते थे।।३८-३९।।

जिज्ञासु पूछता है कि, गुरुदेव! इस प्रकार इन ओवल्लियों आदि के उपदेश का उद्देश्य क्या है? शास्त्रकार कहते हैं कि,

वत्स! इन संकेतों को जानने वाला सिद्धीप्सु साधक यदि इन पीठों का भ्रमण करे, पर्यटन के उद्देश्य से नहीं, अपितु अपने इतिहास और साधना पद्धतियों को जानने के उद्देश्य से इनकी यात्रा करे, तो यह निश्चय है कि, वह अविलम्ब अपना प्राप्य पा लेता है। उन सिद्ध पीठों में साधना की सहयोगिनी योगिनियों का अदृश्य अस्तित्व शाश्वत विद्यमान है। वे साधकों पर कृपा कर आकार धारण कर स्वयं सब कुछ कह देती हैं।

'यो यस्याः सन्ततेर्नाथः सा मुद्रा तस्य कीर्तिता।
प्रसार्य हस्तं सन्दर्श्य नामाक्षरसमन्विताः ।।
क्रमेण तेन ज्ञास्यन्ति स्वकीयां कुलसन्ततिम्।
ऊर्ध्वं प्रदर्शयेद्यस्तु तस्य स्वं तु प्रदर्शयेत् ।।
कौण्डिल्यादिषु सर्वेषु यो यस्य च निदर्शयेत् ।
अनेन सन्ततिज्ञा वै ज्ञास्यन्ति च निजं कुलम् ।।'
इति।।४०।।

एवं साधिकारं राजपुत्रषट्कमभिधाय निरधिकारमपि अभिधत्ते

**भट्टेन्द्रवल्कलाहीन्द्रगजेन्द्राः समहीधराः ।**
**ऊर्ध्वरेतस एते षडधिकारपदोज्झिताः ।।४१।।**

ननु अधिकार एव क इत्याशङ्क्य आह

---

वे योगिनियाँ मुद्रादि संकेतों से अपनी सन्तति की पहचान कर लेती और सब कुछ बता देती हैं । आगम कहता है कि,

"जो जिस सन्तति का नाथ है, उसकी निर्धारित मुद्रा भी है हाथों को फैला कर नाम के अक्षरों से लक्ष्यमाण योगिनी शक्तियाँ साधक रूपी वत्स पर वात्सल्य की वर्षा करती है । अपनी गोद मे ले कर उन्हे घुट्टी की तरह ज्ञानामृत का पान करा देती है । विशिष्ट सांकेतिक प्रदर्शनो के माध्यम से वे स्वात्मदर्शन से अनुगृहीत करती हैं । साधक स्वयं भी स्वात्म की मुद्राओं आदि के माध्यम से अपनी पहचान का सम्प्रेषण करता है । इस प्रकार दोहरा लाभ होता है । सन्ततियों को, योगिनियों का और स्वकीय साधना पद्धति का ज्ञान भी हो जाता है" ।।४०।।

यहाँ तक साधिकार राजपुत्रों का वर्णन किया गया । यहाँ से निरधिकार राजपुत्रों के विषय में अपना मन्तव्य प्रकट कर रहे हैं—

१. भट्ट, २. इन्द्र, ३. बल्कल, ४. अहीन्द्र, ५. गजेन्द्र और ६. महीधर ये अधिकार विहीन राजपुत्र माने जाते हैं ।।४१।।

**अधिकारो हि वीर्यस्य प्रसरः कुलवर्त्मनि ।**
**तदप्रसरयोगेन ते प्रोक्ता ऊर्ध्वरितसः ।।४२।।**

अधिकारो हि नाम वीर्यस्य मन्त्रमुद्रासम्बन्धिनः स्फारस्य चरमधातोश्च कुलवर्त्मनि शैष्ये मध्यनाड्यादौ देहमार्गे शाक्ते च आद्याधारे प्रसरः सङ्क्रमणं, स एव एषां नास्तीति एते ऊर्ध्वरितसः प्रोक्ताः स्वात्ममात्र-विश्रान्तिसतत्त्वा एवेत्यर्थः।।४२।।

ननु श्रीदेवीपञ्चशतिकादौ

**'निष्क्रियानन्दनाथश्च ज्ञानदीप्त्या सहैकतः ।**
**विद्यानन्दश्च रक्ता च द्वितीयं कथितं तव ।।**

**शक्त्यानन्दो महानन्दा तृतीयं सिद्धपूजितम् ।**
**शिवानन्दस्तथा ज्ञेया समया तच्चतुर्थकम् ।।'**

---

इनके अधिकार विषयक जिज्ञासा का समाधान करते हुए शास्त्रकार कह रहे हैं कि, कुलपद्धति (कौल मार्ग) में वीर्य के प्रसर को ही अधिकार मानते हैं । वीर्य के प्रसर का तात्पर्य अपनी संविदद्वैत की वैद्युतिक ऊर्जा का विश्व में प्रसार है । सारी जनता इससे प्रभावित होकर कुलमार्ग को अपना लेती थी । वही उनका अधिकार था । जिन्होंने ऐसा नहीं किया, जिन्होंने अपने प्रभाव का और अपने व्यक्तित्व का प्रचार-प्रसार कर समाज को प्रभावित नहीं किया, केवल स्वात्म समुत्कर्ष साधना में संलग्न रहते हुए अन्तर्मुखता को प्रधानता दी, वे मात्र ऊर्ध्वरितस बन कर रह गये । आचार्य जयरथ के अनुसार अपनी ओजस्विता के आधार पर समस्त विज्ञानवाद को, मन्त्र-मुद्रादि प्रदर्शन प्रयोगों और क्रिया योग सम्बन्धी चमत्कार द्वारा सद्यः प्रत्यय प्रदान करना ही स्वात्म का वीर्यात्मक प्रसार है ।

यह प्रसर केवल सामाजिक नहीं होता अपितु गुरु द्वारा कुलमार्ग में दीक्षा प्राप्त शिष्यों-प्रशिष्यों में मध्य नाडी के माध्यम से अथवा स्वात्म के देहमार्ग में मूलाधार से उन्मना पर्यन्त प्रसर या स्वात्म के उल्लास की प्रक्रिया से संसरण को शिवमय बना देने की शक्तिमत्ता का प्रभाव भी प्रसर ही है । अधिकार

इत्याद्युक्त्या अन्येपि सपत्नीका गुरव उक्तास्तद्वदिहापि कथं नोच्यन्त इत्याशङ्क्य आह

**अन्याश्च गुरुतत्पत्न्यः श्रीमत्कालीकुलोदिताः ।**
**अनात्तदेहाः क्रीडन्ति तैस्तैर्देहैरशङ्किताः ।।४३।।**

**प्रबोधिततथेच्छाकैस्तज्जे कौलं प्रकाशते ।**
**तथारूपतया तत्र गुरुत्वं परिभाषितम् ।।४४।।**

---

विहीन राजपुत्रों ने [illegible] स्वात्म[illegible] विश्रान्त रह कर जीवन बिता दिया [illegible]

श्रीदेवी पञ्चशतिका [illegible] दे रहे हैं—

"निष्क्रियानन्दनाथ ज्ञान की दीप्ति से तथा ज्ञानदीप्ति नामक स्त्री के, श्री विद्यानन्दनाथ रक्ता नामक पत्नी के, श्री शक्त्यानन्दनाथ महानन्दा नामक भार्या के तथा चतुर्थ श्री शिवानन्द नाथ समया नाम पत्नी के साथ सिद्धो में पूज्य सिद्ध रूप में वर्णित हैं ।"

इस उद्धरण में चार सपत्नीक गुरुजनो का वर्णन है। प्रश्नकर्त्ता पूछता है कि, इसी तरह अन्य सपत्नीक गुरुजनों का वर्णन यहाँ क्यों नहीं किया गया है? इस आशङ्का को ध्यान में रखते हुए शास्त्रकार कह रहे हैं कि,

अन्य गुरुजन और उनकी पत्नियों का वर्णन श्रीमत्कालीकुल नामक शास्त्र में है। ये गुरुजन सामान्य महत्त्व के नहीं, अपितु ये अद्भुत वैभव और सामर्थ्य से भरपूर होते हैं। ये प्रतिनियत शरीर को स्वीकार नहीं करते। निराकार अवस्था में सूक्ष्मशरीर में रहना ये पसन्द करते हैं। इसलिये शास्त्रकार इन्हें 'अनात्तदेह' रूप विशेषण से विभूषित करते हैं। निर्विशङ्क भाव से ये विश्व में विशेषतःपावन भरतभूमि पर विचरण करते रहते हैं। सूक्ष्म शरीर में रहने से इन्हें कोई जान नहीं पाता। अतः इनका निर्विशङ्क रहना स्वाभाविक ही है।

**ते विशेषान्न संपूज्याः स्मर्तव्या एव केवलम् ।**
**ततोऽभ्यन्तरतो वायुवह्न्योर्मातृकया सह ।।४५।।**

**मालिनी क्रमशः पूज्या ततोऽन्तर्मन्त्रचक्रकम् ।**

ये च अन्ये शास्त्रान्तरोदिताः सपत्नीका गुरवः प्रतिनियत-देहानुपग्रहादनात्तदेहा अत एव अनन्यसंविदितत्वादशङ्किताः परपुरप्रवेशयुक्त्या प्रबोधितक्रीडाविषयेच्छावद्भिस्तैस्तैः स्त्रीपुंससम्बन्धि-भिर्देहैः क्रीडन्ति सम्भोगलीलामनुभवन्ति, येन तादृशमेलकात् जाते सङ्क्रमणक्रमेण गर्भ एव निःसरणकाल एव वा तदुत्तरकालं वा कौलज्ञानं प्रकाशते यत एवंविधमेव एषां गुरुत्वमिति शास्त्रीयः समयोऽयं—श्रीरहस्यराजिकायोगिनीभिः स्वभावाद्भगवत्याः प्रसादेन दृष्टं विग्रहाज्ज्ञानं

---

इनकी एक रहस्यमयी व्यवहृति का वर्णन शास्त्रकार करते हुए कह रहे हैं कि, इनकी परस्पर विहार की आकांक्षा जिस समय जाग्रत होती है, तो ये परस्पर काममयी रतिक्रिया में व्यापृत अपरिचित किसी यामल के शरीर मे प्रवेश कर जाते है । वहाँ गुरु पुरुष शरीर में और पत्नी स्त्रीशरीर मे प्रवेश पर कामक्रीडा का आनन्द लेते है । परशरीर प्रवेश की कला से वे अभिज्ञ होते है । इस दशा मे प्रबोधित है काम की इच्छा जिनमें, ऐसे बन कर वे परशरीर में प्रवेश करते है । जिस पुरुषस्त्री में वे प्रवेश करते है, उन्हे पता भी नही चलता । इस तरह गुरु और उनकी पत्नी अपनी इच्छा भी पूरी कर लेते है और यह किसी को पता भी नहीं हो पाता कि, कहाँ क्या हो गया? सम्भोग की भावानुभूति का भुवनानन्द भी उन्हे मिल जाता है और दूसरे को वह अज्ञात ही रहता है ।

जब ऐसे यामल भाव के मेलापक के परिणाम स्वरूप अपरिचित युगल से गर्भ रह जाता है और शिशु जन्म ग्रहण करता है, उसी समय नवजात शिशु मे ही कौल ज्ञान का प्रकाशन होने लगता है । लोग कहते हैं, यह चामत्कारिक शिशु है । उसके लक्षण से इस सार रहस्य का अनुसन्धान होता है । यह प्रतीत होता है कि, इसके जन्म में किसी गुरुत्व

लब्धम्, ताभि: स्वकुले गर्भस्थानां सङ्क्रामितम्, ताभिर्गर्भात् दृष्टम्, जातमात्राभिश्च अन्याभिर्दृष्टम्, अन्याभि: सप्तविंशते: समानामन्ते दृष्टमिति। तदमूर्तत्वादिह ते केवलं स्मर्तव्या एव, नतु विशेषात् सम्पूज्या: पूर्वगुरुभिस्तथा नोपदिष्टा इत्यर्थ:। यद्वा विश्वयोन्याद्या व्याख्येया:। यदुक्तमनेनैव

**विश्वं जगद्भावमथो प्रजापतिकुलं तत: ।**
**योनिशब्दान्तकं प्रोक्तं गुरूणां पञ्चकं त्विदम्।।**

**वीर्यं क्षोभो बीजं सृष्टि: सर्ग इतीमा: शक्तय उक्ता: ।**
**अत्युत्साह: शक्तिश्च क्षमसङ्गतिरुच्छला प्रक्लृप्ति:।।**

---

का सम्पर्क हो चुका है । यह शास्त्रीय रहस्य तब उद्घाटित होता है । श्री रहस्यराजिका योगिनियों द्वारा स्वात्मभाव के रहस्य-प्रसाद-अनुगृहीत उस शिशु में ज्ञान का प्रकाश हो जाता है । प्राय: वे यह जान लेती हैं कि, यह कुल इसके योग्य है । इसीलिये उस कुल के गर्भस्थ शिशुओं में कौल ज्ञान संक्रमित कर देती है । इन योगिनियों द्वारा वह शिशु दृष्ट होता है । शिशु के जन्म के लेने के बाद से वह अन्य (योगिनियों द्वारा) दृष्ट होता है, अन्य स्त्रियों द्वारा भी दृष्ट होता है । २७ वर्षो तक वह सब की आँखों का आकर्षण बना रहता है ।

यहाँ रहस्य दृष्टि है । आचार्य जयरथ ने इसे पूरी तरह स्पष्ट करने का प्रयास किया है । अपने प्रयास में वे पूर्णतया सफल है । यहाँ शास्त्रकार एक नयी दृष्टि की ओर संकेत कर रहे हैं । उनका कहना कि, चूँकि वे अनात्त देह अर्थात् अमूर्त्त होते हैं, अत: उनकी पूजा न कर केवल स्मरण करना चाहिये । पूर्व गुरुजनों ने इस विषय में कोई स्पष्ट निर्देश भी नहीं दिये हैं । अथवा यह भी सोचा जा सकता है कि, वे विश्व के योनि रूप आदि कारण रूप हैं । अत: स्मर्त्तव्य हैं । आगम इस विषय में कहता है—

''पूर्व में यह विश्व मात्र भावमय अवस्था में था अर्थात् उसका स्थूल रूप नहीं था । इसके बाद प्रजापति का कुल उत्पन्न हुआ । इस कुल में पाँच गुरु परिगणित हैं । इन लोगों के नाम योनि शब्दान्त निर्धारित हैं।

**ता एताः किल शक्तयो निजगुरुस्फारैः समं बाह्यकं**
**देहं कञ्चिदपि क्वचिज्जगृहिरे नैव स्वतन्त्रोदयः ।**
**इच्छामात्रबलेन यत्किल यदा द्वन्द्वं समध्यासते**
**तत्र क्रीडितलालसाः परपदज्ञानं फलं तत्त्वतः ।।**इति ।

तत इति द्वितीयस्मात् चतुरस्रात्। अभ्यन्तरत इति व्योम्नि। क्रमशः इति तेन वायुकोणादारभ्य वह्निकोणं यावदुपर्युपरि क्रमेण मातृका पूज्या, मालिनी तु वह्नेर्वाय्वन्तमधोऽधः क्रमेणेति सिद्धम्। तत इति मातृकामालिनी-पूजानन्तरम्। अन्तरिति यागमध्यवर्तिनि कर्णिकास्थानीये त्रिकोणे। तत्र पूर्वदक्षिणवामकोणेषु सभैरवं परादिदेवीत्रयम्, मध्ये च कुलेश्वरमिति। यद्वक्ष्यति

---

१. वीर्य, २. क्षोम, ३. बीज, ४. सृष्टि और ५. सर्ग, इनकी पाँच शक्तियाँ हैं । इसमें क्रमशः अत्यन्त उत्साह, शक्तिस्फार, क्षमता, सङ्गति और उच्छलन के क्रिया-प्रकर्ष की अनुभूति होती रहती है ।

ये सारी शक्तियाँ अपने आधारभूत गुरुजनों के व्यक्तित्व के उल्लास-प्रकर्ष के साथ किसी प्रकार बाह्यदेह का स्वरूप ग्रहण कर लिया । इनका यह उदय स्वतन्त्र नहीं माना जा सकता । कभी यदि आन्तर अभिलाष में उद्दीप्ति इन्हें होती है, तभी ये किसी स्त्री-पुरुष के द्वन्द्व का प्रयोग इच्छा शान्ति के लिये कर लेते हैं । अपनी लालसा पूरी करते सानन्द क्रीडा करते और सम्भोग सुख का आस्वाद लेते हैं । इसका फल-परपदज्ञान' है । तात्त्विक रूप से परात्पर का रहस्य-बोध ऐसे सुखसंभुक्त द्वन्द्व से उत्पन्न 'कौल' शिशु को हो जाता है ।''

श्लोक ४५ में ततः शब्द का प्रयोग है । उसका अर्थ द्वितीय चतुरस्र के बाद है । उसमें व्योम के अभ्यन्तर अन्तराल का परिवेश व्याप्त रहता है । उसी परिवेश में वायुकोण से प्रारम्भ कर रेखा के ऊपर भाग में चलते हुए अग्नि कोण तक मातृका की पूजा करनी चाहिये । पुनः अग्नि कोण से रेखा के अधः अधः वायुकोण तक मालिनी शब्दराशि की अर्चना करनी चाहिये ।

'सम्पूज्य मध्यमपदे कुलेशयुग्मं त्वरात्रये देवीः।'
(१२५) इति॥४३-४५॥

एवं च अत्र अन्वर्थतामभिधास्यन्कुलेश्वर्या मुख्यतया पूजायां विनियोगमाह

**मन्त्रसिद्धप्राणसंवित्करणात्मनि या कुले ॥४६॥**

**चक्रात्मके चितिः प्रभ्वी प्रोक्ता सेह कुलेश्वरी ।**

---

श्लोक ४६ की प्रथम अर्धाली में पुनः ततः शब्द का प्रयोग किया गया है । इसका तात्पर्य मातृका और मालिनी की पूजा के बाद है । चतुरस्र की चारों चतुष्किकाओं के मध्य में याग प्रक्रिया का परिचालन होता है । उसमें एक कर्णिका स्थानीय त्रिकोण का प्रकल्पन करते हैं । उसमें पूरब, दक्षिण और वामकोणों में भैरव सहित तीनों देवियों की पूजा की जाती है । मध्य याग धाम में कुलेश्वर की आराधना का विधान शास्त्र करता है । श्लोक १२६ में यह स्पष्ट कर दिया गया है कि, अरात्रय में तीन देवियों की पूजा कर मध्य धाम में कुलेश्वर की पूजा करने से ही इस कुल याग की चतुष्किका पूजा सम्पन्न होती है । यह शास्त्र का निर्देश है ॥४३-४५॥

कुल याग के क्रम को अन्वर्थतः व्यक्त करते हुए शास्त्रकार यहाँ मुख्यरूप से कुलेश्वरी की पूजा का विनियोजन कर रहे हैं—

मन्त्रों से सिद्ध प्राण संवित् और करणेश्वरी देवियों के आधार शरीर में साधक, कुल की चक्रात्मकता की चामत्कारिकता से परिचित हो जाता है । इससे चैतन्य से चिन्मय बनाने वाली सर्वसमर्थ चिति शक्ति उसमें व्याप्त हो जाती है । शास्त्रकार इसी प्रभावी शक्ति को कुलेश्वरी कहते हैं । इसे सभी शास्त्र मातृसद्भावरूपिणी भी कहते हैं । यही श्री परादेवी कहलाती है । यह सदा मध्य में रहती है । परा के साथ अपरा और परापरा का योजन कर लिया जाता है । परादेवी तीनों शूलाब्जों में शाश्वत उल्लसित रहती है । वामत्रिशूल में परा के साथ परापरा का और दक्ष में अपरा को

**सा मध्ये श्रीपरा देवी मातृसद्भावरूपिणी ।।४७।।**

**पूज्याथ तत्समारोपादपराथ परापरा ।**
**एकवीरा च सा पूज्या यदिवा सकुलेश्वरा ।।४८।।**

या नाम परादिमन्त्रसिद्धाद्यात्मतया प्राणबुद्धिकरणात्मतया च चक्रात्मके कुले पूज्यसमूहे पूजकशरीरे च विश्रान्तिधामत्वात् प्रभ्वी पूर्ण-स्फुरत्तामात्रसतत्त्वा चितिः प्रोक्ता, सैव इह कुलेश्वरीत्वात् तच्छब्दव्य-पदेश्येत्यर्थः। तत्समारोपादिति प्रत्येकमभिसम्बन्धः। तेन पुष्पपाताद्यनुसारं या यस्य आराधयितुमिष्टा, सा तेन यथा पूज्येत्यभिप्रायः।।४८।।

आरोपित करने का विधान है । आचार्य की आज्ञा से एकवीर रूपिणी कुलेश्वरी का स्वतन्त्र पूजन करने का विधान है । गुरुदेव यदि आज्ञा दें, तो कुलेश्वरों के साथ ही कुलेश्वरी की पूजा की जा सकती है ।

वास्तविकता यह है कि, परा, परापरा और अपरा देवियों के स्वतन्त्र मन्त्र निर्धारित हैं । साधक उनकी सिद्धि प्राप्त कर लेता है और मन्त्रसिद्ध हो जाता है । पूजक पूजा करने में प्रवृत्त हो रहा है । पूजक यदि मन्त्रसिद्ध साधक है, तो वह इस सच्चाई से परिचित होता है कि, उसके शरीर में प्राण तत्त्व का प्राधान्य है । बुद्धि तत्त्व समस्त कार्याकार्य का निर्णय करने में नित्य प्रवृत्त है । उसकी सारी इन्द्रियां भी सामान्य नहीं अपितु विशिष्ट व्यापार साधिका देवियाँ हैं । इस चक्रात्मक कुल से वह स्वयं परिचित होता है और गुरु भी पूजक के इस स्वरूप से परिचित होता है ।

इस पूरे तत्त्व चक्र को स्वात्म शक्ति से शाश्वत संप्रेरित करने वाली संविद् इस शरीर और विश्व शरीर में भी व्याप्त है । उसी सर्वसमर्थ प्रभ्वी शक्ति को चिति शक्ति कहते हैं । यह परा शक्ति है । यही मातृसद्भाव रूपिणी पूर्णरूप से सर्वत्र स्फुरित होने वाली स्फुरत्ता मात्र सतत्त्वा परा चिति या संवित् शक्ति कहलाती है । उसे ही यहाँ कुलेश्वरी सदृश आकर्षक संज्ञा प्रदान की गयी है । यही परा है । यही अपरा और परापरा में भी आरेपित की जाती है । पुष्पपात की एक प्रक्रिया है । जिससे जो जिसके समाराधन

ननु एकवीरक्रमात् यामलक्रमेण पूजायां को विशेष इत्याशङ्क्य आह

**प्रसरेच्छक्तिरुच्छूना सोल्लासो भैरवः पुनः ।**
**सङ्घट्टानन्दविश्रान्त्या युग्ममित्थं प्रपूजयेत् ।।४९।।**

**महाप्रकाशरूपायाः संविदो विस्फुलिङ्गवत् ।**
**यो रश्म्योघस्तमेवात्र पूजयेद्देवतागणम् ।।५०।।**

यदा हि भैरवोन्मुखी शक्तिः प्रसरेत् भैरवश्च पुनः शक्त्युन्मुखः, तदा इत्थं परस्परौन्मुख्यात् तयोः सङ्घट्टेन समापत्त्या योऽयमानन्दः स्वात्मचमत्कारस्तद्विश्रान्त्या युग्मं प्रपूजयेत्।

---

के लिये अभीष्ट होती है, उसका पता लग जाता है। उसके द्वारा निर्धारित शास्त्रीय विधि से पूजा करनी चाहिये ।।४६-४८।।

एकवीरक्रम और यामलक्रम की पूजा का अन्तर यहाँ स्पष्ट कर रहे हैं—

शक्ति में एक प्रकार का आश्यानत्व उत्पन्न हो और उसका प्रसार होने लगे, तो उससे साधक की साधना का परिष्कार होता है और उसकी शक्ति भैरवोन्मुख होने लगती है। शक्ति में जब शैव औन्मुख्य का प्रसार होता है, तो यह स्वाभाविक है कि, भैरव में भी उल्लास होता है अर्थात् उभय का परस्पर औन्मुख्य सृष्टि को आनन्द सद्भाव से भर देता है। उसी भाव में पूजा करनी चाहिये। यह सकुलेश्वरा पूजा कहलाती है।

योगी इसका साक्षात्कार करता है। भैरव भैरवी के औन्मुख्य में जो संघट्ट होता है, उसमें परानन्दचमत्कारातिशय की संभूति भरी होती है। शिव शक्ति की पराविश्रान्ति उसमें होती है। इसे यामल सद्भाव कह सकते हैं। यामलक्रम की पूजा का महत्त्व कुल सम्प्रदाय-निष्ठ सभी स्वीकार करते हैं। इसीलिये शास्त्रकार कहते हैं कि, इस प्रकार युग्म की पूजा करे। यहाँ विधि क्रिया का प्रयोग साधक के लिये उसकी साधना की नित्यकर्त्तव्यता

**'आनन्देनैव सम्पन्ने ब्रह्मावस्थः स्वयं स्थितः।'**

इत्याद्युक्त्या चिदानन्दैकघनपरब्रह्मस्वरूपमात्रसतत्त्वं यामलमनुसन्दध्यादित्यर्थः। तमेवेति नतु ततोऽतिरिक्तमित्यर्थः॥५०॥

तदेव आह

**अन्तर्द्वादशकं पूज्यं ततोऽष्टाष्टकमेव च।**
**चतुष्कं वा यथेच्छं वा का सङ्ख्या किल रश्मिषु॥५१॥**

द्वादशकमिति सृष्टिदेव्यादि, एकीकाराह्निके वक्ष्यमाणं वा। चतुष्कमिति सिद्धादि, जयादि वा। यथेष्टमिति निजानुष्ठानावस्थितम्॥५१॥

---

के सन्देश के समान है। संवित्तत्त्व प्रकाशात्मक माना जाता है। जब यह उच्छूनत्व प्राप्त कर लेता है, उस समय इसे महाप्रकाशरूप शक्ति कहते हैं। प्रकाश जाज्वल्यमान अग्नि का धर्म है। जैसे सामान्य अग्नि की ज्वलनशीलता में स्फुल्लिङ्गों के अग्निफुहार छूटते हैं, उसी तरह भैरवाग्नि के महाप्रज्वालात्मक उभय संघट्ट में अनन्त शाक्तशैव सद्भाव समन्वित दिव्य रश्मिजाल का उच्छलन होता है। यह अनुभूति का विषय है। इसी को शास्त्रकार महाप्रकाश रूपा संविद् का रश्म्योघ कहते हैं। इसे रश्मिजाल का उच्छलन कहिये, स्फुल्लिंगों का दिव्य-अग्निफुहार कहिये या शास्त्रकार के अनुसार इन्हें देवतागण कहिये— एक ही भाव है। देवपूजा का यही दृष्टिकोण वास्तविक है। इसी भाव से देवपूजा करनी चाहिये। तभी परमानन्द की उपलब्धि होती है।

आगम कहता है कि,

"जब साधक आनन्द से सम्पन्न हो जाता है, उसी आनन्दवाद के महभाव में प्रतिष्ठित होने का नाम ही स्वयं ब्रह्मावस्थ होना माना जाता है।"

इस प्रकार चिदानन्दघन परब्रह्म के सादृश्य से समन्वित इस यामल महाभाव का अनुसन्धान करना चाहिये। श्लोक ५० में तमेव शब्द का प्रयोग

ननु रश्मयस्तावदनन्ता इत्युक्तम् । तासां च शास्त्रान्तरेषु बहुप्रकारं निर्देश इति निर्निबन्धनमेव उपेक्षायां सर्वस्य तथाभावप्रसङ्गादनवस्थितमेव तदनुष्ठानं स्यादिति किमेतच्छास्त्राविहितमन्तर्द्वादशकं पूज्यमित्यादि उक्तम् । सत्यमेवं, किन्तु गुर्वन्तराणामयमाशय इत्येवमेतत् सन्दर्शितम्। तस्मात् मुख्यया वृत्त्या स्वकण्ठोक्तमष्टकद्वयमेव यामलक्रमेण सम्पूज्यमित्याह

---

ध्यातव्य है । अव्यय का प्रयोग कर 'तम्' शब्द के वाच्य उस यामल सद्भाव को ही आराधना और पूजा का विषय बनाना चाहिये । उसके अतिरिक्त किसी पूजा का एक तरह से यहाँ निषेध कर दिया गया है ॥४९-५०॥

इसी देवतागण को समझकर उसकी पूजा करे— अपनी इस उक्ति को स्पष्ट कर रहे हैं । साथ ही एक प्रश्न भी जड़ दे रहे हैं । उनका प्रश्न है, बताइये, क्या रश्मियों की संख्या का आकलन किया जा सकता है? रश्मियों की संख्या क्या है? सहस्र रश्मि सूरज का नाम भर है । उस सहस्रशब्द का अर्थ भी अनन्त ही माना जाता है । यहाँ तो महासंघट्ट के अननानन्त रश्मिक संजाल का महाविस्फार ही हो रहा है । इसलिये आराधना के लिये इसमें से कुछ छाँटना पड़ता है ।

उसी कुछ चुने हुए रश्म्योघ को अन्तर्द्वादशक संज्ञा प्रदान की गयी है । इसके अतिरिक्त अष्टाष्टक या चतुष्क, जो भी मनभाये, पूज्य माने जा सकते हैं । जहाँ तक द्वादशक पूज्यों का प्रश्न है, सृष्टि आदि द्वादश कालिकाओं से सम्बन्धित है । अष्टाष्टक की पूजा संभव हो, तो एक दिन में, ८ दिन, १६ दिन अथवा ३२ दिनों में क्रमिक रूप से होनी चाहिये । यह भी यदि क्रमिक रूप से न हो सके, तो योगिनियों के चौसठ होने के कारण प्रतिदिन के क्रम से ६४ दिन में भी सम्पन्न करने का विधान है ।[१] चतुष्क की जानकारी देवी पञ्चशतिका नामक ग्रन्थ से होती है । वहाँ निष्क्रियानन्दनाथ, २. विद्यानन्द नाथ, ३. शक्त्यानन्दनाथ और ४. श्रीशिवानन्दनाथ का वर्णन है । ये गुरु पंक्ति के पूज्य चतुष्क हैं । ये सभी

---

१. कैलज्ञान निर्णय, पटल ८/३०-३२
कुलार्णव तन्त्र १०/८२, १०/१३३

**माहेशी वैरिञ्ची कौमारी वैष्णवी चतुर्दिक्कम् ।**
**ऐन्द्री याम्या मुण्डा योगेशीरीशतस्तु कोणेषु ।।५२।।**

**पवनान्तमघोरादिकमष्टकमस्मिन्नथाष्टके क्रमशः ।**
**सङ्घट्टानन्ददृशा सम्पूज्यं यामलीभूतम् ।।५३।।**

**अष्टाष्टकेऽपि हि विधौ नानानामप्रपञ्चिते बहुधा ।**
**विधिरेष एव विहितस्तत्संख्या दीपमाला स्यात् ।।५४।।**

---

रश्म्योघ के दिव्य प्रकाश स्तम्भ हैं । अपने गुरुक्रम के अनुसार अपने अनुष्ठान में इनका प्रयोग करना चाहिये ।।५१।।

रश्मियाँ अनन्त होती हैं । यह श्लोक ५१ में स्पष्ट रूप से कहा गया है । अन्यान्य शास्त्रों में इनके आनन्त्य का समर्थन भी किया गया है । अनेकानेक भेद-प्रभेद भी कहे गये हैं । संख्या में निबन्धन के अभाव में एक प्रकार की अनवस्था को ही यहाँ अवकाश मिल रहा है । उस अनन्त रश्मिचक्र के सम्बन्ध में जो भी अनुष्ठान होंगे, अनिश्चय के कारण उपेक्षा के आस्पद हो जायेंगे । इस अनिश्चय की स्थिति में भी शास्त्र द्वारा अविहित यह कलना कि, द्वादशक पूज्य हैं या अष्टाष्टक पूज्य हैं या चतुष्क ही पूज्य हैं, यह यथेच्छ आदेश किस आधार पर दिया गया है ? उसके उत्तर में यही कहा जा सकता है कि, इसका एक मात्र आधार श्रद्धेय गुरुजनों का यही आशय है । इसीलिये शास्त्रकार यहाँ नाम ग्रहण पूर्वक एक पूज्य अष्टक का उल्लेख कर रहे हैं—

माहेश्वरी, वैरिञ्ची, कौमारी, वैष्णवी, इन चार देवियों की पूजा पूर्व, दक्षिण, पश्चिम और उत्तर में क्रमशः होनी चाहिये । इसी क्रम से इनके शक्तिमन्तों की पूजा करने से यह एक चतुष्क के साथ अष्टक पूजन भी हो जाता है । ऐन्द्री, याम्या, चामुण्डा और योगेश्ववरी इन देवियों की सशक्तिमन्त पूजा ईशान से अग्नि कोण तक होनी चाहिये । इस चतुष्क में भी अष्टक पूजा निहित है ।

क्रमश इति त्र्यस्राद्बहिरष्टदले पद्मे पूर्वदक्षिणपश्चिमोत्तरेषु दलेषु अघोरादिसहितं माहेश्यादिचतुष्कं तदितरेषु अपि ईशात् वह्न्यन्तं सभीमादिकमैन्द्र्यादिचतुष्कं पूजयेत्। यदुक्तं

**'पूर्वयाम्यापरादिक्षु माहेश्यादिचतुष्टयम् ।**
**इन्द्राणीपूर्वकं तद्वदैशादग्निदलान्तगम् ।।'** इति,
**'ततो वीराष्टकं पश्चाच्छक्त्युक्तविधिना यजेत्।'** इति च।

अत्र

**'क्षेत्रेऽष्टधा विभक्ते मध्ये भागद्वयाद्भद्रमस्यान्तः ।**
**त्र्यस्रं कुर्यात्तदनु त्रिधा विभक्ते समन्ततो भागे।।**

---

इस अष्टक में अघोर से लकर वायु तक के अष्टक की सभेद प्रकल्पना से एक नये अष्टाष्टक का उदय हो जाता है। यह शास्त्रकार द्वारा यहाँ स्वयं कथित है। अत: यही मुख्यतया पूज्य अष्टाष्टक है, यह सिद्ध हो जाता है। संघट्ट और आनन्द के समन्वित दृष्टिकोण के आधार पर यह यामल भाव से पूज्य है।

अनेकानेक अष्टाष्टक शास्त्रीय प्रकल्पन के प्रपञ्च में पड़ने की अपनी अपनी रुचि और सम्प्रदाय के अनुसार बाध्यता होती है। इसमें परम्परा प्राप्त विधि का अनुसरण करना चाहिये। यहाँ देवों की जो संख्या प्रकल्पित है, इसे रश्म्योघ के स्फुलिङ्ग की तरह नहीं, अपितु महिमामयी दीपमाला की तरह प्रकाश पूर्ण मानना चाहिये। दीपमाला भी ६४ ही होनी चाहिये। यहाँ कई बातें विचारणीय हैं। सर्वप्रथम यह ध्यान देना चाहिये कि, कुलयाग के अन्तर्धाम में निर्मित त्र्यस्र के बाहर अष्टदल कमल होना चाहिये। उन्हीं दलों पर सशक्तिमन्त माहेशीआदि देवी चतुष्क की पूजा पूर्व, दक्षिण, पश्चिम और उत्तर क्रम से होनी चाहिये। शेष चार कोणीय दलों पर ऐन्द्री आदि चार देवियों की ईशान से अग्नि कोण पर्यन्त पूजा की व्यवस्था करनी चाहिये। आगम कहता है कि,

**वसुदलमम्भोजमथो भागेन नभश्चतुष्किकाश्च चतुः।**

**वेदास्रे दिक्षु ततो भागाः श्रुतिभादगामिन्यः।।**

**पार्श्वाभ्यामेवमिदं कुलक्रमे मण्डलं सचतुरस्रम्।'**

इति मण्डलसंग्रहः।

बहुधा नानानामप्रपञ्चिते इति कुलशास्त्राणामानन्त्यात् तन्नाम्नामपि नानात्वात्। नहि पूर्वाचार्याणामेतदिह पूज्यत्वेन अभिहितं येन परम्परया नैयत्येन तैर्नाम्नामपरिग्रहः स्यात्, किन्तु व्याप्तिमात्रप्रदर्शनाशयेनेति यथारुचि तन्नामानि ग्राह्याणीति। यदुक्तमनेनैव अन्यत्र

**'अष्टकसप्तकस्य तु यथारुचीतरकुलशास्त्रेभ्यः।**

**नामानीति तत्त**··························**नि।।**'इति।

---

"पूर्व, दक्षिण, पश्चिम और उत्तर दिशाओं में क्रमशः अघोरादि सहित माहेशी आदि की पूजा करनी चाहिये। उसके बाद ईशान कोण से अग्निकोणीय दल तक इन्द्राणी पूर्वक देवियो की पूजा उचित है।"

एक अन्य आगमोक्ति के अनुसार पूजा के सम्बन्ध में दूसरी विधि का संकेत है—

"इसके बाद वीराष्टक याग और उसके अनन्तर शक्ति पूजन का क्रम अपनाना चाहिये।"

इसके अतिरिक्त आचार्य जयरथ मण्डल सम्बन्धी नये उद्धरण प्रस्तुत कर कुलयाग की मौलिकता की ओर ध्यान आकृष्ट कर रहे हैं। यद्यपि यहाँ इस उद्धरण की कोई आवश्यकता नहीं थी। मण्डल का प्रकरण श्लोक २६ में आया है। फिर भी इसे यहाँ उद्धृत कर मण्डल के अन्तराल में स्थान प्रकल्पन को महत्त्व देना चाहते हैं, जहाँ कुलयाग की प्रकिया अपनायी जा सके—

"क्षेत्र को अष्टधा विभक्त करना आवश्यक है। मध्य में दो भाग में त्रिकोण की रचना करनी चाहिये। उसे भी तीन भाग में विभक्त क्रर उसके चारों ओर अष्टदल कमल का निर्माण होना चाहिये। श्लोक ४५

अत्र च अष्टकस्याष्टकेत्यभिधानादष्टाष्टकमिह पूज्यतया समाम्नातमित्येव संलक्षितम्। एवं हि अष्टकस्य पृथगावरणक्रमेण पूजनीयत्वं न स्यात् तथात्वे च श्रुतिविरोध इत्यलं बहुना। एष एवेति यामललक्षणः। इह तावत्

**'आवाहिते मन्त्रगणे पुष्पासवनिवेदितैः ।**
**धूपैश्च तर्पणं कार्यं श्रद्धाभक्तिबलोदितम् ।।'**

---

में अभ्यन्तर शब्द का प्रयोग व्योम अर्थ में किया गया है । यहाँ स्पष्ट रूप से नभ का प्रयोग आगम करता है । उसमें भी ये चतुष्किकायें निर्मित करनी चाहिये । चारों दिशाओं और चारों कोणों के दिग्विभाग में कुल याग की व्यवस्था कुल क्रम में निर्धारित है ।''

ऐसे मण्डप में जिन देवताओं की पूजा करनी है और जिन शास्त्रों का आधार लेना साधक के लिये अनिवार्य होता है, उन शास्त्रों की भी कोई सीमा नही है । शास्त्रों के आनन्त्य के कारण उनमें आये देवों के नाम की भी सीमा नहीं है । अतः शास्त्रकार ने अष्टाष्टक पूजन क्रम में सनामग्रहण देवियों का उल्लेख कर इस परम्परा को एक प्रतिष्ठा प्रदान की है । पूर्वाचार्यों के नाम का अभाव और परम्परा दोनों की दृष्टि से अध्येता को यह सोचना चाहिये कि, परम्परा का पालन भी हो जाय और यथारुचि कुलयाग के अवसर पर नाम सार्थकरूप से ग्रहण भी किया सके । कहा गया है कि ''अष्टसप्तक के नाम भी कुलयाग में कुलशास्त्रों से लें ।।''

६४ योगिनियों के लिये भी अष्टाष्टक शब्द का प्रयोग होता है । अष्ट-सप्तक में ५६ बीज मन्त्रों के माध्यम में शक्तियों का स्मरण होता है । कौलज्ञाननिर्णय में ५६ बीज मन्त्रों का (लां से ह्वः तक) के बीज मन्त्र दिये गये हैं । ये अष्ट सप्तक शक्तियों के प्रतीक हैं । अष्टसप्तक की अपेक्षा अष्टाष्टक पूज्यता की दृष्टि से महत्वपूर्ण हो जाता है ।

श्लोक ५४ में 'एष एव' सर्वनाम के साथ अवधारणार्थक अव्यय का प्रयोग 'यामलविधि' के सन्दर्भ में किया गया है । इस कुल याग के यामलक्रम में तर्पण का भी महत्त्व शास्त्र स्वीकार करते हैं—

'दीप्तानां शक्तिनाथादिमन्त्राणामासवैः पलैः ।
रक्तैः प्राक्तर्पणं पश्चात्पुष्पधूपादिविस्तरः ।।'

इत्याद्युक्त्या अवश्यकार्यं कुलक्रमे तर्पणम्। तत्र च महापशु-प्रतिनिधित्वात् दीपचरोरेव प्राधान्यमिति प्रथमं तदेव उपहर्तव्यतया अभिधत्ते तत्संख्या दीपमाला स्यादिति। तत्सङ्ख्येत्यनेन अष्टाष्टव्याप्तेरत्र आसूत्रणं कृतम्। एतच्च अभिषेकविषयमिति।।५४।।

अत्र प्रकारान्तरमाह

**श्रीरत्नमालाशास्त्रे तु वर्णसंख्याः प्रदीपकाः ।**
**वर्णाश्च मुख्यपूज्याया विद्याया गणयेत्सुधीः ।।५५।।**

---

"मन्त्र रूप देवताओं के आवाहन करने पर फूल, आसव, धूप, दीप और नैवेद्य आदि से उन्हें तृप्त करना चाहिये। तर्पण प्रत्येक देवता की पूजा में करना ही चाहिये। श्रद्धा के अनुसार और अपनी शक्ति भर उठा नहीं रखना चाहिये। अर्थात् वित्तशाठ्य कभी नहीं करना चाहिये। शक्ति और नाथ (शिव) के मन्त्र पल (मांस) और आसव प्रदान से केवल तृप्त ही नहीं होते वरन् उद्दीप्त भी हो जाते हैं। जहाँ तक सम्भव हो पहले रक्त से (रक्त माध्वी मदिरा से) तृप्त करने के बाद पुष्प, धूप आदि उपचारों का प्रयोग करना चाहिये।"

महापशु के प्रतिनिधि होने के कारण दीप और चरु की यागक्रम में प्रमुखता मानी जाती है। इसीलिये दीपमाला की संख्या का भी शास्त्रकार ने निर्देश देते हुए कहा है कि, तत्संख्या दीपमाला स्यात् अर्थात् जितने देव उतनी ही दीपों की संख्या भी अपेक्षित है। आचार्य जयरथ के अनुसार यह याग क्रम अभिषेक विषय रूपतया स्वीकृत है ।।५२-५४।।

इसमें प्रकारान्तर का प्रचलन भी उस समय था। उसका उल्लेख भी कर रहे हैं—

श्रीरत्नमालाशास्त्र में यह स्पष्ट रूप से प्रतिपादित किया गया है कि, दीपक वर्णों की संख्या के अनुसार होने चाहिये। वर्ण भी मुख्य पूज्या विद्या

तदुक्तं तत्र

'प्रदोषे विलीने मन्त्री दीपान्दद्याद्वरानने ।
वर्णसङ्ख्यान्वरारोहे चतुर्दिक्षु गतान्यसेत् ।।'इति ।

'अथातः संप्रवक्ष्यामि मालिन्या यजनं परम्।'

इत्युपक्रान्तत्वात् मुख्यपूज्या मालिनीति तद्वर्णसङ्ख्यायाः पञ्चाशद्दीपा उक्ताः। तेन यावदक्षरा मूलविद्या तत्र, तावत्संख्या दीपाः कार्या इति सिद्धम्॥५५॥

एवमियता सिद्धपत्नीकुलक्रममभिधाय, अर्चाप्रकारासूत्रणाय अत्र ससंवादं मतान्तरमपि अभिधातुमाह

**पीठक्षेत्रादिभिः साकं कुर्याद्वा कुलपूजनम् ।**
**यथा श्रीमाधवकुले परमेशेन भाषितम् ।।५६।।**

श्रीमाधवकुले इति श्रीतन्त्रराजभट्टारकग्रन्थैकदेशभूते इत्यर्थः। अत्र हि केषांचन गुरूणां श्रीदेव्यायामलश्रीमाधवकुलार्थसम्मेलनया सम्प्रदायः समस्तीति श्रीमाधवकुलोक्तवक्ष्यमाणक्रमेण पीठादियुक्तं वा कुलक्रमपूजनं कार्यमित्युपक्षिप्तम्। तदेव आह

---

के अनुसार ही परिगणित करने चाहिये । रत्नमालाशास्त्र की उक्ति है कि,

"प्रदोष वेला में मन्त्र का प्रयोक्ता वर्ण संख्या के अनुसार चारों दिशाओं में दीप दान करे ।"

इस उद्धरण में 'वरानने' और 'वरारोहे' दोनो सम्बोधन पार्वती के लिये प्रत्युक्त हैं । साथ ही मालिनी याग की चर्चा भी है—

"इसके बाद अब मैं मालिनी यजन की चर्चा करूँगा ।"

इस उक्ति में मुख्य पूज्य मालिनी को ही निर्दिष्ट किया गया है । उसकी वर्ण संख्या ५० ही है । अतः वर्णानुसार दीपक भी ५० ही देने उचित हैं । यहाँ यह प्रमाणित हो जाता है कि, मूल विद्या जितने अक्षरों की हो, उतने ही दीप भी दिये जाने चाहिये ॥५५॥

**सृष्टिसंस्थितिसंहारानामक्रमचतुष्टयम् ।**
**पीठश्मशानसहितं पूजयेद्भोगमोक्षयोः ।।५७।।**

भोगमोक्षयोरिति तन्निमित्तमित्यर्थः। तदुक्तं तत्र

**'सृष्टिक्रमं तु प्रथममवतारं द्वितीयकम् ।**
**संहारं तु तृतीयं स्यादनाख्येयं चतुर्थकम्।।**

इति उपक्रम्य

**स कालीकुलसम्भूतो भावनां भावयेत्स्फुटम्** ।इति।

---

यहाँ तक सिद्धों, उनकी पत्नियों के कुल क्रम की चर्चा हुई। अर्चा प्रकार का आसूत्रण अपेक्षित है। यहाँ ससम्वाद उसका कथन करने जा रहे हैं—

पीठ और क्षेत्र के साथ कुल पूजन अत्यन्त आवश्यक माना जाता है। श्रीमाधव कुल नामक शास्त्र में स्वयं परमेश्वर ने ही यह कहा है। श्री माधवकुल श्रीतन्त्रराज भट्टारकशास्त्र ग्रन्थ का ही एक अंश है। इसमें जो कुछ प्रतिपादित है, उससे यह सिद्ध होता है कि, कुछ गुरुजनों और आचार्यों ने श्री देव्यायामल और श्रीमाधवकुल के तथ्यों का घाल मेल कर एक पृथक् सम्प्रदाय की प्रस्थापना की थी। यहाँ शास्त्रकार ने माधव कुल का ही सनामग्रह उल्लेख किया है। उससे यह स्पष्ट हो जाता है कि, श्री माधव-कुलोक्त क्रम को ही मान्यता दी जा रही है। वही यहाँ प्रस्तुत कर रहे हैं—

सुबुद्ध समाज में विशेष रूप से कुलयाग क्रम में केवल दो प्रकार के उद्देश्यों की पूर्ति की दृष्टि से विचार किया जाता है। १. भोग और २. मोक्ष। यही दो विन्दु हैं, जिनका अनुसरण सामाजिक सामान्य साधक भी करता है और विशेषरूप से सम्प्रदाय शास्त्रनिष्ठ साधक भी करता है। इसी तथ्य की सिद्धि के लिये कुछ लोग पीठ का आश्रय लेते हैं और कुछ लोग श्मशान का आश्रयण करते हैं। इसके अन्तर्गत सृष्टि, स्थिति, संहार और अनाम क्रम के चार मुख्य विन्दुओं पर विचार किया जाता

**पीठक्रमेण चाम्नायं सङ्कर्षण्या त्वधिष्ठितम् ।**

**तैर्विना न भवेत्सिद्धिस्तत्पदं कथयामि ते।'** इति च।

श्रीदेव्यायामले हि देवीत्रयं श्रीसङ्कर्षणी चेति चतुष्टयम्॥५७॥

तत्र देहे पीठानां पदमभिधत्ते

**आत्मनो वाथवा शक्तेश्चक्रस्याथ स्मरेदिमम् ।**
**न्यस्यत्वेन विधिं देहे पीठाख्ये पारमेश्वरम् ।।५८।।**

इममिति वक्ष्यमाणम्॥५८॥

तमेव आह

**अट्टहासं शिखास्थाने चरित्रं च करन्ध्रके ।**
**श्रुत्योः कौलगिरिं नासारन्ध्रयोश्च जयन्तिकाम् ।।५९।।**

---

है । सारा का सारा उपक्रम भोग और मोक्ष की प्राप्ति के उद्देश्य से ही किया जाता है । इसी तथ्य को आगम इस प्रकार व्यक्त करता है—

"प्रथमतः सृष्टिक्रम, द्वितीयतः अवतारक्रम, तृतीयतः संहारक्रम और चतुर्थ अनाख्यक्रम का अनुसरण करते हैं ।"

यह भी निर्देश है कि, "काली कुल में सम्भूत अर्थात् सम्प्रदाय-निष्ठ या दीक्षित साधक इसी भावना को भावित करे ।" और भी कहा गया है कि,

"पीठ क्रम से अपने आम्नाय का अनुसरण करे । इसमें संकर्षणी देवी भी अधिष्ठित रहनी चाहिये । इसके विना किसी प्रकार की सिद्धि संभव नहीं है ।"

श्रीदेव्या यामल शास्त्र में तीन परा, अपरा और परापरा के अतिरिक्त चौथी संकर्षणी देवी का उल्लेख है ॥५६-५७॥

यहाँ देह में ही पीठों के प्रकल्पनक्रम का उल्लेख कर रहे हैं—

**भ्रुवोरुज्जयिनीं वक्त्रे प्रयागं हृदये पुनः ।**
**वाराणसीं स्कन्धयुगे श्रीपीठं विरजं गले ।।६०।।**

**एडाभीमुदरे हालां नाभौ कन्दे तु गोश्रुतिम् ।**
**उपस्थे मरुकोशं च नगरं पौण्ड्रवर्धवम् ।।६१।।**

**एलापुरं पुरस्तीरं सक्थ्यूर्वोर्दक्षिणादितः ।**
**कुड्याकेशीं च सोपानं मायापूक्षीरके तथा ।।६२।।**

**जानुजङ्घे गुल्फयुग्मे त्वाम्रातनृपसद्मनी ।**
**पादाधारे तु वैरिञ्चीं कालाग्न्यवधिधारिकाम् ।।६३।।**

अट्टहासमिति न्यस्यत्वेन स्मरेदिति पूर्वेण सम्बन्धः। एवमुत्तरत्रापि। शिखास्थाने इति प्राणशक्तिविश्रान्त्यवस्थित्यात्मनि द्वादशान्ते इत्यर्थः। वक्त्रे इति आस्ये। हालामिति अलिपुरम्।

---

शिखास्थान में अट्टहास, करन्ध्रक में चरित्र, श्रुतियों में कौल गिरि,, नासारन्ध्रों में जयन्तिका, भौहों में उज्जयिनी, वक्त्र (मुख) में प्रयाग, हृदय में वाराणसी, दोनों स्कन्धों पर श्रीपीठ, गले में विरजस्क, उदर में एडाभी, नाभि में हाला (अलिपुर), कन्द में गोश्रुति (गोकर्ण), उपस्थ में मरुकोश दक्षिण सक्थि में (जानु) नगर, वाम सक्थि में पौण्ड्रवर्धन, दक्षिण ऊरू में एलापुर, वाम ऊरू में पुरस्तीर, पुनः दक्ष जानु में कुड्याकेशी, वाम जानु में सोपान, दक्ष जांघ में मायापुरी, वाम जांघ में क्षीरक, दक्षिण गुल्फ में आम्रातकेश्वर, वाम गुल्फ में राजगृह, पादाधार में ब्राह्मी का न्यास करना चाहिये । इस प्रकार शिखा से लेकर पादाधार पर्यन्त देह में पीठों का प्रकल्पन कौल सम्प्रदाय में दीक्षित साधक को अवश्य करना चाहिये । इस सम्बन्ध में कुछ बातें विशेषतः विचारणीय हैं—

१. श्लोक ६१ में हाला शब्द का प्रयोग किया गया है । हाला का पर्यायवाची शब्द अलि है । अलिशब्द से अलिपुर नामक पीठ का अर्थ लिया गया है । कहा गया है कि,

यदुक्तं

**'नाभिदेशे त्वलिपुरं कन्दोर्ध्वे परमेश्वरि।'**इति।

गोश्रुतिमिति गोकर्णम्। सक्थ्यूर्वोरिति जानुजङ्घे इति गुल्फयुग्मे इति च सर्वत्र दक्षिणत इति सम्बन्धनीयम्। तेन दक्षिणे सक्थ्नि नगरं, वामे पौण्ड्रवर्धनं, दक्षिणे ऊरावेलापुरं, वामे पुरस्तीरं, दक्षिणे जानुनि कुड्याकेशीं, वामे सोपानं, दक्षिणजङ्घायां मायापुरीं, वामायां तु क्षीरकं, दक्षिणे गुल्फे आम्रातकेश्वरं, वामे तु राजगृहमिति। तदुक्त तत्र

**'दक्षिणे सक्थ्नि नगरं वामे स्यात् पौण्ड्रवर्धनम्।**
**वामोरौ तु पुरस्तीरमेलापुरं तु दक्षिणे।।**

**कुड्याकेशीं दक्षजानौ सोपानं चोत्तरे स्मृतम्।**
**क्षीरकं वामजङ्घायां वामपुर्यपि दक्षिणे।**
**आम्रातकेश्वरं गुल्फे वामे राजगृहं शुभम्।।'** इति।

वैरिञ्चीमिति ब्रह्माणीं, श्रीशैलाख्यं तु तत्पीठमित्यर्थः। तदुक्तं श्रीकुलक्रमोदये

**'श्रीशैले संस्थिता ब्राह्मी**............।इत्यादि उपक्रम्य

**पादाधारस्थिता ब्राह्मी**...............।।'इति ६३।।

---

"नाभि देश में 'अलिपुर' पीठ का न्यास होना चाहिये। यह स्थान कन्द से ऊर्ध्व क्षेत्र में है।"

२. सक्थि, ऊरु, और गुल्फ की न्यास प्रक्रिया में दक्षिण और वाम क्रम अपनाना चाहिये। इस सम्बन्ध में आगम कहता है कि,

"दक्षिण सक्थि में नगर, वाम में पौण्ड्रवर्धन, वाम ऊरु में पुरस्तीर, दक्षिण में एलापुर, दक्षिण जानु में कुड्याकेशी, वाम में सोपान, वाम जङ्घा में क्षीरक और दक्ष में आम्रातकेश्वर तथा बायें गुल्फ (बायीं घुट्ठी) में राजगृह पीठ का प्रकल्पन होना चाहिये।"

३. वैरिञ्ची ब्राह्मी का पर्याय शब्द है। यह पादाधार में न्यस्य है। उसे शास्त्र में श्रीशैल कहते हैं। श्रीकुलक्रमोदय शास्त्र में कहा गया है कि,

नच अत्र ताटस्थ्येन अवस्थातव्यं, किन्तु अहमेव पीठस्तदधिष्ठात्र्यः शक्तयश्चेति अनुसन्धातव्यं येन सिद्धिः स्यादित्याह

**नाहमस्मि नचान्योऽस्ति केवलाः शक्तयस्त्वहम्।**
**इत्येवं वासनां कुर्यात्सर्वदा स्मृतिमात्रतः ।।६४।।**

तदुक्तं तत्र

**'नाहमस्मि नचान्योऽस्ति केवलाः शक्तयस्त्विति ।**
**क्षणमप्यत्र विश्रामं सहजं यदि भावयेत् ।**
**तदा स खेचरो भूत्वा योगिनीमेलनं लभेत् ।।'**

इति ।।६४।।

---

"श्रीशैल में ब्राह्मी देवी पीठ है ।" तथा यह भी कहा गया है कि,

"पादाधार स्थिता देवी को ब्राह्मी कहते हैं ।" इस प्रकार अपने शरीर में इन पीठों के प्रकल्पन से शरीर में एक अभिनव दिव्यता का बोध होता है तथा अङ्गों को नये आयाम मिलते हैं ।।५८-६३।।

साधक को अपनी साधना के क्रम में ताटस्थ्य नहीं अपितु पीठ और उनकी अधिष्ठात्री शक्तियों से स्वयं को समन्वित मान कर अपने दिव्य स्वरूप और उस अप्रकल्प्य विस्तार का अनुसन्धान करना चाहिये । यही कह रहे हैं—

मैं अपने को आज तक जिस रूप में देखते समझते आया हूँ, यह अशुद्ध अहंता के सङ्कोच से कंचुकित मेरा रूप नहीं है । मैं कोई दूसरा तत्त्व या भाव भी नहीं हूँ । मैं केवल शक्ति राशि का पूञ्जीभूत स्वरूप हूँ । इस प्रकार अपने विषय में नित्य चिन्तन करना चाहिये । यह भव्य भावन केवल पूजा में बैठकर ही नहीं, अपितु निरन्तर स्मृति मात्र से ही यह अनुसन्धान करते रहना चाहिये । इस विषय में आगम कहता है कि,

"मैं यह नहीं हूँ । कोई दूसरा भी नहीं हूँ । केवल शक्तियों का एकीभूत अभिव्यञ्जन हूँ" क्षण मात्र भी साधक इस भावना में विश्रान्ति यदि प्राप्त कर ले, तो वह उसी समय खेचरीभाव प्राप्त कर लेता है । खेचर होकर खेचरीयोगिनी से मिलन प्राप्त कर लेता है ।।६४।।

ननु देशकालव्रतादिनियन्त्रणया सिद्धिर्भवेदिति सर्वत्र उक्तम्। तत् कथमत्र अनुसन्धिमात्रेणैव एवं स्यादित्याशङ्क्य आह

**न तिथिर्न न नक्षत्रं नोपवासो विधीयते।**
**ग्राम्यधर्मरतः सिद्ध्येत्सर्वदा स्मरणेन हि ।।६५।।**

ग्राम्यधर्मरतः इति तद्वृत्तिरित्यर्थः। एतच्च प्रथमाह्निके एव उक्तमिति तत एवावधार्यम्॥६५॥

ननु किं नाम तच्चक्रं यस्यापि न्यस्यत्वेन पीठाख्योऽयं विधिर्विवक्षित इत्याशङ्क्य आह

**मातङ्गकृष्णसौनिक-**
**कार्मुकचार्मिकविकोषिधातुविभेदाः।**
**मात्स्यिकचाक्रिकदयिता-**
**स्तेषां पत्न्यो नवात्र नवयागे ।।६६।।**

---

प्रश्न उपस्थित होता है कि, क्या अनुसन्धि मात्र से ऐसी उपलब्धि होती है? शास्त्र कहते हैं कि, देश, काल, व्रत आदि के कठोरता पूर्वक पालन से सिद्धि प्राप्त है । शास्त्रकार इस आशङ्का को ध्यान में रखकर स्मरण के महत्त्व का प्रतिपादन कर रहे हैं—

अनुसन्धान के लिये न किसी तिथि की न किसी शुभ नक्षत्र की आवश्यकता होती है । इसमें आवास का भी कोई महत्त्व नहीं होता । ग्राम्य-धर्म में निरन्तर संलग्न रहने वाला सामान्य जन भी सर्वदा और अजस्र भाव से स्मरण करता रहे, तो उसे अक्षय सिद्धि की प्राप्ति हो ज़ाती है । इस तथ्य की चर्चा प्रथम आह्निक में आ चुकी है । वहाँ से भी इस विषय का अवधारण कर लेना चाहिये ॥६५॥

पीठ विधि में जिस चक्रन्यास की बात शास्त्र करते हैं या परम्परा से जो प्राप्त है, उसका निर्देश शास्त्रकार यहाँ कर रहे हैं—

कृष्णः कज्जलो डोम्ब इति यावत्। विकोषी ध्वजी कल्यपालः। धातुविभेदोऽस्थिभेत्ता कापालिकः। तदुक्तं तत्र

**'मातङ्गी कज्जली सौनी कार्मुकी चर्मकारिणी ।**
**ध्वजिनी चास्थिदलनी धीवरी चक्रिणी प्रिये ।।'** इति ।

नवयागे इति नवानां चक्राणां यजने इत्यर्थः तदुक्तं तत्र

**'नवयागरता देव्यः पूजयन्ति यथेश्वरम् ।**
**तद्वत्पूजा प्रकर्तव्या नवधा नवचक्रगा ।।'**इति ६६॥

---

मातङ्ग, कृष्ण, सौनिक, कार्मुक, चार्मिक, विकोषि, धातु विभेद, मात्स्यिक और चाक्रिक लोगों की पत्नियाँ इस नव चक्रात्मक याग में परिगृहीत हैं । आगम भी यही कहता है—

"मातङ्गी, कज्जली, सौनी, कार्मुकी, चर्म कारिणी, ध्वजिनी, अस्थिदलनी, धीवरी और चक्रिणी रूप नव पत्नियाँ ही, हे प्रिये पार्वति ! नवचक्र याग में स्वीकृत हैं ।"

श्लोक में आये कुछ शब्द, विचारणीय हैं । कृष्ण और कज्जल ये दोनों शब्द डोम्ब के लिये प्रयुक्त होते हैं । इनकी पत्नियाँ कृष्णा, कज्जली या डोमिन कहलाती है । याग में ये पवित्र मानी जाती हैं । विकोषी ध्वजी या कल्यपाल को कहते हैं । धातुविभेद हड्डियों को तोड़ कर उन्हें चूर्ण बनाने का काम करता है । इसकी पत्नी को अस्थिदलनी कहते हैं । यह कापालिक श्रेणी में आती हैं ।

नवचक्रों के यजन में नव देवियों के सम्बन्ध में माधवकुल में उल्लेख है । वही कह रहे हैं—

"नवयाग में संलग्न देवियाँ जैसे अपने स्वामी की सेवा में अनवरत लगी रहती हैं, उसी तरह नवचक्रगा पूजा भी नव प्रकार से करनी चाहिये" ॥६६॥

तद्गृहाण्येव च सङ्केतस्थानतया पीठानीत्याह

**सङ्गमवरुणाकुलगि-**
**र्यट्टहासजयन्तीचरित्रकाम्रककोट्टम्।**
**हैमपुरं नवमं स्या**
**न्मध्ये तासां च चक्रिणी मुख्या ।।६७।।**

यदुक्तं तत्र

**'मातङ्गीवेश्म सुभगे प्रयागं परिकीर्तितम्।**
**कज्जली वरुणाख्यं तु सौनी कुलगिरिः प्रिये ।।**

**कार्मुकी चाट्टहासं च जयन्ती चर्मकारिणी ।**
**चरित्रं ध्वजिनी प्रोक्तमेकाम्रास्थिविदारिणी।।**

**देवीकोट्टं धीवरी तु हिरण्यपुरमेव च।**
**नवमं चक्रिणीपीठं यत्सुरैरपि दुर्लभम् ।।'** इति।

---

इन देवियों के घर भी पीठ की तरह आदर के योग्य होते हैं । ये एक तरह के संकेत स्थान होते हैं—

सङ्गम, वरुण, कुलगिरि, अट्टहास, जयन्ती, चरित्र, आम्रक, देवी-कोट्ट और हिरण्यपुर ये नव स्थान हैं । इनमें चक्रिणी का मुख्य स्थान है ।

इस विषय में माधवकुल में कहा गया है कि,

"प्रिये पार्वति! मातङ्गी का वेश्म तीर्थराज के समान होता है । अत: उसे प्रयागपीठ कहते हैं । कज्जली अर्थात् डोमिन का घर वरुण पीठ माना जाता है । सौनी का घर कुलगिरि पीठ है । कार्मुकी का वेश्म अट्टहास पीठ है । चर्मकारिणी का घर जयन्ती पीठ के रूप में स्वीकृत है । ध्वजिनी का चरित्रपीठ, अस्थिदलनी आम्रातकेश्वर पीठ, धीवरी (मल्लाहिन) का स्थान देवीकोट्ट और नवाँ चक्रिणी वेश्म तो देवदुर्लभ पीठ है । इसे हिरण्यपुर पीठ कहते हैं ।

तासामिति मातङ्ग्यादीनाम्।।६७।।

मुख्यत्वमेव अस्या दर्शयति

**बीजं सा पीडयते**
**रसशल्कविभागतोऽत्र कुण्डलिनी ।**
**अध्युष्टपीठनेत्री कन्दस्था विश्वतो भ्रमति ।।६८।।**

**इष्ट्वा चक्रोदयं त्वित्थं मध्ये पूज्या कुलेश्वरी ।**
**सङ्कर्षिणी तदन्तान्ते संहाराप्यायकारिणी ।।६९।।**

---

चक्रिणी की मुख्यता का प्रतिपादन शास्त्रकार भी करते हैं । चक्रिणी इन पत्नियों में सर्वश्रेष्ठ होती हैं । ।६७ । ।

चक्रिणी इस वर्ग में सबसे मुख्य होती है । उसी की मुख्यता का प्रतिपादन कर रहे हैं—

चक्रिणी कहने के लिये तो चाक्रिक की पत्नी है । यह चाक्रिक भी चिदानन्द परमेश्वर के प्रतीक के समान ही पवित्र माना जा सकता है । चिन्मय की शक्ति चिति है । चिति की संवाहिका कुण्डलिनी शक्ति है । चक्रिणी चक्रों की संचालिका, चक्रों की चाक्रिकता के चमत्कार से भर देने वाली चैतन्यात्मिका शक्ति है । इस दृष्टि से इसके वैशिष्ट्य का आकलन सर्वप्रथम शास्त्रकार कर रहे हैं । इनके एक एक शब्द यहाँ सूत्रात्मक हैं । उन पर विचार करते हुए चक्रिणी की मुख्यता को स्पष्ट रूप से समझा जा सकता है ।

**१. कन्दस्था—**

कन्द शरीर का वह अङ्ग है, जिसे शास्त्र जगत् की उत्पत्ति का मूल मानते हैं । इसी कन्द में वह अधिष्ठित रहती है । इसका स्वभाव यह है कि, शाश्वत रूप से पर-प्रमाता परमशिव की ओर आभिमुख्य भाव से विद्योतमान रहती है । इसे ही कुण्डलिनी कहते हैं ।

**एकवीरा चक्रयुक्ता चक्रयामलगापि वा ।**

अत्र हि सा कन्दे निखिलजगदुत्पत्तिमूलभूते प्रकाशात्मनि परप्रमातरि आभिमुख्येन वर्तमाना, अत एव गर्भीकृतविश्वत्वात् कुण्डलिनीरूपा पराशक्तिर्यदा स्वस्वातन्त्र्यात् भेदप्रथामवविभासयिषुरध्युष्टपीठे नेत्री देहादिप्रमातृतामवलम्बमाना विश्वतो भ्रमति तत्तन्नीलसुखाद्यात्मतया परितः स्फुरति, तदा पुनरपि आत्मन्येव विश्वं विश्रमयितुमुद्यच्छन्ती रसशल्कविभागतो बीजं पीडयते देहादिप्रमातृतान्यक्कारक्रमेण परसंविद्र-समुत्कर्षयन्ती विश्वकारणं मायां तिरस्करोतीत्यर्थः। अन्यच्च सैव कन्दाधारस्था प्राणकुण्डलिनीरूपा बीजं पुष्पादिनिमित्तमुपभुक्तमाहारादि रसकिट्टादिरूपतया परिणामयति येन देहाधारं प्रेरयन्ती विश्वतो भ्रमति

---

२. कुण्डलिनी परा शक्ति मानी जाती है। सारे विश्व को स्वात्मसात् कर अर्थात् अपने गर्भ में सुरक्षित रख कर कुण्डली मार कर विराजमान रहती है। यह शक्ति सर्वदा स्वातन्त्र्यमयी होती है। स्वतन्त्रता के कारण इसमें भेदप्रथा को भासित करने की इच्छा जागृत रहती है। इस इच्छा को अवविभासयिषा कहते हैं। इस इच्छा से यह अपने लिये पीठ का चयन कर विराजमान होती है।

**३. अध्युष्टपीठनेत्री—**

यह शब्द कुण्डलिनी शक्ति का विशेषण है। अधिकार पूर्वक पीठ पर अध्यासीन यह पराशक्ति केवल विराजमान ही नहीं रहती अपितु नेत्री रह कर नेतृत्व का संचालन भी करती है। देह के प्रमातृत्व की यह आधार है। अतः मूलाधार स्थित धरा के अधर तत्त्व से लेकर परमशिव-साक्षात्कार तक स्थूल-सूक्ष्म समस्त विश्व की यह यात्रा भी करती है।

**४. विश्वतो भ्रमति—**

इस यात्रा में अर्थात् भ्रमण में यह सर्वत्र प्रकाशिका होने के कारण विश्वात्मक नीलादि प्रमेय पदार्थ रूप में और सुख दुःखात्मक भावानुभूतियों के रूप में स्फुरित भी होती रहती है।

सर्वतो नाडीचक्रादौ प्राणनात्मतया अवतिष्ठते इत्यर्थः। अथच बहिः सा चाक्रिकी सार्धत्रिहस्तप्रायपरिमाणं चक्रं प्रेरयन्ती तन्मध्यस्था विश्वतः सर्वतोदिक्कं भ्रमति येन सर्वतोदिक्कं भ्रमणादेव कुण्डलिनी बीजं निलादि रसशल्कविभागतः पीडयते तैलपिण्याकविभागासादनपर्यन्तं निष्पीडयतीत्यर्थः। तदुक्तं

**'नवमी चक्रिणी या सा भ्रमन्ती विश्वमध्यगा ।**
**सर्वं बीजं पीडयन्ती रसशल्कविभागतः ।।**

---

**५. रस शल्क विभागतो बीजं सा पीडयते—**

स्वातन्त्र्य के कारण एक तरफ तो यह प्रमेयोल्लास कर सृष्टि का कारण बनती है । दूसरी ओर संहार की सूत्रधारिणी यह पराशक्ति बीजों को तोड़कर उन्हें निचोड़ने का काम भी करती है । निचोड़ने से रस अलग और खोयी (नीरस तलछट अंश) अलग हो जात है । खोयी को ही शल्क कहते हैं । शूल या पेरा हुआ नीरसडंठल भी शल्क कहलाता है । मरने पर या ज्ञान हो जाने पर यह शरीर और इसके प्रमातृत्व न्यक्कृत हो जाते हैं और परा संविद् की अनुभूति का अमृत रस उत्कर्ष को प्राप्त कर लेता है । इस स्तर पर माया और मायात्मकता का तिरस्कार हो जाता है ।

चक्रिणी एक प्रतीक शब्द है । कुल याग में सम्प्रदायनिष्ठ साधक इसके कुण्डलिनी रूप के रहस्यार्थ को समझता है । इसीलिये सामाजिक सन्दर्भ के साथ साथ आध्यात्मिकता की अन्तश्चेतना का पीयूषपान भी करता है । शास्त्रकार के सूत्रात्मक शब्दों का विद्वान् और रहस्यद्रष्टा व्यख्याकार ने सूक्ष्मेक्षिकया विश्लेषण किया है ।

आचार्य जयरथ एक दूसरी दृष्टि से भी इसके रहस्यार्थ का स्फोरण कर रहे हैं—

वही शक्ति कन्दस्थ अर्थात् कन्द को आधार बना कर प्राण कुण्डलिनी के रूप से बीज अर्थात् पुष्प आदि के निमित्त उपभुक्त आहारादि से रसों को उत्पन्न कर शरीर को विशेषतः पुष्ट करती और मल आदि

**सा च कुण्डलिनी नाम कन्दवेष्टविनिर्गता ।**'इति।

चक्रोदयमिति उदितं चक्रमित्यर्थः। सङ्कर्षिणी सप्तदशाक्षरा। यदुक्तं श्रीदेव्यायामले

**'नाशार्णं च नितम्बं च प्राणं शूलार्धयोजितम्।**
**नितम्बं प्राणमुद्धृत्य क्षीरवर्णेन संयुतम्।।**

**त्रिलोचनं कर्णवर्णं बाहुदक्षिणयोजितम्।**
**बाहुस्कन्धं तु तद्वामं दक्षजङ्घानियोजितम्।।**

**दन्तार्णं तृतीयोद्धृत्य दक्षजानुसुसंस्थितम्।**
**गुह्यकण्ठे निवेशयेत शूलदण्डं तु चिह्नयोः।।**

---

रूप से किट्ट भाग को अलग करती रहती है । इस तरह नाडीचक्रों में रक्तादि का और प्राणवत्ता का संचार करती हुई देह विश्व का भ्रमण करती रहती है ।

चर्या में चक्रिणी भी इसी प्रकार के महत्त्व का कार्य सम्पादन करती है । प्रायः साढ़ेतीन हाथ के चक्र को वह प्रेरित करती है । उसी तैलयन्त्र की 'कातर' पर वह बैठी रहती है । उसी के साथ वह घूमती भी रहती है तथा तिलों के बीजों से तैल रस और शल्क खली आदि का विभाजन करती रहती है । कहा गया है कि,

"नवमी चक्रिणी शक्ति है । यह विश्वमध्य में शाश्वत विहार करती है । रस और शल्क रूप से सारे बीजों का निष्पीडन करती है । इसे हम कुण्डलिनी की संज्ञा प्रदान करते हैं । कन्द के वेष्टन से विनिर्गत होने पर ही इसमें आश्चर्य जनक शक्ति का जागरण होता है ।

**६. चक्रोदय—**

उस प्रकार से साधना की प्रकर्ष भूमि पर विराजमान होकर चैतन्य में अधिष्ठित साधक स्वयम् यह अनुभव करता है कि, उसके शरीरस्थ

**शिरोमालार्णद्वितीयं हस्तयोर्योजितं पुनः ।**
**नेत्रं तथैव परत उत्तमाङ्गं तथैव च ।।**

**वामपादं कपालस्थं पञ्चधा योजयेत्ततः ।**
**त्रिदशैरपि सम्पूज्या विद्या सप्तदशाक्षरा ।।**

**कालसङ्कर्षिणी नाम्ना**.................... ।इति।

इयमेव च विद्या श्रीमाधवकुलेऽपि

**'मोहिनी काल आत्मा च वीरनाथेति योजयेत्।**

इत्यादिना

---

चक्र अब उदय भाव को प्राप्त कर रहे हैं । इस चक्रोदय दशा में मध्य में कुलेश्वरी की पूजा करनी चाहिये । कुलेश्वरी की चर्चा पहले की जा चुकी है । चक्रयाग का यह क्रम है । इसके बाद काल संकर्षिणी देवी की पूजा की जानी चाहिये ।

**७. काल संकर्षिणी—**

सप्तदशाक्षरा विद्या को संकर्षिणी कहते हैं । श्रीदेव्यायामल ग्रन्थ का उद्धरण प्रस्तुत कर आचार्य जयरथ ने इसे प्रमाणित करने का प्रयत्न किया है । इस उद्धरण में बहुत सारे शब्द प्रतीकार्थक और संख्यावचक हैं । इनके अलग अर्थ हैं । उनके जाने विना इसके अन्तराल में प्रवेश पाना दुष्कर है । इस विद्या को काल संकर्षिणी कहते हैं । इसके सम्प्रदाय भेद से मन्त्रों में भेद है । कुलार्णव तन्त्र में इसे सादि कहा गया है । श्री तन्त्रालोक ३०।२६-२७,५४ के अनुसार इसका बीज मन्त्र पृथक् है । देव्यायामल में १७ अक्षरों वाला मन्त्र है । श्रीतन्त्रालोक १५।३३६ में इसके अवस्थान और इसकी क्रियाशीलता का स्पष्ट वर्णन है । श्री देव्यायामल के जो प्रतीक शब्द हैं, जिनसे सप्तदशाक्षर मन्त्र बनता है, वे शब्द भी अनेकार्थक हैं । इन्हें गुरु द्वारा जानना चाहिये । "१. नाशार्ण (भ) २. नितम्ब (त, ट, म), ३. प्राण (ध, क, य, ह, स) ४. शूलार्ध (फट्) ५. क्षीरवर्ण (व) ६. त्रिलोचन (ए ग च स) ७. कर्णवर्ण

**मदीयभूषणैर्युक्तं　　पञ्चधारार्धमुद्धरेत् ।'**

इत्यन्तेन उक्तः येनायमेव गुर्वाम्नायः। तदन्तान्ते इति तस्य चक्रस्य अन्तः अराप्रायः, तस्यापि अन्ते पूर्णाहंपरामर्शात्मनि विश्रान्तिधामनीत्यर्थः। तदुक्तम्

**'एवं चक्रोदयं ज्ञात्वा मध्ये ज्ञा कालकृन्तनी।**
**तस्यान्तान्ते तु या आस्ते सा तु सङ्कर्षिणी स्मृता ।।''**इति ।

चक्रयामलगेति चक्रे यत् यामलं, तद्गता यामलक्रमेण चक्रयुक्तेत्यर्थः।।

अत्र कथं पीठानि साहित्येन पूज्यानीत्याशङ्क्य आह

---

(उ ऋ) आदि । इन्हें वाम और दक्षिण में योजित करना होता है । बाहु में स्कन्ध में और दक्षवामअंगों में न्यस्त करना चाहिये । दन्तार्ण द और इसका तृतीय वर्ण न और मध्य का ध इन सबको जानु, गुह्य और कण्ठ में नियोजित करना चाहिये । शूलदण्ड वर्णों को जिह्वा के ऊपर नीचे शिरोमालावर्ण (लृ) द्वितीय लृ वर्ण को दोनों हाथों में योजित करना चाहिये । नेत्र उत्तमाङ्ग, वामपाद् और कपाल इन चार अगों को मिलाकर ५. अंगों में ५. ढङ्ग से न्यस्त करना चाहिये । यह काल संकर्षिणी विद्या १७ अक्षरों की है । यह देवताओं द्वारा भी पूज्य है ।''

श्रीमाधवकुल में भी काल संकर्षिणी देवी का वर्णन है । यहाँ दो पंक्तियों के माध्यम से कहा गया है कि,

''मोहिनी (इ, ऊ, ल, ए, ग) काल (ह) आत्मा (अ) और वीरनाथ (य) शब्दों के योजन से मन्त्र का आरम्भ कर मेरे भूषण (हौं ह्लीं ह्लौंम्) शब्दों से युक्त कर पञ्चधारा (क्लीं ॐ) के अर्धभाग तक यह मन्त्र पूरा होता है ।'' यह गुरु द्वारा प्रवर्तित आम्नाय क्रम है । अतः उन्हीं से जानना चाहिये ।

श्री तन्त्रालोक में मातृ सद्भाव रूपिणी परा देवी को ही काल संकर्षिणी की संज्ञा दी गयी है । आचार्य आदरणीय जयरथ ने यहाँ जो विस्तार किया है और श्री देव्यायामल आदि के जो उद्धरण दिये हैं, उनसे मूल शास्त्र की मान्यताओं में कोई मेल नहीं है । सप्तदशाक्षरा का प्रसङ्ग चला कर पृथक् परम्परा का संकेत मात्र दिया है । इनके संकेत प्रतीकाक्षरों

**ईशेन्द्राग्नियमक्रव्यात्कवायूदक्षु हासतः ।।७०।।**

**त्रिकं त्रिकं यजेदेतद्भाविस्वत्रिकसंयुतम् ।**

एवमीशानकोणे अट्टहासश्चरित्रं कुलगिरिश्चेति त्रयं यजेद्यावदुदीच्यामाम्रातकेश्वरो राजगृहं श्रीपर्वतश्चेति त्रयमिति। नच एतदेककं पीठं केवलमेव यजेदित्याह भाविस्वत्रिकसंयुतमिति, भावीति वक्ष्यमाणम्।।

तदेव आह

**हृत्कुण्डली भ्रुवोर्मध्यमेतदेव क्रमात्त्रयम् ।।७१।।**

---

का बीज संकेत न देने से यह उद्धरण उद्देश्यहीन रह गया है । संकर्षिणी के सम्बन्ध में यह उक्ति है कि, "चक्रोदय के बाद कालकृन्तनी और संकर्षिणी की पूजा करनी चाहिये । श्लोक ६९ में इसके बाद शब्द है—

**८. तदन्तान्ते—**

यहाँ एक क्रम निर्देश निहित है । सर्वप्रथम चक्रोदय यजन होता है । पुनः मध्य में कुलेश्वरी पूजन होना चाहिये । सङ्कर्षिणी पूजन भी इसी का अङ्ग है । पुनः चक्र के अन्त के लिये तदन्त शब्द का प्रयोग कर यह बतलाने की चेष्टा की गयी है कि, चक्र की अरायें जहाँ तक जाती हैं, उनके अन्त में स्थितदेव अर्थात् परिधि संस्प्रष्टा देव भी नितान्त पूज्य हैं । इसके भी अन्त में अर्थात् तदन्त के अन्त में पूर्णाहं परामर्शक परामर्श धाम अर्थात् विश्वविश्रान्ति धाम परमेश्वर की पूजा करनी आवश्यक है । यह चक्रोदय पूजन का क्रम है ।

उसी विश्रान्ति धाम में संहार और सृष्टि की निमित्त रूपा एकवीरा देवी की पूजा आवश्यक है । यह एक चक्रयुक्त या यामल विशिष्ट चक्र में भी सम्पन्न की जाने वाली पूजा है ।।६८-६९।।

प्रश्न होता है कि, पूजा पृथक् पृथक् ही उचित होती है । साहित्य मयी पूजा से देव तृप्ति कैसे हो सकती है? इसी प्रश्न के सम्बन्ध में अपना मन्तव्य प्रकट कर रहे हैं—

**श्मशानानि क्रमात्क्षेत्रभवं सद्योगिनीगणम् ।**

यजेदिति पूर्वेण अत्र सम्बन्धः। क्षेत्रभवमियत्तत्पीठजातमित्यर्थः।

तदुक्तम्

**'................ईशकोणादितः क्रमात् ।**
**पूर्वदक्षिणवारुण्यः सौम्या याश्च दिशः प्रिये ।।'** इति,

**'श्मशानं हृत्प्रदेशः स्यात्कल्पवृक्षस्तु कुण्डली।**
**भ्रूमध्यं योगिनीक्षेत्रं ज्ञातव्यं योगिनीकुले ।।'**

इति च॥७०-७१॥

---

ईश, इन्द्र, अग्नि, यम, निकृति, वरुण और कुबेर की दिशाओं के अधिष्ठाता ईशान आदि देवों के साथ अट्टहास से तीन तीन को लेकर पूजन यजन होना चाहिये । जैसे ईशान कोण में ईश के साथ अट्टहास, चरित्र और कुलगिरि पीठों की पूजा साहित्य पूर्वक विहित है । इसी तरह उत्तर में कुबेर के साथ आम्रातकेश्वर, राजगृह और श्रीपर्वत रूप त्रिक की पूजा करनी चाहिये । यहाँ कभी भी एक पीठ का यजन नहीं करना चाहिये । ये त्रिक त्रिक रूप से पूज्यत्व के लिये निर्धारित हैं । यह क्रम इस प्रकार ऊह्य है—

| क्रम | त्रिक पीठ ३ | दिक् | हृत्क्रम |
|---|---|---|---|
| १. | अट्टहास, चरित्र, कुलगिरि | ईशान | |
| २. | जयन्ती, उज्जयिनी, प्रयाग | इन्द्र (पूर्व) | भ्रूमध्य |
| ३. | वाराणसी, श्रीपीठ, विरजस्क | अग्नि | |
| ४. | एडाभी, अलिपुर, गोकर्ण | यम (दक्षिण) | |
| ५. | मरुकोश, नगर, पौण्ड्रवर्धन | निर्ऋति (क्रव्याद) | हृत् |
| ६. | एलापुर, पुरस्तीर, कुड्याकेशी | क (वरुण) | |
| ७. | सोपान, मायापुरी, क्षीरक | वायु | नाभि |
| ८. | आम्रातकेश्वर, राजगृह, ब्राह्मी | उदक् (कुबेर) | |

आगम की उक्ति है कि,

कृतायांपूजायां नैवेद्येनैव अवश्यभाव्यमित्याह

**वस्वङ्गुलोन्नतानूर्ध्ववर्तुलान् क्षाममध्यकान् ।।७२।।**

**रक्तवर्तीञ्श्रुतिदृशो दीपान्कुर्वीत सर्पिषा ।**

श्रुतिदृश इति चतुर्विंशतिः तदुक्तं

**'चतुर्विंशतिदीपांश्च चतुर्दिक्षु प्रदापयेत् ।**
**पिष्टात्मकाश्च आधारमध्यक्षामाः सुवर्तुलाः ।।**

---

"ईशान कोण से दिशाओं का प्रारम्भ करना चाहिये ।"

इसके अतिरिक्त और भी कहा गया है कि, "हृदय देश श्मशान (वाराणसी) माना जाता है । कुण्डली अर्थात् नाभि को कल्पवृक्ष मानते हैं । जहाँ तक भ्रूमध्य का प्रश्न है, यह ईशान और इन्द्र पीठों के साथ योगिनीवृन्द से भी समन्वित है ।"

इस प्रकार यह सिद्ध हो जाता है कि, दिग्वर्ग शरीर के सर्वावयव में और पीठ स्थान सभी स्वात्म संवित् में विश्रान्त करानेवाली यह कुल-याग-प्रक्रिया महत्त्वपूर्ण प्रक्रिया थी । कश्मीर में इस समय भी इस प्रक्रिया के अनुयायी विद्यमान हैं । वे सभी जम्मू में विवश निवास कर रहे हैं।।७०-७१।।

पूजा में न्यास इत्यादि के अनन्तर निवेदनीय अन्य पदार्थों का भी बड़ा महत्त्व होता है । इन्हें अवश्यभाव्य माना जाता है । कुछ विशिष्ट पदार्थों की चर्चा शास्त्रकार यहाँ कर रहे हैं— घी के श्रुतिदृश (श्रुति ४ दृश २=२४) चौबीस दीपक प्रज्वलित करना अत्यन्त आवश्यक है । दीपक के विशेषण रूप से श्लोक में प्रयुक्त शब्द इस प्रकार है—

१. **श्रुतिदृश**—अङ्कों की वामगति के अनुसार इसका अर्थ २४ होता है । पीठ आठों दिशाओं में तीन के क्रम से पूर्ववर्णित हैं । वे ८×३=२४ होते हैं । उन्हीं २४ पीठों की दृष्टि से ये २४ दीपक जलाये जाते हैं । इन्हें चारों दिशाओं में ६-६ के क्रम से रखना चाहिये ।

अष्टाङ्गुलप्रमाणस्थाः शोभनाश्चतुरङ्गुलाः ।
घृतदीपेन संयुक्ता रक्तवर्त्युपरिस्थिताः ।।

इति।।७२।।

अत्रैव पक्षान्तरमाह

**यत्किञ्चिदथवा मध्ये स्वानुष्ठानं प्रपूजयेत् ।।७३।।**

---

२. **वस्वंगुलोन्नत**—वसु (८) अंगुल ऊँचे दीपक होना चाहिये । इतने ऊँचे दीपकों में घी की मात्रा भरी रहने से ये पर्याप्त समय तक जलते रह सकते हैं ।

३. **ऊर्ध्ववर्त्तुल**—ऊपरी सिरे पर ये गोल हों । इन्हें क्रमिक रखने से देखने वालों को सुख मिलता है । गोलाकार दीपक में सौविध्य होता है ।

४. **क्षाममध्य**—मध्य में दीपक पतला होना चाहिये । बीच में क्षाम रहने से घी को फैलने का विस्तार मिलता है ।

५. **रक्तवर्त्ती**—बत्तियाँ रक्तसूत्र से निर्मित होनी चाहिये । या ताम्रवर्णी तूल से निर्मित होनी चाहिये ।

६. **सर्पिषा**—तेल आदि के दीपक कुलयाग में स्वीकृत नहीं हैं । घी के दीपक जलने चाहिये । घी भी गाय का हो तो सर्वोत्तम ।

इससे सम्बन्धित आगमिक उक्ति यहाँ, उद्धृत की गयी है । इसका आशय इस प्रकार है—

"चौबीस दीपों को चारों दिशाओं से प्रज्वलित करना आवश्यक माना जाता है । ये पिष्टात्मक होने चाहिये । पिष्टात्मक का तात्पर्य पिसे हुए द्रव्यों से निर्मित हो तो उत्तम । आधार और मध्य भाग में क्षाम अर्थात् पतला गोल होना उचित है । गोलाकार दीप उत्तम होते हैं । आठ अंगुल ऊँचे या चार अंगुल ऊँचे होने चाहिये । घी जले दीपक की बत्तियाँ अवश्यही लाल रंग के कपड़े या तूल से निर्मित होनी चाहिये" ॥७२॥

**अद्वैतमेव न द्वैतमित्याज्ञा परमेशितुः ।**

**सिद्धान्तवैष्णवाद्युक्ता मन्त्रा मलयुतास्ततः ।।७४।।**

**तावत्तेजोऽसहिष्णुत्वान्निर्जीवाः स्युरिहाद्वये ।**

यत्किञ्चिदित्यभीष्टम्। तदुक्तं

**'यो यस्मिन्मन्त्रयोगेन तन्त्राचारपदे स्थितः ।**

इत्युपक्रम्य

**स्वक्रमं तु यजेन्मध्ये द्वैताचारं तु वर्जयेत् ।।**

इत्युक्त्वा

---

इस सन्दर्भ में पक्षान्तर की चर्चा शास्त्रकार कर रहे हैं—

उक्त वर्णन क्रम के अतिरिक्त मण्डल मध्य में किसी प्रकार अपने सम्प्रदायानुसार या गुरुनिर्देशानुसार या जिस तरह भी अनुष्ठान सम्पन्न करे, वह सभी अद्वैत का ही अनुष्ठान होना चाहिये । द्वैतानुष्ठान यहाँ वर्जित है । यह परमेश्वर शिव की आज्ञा है । कुलदृष्टि के अनुसार सिद्धान्तशास्त्र और वैष्णवशास्त्रों आदि में वर्णित सारे मन्त्र मलसंवलित माने जाते हैं । वे इस अद्वय नय के शैवसंवित्-सहस्रांशु रश्मियों के महाप्रकाश को ऊर्जा को सह सकने की क्षमता से रहित होते हैं । अतः उन्हें तेजोऽसहिष्णु मानते हैं । और उन्हें अद्वय नय के अनुसार निर्जीव कहते हैं । इस सम्बन्ध में आगम कहता है कि,

"जो तन्त्राचार पदवी में जिस पारम्परिक मन्त्रयोग से सम्बद्ध है"

वह—

"अपने क्रम का ही मध्य में यजन करे । प्रत्येक अवस्था में द्वैत आचार का प्रयोग न करे ।" इसके अतिरिक्त आगम यह भी कहता है कि, "सिद्धान्त, वैष्णव, बौद्ध, वेदान्ती, स्मार्त्त आदि दृष्टियों को अपनाने

**सिद्धान्तवैष्णवबौद्धा वेदान्ताः स्मार्तदर्शनाः ।**
**ते प्रयत्नेन वा वर्ज्या यस्मात्ते पशवः स्मृताः ।।**

**अद्वैतद्रवसंपर्कात्सन्निधानं त्यजन्ति ते ।**
**पराङ्मुखत्वमायान्ति निर्जीवा जीववर्जिताः ।।'इति।।**

इतश्च तदुपकरणजातमपहाय इत्यमेव तदाश्रयणीयं येन विनायासं सिद्धिः स्यादित्याह

**कलशं नेत्रबन्धादि मण्डलं स्रुक्स्रुवानलम् ।।७५।।**

**हित्वात्र सिद्धिः सन्मद्ये पात्रे मध्ये कृशां यजेत् ।**
**अहोरात्रमिमं यागं कुर्वतश्चापरेऽहनि।।७६।।**

**वीरभोज्ये कृतेऽवश्यं मन्त्राः सिद्ध्यन्त्ययत्नतः ।**
**पीठस्तोत्रं पठेदत्र यागे भाग्यावहाह्वये ।।७७।।**

---

वाले प्रयत्नपूर्वक इस अद्वयनय से बहिष्कृत करने योग्य हैं । यतः वे आणव मल से ग्रस्त होने के कारण पशु माने जाते हैं । वे अद्वैत-अमृतद्रव के सम्पर्क से रहित होने के कारण इस अमृत सन्निधान का परित्याग करते हैं, पराङ्मुख रहते हैं और वरेण्यतेजोमय जीव-रहित होने के कारण निर्जीव ही हैं ।"

अतः उनके द्वारा प्रयुक्त और प्रयोजनीय उपकरणों का परित्याग कर इस कुलमाग में स्वीकृत उपकरणों का ही प्रयोग करना चाहिये, जिससे अनायास सिद्धि प्राप्त हो सके । यही कह रहे हैं—

कलश, नेत्रपट्ट, मण्डल स्रुक, स्रुवा, यज्ञाग्नि आदि को छोड़ कर ही इस मार्ग के अनुसार सिद्धि होती है । सुन्दर मद्यपात्र में उस कुल चतुष्किका के मध्य में अवस्थित हो कर सूक्ष्मातिसूक्ष्म अतएव कृशा संविद् की सिद्धि के लिये कृशोदरी का पूजन करना चाहिये । दिन रात इस यज्ञ

अपरेऽहनीति प्रभातायां रात्रावित्यर्थः। तदुक्तं

**'कलशं नेत्रबन्धं च मण्डलादि विवर्जयेत् ।**
**तैर्विहीने भवेत्सिद्धिरग्निना स्रुक्स्रुवादिभिः ।।**

**मद्यपूर्णेषु भाण्डेषु पूर्वोक्तेषु गणाम्बिके ।**
**रसायनमयोक्तेषु मध्ये पूजा कृशोदरी।।**

इत्यादि उपक्रम्य

**'पूर्वाह्णे वापराह्णे वा अहोरात्रं वियोगतः ।**
**पीठस्तोत्रं पठेद्रात्रौ जपं कुर्यात्समाहितः ।।**

---

का सम्पादन करने वाला कौल साधक दूसरे दिन (प्रातः काल से) वीर भोज्य उत्सव करे । इससे अनायास उसके मन्त्र सिद्ध हो जाते हैं । यह एक महत्त्वपूर्ण याग होता है । इसे 'भाग्यावह' की संज्ञा प्रदान करते हैं । इसमें पीठस्तोत्र का पाठ करना आवश्यक माना जाता है । आगम इस तथ्य का समर्थन करता है—

"कलशस्थापन, नेत्रपट्ट, मण्डल आदि वैदिक स्मार्त्त कर्मकाण्ड में प्रयुक्त यज्ञांगों का सर्वथा परित्याग कर देना चाहिये । इनके विना ही इस पद्धति में सिद्धि अवश्य मिलती है । स्रुक् और स्रुवा के विना भी यह यज्ञ सम्पन्न होता है । मद्य से भरे मदिरा पात्र वहाँ हों, जिससे यथेच्छ मदिरापान में सौविध्य हो । शिव कहते हैं कि, गणाम्बिके! अर्थात् हे कुलेश्वरि! जितने भी विश्व के रसायन हैं, उनमें सर्वोत्तम रसायन मयी कृशोदरी ही पूजा के योग्य हैं ।"

इतना कहने के उपक्रम के बाद वहाँ और भी कहा गया है कि,

"चाहे पूर्वाह्न हो, दिन का पहला पहर हो या अपराह्न (दिन का तीसरा पहर) हो, जब से प्रारम्भ करे अहोरात्र करता रहे । रात को पीठस्तोत्र का भी पाठ करे । कुलमन्त्र का समाहित होकर जप करना भी आवश्यक

**प्रभाते विमले प्रोक्तं वीरभोज्यं तु कारयेत् ।**
**महाभाग्योदयो जायेद्राज्येऽन्ते खेचरो भवेत्।।'**

इति ॥७७॥

यदा मण्डलादिपरिहारेण चक्रमेव पूजयेदित्याह

**मूर्तीरिवाथवा युग्मरूपा वीरस्वरूपिणीः ।**
**अवधूता निराचाराः पूजयेत्क्रमशो बुधः ।।७८।।**

मूर्तीरिवेति एवकारेण केवलाः शक्तीः वीरस्वरूपिणीरिति केवला एव वीराः। अवधूता निर्विकल्पाः॥७८॥

ननु केवलशक्तिपक्षे पूजा कथङ्कारं परिपूर्तिमियादित्याशङ्क्य आह

---

माना जाता है । प्रातः काल विमल वेला में वीर भोज्य उत्सव का आयोजन करे । इससे महाभाग्योदय होता है । राज्य में सम्मान मिलता है । अन्त में खेचरत्व की प्राप्ति होती है ।''

कुल पद्धति की इस परम्परा से सामाजिक संरचना की भारतीय दृष्टि क्षतविक्षत हो चली थी । इतिहास इसका साक्षी है । अतः इसका समाज ने एक प्रकार से बहिष्कार कर दिया ॥७३-७७॥

यह भी हो सकता है या परम्परा से स्वीकृत भी है कि, मण्डल आदि याग के विस्तार का परित्याग कर केवल चक्र की पूजा की जाय । इस विषय में अपना मन्तव्य प्रकट कर रहे हैं—

अथवा प्रज्ञावान् अर्चक द्वारा अन्य विस्तार का परित्याग कर युग्मरूप में निर्मित शक्तिमूर्त्ति की पूजा की जाय । अथवा एक ही केवल शक्ति मूर्त्ति की पूजा हो । यह वीर स्वरूप में निर्मित हो । अवधूत भाव से निर्विकल्पता की प्रतीक मूर्त्ति हो, दिगम्बर हो और किसी प्रकार के आचार की प्रतिष्ठा उसमें न हो, एकदम निराचारचित्रा हो । क्रमिक रूप से ये सभी पूजा के लिये परिगृहीत हैं ॥७८॥

**एक एवाथ कौलेशः स्वयं भूत्वापि तावतीः ।**
**शक्तीर्यामलयोगेन तर्पयेद्विश्वरूपवत् ॥७९॥**

अथ स्वयमेक एव भूत्वा गुरुः कुलेश्वरैकात्म्यात् कौलेशः, अत एव विश्वरूप इव तावतीर्बह्वीरपि शक्तीर्यामलयोगेन तर्पयेत् सङ्घट्टानन्द-सामरस्यमयतया स्वात्मविश्रान्तिमात्रसतत्त्वाः कुर्यादित्यर्थः॥७९॥

ननु इह कस्मात्

**'उदगयने शुभवारे स्थिरलग्ने स्थापनाधिवासः स्यात् ।'**

इत्यादिवत् **प्रतिनियतः** कालः कुलयागे नोक्त इत्याशङ्क्य आह

**क्रमो नाम न कश्चित्स्यात्प्रकाशमयसंविदि ।**
**चिदभावो हि नास्त्येव तेनाकालं तु तर्पणम् ॥८०॥**

---

जिज्ञासु जानना चाहता है कि, केवल शक्ति की पूजा करने से ही कैसे पूर्णता आ सकती है? शास्त्रकार कहते हैं कि, एक मात्र कौलेश (गुरु और शिव) कुलेश्वररूप से एक होने पर भी सभी मूर्तियों में यामलभाव से प्रतिष्ठित हो कर उनमे शक्तिमत्ता को उल्लसित कर देते हैं । जैसे विश्व को संघट्टानन्द सामरस्य रूप से स्वात्म विश्रान्त कर तृप्त कर देते है, उसी तरह इन शक्ति रूपों को भी यामल योग से ऊर्जस्वल और अर्चनीय बना देते है । विश्वरूपवत् शब्द इसी भाव और अर्थ में प्रयुक्त है ॥७९॥

एक नयी जिज्ञासा लेकर शिष्य प्रस्तुत है । एक आगमिक उक्ति है कि,

"उत्तरायण, शुभवासर, स्थिरलग्न में स्थापन और अधिवास के लिये मुहूर्त्त उत्तम होता है ।"

इह

**'सकृद्विभातोऽयमात्मा।'**

इति न्यायेन महाप्रकाशमयी संविदनिदंप्रथमतया प्रवृत्ता अनुपरतेन रूपेण आभासते, नतु विद्युदुद्द्योतवदन्तरान्तरा विच्छेदेनेति न अत्र क्रमो नाम कश्चिद्विद्यते भेदाश्रयत्वात्तस्य। अतश्च तदेकजीवित: कालोऽपि अत्र नास्तीति अकालमेव तर्पणमुक्तम्। यो हि यत्र न प्रपतति, स कथं तत्र अवच्छेदकतामियादित्याशय:॥८०॥

---

शिष्य पूछता है, कि इस उक्ति के अनुसार कुलयाग में भी इस प्रकार का प्रतिनियत मुहूर्त क्यों नही निर्धारित किया जाता? इस प्रश्न का समाधान कुल पद्धति की दृष्टि से दे रहे हैं—

वास्तव में शैव संवित्ति प्रकाश विमर्शमयी होती है । यह शाश्वत प्रकाश चैतन्य के चमत्कार से व्याप्त होती है । इस दृष्टि से देखने पर यह अनुभूति पुष्ट हो जाती है कि, चित् का कहीं भी अभाव नही है । जब चित् की चिन्मयता से सब कुछ भरा हुआ है, तो काल को शुभ या अशुभ समय में नहीं बाँटा जा सकता । इसलिये अकाल अर्थात् जब जी चाहे चिन्मयता के आवेश में उसी समय कुल याग का तर्पण आदि करना चाहिये ।

एक न्याय है— "यह आत्मा एक बार साक्षात्कृत हो गया, तो हो गया, वह प्रत्यक्ष इसके अनुसार महा प्रकाशमयी संविद् 'यह पहले स्वीकार्य है, यह नहीं, इस भाव से प्रवृत्त नहीं होती । इस प्रवृत्ति को 'अनिदं प्रथमतया प्रवृत्ति' कहते हैं । इसी भाव से अर्थात् सार्वत्रिक व्याप्ति की दृष्टि से प्रवृत्त होती है । एक तरह से वह सर्वत्र प्रवृत्त ही है । वह कभी किसी से उपरत नहीं होती अर्थात अनुपरत भाव से प्रवृत्त होती है । जैसे बिजली कौंधती है । कभी यहाँ, कभी वहाँ, कभी तुरन्त और कभी, कुछ समय बाद, खण्डित रूप से और विच्छिन्नता पूर्वक कौंधती है । संवित् ऐसा खण्डित क्रम नहीं अपनाती । वह अखण्ड प्रकाशमयी अनवरत सर्वत्र अस्तित्व में रहती है ।

अत एव देशक्रमोऽपि अत्र नास्तीत्याह

**अत्र क्रमे भेदतरोः समूलमुन्मूलनादासनपक्षचर्चा।**
**पृथङ्न युक्ता परमेश्वरो हि**
**स्वशक्तिधाम्नीव विशंश्रमीति ।।८१।।**

स्वशक्तिधाम्नीति

**'शक्तयोऽस्य जगत्कृत्स्नं.......................।'**

इत्याद्युक्त्या हि सर्वं स एवेति को नाम तदतिरिक्तो देशोऽस्ति योऽपि अस्य आसनतां गच्छेत् ।।८१।।

एवमर्चाविधिमभिधाय, तत्सङ्गतमेव जपस्वरूपं निर्णयति

---

इसलिये इसमें कोई क्रम नहीं होता । क्रम सर्वदा भेदाश्रयी होता है । इसलिये भेदमयता की प्राणवत्ता से प्राणवान् काल भी इस कुल पूजा पद्धति में स्वीकृत नहीं है । अतः अकाल पूजन ही अकाल तर्पण ही वरेण्य है । काल की अवच्छेदकता के गर्त्त में गिरने से कुलेश्वर ही रक्षा करे ।।८०।।

इसी तरह अर्थात् काल क्रम की तरह ही देश क्रम को भी यहाँ अनावश्यक माना जाता है । शास्त्रकार कह रहे हैं कि,

इस क्रम में भेद के महान् महीरुह (तरु) का समूल उन्मूलन परमावश्यक है । खड़े पड़े इस पेड़ को जड़ से उखाड़ कर फेंक देने के बाद फिर आसन पक्ष की चर्चा अर्थहीन हो जाती है । इसकी पृथक् चर्चा उपयुक्त नहीं । यह सर्वमान्य सिद्धान्त है कि, परमेश्वर शिव अपने शक्तिधाम में शाश्वत विश्रान्त है । आगम कहता है—

"यह सारा विश्व उसी परमेश्वर की शक्ति का स्वरूप है ।"

इस दृष्टि से यह सारा संसार शिव रूप ही है । इस स्थिति में उसके अतिरिक्त कौन सा देश कहाँ है? अर्थात् उसके अतिरिक्त किसी देश का पृथक् अस्तित्व कभी भी स्वीकार नहीं किया जा सकता । जब सर्वत्र और

**विकासात्तृप्तितः पाशोत्कर्तनात्कृतिशक्तितः ॥१०६॥**

**चक्रं कसेश्चकेः कृत्या करोतेश्च किलोदितम् ।**

कसी विकासे, चक तृप्तौ, कृती च्छेदने डुकृञ् करणे,—इति धातुचतुष्टयार्थान्वयादत्र चक्रशब्दः। तेन विकसति, चकति, कृतन्ति; करोतीति चक्रम्॥

ननु

**'आनन्दजननं पूजायोग्यं हृदयहारि यत् ।'**

इत्यादिनीत्या पूजोपयोगिनो द्रव्यजातस्य आनन्दसन्दोहित्वं लक्षणं सर्वत्र उक्तम्। इह पुनर्मुख्यचक्रादेः पूज्यस्यैव कथं तदुच्यते इत्याशङ्क्य आह

**यागश्च तर्पणं बाह्ये विकासस्तच्च कीर्त्यते ॥१०७॥**

वहिरपि यागो नाम तर्पणमुच्यते। तच्च चितो नैराकाङ्क्ष्योत्पादात् विकासः समुच्छलद्रूपत्वमित्यर्थः॥१०७॥

---

है । अतः संस्कृत में इसे हम चार प्रकार के विग्रह वाक्यों में इसका प्रयोग कर सकते हैं—

१. विकसति, विकास्यतेऽनेन वा चक्रम् ।
२. चकति इति चक्रम् चक्यतेऽनेन वा चक्रम् ।
३. कृन्तति सर्वान् विश्वपाशान् इति चक्रम् ।
४. करोति सर्वमिति चक्रम्

इन चार प्रकार के विग्रहवाक्यों द्वारा उत्पन्न अर्थों से 'चक्र' शब्द की महत्ता का इसके व्यापक परिवेश का और विशिष्ट क्रियाशक्ति सम्पन्नता का पता लग जाता है ॥१०६॥

यहाँ एक प्रश्न करते हैं । वस्तुतः पूजायोग्य जितने पदार्थ होते हैं वे आनन्द जनक होते हैं, पूज्यता से समन्वित होने के कारण पूजा योग्य होते हैं और आकर्षक होने के कारण हृदय हारी होते है ।

ननु बहिस्तर्पणमेव कुतः स्याद्यतोऽपि चितो विकासः समुदियादित्याशङ्क्य आह

**चक्रानुचक्रान्तरगाच्छक्तिमत्परिकल्पितात् ।**
**प्राणगादप्यथानन्दस्यन्दिनोऽभ्यवहारतः ॥१०८॥**

---

इस उक्ति के आधार पर यह कहा जा सकता है कि, पूजा के योग्य जितनी भी पदार्थ सामग्री होती है, उसमें आनन्द सन्दोह उत्पन्न करने वाली ही होनी चाहिये । यह पूजायोग्य द्रव्य समुदाय का लक्षण है । इसके विपरीत यहाँ पर मुख्य चक्र आदि के पूज्यत्व का ही सन्दर्भ क्यों ले आ रहे हैं? इसका उत्तर दे रहे हैं—

वस्तुतः आनन्दसन्दोहित्व संविद्शक्ति की आन्तरङ्गिकता का उल्लास माना जाता है । वह विकास में, तृप्ति में, पाश की निवृत्ति में और कृतित्व में व्यक्त होता है । इसी उद्देश्य से परस्पर तर्पण की बात पहले कही गयी है । वहीं तृप्ति होती है । इसे ही अन्तरङ्ग क्रम का चक्र पूजन कहते हैं । मुख्य चक्र के पूजन के ही प्रतीक रूप में जो बाह्य पूजन या याग होता है, उसमें भी तर्पण मुख्य क्रिया रूप में ही स्वीकृत है । तर्पण का ही फल तृप्ति है । तृप्ति का फल नैराकाङ्क्ष्य है । चिति शक्ति की चैतन्यात्मकता का इतना विकास हो जाता है कि, अब विश्वात्मक विस्तार की समीहा ही समाप्त हो जाती है । चित्तत्त्व का समुच्छलन ही जीवन का परमोपादेय माना जाता है । शास्त्र इसी उच्चस्तरीय उत्कर्ष को स्वात्म साक्षात्कार मानता है । यह इसी विकास में सम्भव है । अन्य किसी अवस्था में यह नहीं हो सकता ॥१०७॥

बाह्य तर्पण और चित्तत्त्व (चित्त + तत्त्व) के स्वरूपविकास के सन्दर्भों को समझा रहे हैं—

१. चक्र पूजन, अनुचूक्र पूजन और इनकी आन्तरङ्गिकता के क्रमिक विकास से, २. शक्ति के साथ स्वात्म में शक्तिमान् भाव के परिकल्पन और ऐकात्म्य-दार्ढ्य से प्राण की गतिशीलता से समुद्भूत आन्तर और

**गन्धधूपस्रगादेश्च बाह्यादुच्छलनं चितः ।**

तेन शक्तिमत्परिकल्पितात्

**'तेन निर्भरमात्मानं बहिश्चक्रानुचक्रगम् ।**
**विप्रुड्भिरूर्ध्वाधरयोरन्तः प्रीत्या च तर्पयेत् ।।'**

इत्यादिनीत्या चक्रानुचक्रान्तरगात्पानाद्यात्मनः

**'शून्योद्भवो भवेद्वायुर्मेढ्रस्योत्थापनं भवेत् ।**
**वायुमेढ्रसमायोगात्** ...................... ।।'

---

बाह्य प्रतीकात्मक प्रभावों से और ४. आनन्दस्यन्दी समस्त रसात्मकता के भरपूर समास्वाद रूप अभ्यवहारात्मक अनुभूत सत्य से, साथ ही इन सबके प्रेरक, ५. बाह्य उत्तेजनाप्रद तीव्रगन्ध, धूप के आधूपन और स्रग आदि के कामोद्बोधक व्यापार से चैतन्य में एक सकारात्मक समुल्लास होता है । यह सब क्या है? ये सब विकास के प्रेरक हैं । विकास के आधार हैं और चैतन्य के उच्छलन के प्रतीक हैं । और यह चरम लक्ष्य है कि, इस प्रकार के विकास का कुलाम्नाय में अकूत महत्त्व है ।

चक्र और अनुचक्र—ये दोनों प्रतीक शब्द हैं । मुख्य चक्र कुलाम्नाय में सर्वातिशायी महत्त्वपूर्ण आनन्द सन्दोह संवलित अवयव है । अनुचक्र रूप में स्त्री शरीर के ऊपरी अङ्ग हैं, जिन पर चुम्बन दिया जा सकता है । हाथ से स्पर्श कर आनन्दात्मक उपभोग किया जा सकता है । इनका पूजन चिद्विकास के लिये अनिवार्य होता है ।

२. दूसरा विन्दु शक्तिमत्परिकल्पन है । इसके लिये आगमिक श्लोक कहता है कि,

"चक्रों और अनुचक्रों में अपनी पूरी तृप्ति के उद्देश्य से स्वात्मनिर्भरवत् आन्तरिक रूप से आनन्दित होने के लिये ऊर्ध्वाधर आङ्गिक रूप से रसार्द्र होना चाहिये और तर्पण में पवित्र होना चाहिये ।"

इत्यादिदृशा प्राणगात् तत्प्रेरणात्मनो गन्धधूपस्रगादेर्बाह्यात् च आनन्दस्यन्दिनोऽभ्यवहारात् चित उच्छलनं विकासः स्यादित्यर्थः॥

एवं मुख्यचक्रैकात्म्यमाप्तुमनुचक्रेषु तर्पणं कार्यमित्याह

**इत्थं स्वोचितवस्त्वंशैरनुचक्रेषु तर्पणम् ॥१०९॥**

**कुर्वीयातामिहान्योन्यं मुख्यचक्रैकताकृते ।**

स्वोचितं वस्तु रूपाद्यन्यतमम्, अनुचक्रेष्विति चक्षुरादीन्द्रियरूपेषु; अथच स्वोचितं वस्तु आलिङ्गनपरिचुम्बनादि। तदुक्तं

---

इस अवस्था में भावातिरेक की सर्वातिशायी एक आन्तर कामकला का विलास अनुभूत होता है । यह प्रक्रिया बाह्य रूप से भी उत्तेजिका होती है ।

आगम कहता है कि "शून्य स्थान से उद्भूत वायु गतिशील हो जाती है और लिङ्ग में उत्थान हो जाता है । वायु और मेढ्र के संयोग से उत्पन्न होने वाली अनुभूतियाँ बाह्यचर्या में सबको स्वयंमनुभूत होती हैं ।"

इन सभी सन्दर्भों पर विचार करने के उपरान्त ही तथ्य और रहस्य की गहराई में पहुँचना चाहिये ॥१०८॥

मुख्यचक्र से ऐकात्म्य प्राप्त करने के लिये अनुचकों में भी तर्पण अनिवार्यतः अपेक्षित होता है । यही विधि निर्देशित कर रहे हैं—

इस प्रकार उस अनुचक्र के अनुरूप वस्त्वंशों से तर्पण करना चाहिये । यह तर्पण एक पक्षीय नहीं अपितु द्विपक्षीय होना चाहिये ।

स्त्री और पुरुष दोनों एक दूसरे के अनुचक्रों में चर्या का आनन्द उपलब्ध करें । यहाँ कुर्वीयाताम् विधि लिङ् प्रथम पुरुष द्विवचन की आत्मने पदी क्रिया का प्रयोग किया गया है । इसका उद्देश्य ही यह होता है कि, इससे मुख्यचक्र में ऐकात्म्यानुभूति का सम्वर्धन होता है और सर्वातिशायी आनन्दवादी महोत्सव का माङ्गलिक क्रम पूरा हो जाता है ।

**'किं पूज्यं पूजकः कोऽसावाह्वानं कीदृशं भवेत् ।**
**किं पुष्पं धूपचरुकं को मन्त्रो जप एव च ।।**

**किं कुण्डं भवति ह्यग्निः काष्ठं किं चाज्यमेव वा।**
**कः समाधिः महेशान इति ब्रूहि त्रिलोचन ।।'**

इति उपक्रम्य

**'योषितश्चैव पूज्यन्ते पुरुषश्चैव पूजकः ।**
**आह्वानं तु तयोः प्रीतिः पुष्पं च करजक्षतम्।।**

---

यहाँ अनुचक्रों के तर्पण में स्वोचित वस्तु तर्पण अवश्य कर्त्तव्य है, ऐसा कहा गया है । इसमें दो शब्द विशेषतया विचारणीय हैं—

१. अनुचक्र—ये मुख्य चक्र के आनन्द के अनुपूरक होते हैं । स्त्री की आँखों, कपोलों, अधरों, कर्ण, नासिकाग्र, अधर ग्रीवा, स्तन कुक्षि, नाभि, त्रिबली, नितम्ब आदि सभी अङ्ग आलिङ्गन चुम्बन स्पर्शन के द्वारा आनन्द के उद्रेचक माने जाते हैं । अधरों के अमृत पान से तो तृप्ति का साक्षात्कार ही हो जाता है । अतः सभी ज्ञानेन्द्रियों और कर्मेन्द्रियों के अङ्ग अनुचक्र माने जाते हैं । इनसे मुख्य चक्र से उद्गत आनन्द से ऐकात्म्य हो जाता है और सम्भोग में समाधि का सुख समुपलब्ध हो जाता है ।

२. स्वोचित— अपने को जो उचित लगे वही स्वोचित होता है । शब्दतः स्त्री रूपादि की प्रशंसा के शब्द पदार्थ से तर्पण किया जाना भी वाक्तर्पण होता है और प्रत्येक अङ्ग का यथावसर रतिक्रियोत्तेजनात्मक पान चुम्बन; परिरम्भण स्पर्शनादि संव्यापार और समपुष्प, सुगन्धित समन्वित वस्तु आदि भी स्वोचित रूप में परिगणित होते हैं । इस सम्बन्ध में आगम कहता है कि,

"एक ऐसे चर्या के अवसर पर पराम्बा माँ भगवती ने सर्वेश्वर महेशान शिव से कुछ प्रश्न किये थे । उन्होंने यह जानना चाहा था कि भगवन्! हमें यह समझाने की कृपा करें कि,

**धूपमालिङ्गनं प्रोक्तं चरु तनुकृतं भवेत्।**
**मन्त्रः प्रियाया वाग्जालं जपश्चाप्यधरामृतम्।।**

**भगं कुण्डं स्रुवं लिङ्गमग्निश्चैव भगाङ्कुरः।**
**आज्यं च भजते बीजमित्युक्तं भैरवागमे ।।**

**शब्दः स्पर्शश्च रूपं च रसो गन्धश्च पञ्चमः ।**
**उत्क्षेपानन्दकाले तु पञ्चधा वस्तुसन्ततिः।।**

---

१. पूज्य कौन होता है? २. पूजक किसे कहते हैं? ३. आवाहन कैसा होता है? ४. पुष्प, धूप और चरु क्या होते हैं? ५. मन्त्र और जप क्या हैं? ६. कुण्ड किसे कहते हैं? ७. रतियाग में अग्नि, समिधा और आज्य किसे कहते हैं? ९. समाधि का स्वरूप क्या होता है? इन प्रश्नों के उत्तर क्या हैं? हे महेश्वर! हमें बताने का अनुग्रह करें ।''

इन प्रश्नों के उपक्रम का सन्दर्भानुसार महेश्वर ने समाधान किया था। वह इस प्रकार है—

''विश्व की समस्त स्त्रियाँ पूज्य होती हैं । पुरुष ही उनका पूजक होता है । स्त्रीपुरुष की आपसी प्रीति ही आवाहन है । स्तनों, कपोलों या किन्हीं सुकुमार अवयवों के करज, नख से होने वाले क्षत नखक्षत फूल माने जाते हैं । आलिङ्गन में स्त्रीशरीर की सोंधी महक धूप और शरीर का तानव चरु होता है । प्रिय के मुखारविन्द से मुखरित बैखरी के वाग्जाल मन्त्रमय हो जाते हैं । अधरामृत का पान करना ही जप है । स्त्रीयोनि कुण्ड है । लिङ्ग स्रुवा है । भगाङ्कुर (एक सूक्ष्माङ्ग जो भगोष्ठ के सम्पुट में बन्द रहता है) ही अग्नि है । उसके स्पर्श से कामाग्नि का वेग बढता है । भैरवागम यह स्पष्ट कहते हैं कि, वीर्य ही इस याग का आज्य है । उत्क्षेप और आनन्द की इस मङ्गल वेला में शब्द, स्पर्श, रूप, रस और पाँचवाँ गन्ध ये सभी वस्तु सन्तन्ति अर्थात् याग सामग्री के मुख्य अंश माने जाते हैं । भगवान् शङ्कर अन्त में यह स्पष्ट रूप से व्यक्त करते हैं कि, महेशानि! पार्वति! इस प्रकार की जो सर्वातिशायी आनन्द की

**स समाधिः महेशानि ज्ञात्वा शिवमवाप्नुयात्।।'**

इति ॥१०९॥

ननु अनुचक्रतर्पणात् कथं मुख्यचक्रैकात्म्यं स्यादित्याशङ्कां गर्भीकृत्य आगममेव अत्र संवादयति

**उक्तं च त्रिशिरस्तन्त्रे विमलासनगोचरः ।।११०।।**

**अक्षषट्कस्य मध्ये तु रुद्रस्थानं समाविशेत् ।**

---

अवस्था है, वही समाधि है । समाधि के इस स्वरूप में जो परिनिष्ठित है, तथा इस दशा के ज्ञान के अधिकारी साधक और जानकार हैं, वे शिव स्वरूप हो जाते हैं । इसे शास्त्र और शास्ता से समझ कर शिवत्व की उपलब्धि करनी चाहिये ।"

इस आङ्गिक भाव प्रतीक समारोपण के रहस्य से अभिज्ञ होना कुलाम्नाय में आम्नात यष्टा के लिये अनिवार्यतः आवश्यक है ॥१०९॥

चक्र और अनुचक्रों का आङ्गिक सामञ्जस्य शारीरिक संरचना का चमत्कार है । अनुचक्र तर्पण से मुख्य चक्रैकात्म्य स्वतः सिद्ध हो जाता है । शास्त्र प्रमाण्य के माध्यम से इस प्रक्रिया की विधि का निर्देश कर रहे हैं—

श्रीत्रिशिरस्तन्त्र में यह चर्चा आयी है । वहाँ स्पष्ट निर्देश है कि, अक्षचक्रात्मक छः अनुचक्र होते हैं (इनके सहायक अनुचक्र भी होते हैं) । इन मन के साथ पाँच ज्ञानन्द्रियों के अनुचक्रात्मक संक्षोभ के उल्लास में साधक स्वयम् अक्षुब्ध भाव से विमलासन गोचर ही रहे । इस तरह वह क्षोभ का उपसंहार करता हुआ रुद्र स्थान में समावेश प्राप्त करे । विधि क्रिया में साधक एकाकी उतरे । इसीलिये एकवचन की क्रिया का प्रयोग शास्त्रकार ने किया है ।

इस वर्णन का वैशिष्ट्य यह है कि, सब कुछ प्रतीक के माध्यम से कहा गया है । जैसे विमलासन गोचर शब्द है । विमल का अर्थ होता है मन निर्मल हो, किसी प्रकार की आसक्ति और आसङ्ग से रहित हो ।

इह अनुचक्रात्मनां निखिलानां चक्राणां मध्ये तत्संक्षोभे यथोचितमर्थजातमाहरन्नपि विमलं तदासङ्गाभावात् वैवश्यकलङ्कोन्मुक्तं यदासनमवस्थानं तन्निष्ठः सन् स्वस्वरूपविश्रान्त्या तत्क्षोभोपसंहारात् रुद्रस्थानं समाविशेत् मुख्यचक्रात्मकपरप्रमातृदशावेशभाग्भवेदित्यर्थः ॥११०॥

एतदेव प्रपञ्चयति

**निजनिजभोगाभोगप्रविकासिनिजस्वरूपपरिमर्शे।।१११।।**
**क्रमशोऽनुचक्रदेव्यः संविच्चक्रं हि मध्यमं यान्ति।**

यत् निजनिजेन रूपाद्यन्यतमालोचनात्मना भोगाभोगेन बहिरुच्छलद्रूपतया प्रविकासनशीलस्य निजस्य प्रमातृरूपस्य स्वरूपस्य परिमर्शे

---

क्षोभ मे एक विवशता होती है । विवशता और क्षोभ दोनों सिद्ध साधक के लिये कलङ्क के समान हैं । इनसे उन्मुक्त रहता हुआ अपने अवस्थान में निष्ठापूर्वक अवस्थित रहना सिद्ध साधक का लक्षण है । ऐसा साधक रुद्रस्थान में समावेश प्राप्त करे ।

विमलासनगोचररता से स्वस्वरूप विश्रान्ति और अक्षुब्धतामयी शान्ति की अनुभूति बनी रहती है । यह साधक की स्वात्मनिष्ठा है, जो इस प्रसङ्ग में भी रहनी चाहिये । उधर बाह्य दूती के अनुचक्रों का तर्पण सम्पन्न हो गया रहता है । अब सबसे महत्वपूर्ण तर्पण रुद्रस्थान समावेश मय प्रवेश ही अवशिष्ट रहता है । बस उसमें उसी निष्ठा से समावेश प्राप्त कर कुलाम्नाय प्रक्रिया की कसौटी पर अपनी साधना के स्वर्ण को खरा उतार लेना है ।

यह ध्यान देने की बात है कि, मुख्यचक्र ही रुद्रस्थान है । रुद्रस्थान में रुद्रत्व की पराव्याप्ति स्वतः सिद्ध स्वाभाविक बात है । रुद्र परप्रमाता माना जाता है । रुद्र स्थान रूप मुख्य चक्र में समावेश से साधक में उसी परप्रमातृदशा का समावेश हो जाना चाहिये । इसी उद्देश्य से 'समाविशेत्' क्रिया का प्रयोग कर चरम परम सुखानुभूति की दिशा का निर्देश दिया गया है ॥११०॥

स्वात्मचमत्कारोल्लासे सति यथायथं दृगाद्यनुचक्रदेव्यो मध्यमं सर्वसंविद्विश्रान्तिस्थानतया मुख्यं परमानन्दमयप्रमातृसतत्त्वं संविच्चक्रं यान्ति तत्रैव विश्रान्तिमासादयन्तीत्यर्थः ॥१११॥

ननु एवं तत्तदर्थग्रहणकाले सर्वेषामविशेषेणैव मुख्यचक्रैकात्म्यं सेत्स्यतीति किमेतदुपदेशेनेत्याशङ्क्य आह—

**स्वस्थतनोरपरस्य तु ता देहाधिष्ठितं विहाय यतः ॥११२॥**

**आसत इति तदहंयुर्नो पूर्णो नापि चोच्छलति ।**

---

इस चरम सुखानुभूति की दशा में साधक समावेश प्राप्त करता है। उसकी अनुचक्र देवियाँ कैसे संविद्विश्रान्ति करती हैं, इस रहस्य का अनुदर्शन प्रस्तुत श्लोक में हो रहा है—

अनुचक्र देवियों के विशेष क्षेत्र परिनियत होते हैं। ये क्षेत्र ही रूप, रस, गन्ध, स्पर्श और शब्द हैं। इन क्षेत्रों के विशेष भोगाभोग हैं, जिनमें ये विश्रान्त रहती हैं। मुख्य चक्र-तर्पण की प्रक्रिया में अनुचक्रात्मक विश्रान्ति होती है और प्रविकास होने लगता है। चमत्कारपूर्ण एक प्रकार का उच्छलन होता है। उसमें स्व स्वरूप का परामर्श तो होता ही है, इसके साथ ही पराविश्रान्ति धाम रूप मुख्य चक्र की परमानन्दमयी प्रमातृदशा में प्रवेश का मार्ग भी खुल जाता है। परिणामतः सारी अनुचक्र देवियाँ मध्यम संवित् चक्र में पराविश्रान्ति पा लेती हैं। साधना अपनी पराकाष्ठा में पहुँच जाती है ॥१११॥

यहाँ एक जिज्ञासा लेकर शिष्य प्रस्तुत है। वह पूछता है, गुरुवर! स्वानुरूप अर्थ ग्रहण करते समय सबका सामान्य रूप से मुख्य चक्र से ऐकात्म्य हो जाता है। यह स्वाभाविक भी है। फिर इस सम्बन्ध में उपदेश की क्या आवश्यकता? इसका उत्तर दे रहे हैं—

साधना के क्षेत्र में जिसने अभी पदार्पण भी नहीं किया है, ऐसे स्वस्थ शरीर हृष्ट-पुष्ट पहलवान व्यक्ति में इस प्रकार के रहस्य परामर्श नहीं होते।

तदितरस्य पुनः स्वस्थतनोरेवंपरामर्शशून्यतया तटस्थप्रायता दृगाद्यनुचक्रदेव्यो यतो देहाधिष्ठितं विहाय आसते तत्र उदासीनत्वमालम्बन्ते, ततस्तत्र देहे एव अहंयुर्गृहीताभिमानो नो पूर्णः सर्वाकाङ्क्षासंक्षयादुपरतेन्द्रियवृत्तिः, नापिच उच्छलति साकाङ्क्षत्वे अपि दृगादीन्द्रियवृत्त्यौदासीन्यात् बहिरुन्मुखो न भवेदुभयभ्रष्ट एव असावित्यर्थः॥११२॥

ननु एवमनुचक्रदेवीनां मुख्यचक्रविश्रान्त्या अनयोः किं स्यादित्याशङ्क्य आह—

**अनुचक्रदेवतात्मकमरीचिपरिपूरणाधिगतवीर्यम्।।११३।।**

**तच्छक्तिशक्तिमद्युगमन्योन्यसमुन्मुखं भवति ।**

---

वे इस आन्तर महत्त्व से अपरिचित अतएव शून्य होते हैं। उनके अनुचक्र तटस्थप्राय होते हैं। अनुचक्र और मुख्य चक्र के ऐकात्म्य के आनन्द के अनुभवों से वे शून्य होते हैं। परिणामतः उनके अनुचक्र एक तरह से बाह्योन्मुख ही या उपेक्षित ही रह जाते हैं। यह कहा जा सकता है कि, उनके अनुचक्र उदासीन रह जाते हैं। देहाधिष्ठित भाव छोड़ से देते हैं।

ऐसी स्थिति में स्वस्थ पुरुष शरीर में ही अभिमान के प्राबल्य के कारण झूठी तृप्ति में भ्रान्त हो जाता है। ऐसा पुरुष कभी भी पूर्ण नहीं हो सकता। उसकी समस्त आकाङ्क्षाओं का संक्षय नहीं होता। परिणामतः वह उपरतेन्द्रिय नहीं हो पाता। विषयों में उलझा, उनसे निकलने में असमर्थ हो जाता है। एकमात्र विषय-प्रवृत्ति के कारण कामकुण्ड में डूब जाता है। उस स्थिति से उच्छलित हो कर निवृत्ति की ओर उन्मुख नहीं हो पाता। न वह मात्र वहीं का हो कर रह पाता है और न निवृत्ति को अपना पाता है। इस तरह वह उभयतो भ्रष्ट रह जाता है। अतः ऐसे अवसरों के लिये उपदेश की आवश्यकता अनिवार्य होती है ॥११२॥

अनुचक्र देवियों की मुख्य चक्र विश्रान्ति से इन दोनों की स्वरूप-स्थिति का वर्णन कर रहे हैं—

दृगादिदेवीरूपाभिर्मरीचिभिः

**'येन येनाक्षमार्गेण यो योऽर्थः प्रतिभासते ।**
**स्वावष्टम्भबलाद्योगी तद्गतस्तन्मयो भवेत् ।।'**

इत्यादिनीत्या यत् परिपूरणं, तेन लब्धनिजावष्टम्भं सत् तदेवमुक्तरूपं शक्तिशक्तिमद्युगलमन्योन्यसंमुखं भवति सङ्घट्टमासादयेदित्यर्थः।।११३।।

ननु एवमपि अस्य किं स्यादित्याशङ्क्य आह

**तद्युगलमूर्ध्वधामप्रवेशसंस्पर्शजातसङ्क्षोभम् ।।११४।।**

---

अनुचक्र देवियाँ प्रकाशरूपा होती हैं । प्रकाश से रश्मियों का प्रसार स्वाभाविक है । इन देवियों की मरीचियों के मिल जाने पर शक्ति और शक्तिमान् का वह युगल नयी ओजस्विता से ऊर्जस्वल हो जाता है । इतना ही नहीं, अपितु उनमें परस्पर आभिमुख्य भाव और भी सध जाता है । आगम कहता है कि, दृगादिदेवी रूप अनुचक्रों की मरीचियों से—

"जिस जिस इन्द्रियमार्ग से जो जो अर्थ प्रतिभासित होता है, अपने अवष्टम्भ के सामर्थ्य से योगी तद्गत होता हुआ तन्मय हो जाता है ।"

इस श्लोकोक्ति के अनुसार वह युगल भी एक अनोखे 'परिपूरण' भाव को प्राप्त करता है । उसमें एक प्रकार का प्रबल अवष्टम्भ उत्पन्न होता है । अवष्टम्भ एक प्रकार का साहसपूर्ण दार्ढ्य होता है । इससे शक्ति शक्तिमद्युगल सम्पन्न हो जाता है । उनमें अन्योन्य अभिमुखी भाव भी पुष्ट हो जाता है । परिणामतः ऐकात्म्य सिद्धिप्रद संघट्ट सार्थक हो जाता है।।११३।।

संघट्ट की इस घनीभूत द्वैतघस्मरी वेला में ऊर्ध्वधाम में प्रवेश मिल जाता है । परानन्दमय योगिनीवक्त्रात्मक मुख्यचक्र में समावेश के क्रम से एक अनिर्वचनीय संस्पर्श की सुखानुभूति घटित होती है । उस समय देहादि के अभिमान की बर्फ पिघल जाती है । एक अभिनव उल्लास जिसे पूर्णतालक्षण संक्षोभ कह सकते हैं, उल्लसित होता है । शक्ति और शक्तिमद्युगल का ऐक्य स्वात्म चमत्कारातिशय से उद्रिक्त हो जाता है ।

**क्षुभ्नात्यनुचक्राण्यपि**

**तानि तदा तन्मयानि न पृथक्तु ।**

संघट्टवेलायां हि ऊर्ध्वधामनि परानन्दमये योगिनीवक्त्रात्मनि मुख्यचक्रे समावेशतारतम्यात् जातः सम्यक् देहाद्यभिमानन्यग्भावेन क्षोभः पूर्णतालक्षणः खात्मचमत्कारातिशयो यस्य, एवंविधं तत् शक्तिशक्तिमल्लक्षणं युगलमनुचक्राण्यपि क्षुभ्नति तदेकमयतयैव परामृशेदित्यर्थः॥

ननु देहाद्यभिमानन्यग्भावेन तत्र समाविष्टस्य क इव अनुचक्रार्थः इत्याशङ्क्य उक्तं तानि तदा तन्मयानि न पृथक् तु इति। अथच अत्र पर स्पराहननालिङ्गनपरिचुम्बनादिलक्षणः क्षोभः॥११४॥

एवमत्र परस्या एवं संविदः समुदयः स्यादित्याशङ्क्य आह

**इत्थं यामलमेतद्गलितभिदासंकथं यदेव स्यात्॥११५॥**

---

इस प्रकार की विशेषता से विशिष्ट वह युगल अनुचक्रों को भी क्षोभ से भर देता है। उस समय परानन्दवादी अद्वय परामर्श उल्लास के महाप्रभाव से सब कुछ एकमयतया प्रतिभासित होने लगता है। अनुचक्र, मुख्यचक्र और शक्तिशक्तिमद्युगल की एकात्मकता का परामर्श ही पुलकित हो जाता है। देहाभिमान के समाप्त हो जाने के कारण अनुचक्र भी तन्मय रहते हैं। वहाँ जो कुछ होता है, परिरम्भण की मदिरा का महाविलास आलिङ्गन और चुम्बन आदि मे व्यक्त होता हुआ भी परिलक्षित नहीं होता वरन् आनन्द के अद्वय में समा जाता है ॥११४॥

प्रश्न यहाँ उत्पन्न होता है कि, संघट्ट में क्या परा-संविद्-समुदय का ही आनन्द उच्छलित और उल्लसित होता है? अथवा इसमें वासना की रसानुभूति का अनुभावन होता है? इस आशङ्का का समाधान कर रहे हैं—

शास्त्रकार कह रहे हैं कि, साधक की, इस यामल दशा में भेद की वासना का, भेद की किसी प्रकार की स्थिति का और उसकी कथा का लेश भी नहीं होता है। केवल यामलत्व में एकत्व ही उल्लसित होता है। उस

**क्रमतारतम्ययोगात्सैव हि संविद्विसर्गसङ्घट्टः।**
**तद्ध्रुवधामानुत्तरमुभयात्मकजगदुदारसानन्दम् ।।११६।।**

**नो शान्तं नाप्युदितं**
**शान्तोदितसूतिकारणं परं कौलम् ।**

विसर्गसंघट्ट इति सङ्घट्टरूपो विसर्ग इत्यर्थः। उभयात्मकेति शिवशक्ति सामरस्यमयजगदानन्दरूपमित्यर्थः। शान्तमिति विश्वोत्तीर्णम्। उदितमिति

---

अनुभूति में क्रमिकता का प्रभाव होता है । एक तारतम्य होता है । उस अनुभूति को परासंविद् समुदय जन्य विसर्ग संघट्ट का आनन्दवाद कह सकते हैं । उसको ध्रुवधाम, अनुत्तर दशा, उभयात्मक जगदतीत औदार्य मय आनन्द की संज्ञा प्रदान कर सकते है । न तो उसे शान्त कहा जा सकता है और न ही उदित । वरन् एक साथ ही शान्तोदितसृति के कारण रूप में उसे स्वीकार किया जा सकता है । यही परात्मक कुलाम्नाय समर्थित कौल भाव है ।

इस प्रसङ्ग में कुछ शब्द विशेषतः विचारणीय हैं—

१. **विसर्ग संघट्ट**— यहाँ संघट्टात्मक विसर्ग ही कथ्य है । छन्द की दृष्टि से विसर्ग संघट्ट शब्द का प्रयोग किया गया है ।

२. **उभयात्मकजगदुदार सानन्दम्**— उभयात्मकता शिव और शक्ति को सामरस्य से सान्द्र जगत् में व्याप्त उदात्त आनन्द का प्रकल्पन अनुभूति का विषय है ।

३. **शान्तम्**— शान्त अवस्था विश्वोत्तीर्ण दशा मानी जाती है ।

४. **उदितम्**— संहार के अनन्तर पुनः विश्व रूप का उदय उदित अवस्था कहलाती है । इसे विश्वमयता की अवस्था कह सकते हैं ।

५. **परं कौलम्**— कुल दर्शन की मान्यता के अनुसार विश्वोत्तीर्ण और विश्वमय दशा रूप शान्त और उदित अवस्थाओं से भी अतीत अवस्था का महाभाव पर कौल रूप होता है । यह शान्त और उदित दोनों

विश्वमयम्। परं कौलमिति शान्तोदितादिशब्दव्यपदेश्यत्वायोगादतीव रहस्यरूपमित्यर्थः। अथच क्षेपस्य असम्पत्तेर्न शान्तं स्वस्वरूपविश्रान्त्या च न उदितं, किन्तु एतदवस्थाद्वयहेतुभूतमनवच्छिन्नसंविन्मात्रसतत्त्वमित्यर्थः ॥११५-११६॥

एतदावेशे च अवश्यमवधातव्यमित्याह

**अनवच्छिन्नपदेप्सु-**

**स्तां संविदमात्मसात्सदा कुर्यात् ॥११७॥**

**अनवच्छिन्नं परमार्थतो हि रूपं चितो देव्याः ।**

कथंच अत्र आवेशः सिद्ध्येदित्याशङ्क्य आह

---

अवस्थाओं की सूति का निमित्त माना जाता है। इस अवस्था को अतीव रहस्यमयी अवस्था मानते हैं। यह अनवच्छिन्न संवित् मात्र सतत्व अवस्था होती है। कुलाम्नाय में क्षेप की सिद्धि में ही शान्ति की चरमदशा आती है। इस सिद्धि से उत्पन्न शान्ति में ही शान्त अर्थात् विश्वोत्तीर्ण अवस्था आती है। परम कौल विश्वोत्तीर्णता का भी कारण होता है। इसी तरह विश्वोदित अवस्था में स्वात्म विश्रान्ति नहीं रहती। अतः इसे भी परम कौल नहीं कह सकते ॥११५-११६॥

परकौल दशा का परावेश अनिवार्यतः अवधान का विषय है। इस सम्बन्ध में कुलाम्नाय मान्यता की विधि का निर्देश कर रहे हैं—

जो कुलाचार निष्ठ साधक अनवच्छिन्न परावस्था की साधना में संलग्न है और इस पद का अभीप्सु है, उसका यह कर्त्तव्य है कि, वह अनवरत अविराम भाव से इस परा अनवच्छिन्न संविद् को स्वात्मसात् करने के लिये सचेष्ट रहे और करे। वह देवी का पारमार्थिक चिन्मय रूप है। उसी को स्वात्मसात् करना चाहिये।

**ईदृक्तादृक्प्रायप्रशमोदयभाव विलयपरिकथया।।११८।।**

**अनवच्छिन्नं धाम प्रविशेद्वैसर्गिकं सुभगः।**

'भावे त्यक्ते निरुद्धा चिन्नैव भावान्तरं व्रजेत्।
तदा तन्मध्यभावेन विकसत्यतिभावना ।।'
(वि. भै. ६२)

इति भङ्ग्या परितः समन्तादामर्शनेन वैसर्गिकमनवच्छिन्नं धाम सुभगः प्रविशेत् पूर्णपरसंविदात्मसंवित्साक्षात्कारोऽस्य सिद्ध्येदित्यर्थः।।११७-११८।।

---

इस प्रकार का आवेश इतना सरल नहीं है। सामान्यतः इस साधना में संलग्न साधकों को अपने संस्कारानुसार अनुभूतियों का साक्षात्कार होता है। कोई कहता है कि वह 'ऐसा' है, कोई कहता है, वह 'वैसा' है। इसे ईदृक्-तादृक् भाव कहते है। कोई प्रशममय अर्थात् 'शान्त' कहता है, कोई 'उदय' भाव गृहीत अर्थात् 'उदित' अर्थात् विश्वमय कहता है। कोई इन समस्त परिच्छिन्न अनुभूतियों की विलयावस्था की बात करता है। इन सबसे अनवच्छिन्न वैसर्गिक धाम में जब प्रवेश का सुभग मार्ग खुल जाता है, उसी समय 'सुभग' सौभाग्य सुन्दर साधक उसमें प्रवेश करे। यह उस समावेश में प्रवेश का प्रशस्त पथ माना जाता है।

विज्ञान भैरव (६२) की मान्यता है कि,

"जिस भाव की भावात्मकता का निरोध हो जाता है, उसकी सर्वथा हानि हो जाती है, उस समय चिन्निरोध भी सिद्ध हो जाता है। अब किसी भावान्तर में जाने की स्थिति नही रहती। इसे अकिंचिच्चिन्तन की समावेश दशा कहते हैं। उसमें अवस्थित परिनिष्ठित साधक में अतिभावनात्मकता विकसित हो जाती है।"

यह अतिभावना का आमर्शात्मक शाक्त उच्छलन परमकौल के प्रकाश का मार्ग प्रशस्त कर देता है। सुभग साधक को यह शास्त्रकार का निर्देश है कि, वह उसमे निर्बाध प्रवेश करे ।।११७-११८।।

ननु भवतु एवं, शान्तोदितयोस्तु रूपयोरुदय एवं कथं भवेत्; किं शक्तिगतत्वेनैव, किमुत शक्तिमद्गतत्वेनैवेत्याशङ्क्य आह—

**शान्तोदितात्मकं द्वय-**
**मथ युगपदुदेति शक्तिशक्तिमतोः।।११९।।**

अथशब्दः प्रतिवचने॥११९॥

इयान्पुनरत्र विशेष इत्याह

**रूपमुदितं परस्परधामगतं शान्तमात्मगतमेव।**

---

जिज्ञासु कहता है कि, सत्य बात है। पूर्ण परसंविदात्म संवित्साक्षात्कार सिद्ध हो जाता है, यह मैं भी स्वीकार करता हूँ। प्रश्न यह है कि, शान्त और उदित इन दोनो रूपों का उदय इस पद्धति में कैसे होगा? क्या यह शक्तिगत रूप से होगा अथवा शक्तिमद्गतत्व रूप से होगा? कृपा कर इसका स्पष्टीकरण करें। शास्त्रकार इस जिज्ञासा का समाधान कर रहे हैं—

प्रिय आत्मन्! शक्ति और शक्तिमान् से शान्तोदितात्मक उभय रूप एक समय में एक साथ ही उदित हो जाते हैं। यह सुनकर जिज्ञासु अभी कुछ सोच ही रहा था। उसी समय शास्त्रकार ने कहा कि, इसमें यह विशेष बात भी जानने योग्य है—

वस्तुतः उदित रूप परस्पर धामगत होता है। परस्पर का तात्पर्य शक्ति और शक्तिमान् का मिथः औन्मुख्य है। इस औन्मुख्य में एकदूसरे की आपसी उन्मुखता के कारण एक दूसरे की अतिवृत्ति नहीं होती। अतिवृत्ति अतिक्रमण को कहते हैं। इस अनतिवृत्ति में शक्ति के मुख्य चक्रधाम और शक्तिमान् के मुख्य चक्रधाम का ऐक्य होता है। इस ऐक्य के आनन्दमय आयाम में उदित रूप का परिस्फुरण होता है। उभय मुख्यचक्रैक्य का क्रोडीकरण और उस समय उदित का परिस्फुरण चर्यात्मक कुलाम्नाय स्वीकृत साधना की पराकाष्ठा का प्रतीक है।

उदितं हि रूपं शक्तिशक्तिमतोरन्योन्यमौन्मुख्यानतिवृत्तेः स्वस्वमुख्य-चक्राख्यधामैक्यक्रोडीकरणेन परिस्फुरेत्। शान्तं पुनरात्मगतमेव, तथात्वे हि स्वात्मन्येव परं विश्रान्तिरुदियात्॥११९॥

ननु एवं शक्तिशक्तिमतोरुक्तमैकात्म्यं किं न हीयेतेत्याशङ्क्य आह

**उभयमपि वस्तुतः किल**

**यामलमिति तथोदितं शान्तम् ॥१२०॥**

वस्तुतो हि अपरित्यक्तैकात्म्यमपि इदं शक्तिशक्तिमल्लक्षणमुभयं शान्ततायामात्मनि विश्राम्येत्, नतु परस्परस्य भेदाभिसन्धानेनेति। तथा आत्मगतत्वेन शान्तं रूपमुदितमुक्तमित्यर्थः॥१२०॥

---

जहाँ तक शान्त अर्थात् विश्वोत्तीर्णता के प्रस्फुरण का प्रश्न है, वहाँ साधना की रहस्यात्मकता का अनुभूत्यात्मक स्पन्द ही पुलकित होता है। यद्यपि यह भी उभयात्मगत अनुभूति का ही स्वारस्य है, जिसे केवल आत्मगत शब्द से व्यक्त कर दिया गया है। यह स्वात्म में पराविश्रान्ति के सूक्ष्म आयाम मे परिस्फुरित होता है। दोनों के वैशिष्ट्य के प्रति दत्तावधान होना साधक का कर्त्तव्य है ॥११९॥

यह अविस्मरणीय सत्य है कि, साधक का शक्तिमान् रूप ही होता है। उसके साथ शक्ति का सहयोग ऐकात्म्य की पृष्ठभूमि में ही प्रतिफलित होता है। दोनों के मुख्य चक्र के ऐक्य में ही शक्तिशक्तिमद्रूपता सिद्ध होती है। मुख्य चक्र ही मुख्य धाम माने जाते हैं। इसमें अर्थात् धामैक्य में शक्ति और शक्तिमान् का भेदाभिसन्धान नहीं होता। इसे अपरित्यक्तैकात्म्य अवस्था कहते है। यही यामल भाव का मूल रहस्य है। यह आत्मगत अनुभूति की परम शान्ति प्रद अवस्था होती है। उसी आत्मगतभाव में शान्तरूप उदित होता है। यहाँ उदित शब्द पारिभाषिक *'उदित' नहीं है। यह केवल प्रत्ययान्त कृदन्त रूप है। अर्थात् शक्तिशक्तिमत् रूप यामल भाव शान्तता में ही विश्रान्त होता है ॥१२०॥*

एवमपि अनयोरयं विशेष इत्याह

**शक्तिस्तदुचितां सृष्टिं पुष्णाति नो तद्वान् ।**
**शान्तोदितात्मकोभयरूपपरामर्शसाम्ययोगेऽपि ।।१२१।।**

शान्तोदितात्मनो रूपद्वयस्य य एवं परामर्शः, तत्र साम्ययोगेऽपि शक्तिरेव पुनस्तद्वदुचितां शक्तिमदानुगुण्येन उल्लसितां सृष्टिं पुष्णाति गर्भं जनयेत्, न शक्तिमानिति ततोऽस्या विशेष इत्यर्थः॥१२१॥

ततश्च गर्भधारणादेव अस्याः सर्वत्र शास्त्रे प्रविकस्वरमध्यधामत्व-मुक्तमित्याह—

**प्रविकस्वरमध्यपदा शक्तिः शास्त्रे ततः कथिता ।**

यदभिप्रायेणैव

**'तिष्ठेत्संवत्सरं पूर्णं साधको नियतव्रतः ।**
**सिद्धिर्भवति या तस्य सा दिनैकेन योषिताम् ।।'**

---

ऐसी अवस्था में भी इन दोनों में कोई वैशिष्ट्य है? इसका सकारात्मक उत्तर शास्त्रकार दे रहे हैं— शान्त और उदित इन दोनों के उभय प्रकारक परामर्श के साम्योग में भी शिवानुगुण्य से प्रसृत सृष्टि का पोषण शक्ति ही करती है । गर्भधारण की प्रक्रिया में शक्ति का ही पूर्ण वर्चस्व रहता है । शास्त्रकार ने सृष्टि का 'उचित' विशेषण देकर यह स्पष्ट कर दिया है कि, सृजन प्रक्रिया में तद्वान् अर्थात् शक्तिमान् के शक्ति आनुगुण्य में उल्लसित सृष्टि का पोषण शक्ति ही करती है । यहाँ प्रयुक्त परामर्श-साम्य-योग शब्द आन्तर परामर्श की परानुभूति के स्तर पर ही समझा जा सकता है । साधक साक्षी भाव से शान्त और उदित दोनों रूपों का आन्तर परामर्श करता है । यद्यपि साम्ययोग रहता है, फिर भी उचित पोषण शक्ति का ही प्रधान उत्तरदायित्व है । शक्ति की यह आत्मीयता है कि, वह साम्योग मे भी पोषण की क्रिया स्वयं निभाती है ॥१२१॥

इत्यादि अन्यत्र उक्तम्।

अतश्च इयमेव ज्ञानसङ्क्रमणे योग्येत्याह

**तस्यामेव कुलार्थं सम्यक् संचारयेद्गुरुस्तेन ।।१२२।।**

**तद्द्वारेण च कथितक्रमेण संचारयेत नृषु ।**

तेनेति प्रविकस्वरमध्यत्वेन हेतुनेत्यर्थः। तद्द्वारेणेति शक्तिमुखेन। नृणां हि मध्यपदप्रविकासो नास्तीत्याशयः। यदभिप्रायेणैव

**'स्त्रीमुखे निक्षिपेत्प्राज्ञः स्त्रीमुखाद्ग्राहयेत्प्रिये ।'** इति।

**'स्त्रीमुखाच्च भवेत्सिद्धिः सुसिद्धं तासु तत्पदम् ।'**

इति च उक्तम्।।१२२।।

---

इसीलिये सृष्टि के मुख्य उत्तरदायित्व का निर्वाह करने और गर्भधारण और पोषण में सक्रिय रहने के कारण इसका मध्यधाम अत्यन्त प्रविकस्वर स्वरूपवान् माना जाता है । वही कह रहे है—

शक्ति प्रविकस्वर मध्यधाम वाली होती है । शास्त्रों में सर्वत्र यही मान्य है । इसी अभिप्राय को आगम भी स्वीकार करता है—

"साधक पूर्ण निष्ठा के साथ साधन में बैठता है । निश्चयात्मिका वृत्ति के साथ स्वात्म सिद्धि के उद्देश्य से व्रत में बैठता है । एक वर्ष लगातार तपस्यारत रहने पर पुरुष को जो सिद्धि प्राप्त होती है, वही सिद्धि योषित् वर्ग की कोई साधिका यदि इस प्रक्रिया में आचारनिष्ठ हो जाय, तो उसे एक दिन में प्राप्त हो जाती है ।"

इस वर्णन से यह सिद्ध हो जाता है कि ज्ञान के संक्रमण में यह पूर्णरूप से योग्य और समर्थ है । यही कह रहे हैं—

इसलिये गुरु कुलाम्नाय की उन्नति, प्रसृति और दिव्यता के उद्देश्य हेतु कुलार्थ को उसमें ही सम्यक् रूप से संचारित करे । उसके माध्यम से ही क्रम और प्रचलित परम्परा के अनुसार जनता में इस विद्या का संचार

एतच्च गुरुभिरपि उक्तमित्याह

**स्वशरीराधिकसद्भावभावितामिति ततः प्राह ।।१२३।।**

**श्रीमत्कल्लटनाथः प्रोक्तसमस्तार्थलब्धये वाक्यम् ।**

---

करे । स्त्री को इतना महत्त्व देने का कारण उसका प्रविकस्वरमध्यत्व है । आगम कहता है— 'मध्यविकासच्चिदानन्द लाभः' अर्थात् जिसके मध्य का विकास हो जाता है, उसे चिदानन्द की उपलब्धि हो जाती है । स्त्री में वह स्वभावतः विकसित हो जाता है । इसलिये शास्त्रकार ने गुरु के लिये यह विधि निर्धारित की है कि, उसी में कुलार्थ का संचार करे । चूँकि वह शक्तिरूप होती है । अतः उसी के माध्यम से सामान्य जन में उसका संचार कराये ।

वस्तुतः सामान्य जन मध्य विकास से वंचित रह जाता है । पूरा का पूरा जीवन अविकसित ही समाप्त हो जाता है । सामान्य जन के त्वरित उत्कर्ष के लिये स्त्रीमुख से ही कुलार्थ का संचार श्रेयस्कर होता है । कहा भी गया है कि,

"शंङ्कर कहते हैं कि, प्रिये पार्वति! प्राज्ञ पुरुष पहले स्त्रीमुख में ही निक्षेप करे और उसी के मुख से दूसरों को भी ग्रहण कराये ।"

एक स्थान पर और भी कहा गया है कि,

"स्त्रीमुख से ही सिद्धि प्राप्त होती है । उनमें वह लोकोत्तर लक्ष्य स्वतः सुसिद्ध होता है ।"

इस दृष्टि से तान्त्रिक वाङ्मय कुलाम्नाय और कुलार्थ संप्रसार के लिये स्त्री का आश्रय लेना महत्त्वपूर्ण मानता है, यह सिद्ध हो जाता है॥१२२॥

गुरुजनों द्वारा भी इसी तथ्य का समर्थन किया गया है । यही कह रहे हैं—

श्रीकल्लटनाथो हि समनन्तरमेव प्रोक्तं शक्तिलक्षणात्प्रभृति समस्तमर्थ संग्रहीतुं स्वशरीरादपि स्वारसिकमध्यधामप्रविकस्वरतया अधिकेन, अत एव सता भावेन भावितां संस्कृतां गुरुः कुर्यादिति वाक्यं प्राहेति वाक्यार्थः॥१२३॥

एवमेतत् प्रसङ्गादभिधाय प्रकृतमेव आह—

**तन्मुख्यचक्रमुक्तं महेशिना योगिनीवक्त्रम् ॥१२४॥**

**तत्रैष सम्प्रदायस्तस्मात्संप्राप्यते ज्ञानम् ।**

---

श्रीकल्लटनाथ कुलाम्नाय मार्ग के माने जाने विद्वान् तत्कालीन गुरुवर्ग में प्रतिष्ठित स्थान रखते थे । उन्होंने जिस वाक्य का कथन किया है, शास्त्रकार ने उसकी चर्चा की है । इससे उनके मत का स्पष्टीकरण हो जाता है । वे कहते हैं कि, स्त्री को शास्त्रोक्त समस्त आन्तर अवान्तर कुलार्थ की उपलब्धि के लिये स्वशरीर से भी स्वारसिकतया मध्यधाम के प्रविकास के कारण सत्ता और वेद्यता के भाव से संस्कारसंपन्न मानना अर्थात् प्रकल्पित करना चाहिये । इस कथन से समस्तार्थ की उपलब्धि के कारण स्त्री महत्त्व पूर्ण सिद्ध हो जाती है ॥१२३॥

कौल मतवादप्रसङ्ग में कुलार्थ को महत्त्वपूर्ण प्रदर्शित करने के उपरान्त मुख्य वस्तु का वर्णन कर रहे हैं—

इस प्रकार महेश्वर ने जिस चक्र को मुख्य चक्र के रूप में महत्त्व प्रदान किया है, उसे ही योगिनीवक्त्र कहते हैं । यह शास्त्रकार की घोषणा है । योगिनीवक्त्र के पिचुवक्त्र आदि अनेक पर्यायशब्द भी शास्त्रों में प्रचलित हैं । महेश्वर की उक्ति का अपना विशिष्ट महत्त्व है । परम माहेश्वर गुरुवर्ग इसे इस सम्प्रदाय का मुख्य अंग मानता है । श्री तन्त्रालोक मे इस विषय में जितना लिखा गया है और आगे भी इस सन्दर्भ में जो कुछ प्रतिपादित किया जायेगा, सब उसी साम्प्रदयिक मान्यता का निष्कर्ष

तत् उक्तेन प्रकारेण भगवता महेश्वरेण पिचुवक्त्राद्यपरपर्यायं योगिनीवक्त्रमेव मुख्यचक्रमुक्तम्। तत्रैव एष उक्तो वक्ष्यमाणो वा सम्प्रदायोऽनुष्ठेयो यतस्तस्मात् ज्ञानं संप्राप्यते परसंवित्समावेशोऽस्य जायते इत्यर्थः।।१२४।।

ननु अतः कीदृक् ज्ञानमाप्यते इत्युच्यतामित्याशङ्क्य आह

**तदिदमलेख्यं भणितं वक्त्राद्वक्त्रस्थमुक्तयुक्त्या च।।१२५।।**

**वक्त्रं प्रधानचक्रं स्वा संविल्लिख्यतां च कथम्।**

---

है। कुल दर्शन की धारा को महत्त्व देने वाले लोगों का यह कर्त्तव्य है कि, इसका विधिपूर्वक अनुष्ठान करें। इसके अनुष्ठान से महेश्वर प्रवर्त्तित कुल मार्ग का ज्ञान प्राप्त होता है। 'सम' उपसर्ग से ज्ञान प्राप्ति की सम्यक् उपलब्धि की ओर संकेत किया गया है। अर्थात् इससे परसंवित् समावेश सरलतया सम्भाव्य हो जाता है ।।१२४।।

श्लोक १२४ की द्वितीय अर्धाली में स्पष्ट उल्लेख है कि, इस सम्प्रदाय के अनुष्ठान से ज्ञान की प्राप्ति होनी है। इस उक्ति को आधार बना कर जिज्ञासु यह पूछ रहा है कि, वह ज्ञान जो प्राप्त हो रहा है, उसका स्वरूप क्या है? इस जिज्ञासा को ध्यान में रख कर शास्त्रकार कह रहे हैं कि,

वह ज्ञान जो सम्प्रदायानुष्टान से प्राप्त होता है, उसके विषय में इदमित्थंतया कुछ भी नहीं कहा जा सकता। उसके प्रकार के सम्बन्ध में कुछ लिखा नही जा सकता। ज्ञान मिलता है, यह अनुभूत सत्य है। इसी को वहाँ कहा गया है। कहना वाणी का विषय है। वह ज्ञान वाणी से अतीत है। वास्तविकता भी यही है। एक वक्त्र (मुख्य चक्र) से दूसरे वक्त्र में स्थित आनन्द के उद्वलन का स्वयम् अनुभव द्वारा साक्षात्कार किया जा सकता है। उक्त युक्ति ही यहाँ काम करती है। कोई अन्य युक्ति इस ज्ञान को उपलब्ध नहीं करा सकती। वह वक्त्र भी विशिष्ट प्रधान चक्र ही है। जिज्ञासु के प्रति प्रतिप्रश्न उपस्थित करते हुए शास्त्रकार पूछ

अलेख्यमिति विकल्पयितुमशक्यमित्यर्थः ।

ननु एतत् वक्त्राद्वक्त्रस्थं, तत् कथमलेख्यमित्युक्तमित्याशङ्क्य आह उक्तेत्यादि। वक्त्र च

**'वक्त्र हि नाम तन्मुख्यं चक्रमुक्तं महेशिना ।**
**योगिनीवक्त्र**........................... ।।'

इत्याद्युक्तयुक्त्या प्रधानचक्रमुच्यते इति तदुभयसंघट्टे जायमाना स्वा अनुभूतिमात्रस्वभावा संवित् कथं लिख्यतामिति।।१२५।।

कथमेतदुक्तमित्याशङ्क्य आह

**अथ सृष्टे द्वितयेऽस्मिन्**
**शान्तोदितधाम्नि येऽनुसंदधते ।।१२६।।**

---

बैठते हैं कि, प्रिय आत्मन्! आप ही बतायें, भला स्वात्म अनुभूत्यात्मक संवित् का उल्लेख कैसे किया जाय? अर्थात् यह एक नितान्त असम्भव तथ्य है ।

वक्त्र से वक्त्रस्थ स्वात्म- अनुभूत्यात्मक संवित् की अलेख्यता के सन्दर्भ में वक्त्र की परिभाषा भी प्रस्तुत कर रहे हैं कि, महेश्वर ने उस मुख्य चक्र को ही वक्त्र संज्ञा से विभूषित किया है । वही योगिनी वक्त्र की संज्ञा से भी संवलित है । उभय वक्त्र संघट्ट से उत्पन्न होने वाला वह परम संविदानन्द स्वयं चिन्मयता का चमत्कार है । आनन्द संविद् का सूक्ष्म उल्लास है । अनुभूतिमात्र स्वभाव की भव्यता की संभूति है । उसको लिखकर उसके महत्त्व को कम नहीं किया जा सकता ।।१२५।।

जिज्ञासु पूछता है कि, इस आनन्द संविद् को आप अलेख्य क्यों लिख रहे हैं? इस जिज्ञासा का समाधान कर रहे हैं—

प्रधान चक्रों का उभय संघट्ट एक आनन्दवादी ऊर्जा से ओत-प्रोत सांवित्तिक समुल्लास का संवर्त्तन करता है । शक्ति और शक्तिमान् की स्वात्मानुभूतिमात्र स्वभावा स्वातन्त्र्य-संविद् का समावेश वहाँ सद्यः सिद्ध

**प्राच्यां विसर्गसत्तामनवच्छिदि ते पदे रूढाः ।**

अथशब्दः प्रतिवचने। तेन शान्तोदितत्वेन द्विप्रकारे अस्मिन् समनन्तरोक्तसतत्त्वे

**'स्वातन्त्र्यामुक्तमात्मानं**...........।' (ई. प्र. १।५।१६)

इत्यादिदृष्ट्या सृष्टे स्वसमुल्लसिते धाम्नि ये प्राच्यां

'.........**शान्तोदितसूतिकारणं परं कौलम्।**' (११६)

इत्याद्युक्त्या एतदवस्थाद्वयोदयहेतुभूतां तत्संघट्टमयी विसर्गसत्तामनुसन्दधते तत्स्फारसारमेवेदं सर्वमित्यामृशन्ति, ते अनवच्छिन्ने पदे रूढाः पूर्णे पदे विश्रान्ता इत्यर्थः॥१२६॥

---

हो जाता है । इस उल्लास को शास्त्रकार 'सृष्ट' शब्द से अभिव्यक्त करते हैं । इसके विशेषण रूप में प्रयुक्त 'द्वितय' शब्द शक्ति और शक्तिमान् की द्वित्वात्मकता के अद्वय उल्लास की ओर संकेत करता है । यह एक दिव्य धाम हो जाता है । इसे शान्तोदित धाम कहते हैं ।

शान्त और उदित शब्दों को समझने के लिये थोड़ी रहस्य की गहराई में उतरना चाहिये । वस्तुतः साधक शैव स्वातन्त्र्य के महाभाव से भावित होता है । उसका स्वात्मभाव स्वातन्त्र्यभाव से अमुक्त अर्थात् सम्पृक्त रहता है । स्वातन्त्र्य की पर-शिवानुभूति से भरित व्यक्ति परमशान्ति का शाश्वत अनुभावक हो जाता है । शक्ति और शक्तिमान् के संघट्ट में प्रथमतः सृष्ट यह उस समय का 'शान्त' भाव है । इसे विश्वोत्तीर्ण भाव कहते हैं ।

'उदित' भाव दूसरा भाव है । इसे ईश्वर प्रत्यभिज्ञा शास्त्र में वर्णित स्वातन्त्र्य से प्रभावित होने का परिणाम माना जाता है । इसे 'स्वातन्त्र्यात् अद्वयात्मनः' शब्द व्यक्त करता है । द्वैत भाव के विगलन के उपरान्त अद्वयात्मकता का उदय होता है । यही उदित भाव है । इस विश्वमय भाव में सारा विश्व शिव रूप ही परिमृष्ट होता है ।

एवमेतत् मुमुक्षुविषयमभिधाय, बुभुक्षुविषयमपि आह—

**ये सिद्धिमाप्तुकामास्तेऽभ्युदितं रूपमाहरेयुरथो।।१२७।।**
**तेनैव पूजयेयुः संविन्नैकट्यशुद्धतमवपुषा ।**

---

ये दोनों भाव जहाँ उल्लसित होते हैं, उसे ही शान्तोदित धाम कहते हैं। इसे शास्त्रकार प्राची अर्थात् इस द्वितय अवस्था को सबसे पहले उत्पन्न करने वाली मानते हैं। इसे शक्तिशक्तिमद् संघट्टमयी विसर्ग सत्ता कहते हैं। इसका सतत अनुसन्धान कौल साधना के मार्ग को प्रशस्त कर देता है। इसीलिये शास्त्रकार कहते हैं कि, जो कौल साधक इस धाम में विसर्गसत्ता का सतत अनुसन्धान करता है, वे अनवच्छिन्न अखण्ड शैव महाभाव पदाधिष्ठित हो जाते हैं। आगम इस शान्तोदित कारण रूप धाम को परम कौल मार्ग का स्रोत मानता है। इसमें अनुसन्धान का स्वरूप सारे विश्व को विसर्गसत्ता का स्फार मानना है। साधक का यह शाश्वत परामर्श उसे परम पद पर अधिष्ठित कर देता है ॥१२६॥

यहाँ तक का यह अनुसन्धान मुमुक्षु-साधना का विषय माना गया है। जहाँ तक बुभुक्षु साधक का प्रश्न है, उस सम्बन्ध में शास्त्र का पृथक् दृष्टिकोण है। वही कह रहे हैं—

कुछ साधक ऐसे होते हैं, जो पिण्ड की स्थिरता आदि की प्राप्ति की आकाङ्क्षा रखते हैं। उन्हें अभ्युदित रूप का आहरण करना चाहिये। उससे ही पूजा करनी चाहिये। इस पूजा में मुख्य परामर्श ऐसा होना चाहिये, जिससे संविन्नैकट्य की महानुभूति का उल्लास होता रहे। इसकी परिणति शरीर की आत्यन्तिक शुद्धि होनी चाहिये। इस श्लोक में प्रयुक्त सभी शब्द पारिभाषिक हैं। रहस्य प्रक्रिया को व्यक्त करने के लिये यही पद्धति श्रेयस्कर होती है। विश्व में काम महोत्सव का झूठा आनन्द सभी प्राणी प्राप्त करते हैं। रतिकाम की रंगरेलियों की आग में सभी जल जाते हैं। वस्तुतः कामुकता का महोत्सव आग से खेलने का महोत्सव बन कर रह गया है। तन्त्र शास्त्र का कौल मार्ग शक्ति और शक्तिमान् के सन्दर्भ

ये पिण्डस्थैर्यादिरूपां सिद्धिमाप्तुकामाः, ते तदभ्युदितं रूपं कुण्डगोलकादिशब्दव्यपदेश्यमाहरेयुः। अथ तेनैव अभ्युदितेन रूपेण

**'आनन्दो ब्रह्मणो रूपं .................. ।'**

इति श्रुतेरानन्दमयतया संवित्नैकट्यात्

---

को परा संवित्ति के समावेश रस में (आबद्ध) साधक को अधिष्ठित करने का राजमार्ग है । इसकी विशेषता है कि, इसमें अधिकारी साधक ही प्रवेश कर सकते हैं । इसीलिये इसे व्यक्त करने के लिये रहस्याभिव्यंजक पारिभाषिक पदों का प्रयोग करना पड़ता है । अनधिकारी व्यक्ति के हाथ लगकर यह पारस भी नीरस अयस् बन सकता है और सामाजिक उच्छृङ्खलता का महापाप घटित हो सकता है ।

इन शब्दों के सांकेतिक अर्थ ही यहाँ पर्याप्त हैं । विशिष्ट अन्तरङ्ग जानकारी के लिये कौल मार्ग में सिद्ध अधिकारी गुरु का सम्पर्क अपेक्षित है । वे सिद्ध शब्द इस प्रकार हैं—

१. पिण्डस्थैर्यरूप—सिद्धि एक मन्त्र है, जिसमें 'मम शरीरं वज्रवत्साधय साधय' का प्रयोग करते हैं । शरीर को वज्रवत् सुरक्षित रखने की कुल पद्धति अपना अलग महत्त्व रखती है । जो उसका प्रयोग जानना चाहते हों, उन्हें गुरु का आश्रय लेना चाहिये ।

२. अभ्युदित रूप— श्लोक १२६ में शान्त और उदित दो प्रकार के धाम की चर्चा है । उसमें उदित अवस्था ही अभ्युदित रूप है । इसे 'कुण्डगोलक' शब्द रूप पर्याय के द्वारा समझा जा सकता है । यह भी पारिभाषिक शब्द है । इसमें शक्तिशक्तिमान् संघट्ट का महत्त्व है । इस अवस्था में जिस आनन्द सन्दोह की अनुभूति होती है, वही ब्रह्मानुभूति मानी जाती है । आगम कहता है कि,

**"आनन्द ही ब्रह्म का रूप है ।"**

इस आनन्द में संवित्ति का सान्निध्य साधक को धन्य बना देता है । भगवती श्रुति कहती है कि,

**'तस्माद्यत्संविदो नातिदूरे तच्छुद्धमाहरेत् ।'**

इति नीत्या शुद्धतमवपुषा पूजयेयुर्देवीचक्रं तर्पयेयुरित्यर्थः॥१२७॥

कथंच अत्र आहरणादि स्यादित्याशङ्क्य आह

**तदपिच मिथो हि वक्त्रा-**
**त्प्रधानतो वक्त्रगं यतो भणितम्॥१२८॥**

**अजरामरपददानप्रवणं कुलसंज्ञितं परमम् ।**

---

"इसलिये जो संवित्तत्त्व के अत्यन्त सांनिध्य मे हो, उस शुद्धरूप का आहरण करे ।"

इस दृष्टि को ध्यान में रख कर अपने उस परम शुद्ध ब्रह्मानन्दनिष्ठ रूप में देवीचक्र का तर्पण करना चाहिये । यही शुद्धतम शरीर की अवस्था में पूजा का प्रकार है ॥१२७॥

आहरण भी पारिभाषिक शब्द है । इसकी विधि के सम्बन्ध में जिज्ञासु को समझाते हुए शास्त्रकार कह रहे हैं कि,

यह आहरण की प्रक्रिया एक वक्त्र से दूसरे प्रधानवक्त्र में परस्पर होनी चाहिये । यह शास्त्र में स्वयं महेश द्वारा वर्णित है । यह ध्यान देने की बात है कि, आहरण किसी द्रव्य का होता है । इस प्रक्रिया के अभ्युदित रूप में यह सम्भव होता है । शास्त्र कहता है कि,

"स्वदेह में अवस्थित (कुण्डगोलक समुद्भूत) द्रव्य रसायनों का भी श्रेष्ठ रसायन है ।"

इस उक्ति के अनुसार स्वात्म शरीर में अवस्थित इस द्रव्य का कुलमार्ग में अन्यतम महत्त्व है । देह भी अवयव समवाय सम्बन्ध से कुल है । कुल 'देह' में अवस्थित द्रव्य भी कुल है । इसीलिये 'परम' संज्ञा से भी विभूषित किया गया है । इस सम्बन्ध में आगम कहता है कि,

तदपिच अभ्युदितं रूपं यतः

**'स्वदेहावस्थितं द्रव्यं रसायनवरं शुभम् ।'**

इत्यादिदृशा देहे एव अवस्थानात् कुलसंज्ञितमत एव परमम्, अत एव

**'शिवः प्रशस्यते नित्यं पूजाख्यं त्रिदशार्चितम्।**
**येन प्राशितमात्रेणामरो भवति मानवः।।**

**अथवा मिश्रितं देवि भुङ्क्ते यः सततं नरः ।**
**वलीपलितनिर्मुक्तो योगिनीनां प्रियो भवेत् ।।'**

इत्यादिनयेन अजरामरपददानप्रवणं प्रधानतो वक्त्रात् योगिनीवक्त्रात् मिथ:परस्परस्य वक्त्रगं भणितं सर्वशास्त्रेषु उक्तमित्यर्थः। एतद्धि योगिनीवक्त्रात् स्ववक्त्रे, ततः शक्तिवक्त्रे, ततः स्ववक्त्रे, ततोऽपि अर्घपात्रादौ निक्षिपेदिति गुरवः। यदागमोऽपि

---

'शिव' शाश्वत प्रशस्य है । यह स्वयं पूजा रूप ही है । देवों के द्वारा भी वन्दनीय है । मानव इस 'शिव' द्रव्य को प्राशित करे, तो प्राशित करने मात्र से अमर हो जाता है । जो साधक मिश्रित शिव द्रव्य का प्राशन करता है और इस क्रिया में नि:सङ्कोच लगा रहता है, वह जरा रहित, वलीपलित मुक्त और योगिनियों का प्रिय हो जाता है ।''

इस आगमोक्ति के अनुसार अजरामर पद प्रदान करने में सदा प्रवणता पूर्वक संलग्न, आतुर और तत्पर रहता है । प्रधानवक्त्र से योगिनी वक्त्रगत होकर मिश्रित हो जाता है । यह पारस्परिक समुद्रेक का प्रतीक रसायन श्रेष्ठ द्रव्य माना जाता है । योगिनी वक्त्र में मिश्रित होने पर स्ववक्त्र में साधक उसे खींच लेता है । पुन उसे शक्तिवक्त्र में न्यस्त कर अपने वक्त्र में ले लेता है । अपने वक्त्र से इसे अर्घपात्र आदि में निक्षिप्त करते हैं । यह कुल सम्प्रदायगत रहस्य प्रक्रिया मानी जाती है ।

इस विषय में अन्य आगमिक उक्ति भी ध्यातव्य है । वहाँ लिखा है कि,

**'विद्राव्य गोलकं तत्र कुण्डं च तनुमध्यमे।**
**तत्स्थं गृह्य महाद्रव्यं मुखेन तनुमध्यमे।।**

**तद्वक्त्रगं ततः कृत्वा पुनः कृत्वा स्ववक्त्रगम।**
**पात्रं प्रपूरयेत्तेन महाल्यम्बुविमिश्रितम् ।।**

**तेनार्घपात्रं कुर्वीत सर्वसिद्धिफलप्रदम् ।।'** इति,

**'वक्त्राद्वक्त्रप्रयोगेण समाहृत्य महारसम्।**
**तेन सन्तर्पयेच्चक्रं देवतावीरसंयुतम्।।''** इति,

**'ततो दूतीं क्षोभयित्वा यस्येच्छा संप्रवर्तते ।**
**तदुत्थं द्रव्यनिचयं प्राशयेच्च परस्परम् ।।'**

**'उभयोत्थेन वीर्येण मन्त्रविद्या यजेत्तथा।'** इति।।१२८।।

---

''गोलक और कुण्ड (दोनों पारिभाषिक शब्द) दोनों को विद्रावित कर जब वह द्रव्य मिश्रित हो जाता है, उस समय उसे अपने मुख में ग्रहण करना चाहिये । उस समय वह मिश्रित द्रव्य महाद्रव्य हो जाता है । इस महाद्रव्य को पुनः उसके वक्त्र में निक्षिप्त कर देना चाहिये । पुनः अपने वक्त्र में लेकर उससे पात्र भर लेना चाहिये । इस महाद्रव्य में अलिद्रव्य का भी विमिश्रण करना चाहिये । इस पुनः मिश्रित द्रव्य से अर्घपात्र भर लेना चाहिये । यह अर्घ समस्त सिद्धियो को प्रदान करने में समर्थ होता है ।''

आगे पुनः आगम कहता है कि,

''एक वक्त्र से दूसरे वक्त्र में ले जाने पर फिर वहाँ से इस महारस का समाहरण कर इसी द्रव्य से योगिनी वक्त्र का पुनः सन्तर्पण करना चाहिये । इस प्रक्रिया में देवता रूप योगिनी शक्ति और शक्तिमद्रूप वीर का सामञ्जस्य अनिवार्यतः आवश्यक होता है ।''

एक दूसरी आगमोक्ति के अनुसार शक्तिशक्तिमद् संघट्ट से उद्रिक्त द्रव्य रूप रसायन का प्राश भी आवश्यक है ।

''जिसे शक्ति रूप से कुलयाग में स्वीकार कर लिया गया है, ऐसी दूती की जब कुण्ड गोलक प्रक्रिया पूरी करने की इच्छा जागृत हो जाय

एवमेतत् ज्ञानिविषयमभिधाय, कर्मिविषयमपि आह

**येऽप्यप्राप्तविबोधास्तेऽभ्युदितोत्फुल्लयागसंरूढाः ।।१२९।।**

**तत्परिकल्पितचक्रस्थदेवताः प्राप्नुवन्ति विज्ञानम्।**

अप्राप्तविबोधा इति अप्ररूढज्ञानाश्चर्यामार्गनिष्ठा इत्यर्थः।।१२९।।

तत्रैव चक्रस्थानां देवतानां परिकल्पनां दर्शयति

---

और इस प्रक्रिया याग की पूर्त्ति के लिये प्रवृत्त हो जाय, तो शक्तिमान् मिथः संघट्ट द्वारा उसकी इच्छा पूर्ण करे । उससे उदित द्रव्य राशि को दोनों मिल कर प्राश करें ।''

इसके साथ ही एक दूसरी उक्ति के अनुसार संघट्टोद्रिक्त रसायन से मन्त्रविद्या पुलकित होती है । वही कह रहे हैं—

''शक्तिशक्तिमद्-संघट्ट से उद्रित्त रसायन द्रव्य रूप वीर्य से मन्त्रविद्या प्रसन्न हो जाती है । इसी द्रव्य से कुलयाग सम्पन्न करना चाहिये ।''

कुल मार्ग की इस रहस्य प्रक्रिया को चर्या के स्तर से उठाकर ज्ञान की चरम सीमा पर पहुँचाने का प्रयत्न शास्त्रकारों ने किया है और इसमें वे सफल रहे हैं ।।१२८।।

उक्त कुलयाग का क्रम उन व्यक्तियों से सम्बद्ध है, जो ज्ञानवान् हैं। वे अपने स्तर से इस महनीय विज्ञान का लाभ उठाते हैं । इनके अतिरिक्त कुछ ऐसे लोग भी होते हैं, जो ज्ञानी तो नहीं होते । केवल कर्मानुष्ठान की दृष्टि से इसका सम्पादन करते हैं । उनके सम्बन्ध में शास्त्रकार का कथन है कि,

जो अभी विबोध की स्तरीयता का स्पर्श भी नहीं कर पाये हैं, ऐसे लोग शान्त आनन्द की उपलब्धि से वंचित रह जाते हैं । वे अभ्युदित व्युत्थान दशा की सामान्य आनन्दात्मकता में ही उत्फुल्ल होते रहते हैं।

**ते तत्र शक्तिचक्रे तेनैवानन्दरसमयेन बहिः ।।१३०।।**

**दिक्षु चतसृषु प्रोक्त-**
**क्रमेण गणनाथतः प्रभृति सर्वम् ।**
**संपूज्य मध्यमपदे कुलेशयुग्मं त्वरात्रये देवीः ।।१३१।।**

**बाह्ये प्रत्यरमथ किल**
**चतुष्कमिति रश्मिचक्रमर्कारम्।**
**अष्टकमष्टाष्टकमथ**
**विविधं संपूजयेत्क्रमेण मुनिः ।।१३२।।**

---

इसी स्तर के याग में संदोह प्राप्त कर प्रसन्न दीखते है । उसी में लीन रह कर उसी मुख्य चक्र में देवताओं की परिकल्पना कर लेते हैं । और एतावन्मात्र विज्ञान का आनन्द ले पाते हैं । वास्तविकता यह होती है कि, ज्ञान के अभाव में उस समय उत्पन्न जगदानन्द के स्वारस्य मे आश्चर्यचकित हो जाते हैं । मात्र चर्या मार्ग में ही उनकी निष्ठा का संतर्पण होता रहता है । यह स्थिति उत्तम कोटि की स्थिति नहीं मानी जा सकती है ॥१२९॥

अप्राप्त विबोध चक्रस्थ देवताओं की परिकल्पना कैसे करता है, इसका चित्रण कर रहे हैं—

वे उस शक्तिचक्र में उसी आनन्द सुधा के आस्वाद में समाविष्ट रहते हुए अभ्युदित अवस्था मे ही नित्यार्चा के सन्दर्भ मे देवताओं का प्रकल्पन करते हैं । इनके प्रकल्पन का क्रम इस प्रकार से ऊह किया जा सकता है—

१. चारों दिशाओ में गणपति से प्रारम्भ कर गुरु पंक्ति, ओघ गुरुपंक्ति योगिनी समुदाय की स्थापना कर मध्य में कुलेश्वर और कुलेश्वरी की पूजा की जाती है । यह पूजा का प्रथम प्रकल्प है ।

शक्तिचक्रे इति शक्तेः संबन्धिनि योगिनीवक्त्रात्मनि मुख्यचक्रे इत्यर्थः। तेनैवेति अभ्युदितेन रूपेण। प्रोक्तेति नित्यार्चाभिधानावसरे। अर्कारमिति द्वादशारम्।।१३०-१३२।।

न केवलमेतत् शक्तिचक्रे एवं पूज्यं, यावत्स्वस्मिन्नपीत्याह

**निजदेहगते धामनि तथैव पूज्यं समभ्यस्येत् ।**

ननु सङ्घट्टाभ्युदितोभयात्मकं विसर्गमनुसन्दधतामनवच्छिदि पदे प्ररोहो विज्ञानप्राप्तिश्च भवेदित्युक्तं, शान्तात्मनि विसर्गे पुनः प्ररूढानां का गतिरित्याशङ्क्य आह

**यत्तच्छान्तं रूपं तेनाभ्यस्तेन हृदयसंवित्त्या ।।१३३।।**

---

२. द्वितीय प्रकल्प में तीन अराओं की रचना होती है। ये बाह्य अवस्थित अरायें होती हैं। अरायें एक तरह की किरणात्मक रेखायें होती हैं। इन प्रत्येक अरा से चार रश्मिचक्र का प्रकल्पन करना होता है। पहला रश्मिचक्र द्वादशारचक्र होता है। दूसरा रश्मिचक्र अष्टार होता है और तीसरा रश्मिचक्र षोडशार (अष्ट + अष्ट = षोडशार) होता है। चौथा देवी चक्र होता है। इस प्रकार चक्र पूजा का यह क्रम पूरा होता है ।।१३०-१३२।।

**शान्तं शिवपदमेति हि गलिततरङ्गार्णवप्रख्यम्।**

ननु एवं च अस्य किं स्यादित्याशङ्क्य आह

**तच्छान्तपदाध्यासाच्चक्रस्थो देवतागणः सर्वः ।।१३४।।**

**तिष्ठत्युपरतवृत्तिः शून्यालम्बी निरानन्दः ।**

उपरतवृत्तिरिति सर्वभावसंक्षयात्, अत एव उक्तं शून्यालम्बीति, अत एव

---

यह केवल शक्ति चक्र में ही नहीं, अपितु अपने शरीर में भी प्रकल्पित होना चाहिये । यही कह रहे हैं—

अपने शरीर में भी शक्तिमच्चक्र का अवस्थान होता है । जैसे दूती के शक्तिवक्त्र में पूजा प्रकल्पित है, उसी तरह संघट्ट की वेला में अपने चक्र में भी पूजा प्रकल्पित करनी चाहिये ।

इसी वर्णन के क्रम में जिज्ञासु नयी जिज्ञासा के साथ उपस्थित हो रहा है, वह कहता है कि, संघट्ट की एक आनन्द दायिनी प्रथम अवस्था और उसके बाद अभ्युदित नामक दूसरी अवस्था के अनन्तर विसर्ग का अनुसन्धान सहजतया साधक करता है । उस समय उसका अनवच्छिन्न अखण्ड पद में प्ररोह सम्भव होता है । साथ ही साथ विज्ञान की प्राप्ति भी होती है । यह बात शास्त्र कहता है और हमें यह मान्य भी है । मैं विशेषतः यह जानना चाहता हूँ कि, शान्तात्मक विसर्ग दशा में प्ररूढ व्यक्तियों की क्या गति होती है? इस जिज्ञासा का उपशमन कर रहे हैं—

जो वह शान्त विसर्ग रूप है, उसमें अभ्यस्त हो जाने पर आन्तर संविति के आनन्दसुधास्वादसमावेश से शान्त शिवपद की प्राप्ति सरलतया सम्पन्न हो जाती है । उस समय प्रशान्त महासागर की तरङ्गों के विगलन के बाद जैसी शान्त गंभीर अवस्थिति दृष्टिगोचर होती है, उसी तरह परमशिव की परमशान्त अवस्था में विषयौन्मुख्य के विगलन के बाद पारिमित्य विलुप्त हो जाता है और साधक शिव में समारूढ हो जाता है ।।१३३।।

··················'निरालम्बः परः शिवः ।'

इति दृशा शिवपदविश्रान्त्या निरानन्दः॥१३४॥

न केवलं मध्यचक्रस्थ एव देवतागण एवमास्ते, यावदनुचक्रस्थोऽपीत्याह

**योऽप्यनुचक्रदृगादिस्वरूपभाक् सोऽपि यत्तदायत्तः।१३५।।**

**तेनानन्दे　　　मग्नस्तिष्ठत्यानन्दसाकाङ्क्षः ।**

---

शान्तसमुद्र की भाँति परम शान्त शिवपद में आरूढ साधक उस शान्त पदाधिष्ठिति के अध्यास से स्वनाम धन्य हो उठता है । उसके शक्तिमच्चक्र में अवस्थित सभी देवताओं का समूह भी एक प्रकार की परम सिद्ध-शान्त उपरतवृत्ति में अवस्थित हो जाता है । मानव भाव की शान्ति साधक में होती है और समस्त देव भाव भी शान्ति का वरण करते हैं । वहाँ किसी प्रकार के आलम्बन की अपेक्षा नहीं रह जाती । इसीलिये उस दशा को शून्यालम्बी दशा कहते हैं । आगम का यह उद्घोष है कि,

"परम शिव निरालम्ब होता है ।"

इस दृष्टि से विचार करने पर यह निश्चय हो जाता है कि, शिवपद में पराविश्रान्ति ही सर्वोच्च अवस्था होती है । उसमें अवस्थित भाग्यशाली साधक का जीवन सार्थक हो जाता है । वह समस्त आनन्दों को भी अतिक्रान्त कर जाता है । उस अवस्था को निरानन्ददशा कह सकते हैं ॥१३४॥

केवल मध्य चक्रस्थ देवता ही उपरतवृत्ति नहीं होते अपितु अनुचक्र स्थित देववर्ग भी परम शान्त हो जाता है । यही कह रहे हैं—

जो अनुचक्र शरीर में विद्यमान हैं, जैसे दृक् इन्द्रियादि भी देववर्ग में परिगणित होते हैं, इन्हें करणेश्वरी देवियाँ कहते हैं । इनकी तन्मात्र क्षेत्र में ही गति सीमित होती है । इनकी यह विशेषता होती है कि, ये सभी मुख्य चक्र में अवस्थित देवताओं के ही अधीन होते हैं । उनके वश में

अनुचक्रदृगादिस्वरूपभागिति अर्थात् देवतागणः। तदायत्त इति मुख्यचक्रस्थदेवतागणवशः। तेनेति तदायत्तत्वेन।

ननु एवमनुचक्रदेवतागणोऽपि निरानन्दे एव पदे विश्रान्तोऽस्तु, किमस्य आनन्दसाकाङ्क्षत्वेनेत्याशङ्क्य आह

**परतत्स्वरूपसङ्घट्टमन्तरेणैष करणरश्मिगणः ।।१३६।।**

**आस्ते हि निःस्वरूपः स्वरूपलाभाय चोन्मुखितः।**

एष दृगाद्यात्मा करणदेवतागणो हि परे स्वानन्दनिर्भरतया सर्वोत्कृष्टे तस्मिन् समनन्तरोक्तसतत्त्वे प्रमात्रात्मनि संविद्रूपे विश्रान्तिं विना निःस्वरूपो

---

रहने का सुपरिणाम यह होता है कि, ये अनुचक्र स्थित देवता भी उसी परमानन्द में निमग्न होकर रह जाते हैं। यहाँ एक रहस्य की ओर शास्त्रकार संकेत कर रहे हैं। उन्होंने यह स्पष्ट उल्लेख किया है कि, वे सभी आनन्द-साकाङ्क्ष होकर ही आनन्द में मग्न रहते हैं।

इस आनन्द साकाङ्क्षता को स्पष्ट करने के लिये शास्त्र की पृथक् कारिका का अवतरण कर रहे हैं। उनका कहना है कि, परमशिव-स्वरूपोपलब्धि सर्वातिशायी अवस्था है। उस स्वरूपावस्था में आरूढ होना संघट्ट की प्रक्रिया से ही सम्भव है। कारण देववर्ग अपने अपने सीमित परिवेश के आनन्द में ही निर्भर होता है। इसके अतिरिक्त परप्रमाता की संविद्विश्रान्ति का परमानन्द का पृथक् आयाम है। उस संविद् से सम्पर्क के बिना अनुचक्र स्थित उन देवताओं में अपने विषयों के आहरण का सामर्थ्य ही नहीं रहता। परिणामतः उनमें स्वरूपौन्मुख्य का अभिलाष जागृत रह जाता है। यही उनकी आनन्द साकाङ्क्षता कहलाती है। इसी तथ्य को श्लोक में 'निःस्वरूप स्वरूप लाभ के लिये उन्मुखित होना' कहा गया है। आनन्दसाकाङ्क्ष शब्द करण रश्मिगण का ही विशेषण शब्द है— यह ध्यान रखना चाहिये ॥१३५-१३६॥

निजनिजार्थाहरणादावक्षमः स्वरूपं लब्धुमुन्मुखितश्च आस्ते आनन्द-साकाङ्क्षो भवेदित्यर्थः॥१३६॥

एवंविधश्च अयं करणरश्मिगणः किं कुर्यादित्याशङ्क्य आह

**रणरणकरसान्निजरसभरितबहिर्भावचर्वणवशेन।।१३७।।**

**विश्रान्तिधाम किञ्चिल्लब्ध्वा स्वात्मन्यथार्पयते।**

एष करणरश्मिगणो हि अभिलाषाभिष्वङ्गात् निजरसभरितानां स्वसंविन्मयतयैव बहिरवभासितानां भावानां यत् चर्वणं रक्तिस्तद्वशेन स्वावमर्शरूपं किञ्चित् विश्रान्तिधाम लब्ध्वा अनन्तरमर्थात् चर्वितमेव भावजातं स्वात्मनि अर्पयते

**'निजनिजभोगाभोगप्रविकासिनिजस्वरूप परिमर्शे।**
**क्रमशोऽनुचक्रदेव्यः संविच्चक्रं हि मध्यमं यान्ति।।'**(११२)

---

आनन्द साकाङ्क्ष यह करण रश्मिगण की अनन्तर-परिणति की चर्चा कर रहे हैं—

रणरणकरस वह अवस्था है, जिसमें इन्द्रिय शक्तियाँ अपने विषय के आहरण में असमर्थ होने पर विषय स्नेह के कारण कुछ बेचैनी का अनुभव करती हैं। एक तरह का अनुभूति गत स्नेह संताप का सुख किसी प्रिय वस्तु के क्षणिक अभाव में होता है। वही रणरणकरस कहलाता है।

स्वभावतः इन्द्रियाँ साकाङ्क्ष होती हैं, स्वात्म संवित् शक्ति से वे समन्वित होती हैं। यह उनकी निजरस भरित अवस्था है। इससे वे बाहर अवभासित अर्थजात (भाव) का चर्वण करती हैं। इस चर्वण के वश में रहती हुई अर्थात् बाह्यावभासमान पदार्थों के रस में वे अनुरक्त होती हैं। इस अनुरक्ति के फलस्वरूप किंचिद् विश्रान्ति का विमर्शात्मक सुख उन्हें मिलता है। इसे शास्त्रकार विश्रान्ति धाम कहते हैं। यह इन्द्रियों का इन्द्रियार्थजन्य सुख कहा जा सकता है।

इत्यादिदृशा प्रमात्रात्मनि मुख्ये संविच्चक्रं विश्रान्तिं भजते इत्यर्थः॥

ननु एवं तद्विश्रान्त्या अस्य किं स्यादित्याशङ्क्य आह

**तन्निजविषयार्पणतः पूर्णसमुच्छलितसंविदासारः॥१३८॥**

**अनुचक्रदेवतागणपरिपूरणजातवीर्यविक्षोभः ।**

**चक्रेश्वरोऽपि पूर्वोक्तयुक्तितः प्रोच्छलेद्रभसात्॥१३९॥**

चक्राणां हि विश्रान्तिधामत्वादीश्वरः प्रमातापि निजनिजविषयार्पण-वशादनुचक्रदेवतागणेन यत् परिपूरणं, तेन जातवीर्यविक्षोभो व्यक्त-निजावष्टम्भः, अत एव पूर्णसमुच्छलितसंविदासारः पूर्वम्

**'अनुचक्रदेवतात्मकमरीचिपरिपूरणाधिगतवीर्यम् ।**
**तच्छक्तिशक्तिमद्युगमन्योन्यसमुन्मुखं भवति ॥'** (११३)

---

यहाँ यह ध्यान देने की बात है कि, यह सुख की अनुभूति की अवस्था भी स्वपरामर्श का ही परिणाम होती है। इसमें रह कर उस सुख को स्वात्म में ही अर्पित करती हुई ये इन्द्रियाँ कुछ अभ्यास के बाद प्रमात्रात्मक संविद् में भी विश्रान्ति पा जाती है। इसी आह्निक के श्लोक ११२ में इसकी चर्चा की गयी है। इसे वहीं देखा जा सकता है॥१३७॥

इस विश्रान्ति से करणरश्मिवर्ग की जो अवस्था होती है, उस पर प्रकाश प्रक्षिप्त कर रहे हैं—

अपने विषय सुख का अपने विमर्श मे अर्पण करने से एक प्रकार की परिपूर्णता का वितान तन जाता है। सारे अनुचक्रों का यह अर्पण मुख्य चक्र मे ऊर्जा का विक्षोभ उत्पन्न कर देता है। इस तरह चक्रेश्वर में पूर्ण समुच्छलन प्रारम्भ हो जाता है। इस समुच्छलन से प्रभावित परासंविद् की महाबौछार का समुल्लास हो जाता है। इस क्रमिक परिपूर्ति में चक्रेश्वर अनुचक्रों के साथ ही साथ संविदासार के प्रथित महाप्रसार से

इत्याद्युक्तयुक्तितो रभमात् प्रोच्छलेत् सहसैव बहिरुन्मुखः स्यादित्यर्थः॥१३९॥

प्रकृतमेव उपसंहरति

**त्रिविधो विसर्ग इत्थं सङ्घट्टः प्रोदितस्तथा शान्तः ।**

त्रिषु प्रकारेषु विसर्गशब्दस्य प्रवृत्तौ निमित्तं दर्शयति

**विसृजति यतो विचित्रः**
**सर्गो विगतश्च यत्र सर्ग इति ।।१४०।।**

यत इति हेतो॥१४०॥

---

अप्रतिरुद्ध भाव से प्रोच्छलित हो उठता है । यहाँ रभसात् प्रयोग प्रोच्छलक की साहसिकता को व्यक्त करता है । भॉड़ा आनन्द से इतना ठूस ठूस कर भर जाता है कि, उसमें विस्फोट सा हो जाता है और ऐसा प्रतीत होने लगता है, जैसे सारा आन्तर और बाह्य एक हो गया होता है । श्लोक ११३ में इस अर्थ का स्फोरण किया गया है । वहाँ से इसे देखा जा सकता है ॥१३९॥

इस प्रकार साधक यह स्पष्ट अनुभव करता है कि, विसर्ग त्रिविध भाव से व्यक्त हो रहा है । पहली अवस्था 'संघट्ट' की होती है । द्वितीय विसर्ग 'प्राभ्युदित' माना जाता है । तीसरा विसर्ग 'शान्त' संज्ञा से विभूषित किया गया है । विसर्ग शब्द की प्रवृत्ति के निमित्त के सन्दर्भ मे शास्त्रकार कह रहे हैं कि, चूँकि यह विचित्र और आश्चर्यमय आनन्द को विसृष्ट करता है । इसलिये इसे विसर्ग कहते हैं । दूसरी दृष्टि से अर्थात् शास्त्र दृष्टि से यह निरुक्ति की जा सकती है कि, यहाँ चूँकि सर्ग विगत हो जाता है, इसलिये इसे विसर्ग कहते है । तीसरी अर्थात् अभ्युदित दृष्टि से यह कहा जा सकता है कि, 'यत्र विशिष्टः सर्गः जायते' वही विसर्ग है ॥१४०॥

नच एतदस्मदुपज्ञमेवेत्याह

**श्रीतत्त्वरक्षणे श्री-**

**निगमे त्रिशिरोमते च तत्प्रोक्तम् ।**

तत्र

**'तत्त्वरक्षाविधानेऽतो विसर्गत्रैधमुच्यते ।'**

इत्यादिना तत्त्वरक्षाविधानस्य प्राक्संवादितत्वात् तद्ग्रन्थमनुक्त्वैव, श्रीगमशास्त्रं संवादयति

**कुण्डं शक्तिः शिवो लिङ्गं मेलकं परम पदम् ।।१४१।।**

**द्वाभ्यां सृष्टिः संहृतिस्तद्विसर्गस्त्रिविधो गमे ।**

---

शास्त्रकार यह स्पष्ट रूप से व्यक्त कर रहे हैं कि, ये सारे तथ्य शास्त्रीय तथ्य हैं—

श्रीतत्त्वरक्षण प्रकरण में श्रीगमशास्त्र और श्रीत्रिशिरो भैरव मत में ये सारी बातें कही गयी हैं । वहाँ यह स्पष्ट निर्देश है कि,

"तत्त्वरक्षा विधि के अनुसार तीन प्रकार के विसर्ग का वर्णन मिलता है ।"

इस प्रसङ्ग में श्रीगमशास्त्र के संवाद को यहाँ उपस्थापित कर रहे हैं । वहाँ स्पष्ट उल्लेख है कि, 'कुण्ड' ही शक्ति है । लिङ्ग ही शिव है । इनका मेलक परमपद है । इनमें दोनों से सृष्टि और संहार के कार्य सम्पन्न होते हैं । परमपद मेलक में मिल जाता है । इस तरह विसर्ग त्रैध स्वतः सिद्ध हो जाता है । इसे दूसरे शब्दों में कह सकते हैं कि, कुण्ड भगवत् शक्ति का अभ्युदित रूप है । लिङ्ग शान्त रूप है । मेलक ही संघट्ट है । अभ्युदित रूप होने के कारण ही शक्ति से सृष्टि होती है । शान्तभाव के कारण शिव से संहार घटित होता है । संघट्ट में परमपद की उपलब्धि

कुण्डं भगवच्छक्तिरुदितं रूपम्, शिवः शान्तं मेलकं सङ्घट्टः। तत्रोदितत्वादेव शक्त्या सृष्टेः, शान्तत्वादेव शिवेन संहारस्य, परमं पदमित्युक्त्या सङ्घट्टेन सर्वावच्छेदविरहादनाख्यस्य च उदय इत्ययं गमशास्त्रे त्रिविधो विसर्गः॥१४१॥

एवं गमशास्त्रं संवादयित्वा श्रीत्रिशिरोभैरवमपि संवादयति

**स्रोतोद्वयस्य निष्ठान्तमूर्ध्वाधश्चक्रबोधनम् ॥१४२॥**

**विश्रामं च समावेशं सुषीणां मरुतां तथा।**
**गतभेदं च यन्त्राणां सन्धीनां मर्मणामपि ॥१४३॥**

---

का आनन्द सन्दोह आन्दोलित रहता है। समस्त अवच्छेद उस समय समाप्त हो जाते हैं। एक अनाख्य भाव का समुदय होता है। यही परम पद कहलाता है। इस तरह श्रीगमशास्त्र में विसर्गत्रैविध्य का ही प्रतिपादन किया गया है, यह सिद्ध हो जाता है ॥१४१॥

यहाँ तक का वर्णन श्रीगमशास्त्र द्वारा प्रतिपादित तथ्य के आधार पर किया गया था। अब श्रीत्रिशिरोभैरवशास्त्र इस विषय में क्या दृष्टि रखता है, उसका कथन कर रहे हैं—

तान्त्रिक साधना पद्धति का संक्षिप्त किन्तु एक तरह से पूरा सन्दर्भ ही यहाँ प्रतिनिधि शब्दों के माध्यम से प्रस्तुत कर कुल मार्ग की पृष्ठभूमि पुष्ट कर रहे हैं। शरीर में ऊर्ध्व से अधस्तन भाग तक, ऊपर से नीचे तक चक्रों का अधिष्ठान है। शरीरस्थ यन्त्रों, सुषियों (छिद्रों चक्रों), मरुतों (श्वासनिःश्वास रूप में जीवन के वरदान रूप में प्राप्त), प्राणापानवाहों, मर्मस्थलों को समान रूप से नियन्त्रित करना पड़ता है। शिव के लिये यह अयत्नज व्यापार है किन्तु साधक के लिये यत्न करना आवश्यक होता है। अभ्यास करना पड़ता है। इन सब पर नियन्त्रण के लिये दो स्रोतों पर ध्यान जाना स्वाभाविक है। ये दो स्रोत दक्ष और वाम वाह के रूप में भी अनुभूत किये जाते हैं। साथ ही साथ निष्ठान्त अर्थात् मध्यधाम विश्रान्ति पर्यन्त 'बोधन' विश्रान्ति और समावेश की प्रक्रिया अपनानी पड़ती है।

**द्वासप्ततिपदे देहे सहस्रारे च नित्यशः ।**
**गत्यागत्यन्तरा वित्ती सङ्घट्टयति यच्छिवः ।।१४४।।**
**तत्प्रयत्नात्सदा तिष्ठेत्सङ्घट्टे भैरवे पदे ।**
**उभयोस्तन्निराकारभावसंप्राप्तिलक्षणम् ।।१४५।।**
**मात्राविभागरहितं सुस्फुटार्थप्रकाशकम् ।**

---

इतनी साधना कहने के लिये थोड़े से शब्दों में व्यक्त कर दी गयी है किन्तु इसमें साधक का सारा जीवन भी खप सकता है । संस्कारवान् सौभाग्यशाली साधक गुरुकृपा से अनायास भी यह सिद्ध कर सकता है । इसी पृष्ठभूमि में साधक द्वारा द्वासप्तनिसहस्र नाड़ियो के केन्द्र रूप नाभि से सहस्रार चक्र पर्यन्त प्राणापानवाह की गति आगति प्रक्रिया को भी नियन्त्रिन करना आवश्यक होता है । इस नियन्त्रण से प्राण और अपान वाह का त्रोटन हो जाता है । उस समय साक्षात् शिव के सदृश ही हो जाता है । इस पृष्ठभूमि में साधनासिद्ध शिव रूप साधक जब कुलमार्ग की प्रक्रिया में शान्त और अभ्युदित उपक्रम करता है और संवित्ति देवियों को या शान्तोदित वृत्तियों को संघट्टित करता है, उस समय का वह शक्तिशक्तिमद्-मेलन सौभाग्य का विषय बन जाता है ।

उभयमेलन एक प्रयत्न सिद्ध व्यापार है । ऐसा योग्यतम व्यक्ति इस संघट्ट दशा में शाश्वत विराजमान रह सकता है । वह जिस विश्वातीत निरानन्द दशा में उस समय बैठा होता है, अपनी मेलन मुद्रा में अवस्थित रहता है, वही वस्तुतः भैरव पद है । इस पद की अधिष्ठिति का आनन्द अवश्य लेना चाहिये । शास्त्रकार कहते हैं कि, वह उस पद पर बैठ कर उसके आनन्द का सौभाग्य प्राप्त करे । तिष्ठेत् विधि क्रिया का प्रयोग इस निर्देश का साक्षी है ।

इह नित्यमूर्ध्वाधोवर्तिना चक्राणां यन्त्राणां सन्धीनां मर्मणां मरुतां च गतभेदमत एव दक्षवामवाहात्मनः स्रोतोद्वयस्य निष्ठान्तं मध्यधामविश्रान्ति-पर्यन्तं बोधनं, विश्रामं समावेशं च विधाय, द्वासप्ततिपदे सहस्रारे देहे

**'द्वासप्ततिसहस्राणि नाडीनां नाभिचक्रके ।'**

इत्याद्युक्त्या तावन्नाडिसम्भिन्ने नाभिदेशे प्राणापानत्रोटनेन अन्तरा गृहीतशिवावेशः शान्तोदितात्मिके वित्तं यत् सङ्घट्टयति तदुभय-मेलनादिस्वरूपे प्रोन्मुखो भवेत् ततः पूर्णसंविद्रूपे सङ्घट्टपदे सर्वकालं प्रयत्नतस्तिष्ठेत् तत्रैव सावधानो भवेदित्यर्थः । यतस्तदुभयोः शान्तोदितलक्षणयो रूपयोः प्रतिनियतपदे सकलाकाराद्यवच्छेदशून्यत्वात् निराकारत्वापत्तिसत्त्वमत् एव निरंशत्वात् मात्राविभागरहितमत एव सुस्फुटस्य स्वानुभवमात्रैकरूपस्य अर्थस्य प्रकाशकमभिव्यञ्जकमित्यर्थः॥१४२-१४५॥

अत्रैव च दार्ढ्यं कार्यमित्याह

**अभ्यस्येद्भावसंवित्तिं सर्वभावनिवर्तनात् ॥१४६॥**

**सूर्यसोमौ तु संरुध्य लयविक्षेपमार्गतः ।**

---

यहाँ यह ध्यान देने की बात है कि कुलमार्ग की यह प्रक्रिया शक्ति की प्रतिनिधि दूती और शक्तिमान् के प्रतिनिधि उभय साधकों की साधना है । दूती भी इतनी ही योग्यतम होनी चाहिये । अन्यथा आनन्द एकाङ्गी हो कर रह जायेगा । और दूसरा ऊब से ग्रस्त हो जायेगा । इसलिये दोनों को शान्तोदित भाव से ऊपर उठकर सर्वावच्छेदशून्य निराकार भाव में अवस्थित होना आवश्यक है । उस समय मात्रा रूप पारिमित्य का विगलन हो जाता है । निरंश अखण्ड सद्भाव से भावित साधक के लिये स्वानुभूत प्रातिभ चमत्कार के फल स्वरूप सभी अर्थों का प्रकाशन अनायास सिद्ध हो जाता है । इसी अवस्था में अवस्थित रहने का निर्देश शास्त्र देता है ॥१४२-१४५॥

सर्वेभ्यश्चक्रादिभ्यो भावेभ्यो निवर्त्य दक्षवाममार्गाभ्यां प्राणापानौ निरुध्य मध्यधाम्नि सर्वभावानुस्यूतां तत्संघट्टमयीं प्रमातृरूपां संवित्तिमभ्यस्येत् तदामर्शपर एव स्यादित्यर्थः। वित्तिरिति पाठे तु शान्तोदितात्मिका एवेति व्याख्येयम्॥१४६॥

तदेवमत्र त्रिविधेऽपि विसर्गे समावेशभाजां यः कश्चन स्वारसिकः परामर्शः परिस्फुरति, तदेव परं मन्त्रवीर्यमित्याह

**एवं त्रिविधविमर्शविशसमापत्तिधाम्नि य उदेति।।१४७।।**

---

इस स्वात्मसाक्षात्कार और स्वानुभूत अर्थ के प्रकाशन को साधक साधना द्वारा सातत्य में बदल सकता है । तभी इसमें दृढ़ता आ सकती है । यही कह रहे हैं—

इस भाव संवित्ति के सातत्य का अभ्यास करना चाहिये । इससे समस्त अन्य अनपेक्षित भावनाओं का निवर्त्तन हो जाता है । सूर्य रूप प्राणवाह सोम रूप अपानवाह का सम्यक् रूप से रोधन करने के उपरान्त लय और विक्षेप के मार्ग भी स्वाभाविक रूप से नियन्त्रित हो जाते हैं।

सर्वभाव निवर्त्तन अभ्यास से ही सिद्ध होता है । समस्त चक्रानुचक्रों से सम्बद्ध भाव जब तक साधक में सक्रिय रहते हैं, सिद्धि उससे दूर ही रहती है । इसलिये सभी भावों का निवर्त्तन प्रक्रिया की पहली और मुख्य शर्त्त है ।

इस प्रक्रिया के पूर्ण होने पर दक्षवाम से होने वाले प्राणापानवाह को सुषुम्ना में समाविष्ट करते हैं । यह दूसरी मुख्य क्रिया है । इस मध्य धाम में उस समय सर्वभावमयी प्रमातृसंवित्ति का समावेश सरलता से सिद्ध हो जाता है ॥१४६॥

इस प्रकार कुल मार्ग में सिद्धान्त रूप से प्रतिपादित त्रिविध विसर्गों में समावेश प्राप्त करने वाले साधक धन्य हो जाते हैं । उनमें एक स्वारसिक स्वात्मपरामर्श का परिस्फुरण होता है । वह परामर्श का स्फुरण सर्वातिशायी मन्त्रवीर्य बन जाता है । यही कह रहे हैं—

**संवित्परिमर्शात्मा ध्वनिस्तदेवेह मन्त्रवीर्यं स्यात्।**
**तत्रैवोदिततादृशफललाभसमुत्सुकः स्वकं मन्त्रम्।।१४८।।**

**अनुसन्धाय सदा चेदास्ते मन्त्रोदयं स वै वेत्ति।**

यः कश्चिदेवं विसर्गावेशशाली सङ्घट्टवेलायामुदितमनुभवमात्रैक-गोचरत्वात्तादृशं वक्तुमशक्यं यदानन्दनिर्भरं फलं तल्लाभे समुत्सुकः सन्नभीष्टमन्त्रं सदा, नतु क्षणमात्रं, तत्रैव संवित्परामर्शात्मनि अहं-चमत्कारमये ध्वनावनुसन्धाय चेदास्ते, स तत्र मन्त्रोदयं वेत्ति उदितोऽस्य मन्त्रः स्यादित्यर्थः।।१४७-१४८।।

---

इस प्रकार तीन प्रकार के शान्तोदित संघट्टरूप विसर्गों में समावेश की समापत्ति के धाम मे संवित्परामर्शात्मका जिस ध्वनि का उदय होता है, वही पर-मन्त्र की ऊर्जा की प्रतीक होती है। इस मन्त्रवीर्य के उदय से साधक एक अनिर्वचनीय आनन्द से भर उठता है। आवश्यकता होती है, इस महावीर्यात्मकता को स्वयं में शाश्वत बनाने की। इसलिये इसका अभ्यास नितान्त आवश्यक है।

उस अवस्था में अनुभव-मात्रैक-गोचर एक अनिर्वचनीय आनन्दसन्दोहनिर्भर फल की समापत्ति स्वारसिकतया होती है। उस फल की समुपलब्धि की लालसा अनिवार्यतः आवश्यक है। उसके प्रति समुत्सुकता से सम्पन्न साधक अपने अभीष्ट मन्त्र का सतत अनुसन्धान करे। इस सातत्य में रंचमात्र का अवरोध भी साधना को खण्डित कर सकता है। वह संवित्परामर्शमयी परावस्था होती है। उस अहंता का चमत्कार कूट-कूट कर भरा होता है। उसका अनुसन्धान साधक अनवरत क़रे, इसी में कल्याण है। उस समय उस मन्त्र की उदय भूमि का अभिज्ञान हो जाता है। उसका मन्त्र उदित हो जाता है। मन्त्रोदय की प्रक्रिया असामान्य प्रक्रिया है। इसके प्रति सदा दत्तावधान होना अनिवार्यतः आवश्यक है ।।१४७-१४८।।

भूयो भूयश्च अत्रैव भावनापरेण भाव्यं येन मध्यचक्रे एव ऐकाग्र्यं सिद्ध्येदित्याह

**अत्रैव जपं कुर्यादनुचक्रैकत्वसंविदागमने ।।१४९।।**

**युगपल्लक्षविभेदप्रपञ्चितं नादवृत्त्यैव ।**

**'क्रमशोऽनुचक्रदेव्यः संविच्चक्रं हि मध्यमं यान्ति।'** (११२)

इत्यादिदृशा युगपदनुचक्रदेवीनामेकत्वेन मुख्यचक्ररूपायां संविदि यदागमनं विश्रान्तिस्तन्निमित्तमत्रैव संवित्परामर्शात्मनि उदीयमाने मन्त्रे नादामर्शमात्रमयतया

---

संघट्ट की निरानन्दमयी अनिर्वचनीय मन्त्रोदय दशा का अनुभावक भाग्यशाली साधक होता है । उसके लिये शास्त्र का यही निर्देश है कि, वह इस प्रक्रिया के प्रति सदा सजग रहे । तद्भाव भावित रहे । इससे मध्य चक्र में एकाग्रता सिद्ध हो जाती है । यही कह रहे हैं—

इसी अवस्था में जप करना चाहिये । समस्त अनुचक्रों की आंशिकता की समाप्ति के कारण एक प्रकार की चक्रैकत्व की संवित्ति का उदय होता है । इसी आह्निक का ११२वाँ श्लोक कहता है कि,

"क्रमशः अनुचक्र देवियाँ मध्य संवित्ति चक्र में समाविष्ट हो जाती हैं ।"

इस दृष्टि से शारीरिक चक्र-स्थिति पर ध्यान देने से सारी बातें साफ झलक जाती हैं । अनुचक्र देवियों का मुख्य चक्र रूपा संविद्तत्त्व में आगमन अनुभूत होने लगता है । उस समावेश की विश्रान्ति का आनन्दनिर्भर स्वरूप चरितार्थ होता प्रतीत हो जाता है । वहाँ के मन्त्रोदय के नादात्मक परामर्श में ही लक्षभेदक पर्याप्त जप होना चाहिये । आगम कहता है कि,

"उदय, संघट्ट और शान्ति में प्रत्येक में एक लाख के क्रम से ३ लाख जप होना (नादवृत्ति से ही) चाहिये ।" इस अवस्था में जप का स्वरूप नादानुवृत्ति से ही संभव है । यहाँ तीन लक्ष में लक्ष शब्द से तीनों

**'उदये सङ्गमे शान्तौ त्रिलक्षो जप उच्यते ।'**

इत्याद्युक्तेन लक्षविभेदेन प्रपञ्चितं जपं कुर्यात् भूयो भूयोऽनुसन्धानं विदध्यादित्यर्थः॥१४९॥

इदमेव च मुद्राणामपि परं वीर्यमिति अन्यत्र उक्तमित्याह

**श्रीयोगसञ्चरेऽपि च मुद्रेयं योगिनीप्रिया परमा।।१५०।।**

**कोणत्रयान्तराश्रितनित्योन्मुखमण्डलच्छदे कमले।**

---

लक्ष्यों की अनन्त सत्तात्मकता भी गृहीत होती है । इसलिये अनन्त मन्त्रानुन्सन्धान का ही तात्पर्य है ! यह अनुभूति का विषय है । जानकार गुरु से इसे सीखा जा सकता है ॥१४९॥

मुद्राओं की परावीर्यावस्था में ऊर्जा के अनुसन्धान में दत्तावधान होने से भी एक अनिर्वचनीयता उदित होती है । वही कह रहे हैं—

श्री योग सञ्चर शास्त्र के अनुसार यह संघट्ट मुद्रा परम योगिनी प्रिया होती है । यही तथ्य पारिभाषिक शब्दों के माध्यम से व्यक्त कर रहे हैं।

सर्व प्रथम पारिभाषिक शब्दो के सम्बन्ध में जान लेना आवश्यक है। इससे प्रकरण का सम्पूर्ण बोध सरल हो जायेगा । वे क्रमशः इस प्रकार हैं—

१. मुद्रा— संघट्ट मुद्रा । इसमें शक्तिशक्तिरूप मेलन चरितार्थ होता है। चर्याक्रम में सामान्य जन भी इससे परिचित होते हैं ।

२. कोणत्रय—योगिनी वक्त्र (भग) तिकोना ही होता है । यह सृष्टि की संरचना के अनुकूल है ।

३. नित्योन्मुखमण्डलच्छदकमल— नित्योन्मुख अर्थात् नित्य सौन्दर्यमयी आकर्षक रूप से खिली हुई मण्डलच्छद (त्रिदल) स्त्री और पुरुष के योनिकमल ।

**सततावियुतं नालं षोडशदलकमलकलितसन्मूलम् ।।१५१।।**

**मध्यस्थनालगुम्फितसरोजयुगघट्टनक्रमादग्नो ।**

**मध्यस्थपूर्णसुन्दरशशधरदिनकरकलौघसङ्घट्टात् ।।१५२।।**

**त्रिदलारुणवीर्यकलासङ्गान्मध्येऽङ्कुरः सृष्टिः ।**

---

४. सतत अवियुत— संघट्ट मुद्रा में स्त्री पुरुष की योनियाँ एकाकार अवस्था में हमेशा मेलनरत होती हैं ।

५. षोडशदलकमलकलित— चन्द्रमा की सोलह कलायें प्रसिद्ध हैं । पन्द्रह तिथियाँ चन्द्रमा की कलायें ही होती हैं । उभय छोर पर अर्धकला की सन्धियों को जोड़ने पर सोलह कलायें हो जाती हैं । रेतस् को चन्द्र मानते है । शुक्रवाहिनी मध्यनाडी ही होती है । वह इस षोडश दल वाले चन्द्र कमल से कलित होती है ।

६. सन्मूलम्— सत् सृष्टि होती है । यह आनन्द निर्भर भी मानी जाती है । इस सृष्टि का मूल मध्य नाडी रूप 'नाल' होता है । यह सन्मूल शब्द इसी नाल का विशेषण है ।

७. मध्यस्थ नाल गुम्फित सरोजयुगघट्टन— मध्य नाड़ी रूप नाल से गुम्फित स्त्री पुरुष के भग रूप युगल कमल जब परस्पर संघट्ट में तत्पर रहते हैं, उस समय की अवस्था ।

८. अग्नि—स्त्री का रज सूर्य और पुरुष का वीर्य चन्द्र माना जाता है । संघट्ट की दशा में आनन्दोद्रेक की चरम परिणति के रूप में इस चन्द्र- सूर्य का भी संघट्ट होता है । सूर्य सोमात्मक संघर्ष में 'शुचि' नामक अग्नि का उदय होता है । यह दोनों का एकल रूप होता है ।

९. त्रिदलारुण वीर्यकलासङ्ग— त्रिदल शक्ति योनि में अरुण (स्त्रीरज) और वीर्य (पुरुष शुक्र) की कलायें परस्पर मिलती हैं । यह प्राकृतिक अयत्नज व्यापार होता है, जो स्वयं घटित होता है ।

कोणत्रयान्तर्वर्ति नित्योन्मुखं सदैव प्रविकस्वरं यत्।

**'त्रिदलं भगपद्म तु..............।'**

इत्याद्युक्त्या मण्डलच्छदं त्रिदलं पौंस्नं स्त्रैणं वा भगकमलं तत्र आप्यायकारितया सततवियुतं

**'यद्रेतः स भवेच्चन्द्रः..........।'**

इत्याद्युक्त्या षोडशदलेन चान्द्रमसेन कमलेन कलितम्, अत एव आनन्दनिर्भरत्वात् सत्, अत एव वक्ष्यमाणरूपायाः सृष्टेर्मूलमुत्पत्तिधाम यत् मध्यनाडीरूपं नालम्,

---

१०. अङ्कुरः सृष्टि— रजोवीर्य के परस्पर मिश्रण रूप क्रिया रहस्यमयी प्रक्रिया है। इसका चाक्षुष प्रत्यक्ष नहीं होता है। जागरूक और संघट्ट में दत्तावधान स्त्रियों को उनके गर्भ में होने वाले स्पन्दन का आनन्द बोध होता है। उसी मिश्रण से अङ्कुर रूप डिम्भ की सृष्टि होती है। विश्वनिर्माण की यह शाश्वत क्रिया है। यह नित्य चलने वाली प्रक्रिया है।

निष्कर्षार्थ यह है कि, शक्तिशक्तिमत् संघट्ट मुद्रा के प्रति साधक को दत्तावधान होना चाहिये। उसे कामानन्द की तृप्ति के उद्देश्य से यह प्रक्रिया कभी नहीं अपनानी चाहिये। संघट्ट की मुद्रा के प्रति योगिनियों का आकर्षण होता है। शरीर श्रीचक्र है। इसमें ६४ योगिनियों का निवास है। संघट्ट की मुद्रा उन्हें बड़ी प्रिय है। उन्हें अनवरुद्ध भाव से इस आनन्द को लेने देना चाहिये।

कोणत्रयरूप भग के अन्तराल में जो आनन्द होता है, उससे स्त्रीयोनिविकस्वर हो जाती है। वह सम्भोग में नित्य उन्मुख होती है। वह त्रिदल कमल के समान उस समय अप्रत्यशित रूप से खिल जाती है। उसके भीतर शुक्रवाह मध्यनाडी का नाल होता है। वह सोलह कलाओं से युक्त चन्द्रमा से अर्थात् पुरुष वीर्य को उत्पन्न करने वाले लिङ्गकमल से समन्वित होता है और 'सत्' रूप सृष्टि का मूल बन जाता है। यह

'अम्बुवाहा भवेद्वामा मध्यमा शुक्रवाहिनी ।
दक्षस्था रक्तवाहा च…………………… ।।'

इत्यक्त्या मध्यस्थेन तेन नालेन गुम्फितमुम्भितं यत् स्त्रीपुंससंबन्धि सरोजयुगं तस्य परस्परसङ्घर्षक्रमेण, तन्मध्यस्थयोः पूर्णयोरविकलयोः, अत एव आनन्दमयतया सुन्दरयो रेतोरजोरूपयोः शशधरदिनकरयोः कलानां सङ्घट्टात्

'शुचिर्नामाग्निरुद्भूतः सङ्घट्टात्सूर्यसोमयोः ।'

इत्युक्त्या अग्नौ प्रमात्रेकरूपे समुल्लसिते त्रिदलस्य कमलस्य मध्ये रजोरेतः कलानां सङ्गात् यश्चित्प्रसरात्मा विश्वगर्भीकार-सहिष्णुरङ्कुरः, सा सृष्टिर्बहिरपि तथावभावते इत्यर्थः। तदुक्तं

---

अवस्था मध्यवाह नाडी नाल से गुम्फित सरोज युगल से युक्त होती है, जब शोणित और शुक्र एक साथ उदित हो जाते हैं । शोणित (सूर्य) और रेतस् (चन्द्र) के संघट्ट से शुचि नामक अग्नि उत्पन्न हो जाता है । योनि के अन्तर्गर्भ में सूर्य चन्द्र की कलाओं का परस्पर मिश्रण भी एक प्रकार का संघट्ट ही होता है । कितना आनन्दप्रद वह अनिर्वचनीय क्षण होता है, जब अरुण (रज) और वीर्य (शुक्र) की कलायें आपस में सम्पृक्त होती हैं । वहाँ एक प्रकार का अयत्नज अङ्कुर फूटता है । वही डिम्भ बन जाता है और विना किसी की सहायता के परमेश्वरेच्छा से अभिनव सृष्टि अपना रूप ग्रहण कर लेती है ।

कुछ आगमिक उक्तियों का प्रयोग आचार्य जयरथ ने किया है । उनका प्रसक्त अर्थ इस प्रकार है—

१. "भगपद्म अर्थात् योनिरूप कमल त्रिदल होता है ।"

२. "रेतस (पुरुष शुक्र) चन्द्र माना जाता है ।"

३. "वामा नाडी अम्बुवाहा, दक्षनाडी रक्तवहा और मध्यनाडी रेतोवहा मानी जाती है ।"

**भगे लिङ्गे स्थितो वह्निरन्तरे भास्करः स्थितः।**
**ऊर्ध्वे विप्रः स्थितः सोमः सङ्घट्टान्निष्क्रमेद्रसः** ।। इति

**तत्पीठं शाकिनीचक्रे सा सृष्टिः सचराचरे।**
**तत्क्षेत्रं बीजराजस्य ऋतुकालोद्भवस्य तु ।।**

**रजःपुष्पोपभोगस्य कुलस्यैवाकुलस्य च।**
**कर्णिकामध्यवर्तिनं हाटकं हाटकेश्वरम् ।।**

**शक्तिपद्मान्तरे लीनमद्वैतं परमं शिवम् ।।'** इति च।।

ननु एवं मुद्रया बद्धया अस्य किं स्यादित्याशङ्क्य आह

---

४. "सूर्य (स्त्रीरज) और सोम (पुरुष शुक्र) इन दोनों के संघट्ट में 'शुचि' नामक अग्नि का उद्भव होता है।"

५. "भग और लिङ्ग में शुचि नामक वह्नि का अवस्थान है। योनि के अन्तर में रजनिवर्त्तन के समय भास्कर का उदय हो जाता है। विप्ररूप सोम ऊपर से वीर्य रूप में उतरता है। रसोद्रेक संघट्ट के कारण ही यह होता है।"

६. "यह शाकिनी चक्र है। सृष्टि रूपा यह शक्ति है। सचराचर सृष्टि की यह उत्स है। यह बीजराज की क्षेत्र रूपा है। ऋतुकाल में उत्पन्न होने वाली राजस कुसुम कला की यह उर्वर भूमि है। कुल और अकुल दोनों दृष्टियों से स्त्री की योनि सदा समर्चनीय है। इस कुसुमकली की कर्णिका अत्यन्त पावन होती है। उसमें हाटक और हाटकेश्वर का अधिष्ठान है। शक्ति पद्म के भीतर ही ये दोनों लीन हैं। वह शिव का अद्वय रूप है। वही परमशिव भी है।"

इस दृष्टि से विचार करने पर योग सञ्चरशास्त्र की सारी बातें कसौटी पर खरी उतरती प्रतीत होती हैं। स्त्री पुरुष का यह भाव समाज में प्रचार के योग्य है। विवाह के पहले वरवधू को इस शास्त्रीय रहस्य की जानकारी रहने पर सामाजिकता का स्वरूप बदल सकता है ।।१५०-१५२।।

**इति शशधरवासरपतिचित्रगुसंघट्टमुद्रया झटिति।।१५३।।**

**सृष्ट्यादिक्रममन्तः कुर्वंस्तुर्ये स्थितिं लभते ।**

सङ्घट्टेत्यनेन अस्याः षडरसंनिवेशभाक्त्वमुक्तम्।।१५३।।

एवं मन्त्रवीर्यातिदेशद्वारकं मुद्रास्वरूपमभिधाय, परस्परस्य लोलीभावं दर्शयितुं पुनस्तद्वीर्यमपि मन्त्रेषु अतिदेष्टुमाह

**एतत्खेचरमुद्रावेशेऽन्योन्यस्य शक्तिशक्तिमतोः ।।१५४।।**

---

मुद्राबद्ध दशा में रहने से इसमें क्या किसी उत्कर्ष की सम्भावना या चमत्कार निहित है? इस जिज्ञासा का समाधान कर रहे हैं—

इस प्रकार सूर्य और शशि के स्वाभाविक संघट्ट से और इस मुद्रा मे अवस्थित रह कर चिदैक्य के संजल्पात्मक विमर्श से समस्त सृष्टि आदि को आत्मसात् करता हुआ साधक चतुर्थ आयाम में प्रतिष्ठित हो जाता है। यह महत्त्वपूर्ण मुद्रा है। केवल कुलयाग निष्ठ कौलिक पुरुष ही इस कौलिकी प्रक्रिया की षडर मुद्रा निवेश के आनन्द का सौभाग्य प्राप्त कर सकता है ।।१५३।।

मन्त्र और वीर्य के साधर्म्य से समन्वित इस मन्त्रवीर्यात्मिका मुद्रा का चित्रात्मक ऐन्द्रिक स्वरूप अनुभूत करने के बाद परस्पर उत्पन्न लोली-भावका अनुसन्धान योगी साधक को होता है। यह लोलीभाव भी मन्त्रवीर्यात्मक होता है। इसमें जो भी व्यक्ताव्यक्त क्रियायें होती हैं, उनमें नाद और नादान्त तक के आनन्द की उपलब्धि होती है। इस भाव को शब्दशय्या प्रदान कर रहे हैं—

यह एक प्रकार की खेचरी मुद्रा है। शक्ति और शक्तिमान् आनन्दातिरेक की अवस्था में होते हैं। उसमें अधरामृतपामयी स्पर्शानन्द की आलिङ्गनबद्ध दशा में रसोपभोग की सर्वातिशायिनी भाव संभूति, अनेक लीलाविव्वोक और हास-हर्ष की अपरिमित संप्रीतियों की चेष्टायें

**पानोपभोगलीलाहासादिषु यो भवेद्विमर्शमयः ।**
**अव्यक्तध्वनिरावस्फोटश्रुतिनादनादान्तैः ।।१५५।।**

**अव्युच्छिन्नानाहतरूपैस्तन्मन्त्रवीर्यं स्यात् ।**

एतस्यां षडरमुद्रालक्षणायां खेचरीमुद्रायामावेशे शक्तिशक्तिमतोरन्योन्यस्य पानोपभोगादौ यो विमर्शात्मा अनुभवः समुदियात्, तदव्यक्ताद्यष्टभेदभिन्नपरनादामर्शस्वभावं मान्त्रं वीर्यं स्यात्।।१५४-१५५।।

अत्रैव पौनःपुन्येन भावनातस्तल्लाभो भवेदित्याह

**इति चक्राष्टकरूढः सहजं जपमाचरन् परे धाम्नि।।१५६।।**

---

तरङ्गित होती हैं । दोनों हृदयों में, मन-मस्तिष्क और अस्तित्व में एक अव्यक्त ध्वनि फूटती है । एक मिथः संजल्पात्मक भाव की स्फोटात्मक सुख की संश्रुति होती है । यह संश्रवण उभयतः प्रवर्त्तमान आनन्दनाद होता है । योगी को नाद और नादान्त का जैसा आनन्दोल्लास होता है, उसी के समान अविच्छिन्न अनाहत सम्प्रीणन यहाँ होता है । इन रूपों में अभिव्यक्त यह चित्रात्मक आश्चर्यमय मन्त्रवीर्य ही है, इसमें सन्देह नहीं ।

स्त्री और पुरुष के त्रिकोण के अरे छः हो जाते हैं । मिथुन भाव में जब दोनों त्रिकोण एकाकार हो जाते हैं, उस समय के उभयैक्यबन्ध को षडर मुद्रा कहते हैं । इसमें आनन्द का सर्वातिशायी संप्रीणन होता है । मिथुन भाव भव्य दोनों आत्माओं का अस्तित्व खेचरी भाव को प्राप्त कर लेता है । उस दशा की विमर्शात्मक अनुभूतियों को शब्दों में नहीं उतारा जा सकता । उसे शास्त्रकार ने अष्टधा व्यक्त किया है । वे क्रमशः १. अव्यक्तविमर्श, २. अव्यक्त ध्वनि, ३. राग, ४. स्फोट, ५. श्रुति, ६. नाद, ७. नादान्त और ८. अव्युछिन्न अनाहत ध्वनि हैं । ये आठों मान्त्रवीर्य रूप ही होते हैं ।।१५४-१५५।।

इसमें बारम्बार भावनाओं के द्वारा सुखमय अनुसन्धान से एक प्रीतिसंप्रीति प्रमोद और आमोद का महोत्सव सम्पन्न हो जाता है । यही कह रहे हैं—

**यद्भैरवाष्टकपदं तल्लभतेऽष्टककलाभिन्नम् ।**

अष्टककलेति अष्टभिरर्धचन्द्रादिभिरुन्मनान्ताभि: कलाभिर्मित्र भेदितमित्यर्थ:॥१५६॥

ननु किं नाम चक्राष्टकं, यदारूढोऽपि जपमाचरेदित्याशङ्क्य आह

**गमनागमनेऽवसितौ कर्णे नयने द्विलिङ्गसंपर्के॥१५७॥**

**तत्संमेलनयोगे देहान्ताख्ये च यामले चक्रे ।**

---

इस अष्टक में आरूढ साधक सहज भाव से जपात्मकता की प्रक्रिया सम्पन्न करता है । वह सांसारिक परिमित आयाम को अतिक्रान्त कर जाता है । पारिमित्य रहित परमधाम में प्रवेश सा पा जाता है । वह इस भैरवी भाव से भव्य आठों आनन्दपदवी का उपभोग कर समाधि सुख का अनुभव कर लेता है । यहाँ यह ध्यान देने की बात है कि, साधक क्रियायोग द्वारा आज्ञाचक्र से ऊपर चलते हुए १. अर्धचन्द्र, २. निरोधिनी, ३. नाद, ४. नादान्त, ५. शक्ति, ६. व्यापिनी ७. समना और ८. उन्मना पद की यात्रा सम्पन्न कर जिस महाशैवभाव के आनन्द को उपलब्ध होता है, वह आनन्द यद्यपि प्रत्यक्षत: देखने में भेद भिन्न लगता है किन्तु एक तरह से वह समान स्तरीय अद्वय आनन्द ही होता है ॥१५६॥

यहाँ चक्राष्टक की प्रसङ्गवश चर्चा कर रहे हैं । साथ ही यह भी संकेतित कर रहे हैं कि, इनके आश्रय में ही ये जप आदि कार्य सम्पन्न होते हैं—

१. गमन (प्राण) २. आगमन (चन्द्र) अर्थात् प्राण और अपान, ३. बुद्धि (अध्यवसाय शालिनी), ४. कर्ण, ५. नयन, ६. द्विलिङ्ग सम्पर्क, ७. द्विलिङ्ग मेलन योग और ८. देहान्त अर्थात् द्वादशान्त ये आठ यामल चक्र हैं । इनमें जप करना श्रेयस्कर होता है । यहाँ कुछ शब्दों को समझना आवश्यक है । विशेष रूप से द्विलिङ्ग सम्पर्क में जप करने की विशेष क्रिया करनी पड़ती है । स्त्री के दोनों भगोष्ठों को फैलाकर योगिनी वक्त्र

गमनागमने प्राणसहिते अपाने इत्यर्थः। अवसितावध्यवसाये बुद्धाविति यावत् । संपर्कः स्पर्शमात्रम् । तत्संमेलयोगे इति तयोर्द्वयोर्लिङ्गयोः संमेलनयोगे सङ्घट्टावसरे इत्यर्थः। देहान्ताख्ये इति द्वादशान्ते। यामले चक्रे इति सर्वशेषः॥१५७॥

---

रूप मुख्य जन्म स्थान चक्र में पुरुष जननेन्द्रिय की मणि मात्र को प्रतिष्ठित करना द्विलिङ्ग सम्पर्क माना जाता है । इस अवस्था का जप अत्यन्त महत्वपूर्ण और सद्यःसिद्धिप्रद होता है । इसमें स्त्री और पुरुष को विशेष संयम बरतना होता है ।

इसी तरह स्त्रीयोनि में पुरुषलिङ्ग का पूरा प्रवेश हो जाने पर गर्भाशय के छिद्र का स्पर्श हो जाना और षडर मुद्रा में दोनों का द्विलिङ्गमेलन योग होता है । इस अवस्था को चरम कामुकता के विन्दु से उल्लसित आनन्द को न लेते हुए जप की जपनशीलता में समाहित कर देना सर्वातिशायी संयम माना जाता है । इस चरम अवस्था में इस आनन्द का परित्याग कर अधःद्वाद्शान्त को अश्विनी मुद्रा द्वारा उत्तेजित कर ऊर्ध्व द्वादशान्त के आनन्द से सम्पृक्त कर देना सम्भोग से समाधि की यात्रा के समान होता है ।

इन आठों चक्रों में जप करता हुआ कौलिक माँ कौलिकी की कृपा से कृतार्थ हो जाता है । साधना का यह कठिन मार्ग है । सामान्य पशुप्राणी और पुद्गल अणु पुरुष जिस कामुकता के कुण्ड में डूब कर मर जाता है, उसी कुण्डगोलक प्रक्रिया में स्वात्मसंयम से कौल साधक परमपद में प्रतिष्ठित हो जाता है । विश्व में रहते हुए विश्वातीत होने की, शरीर में रहते अशरीर भाव में जाने की और ससीम की आनन्द भूमि का उपयोग करते हुए आनन्द की असीम भूमि में समाहित होने की यह प्रक्रिया अद्भुत है । इस दुर्गम पथ पर अपराजेय भाव से चल कर चिन्मय को उपलब्ध होना एक महनीय कार्य है । शास्त्र इस पथ का वीर पथिक होने के लिये आप का आवाहन कर रहा है ॥१५७॥

ननु अत्र किं नाम भैरवाष्टकस्य पदं यदपि अर्धचन्द्रादिभिरष्टाभिः कलाभिर्भिन्नं स्यादित्याशङ्क्य आह

**कुचमध्यहृदयदेशादोष्ठान्तं कण्ठगं यदव्यक्तम्।।१५८।।**

**तच्चक्रद्वयमध्यगमाकर्ण्य क्षोभविगमसमये यत्।**
**निर्वान्ति तत्र चैवं योऽष्टविधो नादभैरवः परमः।।१५९।।**

---

भैरवाष्टक पद के विषय में प्रश्न करते हुए एक आन्तर जिज्ञासा यह भी कर रहे हैं कि, अर्धचन्द्रादि आठ कलाओं से उसकी अभिन्नता का स्वरूप क्या है? इसके समाधान के लिये शारीरिक अवस्थानों की सम्बद्धता स्पष्ट कर रहे हैं—

स्त्री के स्तन शारीरिक सौन्दर्य, मातृत्व और स्त्रीत्व के महत्त्ववर्धक अङ्ग माने जाते हैं । उनके मध्य में 'हृदय' नामक वह स्थान है, जहाँ सारे स्थायी भाव उल्लसित होते हैं । वहाँ से आनन्द का महाभावोद्रेक होता है । वह मध्यकण्ठ से होता हुआ ओष्ठान्त प्रदेश तक आकर व्यक्त हो जाता है । जिस समय क्षोभ की समाप्ति हो जाती है, दो चक्रों के मध्य में उठने वाले और क्षोभ की समाप्ति पर निर्वाण में समाहित होने वाले उन भावों की पहचान गले के हा हा शब्द से होती है । यह अष्ट प्रकारक नाद भैरव पद है । यह अर्धचन्द्र रूप ज्योतिर्मय स्थान से अङ्कुरित होता है । नाद में पल्लवित होता है । समीर की स्पर्शात्मकता में उसका संवर्द्धन होता है । और व्यापिनी समना में होते हुए उन्मना तक मान्त्री व्याप्ति में व्याप्त हो जाता है ।

यह ध्यान देने की बात है कि, यदि कुच स्थान को उपचक्र माना जाय तो २. स्तन, १. हृदय, १. अनाहत, १. विशुद्ध, १. तालु, १. कण्ठग अव्यक्त और अधरोष्ठ मिलाकर २+१+१+१+१+१+१=८, यहाँ भी आठ अङ्गों का आनन्द सम्बर्द्धन में योग हो जाता है । किन्तु स्त्री के कामावेश से आविष्ट होने पर जो हा हा की तरह गले से एक अव्यक्त नाद निष्पन्न होता है, वहीं तक इनकी परिमिति है ।

**ज्योतिर्ध्वनिसमीरकृतः**

**सा मान्त्री व्याप्तिरुच्यते परमा ।**

कुचमध्यहृदयदेशादारभ्य ओष्ठपुटपर्यन्तं शक्तेः कण्ठान्तः

**'यत्तदक्षरमक्षोभ्यं प्रियाकण्ठोदितं परम् ।**
**सहजं नाद इत्युक्तं तत्त्वं नित्योदितं जपः ।।'** इति

**'नित्यानन्दरसास्वादाद्धा हेति गलकोटरे ।**
**स्वयंभूः सुखदोच्चारः कामतत्त्वस्य वेदकः ।।'**

इत्यादिनिरूपितस्वरूपं यदव्यक्तप्रायं हाहेत्यक्षरद्वयमुदेति, तत् परस्परसङ्घट्टात्मनः क्षोभस्य विगमसमये योगिनीवक्त्रात्ममुख्यचक्रान्तर्विश्रान्तं

---

कण्ठ से निकलने वाले उस आनन्दनाद के विषय में आगमिक उक्ति है कि,

"प्रिया के कण्ठ से उदित जो अक्षोभ्य अक्षर है, उसे सहज नाद की संज्ञा दी जा सकती है । यह तात्त्विक नित्योदित जप ही है ।"

इसके अतिरिक्त दूसरी आगमिक उक्ति इसी सम्बन्ध में इस प्रकार कहती है—

"नित्यानन्दमय संघट्ट जन्य रसास्वाद से स्त्री के गले के सुषिर स्थान से स्वयम् उत्पन्न होने वाला स्वयंभूः सुखद उच्चारण काम-कला-विलास की लालसा का उल्लास मात्र है ।"

इन आगमिक उक्तियों में निरूपित विचार से यह स्पष्ट हो जाता है कि, क्षोभशान्ति से पहले शक्तिमान् द्वारा प्राप्त आनन्द से शक्ति रूपा प्रिया प्रसन्नता से ओतप्रोत हो जाती है । उसकी उस विह्लता में उसकी ग्रीवा सुषि से कुछ अव्यक्त शब्द निकलते हैं । स्त्रियोचित इस शब्द श्रुति से शक्तिमान् पूरी तरह अपनी पुरुष प्रक्रिया में तल्लीन हो जाता है ।

परामृश्य यत् सर्वे निर्वान्ति विश्रान्तिं भजन्ते, तत्रैव निर्वाणात्मनि पदे य एवमव्यक्तादिरूपतया अष्टविधः, अत एव अर्धचन्द्रादिकलाष्टकोल्लसितः, अतएव परमो नादभैरवः, सा परमा मान्त्री व्याप्तिः सर्वत्र उच्यते इति वाक्यार्थः। ज्योतिरर्धचन्द्रः, ध्वनिर्नादः, समीरः स्पर्शात्मा शक्तिः, अधस्तु चन्द्रेणैव व्याप्तमिति अर्थसिद्धम्॥१५८-१५९॥

अत्र च किं तत् भैरवाष्टकं, का च मान्त्री व्याप्तिरित्याशङ्क्य आह

**सकलाकलेशशून्यं**
**कलाढ्यखमले तथा क्षपणकं च ॥१६०॥**

**अन्तःस्थं कण्ठ्योष्ठ्यं**
**चन्द्राद्व्याप्तिस्तथोन्मनान्तेयम् ।**

---

यह अव्यक्त नाद की एक चरमविन्दुमयी अवस्था है। विक्षोभ अपने चरम उत्कर्ष पर होता है। उसी समय विक्षोभ का उभयतः विगलन हो जाता है। उस समय योगिनी वक्त्र रूप मुख्य चक्र में एक प्रकार की अन्तर्विश्रान्ति का अनुभव होता है। इसका परामर्श होते ही सारे अङ्गप्रत्यङ्ग और सारे भाव विश्रान्ति का वरण करते हैं। वह एक प्रकार की निर्वाण अवस्था होती है।

यह निर्वाण पद अर्धचन्द्रादि कलाष्टक के उल्लास का आधार होता है। यह नाद भैरव का ही कलोल्लास है। इसे परमा मन्त्रव्याप्ति कहते हैं। अर्धचन्द्र से इस अष्टक के उल्लास की व्याप्ति कही गयी, उसका कारण है कि, अर्धचन्द्र ही ज्योति तत्त्व है। ज्योति के नीचे अपानचन्द्र की तमः व्याप्ति स्वाभाविक है ॥१५८-१५९॥

भैरवाष्टक को समझाने की आवश्यकता का शास्त्रकार ने अनुभव किया। इस अनुभूति से प्रेरित होकर उन्होंने नयी कारिका का अवतरण किया। उसी समय तन्त्र की रहस्यात्मकता और गोपनीयता का स्मरण हो आया। परिणामस्वरूप परिभाषित शब्दावली का प्रयोग कर गुरुजनों के ऊह पर अर्थ को गोप्य कर दिया। वही इस श्लोक से व्यक्त हो रहा है। वस्तुतः ऊह और

एषां च शक्तिशक्तिमत्सामरस्यवेलायामुदयात् तदन्यतरव्यपदेशायोगात् नपुंसकत्वमेव उचितमिति तल्लिङ्गेन निर्देशः॥१६०॥

एवं व्याप्तिभावनादस्य सर्वत्रैव परभैरवीभावो भवेदित्याह

**एवं कर्मणि कर्मणि यत्र क्वापि स्मरन् व्याप्तिम्।।१६१।।**

**सततमलेपो जीवन्मुक्तः परभैरवीभवति ।**

एवंविधे च मेलकावसरे गृहीतजन्मा परमुत्कृष्ट इत्याह

---

विनम्र दिव्य अनुरोध से प्रार्थना के बाद जो मन्त्र मुझे मिला है, उसका रूप इस प्रकार होने की और लिखने की आज्ञा मुझे मिली है ।

१. सकलाकलेशशून्य— यह अवस्था शिव शक्ति और सदाशिव की है । न सकल भाव है, न कलाकल, मायाकल और न ही ज्ञानाकल की ही है । ईश दशा से भी ऊपर उक्त तीन शक्तियाँ ही इस भाव का प्रतिनिधित्व करती हैं । इस स्थिति में अ (शिव) इ (शक्ति) और समायोग सदाशिव अ के साथ वृद्धि और विन्दु लगा कर बीज मन्त्र 'ऐं' बनता है । यह सकलाकलेश शून्य ओङ्कार की अवस्था है । जो ऊह्य मन्त्र के पहले लगाया जाना जरूरी होता है । इसे मन्त्र का पल्लव कहते हैं ।

२. कलाढ्य खमले—इसमें दो बीज मन्त्र हैं । क कार अकार कला है । अकार रूप परम शिव अभिव्यक्त होने की इच्छा शक्ति के उपरान्त सर्व प्रथम ककार रूप स्थूल आकार धारण कर अभिव्यक्त होता है । इसीलिये इसे प्रथम कला मानते हैं । क्रिया की गतिशीलता 'ऋ' से आती है । ऋगतौ धातु व्याकरण में है । ऋकार, औकार और विन्दु के योग से क्रौं बीज मन्त्र ही कलाढ्य कहलाता है । यहाँ औकार आढ्यता के कारण वृद्ध हो जाता है ।

दूसरा बीज मन्त्र 'ह्रीं' है । ख आकाश है । यह परम शिव का स्थूल रूप विसर्ग हो कर विन्दु से प्रक्षिप्त होता है और अकार रूप अनुत्तर शिव से मिलकर 'ह' कार हो जाता है । यों 'ह' को आकाश तन्त्र शास्त्र मानता

**तादृङ्मेलककलिका-**
**कलिततनुः कोऽपि यो भवेद्गर्भे ।।१६२।।**

**उक्तः स योगिनीभूः स्वयमेव ज्ञानभाजनं रुद्रः।**
**श्रीवीरावलिशास्त्रे**
**बालोऽपि च गर्भगो हि शिवरूपः।।१६३।।**

---

है। यह ख का मल अर्थात् रूपान्तरित विकृत रूप है। इसमे भी औकार और विन्दु लगाने से यह 'ह्लौं' बीज बन जाता है। औकार योग का कारण कण्ठोष्ठ्य प्रयोग है, जो इन बीज मन्त्रों के साथ लगाना अनिवार्य है।

३. तीसरा बीज मन्त्र क्षपणक अक्षर है। क्षपणक चक्रेश्वर क्ष है। यह सब कुछ आत्मसात् कर सब कुछ छोड़ कर अपना स्वतन्त्र रूप अभिव्यक्त करता है। यह जैन साधु है। विरक्त है फिर भी चक्रेश्वर है। इसमें कण्ठोष्ठ्य स्वर विन्दु के साथ लगाने से 'क्षौं' बीज मन्त्र बनता है।

४. चौथे पाँचवे छठें और सातवें बीज अन्त:स्थ वर्ण हैं। इनमें विन्दु लगाकर उच्चारण करने से चार महाभूत अभिव्यक्त हो जाते हैं। तीसरे बीज से पाँचवाँ महाभूत भी व्यक्त हो जाता है।

५. आठवाँ बीज स्वयं कण्ठोष्ठ्य है। यह समस्त को आत्मसात् कर सृष्टि के सीत्कार के साथ जुटता है। इसमें विन्दु नहीं विसर्ग जुटता है। यह 'सौः' बीज बनता है। ये बीज ही भैरवाष्टक हैं। ये अर्धचन्द्र से उन्मना तक के सभी चक्रों को व्याप्त करते है। इनके प्रतीक शब्दों में सर्वत्र नपुंसक लिङ्ग का प्रयोग जान बूझ कर शास्त्रकारने किया है। शक्तिशक्तिमान् सामरस्य में उदित होने वाले इस नपुंसक प्रयोग से ही व्यपदिष्ट किया जा सकता है। इस ऊह में मेरे परमगुरु जयरथ की स्वीकृति है। इस सम्बन्ध में अधिक कहने से अच्छा मौन मात्र है ॥१६०॥

इस प्रकार की मान्त्री व्याप्ति जिस किसी भी कर्म प्रयोग में श्रेयस्कर होती है। जो क्रिया करनी है, जो प्रक्रिया अपनानी हो, उसमें अपना

ननु

'इत्येवं देवदेवेशि आदियागस्तवोदितः।'

इतिदृशा आदियागशब्दस्य अत्र प्रवृत्तौ किं निमित्तमित्याशङ्क्य आह

**आदीयते यतः सारं तस्य मुख्यस्य चैष यत्।**
**मुख्यश्च यागस्तेनायमादियाग इति स्मृतः।।१६४।।**

---

पूरा चक्रानुचक्र मन्त्रमय हो जाय और उन्मना में अवस्थित हो कर ही वह प्रक्रिया पूरी की जाय तो जीवन धन्य हो जाय। व्यक्ति अनवरत अलिप्तभाव से प्रवृत्ति में भी निवृत्ति का अमृत भर देता है। वह जीवन्मुक्त हो जाता है। उसमे शाश्वत परभैरवी भाव उल्लसित हो जाता है।

इस प्रकार के मेलक के अवसर पर इस मान्त्री व्याप्ति के प्रभाव में भावित माता पिता से निर्मित गर्भ पुष्ट कर यदि जन्म ग्रहण करता है, तो उसे परम उत्कर्ष प्राप्त करने का भविष्यत् पथ प्रशस्त हो जाता है। यही कह रहे हैं—

इस प्रकार की शक्तिशक्तिमान् के मेलक अवसर पर शशधरवासरपति सम्मिश्रण से उदीयमान कलिका से जिस शिशु का शरीर आकार ग्रहण करता है और गर्भ में वह इसी व्याप्ति में पुष्टि का अवसर पा लेता है, उसे 'योगिनी भूः' कहते हैं। वह स्वयंज्ञान का भाजन बन जाता है। उसे 'रुद्र' की संज्ञा दी जा सकती है। श्री वीरावलि शास्त्र में यह स्पष्ट निर्दिष्ट है कि, ऐसा प्रतिभाशाली बालक गर्भ में रहते हुये भी शिवरूप ही होता है ॥१६१-१६३॥

जिज्ञासु एक अभिनव जिज्ञासा लेकर उपस्थित है। वह पूछता है, गुरुदेव! एक आगमिक उक्ति है—

"भगवान् चन्द्रमौलीश्वर कहते हैं कि हे, देवों की अधीश्वरी प्रिये! इस प्रकार तुम्हें 'आदियाग' बताने का प्रयास मैंने किया।"

**तत्र तत्र च शास्त्रेऽस्य स्वरूपं स्तुतवान् विभुः ।**
**श्रीवीरावलिहार्देशखमतार्णववर्तिषु ।।१६५।।**

**श्रीसिद्धोत्फुल्लमर्यादाहीनचर्याकुलादिषु ।**

सारमिति संवित्तत्त्वात्मकममृतलक्षणं च । तेन आदिश्च असौ याग इति, आदेर्मुख्यचक्रस्य याग इति च । अत एव अस्य सर्वागमेषु परमुत्कर्ष इत्याह तत्रेत्यादि । हार्देशो हृदयभट्टारकः, खेमतं खेचरीमतम्, अर्णवो योन्यर्णवः,

---

भगवन् इस सन्दर्भ मे 'आदि याग' शब्द की प्रवृत्ति का निमित्त क्या है? कृपा कर इसका समाधान करें । गुरुदेव वही समझा रहे हैं—

चूँकि यह विश्व का सर्वोच्च यज्ञ है, सर्वातिशायी संवित्तत्त्वात्मक सारभूत यज्ञ है और इससे ही सर्जन क्रिया का प्रवर्त्तन होता है, इसलिये इसे आदियाग कहना सर्वथा उचित है । भगवान् शंकर ने विभिन्न शास्त्रो में इसके सम्बन्ध में बहुत कुछ कहा है । विस्तार पूर्वक इसे समझाया है । श्रीवीरावलि शास्त्र के अतिरिक्त 'हृदय' (हार्देश) भट्टारक, 'खेचरी मत' शास्त्र मे और योन्यर्णव नामक शास्त्रो मे इस विषय का विशद वर्णन किया है । इन ग्रन्थो के ही एकदेश या समर्थक शास्त्रों जैसे श्रीसिद्धातन्त्र, उत्फुल्लकमत और निर्मर्याद शास्त्र आदि मे भी इस विषय का प्रवर्त्तन किया है । इसी तरह चर्या के सन्दर्भ और कुल दर्शन के विविध सन्दर्भों में इसका प्रस्तुतिकरण किया गया है । निर्मर्याद शास्त्र के उद्धरण इस सन्दर्भ में द्रष्टव्य हैं—

"भगवान् शङ्कर कहते हैं कि, देवि! पार्वति! तत्काल योगैश्वर्यरूप विभूति प्रदान करने वाला, परम गुह्य, द्वैतवादियों को मोहमुग्ध कर मोहमदिरा के समुद्र में डुबो देने वाला यह कौलिक याग तुम्हारे सामने वर्णन का विषय बनाया गया है । वीर साधकों के लिये यह दुष्प्राप्य किन्तु प्राप्त होने पर परम आनन्द प्रदान करता है । इसमें लीला की ललामता है किन्तु भुक्ति और मुक्ति सदृश असाध्य पदों को भी साध्य बनाने की शक्ति से समन्वित है । योग (मेलक या संघट्ट) और 'सन्धा' मिलन या अनुसन्धान से पूजा के दिन हवन का विधान है ।

तद्वर्तिषु अर्थात् ग्रन्थकदेशेषु। उत्फुल्लेति उत्फुल्लकमतम्। मर्यादाहीनं निर्मर्यादशास्त्रम्। यथोक्तम्

'एष ते कौलिको यागः सद्यो योगविभूतिदः।
आख्यातः परमो गुह्यो द्वैतिनां मोहनः परम् ।।

वीराणां दुःखसुखदं लीलया भुक्तिमुक्तिदम्।
योगसन्ध्याप्रयोगेण पूजाह्नि हवनं स्मृतम् ।।

पशुमार्गस्थितानां तु मूढानां पापकर्मणाम् ।
अप्रकाश्यं सदा देवि यथा किञ्चिन्महाधनम् ।।

न चात्र परमो यागः स्वभावस्थो महोदयः ।
न कुण्डं नाग्नियजनं नाहुत्याचारमण्डलम् ।।

आवाहनं न चैवात्र न चैवात्र विसर्जनम् ।
न मूर्त्तियागकरणं नान्यदासनमेव च ।।

व्रतचर्याविनिर्मुक्तं बहिर्द्रव्यविवर्जितम् ।

---

जो साधक या पुरुष अभी पशु मार्ग पर ही अवस्थित है, मोह मुग्ध हो कर सांसारिक भ्रम से भ्रान्त हैं और आत्महनन रूपी गहन पाप लिप्त हैं, फलतः इस रहस्य विद्या से नितः अनभिज्ञ हैं, ऐसे लोगों को हे देवि! इस विद्या का ज्ञान कभी नहीं देना चाहिये । यह 'महाधन' है । सभी इस धन के अधिकारी नही हो सकते । इस याग में किसी प्रकार के महान् आयोजन की कोई आवश्यकता नहीं होती । यह 'स्व' भाव में सम्पन्न होने वाला महोदय मन्त्र है । इसमें कुण्ड, अग्नि, यजन-हवन, आहुतियाँ और अन्य सम्बद्ध यज्ञाचारों की कोई प्रक्रिया नहीं अपनानी पड़ती । कैसा और किसका आवाहन, यहाँ तो साक्षात् शक्ति और शक्तिमान् विराजमान हैं । इनका विसर्जन भी हास्य का विषय ही बन सकता है, वास्तविकता नहीं । इसमें मूर्त्तियाग भी अपेक्षित नही होता । पृथक् आसन की व्यवस्था, मूर्त्ति को प्रतिष्ठित करने की आवश्यकता नहीं होती ।

**स्वानन्दामृतसंपूर्णं महदानन्दसिद्धिदम् ।।**
**केवलं चात्मसत्तायां सर्वशक्तिमयं शिवम् ।**
**सर्वाकारं निराकारमात्मयोनिं परापरम् ।।**
**भावयेत्तन्महायोगी पूजयेच्चक्रनायकम् ।**
**एतद्रहस्यं परगं गुह्यं' चोत्तमयोजितम् ।।**
**संस्फुरत्कौलिकाम्नायं त्वत्स्नेहादद्य योजितम्।**
**सुगुप्तं कारयेन्नित्यं न देयं वीरवत्सले ।।**
**द्वैतिनां स्वल्पबुद्धीनां लोभोपहतचेतसाम् ।**
**मायिनां क्रूरसत्त्वानां जिज्ञासूनां न चैव हि ।।**

---

किसी प्रकार का व्रत यहाँ अनपेक्षित माना जाता है । बाहरी किसी द्रव्य की कोई आवश्यकता नहीं होती । यह स्वात्मानन्द सन्दोह की पावन क्रिया है । सर्वातिशायी आनन्द की सिद्धि यहाँ सदा उपस्थित रहती है । केवल स्वात्मसत्ता में सर्वशक्तिमान् शिव यहाँ लीला विलास में लिप्त रहते हैं । इसमें विभिन्न प्रकार के आकार बनते और परिवर्तन होते रहते हैं । स्वात्मानुभूति समावेश दशा में निराकारता ही उल्लसित रहती है । परापरा रूप आत्मयोनि का अनुसन्धान यहाँ स्वाभाविक रूप से होता रहता है । कुल याग सिद्ध महायोगी इसका भावन स्वयं कराये और चक्रनायक परमेश्वर शिव के निर्विकल्पव्योम में समावेशमयी पूजा कर कृतार्थ हो जाये ।

यह परम रहस्यात्मक कुलमार्ग की रहस्यमयी प्रक्रिया मोहमुग्ध पशुप्राणियों से सर्वथा गोपनीय है । यह गुह्यमार्ग है । इस उत्कर्ष को सर्वातिशायी आयाम में योजित कर स्वयं शिव ने विश्व को एक अभिनव जीवन प्रक्रिया प्रदान की है । यह कौलिक आम्नाय है । इसका संस्फुरण शिव से ही हुआ है । भगवान् शङ्कर कहते हैं कि, देवि! तुम्हारे स्नेह से स्निग्ध होकर ही मैंने इसे शब्दों की योजना दी है । हे वीरों के ऊपर सदा वात्सल्यमयी देवि! इसे सदा सुगुप्त रखना और किसी को अर्थात्

**पृथिवीमपि यो दत्त्वा मूकवत्क्ष्मातले वसेत् ।**
**तदा सिद्ध्यति मन्त्रज्ञः सिद्धमेलापकं लभेत्।।**

**सर्वामयविनिर्मुक्तो देहेनानेन सिद्ध्यति ।**
**अनेन योगमार्गेण नानृतं प्रवदाम्यहम्।।'** इति।।

इह विद्यामन्त्रमुद्रामण्डलात्मतया चतुष्पीठं तावच्छास्त्रम्। तत्र मन्त्रमुद्रात्मनः पीठद्वयस्य संप्रदाय उक्तः। इदानीमत्रैव अविशिष्टस्य विद्यामण्डलात्मनोऽपि अस्य संप्रदायं निरूपयति

---

अनधिकारी को इसे कभी मत देना । विशेषतः द्वैतमार्ग के अनुयायी कभी इसके अधिकारी नहीं बन सकते । अतः उन्हें यह प्रक्रिया कभी बतानी नहीं चाहिये । द्वैत मार्ग के ये पथिक भेदवाद के परिवेश में जीते हैं । भेदवादी स्वभावतः स्वल्पबुद्धि का माना जाता है ।

जो सांसारिकता से ग्रस्त हैं, उन्हें पदार्थ संकलन और उनके उपभोग की लालसा होती है । वे लोलुप हो जाते हैं । लोलुपता से उनकी चेतना कच्चरित हो जाती है । माया में जीना उन्हें अच्छा लगता है । उनके भाव में क्रूरता का निवास हो जाता है । वे किसी आन्तर जिज्ञासा से शून्य होते और किसी रहस्य के विषय में कोई प्रश्न नहीं कर सकते । यह सच है कि, मूर्ख के लिये कुछ भी विजिज्ञास्य नहीं होता ।

जो साधक इतना निरीह, विरक्त और निःस्पृह हो कि, पृथिवी के समान महान् दान करने पर भी लोक में मूक बन कर जीवन बिता सके, कुछ भी चिन्ता न करे, ऐसा मन्त्रज्ञ पुरुष ही इस मान्त्री व्याप्ति का आनन्द ले सकता है ।

वह सिद्ध होता है । सिद्ध मेलापक को उपलब्ध होता है । समस्त आमयों, आधियों, व्याधियों और रोगों से मुक्त हो जाता है । इसी शरीर से वह समस्त सिद्धियों को उपलब्ध कर सकता है । यह ऐसा महायोग मार्ग है कि, इसकी तुलना किसी अन्य योग मार्ग से नहीं की जा सकती । हे पार्वति! इस कथन में रञ्चमात्र भी अनृत की सम्भावना नहीं है ।''

**युग्मस्यास्य प्रसादेन व्रतयोगविवर्जितः ।।१६६।।**
**सर्वदा स्मरणं कृत्वा आदियागैकतत्परः ।**
**शक्तिदेहे निजे न्यस्येद्विद्यां कूटमनुक्रमात् ।।१६७।।**
**ध्यात्वा चन्द्रनिभं पद्ममात्मानं भास्करद्युतिम् ।**
**विद्यामन्त्रात्मकं पीठद्वयमत्रैव मेलयेत् ।।१६८।।**

---

इन उद्धरणों मे कौल प्रक्रिया का महात्म्य और निर्मर्याद शास्त्र की कौल दृष्टि का पता चलता है । इनमे अधिकारी अनधिकारी का अन्तर भी स्पष्ट हो गया ।।१६४-१६५।।

इस शास्त्र को चतुष्पीठ शास्त्र कहते हैं । इसमे १. विद्या, २. मन्त्र, ३. मुद्रा और ४. मण्डल पीठ रूप में मान्य है । ऊपर जो वर्णन किया गया है, उसमें मान्त्री व्याप्ति द्वारा मन्त्र और मेलापक द्वारा मुद्रा इन दो पीठों का ही गुण्ठन है । अभी विद्या और मण्डल पीठों की चर्चा नही आयी है । इन दोनों दृष्टियों से भी इस सम्प्रदाय का निरूपण कर रहे हैं—

यह प्रक्रिया 'युग्मप्रसाद' प्रक्रिया है । व्रतों और योगों की बाह्यचर्या को यहाँ अस्वीकृत कर दिया जाता है और कर दिया गया है । इस युग्म प्रसाद का अनुसन्धान करना और इस आदियाग मे तत्पर रहना इस मार्ग की मुख्य शर्त्त है । मन्त्र और मुद्रा नामक पूर्ववर्णित युग्म का अनुसन्धान और स्मरण एक दिव्य आनन्द का प्रेरक बन जाता है ।

यहाँ कुछ ऐसी क्रियायें हैं, जो गुरु द्वारा ही प्राप्तव्य हैं । प्रश्न 'विद्या' के न्यास का है । शक्ति और शक्तिमान् ने मुद्रा मे मान्त्री व्याप्ति का कुछ अनुभव किया था । गुरु की शरण में बैठ कर इसे और भी स्पष्ट करना चाहिये । गुरु सर्वदा आदियाग परायणता की शक्ति से सम्पन्न होता है । उससे विधि प्राप्त कर साधक अपने शाक्त शरीर में कूट विद्या को अनुक्रम पूर्वक न्यस्त करे । स्वात्म को शाक्तपद्म मान कर इसमें भास्कर के समान दीप्तिमन्त होकर विद्यामन्त्रात्मक पुनः दो पीठों की मेलन प्रक्रिया पूरी करे ।

अस्य उक्तस्य मन्त्रमुद्रात्मनः पीठयुग्मस्य प्रसादादनुसन्धानमात्रेणैव व्रतयोगादिनिरपेक्षः सर्वकालमादियागपरायणो गुरुः शाक्तं पद्ममानन्दनिर्भरत्वात् चन्द्रनिभमात्मानं विकासाधायकतया भास्करद्युतिमनुध्याय शाक्ते निजे देहे क्रमादभीप्सितां शक्तिप्रधानां विद्यां, शिवप्रधानं कूटं मन्त्रं च न्यस्येत् येन अत्रैव समनन्तरोक्तयुक्त्यनुसन्धानतारतम्यात् विद्यामन्त्रात्मकमपि पीठद्वयं मीलितं स्यात्॥१६८॥

एतच्च अस्माभिरतिरहस्यत्वात् निर्भज्य नोक्तमिति स्वयमेव अवधार्य मित्याह

**न पठ्यते रहस्यत्वात्स्पष्टैः शब्दैर्मया पुनः ।**
**कुतूहली तूक्तशास्त्रसंपाठादेव लक्षयेत् ।।१६९।।**

अत्रैव मण्डलात्मतामपि अभिधातुमाह

---

यहाँ अपने शरीर को चन्द्र के समान मानने का कारण है । सर्वप्रथम चन्द्रमा की शीत शान्त योजना का सोमानन्द शरीर को सोमतत्त्व से भर देता है । इसमें सूर्य की ऊर्जा का योग अनिवार्यतः आवश्यक होता है । इससे शारीरिक विकास में चार चाँद लग जाता हैं । भास्कर के समान ही विद्या और मन्त्रपीठों में द्युति की द्विव्यता का आधान होता है । उस शरीर में पीठद्वय अर्थात् विद्या और मन्त्र का मेलन अनिवार्य रूप से करे । इसमें विद्या शक्ति प्रधान और मन्त्र शिव प्रधान होता है । इस तरह मन्त्र और मुद्रा नामक युग्म में एक नये विद्या और मन्त्र रूप शाक्त और शैव तेज का आधान हो जाता है । गुरु इस विद्या से पूर्ण परिचित होता है । साधक शिष्य भी इस प्रक्रिया से द्युतिमन्त हो जाता है ॥१६६-१६८॥

मन्त्र को और विद्या को पृथक् विभाजित कर शास्त्रकार द्वारा इसलिये नहीं कहा गया है कि, यह अत्यन्त रहस्यमय शास्त्र है और स्वयम्ऊह्य है । यही कह रहे हैं—

**यद्भजन्ते सदा सर्वे यद्वान् देवश्च देवता।**
**तच्चक्रं परमं देवीयागादौ संनिधापकम् ।।१७०।।**

**देह एव परं लिङ्गं सर्वतत्त्वात्मकं शिवम्।**
**देवताचक्रसंजुष्टं पूजाधाम तदुत्तमम् ।।१७१।।**

**तदेव मण्डलं मुख्यं त्रित्रिशूलाब्जचक्रखम्।**
**अत्रैव देवताचक्रं बहिरन्तः सदा यजेत् ।।१७२।।**

---

अत्यन्त रहस्यमय होने के कारण स्पष्ट शब्दों में मैंने मन्त्र का उल्लेख नहीं किया है। इस शास्त्र में जिनकी प्रवृत्ति है, कौतूहल पूर्वक इसके अमृत का रसास्वाद अपनी ऊहशक्ति के आधार पर वे कर सकते हैं। उक्त शास्त्र के सम्यक् पाठ से सभी इसका ऊहन कर सकते हैं। ऊहन करने की खुली छूट इस शास्त्र में दी गयी है ॥१६९॥

इस प्रकार मन्त्र, मुद्रा, विद्यान्मन्त्र इन तीन पीठों के प्रसङ्ग के अनन्तर चतुर्थ मण्डल पीठ के माध्यम से शास्त्र का उपबृंहण कर रहे हैं—

जिसका आश्रय सभी शरीरवान्, देव, देवता वर्ग आदि लिया करते हैं, वही देवी याग में सर्वसन्निधापक परमोत्कृष्ट चक्र माना जाता है। शास्त्र कहता है कि, देह ही सबसे महत्त्वपूर्ण लिङ्ग है। यह सर्वतत्त्वात्मक है। शिव अर्थात् श्रेय और प्रेय रूप कल्याण का साधक है। इस शरीर में समस्त देवताचक्र अयत्नज रूप से संजुष्ट, अतएव समुपलब्ध हैं। इसलिये इससे बढ़ कर कोई दूसरा पूजा का धाम सिद्ध नहीं किया जा सकता। मुख्य पूजा धाम होने के कारण यही मुख्य मण्डल माना जाता है। इसमें तीन त्रिशूलाब्ज चक्र हैं। इसमें ख मण्डल की सर्वत्र व्याप्ति है। इसी में देवता चक्र हैं। बाह्याभ्यन्तर याग का अनुविधान इसी के माध्यम से होता है। अपने अभीप्सित मन्त्र का अभ्यास कर उसका परामर्श करते हुए, देह को जन्म प्रदान करने वाले आनन्द प्रधान अङ्गों में

**स्वस्वमन्त्रपरामर्शपूर्वं तज्जन्मभी रसैः ।**
**आनन्दबहुलैः सृष्टिसंहारविधिना स्पृशेत् ।।१७३।।**

यद्वानिति आद्याधारवान्। देवता चेति अर्थात् तद्वती। चक्रमिति मुख्यं चक्रम्। अत एव उक्तं परममिति त्रित्रिशूलाब्जचक्रखमिति

**'त्रित्रिशूलेऽत्र सप्तारे श्लिष्टमात्रेण मध्यतः ।**
**पद्मानामथ चक्राणां व्योम्नां वा सप्तकं भवेत्।।'** (३१।२८)

---

शिवैक्यानुसन्धित रसों के समास्वाद में संलग्न रहते हुए इसका स्पर्श करने से इससे एक शाश्वत उल्लसित ऊर्जा की अनुभूति प्राप्त होती है । यह स्पर्श पूर्ण होता है । स्पर्श त्वक् + वायु = शाक्त रूप होता है ।

इस सन्दर्भ में प्रयुक्त कुछ शब्दों पर विशेष ध्यान देना आवश्यक है—

१. यद्वान्— जिससे युक्त यह सामान्य शब्दार्थ है । यहाँ यत् (जो) शब्द पूर्वपरामर्शक है । आद्य आधार की चर्चा की जा चुकी है । इसलिये यद्वान् का सन्दर्भार्थ होगा— आद्य आधारवान् । आद्य आधार मुख्य चक्र माना जाता है । इसलिये आद्य आधार के सर्वनाम यत् में वतुप् प्रत्यय लगाकर एकवचनान्त यद्वत् यद्वान् और यद्वती शब्द बनेंगे । इसका पूरा अर्थ शरीरवान् अर्थात् प्राणी होता है ।

२. **देवता— उक्त प्रकार से यद्वती इसका विशेषण शब्द बन सकता है ।**

३. **त्रित्रिशूलाब्जचक्रखम्—शरीर में तीन त्रिशूलाब्ज परमात्मा की ओर से ही निर्मित हैं (१७२)—**

अ. परा, परापरा और अपरा देवियों की निवास भूमि रूप कमल । ये समना के ऊर्ध्वनाल से निकलते हैं और उक्त देवियों के शूलाब्ज रूप से सदा उल्लसित रहते हैं । वहीं परम शिव का अखण्ड सद्भाव होता है । श्रीगोपीनाथ कविराज महोदय उस स्थान पर होने वाले शिव योग को 'अखण्ड महायोग' की संज्ञा प्रदान करते थे ।

इति वक्ष्यमाणनीत्या तद्रूपमित्यर्थः। स्वस्वेति अभीप्सितस्य। तज्जन्मभिरिति मुख्यचक्रोद्गतैः कुण्डगोलकादिभिः। सृष्टिसंहारविधिनेति शान्तोदित क्रमेणेत्यर्थः॥१७३॥

एवंच अस्य किं स्यादित्याशङ्क्य आह

**तत्स्पर्शरभसोद्बुद्धसंविच्चक्रं तदीश्वरः ।**
**लभते परमं धाम तर्पिताशेषदैवतः ।।१७४।।**

---

आ. दूसरा त्रिशूलाब्जचक्र वक्ष और नाभि को मिल कर बनता है । वक्ष पर दोनों स्तन मूल चक्रों को जोड़ने से क ख रेखा बनती है । क और ख विन्दुओं ने नाभि रूप पौर्णमास केन्द्र में ग विन्दु पर क ग और ख ग रेखा खींचने से यह आकार ग्रहण करता है । इस त्रिशूल के कोण विन्दुओं पर चक्र और कमल की कल्पना की गयी है ।

इ. इसी तरह तीसरा त्रिकोश स्त्री और पुरुष के जननेन्द्रियों से सम्बन्धित है । स्त्रीयोनि को त्रिकोण तन्त्रशास्त्र कहता है । परिवार नियोजन विभाग लाल तिकोन बनाकर इसका प्रचार ही कर रहा है । पुरुष के जन्म हेतु चक्र भी त्रिशूलाब्जमय होते हैं ।

इन तीनों त्रिशूलाब्जों का यजन अन्तर्याग और बहिर्याग मय दोनों प्रकारों से किया जाता है । इनकी विधियों का विस्तार यहाँ सम्भव नहीं है । इस प्रकार के यजन में सृष्टि और संहार की विधि का प्रयोग भी श्रीत० (३१।२८) शास्त्र द्वारा समर्थित है । इसका अनुसन्धान कुलाम्नाय साधक को वहीं देखकर उसके अनुसार आवश्यक रूप से करना चाहिये ॥१७०-१७३॥

इन अनुविधानों के सम्पादन से क्या होता है, इसका वर्णन कर रहे हैं—

इसके स्पर्श की आतुरता से भरे उद्वेग के फलस्वरूप उसका संविच्चक्र जागृत हो जाता है । बोध के विश्वातीत आयाम में उसका प्रवेश हो जाता है और वह संविद् संभूति का अधीश्वर हो जाता है । उसके

**अनुयागोक्तविधिना　　द्रव्यैर्हृदयहारिभिः ।**
**तथैव　स्वस्वकामर्शयोगादन्तः　प्रतर्पयेत् ।।१७५।।**

अनुयागोक्तविधिनेति यदुक्तं प्राक्

**'यद्यदेवास्य मनसि विकासित्वं प्रयच्छति ।**
**तेनैव कुर्यात् पूजां स इति शम्भोर्विनिश्चयः ।।'** (२६।५५)

इत्यादि उपक्रम्य

**'शिवाभेदभराद्भाववर्गश्च्योतति यं रसम् ।**
**तमेव　परमे　धाम्नि　पूजनायार्पयेद्बुधः ।।'**
(२६।६१) इति।।१७५।।

---

शरीर के सर्वोत्तम धाम में दिव्यशक्तियों और उनके स्वामी देवों की तृप्ति हो जाती है । वह परमधाम को उपलब्ध हो जाता है । वह अनुयाग विधि का अनुसरण करता है । उन सभी पदार्थों से जिन्होंने उसके हृदय में एक आकर्षण उत्पन्न किया, उनसे ही वह अन्तर्याग सम्पन्न करता है । अपने आमर्श और अन्तः संजल्प द्वारा समस्त आन्तरिक शक्तियों को तृप्त कर लेता है । यह हृदयहारी द्रव्यों से सम्पन्न याग ही अनुयाग कहलाता है ।

श्रीत. २६।५५ में यह स्पष्ट कहा गया है कि,

"इस के मन में जो जो वस्तुएँ विकस्वरता उत्पन्न करती हैं, उन्हीं से वह पूजा करे । यह उसके सदृश आराधक के लिये आराध्य का आधिकारिक अभिधान है ।"

इस प्रसङ्ग को आगे बढाते हुए दूसरी उक्ति द्वारा यह निर्देश दे रहे हैं कि,

"शिवाद्वय भाव से भरपूर भरा भाववर्ग जिस रस के निचोड़ का निकष बन जाता है, उसी भाव वर्ग से वह परमधाम में परमाराध्य के पूजन की क्रिया करे और समग्र भाववर्ग का अर्पण करे ।"

एतच्च आदरातिशयमवद्योतयितुं प्राक्संवादितेनापि निजस्तोत्रैक-देशेन संवादयति

**कृत्वाधारधरां चमत्कृतिरसप्रोक्षाक्षणक्षालिता-**
**मात्तैर्मानसतः स्वभावकुसुमैः स्वामोदसन्दोहिभिः।**
**आनन्दामृतनिर्भरस्वहृदयानर्घार्घपात्रक्रमात्**
**त्वां देव्या सह देहदेवसदने देवार्चयेऽहर्निशम्।।१७६।।**

---

ये भाव, ये अनुयाग सम्पादन और ये तर्पण अनन्यतम सौभाग्यसंवर्धन करते हैं। कुलाम्नाय का पथिक इस परम उपलब्धि के लिये सदा प्रयत्नशील रहे, यही शास्त्र का निष्कर्ष है ॥१७४-१७५॥

इस शास्त्रीय दृष्टिकोण के प्रति आदरातिशय व्यक्त करने के लिये शास्त्रकार ने अपने पूर्व रचित स्तोत्र का एक अर्चन सम्बन्धी महत्त्वपूर्ण श्लोक यहाँ ज्यो का त्यों गृहीत कर लिया है। अब यह श्रीतन्त्रालोक आ. २९ के १७६वें श्लोक के रूप में परिगणित है। यह श्लोक सदा स्मरणीय मननीय और अनुसन्धातव्य है—

निरतिशयानन्द सन्दोहसमुल्लास रूप चमत्कार से परिपूर्ण वातावरण है। वहाँ एक प्रकर के चिन्मय पीयूष रस की वर्षा हो रही है। इस सर्वातिशायी रस से प्रक्षालन करने का क्षण कल्पनातीत माधुर्य से ओतप्रोत है। इस आनन्द-सुधा से मुख्य जन्म आधार चक्र रूप धरा का सिञ्चन कर कुलाम्नाय का अनुयायी कृतार्थ हो जाता है। वह अपने मानस के कुसुमोद्यान से स्वात्मसौरभ संवलित स्थलपद्म का आहरण करता है। उस पुष्पसुरभि से वह पूरा परिवेश पावन हो उठता है।

साधक का हृदय अनर्ध-अर्घपात्र है। वह उसमें आनन्दसुधा का रस भरता है। उसी में इन सुरभि प्रसारसार सुमनावलियों को सजाता है। और चैतन्य के उस चमत्कारपूर्ण क्षण को वाणी का शृंगार प्रदान करता है। वह बोल उठता है देव! महेश्वर! देवी भगवती सर्वैश्वर्यमयी माँ के

नच एवमस्माभिः स्वोपज्ञमेवोक्तमित्याह

**श्रीवीरावल्यमर्यादप्रभृतौ　　शास्त्रसञ्चये ।**
**स एष परमो यागः स्तुतः शीतांशुमौलिना ।।१७७।।**

एष इति देहविषयः, यदभिप्रायेणैव

'स्वदेह एवायतनं नान्यदायतनं व्रजेत्।'

इत्यादि अन्यत्र उक्तम्।।१७७।।

एतच्च देहे इव प्राणेऽपि कार्यमित्याह

**अथवा प्राणवृत्तिस्थं समस्तं देवतागणम् ।**
**पश्येत्पूर्वोक्तयुक्त्यैव　　तत्रैवाभ्यर्चयेद्गुरुः ।।१७८।।**

---

साथ ही मैं तुम्हारा अहर्निश अर्चन कर रहा हूँ । यह देह रूपी देवालय तो तुम्हारा ही दिया हुआ वरदान है प्रभो! इस स्तुति की रसमयता के सामरस्य में वह रम जाता है । ।१७६ । ।

इस प्रकार की स्तुतियों की रचना केवल मैंने ही नहीं की है । श्रीवीरावलिशास्त्र, निर्मर्याद शास्त्र आदि अन्यान्य शास्त्रों में भी यह प्रशस्त परमयाग प्रशंसित है । विशेषतः शीतांशुमौलि भगवान् चन्द्रमौलीश्वर ने ही ये स्तुतियाँ प्रस्तुत की हैं । श्लोक में एष, शब्द देहविषयक याग के लिये ही प्रयुक्त है । इसी अभिप्राय से आगम कहता है कि,

"अपने देह से बढ कर कोई देवायतन नहीं होता । इसे उपेक्षित कर किसी देवायतन में जाने की कोई आवश्यकता नहीं ।"

इस प्रकार यह सिद्ध हो जाता है कि, अपने शरीर में ही सर्वदेवदेवेश्वर शिव की समाराधना करनी चाहिये । यही पक्ष सर्वोत्तम पक्ष है ।।१७७।।

यह देह की तरह प्राण में किया जा सकता है । वही कह रहे हैं—

कथंच अत्र पूजनं कार्यमित्याह

**प्राणाश्रितानां देवीनां ब्रह्मनासादिभेदिभिः ।**
**करन्ध्रैर्विशतापानचान्द्रचक्रेण तर्पणम् ।।१७९।।**

ब्रह्मेति ब्रह्मरन्ध्रम्।।१७९।।

एवंच अस्य किं स्यादित्याशङ्क्य आह

**एवं प्राणक्रमेणैव तर्पयेद्देवतागणम् ।**
**अचिरात्तत्प्रसादेन ज्ञानसिद्धीरथाश्नुते ।।१८०।।**

---

अथवा प्राणवृत्ति अर्थात् प्राणापानवाह क्रम में सुस्थिर भाव से समस्त देववर्ग का दर्शन करना चाहिये । वहीं इन देवों की अभ्यर्थना भी करनी चाहिये । गुरु यह प्रक्रिया स्वयम् अपनाये और शिष्यों को भी इस प्रकार के आचार का निर्देश देकर उनसे भी कराये ।

वहाँ कैसे पूजन करना चाहिये? इस जिज्ञासा का शास्त्रकार समाधान कर रहे हैं—

प्राण शक्ति संवित्ति देवी का रूपान्तरित रूप है । संवित्ति देवी की सहकारिणी सहयोगिनी सहभागिनी देवियों का एक अनुक्रम है । ये सभी प्राणश्रिता होती हैं । इनका तर्पण अनिवार्यतः आवश्यक माना जाता है । प्राण सूर्य और अपान चन्द्र माना जाता है । प्राण के उष्मामय प्रकाश में शीतल अमृत का तर्पण कितना महत्त्वपूर्ण है, यह ध्यान देने की बात है । प्राणापानवाह के रन्ध्र हैं । नासिका, तालु और ब्रह्मरन्ध्र के करन्ध्र मार्ग से इनकी गतानुगति सम्पन्न होती है । इसलिये इन रन्ध्रों द्वारा चन्द्रकिरणों का अमृत भीतर प्रवेश करता है । इस चान्द्रचक्र सुधा से उन देवियों का तर्पण करना आवश्यक माना जाता है । यह प्रक्रिया साधना का विषय है । इस प्रकार के तर्पण से देहायतन में दिव्यता का आधान हो जाता है ।।१७९।।

यद्वा किमनात्मरूपैर्देहादिभिः संविन्निष्ठतयैव देवीचक्रं तर्पयेदित्याह

**संविन्मात्रस्थितं देवीचक्रं वा संविदर्पणात् ।**
**विश्वाभोगप्रयोगेण तर्पणीयं विपश्चिता ।।१८१।।**

संविदर्पणादिति व्याख्यातं विश्वाभोगप्रयोगेणेति, अत एव विपश्चितेति उक्तम्॥१८१॥

---

इस प्रक्रिया से साधक का कितना उत्कर्ष होता है? इस जिज्ञासा का समाधान कर रहे हैं—

इस प्रकार प्राणाश्रित देवता वर्ग का प्राणापान क्रम से अर्चन किया जाना चाहिये । इससे तत्काल ज्ञान की सिद्धि हो जाती है । इस सिद्धि का मूल कारण इस अर्चन से होने वाला देवियों का अनुग्रह ही माना जाता है ॥१८०॥

अथवा इस चन्द्रसुधा के अर्पण और इसके द्वारा तर्पण के अतिरिक्त एक और भी अनोखी सूक्ष्मतम विधि है । इसमें अनात्म देवादि से संविन्निष्ठ देवियों का भी अर्चन किया जा सकता है । यही कह रहे हैं—

संवित् तत्त्व में अनन्त देवियों का वर्ग स्पन्दित होता रहता है । इनका तर्पण संवित्तिसुधा के अर्पण से ही हो सकता है । प्रश्न यह है कि, यह संविदर्पण सम्पन्न कैसे किया जाय? इसका समाधान स्वयं शास्त्रकार ही कर चुके हैं । द्वितीय अर्धाली में वे कहते हैं— 'विश्वाभोग प्रयोगेण विपश्चिता तर्पणीयम्' । अर्थात विपश्चित् पुरुष इस विश्वात्मकता का जिस प्रकार से उपभोग कर रहा होता है, उसे विश्वाभोग प्रयोग कहते हैं । ये सारे भोग प्रयोग अपने लिये न होकर संवित्ति देवी को तृप्त करने के लिये ही किये जाये चाहिये । यह स्वात्म संवित्तत्त्व द्वारा संवित्ति देवी का तर्पण कहलाता है । ऐसा प्रयोग करने वाला विद्वान् सिद्ध साधक होता है । इसमें सन्देह नहीं ॥१८१॥

ननु विपश्चितोऽपि सति देहादौ संविन्मात्रस्थितं देवीचक्रं कथं तर्पणीयमित्याह

**यत्र सर्वे लयं यान्ति दह्यन्ते तत्त्वसञ्चयाः ।**
**तां चितिं पश्य कायस्थां कालानलसमप्रभाम् ।।१८२।।**

यत्र सर्वे सकलाद्याः प्रमातारो भूतभावाद्यात्मकानि प्रमेयाणि च तदेकसद्भावं यान्ति तामशेषविश्वसंहारकारित्वात् कालानलसमप्रभां कायस्थां चितिं पश्य, सत्यपि देहादौ चिदेव एका सर्वतः परिस्फुरतीत्यर्थः॥१८२॥

एतदेव स्फुटयति

---

प्रश्न यह उपस्थित होता है कि, विपश्चित् पुरुष भी देह धारण करता ही है। देह के रहते और इसके सम्पर्क के रहते इसमें रहने वाले संविच्चक्र में स्थित देवी चक्र का तर्पण कैसे किया जा सकता है? इसका समाधान कर रहे हैं—

शास्त्रकार साधकों को सावधान कर रहे हैं। एक तरह से उन्हें आदेश और कृपापूर्ण निर्देश ही कर रहे हैं। उनका कहना है कि, विचारक साधकों! सर्वप्रथम अपने शरीर का महत्त्व समझो। विश्व के सारे प्रमाता और सांसारिक प्रमेयों का समूचा प्रवर्ग कहाँ समाहित हो रहा है? ध्यान से अनुसन्धान करने पर यह पता चलता है कि, ये सारे तत्त्वों के समूह के समूह इसी काया में कालानल के समान विद्यमान चिति में समा रहे हैं। इस कायस्थ चिति को सुनो, गुनो, मनन और अनुसन्धान पूर्वक देखने का प्रयत्न करो। इस प्रमाता, प्रमेय और प्रमिति रूप जगत् में एक मात्र चिति का ही चमत्कार चल रहा है। अपनी चिन्मय अर्चियों में सर्व को वही आत्मसात् कर रही है। इस रहस्य का दर्शन ही वास्तविक दर्शन है। इस तथ्य पर ध्यान दो। यही सर्वोत्तम ज्ञान है, विज्ञान है और चैतन्य के चमत्कार का अर्चन है ॥१८२॥

शून्यरूपे श्मशानेऽस्मिन् योगिनीसिद्धसेविते ।
क्रीडास्थाने महारौद्रे सर्वास्तमितविग्रहे ॥१८३॥

स्वरश्मिमण्डलाकीर्णे ध्वंसितध्वान्तसन्ततौ ।
सर्वैर्विकल्पैर्निर्मुक्ते आनन्दपदकेवले ॥१८४॥

---

इस तथ्य का विशिष्ट रूप से स्पष्टीकरण कर रहे हैं—

शून्यरूप यह श्मशान योगिनीसिद्ध पुरुषों द्वारा सेवित है । यह केशव का क्रीडास्थल है । रुद्र का महारौद्रधाम है । यह ऐसा विग्रह है, जिसमें सर्वात्मकता का पूर्णतया समावेश सिद्ध है । स्वात्म प्रकाश की रश्मियों से दीप्तिमन्त यह दीप्ति धाम है । इसकी आन्धकारिकता का ध्वंस इसके स्वात्म प्रकाश का परिणाम है । शरीरस्थ चिति की चिन्मय अर्चियों के चमत्कार से निर्विकल्प भावापन्न इससे सारे विकल्पों का बहिष्कार हो चुका है । मात्र आनन्दमय कैवल्य धाम यह एक ऐसे श्मशान के रूप में उपमित किया जा सकता है, जो असंख्य चिति शक्तियों से संवलित है तथा कालानल समा चिति के महासंहार रूप गुण से भीषणता का वरण कर चुका है । इन्द्रिय रूप करणेश्वरी देवियों का यह आधार है । शास्त्रकार अन्तर्गर्भ जिज्ञासाओं के उपशमन की दृष्टि से यह पूछते से लग रहे हैं कि, बताओ इसमें प्रवेश प्राप्त कर लेने वाला कौम साधक अमरत्व की प्राप्ति नहीं कर सकता? अर्थात् जो इस मार्मिक रहस्य को जान लेते हैं, वे अनिवार्यतः सिद्ध हो जाते हैं ।

इन श्लोकों में बहुत ऐसे शब्दों के प्रयोग हैं, जिन्हें समझना और मनन कर आत्मसात् करना आवश्यक है । यह सब अन्तर्मुख व्यक्ति ही कर सकता है । ये सारे सन्दर्भ उन्हीं रहस्यों को उद्घाटित करते हैं । यहाँ प्रयुक्त मुख्य शब्द ये हैं, जिन पर ध्यान देना है—

१. शून्यरूपश्मशान— श्मशान शब्द यहाँ उपमान है । उपमेय शरीर है । इसका प्रयोग श्लोक १८३ और श्लोक १८५ में दो स्थानों

**असंख्यचितिसंपूर्णे श्मशाने चितिभीषणे।**
**समस्तदेवताधारे प्रविष्टः को न सिद्ध्यति ।।१८५।।**

अस्मिन्नसङ्ख्याभिः सुखदुःखाद्यात्मिकाभिश्चितिभिः संपूर्णे, अत एव संसारयातनादायितया महारौद्रे, अत एव परिहरणीयत्वादिना श्मशानप्राये

---

पर किया गया है। इसका विशेष्य शरीर है। शरीर श्मशान दोनों का अर्थ देने वाले कई विशेषण शब्द यहाँ दिये गये हैं—

१. असंख्य चिति सम्पूर्ण— श्मशान पक्ष में शवदाह से निकलने वाली चिनगारियों से पूर्ण। शरीर पक्ष में असंख्य सुखदुःखात्मक अनुभूतियों के स्फुल्लिङ्गों से पूर्ण।

२. दूसरा विशेषण शब्द है— महारौद्र। श्मशान शवदाह से रौद्र और शरीर संसार यातना का मुख्य आधार होने के कारण महारौद्र माना जाता है।

३. तीसरा विशेषण है— शून्यरूप। श्मशान सब कुछ जलाकर शून्य रूप सुनसान भरी उदासी का प्रतिरूप बन जाता है। उसी तरह शून्य रूप शरीर भी है। अन्तर्मुख होने पर अहन्ता का विगलन हो जाता है और प्रातिभासिकता समाप्त हो जाती है। यही शरीर की शून्यरूपता है।

४. चौथा विशेषण है— सर्वास्तमितविग्रह। श्मशान में पूरा अस्तित्व ही अस्तमित हो जाता है। शरीर पक्ष में शिवत्व के उल्लास में छः सकलादि विग्रह की अशुद्ध अहन्ता भी अस्तमित हो जाती है।

५. पाँचवां विशेषण— 'ध्वंसितध्वान्त सन्तति' है। शवदाह के परिणाम स्वरूप पञ्चमहाभूतात्मकता की पाशात्मक ध्वान्ततायें समाप्त हो जाती हैं। शरीर पक्ष में साधना के माध्यम से समस्त पाशराशिरूप तामिस्राडम्बर विडम्बनायें ही असिद्ध हो जाती हैं।

६. छठाँ विशेषण— 'स्वरश्मिमण्डलाकीर्ण' है। श्मशान पक्ष में श्मशान की अपनी ज्वालाओं से प्रत्येक शवदाह के समय विभिन्न अग्निज्वाल के कालानल मण्डल बनते हैं। उनसे वह अत्यन्त भयवाह बन जाता

शरीरे प्रविष्टोऽन्तर्मुखीभूतः को न सिद्ध्यतीति सबन्धः। कीदृशे च अस्मिन्। अन्तर्मुखीभावादेव तत्र अहन्ताविगलनात् शून्यरूपे, अत एव सर्वेषां सकलादीनामस्तमितविग्रहे, अत एव ध्वंसितध्वान्तसन्ततौ प्रध्वस्त-भेदान्धकारे, अत एव सर्वैर्विकल्पैर्निर्मुक्ते, अत एव स्वस्मिन्नेव, ननु बाह्ये, रश्मिमण्डलेन चक्षुरादीन्द्रियदेवतावर्गेण आकीर्णे, अत एव योगिनी-सिद्धसेविते समस्तदेवताधारे, अत एव

**'क्रीडन्ति विविधैर्भावैर्देव्यः पिण्डान्तरस्थिताः।'**

इति आसामेव क्रीडास्थाने, अत एव सर्वदेवतासङ्केतस्थानतया श्मशाने, अत एव सर्वसंहारकारिण्या प्रमात्रेकरूपया चित्या भीषणे, अत एव आनन्दपदकेवले स्वात्ममात्रविश्रान्ते इत्यर्थः॥१८५॥

---

है। शरीरपक्ष में शरीर स्थित चक्षु आदि करणेश्वरी शक्तियों के दिव्य विभा मण्डल से यह आकीर्ण रहता है।

७. सातवाँ विशेषण है— सर्वविकल्पनिर्मुक्त। शवदाह के अन्त में सांसारिक इहलौकिक विकल्प समाप्त हो जाते हैं। शरीर पक्ष में चिति के चिन्मय चमत्कार से अहन्ता के उदित होने पर आत्माभिख्य अवस्था में निर्विकल्पक भाव आ जाता है।

८. आठवाँ विशेषण शब्द है— समस्त देवताधार। काशी महाश्मशान है। शिव के सभी गण यहाँ रहते हैं। उसी तरह श्मशान भी सभी देवताओं का आधार होता है। शरीर में भी ३३ करोड़ देवताओं का निवास माना जाता है।

९. नवाँ विशेषण— आनन्दपद केवल। श्मशान साधना के लिये सर्वोत्तम स्थान माना जाता है। यही आनन्दसिद्धि का द्वार है। शरीर भी रहस्य दृष्टि के अनुसार सर्वानन्दपद माध्यम है। आगम कहता है कि,

"पिण्ड की आन्तरिकता में प्रतिष्ठित सारी दिव्य शक्तियाँ अनन्त भव्य-भावों की भव्यता से भरपूर हो कर क्रीडा कर आनन्दोपभोग करती हैं।"

नच एतदस्मदुपज्ञमेवेत्याह

**श्रीमद्वीरावलीशास्त्रे इत्थं प्रोवाच भैरवी ।**

अत्र संवित्क्रमश्चर्यामयः कटाक्षितोऽपि अतिरहस्यत्वात् निर्भज्य भेदेन नोक्त इति न विद्वद्भिरस्मभ्यमभ्यसूयितव्यम् ।

एवं दौतविध्यनुषक्तं रहस्योपनिषत्क्रममुपसंहरन् दीक्षाविधिमवतारयति

**इत्थं यागं विधायादौ तादृशौचित्यभागिनम् ।।१८६।।**

---

इसीलिये समस्त देवताओं के क्रीडाविहार के सङ्केत स्थल होने के कारण ये श्मशान और शरीर दोनों स्वात्ममात्र विश्रान्तिप्रद होने के कारण केवल आनन्द पदवी के प्रदायक सिद्ध हो जाते हैं ।

१०. दशवाँ विशेषण है— चिति भीषण— श्मशान की भीषणता का चित्र पहले उपवर्णित है । यहाँ 'चितिः स्वतन्त्रा' के अनुसार शरीरावस्थित चिति शक्ति समस्त विषय-विषराशि का संहार कर प्रकाश का पथ प्रशस्त करती है ।

इस तरह इन विशेषणों से विशिष्ट इस श्मशान प्राय शरीर की रहस्य गर्भिता में प्रविष्ट होने वाले सारे साधक अन्तर्याग द्वारा सिद्ध हो जाते हैं ॥१८३-१८५॥

शास्त्रकार यह स्पष्ट कर रहे हैं कि, ये तथ्य स्वोपज्ञ नहीं हैं । अन्य शास्त्रों में भी इस सम्बन्ध में बहुत कुछ कहा गया है । वही कह रह रहे हैं—

श्रीमद्वीरावली शास्त्र में स्वयं भैरवी शक्ति देवी ने इस तथ्य पर प्रकाश डालने का अनुग्रह किया है । इस शास्त्र में 'संवित्क्रम चर्यामय होता है', यह भी स्पष्ट किया गया है किन्तु यह रहस्य शास्त्र है । रहस्य

**लक्षैकीयं स्वशिष्यं तं दीक्षयेत्तादृशि क्रमे।**

लक्षैकीयमिति बहुशः परीक्षौचित्यलब्धम्, अत एवोक्तं स्वशिष्यमिति, तादृशौचित्यभागिनमिति। तादृशीति एवंनिरूपितस्वरूपे॥१८६॥

तदेव आह

---

का उद्घाटन श्रेयस्कर नहीं होता। अतः इस क्रम की एक एक कर जैसी विवृति होनी चाहिये, वैसी नही की जा सकी है। आचार्य जयरथ विनम्र भाव से अपना हृदय खोल कर यह कह रहे हैं कि, विद्वद्वर्ग मेरी विवशता को समझ कर क्षमाभाव ही अपनायेगा।

इतना निवेदन करने के बाद दौत्यविध्यनुषक्त जो रहस्योपनिषद् क्रम पहले से श्लोक २९।९६ से श्लोक १८५ तक वर्णन का विषय बनाया गया है, उसका यहाँ उपसंहार कर दिया गया। अब यहाँ दीक्षा विधि को वर्ण्य विषय के रूप में अवतरित कर रहे हैं—

इस प्रकार पहले दूतीयाग सम्पन्न कर लेने के बाद अपने शिष्य को गुरु इस प्रकार पूर्वनिरूपित क्रम में दीक्षित करे। यहाँ शिष्य के तीन विशेषण शब्द प्रयुक्त किये गये हैं। इन पर विशेषतः ध्यान देना आवश्यक है—

१. तादृशौचित्यभागिनम्—दूतीक्रम में चर्या के जो सिद्धान्त हैं, जो मान्यतायें और वर्जनायें एवम् आवर्जनायें हैं, उनको श्रद्धा, आस्था और निष्ठा के साथ अपना कर जीवन को श्रेयः पथ पर अग्रसर करने का रहस्यात्मक महत्त्व समझना बहुत जरूरी है। इसको समझ कर अनुशासित भाव से गुरु के निर्दिष्ट मार्ग पर चलना ही औचित्य है। इस औचित्य को आचार में ढाल लेने वाला शिष्य ही तादृशौचित्यभागी कहा जा सकता है।

२. लक्षैकीयम्— जीवन का कोई न कोई एक लक्ष या उद्देश्य होता है। शिष्य जब कुलमार्ग को ही लक्ष बना कर या मान कर गुरु के अनुशासन में पहुँचता है, उस समय उसे नियमों के निकष पर निकषायित

**रुद्रशक्त्या तु तं प्रोक्ष्य देवाभ्याशे निवेशयेत्।।१८७।।**

**भुजौ तस्य समालोक्य रुद्रशक्त्या प्रदीपयेत्।**
**तयैवास्यार्पयेत्पुष्पं करयोर्गन्धदिग्धयोः ।।१८८।।**

---

करना पड़ना है। गुरु बहुशः परीक्षा लेकर उसे ताप्तदिव्य काञ्चन बनाता है। यह सिद्ध हो जाता है कि, इस शिष्य का लक्ष्य एक मात्र कुलपद्धति से श्रेयः पथ को प्रशस्त करना है। गुरु उसे लक्षैकीय श्रेणी में रख लेता है।

३. तीसरा विशेषण स्वशिष्य शब्द है। अब वह सर्वतोभावेन गुरु का अपना प्रतिरूप बन गया होता है। वही स्वशिष्य कहलाता है ।।१८६।।

यही कह रहे हैं अर्थात् इसमें दीक्षा की विधि कैसे विहित की जाती है, उसी का उल्लेख कर रहे हैं—

१. सर्वप्रथम दीक्ष्य का प्रोक्षण करते हैं। प्रोक्षण में रुद्रशक्ति का प्रयोग करते हैं। रुद्रशक्ति परामन्त्र से सम्पुटित मालिनी को कहते हैं। कुछ लोगों के अनुसार परामन्त्र के प्रयोग से या मातृसद्भावरूपिणी मातृका (ह्रीं सम्पुटित) मन्त्र के प्रयोग से सम्पुटित मालिनी का अर्थ लेते हैं।

२. दूसरी प्रक्रिया दीक्ष्य को देवता के सान्निध्य में रखने की है। सान्निध्य में निवेशन से एक प्रकार की दिव्यता का सम्पर्क हो जाता है। तीसरा क्रम उसकी भुजाओं का समवलोकन है। इन्हें भी रुद्रशक्ति से प्रदीप्त करना चाहिये। भुजाओं की शक्ति को रुद्रशक्ति से उद्दीप्त करने की यह तीसरी विधि है।

३. यह बड़ी वैज्ञानिक विधि है। हृत्केन्द्र से भुजाओं का सम्बन्ध होता है। हृदय से पञ्चमहाभूतों की शक्तियों का उद्रेक होता है। ये शक्तियाँ १. अंगुष्ठ में अग्नि रूप से, २. तर्जनी में वायुरूप से, ३. मध्यमा में आकाश रूप से ४. अनामिका में पृथ्वी रूप से और ५. कनिष्ठा में जलीय दिव्यता से प्रतिष्ठित रहती हैं। रुद्रशक्ति के प्रयोग से अपेक्षाकृत प्रदीप्ति उद्रिक्त हो जाती है।

**निरालम्बौ तु तौ तस्य स्थापयित्वा विचिन्तयेत् ।**
**रुद्रशक्त्याकृष्यमाणौ दीप्तयाङ्कुशरूपया ।।१८९।।**

**ततः स स्वयमादाय वस्त्रं बद्धदृशिर्भवेत् ।**
**स्वयं च पातयेत्पुष्पं तत्पाताल्लक्षयेत्कुलम् ।।१९०।।**

---

४. चौथी प्रक्रिया के अनुसार गन्ध से पूरी तरह लिप्त होने के कारण सुगन्धित हाथों में फूल देना चाहिये । फूलों सहित अपने दोनों हाथ शिष्य अपने सामने की ओर बढ़ा कर फैलाये रहे । बाहों को न तो मोड़े और न ही उन्हें आलम्बन दे । सामने फैले हुए हाथों की हथेलियाँ मिली रहें, जिससे उससे दोनों कन्धों से एक मध्य त्रिकोण बन जाय । इस स्थिति में सांसारिकता और अशुद्ध अहन्ता की सारी अनुभूतियाँ विगलित हो रही हैं और रुद्रशक्ति मुझे अपनी ओर आकृष्ट कर रही है— इस रहस्यानुभूति में केन्द्रित हो जाय । यहाँ दीप्ति रुद्र शक्ति का विशेषण अङ्कुशरूपा दिया गया है । हाथों की अंगूठे को छोड़ कर आठों अंगुलियाँ भी फूलों को गिरने से बचाने के लिये अंकुश की तरह मुड़ी हुई हो जाती हैं । यहाँ रुद्र शक्ति का अंकुश इन्हीं अंगुलि-मुद्राओं की स्थिति में आकृष्ट करती हैं । आकर्षण का चिन्तन अनुभूति का विषय है । वही प्रत्यक्ष होता है ।

५. पाँचवी क्रिया— इसके बाद फूलों को एक निर्धारित स्थान पर रखकर स्वयं पहले रखा वस्त्र लेकर आँखों पर पट्टी की तरह शिर में बाँध ले । जहाँ फूल रखे थे, वहाँ से पट्टी बाँधे ही उठाकर उनको स्वयं निपातित करे । यह ध्यान देने की बात है कि, उसके हाथ स्तोभ के आवेश में हैं । उसी प्रभावित दशा में ही नेत्र पट उठाते और आँख पर बाँध लेते हैं । यहाँ पातयेत् से प्रक्षिपेत् अर्थ लेना चाहिये । फूलों के गिरने की यह प्रक्रिया उस समय हो रही है, जब उसके हाथ रुद्रशक्ति द्वारा समाकृष्ट हैं । फूलों के इस पतन से अपने कुल को लक्षित करे । कैसे लक्षित करे, इस विषय पर यहाँ कुछ नहीं कहा गया है । यह ऊह का विषय है । कुलयाग में वह मध्य में स्थित रह कर पूजा करता है । उसके

**ततोऽस्य मुखमुद्घाट्य पादयोः प्रणिपातयेत् ।**
**हस्तयोर्मूर्ध्नि चाप्यस्य देवीचक्रं समर्चयेत् ।।१९१।।**

रुद्रशक्तिः परया मातृसद्भावेन वा संपुटिता मालिनी। प्रदीपयेदिति हृद्गतशक्तिपुञ्जस्य अङ्गुलिद्वारनिःसृतस्य आकर्षणक्रमेण उत्तेजयेदित्यर्थः।

---

चारों ओर गणपति, गुरु, ओघ और योगिनियों का क्षेत्र है । वह शिष्य पुष्प के लिये खड़ा है । उसके हाथ उसके वश में नहीं हैं । रुद्र शक्ति का आकर्षण अपना काम कर रहा है । उस स्थिति में फूल प्रक्षेप उसके वश की बात नही रह जाती । वह तो रुद्रशक्ति ही प्रक्षिप्त कराती है । पातयेत् का व्यर्थ इसका संकेत कर रहा है ।

अब देखना है कि, फूल गणपति की दिशा में गिरे हैं, या गुरु या ओघ अथवा योगिनी की ओर गिरे हैं । इससे यह अनायास लक्षित हो जाता है कि, शिष्य किस कुल का है । यदि ये फूल उसी के विशेष चक्रों पर गिरें, तो उस चक्र का ही वह महत्त्व मान कर उसमें ऊर्जा भरने का अभ्यास करे । यह गुरुदेव की कृपा पर निर्भर है । गुरुदेव इसके साक्षी हैं । अब वे शिष्य की पट्टी खोल देते हैं । अपने चरणों में साष्टाङ्ग प्रणति का आदेश देते हैं । यह प्रणिपात शक्ति प्रेरित होता है । शिष्य को ऊर्जा से ओत-प्रोत करना है और तेजस्वी बनाना है । यह ध्रुवसत्य है कि, पादपृष्ठ में तैजसी का उल्लास होता रहता है । गुरु के चरणों में प्रणिपात से उसकी तैजसी शक्ति शिष्य को तेजोमय हिरण्यरेतस् बना देती है ।

इसी प्रणिपात की अवस्था में पड़े शिष्य को योग सिद्ध उठाते हैं। तत्क्षण उसके शिर पर हाथ फेरते हैं । वे केवल हाथ ही नहीं फेरते, अपितु उसमें अवस्थित अर्चनीय देवी चक्र की आन्तरभाव से अर्चा भी कर लेते हैं । अभी शिष्य हाथ जोड़े ही खड़ा है । गुरुदेव उसके हाथों को अपने हाथ में ले लेते हैं । उन्हें खोल शिष्य की हथेलियों में भी देवी चक्र की समर्चा करते हैं । गुरु द्वारा इस प्रकार की सक्रियता से शिष्य की प्रातिभशक्ति का प्रकर्ष हो जाता है ।

तयैवेति रुद्रशक्त्या। निरालम्बाविति विगलितसांसारिककृत्रिमनिज-शक्तिकत्वात् निर्जीवप्रायावित्यर्थः। अङ्कुशरूपयेति आकर्षणौचित्यात्। तत इति भुजयोः रुद्रशक्त्याकृष्यमाणत्वेन चिन्तनात् हेतोः लक्षयेदिति एवं हि अस्य स्वकुलमनायासेन सिद्ध्येदिति। प्रणिपातयेदिति शक्तिरेव॥१९१॥

देवीचक्रं च अत्र कथमर्चयेदित्याशङ्क्य आह

**आकर्ष्याकर्षकत्वेन प्रेर्यप्रेरकभावतः ।**

हस्तयोर्हि प्रेर्यत्वेन देवीचक्रमभ्यर्चयेत् मूर्ध्नि च प्रेरकत्वेन। यतस्तदा कर्षणीयं, तच्च आकर्षकम्। एवं हि मूर्ध्नि पूजितस्य देवीचक्रस्य सामर्थ्येन आकृष्टं हस्तद्वयम्। तत्रैव पाततः शिवहस्ततां यायादिति। यदुक्तं

**'ततोऽस्य मस्तके चक्रं हस्तयोश्चार्च्य योगवित्।**
**तद्धस्तौ प्रेरयेच्छक्त्या यावन्मूर्धान्तमागतौ ।।**
**शिवहस्तविधिः प्रोक्तः सद्यःप्रत्ययकारकः ।'** इति॥

---

देवी चक्र की समर्चा की विधि का शास्त्रकार स्पष्टीकरण कर रहे हैं—

वस्तुतः देवी चक्र की पूजा शरीर के दो अङ्गों में की जाने का निर्देश यहाँ है। १. मूर्धा में और २. दोनों हाथो में। ये शरीर के कारक अङ्ग हैं। सारी सक्रियता इन्ही दोनों के माध्यम से निष्पन्न होती है। इनमें शिरोभाग का अपना विशिष्ट महत्त्व है। वह शरीर का प्रेरकतत्त्व है और दोनों हाथ प्रेर्य अङ्ग माने जाते हैं। शिर में देवी चक्र की पूजा से वह प्रसन्न होती है और हाथों को शिर की ओर आने को प्रेरित करती है। इसलिये शिर में देवी चक्र की पूजा प्रेरक भाव से और हाथ में देवी चक्र की पूजा प्रेर्यभाव से करनी चाहिये। प्रेर्य्य ही आकृष्य कहलाता है और प्रेरक आकर्षक। इस सम्बन्ध में आगम कहता है कि,

"इसके बाद योगविद् गुरुदेव शिष्य के शिर और उसके दोनों हाथों में देवी चक्र की सम्यक् अर्चा करे। तदुपरान्त योगशक्ति से उसके हाथों में शाक्तप्रेरणा का प्रयोग करे। परिणाम स्वरूप वे देवीचक्र से दिव्य हो

यदा पुनरेवं शिवहस्तविधिर्न सिद्धयेत, तदा शास्त्रान्तरीयं क्रममनुतिष्ठेदित्याह

**उक्तं श्रीरत्नमालायां नाभिं दण्डेन संपुटम् ।।१९२।।**

**वामभूषणजङ्घाभ्यां नितम्बेनाप्यलङ्कृतम् ।**
**शिष्यहस्ते पुष्पभृते चोदनास्त्रं तु योजयेत् ।।१९३।।**

**यावत्स स्तोभमायातः स्वयं पतति मूर्धनि ।**
**शिवहस्तः स्वयं सोऽयं सद्यःप्रत्ययकारकः ।।१९४।।**

---

चुके हाथ उठ पड़ते हैं और मस्तक पर उमाशक्ति का स्पर्श करते हैं । यह एक प्रकार की शिवहस्त विधि घटित हो जाती है । यह सद्यः प्रत्यय कारक होती है ।"

तत्काल विश्वास हो जाने से प्रयोग का महत्त्व बढ़ जाता है । मन्त्र की शक्ति के प्रभाव से आकर्ष्य हस्त में खिंचाव का अनुभव होता है । मूर्धा में अवस्थित देवी चक्र में आकर्षण का उद्रेक होता है । इस तरह हाथ शिर पर पहुँच जाते हैं और लोगों के मन में तुरन्त विश्वास दृढ़मूल हो जाता है । शास्त्र, आचार्य और मन्त्रों के प्रति श्रद्धा भी बढ़ जाती है । सम्प्रदाय का प्रचार-प्रसार भी सम्भव होता है ।।१८७-१९१।।

इस प्रक्रिया के सफल न होने पर अर्थात् शिवहस्त विधि के सक्रिय न होने पर एक नये प्रकल्प का आश्रय लेना चाहिये । शास्त्रान्तरीय प्रकल्प भी इस स्थिति में स्वीकार्य हैं । यही कह रहे हैं—

श्री रत्नमाला शास्त्र में कहा गया है कि, नाभि (क्षकार) को दण्ड (रेफ) से सम्पुटित कर वामभूषण (दीर्घ ऊकार) और वामजङ्घौ से समन्वित करने पर नितम्ब (म् (.)) से समन्वित करना चाहिये । इससे एक बीजमन्त्र अक्षरशरीर में अवतरित हो जाता है । उसका अक्षर क्रम र + क्ष + र + ऊ + औ + (.) यह होता है । लिखने में उसका स्वरूप र्क्ष्रौं होता है । पुष्पों-भरी शिष्य की अञ्जलि पूर्ववत् इस प्रक्रिया में संलग्न

**अनेनैव प्रयोगेण चरुकं ग्राहयेद्गुरुः।**
**शिष्येण दन्तकाष्ठं च तत्पातः प्राग्वदेव तु ।।१९५।।**

नाभिः क्षः। दण्डो रेफः, तेन सपुटमूर्ध्वाधःसंभिन्नमित्यर्थः। वामभूषणम् ऊ। वामजङ्घा औ। नितम्बं । सच अर्धादिबन्दुरूपः। तेन क्ष्रौँ स इति। शिवहस्तः। तदुक्तं तत्र

**मूलदण्डं समुद्धृत्य नाभिस्थं वर्णमुद्धरेत् ।**
**शूलदण्डासनस्थं तु वामभूषणसंयुतम् ।।**
**वामजङ्घासमायुक्तं नितम्बालंकृतं प्रिये ।**

---

है । गुरुदेव अक्षररूप में अवतरित इस शैव ऊर्जा के प्रतीक वाक्देवता का शक्तिसंपात उस फूल भरी शिष्य की हथेली पर करें । इसे 'चोदनास्त्र' कहा गया है । इस दिव्यास्त्र का प्रयोग गुरुदेव तब तक करते रहें जब तक वह हाथ अन्य सक्रियताओं से विरत होकर उठते हुए शिर पर नहीं पड़ जाता । यह विधि भी उसे शिवहस्त सिद्ध कर देती है । यह तत्काल लोगों के मन में विश्वास उत्पन्न करने वाला प्रयोग है । शरीर के अन्य चक्रों पर यदि यह हाथ पड़ जाय, तो उसका विशिष्ट अभ्यास अपेक्षित माना जाता है ।

यह अत्यन्त महत्त्वपूर्ण विधि है । इस प्रयोग के साथ चरु-प्रयोग को भी गुरु करे । वहाँ आकर्ष्य और आकर्षक भाव उत्पन्न होता है और चमत्कार से लोगों को मन्त्रमुग्ध कर देता है । यहाँ 'शिष्येण ग्राहयेत्' यह प्रयोग प्रयोज्य कर्त्ता अर्थ में है । यहाँ शिष्य शब्द से तृतीया विभक्ति हुई है । 'गुरुः शिष्येण चरुकं ग्राहयेत्' यह अन्वय वाक्य बनता है । 'शिष्य के द्वारा गुरु चरु ग्रहण कराये और आराध्य देवियों को अर्पित करायें । यहाँ गुरु मुख्य कर्त्ता है । शिष्य प्रयोज्यकर्त्ता है और ग्रह आदानार्थक धातु का ण्यन्त प्रयोग विधि लिङ् में किया गया है । इसी प्रसङ्ग में दन्तकाष्ठ और उसके प्रयोग की प्रक्रिया भी पूरी कराये, यह शास्त्रकार का निर्देश है । श्री रत्नमालाशास्त्र का उद्धरण यहाँ प्रस्तुत कर रहे हैं—

**दिव्यास्त्रमेतत्परमं नापुण्यो लभते स्फुटम् ।।'**

इति उपक्रम्य

**'शिवहस्ते महेशानि इदं कूटं तु योजयेत् ।**
**यावत् स्तुभ्यत्यसौ देवि स्वयमेव चलत्यसौ।।**'इति ।

सद्यःप्रत्ययकारक इति यत्रैव शरीरचक्रे झटिति हस्तः पतति, तत्रैव अभ्यासपरो भवेदिति गुरवः। अनेनैवेति आकर्ष्याकर्षकभावलक्षणेन। चरुकमिति अर्थात् देवीभ्योऽग्रे दापयित्वा। शिष्येणेति। प्रयोज्यकर्तरि तृतीया। प्राग्वदेवेति पञ्चदशाह्निकोक्तवत्।।१९५।।

---

"मूलदण्ड का सम्यक् रूप से उद्धार कर नाभि में चक्रेश्वर रूप से विराजमान वर्ण को भी प्रयोग का विषय बनाये । उसे पुनः रेफ रूप शूलदण्ड का आसन प्रदान करे । इस तरह 'क्ष्र्' यह बीज आकार ग्रहण करता है । इसमें वामभूषण अर्थात् दीर्घ ऊकार को संयुक्त करे । अब यह बीज 'क्ष्रू' रूप धारण करता है । इसमें वामजङ्घा अर्थात् औकार की मात्रा जोड़ दे । अब यह क्ष्रौं रूप में रूपान्तरित हो जायेगा । भगवान् कहते हैं कि, प्रिये पार्वति! अब इसमें 'म्' का प्रयोग करते हैं । पूरा बीज मन्त्र बनता है— 'क्ष्रौं' यह महत्त्वपूर्ण ऊर्जा-विजृम्भित दिव्यास्त्र गुरु के सारस्वत प्रकोष्ठ में अवतरित हो जाता है । शिव भक्तियोग सम्पन्न कोई भाग्य शाली ही इसे प्राप्त कर सकता है । अपुण्यात्मा इसे कभी पा नहीं सकता ।"

इतना उपक्रान्त करने के बाद उक्त ग्रन्थ का उपसंहार श्लोक भी उद्धृत कर रहे हैं—

"शिष्य के उस अंजलियुक्त हस्त में, जिससे शिवहस्त विधि पूरी करानी है, में इस बीज मन्त्र को जप के माध्यम से विनियोजित कर दें । यह प्रयोग तब तक चलते रहना चाहिये, जब तक वह स्तोभ न प्राप्त कर ले । भगवान् कहते हैं कि, प्रिये पार्वती! वह हाथ स्वयं चलने लगता है ।"

ननु एकेनैव नेत्रपटग्रहाद्यात्मना करस्तोभेन अस्य शक्त्यावेशो लक्षित इति किं पुनस्तद्वचनेनेत्याशङ्क्य आह

**करस्तोभो नेत्रपटग्रहात् प्रभृति यः किल ।**
**दन्तकाष्ठसमादानपर्यन्तस्तत्र लक्षयेत् ।।१९६।।**

**तीव्रमन्दादिभेदेन शक्तिपातं तथाविधम् ।**

तत्रेति एवंविधे करस्तोभे। तथाविधमिति तीव्रमन्दादिभेदम्. अयमत्र आशयः— यदा हि यत्रैव चक्रे पुष्पपातो वृत्तस्तत्रैव प्रणामः, तत्रैव चरुदानं,

---

शिवहस्त विधि का यह रत्नमाला शास्त्र का प्रयोग अद्भुत है । इससे सामाजिक विश्वास जगता है । शास्त्रों, ऋषिकल्प शास्त्रकारों और मन्त्रों पर तुरन्त विश्वास हो जाता है ॥१९२-१९५॥

यहाँ एक छोटी सी स्वाभाविक जिज्ञासा उत्पन्न होती है । पहले प्रयोग में हस्त स्तोभ की अवस्था मे ही उसने नेत्रपट उठाया और पुष्पपात भी किया । इससे यह लक्षित हो जाता है कि, उस पर शक्ति का आवेश हो चुका है । शक्त्यावेश की इस दशा में भी एक नये प्रयोग के यहाँ कथन की क्या आवश्यक आ पड़ी? इस जिज्ञासा का समाधान कर रहे हैं—

नेत्रपट ग्रह आदि प्रयोगों से यह लक्षित होता है कि, शिष्य का कर स्तोभ हो गया है । किन्तु यह प्रयोग उतने से ही पूर्ण नहीं माना जाता। इसके अन्तर्गत करस्तोभ के साथ ही पुष्पपात, नेत्रपटबन्ध, दन्तकाष्ठ और उसे प्रक्षेप पर्यन्त करस्तोभ की प्रक्रिया पूरी होती है । इसी के माध्यम से इसका पता भी गुरु कर लेता है कि, इस शिष्य पर कितना और कैसा शक्तिपात हुआ है ।

मान लीजिये शिष्य ने फूल उछाला । वे फूल उसी के किसी चक्र पर या मण्डलस्थ किसी चक्र पर गिरे तो उसका अर्थ यह होता है कि, वह चक्र विशेष रूप से आराध्य है । उसी का प्रणाम करना चाहिये । यदि योगिनी चक्र पर गिरे तो, उसे ही प्रणाम करे । उसे ही चरु प्रदान

तत एव तद्ग्रहणमित्यादि; तदा तीव्रः शक्तिपातो लक्षणीयः, अन्यथा तु मन्दः इति। तदुक्तम्

**'एतेषां चलनान्मन्त्री शक्तिपातं परीक्षयेत्।**
**मन्दतीव्रादिभेदेन मन्दतीव्रादिकं बुधः।।'** इति १९६॥

एवमियता अस्मद्दर्शने समयिदीक्षोक्तेत्याह

**इत्येष समयी प्रोक्तः श्रीपूर्वे करकम्पतः ।।१९७।।**

नच एतदिह अपूर्वतया उक्तमित्याह

---

करे। उसी से उसका ग्रहण कराये। इसे तीव्र शक्तिपात में परिगणित करना चाहिये। अन्यथा मध्य या मन्द आदि शक्तिपात भेदों का विचार करते हैं। वहाँ कहा भी गया है कि,

"स्तोभयुक्त हाथ से ही पुष्पपात चरु ग्रहण पटबन्ध दन्तकाष्ठ प्रक्षेप में जो हाथ में चलने की गतिशीलता का आकलन होता है, उससे ही मन्त्री अर्थात् गुरुदेव, यह पता लगा लेते हैं कि, इस पर मन्त्र द्वारा किया हुआ शक्तिरूप वाला उदात्त शक्तिवाला तीव्र है या मध्य है या मन्द श्रेणी का है। उसी श्रेणी के चलते शिष्य की भी तीव्र मध्य और मन्द परिवेश का भी पता 'बुध' अर्थात् परम ज्ञानी विज्ञानवेत्ता गुरु इसकी जानकारी कर लेता है।"

कहने का तात्पर्य यह कि, पूरी प्रक्रिया के लिये रहस्य-विज्ञान वेत्ता बुधवर्य गुरु, योग्य शिष्य और तीव्र शक्तिपात की अपेक्षा होती है ॥१९६॥

श्रीतन्त्रालोक के मूल उपजीव्य ग्रन्थ श्रीपूर्वशास्त्र में इस विषय से सम्बद्ध समयिदीक्षा की चर्चा है। वही कह रहे हैं—

इतने कथन के उपरान्त भगवान् महेश्वर ने पार्वती से कहा कि, यही समयी कहलाता है। करकम्प (हाथ के स्पन्दित होने) से यह प्रमाणित हो जाता है। यह अपूर्व विषय है। कहीं अन्यत्र ऐसा नहीं कहा गया

**समयी तु करस्तोभादिति श्रीभोगहस्तके ।**

यच्छ्री पञ्चाशिका

**'समयी तु करस्तोभान्मुद्रया पुत्रको भवेत्।'**

इत्यादि॥१९७॥

अत्रैव प्रक्रियान्तरमाह

**चर्वेव वा गुरुर्दद्याद्वामामृतपरिप्लुतम् ।।१९८।।**

**निःशङ्कं ग्रहणाच्छक्तिगोत्रो मायोज्झितो भवेत् ।**

**सकम्पस्त्वाददानः स्यात् समयी वाचनादिषु ।।१९९।।**

---

है, ऐसी बात नहीं है । यही इस पंक्ति से स्पष्ट कर रहे हैं कि, श्री भोगहस्तक शास्त्र में यह स्पष्ट उल्लेख है कि, करस्तोभ से प्रमाणित हो जाता है कि, यह समयी साधक शिष्य है । श्री पञ्चाशिका में भी इसी तरह यह लिखा गया है कि, "करस्तोभ से 'समयी' है, यह तुरन्त पता लग जाता है । इस मुद्रा की सिद्धि से वह शिष्य पुत्रक है । यह भी प्रमाणित हो जाता है ॥१९७॥

यहाँ कुछ प्रक्रियान्तर की चर्चा कर रहे हैं—

एक विकल्प यह भी है कि, स्वयं गुरुदेव वामामृत आप्लावित चरु ही उसे दें और उस पर कृपा संपात करें । शिष्य निःशङ्कभाव से उसे ग्रहण करे । इससे शिष्य में दिव्य शक्त्यंशों का उच्छलन हो जाता है। वह उनके सगोत्रीय के समान हो जाता है । उसमें ब्राह्मी आदि शक्त्यंश का उद्रेक प्रत्यक्ष अनूभूत होता है ।

इसका दूसरा लाभ प्रथम लाभ से भी महत्त्वपूर्ण है । उसके ग्रहण करते ही वह माया से मुक्त हो जाता है । वह निर्विकल्प निरुपाय संवितत्त्व का साक्षात्कार कर लेता है और तद्रूप बन जाता है । पहले सूत्र रूप में

**कालान्तरेऽध्वसंशुद्ध्या पालनात् समयस्थितेः ।**
**सिद्धिपात्रमिति श्रीमदानन्देश्वर उच्यते ।।२००।।**

चर्विति रत्नपञ्चाद्यात्मकम्। यदुक्तं

'देहस्थं तु चरुं वक्ष्ये यत्सुरैरपि दुर्लभम् ।
शिवाम्बु रेतो रक्तं च नालाज्यं विश्वनिर्गमः ।।
अतो विधानपूर्वं तु देहस्थं ग्राहयेच्चरुम् ।।'इति।

शक्तिगोत्र इति ब्राह्म्याद्यंशकरूप इत्यर्थः। अत एव निःशङ्कं ग्रहणात् मायोज्झितः साक्षात्कृताविकल्पनिरुपायसंवित्तत्त्वो भवेदित्यर्थः। अत एव चरुभोजनादेरनुपायपरिकरत्वं प्राक् संवादितम्। सशङ्कः तत्तच्छास्त्रीयसमयपरिपालनसूचिततीव्रशक्तिपातः षड्विधस्य अध्वनः सम्यक् पुत्रकदीक्षाक्रमेण शुद्ध्या मोक्षलक्ष्मीलक्षणायाः सिद्धेर्भाजनं भवेत्। नच एतत् स्वोपज्ञमेव उक्तमित्याह श्रीमदानन्देश्वर उच्यते इति।।२००।।

---

इस तथ्य की चर्चा आ चुकी है कि, चरुभोजन एक प्रकार का अनुपायपरिकर है । अर्थात् अनुपाय बीज का मूलतत्त्व है ।

चरु ग्रहण की कल्पना से यदि उसके मन में कम्प या शङ्का हो जाती है, फिर भी वह उसे स्वीकार कर ग्रहण कर लेता है, तो भी वह वाचन और श्रवण आदि में प्रवृत्त हो जाता है । एक तरह से वह इन विषयों में समयित्व प्राप्त कर लेता है । इसका सुपरिणाम यह होता है कि, वह कालान्तर में उन शास्त्रीय मर्यादाओं और अनुशासन परक नियमों के सम्यक् पालन में संलग्न रहने की आनन्दानुभूतियों से भर जाता है । उसे देखकर यह स्पष्ट प्रतीत होने लगता है कि, इस व्यक्ति पर तीव्र शक्तिपात हो चुका है । इसने छः अध्वा सिद्धान्तों की शुद्धि के साथ ही साथ यह मोक्षलक्ष्मी लक्षणा सिद्धि के योग्य पात्र हो गया है । यह बात मात्र शास्त्रकार, की स्वोपज्ञ उक्ति नहीं है, अपितु श्रीमदानन्देश्वर शास्त्र भी इसका समर्थन करता है ।

एवं समयिदीक्षामभिधाय, पुत्रकदीक्षां वक्तुमुपक्रमते

**यदा तु पुत्रकं कुर्यात्तदा दीक्षां समाचरेत् ।**

इह तावत्

**'वेधदीक्षां विना दीक्षां यो यस्य कुरुते प्रिये ।**
**द्वावेतौ नरकं यात इति शाक्तस्य निश्चयः ।।'**

इत्याद्युक्त्या विना आवेशं शिष्यस्य दीक्षा न कार्येति प्रथममावेश एव उत्पादनीयो येन अस्य दीक्षायोग्यत्वे ज्ञाते गुरुस्तत्प्रक्रियामनुतिष्ठेत्, अन्यथा पुनर्दीक्षार्हत्वाभावात् स त्याज्य एव । यद्वक्ष्यते

---

यहाँ एक कुल मार्गीय विशिष्ट अघोर प्रक्रिया की ओर संकेत कर रहे हैं । चरु का विशेषण वामामृत परिप्लुत शब्द ही श्लोक १९८ में प्रयुक्त है । वामामृत कुल मार्ग में स्वीकृत अमृततत्त्वो मे पूर्ण माना जाता है । श्रीमदानन्देश्वर शास्त्र में इसकी परिभाषा दी गयी है । वह इस प्रकार है—

"भगवान् शङ्कर कहते है कि, प्रियेपार्वती! शरीर स्थित देव दुर्लभ पदार्थ की चर्चा कर रहा हूँ । सामान्य लोग इसे क्या कहते है, इसका ध्यान यहाँ नहीं दिया जाता है । आगमिक भाषा में इसे भी चरु ही कहते हैं । इस चरु में पांच पदार्थ मिलाये जाते हैं । १. शिवाम्बु (मूत्र) २. रेतस् (वीर्य) ३. रक्त (रज) ४. नालाज्य (ष्ठिवा) और ५. विश्वनिर्गम (शकृत्) । इन सब के मिश्रण को वाममार्ग में चरु कहते हैं । इसको विधान पूर्वक ग्रहण करना चाहिये ।"

इस श्लोक में जिन देहगत द्रव्यों की चर्चा है, आयुर्वेद की दृष्टि से भी इस पर विचार किया जा सकता है । सामाजिक दृष्टि से विशेषकर वैदिक संस्कृति की दृष्टि से इस पर विचार नहीं किया जा सकता । मेरे कुछ मान्य उच्च कोटि के गुरु भक्त हैं, जिनके साथ रहने का सौभाग्य मुझे मिला है । गुरु का पूरा पीकदान पीते मैंने अपनी आँखों देखा है । इन द्रव्यों को घृणास्पद कहने पर उनका उत्तर था, आपके मन में रहने

**'यस्य त्वेवमपि स्यान्न तमत्रोपलवत्त्यजेत्।'**(२११) इति।

समावेशः सर्वशास्त्रेषु अविगानेन उक्त इति दर्शयितु श्रीरत्नमालायामुक्तं तल्लक्षणं तावदर्थगत्या अभिधत्ते

**उक्तं श्रीरत्नमालायां नादिफान्तां ज्वलत्प्रभाम् ।।२०१।।**

**न्यस्येच्छिखान्तं पतति तेनात्रेदृक् क्रमो भवेत् ।**

---

वाली काम, क्रोध, मोह आदि घृणास्पद वृत्तियो से आप स्वयं प्रेम करते हैं और यह गुरुतत्त्वीय द्रव्य है, जिसे आप घृणास्पद कहते है । यह आपके विचारो के परिष्कार का प्रमाण नही है ॥१९८-२००॥

यहाँ तक समयी दीक्षा का कुलमार्गीय उपक्रम उपवर्णित किया गया है । यहाँ से पुत्रक दीक्षा की चर्चा कर रहे हैं—

शास्त्रकार यह विधि दे रहे है कि, यदि पुत्रक परिवेश मे शिष्य को स्थापित करना है, तो उसे इस दीक्षा से अवश्य अनुगृहीत करे । इस सम्बन्ध में आगमिक दृष्टि से देखा जाय, तो शास्त्रों में अनेक उद्धरण इसके समर्थन में उपलब्ध होंगे । एक उद्धरण कहता है कि,

"जो आचार्य वेध दीक्षा के विना यदि किसी शिष्य को दीक्षा प्रदान करता है, तो भगवान् शङ्कर कहते हैं कि, प्रिये पार्वति! वह गुरु अवश्य ही नरक जाता है । जब गुरु ही नरक भोग प्राप्त करने के लिये विवश है, तो शिष्य की क्या कथा? यह शास्त्र सिद्धान्त ध्रुव है ।"

यही नही । एक दूसरा उदाहरण पहले से ही सावधान रहने की बात करता है । यह उदाहरण इसी ग्रन्थ का है । इसी आह्निक का २११वाँ श्लोक कहता है कि,

"जिसको कुलमार्ग की उपासना का श्रद्धावेश न हो, उसे उसी प्रकार परित्यक्त करना चाहिये, जैसे रास्ते के पत्थर के टुकड़े को उपेक्षित कर छोड़ देते हैं ।"

तेनेति एवंविधेन न्यासेन हेतुना। पततीति देहाद्यात्मग्रहपरिहारेण रुद्रशक्तिमेव आविशतीत्यर्थः। तदुक्तं तत्र

**'ततो न्यस्येत्तु शिष्यस्य मालिनीं जगदम्बिकाम्।**
**ज्वलज्ज्वलनसङ्काशां पादाद्यावच्छिखान्तकम् ।।**

---

शास्त्र की मान्यता है कि, जिसमें रहस्यज्ञानमयी लालसा का उल्लास ही न हो, जिसमें जानने की श्रद्धा और उसकी छटपटाहट न हो, आवेश न हो, ऐसे व्यक्ति या शिष्य को दीक्षा नहीं देनी चाहिये । सर्वप्रथम शिष्य मे आवेश उत्पन्न करने का प्रयास स्वयं गुरु को ही करना चाहिये । इस आवेश से शिष्य की दीक्षा योग्यता का पता चलता है । ज्यों ही गुरु यह जान ले कि, शिष्य अब दीक्षा के योग्य हो गया है, उसे अवश्य दीक्षित कर देना चाहिये । योग्यता के अभाव में ही वह उपलवत्त्याज्य है ।

जहाँ तक समावेश का प्रश्न है, सभी शास्त्रों में समादर पूर्वक इसका वर्णन किया गया है । श्रीरत्नमाला नामक शास्त्र में समावेश का लक्षण बड़े ही अद्भुत रूप मे किया है । व्यञ्जना से समावेश स्वयं परिभाषित हो जाता है—

श्री रत्नमाला में यह स्पष्ट उल्लेख है कि, शिष्य के ८४ अङ्गुल के शरीर में नादिफान्ता मालिनी का अवश्य न्यास करे । मालिनी विद्या रागात्मक ऊर्जा की प्रकाशराशि से रोचिष्मती रहस्य विद्या है । उसकी भास्वर आभा से प्रभावित शिष्य मानो उस प्रकाश राशि में समा जाता है । जैसे झोली में आम आ गिरे, उसी तरह वह तत्काल देहादि में आत्मग्रह आदि अध्यासों से मुक्त होकर शैव महाभाव में समाविष्ट हो जाता है । श्री रत्नामाला शास्त्र भी यही कहता है—

"योग्यता के सन्दर्भ में जगदम्बिका रूपिणी मालिनी विद्या का न्यास शिष्य के ऊपर करना चाहिये । यह विद्या सामान्य विद्या नहीं अपितु जाज्वल्यमान ज्वलन की जीवन्तिका ज्वाला के समान प्रभा-भास्वरा ऊर्जा

**नादिफान्तसमुच्चारात् पातयेद्विह्वलेन्द्रियम् ।**

**एषा दीक्षा महादेवी मालिनीविजये प्रिये ।।**'इति ।

तेनेति काकाक्षिवद्योज्यम्, तत् तेनेति पातेन हेतुना। अत्रेति पुत्रकदीक्षायाम्। ईदृक् वक्ष्यमाण:।।२०१।।

तमेव आह

**प्रोक्षितस्य शिशोर्न्यस्तप्रोक्तशोध्याध्वपद्धते: ।।२०२।।**

---

है । शिष्य के पैरों से प्रारम्भ कर उसकी शिखा तक इसके न्यस्त करने का विधान है । गुरुदेव मालिनी वर्णों का इधर उच्चारण करते हैं, उधर शिष्य की इन्द्रियाँ न्यास और उच्चारण की एकतानता से प्रभावित होने लगती हैं । एक आवेश आता है । उसकी सारी इन्द्रियाँ विह्वल हो जाती हैं । परिणामत: वह भावावेश संभूति का भाव सम्हाल नही पाता और गुरु का प्रभाव उसे वहीं अपनी झोली में डाल लेता है । यह महादेवी की महादीक्षा है । हे प्रिये! तुम तो स्वयं मालिनी विजया महाशक्ति हो । इस रहस्य को तुम से अधिक कौन जान सकता है ।''

यहाँ यही क्रम अपनाना चाहिये । श्लोक की द्वितीय अर्धाली में 'तेन' इस तृतीयान्त सर्वनाम का प्रयोग काकाक्षिन्याय से दो शब्दों के साथ अन्वित होता है— १. इस प्रकार के न्यास के कारण अर्थ में और २. मन्त्र प्रभाव से शिष्य के पातन के कारण अर्थ में प्रयुक्त किया गया है । अत्र अर्थात् पुत्रक् दीक्षा में वही क्रम शास्त्रानुकूल है, जिसका वर्णन किया जा रहा है ।।२०१।।

दीक्षा क्रम का शब्द चित्र प्रस्तुत कर रहे हैं—

सर्वप्रथम शिष्य का विशेष अर्घद्रव्य से प्रोक्षण करना चाहिये । प्रोक्षित शिष्य को पूर्वोक्त प्रकार से मालिनी न्यास से ऊर्जस्वल बनाना और समस्त अध्वावर्ग का शोधन कर उन्हें शुद्ध बनाना भी आवश्यक है । इसके बाद

**ऋजुदेहजुषः शक्तिं पादान्मूर्धान्तमागताम् ।**
**पाशान्दहन्तीं संदीप्तां चिन्तयेत्तन्मयो गुरुः ।।२०३।।**

**उपविश्य ततस्तस्य मूलशोध्यात् प्रभृत्यलम् ।**
**अन्तशोध्यावसानान्तां दहन्तीं चिन्तयेत्क्रमात् ।।२०४।।**

---

शिष्य का शरीर ऋजु हो जाता है । उसमें स्वात्म परिग्रह का अभाव हो जाता है । उसके शरीर में आमूलचूल अर्थात् पैर से लेकर शिखा पर्यन्त शक्ति का उल्लास स्वाभाविक रूप से होता है । वह जाज्वल्यमान अनल प्रभा से भास्वर दीख पड़ता है । उसके सभी पाश दग्ध अतएव ध्वस्त हो जाते हैं ।

पाशों को जला कर भस्मसात् करने वाली उसकी संवित् शक्ति का चिन्तन ज्वाला की उस देवी के समान करना चाहिये, जो स्वयं ज्वालामयी कालानल प्रभा से भासमान है । गुरु इसका स्वयं चिन्तन करे और शिशु पर वात्सल्य के अमृत की वर्षा करे ।

गुरु वहाँ अपने आसन पर विराजमान हो जाये और वहीं से स्थानीय प्रकल्पन को देखे । शिष्य के मूल शोध्य शक्ति के चिन्तन क्रम से आत्ममल को भस्मसात् करने वाली उस चिन्मय चमत्कारमयी देवी का वहीं से ध्यान करे । वह देवी शिष्य के समस्त पापों को जला चुकी है । इस प्रकार पहले की तरह वह देवी उसके सारे शोध्य अध्वावर्ग और मलों के अन्य उपादानों को भी समाप्त कर देती है । एक तरफ देवी के इस महावात्सल्य का प्रभाव और दूसरी ओर दग्ध दोष समूह शिष्य के उभय सक्रियता का ध्यान स्वयं गुरु करे । यह भी सोचे कि, इस प्रकार समस्त पापों से विनिर्मुक्त होकर तीव्र शाक्त-शैव महाप्रभावमय परमोज्ज्वल निष्कल प्रवाह में समा गया है । शिष्य को देखे और उसको इस दृष्टि से भी परखे, कि कहीं वह सकल परिवेश में ही तो नहीं रह गया है? यह ध्रुव सिद्धान्त है कि, इस मार्ग में योगवित् गुरुदेव द्वारा नियोजित शिष्य के सभी

**एवं सर्वाणि शोध्यानि तत्त्वादीनि पुरोक्तवत् ।**
**दग्ध्वा लीनां शिवे ध्यायेन्निष्कले सकलेऽथवा ।।२०५।।**

**योगिना योजिता मार्गे सजातीयस्य पोषणम् ।**
**कुरुते निर्दहत्यन्यद्भिन्नजातिकदम्बकम् ।।२०६।।**

तन्मय इति दीप्तशक्तिमयः। तत इति उत्थानानन्तरम्। मूलशोध्यमादिशोध्यं यथा कलाध्वनि निवृत्तिः, अन्तशोध्यं यथा अत्रैव शान्त्यतीता। एवमिति मूलशोध्यादारम्भ अन्तशोध्यावसानम्। पुरेति तत्त्वदीक्षाप्रकरणे। निष्कले इति पुत्रकाद्यपेक्षया। सकले इति साधकोद्देशेन। मार्गे इति मध्यधाम्नि। सजातीयं चैतन्यम्। भिन्नजातीया मलाद्याः।।२०६।।

---

सजातीय वृत्तिवर्ग का पोषण होता है । शाक्तमहाप्रभाव से उसमें अवशिष्ट भिन्न जातीय संस्कार ध्वस्त भी हो जाते है । गुरु के चिन्तन का शिष्य के जीवन पर एक आध्यात्मिक प्रभाव पड़ता है ।

यहाँ कुछ शब्द विशेष विमर्श की अपेक्षा रखते है । जैसे—

१. श्लोक २०३ का 'तन्मय' शब्द । यहाँ तन्मयता शक्ति के साथ ही मानी जानी चाहिये । गुरु शिष्य में तन्मय नहीं होता ।

२. मूल शोध्य— मूल शोध्य सर्वप्रथम शोधन योग्य के अर्थ में होता है । जैसे कलाध्वा में आदिशोध्य निवृत्ति ही हो सकती है ।

३. अन्तशोध्य— अन्त में शोधन करने योग्य का तात्पर्य अन्तर या प्रक्रियान्त अर्थ भी लगाया जा सकता है । जैसे कलाध्वा में ही शान्त्यतीता कला । अर्थात् मूलशोध्य से अन्त्यशोध्य पर्यन्त ।

४. निष्कल या सकल में लीनता पुत्रक और साधक दोनों की अपेक्षा से ही प्रतीत होती है ।

५. सजातीय एवं भिन्न जातीय—सजातीय चैतन्य होता है । चैतन्य के पोषण से पुष्टि होती है और भिन्न जातीय मल आदि होते हैं, जिनका

ननु एवमस्य किं फलमित्याशङ्क्य आह

**अनया शोध्यमानस्य शिशोस्तीव्रादिभेदतः ।**
**शक्तिपाताच्चितिव्योमप्राणनान्तर्बहिस्तनूः ।।२०७।।**

**आविशन्ती रुद्रशक्तिः क्रमात्सूते फलं त्विदम् ।**
**आनन्दमुद्भवं कम्पं निद्रां घूर्णिं च देहगाम् ।।२०८।।**

---

विनाश भी आवश्यक होता है । यह पुत्रक दीक्षा की विधि का क्रम है ॥२०२-२०६॥

इससे शिष्य का क्या लाभ हो सकता है? इस प्रश्न का समाधान कर रहे हैं—

इस प्रकार शोध्यमान शिष्य के तीव्रातितीव्र, मध्य और मन्द शक्तियों का परीक्षण सरल हो जाता है । उसकी पहचान अनायास हो जाती है। चिति शक्ति के चिदाकाश में प्रोल्लसन्ती रुद्रशक्ति उसके शक्तिपात की श्रेणी के अनुसार ही उसके ऊपर अनुग्रह की वर्षा करती है । वह कैसे शिष्य को कृतार्थ करती है, इसका एक क्रम है, जो इस प्रकार है—

१. तीव्रतीव्रशक्तिपात की दशा में रुद्र शक्ति शिष्य की चितिशक्ति में प्रवेश कर जाती है । एक तरह से यह स्वात्मशक्ति के स्वात्म की स्वता अर्थात् अस्तित्व में प्रवेश के समान है । इससे शिष्य का पूरा अस्तित्व आनन्द से ओत प्रोत हो जाता है । चिति स्वयम् आनन्दमयी होती है । यह शिष्य चिति में प्रवेश कर स्वात्मानुरूप आनन्द को उल्लसित करती है ।

२. चिति शक्ति के आनन्दात्म उल्लास की पहली श्रेणी से कुछ कम साधना की उस अवस्था में जहाँ साधक शून्य में विहार करता है, वह अवस्था भी तीव्र मध्य शक्तिपात की ही मानी जाती है । उसमें रुद्रशक्ति के प्रवेश से अवकाश की व्याप्ति के कारण शाक्त समुद्भूति

एवमस्य दग्धपाशस्य शिष्यस्य तीव्रतीव्रात् शक्तिपातात् चितिं साक्षादात्मानमाविशन्ती रुद्रशक्तिरानन्दं सूते यावत् मन्दमन्दात् शक्तिपातात् देहमाविशन्ती घूर्णिम्। यतः चितावानन्दरूपत्वादानन्दस्य औचित्यं, शून्यात्मनि व्योम्नि अवकाशवत्वादुद्भवस्य, प्राणात्मनि वायौ तत्कारित्वात् कम्पस्य, अन्तस्तनौ बुद्धिपुर्यष्टके तत्तन्मायीयवृत्तिनिरोधात् निद्रायाः, बहिस्तनावहन्तावष्टम्भभङ्गात् घूर्णेरिति। एवं हि साक्षादस्य दीक्षा वृत्तेति गुरोराश्वासो भवेदिति भावः॥२०८॥

---

का ही संवर्द्धन हो पाता है । साधक की साधना की यह दूसरी अवस्था है ।

३. संविद् शक्ति ही प्राणरूप से परिणत होती है । जब रुद्र शक्ति प्राण में प्रवेश करती है, तो प्राणापानवाह की श्वास साधना धन्य हो जाती है । प्राण वायु रूप होता है । अतः प्राण के अनुरूप रुद्र शक्ति संपात से 'कम्प' होने लगता है । कम्प का प्रसर भी तीव्र मन्द शक्तिपात का लक्षण है ।

४. चौथी अवस्था मध्य शक्तिपात की है । इसमें भी शरीरपुर्यष्टक में स्वात्म परिग्रह का अभिमान प्रायः नहीं रहता । यह भी एक प्रकार की आनन्दवादितामयी स्थिति है । इसमें तदनुरूप निद्रा आती है । निद्रा भी एक देवी है । इसके सम्पर्क में व्यक्ति सुख की नींद सो जाता है ।

५. पाँचवीं अवस्था मन्द की प्रतीक है । इस अवस्था में रुद्र शक्ति के समावेश से बाह्य शरीर में परिग्रह भग्न होता है । जिसके फलस्वरूप घूर्णि आने लगती है । एक प्रकार की चकराहट में साधक घूर्णि का अनुभव करता है । शरीर की इन अवस्थाओं में तीव्र तीव्र, तीव्र-मध्य, तीव्र मन्द, मध्य और मन्द मन्द शक्तिपात समावेश दशा का आकलन है । इससे दीक्षा की अवस्था का भान हो जाता है । गुरु आश्वस्त हो जाता है कि, शिष्य की साधना का स्तर सही है ॥२०७-२०८॥

एवमस्य स्तोभितपाशतया शिवे एव योजनिका जातेति तदैव देहपातः प्रसजेदित्याशङ्क्य आह

**एवं स्तोभितपाशस्य योजितस्यात्मनः शिवे ।**
**शेषभोगाय कुर्वीत सृष्टिं संशुद्धतत्त्वगाम् ।।२०९।।**

शेषस्य एतद्देहारम्भकस्य कर्मणः। सृष्टिमिति अर्थादेतत्

देहगतामेव॥२०९॥

एवमपि यदि एतच्चिह्नानुदयात् मन्दशक्तिपातवतः कस्यचित् न अयमेवमावेशो जायते, तदा एवमस्य संस्कारान्तरं कुर्यादित्याह

**अथवा कस्यचिन्नैवमावेशस्तद्दहेदिमम् ।**
**बहिरन्तश्चोक्तशक्त्या पतेदित्थं स भूतले ।।२१०।।**

---

इस तरह पाश निराकृत होते हैं । शिव में स्वात्म स्वता विनियुक्त हो जाती है । उस समय यदि देहपात हो जाय? इस आशङ्का का समाधान कर रहे हैं—

इस प्रकार स्तोभित-पाश शिष्य के शिव में योजनिका युक्त हो जाने पर एक प्रकार से जीवन का लक्ष्य पूर्ण हो जाता है किन्तु जहाँ घूर्णिमात्र सिद्ध हो रही है, उसको अभी बहुत कुछ करना शेष रह जाता है । उसे इस शरीर के आरम्भ के कारण रूप संस्कारो को अधिक से अधिक शुद्ध करना है । शेष भोग को संशुद्धतत्त्व की ओर अग्रसर करना चाहिये । तात्पर्य यह कि, जिन संस्कारों से यह शरीर मिला, उन्हीं के कारण अभी पूर्ण सफलता नहीं मिल पा रही है । अतः साधनाबद्ध होकर शुद्ध तत्त्वगा सृष्टि करने में लग जाना चाहिये, जिससे संस्कारशुद्ध हों और जीवन धन्य हो जाय ॥२०९॥

प्रश्न उपस्थित होता है कि, यदि मन्द शक्तिपातवान् साधक या शिष्य में इस प्रकार पूर्व निर्दिष्ट क्रमानुसार कोई घूर्णि या तत्सदृश चिह्न प्रत्यक्ष

**यस्य त्वेवमपि स्यात्र तमत्रोपलवत्त्यजेत् ।**

युगपदेव ऊर्ध्वाधोवमदग्निपुञ्जस्य ऊर्ध्वमुखस्य त्रिकोणस्य अन्तरुपवेशितं सर्वतो रेफवलितं ज्वालाकलापमय्या शक्त्या बहिरन्तश्च दहेदिति गुरवः। स्यात्रेति आवेशः। उपलवदिति अनायातशक्तिपातत्वात् निबिड जडिमानमित्यर्थः॥२१०॥

एवं परित्यक्तो हि शिष्यः संसारे एव मज्जनोन्मज्जनानि कुरुते इति तदनुजिघृक्षापरतया गुरुतः शास्त्रतश्च सिद्धमप्रतिहतं दीक्षान्तरं वक्तुमाह

**अथ सप्रत्ययां दीक्षां वक्ष्ये तुष्टेन धीमता ।। २११ ।।**

---

लक्षित नही हुआ या उसका उदय ही न हुआ, तो क्या करना चाहिये। यह स्वाभाविक भी है, बहुत से कठोर प्रकृति के लोग होते हैं, जिनमें ऐसे आवेश उत्पन्न ही नही होते। ऐसी दशा में शास्त्र अन्य संस्कार करने का निर्देश देते हैं। वही कह रहे हैं—

शास्त्रकार कह रहे है कि, किसी शिष्य में इस प्रकार का आवेश नहीं उत्पन्न होता है, कोई लक्षण भी लक्षित नहीं होता, ऐसी अवस्था में गुरु का उत्तरदायित्व बढ़ जाता है। उसे चाहिये कि, शिष्य की आन्तर और बाह्य सक्रियता पर जिस जड़ता का प्रौढ़ आवरण पडा हुआ है, उसे उसी रुद्रशक्ति के तेज से जला डाले। उस दशा मे वह भूतल पर निश्चित रूप से चित्त हो जायेगा इसमे सन्देह नहीं। यह अन्तिम उपाय है। इतना प्रयास करने पर भी यदि वह भूमि पर निराधार की तरह नही गिरता तो समझिये, वह किसी काम का नही। कुलाम्नाय की मान्यता के अनुसार उस शिष्य को निकम्में मानना और सड़क पर बिखरे पड़े पत्थर के टुकड़ों की तरह ठुकरा देना चाहिये। उसका परित्याग ही श्रेयष्कर है। यही उसकी नियति है। अनायात शक्तिपात शिष्य की निबिड़ जड़िमा का कोई उपाय नहीं॥२१०॥

इस प्रकार से परित्यक्त शिष्य सांसारिकता के समुद्र में डूबता तिरता कर्मप्रवाह के थपेड़े खाता अभिशप्त का जीवन जीने के लिये विवश हो जाता है। इधर गुरुदेव की कारुणिकता उन्हें उसकी अनुजिघृक्षा के लिये

**शंभुनाथेनोपदिष्टां दृष्टां सद्भावशासने ।**

सद्भावशासने इति श्रीतन्त्रसद्भावे।।

तामेव आह

**सुधाग्निमरुतो मन्दपरकालाग्निवायवः ।।२१२।।**

**वह्निसौधासुकूटाग्निवायुः सर्वे सषष्ठकाः ।**
**एतत्पिण्डत्रयं स्तोभकारि प्रत्येकमुच्यते ।।२१३।।**

---

प्रेरित करती है । इसलिये शास्त्रकार एक ऐसी दीक्षाविधि को बताना चाहते हैं, जो गुरुजनों और शास्त्रों से समर्थित है, सिद्ध है और अप्रतिहत रूप से लागू होती है । उसी विधि का यहाँ वर्णन कर रहे हैं—

अब मैं सप्रत्ययादीक्षा का वर्णन करूँगा । श्री सद्भाव शास्त्र में उल्लिखित इसे मेरे गुरु श्री शंभुनाथ ने स्वयं निर्दिष्ट किया है । वही कह रहे हैं—

सुधा (स) अग्नि (र) मरुत् (य), का एक पिण्ड बनायें । इसी तरह मन्द (ड), मन्दपर (ड के बाद का वर्ण ढ), काल (प्राणशामक यम का प्रतीक (म), अग्नि (र), वायु (य) इन वर्णों का दूसरा पिण्ड बनायें । फिर इसी तरह वह्नि (र), सौध अर्थात् सोम (स), असु (प्राण रूप ह), कूट (क्ष) अग्नि (र) वायु (य) वर्णो का तीसरा पिण्ड बनायें । इन तीनों पिण्डों के रूप इस प्रकार के बनेंगे ।

१. स्र्य् या स्र्यू प्रथम पिण्ड

२. ड्ढ्म्र्य् दूसरा पिण्ड और तीसरा पिण्ड—

३. र्स्ह्क्ष्र्यूं बनेगा ।

इसके बाद इन तीनों पिण्डों में छठा एक ऊ कार जोड़ना चाहिये । इसके बाद इन तीनों को 'सषष्ठक' शब्द से अध्याहृत विन्दु रूप अनुस्वार

सुधा सः, अग्निः रः, मरुत् यः, एवं स्र्यं, मन्दो डकारः, तत्परः फणभृच्छब्दवाच्यो ढकारः, प्राणशमनोऽन्तको मः, अग्निः रः, वायुर्यः, एवं ड्ढम्र्यूं; वह्निरः, सोमः सः, असुः प्राणो हः, कूटं क्षः, अग्निः रः, वायुर्यः, एवं र्स्क्ष्र्यूं। अत्र समाहारे द्वन्द्वः। सर्वे इति त्रयोऽपि पिण्डाः। सषष्ठका इति ऊकारासनस्था अर्थात् बिन्द्वादिलाञ्छिताश्च। प्रत्येकमिति व्यस्तमित्यर्थः। तदुक्तं तत्र

**'अथैवमपि यस्य स्यान्नावेशः कश्मलात्मनः।**
**तं पिण्डत्रितयादेकेनोद्बोधपदवीं नयेत् ।।**
**सोमानलानिलैरेकं पिण्डमादौ समुद्धरेत् ।**
**फणभृत्प्राणशमनशिखिवायुयुतं परम् ।।**
**शिखिसोमासुकूटाग्निसमीरैश्च तृतीयकम् ।**
**षष्ठासनानि सर्वाणि तिलकाङ्कानि सुन्दरि ।।**
**त्रिभिरेभिर्भवेद्व्यस्तैः शक्त्यावेशः शरीरगः।**'इति॥२१३॥

---

से अलङ्कृत करना चाहिये। अब इन बीज मन्त्र पिण्डों का रूप क्रमशः १. स्र्यूं, २. ड्ढम्र्यूं और ३. र्स्हक्ष्र्यूं बनेगा।

शास्त्रान्तर का वचन है कि,

"जिस कश्मलकाल्युष्यकलङ्क पङ्क से पङ्किल शिष्य पर पूर्व योजना द्वारा कोई प्रभाव नहीं पड़ा, उस पर इन पिण्डों में से किसी एक द्वारा नया प्रयोग करना चाहिये। इस अभिनव प्रयोग से शिष्य में उद्बोध का झरना फूट पड़ता है। आचार्य इन मन्त्रों को सिद्ध कर यदि निष्ठापूर्वक इनका प्रयोग कर दे, तो चमत्कार ही हो जाये।

प्रथम पिण्ड का उद्धार सोम (स) अनल (रेफ) और अनिल (य) से, दूसरा पिण्ड फणभृत् (ढ) प्राणशमन अन्तक यम (म्) शिखि (र) वायु (य) से बनता है। इसी तरह से तीन ये महाशक्तिशाली वागात्मक वज्र निर्मित होते हैं।

तीसरा पिण्ड शिखी (र) असु. प्राण (ह) कूट (क्ष) अग्नि (रेफ) और समीर (य) को मिला कर बनता है। इन तीनों पिण्डों में अन्त में

अत्रैव-२१६ इतिकर्तव्यतामाह

**शक्तिबीजं स्मृतं यच्च न्यस्येत्सार्वाङ्गिकं तु तत् ।**
**हृच्चक्रे न्यस्यते मन्त्रो द्वादशस्वरभूषितः ।।२१४।।**

**जपाकुसुमसंकाशं चैतन्यं तस्य मध्यतः ।**
**वायुना प्रेरितं चक्रं वह्निना परिदीपितम्।।२१५।।**

**तद्ध्यायेच्च जपेन्मन्त्रं नामान्तरितयोगतः ।**
**निमेषार्धात्तु शिष्यस्य भवेत्स्तोभो न संशयः ।।२१६।।**

---

छठाँ स्वर ऊंकार रूप आसन का प्रयोग करना चाहिये । ऊंकार का आसन देकर तीनों पिण्डों के साथ ही साथ अन्त में तिलक से विभूषित करना चाहिये । इन तीनों बीजमन्त्र रूप पिण्डों को मिलाकर बोलकर या कोई एक एक ही बोलकर शिष्य पर प्रयोग करे, तो इससे शिष्य शरीर में शक्ति का आवेश निश्चित रूप से होता है ।''

उद्धरण में 'डकार' अक्षर का कोई कूट नहीं दिया गया है । सामान्यत: इन कूटवर्णों में बीजात्मक पिण्डों से उत्पन्न शक्ति का स्वारस्य भरा रहता है । इसका अनुसन्धान आवश्यक है ॥२११-२१३॥

इस प्रक्रिया सम्बन्धी इति कर्त्तव्यता पर प्रकाश प्रक्षिप्त कर रहे हैं—

शक्तिबीज तन्त्रशास्त्र का महत्त्वपूर्ण बीज माना जाता है । त्रिकोणबीज ही शक्तिबीज के रूप में प्रयुक्त होता है । इसके बाद ई कार बीज जिसे डम्बर या माया कहते हैं, इन दोनों के बीच में दीक्ष्य का चिन्तन करते हुए सार्वाङ्गिक न्यास इस प्रक्रिया में अत्यन्त आवश्यक माना जाता है । प्रत्येक अङ्ग में इन बीजों का न्यास करने से शरीर में अप्रकल्प्य ऊर्जा उत्पन्न होती है । 'हृत्' अनाहत चक्र का आधार विन्दु माना जाता है । यह मेरु दण्ड में अवस्थित होता है । उसी प्रभाव क्षेत्र में अनाहत आता है । अत: द्वादश स्वभूषित मन्त्र (हकार) का न्यास अनाहतभूमि हृदय में करते हैं । बारह स्वरों के साथ हकार के प्रयोग से १२ बीज मन्त्र बन जाते हैं । इनका प्रयोग विनियोग के अनुसार विभिन्न देववर्ग के लिये भी होता है । इसके बाद

शक्तिबीजं श्लिष्टतया त्रिकोणबीजमीकारो डम्बरशब्दवाच्या माया च। सार्वाङ्गिकं न्यस्येदिति एतद्बीजद्वयमध्ये दीक्ष्यं चिन्तयेदित्यर्थः। मन्त्र इति सर्वमन्त्रसामान्यात्मा हकारः। तस्येति। षण्ठवर्ज स्वरद्वादशकसंभिन्नत्वात् चक्राकारतया अवस्थितस्य मन्त्रस्य। तच्चक्रमिति दीक्ष्यस्य बहिरन्तश्च चिन्तितं वाग्भवादिनिखिलमन्त्रकदम्बकमित्यर्थः। तेन एतत् वायुना यकारेण, वह्निना रेफेण च बहिः सर्वतो वेष्टितं ध्यायेत् येन एवमुद्दीपितं सत् स्तोभाविर्भावनप्रागल्भ्यमियात्। मन्त्रमिति पिण्डत्रयमध्यादेकतमम्। नामान्तरितयोगतः इति तेन आदौ मन्त्रः ततो दीक्ष्यनाम, पुनर्मन्त्र इति। तदुक्तं तत्र

---

शिष्य के जपा-कुसुम सदृश आकर्षक जीव का चिन्तन करना चाहिये । जीव को उदय लेते हुए आदित्य के समान भी माना जाता है । उसे द्वादश स्वर भूषित हकार मन्त्रों से चालित करना चाहिये । जपा कुसुम की कर्णिका में बैठे चैतन्य का चिन्तन और उस पर मन्त्र प्रयोग कर उसे स्पन्दमान करना यह सब गुरुदेव पर निर्भर करता है । वह्नि अग्नि बीज (र) उसे सर्व प्रथम दीप्त करने के अनन्तर उस चक्र को वायु बीज (य) से प्रेरित करना चाहिये । आचार्य जयरथ ने इस चक्र से शिष्य के बाह्याभ्यन्तर वाग्भव आदि सभी बीज मन्त्र वर्ग से विभूषित अस्तित्व का अर्थ लिया है । यह स्तोभ प्रक्रिया के अनुरूप ही है । इसी शिष्य के अस्तित्व रूप चक्र को अग्निबीज से उद्दीप्त कर वायु बीज से प्रेरित करना होता है ।

इतना कार्य सम्पन्न कर लेने पर उसका ध्यान करते हुए नामान्तरित पिण्ड मन्त्रों का जप करना चाहिये । पिण्ड मन्त्रो की चर्चा की जा चुकी है । उनमे से किसी एक पिण्ड से उसके नाम को संपुटित करने पर एक नया मन्त्र बन जाता है । उसी संपुटित मन्त्र का जप करने से शास्त्रकार कहते हैं कि, निमेषार्ध में ही शिष्य का स्तोभ हो जाता है । श्रीतन्त्र सद्भाव शास्त्र में भी इसका वर्णन मिलता है । वहाँ लिखा गया है कि,

**'त्रिकोणकं डम्बरं च न्यस्येत्सर्वाङ्गसङ्गतम् ।**
**द्वादशस्वरसंभिन्नं हृचक्रे मन्त्रनायकम् ।।**

**उदयादित्यसङ्काशं जीवं तेन च चालयेत् ।**
**दीपयेदनलेनैव वायुनापि प्रबोधयेत् ।।**

**मन्त्रेणान्तरितं नाम जपेच्छिष्यस्य भामिनि ।**
**आवेशमायाति ततस्तत्क्षणादेव तत्परः ।।**'इति।।२१६।।

---

"त्रिकोण और डम्बर बीज मन्त्रों के बीच में दीक्ष्य का ध्यान करते हुए इन मन्त्रों का उसके सारे सारे अङ्गों से सङ्गत न्यास करना चाहिये। अर्थात् पहले त्रिकोण बीज और माया बीज के बीच में दीक्ष्य का ध्यान करे। पुनः ध्यान सहित इन बीजों का दीक्ष्य के सारे अङ्गों पर न्यास करना चाहिये। सारे अङ्गों में उसके बाह्य-गुह्य अङ्गों सहित आन्तर अङ्गों का भी अनुसन्धान होना चाहिये। इसके बाद ऋ ॠ लृ लॄ इन चारों को छोड़ कर 'अ' से लेकर 'औ' तक के १२ स्वरों के साथ प्राणबीज रूप मन्त्रनायक बीज वर्ण (ह) का प्रयोग कर १२ वर्णात्मक एक नये मन्त्र चक्र से उसके हृदय चक्र को विनियुक्त कर उदयकालीन आदित्य के समान हृदयहारी उसके चैतन्यात्मक जीव को चालित करे। उसे अनल बीज से उद्दीप्त कर वायु बीज से स्पन्दमान करे। उद्बुद्ध करने का प्रयोग करे। भगवान् शङ्कर कहते हैं कि, प्रिये पार्वती! इसके बाद पिण्ड मन्त्रों में से किसी एक मन्त्र से उसके नाम को अन्तरित कर उसके सम्पूर्ण अस्तित्व पर इस मन्त्र का अनुसन्धान करते हुए जप करे। इस प्रक्रिया से शिष्य तत्काल स्तोभ प्राप्त कर लेता है। उसे आवेश हो आता है। वह मन्त्र प्रयोग से पूर्णतया प्रभावित हो जाता है।"

यहाँ नामान्तरित मन्त्र प्रयोग का अर्थ मैंने सम्पुटित किया है। नामान्तरित योग में मन्त्र, नाम और मन्त्र पुनः नाम, मन्त्र और नाम का क्रम चलता है। सम्पुट में मन्त्र, नाम, मन्त्र पुनः मन्त्र नाम और मन्त्र अर्थात् दो नामों के बीच में दो मन्त्रों के प्रयोग होते हैं। नामान्तरित दो

एवंच अस्य कीदृगनुभव इत्याह

**आत्मानं प्रेक्षते देवि तत्त्वे तत्त्वे नियोजितः ।**
**यावत्प्राप्तः परं तत्त्वं तदा त्वेष न पश्यति ।।२१७।।**

**अनेन क्रमयोगेन सर्वाध्वानं स पश्यति ।**

प्रेक्षते इति अर्थात् यथायथं शुद्धम्। न पश्यतीति द्रष्ट्रेकस्वभाव एव भवेदित्यर्थः।।२१७।।

न केवलमस्य स्वात्मनि एव प्रत्ययनिमित्तमेवमनुभवो जायते, यावत् स्वपरयोरपीत्याह

---

नामों के बीच में एक ही मन्त्र होता है । परम्परा नामान्तरित योग की ही है । मेरी दृष्टि अपनी है । सम्पुटित योग न कह कर नामान्तरित योग की ही प्रमुखता यहाँ प्रदान की गयी है ।।२१४-२१६।।

जिज्ञासु पूछता है कि, इस प्रकार की प्रक्रिया पूरी कर लेने के उपरान्त शिष्य को क्या अनुभव होता है? इसका समाधान शास्त्रकार कर रहे हैं—

शिष्य यह अनुभव करता है कि, मैं क्रमिक रूप से तत्त्वतः शुद्ध तत्त्वों में नियोजित हो रहा हूँ । भगवान् शङ्कर कहते हैं कि, महादेवि! वह प्रेक्षा करने में भी सक्षम हो जाता है और तत्त्वों के नियोजन का मानो साक्षात्कार करता है । यह तत्त्वोर्द्ध्व गति क्रम तब तक चलता रहता है, जब तक वह परमतत्त्व में समाहित नहीं हो जाता । उस अवस्था में दीक्ष्य का भौतिक भाव में रहते हुए अतीन्द्रिय दर्शन समाप्त हो जाता है । अब परम द्रष्टा परमेश्वर का स्वभाव पा लेता है । अब वह अपने में नहीं रहता । आवेश के सोपान की यह पराकाष्ठा होती है । जब तक अपने में था, उसने सभी अध्ववर्ग का क्रमिक दर्शन प्राप्त किया था । उसकी स्थितियों और अनुभूतियों का यही अनुक्रम है । यह अनुसंधातव्य है ।।२१७।।

**अथवा सर्वशास्त्राण्यप्युद्ग्राहयति तत्क्षणात् ।।२१८।।**

सर्वशास्त्राणीति अर्थाददृष्टश्रुतानि॥२१८॥

यदि नाम च प्रतिनियतभोगेच्छुः कोऽपि स्यात्, तदा अस्य तादृशीमेव दीक्षां कुर्यादित्याह

**पृथक्तत्त्वविधौ दीक्षां योग्यतावशवर्तिनः ।**
**तत्त्वाभ्यासविधानेन सिद्धयोगी समाचरेत् ।।२१९।।**

**इति सदीक्षितस्यास्य मुमुक्षोः शेषवर्तने ।**
**कुलक्रमेष्टिरादेश्या पञ्चावस्थासमन्विता ।।२२०।।**

---

यह विश्वासात्मक अनुभव शिष्य को केवल स्वात्म व्यक्ति में ही नहीं होता अर्थात् यह अपने ऊपर ही विश्वास का कारण नहीं बनता अपितु, अपने अतिरिक्त विषयों के सम्बन्ध में भी नये विश्वास का उसमें उदय हो जाता है । वही कह रहे हैं—

अथवा तत्काल वह ऐसे शास्त्र का भी समुदीरण करने लगता है, जो इस जीवन में न सुना था और न ही कभी पढ़ पाया था । ऐसे अदृष्टश्रुत शास्त्रों का उद्ग्रहण कराने लगता है ॥२१८॥

यदि कोई शिष्य प्रतिनियत भोगों को अभी उपभोग में लाना चाहता है अर्थात् बुभुक्षु है, तो उसे बुभुक्षुविषया दीक्षा ही दी जानी चाहिये ।

यह स्वभाव सिद्ध सच्चाई है कि, किसी शिष्य की आकांक्षा पृथ्वी तत्त्व में भुवनेशत्व की उपलब्धि की होती है । किसी साधक की सदाशिव पदोपलब्धि की चाहत होती है । यही पृथक् तत्त्व विधि में शिष्य योग्यता का प्रमाण भी माना जाता है । योग्यता उसकी इच्छा पर ही निर्भर है । इच्छा से योग्यता का सम्वर्द्धन भी होता है । अतः अपनी योग्यता के

योग्यता कस्यचित् पृथ्वीतत्त्वे एव भुवनेशत्वे वाञ्छा, कस्यचित् तु सदाशिवत्वे। तत्त्वाभ्यासविधानेनेति तत्तद्धारणाद्यात्मनेत्यर्थः। शेषवर्तने इति शेषवृत्तिनिमित्तमित्यर्थः॥२२०॥

पञ्चावस्थासमन्वितमेव व्याचष्टे

**जाग्रदादिषु संवित्तिर्यथा स्यादनपायिनी ।**
**कुलयागस्तथादेश्यो योगिनीमुखसंस्थितः ।।२२१।।**

---

कारण वह पृथक् पृथक् तत्त्वों में पृथक् पृथक् उपभोग की आकाङ्क्षाओं से प्रतिबद्ध होता है । उसकी उसी योग्यता के अनुसार उसको दीक्षा देनी चाहिये । यह गुरु का उत्तरदायित्व है ।

इस प्रकार आचार्य शिष्य को उन उन तत्त्वों की धारणा का अभ्यास कराये । शिष्य को उस विधि में पारङ्गत कर दे, जिससे वह अपनी समीहा की पूर्ति कर सके । इस विधि में उसकी योग्यता भी बढ़ती है और उसके अभिलाष की पूर्ति भी होती है । सिद्ध योगी आचार्य ऐसी ही चर्या उसे सिखाये, जिससे उसके उद्देश्य अनायास ही पूर्ति को प्राप्त करें । आचार्य ने उसे दीक्षा दे दी । तत्त्वों की धारणा आदि की योग्यता भी उसमें आ गयी । अब वह चाहे तो भुवनेशत्व पदवी उसके लिये हस्तामलकवत् हो सकती है । उसकी योग्यता में वैशद्य आ चुका है । ठीक इसी अवस्था में उसमें मोक्ष की इच्छा का उद्रेक हो गया । अब वह बुभुक्षु से मुमुक्षु हो जाता है ।

वह सदीक्षित है ही । अब वह मुमुक्षु हो गया है । उसे अब किसी वस्तु की आकांक्षा नहीं रह गयी है । अब तो जीवन का शेषभाग स्वात्मसंविदैक्य साधना में ही बिताना है और भोगों का क्षय करना है । यही शेष वर्त्तन है । ऐसे शिष्य को कौलमार्ग के आचाराम्नाय में निर्दिष्ट इष्टि की विशिष्ट इष्ट दृष्टि देनी चाहिये । उसी का आदेश देना चाहिये । आचार्य को यह ध्यान देना चाहिये कि, वह दैनिक जीवन की पाँचों अवस्थाओं का सदुपयोग करते हुए आलोक को उपलब्ध होकर लोक-ललाम बन जाये ॥२१९-२२०॥

अनपायिनीति

'..........**न सावस्था न या शिवः।**' (स्प. का. ३।२)

इति भङ्ग्या प्रवृत्ता अविरतरूपेत्यर्थः॥२२१॥

तदेव आह

---

इन पाँच अवस्थाओं में समन्वय की दृष्टि का निर्देश कर र[illegible]

जाग्रत् आदि अवस्थाओं में साधक प्रायः अवस्थाओं के संस्[illegible] परिणाम स्वरूप समुत्पन्न बहुत सारी वृत्तियों से प्रभावित हो जाता है। [illegible] संवित्ति अनावरण का क्रमिक विकास अवरुद्ध हो जाता है। [illegible] की जाती है कि, चाहे वह साधक जाग्रत् मे हो, स्वप्न [illegible] हो, [illegible] तुर्य या तुर्यातीत अवस्था में हो, उसकी संवित्ति एक[illegible] या वृत्ति आदि का कोई प्रभाव न पड़े। ऐसी संवि[illegible] कहते हैं। वहाँ अपाय नही होता। अनपायता शाश्वत हो [illegible] है। इस दशा में केवल शिव का ही अनुचिन्तन रहता है। स्प. का. [illegible] में स्पष्ट कहा गया है कि, बिना शिव के कोई अवस्था नहीं है। ऐसी अवस्था में श्लोक २२० के अनुसार कुल क्रमेष्टि का आदेश उपदेश करना चाहिये। पाँचों अवस्थाओं में समन्वित इष्टि साधना की उच्च अवस्था में ही सम्पन्न हो पाती है। इसी का विश्लेषण श्लोक २२१ मे किया गया है। इसके अनुसार कुल याग का आदेश ऐसा हो, जिसमें संवित्ति इन पाँचों में समान और एकनिष्ठ बनी रहे। इस श्लोक में 'योगिनी मुख संस्तुतः' शब्द विशेषतः विचारणीय है। श्लोक १६३ में इसी आह्निक में योगिनी भू की चर्चा आयी है। आचार्य जयरथ ने श्लोक २९।१६२-१६३ को प्रथम श्लोक की व्याख्या के प्रसङ्ग में उद्धृत भी किया है। श्री त. भा. १ पृ. १५। आह्निक १।१ में 'यामल स्फुरित विसर्ग' शब्द-प्रयोग द्वारा भगवान् अभिनव ने अपने हृदय को अनुत्तरामृतकुल का अभिनव विशेषण दिया है। उन सन्दर्भों में कुलेष्टि और कुलयाग शब्दों के तात्पर्य को चरितार्थ करना चाहिये। ऐसा

**सर्वं जाग्रति कर्तव्यं स्वप्ने प्रत्येकमन्त्रगम् ।**
**निवार्य सुप्ते मूलाख्यः स्वशक्तिपरिबृंहितः ।।२२२।।**
**तुर्ये त्वेकैव दूत्याख्या तदतीते कुलेशिता ।**
**स्वशक्तिपरिपूर्णानामित्थं पूजा प्रवर्तते ।।२२३।।**

इह खलु जाग्रदाद्यवस्थासु यथायथं भेदस्य हानिरभेदस्य च उदय इति जाग्रदवस्थायां निखिलमेव मन्त्रजातं पूजनीयता योज्यम्; स्वप्नावस्था यामपि एवं, किन्तु प्रत्येकमारिराधयिषितमेकमेव परादिमन्त्रमधिकृत्येत्यर्थः।

---

शिष्य योनि या जन्मस्थान रूप योगिनी (वक्त्र) मुख संस्थित और योगिनीभूः कहलाता है । वही कुलयाग के आदेश उपदेश का अधिकारी होता है ॥२२१॥

अनपायिनी संवित्ति की साधना का स्वरूप निर्दिष्ट कर रहे हैं—

जाग्रत् अवस्था वह अवस्था है, जिसमें व्यक्ति भेदवाद की विजृम्भा से वित्रस्त रहता है । साधक इस तथ्य से परिचित होता है । उसका यह दायित्व है कि, वह जाग्रत् अवस्था में भेदवाद के भयानक भूधर को ध्वस्त कर दे । अभेद-अद्वय भाव की भव्यता मे अपनी भविष्णुता का भर्ग भर दे । इसलिये जाग्रत् अवस्था मे जो कुछ देखे, सुने, गुने और व्यवहार करे, सबको शिवरूप में ही समझ कर पूज्य भाव की अनुभूतियों में भैरव संभूति की ही अभीप्सा करे । इस तरह उसका जाग्रत् जागरण मे बदल जायेगा ।

स्वप्न में रहे, तो जाग्रत् की एकतानता वहाँ मन्त्रमयता की मनोज्ञता में समाहित हो जाये । किसी एक परा मन्त्र सदृश आराध्य की आराधना की इच्छा से स्वीकृत मन्त्र को इतना आत्मसात् कर ले कि, वह मन्त्र स्वप्न में भी जागरण की मन्त्रणा करने लगे । सुषुप्ति में शाश्वत जागृति का मन्त्र फूँक दे । यहाँ भेद की विजृम्भा ही रहे, न आरिराधयिषित मन्त्र

सुषुप्तावस्थायां तु सर्वं परिवारभूतं मन्त्रजातमपास्य परादिशक्तित्रय-'योगिभैरवत्रयं कुलेश्वरौ च इत्येव पूज्यम्, एवं तुर्येऽपि एकैव कुलेश्वरी, तुर्यातीते च कुलेश्वर एवेति॥२२३॥

एतदेव अन्यत्रापि अतिदिशति

**पिण्डस्थादि च पूर्वोक्तं सर्वातीतावसानकम् ।**
**अवस्थापञ्चकं प्रोक्तभेदं तस्मै निरूपयेत् ।।२२४।।**

---

का अनुसन्धान ही रह जाये और न भेद का अनुसन्धान ही रहे । इसमें सबके निवारण के लिये अनिवार्य पूर्वकालिक क्रिया का प्रयोग किया गया है । सर्वभाव निवारण की साधना का अभ्यास यहाँ अपेक्षित है । अत: अपनी स्वात्मशक्ति से परिबृंहित मूल स्वरूप का ही यहाँ तादात्म्य हो जाना चाहिये । जो मन्त्र आदि स्वप्नादि के क्रम से परिवार की तरह परिवृत हो गये थे, अब वे निवृत्त हो जाते है । उन्मना की अवस्था त्रिशूलाब्ज विहारिणी, परा, परापरा और अपरा देवियों के साथ युक्त रहने वाले भैरव त्रय और कुलेश्वरयुग्म ही सुषुप्ति की शान्ति में उल्लसित रहते हैं । सुषुप्ति की यह अवस्था साधक की जागृति में भी उल्लसित होती है । वही उच्च साधना है ।

जहाँ तक तुर्य अवस्था का प्रश्न है, साधक सदा तुर्य भाव में रह सकता है । इस दशा में एक मात्र कुलेश्वरी का अनुग्रह साधक को धन्य बना देता है । इसी तरह तुर्यातीत अवस्था में एक मात्र भगवान् कुलेश्वर ही पूज्य रूप से अवशिष्ट रहते हैं । ये सारी अवस्थायें साधना की श्रेणी का अनुसन्धान करने में सहायक होती हैं । ये योगी की अवस्थायें हैं । सामान्य पशु जीवन की अवस्थाओं की तरह इन्हें नहीं समझा जा सकता । इन सबमें साधक जाग्रत रहता है और पूजा करता रहता है ॥२२२-२२३॥

अवस्था पञ्चक सम्बन्धी अतिदेश का उल्लेख कर रहे हैं—

जिस तरह कुलेष्टि के सन्दर्भ में अवस्था पञ्चक और उसकी इतिकर्त्तव्यता का उल्लेख यहाँ किया गया है, उसी तरह का उल्लेख श्रीत.

पूर्वेति दशमाह्निके। प्रोक्तभेदमिति योगिज्ञानिविषयतया। तस्मायिति एवं संदीक्षिताय मुमुक्षवे॥२२४॥

इदानीं दीक्षानन्तरोद्दिष्टं साधकाचार्ययोरभिषेकमपि आह

**साधकस्य बुभुक्षोस्तु सम्यग्योगाभिषेचनम् ।**
**तत्रेष्ट्वा विभवैर्देवं हेमादिमयमव्रणम् ।।२२५।।**

---

आ. १०।२२८-३०९ के श्लोकों में विभिन्न, पिण्ड पिण्डस्थ, रूप रूपस्थ पद आदि भेदों के माध्यम से पूर्ण विस्तार के साथ किया गया है । इस विषय का विशेष स्वाध्याय श्रीतन्त्रालोक के भाग चार के दशम आह्निक के उक्त सन्दर्भ में करना चाहिये । इन सारे विषयों का विश्लेषण उस संदीक्षित शिष्य के समक्ष करना चाहिये और इन सब का निश्चित रूप से निरूपण करना चाहिये ॥२२४॥

श्रीतन्त्रालोक भाग १ आह्निक १ ।३२४ वें श्लोक में दीक्षा के अनन्तर अभिषेक विधि ही अनुजोद्देशोदिष्ट है । अत: यहाँ कुलाम्नायाम्नात रहस्योपनिषत्क्रम का और दीक्षा क्रम के बाद अभिषेक क्रम का वर्णन किया जा रहा है । इसमें साधक और आचार्य दोनों के अभिषेक की विधियों का वर्णन किया गया है—

साधक यदि बुभुक्षु है, तो यह ध्यान रखना आवश्यक है कि, उसे सम्यक् रूप से योग[1] की प्रधानता की दृष्टि से ही अभिषिक्त किया जाय । इस योगाभिषेचन में होम और यजन प्रक्रिया भी इसके अङ्ग के रूप में अपनायी जानी चाहिये । इस कुलेष्टि के अभिषेक में वित्तशाठ्य वर्जित है । अपने विभव के अनुसार महोत्सव के रूप में इसे सम्पन्न करना चाहिये। देव भैरव का पूजन अर्चन और वन्दन होना चाहिये । स्वर्ण निर्मित अव्रणमयी दीपों की पंक्ति में, रक्तवस्त्र या लालतूल की बत्तियों का प्रयोग कर घी से भर कर उन्हें प्रज्ज्वलित करना चाहिये । दीपपंक्ति के प्रज्वलित होने वाले प्रकाश से प्रेरणा लेनी चाहिये । ये दीपक आठ

---

१. (श्रीत. १ ।२९-१८७)

**दीपाष्टकं रक्तवर्तिसर्पिषापूर्य बोधयेत् ।**
**कुलाष्टकेन तत्पूज्यं शङ्खे चापि कुलेश्वरौ ।।२२६।।**

**आनन्दामृतसंपूर्णे शिवहस्तोक्तवर्त्मना ।**
**तेनाभिषिञ्चेत्तं पश्चात् स कुर्यान्मन्त्रसाधनम् ।।२२७।।**

**आचार्यस्याभिषेकोऽयमधिकारान्वितः स तु ।**
**कुर्यात्पिष्टादिभिश्चास्य चतुष्षष्टिं प्रदीपकान् ।।२२८।।**

---

की संख्या में हों । आठ आठ की संख्या मे आठ स्थलों पर रखकर इनकी ६४ संख्या भी की जा सकती है । इस तरह एक दीपावली महोत्सव भी सम्पन्न हो जाता है । कुलाष्टक' से इनकी पूजा करनी चाहिये । कुलाष्टक ही भैरवाष्टक बीज मन्त्र है । ये दीप पूजा मे भी प्रयोज्य हैं ।

दीप के बाद शङ्ख की पूजा करनी चाहिये । शङ्ख में कुलेश्वर और कुलेश्वरी दोनों की यामल पूजा का विधान किया गया है । पहले वर्णित शिवहस्त विधि से कुलेश्वर और कुलेश्वरी की पूजा होनी चाहिये । शंख को आनन्दामृत रस से सराबोर रूप से भरा होना चाहिये । इस शब्द की पारिभाषिकता पर भी ध्यान देना चाहिये । उसी शंख से सर्वप्रथम दीक्ष्य को अभिषिक्त करना चाहिये । इसके बाद उसे यथा निर्देश मन्त्र साधन में संलग्न होना चाहिये ।

जहाँ तक आचार्य के अभिषेक का प्रश्न है, यह स्पष्ट रूप से निर्दिष्ट है कि, इसमें ६४ दीपकों का प्रयोग करना आवश्यक है । इसका अधिकार आचार्य को है कि, शिष्य के उपरान्त आचार्य की अभिषेचन क्रिया किस तरह सम्पन्न कराये । इसमें विशेष रूप से यह ध्यान देना है कि, दीपक सने आटे की आर्द्रता से निर्मित गोलक बनाये जायँ । पिष्ट के प्रयोग के साथ आदि शब्द से वल्मीक-मृत्तिका का ग्रहण भी किया जा सकता है ।

---

१. श्री तन्त्रालोक २९/१६०

**अष्टाष्टकेन पूज्यास्ते मध्ये प्राग्वत् कुलेश्वरौ ।**
**शिवहस्तोक्तयुक्तत्यैव गुरुमप्यभिषेचयेत् ।।२२९।।**

योगेति तत्प्रधानमित्यर्थः। तत्रेति योगाभिषेचने । शङ्खे इति महाशङ्खे । शिवहस्तोक्तवर्त्मनेति शक्त्याकर्षणात्मना क्रमेण । तेनेति शङ्खेन । स इति बुभुक्षुः साधकः। पिष्टादिभिरिति आदिशब्दात् वल्मीकमृदादि । प्राग्वदिति शङ्खगतत्वेन॥२२९॥

एवमभिषेकेण अनयोः किं स्यादित्याशङ्कां निराचिकीर्षुरागममेव पठति

**अभिषिक्ताविमावेवं सर्वयोगिगणेन तु ।**
**विदितौ भवतस्तत्र गुरुर्मोक्षप्रदो भवेत् ।।२३०।।**

अत्रैव तुर्यपादस्य तात्पर्यतोऽर्थं व्याख्यातुमाह

**तात्पर्यमस्य पादस्य स सिद्धीः संप्रयच्छति ।**
**गुरुर्यः साधकः प्राक्स्यादन्यो मोक्षं ददात्यलम्।।२३१।।**

---

६४ दीपकों की पूजा के लिये अष्ट अष्टक मन्त्रों का प्रयोग करना चाहिये । जैसे अनन्दामृत इस परिपूर्ण शङ्ख मे कुलेश्वरी और कुलेश्वर की पूजा का विधान है । उसी तरह गुरु के अभिषेक की इस प्रक्रिया में भी शिवहस्त विधि का उपयोग करना चाहिये । अभिषेक विधि पूरी कर लेने पर शिष्य और आचार्य की प्रामाणिकता बद्धमूल हो जाती है और कुलाम्नाय की मान्यता का साक्षात्कार समाज के लोग भी कर लेते हैं। इससे सम्प्रदाय सिद्ध प्रक्रियाओं का प्रसार भी सरलता से हो जाता है ॥२२५-२२९॥

अभिषेक विषयक आगम-प्रामाण्य प्रस्तुत कर रहे हैं—

शिष्य और आचार्य इस प्रकार अभिषिक्त हो कर समस्त योगविद् पुरुष या साधकवर्ग द्वारा समादृत हो जाते हैं । इनकी प्रसिद्धि भी हो जाती है । इस प्रक्रिया को पूर्णता प्रदान करने वाला गुरु इन दोनों के मोक्ष का कारण बन जाता है ॥२३०॥

**अनयोः कथयेज्ज्ञानं त्रिविधं सर्वमप्यलम् ।**
**स्वकीयाज्ञां च वितरेत् स्वक्रियाकरणं प्रति ।।२३२।।**

इदमत्र तात्पर्यम् यदनयोर्मध्यात् यः पूर्वं साधकः सन् गुरुः, स परेभ्यः सिद्धीरेव ददाति; अन्यः प्रथममेव यो गुरुः, सोऽत्यर्थं प्रकर्षेण सिद्धिदानपुरःसरीकारेण मोक्षमपीत्यर्थः। यद्यपि सबीजदीक्षादीक्षितस्य मुमुक्षोरेव आचार्यत्वमाम्नातं, तथापि तत् कर्मिविषयम्; इदं तु

---

यहाँ मोक्षप्रदता के सम्बन्ध में कई जिज्ञासायें उत्पन्न हो जाती है । उन पर विचार करना अत्यन्त आवश्यक है । यह मोक्षप्रदता क्या है? कैसे सिद्ध होती है? गुरु आचार्य क्या अभिषेक मात्र से मोक्ष के अधिकारी हो जाते हैं? इनका समाधान प्रस्तुत कर रहे हैं—

शास्त्रकार कहते हैं कि, साधक शिष्य मात्र विदित होता है । गुरुस्तरीय आचार्य भी प्रत्यक्ष मोक्ष लक्ष्मी प्रदान करने मे सक्षम नही होता । हाँ, वह मोक्ष सम्बन्धी सिद्धियाँ दे सकता है । उससे कोई दूसरा साधक परिप्रश्न और सेवा द्वारा उससे यह पा सकता है ।

ऐसा गुरु जो पहले साधक था, वह गुरु श्रेणी में जाकर सिद्धियो में कारण बनता है । दूसरा वह प्रज्ञा पुरुष जो पहले से ही गुरु श्रेणी में था, उसमें पूर्णभिषेक से अपेक्षाकृत सर्वाधिक प्रतिभा का उल्लास हो जाता है । परिणामतः वह सिद्धियों के प्रदान मे भी सक्षम होता है और साथ ही साथ मोक्ष भी देने की शक्ति से सम्पन्न हो जाता है । शास्त्रकार ने तो बल देकर यह कहा है कि 'अन्य' अर्थात् पहले से ही गुरु श्रेणी में रहने वाला मोक्षं ददात्यलम् अर्थात् निश्चित रूप से मोक्ष दे सकता है। यहाँ 'अलं' शब्द पर विशेष बल दिया गया है ।

आचार्य जयरथ ने एक सिद्धान्त की ओर यहाँ संकेतित किया है। उनका कहना है कि, कुलाम्नाय सबीज दीक्षा से दीक्षित मुमुक्षु को ही आचार्य माना जाता है । फिर भी सबीज दीक्षा प्राप्त मुमुक्षु कर्मिविषय प्राधान्य से संवलित माना जाता है । तथा मोक्ष प्रदत्व ज्ञानविषयक प्राधान्य से संवलित वैशिष्ट्य है । यहाँ किसी प्रकार का अन्तर्विरोध नहीं ।

ज्ञानिविषयमिति न कश्चिद्विरोधः। त्रिविधमाणवशाक्तशांभवरूपम्। स्वक्रिया दीक्षादिका॥२३०-२३२॥

एतदेव आन्तरेण क्रमेणापि अभिधत्ते

**षट्कं कारणसंज्ञं यत्तथा यः परमः शिवः ।**
**साकं भैरवनाथेन तदष्टकमुदाहृतम् ।।२३३।।**

**प्रत्येकं तस्य सार्वात्म्यं पश्यंस्तां वृत्तिमात्मगाम् ।**
**चक्षुरादौ संक्रमयेद्यत्र यत्रेन्द्रिये गुरुः ।।२३४।।**

---

इन दोनों के ज्ञान के त्रिविध परिवेश शास्त्र से समर्थित है। जो जिस परिवेश में निष्णात होता है, वह वहाँ के लिये अलंभाव ललाम ललित होता है। वह अब अपनी आज्ञा के अनुसार समस्त योजनिकादि क्रियायें कर सकता है। अपनी आज्ञा के अनुसार दक्षता पूर्वक यज्ञ का सञ्चालन कर सकता है और अपने उत्तर दायित्व के अनुसार क्रिया योग का आयोजन कर सकता है। आचार्य जयरथ ने स्वक्रिया से दीक्षा क्रिया अर्थ लिया है। वस्तुतः दीक्षा का पात्र बना कर उसके व्यक्तित्व को विकसित करने के बाद ही दीक्षा प्रक्रिया अपनायी जा सकती है ॥२३०-२३२॥

इसे आन्तर कारण प्रदर्शन पूर्वक क्रमिक रूप से अभिहित कर रहे हैं—

छः कारण रूप अधिदेव शास्त्र में निर्धारित हैं। वे हैं— १. ब्रह्मा, २. विष्णु, ३. रुद्र, ४. ईश्वर, ५. सदाशिव और ६. अनाश्रित शिव। इनके अतिरिक्त सर्वकारणकारण ३६वाँ परम शिव तत्त्व तथा इनके साथ ही ३७वाँ तत्त्व भी इसी श्रेणी का है। उसे भैरवनाथ कहते हैं। इनको यहाँ कारणाष्टक रूप से स्वीकार करते हैं। इनमें प्रत्येक की उपासना का क्रम शास्त्र में मान्य है। ब्रह्मा का उपासक ब्रह्मा को सार्वात्म्य भाव से ही अनुभव कर उनकी उपासना करता है। वैष्णव भी विष्णु को सर्वव्यापक

**स एव पूर्णैः कलशैरभिषेकः परः स्मृतः ।**
**विना बाह्यैरपीत्युक्तं श्रीवीरावलिभैरवे ।।२३५।।**

ब्रह्मा विष्णुः रुद्र ईश्वरः सदाशिवोऽनाश्रितशिवश्चेति । परमशिव इति षट्त्रिंशः भैरवनाथः सप्तत्रिंशादिशब्दव्यवहार्यं पूर्ण रूपम् । तत् यदेतस्य अष्टकस्य प्रत्येकं सार्वात्म्येन चतुष्षष्टिका वृत्तिरवभासते, तामात्मगां विधाय यत्र यत्र चक्षुरादाविन्द्रिये स्वेन्द्रियप्रणालिकया अभिषेच्यस्य गुरुः संक्रमयेत् तदैक्यापत्ति कुर्यात्; स एव विना बाह्यं संविद्रसापूरितत्वात् पूर्णैरान्तरैः कलशैर्बाह्यवैलक्षण्यात् परोऽभिषेकोऽस्मद्गुरुभिः स्मृतोऽनुष्ठेतया अभिसंहित इत्यर्थः।।२३३-२३५।।

---

परमाराध्य तत्त्व मानकर ही उनकी उपासना करता है । यह सार्वात्म्य दर्शन की प्रक्रिया मानी जाती है । इस दृष्टिकोण का सातत्य भाव से अनुसन्धान करना चाहिये ।

यहाँ एक और अनुभव करते रहना चाहिये । ब्रह्मा में इन सबका दर्शन, फिर विष्णु में सबका दर्शन अर्थात् ८ आठों में आठों के दर्शन से ८ × ८ = ६४ प्रकारिका वृत्ति का अनुसन्धान करते रहना चाहिये । इस वृत्ति को आत्मसात् करने के बाद अभ्यासवश शैव महाभाव में समाहित होना चाहिये ।

इसके उपरान्त अपनी इन्द्रियवृत्तियों का अनुदर्शन करे । गुरुदेव ने अभिषेच्य शिष्य की जिन जिन इन्द्रियों मे अपने इन्द्रिय वर्ग को संक्रमित किया है, उनका अनुसन्धान करना चाहिये । अपनी इन्द्रिय रूपी करणेश्वरी देवियों के वात्सल्य पीयूष रसाभिषेचन द्वारा गुरु अभिषेच्य को अनुगृहीत करते हैं । यहाँ इन्द्रियाँ ही पूर्ण कलश का काम करती हैं । वृत्तियों का अमृतद्रव इन्द्रियों के माध्यम से शिष्य को अमृतार्द्र करता है । इससे बढ कर कोई दूसरा पूर्णाभिषेक नहीं हो सकता ।

श्रीवीरावली भैरव नामक शास्त्र ग्रन्थ में यह स्पष्ट उल्लेख है कि, बिना बाह्य उपकरणों, आधारों और चर्याओं के ही यह पूर्णाभिषेक पूर्ण

एवमभिषेकविधिमभिधाय, तत् पुरोद्दिष्टं वेधस्वरूपं निर्णेतुकामस्त-द्दीक्षां वक्तुमुपक्रमते

**सद्य एव तु भोगेप्सोर्योगात्सिद्धतमो गुरुः ।**
**कुर्यात्सद्यस्तथाभीष्टफलदं वेधदीक्षणम् ।।२३६।।**

योगात्सिद्धतम् इति स्वभ्यस्तयोगोऽत्र अधिकृत्य इत्यर्थः। यद्वक्ष्यति

**'सा चाभ्यासवता कार्या……।'** (२३७)

इति। वेधेति मध्यमप्राणशक्त्या ऊर्ध्वोर्ध्वक्रमणेन चक्राधारादीनां भेदनम्। यद्वक्ष्यति

---

हो जाता है । यहाँ गुरु के स्वात्मसंविदानन्दसुधा से भरे आन्तर कलशों से बाह्य अभिषेकों से विलक्षण अभिषेक होता है । यह अभिषेक सदा अनुष्ठेय है, यह शास्त्र और शास्त्रकार दोनो का सम्मत है । इस पर सन्देह के लिये अवकाश नही है ॥२३३-२३५॥

इस प्रकार अभिषेक विधि का कथन कर उसके अपने पूर्व उद्दिष्ट वेध का स्वरूप कैसा है? इस तथ्य का निर्णय करने की आकाङ्क्षा से वेधदीक्षा का वर्णन कर रहे हैं—

योग प्रक्रिया को पूर्णतया आत्मसात् कर लेने वाला स्वभ्यस्तयोग सत्पुरुष सिद्धतम रूप से विश्रुत होता है । वही सच्चा गुरु कहलाने का अधिकारी माना जाता है । इसीलिये अग्रिम श्लोक कहता है कि,

"यह वेध दीक्षा अधिकारवान् आचार्य ही दे सकता है ।"

वेध शब्द का वाच्यार्थ है— अनुविद्ध करना । पर यह पारिभाषिक शास्त्रीय रूढ शब्द है । मध्यम प्राण शक्ति के माध्यम से ऊर्ध्व और ऊर्ध्व सोपानों को पार करने के उपक्रम में संलग्न साधक को सर्वप्रथम मूलाधार चक्र को जीत कर स्वाधिष्ठान के क्रम से ऊर्ध्वद्वादशान्त तक पहुँचना पड़ता है । वेध दीक्षा में मन्त्र, नाद, विन्दु, शक्ति, भुजङ्ग और पर नामक चक्रों

**……………………येनोर्ध्वोर्ध्वप्रवेशतः ।**

**शिष्यस्य चक्रसंभेदप्रत्ययो जायते ध्रुवः।।**'इति।

यदभिप्रायेणैव

**'आत्मानं मणिमाश्रित्य शक्तिं न्यस्येत्तु हेरुकम् ।**

**पाशविश्लेषकरणं वेध इत्यभिसंज्ञितम् ।।'**

इत्यादि उक्तम्॥२३६॥

तदेव आह

---

के वेध का महत्त्वपूर्ण क्रम कुलाम्नाय में मान्य है। चक्रवेध की प्रक्रिया मे दक्ष साधक की कुण्डलिनी भी जाग्रत् हो जाती है। इससे यह स्पष्ट हो जाता है कि, चक्रभेदन ही वेध प्रक्रिया का मुख्य अंग है। इस सम्बन्ध में आगे के ग्रन्थ भाग में यह स्पष्ट कहा गया है कि,

"इस प्रक्रिया मे जिस साधना से ऊर्ध्व और ऊर्ध्व चक्रों में प्रवेश होता है, इसको विधिवत् आत्मसात् करने से शिष्य के मन मे यह विश्वास दृढ हो जाता है कि, मै भी चक्र वेध करने मे सक्षम हो रहा हूँ और इसी क्रम में अभ्यास के बल पर मै अवश्य ही चक्र सिद्ध योगी हो गया हूँ। यह ध्रुव निश्चय होने से शिष्य साहस और निष्ठा से अनायास ही इसे पूरा कर लेता है।"

इसी अभिप्राय को प्रतिपादित करने वाली एक आगमिक उक्ति इस प्रकार है—

"आत्मा रूप मणि को आश्रय बना कर उस पर शक्तिबीज का न्यास करना चाहिये। यह शाक्त हेरुक है। यह श्री महाकालेश्वरगण का एक यन्त्र होता है। इससे मल का निराकरण और पाश का विश्लेष होता है। यह वेध की प्रक्रिया का ही स्वरूप है" ॥२३६॥

यह वेध की ही विद्या है। इसे पुनः वर्णन का विषय बना रहे हैं—

**वेधदीक्षा च बहुधा तत्र तत्र निरूपिता ।**
**सा चाभ्यासवता कार्या येनोर्ध्वोर्ध्वप्रवेशतः ।।२३७।।**

**शिष्यस्य चक्रसंभेदप्रत्ययो जायते ध्रुवः ।**

येनेति अभ्यासवत्त्वेन॥२३७॥

एवंविधेन अस्य किं स्यादित्याशङ्क्य आह

येनाणिमादिका सिद्धिः

अन्यथा पुनरुर्ध्वोर्ध्वप्रवेशाभावे विघ्नादिभाजनत्वं भवेत् यदागम इत्याह

**श्रीमालायां च चोदिता ।।२३८।।**

**ऊर्ध्वचक्रदशालाभे पिशाचावेश एव सा ।**

---

विभिन्न शैव और अन्य शास्त्रों में तत्र तत्र यह वेध दीक्षा अनेक प्रकार से वर्णित है । इस दीक्षा को वही अपनाये जो सतत अभ्यास करने में सक्षम और समर्थ हो । ऊर्ध्व और उससे भी ऊर्ध्व चक्रों में प्रवेश का मार्ग प्रशस्त हो जाता है । शिष्य को भी यह दृढ़ विश्वास बद्धमूल हो जाता है कि, मैंने चक्रवेध सिद्ध कर लिया है । विना अभ्यास के यह नहीं हो सकता ॥२३७॥

शास्त्रकार यहाँ वेध दीक्षा का स्पष्टीकरण और विश्लेषण कर रहे हैं—

वे यह बताना चाहते हैं कि, यदि वेध दीक्षा शिष्य ने प्राप्त कर ली है, तो उसे विशेष रूप से क्या सिद्धि प्राप्त होती है और क्या क्या अनुभूत होता है?

सर्वप्रथम इस दीक्षा से अणिमा महिमा आदि की सिद्धि हो जाती है । शिष्य आगे आगे चलता हुआ, भूक्षेत्र के बाद भुवः क्षेत्र में मणिपुर, अनाहत और विशुद्ध को सिद्ध कर स्वः क्षेत्र के आज्ञा के ऊपर सूक्ष्माति

यदुक्तं तत्र

**'अधोऽवस्था यदा ऊर्ध्वं सङ्क्रमन्ति वरानने।**

**सैव मोक्षपदावस्था सैव ज्ञानस्य भाजनम्।।**

**ऊर्ध्वचक्रगतावस्था यदाधः संभवन्ति च।**

**तदा पैशाच आवेशः स वै विघ्नस्य कारणम्।।'** इति २३८॥

बहुधेत्युक्तं निरूपयति

**मन्त्रनादबिन्दुशक्तिभुजङ्गमपरात्मिका ।।२३९।।**

---

सूक्ष्म चक्रों को वेध कर उन्मना के पराशूलाब्ज की मकरन्द सुधा का आस्वादन करने में समर्थ हो जाता है अथवा मन्त्रादि परान्त वेध यात्रा में सिद्धि का आनन्द ले पाता है। जो साधक अभ्यास में सातत्य नहीं लाता, वह इस सुधास्वाद सौभाग्य से वंचित रह जाता है। परिणामतः ऊर्ध्वोर्ध्व प्रवेश में असमर्थ रह जाता है। उसके सामने विघ्नों के अम्बार लग जाते हैं। आगम भी यही कहता है—

'श्रीमाला' नामक शास्त्र में यह स्पष्ट लिखा है कि, ऊर्ध्वचक्र की दशा की सिद्धि न प्राप्त होने पर जो आवेश होता है, वह पिशाचावेश के ही सदृश होता है। वहाँ की उक्ति इस प्रकार है—

"भगवान् शङ्कर कह रहे हैं कि, सुमुखि पार्वति! अधः चक्रो की साधना में संलग्न रहने वाले सामान्य साधक जब अभ्यास के बल पर ऊपर संक्रमण करते हैं और अपनी मन्जिल पा लेते हैं, यह उनकी मोक्ष प्रदावस्था मानी जाती है। यह दशा ज्ञान के महाप्रकाश की परम अवस्था मानी जाती है।

इसके विपरीत ऊर्ध्वपद में अवस्थित कुछ लोग अधः संक्रमित होने के लिये अभ्यासाभाव या विभिन्न विघ्नों से बाध्य होकर निम्नता का वरण करने के लिये विवश हो जाते हैं। ऐसी अवस्था में उनमें जो आवेश होता

**षोढा श्रीगह्वरे वेधदीक्षोक्ता परमेशिना ।**

तदुक्तं तत्र

**'मन्त्रवेधं तु नादाख्यं विन्दुवेधमतः परम् ।**
**शाक्तं भुजङ्गवेधं तु परं षष्ठमुदाहृतम् ।।'**

इति। षोढात्वे च अत्र अध्वशुद्धिगर्भीकार. कारणम्। यदुक्तं

**'षोढा वै वेधबोधेन अध्वानं शोधयेत्प्रिये ।'** इति।।

तत्रत्यमेव ग्रन्थमर्थतः शब्दतश्च पठति

---

है, उसे पैशाच आवेश कहते हैं । इस अवस्था में वह देव रक्षित नहीं रह जाता है । उसे अनेक प्रकार के विघ्नो का सामना करना पड़ता है ।''

निष्कर्षतः यह कहा जा सकता है कि, इस महापथ पर सर्वदा सजग और सावधान रह कर अपने उद्देश्य की सिद्दि में संलग्न रहना चाहिये ।।२३८।।

श्लोक २३७ में वेध दीक्षा की बहुप्रकारता की चर्चा की गयी है। इस श्लोक के माध्यम से वही कह रहे है—

मन्त्र, नाद, बिन्दु, शक्ति, भुजङ्ग और पर— इन छः चक्रों का वेध सिद्ध करने के कारण इस वेध दीक्षा को षोढा भेदमयी दीक्षा कहते हैं। श्री गह्वरशास्त्र मे स्वयं परमेश्वर शिव ने वेधदीक्षा के विषय में पार्वती संवाद के रूप में व्यक्त किया है । छः प्रकार की इस दीक्षा में अध्वशुद्धिका भाव भी अन्तर्निहित है । यह संकेतित हो रहा है । श्रीगह्वरशास्त्र में कहा भी गया है कि,

''छः तरह के वेध के बोध रूप ज्ञानात्मक प्रकाश की रश्मियों से हे प्रिये, छः प्रकार के अध्वाओं की शुद्धि कर ली जानी चाहिये ।''

यहाँ यह ध्यान देना आवश्यक है कि, अध्वशुद्धि से वेध दीक्षा में पूर्ण प्रौढि की प्राप्ति हो सकती है ।।२३९।।

**ज्वालाकुलं स्वशास्त्रोक्तं चक्रमष्टारकादिकम् ।।२४०।।**

**ध्यात्वा तेनास्य हृच्चक्रवेधनान्मन्त्रवेधनम् ।**

स्वेति अनुष्ठेयतया। तेनेति अष्टारकादिना। हृच्चक्रेति। तात्स्थ्यात् चेत्यसंकोचित आत्मा लक्ष्यते। यदुक्तं

**'ज्वालाकुलं ततो ध्यात्वा अष्टारं चक्रमुत्तमम्।**
**द्वादशारमथो वापि स्वशास्त्रविधियोगतः ।।**
**परचित्तं वेधनीयं मन्त्रवेध उदाहृतः ।**'इति।।

एतदेव क्रमान्तरेणापि आह

---

श्री गह्वर शास्त्र के कथन को उन्हीं शब्दों के प्रयोग और उन्हीं अर्थो के संयोजन के साथ क्रमिक रूप से शास्त्रकार कह रहे हैं,

१. मन्त्रवेध— अपने सम्प्रदाय सिद्ध शास्त्रों में यह स्पष्ट रूप से कहा गया है कि, अष्टारादिक चक्रवर्ग शाश्वत ज्वाला से देदीप्यमान है। सर्वप्रथम उसका ध्यान करना चाहिये । ध्यान से ही हृच्चक्र गत परचित्त का वेधन करने की विधि अपनाने की क्रिया में उतरना चाहिये । इस तरह हृदय चक्र का वेध हो जाता है । इस वेध को मन्त्र वेध कहते हैं । गह्वर शास्त्र की उक्ति है कि,

"उत्तम अष्टार चक्र शरीर का शास्त्रोक्त महत्त्वपूर्ण चक्र माना जाता है । विद्वद्वर्ग भ्रूमध्य में स्थित आज्ञा पद्म को ही आठ अरोंवाला कमल मानते हैं । यद्यपि यह द्विदलीयचक्र माना जाता है किन्तु इसमें त्रिनेत्र का तीसरानेत्र रहता है । वह आठ अरोंवाला होता है । इसलिये उसे अष्टार चक्र[१] कहते हैं । हृदय मे अनाहत चक्र होता है । वह द्वादशात्मक कमल की तरह होता है । इसीलिये उसे भी द्वादशार कहते हैं । यह किसी विद्वान् का मत है । अष्टार और द्वादशार चक्रों का वर्णन श्रीतन्त्रालोक भाग दो ४।१२७-१३८ के सन्दर्भ में किया गया है । विशेषतः अष्टार

---

१. श्री त. ४/१३५ (भाग दो)

**आकारं नवधा देहे न्यस्य संक्रमयेत्ततः ।।२४१।।**

**न्यासयोगेन शिष्याय दीप्यमानं महार्चिषम् ।**
**पाशस्तोभात्ततस्तस्य परतत्त्वे तु योजनम् ।।२४२।।**

---

चक्र की आठ अराओं में आठ देव निवास करते हैं । वे हैं— ३ भैरव, ३ देवियाँ, १ कुलेश्वर और १ कुलेश्वरी । सृष्टि, स्थिति, संहार, और अनाख्य चार दशाओं में संहार को वह्नि चक्र का आधार मानते हैं । संहार में ही अष्टार चक्र उल्लसित है । भ्रमूध्य में तीसरा नेत्र खुलते ही संहार प्रारम्भ हो जाता है । इसलिये अष्टार चक्र की साधना का शास्त्र में बड़ा महत्त्व माना जाता है । इसी तरह का महत्त्व द्वादशार का भी माना जाता है । द्वादशार में १ मन प्रधान ५ ज्ञानेन्द्रिय +१ बुद्धि प्रधाक् ५ कर्मेन्द्रियाँ कुल मिलाकर १ + ५ + १ + ५ = १२ अरे होते हैं । मात्र बारह ही काली देवियाँ भी मानी जाती हैं । उन अरों से इनका भी सम्बन्ध है ।

इन दोनों (अष्टार और द्वादशार चक्रों) का भेदन शास्त्रविधि के अनुसार करते हैं । इन दोनो चक्रों का वेधन शास्त्र की विधि के अनुसार ही किया जाना चाहिये । अन्यथा इसमें नेत्र की ज्योति के चली जाने का भय बना रहता है । आखों में भ्रूमध्य की शक्ति और द्वादशारचक्र अर्थात् दक्षनेत्र की किरणों से ही दूसरे के चित्त का वेधन किया जा सकता है । इसी परचित्त वेध की क्रिया को 'मन्त्रवेध' कहते हैं ।"

यह मन्त्रवेध सिद्धयोग अधिकारी ही कर सकता है आधुनिक दृष्टि विद्या के माध्यम से भी किया जा रहा है किन्तु यह आध्यात्मिक पद्धति के विपरीत शरीर संरचना पर बुरा प्रभाव डालता है । इसमें दृष्टि और अंगुलि मुद्राओं के अतिरिक्त किसी मन्त्र का प्रयोग नहीं होता ॥२४०॥

मन्त्रवेध प्रक्रिया का एक अन्य क्रम भी सम्प्रदाय सिद्ध विधि द्वारा सम्पन्न होता है । वही यहाँ स्पष्ट कर रहे हैं—

**इति दीक्षोत्तरे दृष्टो विधिर्मे शंभुनोदितः।**
**नादोच्चारेण नादाख्यः सृष्टिक्रमनियोगतः ॥२४३॥**

**नादेन वेधयेच्चित्तं नादवेध उदीरितः।**
**बिन्दुस्थानगतं चित्तं भ्रूमध्यपथसंस्थितम् ॥२४४॥**

---

आ कार अर्थात् दीर्घ अकार को या मातृकामूल केवल 'अंश बीज' को दीर्घ उच्चरित करते करते रन्ध्रों के ऊपर न्यस्त करना चाहिये। यही नवधा न्यास कहलाता है। यह न्यास देह में किया जाता है। देह से तात्पर्य स्वयं गुरु का शरीर होता है। गुरु अपने शरीर के नौ रन्ध्रों पर दीर्घ अकार का न्यास करे। यह परम्परा है कि 'अ' बीज को या 'आ' को न्यस्त करते समय उसमें पहले 'ह' लगाते हैं और आकार पर विन्दु का प्रयोग करते हैं। इस तरह यह 'हां' बीज बनता है। इसको गुरुद्वारा अपने देह पर न्यस्त करने के बाद इसे शिष्य पर संक्रमित करते हैं। इस प्रकार न्यस्त शिष्य में रन्ध्रों के माध्यम से दीप्तिमन्त मन्त्रशक्ति की मरीचिका फूट सी पड़ती है। परिणामतः शिष्य के समस्त पाशों (आवरणों) का स्तोभ हो जाता है। मलावरण के निराकरण से शिष्य की शुचिता निखर जाती है। उसी समय गुरुदेव उसे परतत्त्व में योजित कर देते हैं। यह परतत्त्वयोजन प्रक्रिया मन्त्रवेध के सन्दर्भ को सन्दृब्ध करती है। शास्त्रकार कह रहे हैं कि, मुझे दीक्षोत्तर शास्त्र के स्वाध्याय के अवसर पर मेरे गुरुदेव ने कृपा पर इस अभिनव विधि का उपदेश दिया था ॥२४१-२४२॥

२. **नादवेध**—नाद बीज मालिनी शब्द राशि का प्रथम बीज माना जाता है। इसे दीर्घ उच्चारण करते हुए अर्थात् ऐसा उच्चारण हो, जो अनच्क हो और एक तरह से स्वयमुच्चरद्रूप हो, वही 'नाद' नामक नाद बीज का उच्चारण माना जाता है। इसमें सृष्टि क्रम का नियोजन होता है। सृष्टिक्रम नादिफान्त मालिनी क्रम को कहते हैं। नाद के उच्चारण के साथ मालिनी के वर्णों को उच्चरित करना ही सृष्टिक्रमनियोग माना जाता है। इस तरह बोलते हुए अर्थात् मन्त्र रूप से जपात्मक नाद करते

**हृल्लक्ष्ये वा महेशानि बिन्दुं ज्वालाकुलप्रभम् ।**
**तेन संबोधयेत्साध्यं बिन्द्वाख्योऽयं प्रकीर्तितः ।।२४५।।**

**शाक्तं शक्तिमदुच्चाराद्गन्धोच्चारेण सुन्दरि ।**
**शृङ्गाटकासनस्थं तु कुटिलं कुण्डलाकृतिम् ।।२४६।।**

**अनुच्चारेण चोच्चार्य वेधयेन्निखिलं जगत् ।**
**एवं भ्रमरवेधेन शाक्तवेध उदाहृतः ।।२४७।।**

---

हुए किसी के चित्त को लक्ष्य बना कर इसका प्रयोग करना चाहिये । इस नाद बीज के इस तरह प्रयोग करने के उसके चित्त का वेध हो जाता है। इस प्रक्रिया को नादवेध कहते हैं । इस विषय में आगम कहता है कि,

"नाद अर्थात् मालिनी के आदिवीज को दीर्घवत् जपात्मक रूप से उच्चारण करते हुए नाद को नाद में संक्रमित करना चाहिये । इसी क्रम में नादिफान्त मालिनी वर्णबीजों का उच्चारण करते हुए वर्णाध्वा का शोधन भी करते रहना चाहिये । इसी प्रक्रिया को पूर्ण करते हुए पर-व्यक्ति के चित्त का वेधन करना चाहिये । भगवान् शङ्कर कहते हैं कि, देवि पार्वति! इसे नादवेध कहते हैं ।"

मन्त्रवेध के बाद नादवेध का अभ्यास करना चाहिये । इन क्रियाओं से शास्त्रों और योगसिद्ध गुरुवर्यों के प्रति समाज में श्रद्धा का भाव उदित होता है । इसका अभ्यास निरन्तर करना चाहिये ।।२४३।।

३. **बिन्दु वेध**—बिन्दु का स्थान भ्रूमध्य माना जाता है । शिष्य के चित्त को भ्रूमध्य में स्थित बिन्दु में आविष्ट कराना चाहिये । भ्रूमध्य में बिन्दु के उल्लास को आत्मसात् करने के लिये उसमें चित्त को समाहित करने से बिन्दु का आवेश होना स्वाभाविक है । यह पहली प्रक्रिया है।

नवधेति रन्ध्रभेदात्। देहे इति अर्थात् स्वकीये। न्यासयोगेन त्यक्तात् 'नवधैव दीप्यमानम् महार्चिषमित्यनेन अस्य पाशस्तोभने सामर्थ्यं दर्शितम्। नादोच्चारेणेति नादशब्देन दीर्घात्मनादबीजम्। सृष्टीति नादिफान्तलक्षणा। नादेनेति अनच्ककलात्मना स्वयमुच्चरद्रूपेण तदुक्तं

---

दूसरी प्रक्रिया के अनुसार शिष्य के हृदय में, तीसरी प्रक्रिया के अनुसार शिष्य के कन्द स्थान में भी बिन्दु का भावन करना चाहिये। इसमें अर्थात् बिन्दु में प्रकाश की रश्मियों की ज्वाला का आकुल रूप आकलित करना चाहिये। शिष्य इस प्रकार के चिन्तन के आवेश मे है। उसी समय गुरुदेव उस साध्य को स्वात्म बैन्दव कला से उद्‌बुद्ध करे। यही विन्दुवेध नामक प्रयोग है। इस विषय में आगम कहता है कि,

"भ्रूमध्य, हृदय अथवा कन्द में विन्दु का भावन करना चाहिये। इसमें शिष्य चित्त को आविष्ट करना चाहिये। और गुरु अपने विन्दु बोध से उसके आविष्ट चित्त का वेधन करे। इसे बिन्दुवेध कहते हैं।"

इस तरह भ्रूमध्य, हृदय और कन्द स्थान में वेधन की प्रक्रिया से यह तीन प्रकार का होता है, यह सिद्ध हो जाता है ॥२४४-२४५॥

४. **शाक्तवेध**—दूसरे शब्दों में इसे भ्रमरवेध. भी कहते हैं। भ्रमर वेध का अर्थ यहाँ भृङ्ग या मधुव्रत मधुकर से नहीं लिया जाता है। यहाँ भ्रमर का तात्पर्य चित्त को विश्व के विभिन्न प्रमेयों पर लगाने से जो भ्रमि होती है, वही भ्रमर का भी तात्पर्य है। इससे सम्बन्धित एक आगमिक पंक्ति यह कहती है—

"मत्तगन्ध' कूट शब्द है। यह मूलाधार का प्रतीक अप्रचलित शब्द है। इसका संङ्कोच-विकोच अश्विनी मुद्रा के बीज मन्त्र के साथ योगपरिवृढ पुरुष करते हैं। इस प्रक्रिया से ही उत्प्लवन सम्भव है। योग की इस प्रक्रिया में तनिक प्रमाद भी अनेक व्याधियों को जन्म देता है। अतः इस प्रक्रिया में निष्णात गुरु ऊर्ध्वचार की सिद्धि प्राप्त कर लेता है। एक दुस्तर और दुरूह प्रक्रिया को पार कर लेने के कारण व अतिभीम होता है।"

'नादं दीर्घं समुच्चार्य नादं नादे समाक्रमेत् ।

नादिफान्तं समुच्चार्य वर्णाध्वानं विशोधयेत् ।।

नादेन बेधयेद्देवि नादवेध उदाहृतः ।' इति।

बिन्दुस्थानगतत्वमेव भ्रूमध्येत्यादिना व्याख्यातम्। चित्तमिति शिष्यस्य संबन्धि, तच्च अर्थात् बिन्द्वाविष्टम्। बिन्दुमिति अर्थात् भावयित्वा। तदुक्तं

'भ्रमूध्ये हृदये वाथ कन्दे वा बिन्दुभावनात् ।

आविश्य शिष्यचित्तं तु बिन्दुभेदेन वेधयेत्।।'इति।

यच्च 'गुरुर्मत्तगन्धसङ्कोचनादुत्प्लवतेऽतिभीम:'? इत्यादिदृशाः गन्धस्य मत्तगन्धस्य निष्पीडनादियुक्तिबलोपनतेन ऊर्ध्व चारेण मध्यशक्ते-र्द्वादशान्तावस्थिते शिवात्मनि शक्तिमति उच्चैश्चरणसामरस्यमासाद्य जन्माधारे सततोदितत्वात् शृङ्गाटकासनस्थ प्राणशक्त्यभेदितया

---

मत्तगन्ध के निष्पीडन में निष्णात गुरु प्राणापानवाह के माध्यम से नासिक्य द्वादशान्त के अमाकेन्द्र (चितिकेन्द्र या मध्य द्वादशान्त धाम) की योग यात्रा में सिद्ध हो जाता है । उस केन्द्र में शिव और शक्ति एक हो जाते हैं । प्राण रूपी सूर्य और अपान चन्द्र दोनों अस्त हो जाते हैं । इसीलिये ज्योतिष शास्त्र की दृष्टि से इसे आमावस्य केन्द्र भी कहते हैं । यहाँ पहुँचने का सबसे बड़ा लाभ यह होता है कि, योगी साधक शक्तिमान् शिव में ब्रह्मरन्ध्र से होते हुए सहस्रार तक की शैव संयात्रा पार कर शक्ति-शिव-सामरस्य को उपलब्ध हो जाता है ।

इस प्रक्रिया का दूसरा सबसे बड़ा लाभ अनुभवगम्य है । साधना का विषय है । इसे शब्द में पिरो देने का पुण्यतम प्रयोग शास्त्रकार ने किया है । योग्यतम महाव्याख्याकार परम गुरु आचार्य जयरथ ने उसे समुचित प्रतीक शब्दों से सशक्त अभिव्यञ्जन दिया है । उसे गम्भीरता से समझना चाहिये—

मूलाधार की तरह ही तन्त्रशास्त्र में प्रयुक्त एक शब्द 'जन्माधार' है । स्पष्ट है कि, जन्म की आधार योनि होती है । अश्विनी मुद्रा से इसमें उच्चार का सातत्य अंकुरित होता है । इस दशा में इस आङ्गिक परिवेश में एक

कुण्डलाकृतिं कुटिलमनच्कमनुच्चारेण उच्चार्य स्वयमुच्चरद्रूपत्वादुच्चार-प्रयत्ननिरपेक्षतया स्वपरयोः स्वारसिके एव उच्चारेऽवधाय निखिलमपि जगद्वेधयेत्, असौ तत्तत्स्थानगत्या भ्रमं दधानः शाक्तो वेधः उक्तः॥२४७॥

अथ एतदनुषक्तं भुजङ्गवेधमभिधातुमाह

**सा चैव परमा शक्तिरानन्दप्रविकासिनी ।**
**जन्मस्थानात्परं याति फणपञ्चकभूषिता ॥ २४८ ॥**

---

चतुरस्र शृङ्गाटक की संरचना का प्रकल्पन योगी लोग करते हैं । चतुष्पथ से अपने लक्ष्य की ओर जाने का मार्ग मिलता है । यहाँ भी प्राणशक्ति से अद्वय भाव से मिली, कुण्डलाकृति कुण्डलिनी में जागरण का संगीत उद्रिक्त होता है । अश्विनी मुद्रा के सातत्य से और प्राणशक्ति में उद्रेक से जो ऊर्ध्व की ओर जाने का भाव वहाँ अव्यक्त रूप से अभिव्यक्त होता है, उसे अनच्क अनुच्चार कहते हैं । यह स्वयम् उच्चरद्रूप होता है । इसमें प्रयत्न की कोई आवश्यकता नहीं होती । उच्चार के प्रयत्न से निरपेक्ष साधक और गुरु या साध्य और साधक इन दोनों में एक प्रकार का सामरस्य उल्लसित होता है । परिणामतः वह प्राणात्मक उल्लास कुंडलिनी को स्वारसिक रूप से इतना तीक्ष्णता प्रदान करता है कि, साधक समस्त विश्ववेध में सक्षम हो जाता है । मूलाधार से पिण्ड के चक्रानुचक्रों में जाना और वहाँ से आगे की ओर बढ़ने की स्वाभाविकता के कारण यह गमन और घूर्णनशील वेध शाक्त वेध कहलाता है ॥२४६-२४७॥

५. **भुजङ्गवेध**—श्लोक २३९ के क्रमानुसार पाँचवाँ वेध भुजङ्ग वेध माना जाता है । इसी का वर्णन कर रहे हैं—

वही परम शक्ति है । उसे शास्त्र आनन्द प्रविकासिनी शक्ति कहते हैं । वही जन्मस्थान से अश्विनी मुद्रा द्वारा प्रेरित होकर परमचरमधाम की यात्रा करती है । वह धाम पर अर्थात् ऊर्ध्व द्वादशान्त धाम कहलाता है । वहाँ परम शक्तिमान् परमशिव विराजमान रहते हैं । इस धाम में पहुँचने पर यह एक एक में पाँच पाँच फणोंवाली हो जाती है ।

परमिति द्वादशान्तावस्थितं शक्तिमन्तम्। तदुक्तम्

**'एवं पञ्चफणा देवी निर्गताधरमण्डलात्।'**

इत्युपक्रम्य

**'गता सा परमाकाशं परं निर्वाणमम्डलम्।।'**इति॥२४८॥

फणपञ्चकभूषितत्वमेव प्रपञ्चयति

**कलास्तत्त्वानि नन्दाद्या व्योमानि च कुलानि च ।**
**ब्रह्मादिकारणान्यक्षाण्येव सा पञ्चकात्मिका ।।२४९।।**

---

इस विषय में एक आगमिक मत इस प्रकार का है—

"इस प्रकार की वह पाँच फणों वाली देवी अधरमण्डल से ही निर्गत होती है ।"॥२४८॥

इस तरह जन्म स्थान से कुण्डलिनी की निष्क्रमणशीलता का संकेत कर वही आगम उसकी आखिरी मंजिल की ओर भी संकेत करता है । वह कहता है कि,

"वह प्रतिपञ्चफणा देवी ऊर्ध्व की ओर योग यात्रा करती हुई परमाकाश अर्थात् चिदाकाश के परमचरम निर्वाण मण्डल में समाहित हो जाती है ।"

प्रकरणवश उसके पाँच फणों का विवरण इसके स्पष्टीकरण के लिये आवश्यक था । यही ध्यान में रख कर उनका वर्णन कर रहे हैं—

१. कलायें, २. तत्त्व, ३. नन्दा आदि तिथियाँ, ४. व्योम, ५. कुल, ६. ब्रह्मादि कारण, ७. अक्ष । ये सातों पाँच पाँच ही होती हैं । इनको वह धारण करती है । अत: वह पञ्चप्रकाश मानी जाती है । इनकी पंचात्मकता का विवरण क्रमश: इस प्रकार है—

**एवं पञ्चप्रकारा सा ब्रह्मस्थानविनिर्गता।**
**ब्रह्मस्थाने विशन्ती तु तडिल्लीना विराजते ।।२५०।।**

**प्रविष्टा वेधयेत्कायमात्मानं प्रतिभेदयेत्।**
**एवं भुजङ्गवेधस्तु कथितो भैरवागमे ।।२५१।।**

**तावद्भावयते चित्तं यावच्चितं क्षयं गतम्।**
**क्षीणे चित्ते सुरेशानि परानन्द उदाहृतः ।।२५२।।**

कलाः शान्त्यतीताद्याः पञ्च। तत्त्वानि पृथिव्यादीनि। नन्दाद्यास्तिथयः। व्योमानि जन्मनाभिहृद्बिन्दुस्थानानि। कुलानि महाकौलकौलाकुल-कुलाकुलाख्यानि। ब्रह्मादिकारणानि सदाशिवान्तानि। अक्षाणि बुद्धीन्द्रियाणि कर्मेन्द्रियाणि च। ब्रह्मस्थानेति जन्माधारात्, ब्रह्मस्थाने इति द्वादशान्ते, एतदुभयमपि हि अस्य मुख्यमधिष्ठानमित्यभिप्रायः। कायमिति चक्राधारादिरूपम्। ननु कायवेधेन आत्मनः किं स्यादित्युक्तमात्मानं प्रतिभेदयेदिति। उक्तं च

---

**१. कलायें**

१. निवृत्ति, २. प्रतिष्ठा, ३. विद्या, ४. शान्ता, ५. शान्तातीता।

**२. तत्त्व**

१. पृथ्वी, २. जल, ३. अग्नि, ४. वायु और ५. आकाश।

**३. नन्दादि तिथियाँ**

१. नन्दा, २. जया, ३. भद्रा, ४. रिक्ता, ५. पूर्णा
१,११,६ । ३,८,१३ । २,७,१२ । ४,९,१४ । ५, १०,१५,३०

**४. व्योम**

१. जन्मस्थान, २. नाभि, ३. हृदव्योम, हृदय, ४. बिन्दु और ५. नाद १. नाडिचक्र, २. माया चक्र। ३. योगिचक्र। ४. दीप्ति चक्र। ५. शान्त चक्र।

'भुजङ्गकुटिलाकारा अधो नाभेर्व्यवस्थिता ।
प्रबुद्धा फणिवद्गच्छेत् फणापञ्चकभूषिता ।।

---

**५. कुल**

१. महाकौल, २. कौल, ३. कुल, ४. अकुल, ५. कुलाकुल ।

**६. ब्रह्मादिकारण**

१. ब्रह्मा, २. विष्णु, ३. रुद्र, ४. ईश्वर, ५. सदाशिव ।

**७. अक्ष– (इन्द्रियाँ) मनु. २ ।९९**

१. ज्ञानेन्द्रियाँ— १. श्रोत्र, २. त्वक्, ३. चक्षु, ४. रसना, ५. नासिका ।

२. कर्मेन्द्रियाँ— १. पायु, २. उपस्थ, ३. हाथ, ४. पैर, ५. वाक्
विशेषतायें—

१. इस तरह सात फणों का प्रत्येक फण पाँच प्रकार का होता है, यह सिद्ध हो जाता है । इसलिये इसे पञ्च फणात्मिका कहते हैं ।

२. ब्रह्म स्थान से ही यह विनिर्गत होती है । ब्रह्म स्थान को ही जन्माधार, त्रिकोण, योनि, जन्म स्थान आदि कई नामों से प्रयुक्त करते हैं ।

३. ब्रह्म स्थान में ही प्रवेश कर जाती है । यहाँ ब्रह्म स्थान का तात्पर्य ऊर्ध्व द्वादशान्त से लिया गया है । जन्मस्थान और ऊर्ध्व द्वादशान्त दोनों इसके मुख्य अधिष्ठान माने जाते हैं ।

४. **तडल्लीना**— बिजली की कौंध प्रसिद्ध है । क्षणप्रभा की वह चमक जैसे चिन्मय चिदाकाश की आभा में विलीन होती है, उसी तरह जागने पर कुण्डलिनी प्रभा से भासमान विद्युत की तरह शरीर में कौंध भर देती है और ब्रह्म स्थान रूप ऊर्ध्व द्वादशान्त में विलीन हो जाती है ।

५. काय और आत्मा का प्रतिभेदन करती है । जब वह मूलाधार के शिवबिन्दु में अपनी लपेट को ढीली कर ऊर्ध्व मुखी होती है, उस समय उसका मुंह ऊपर की ओर होता है । उसमें एक कल्पनातीत

**पञ्चकात् पञ्चकं यावद्वेधं भुजङ्गसंज्ञितम्** । इति ।

क्षीणे इति विकल्परूपतापरित्यागात्। परानन्द इति निर्विकल्पक चमत्कारात्मा॥२५२॥

---

अनिर्वचनीय दीप्ति वेग निर्गत होता है । वह तुरन्त चक्रवेध की प्रक्रिया अपना लेती है । उस समय साधक को सावधान रहना पड़ता है । अन्यथा विकारोत्पत्ति की सम्भावना रहती है । इस तरह चक्रो के वेध के माध्यम से कायवेध भी सम्पन्न हो जाता है ।

इसी तरह आत्मवेध की क्रिया भी आकलित करनी चाहिये । नैयायिक सात पदार्थों की परिधि में नव द्रव्यों की कलना करता है । उनमें एक द्रव्य आत्मा भी है । वह इसे ज्ञानाधिकरण मानता है । द्रव्य वेध कोई कठिन बात नहीं परन्तु परमात्मवेध एक पूरी तान्त्रिक प्रक्रिया है । जीवात्म वेध उसी के अन्तर्गत अन्तर्निहित है । आगम कहता है कि,

"सर्पवत् वक्रगति मयी कुटिलाकार वाली यह कुण्डलिनी शक्ति नीचे जन्माधार में निवास करती है । जब यह जागती है, तो साँप की चाल अपना लेती है । इसकी प्रत्येक सात फणायें पॉच पॉच प्रकार की होती हैं । ये सारी फणायें उसके उठने के अनुपात मे परिष्कृत होती चलती हैं । इन पाचों से पाँचों का वेध एक चमत्कार है । यह 'भुजङ्ग वेध' नामक वेध की पाचवीं विद्या मानी जाती है ।"

इस प्रक्रिया में चित्त का भावन वहीं तक चलता है, जहाँ तक चित्त का क्षय नहीं हो पाता । चित्त के क्षीण हो जाने पर समस्त वैकल्पिकता समाप्त हो जाती है । चित्त निरन्तर विकल्पों का अनुधावन करता है । विकल्पों के परित्याग की साधना से चित्त शान्त हो जाता है । अर्थात् चित्त की विकल्पात्मकता का उपशम हो जाता है । उस समय निर्विकल्प में प्रवेश मिल जाता है । जीवन में चमत्कार घटित हो जाता है और परानन्द की उपलब्धि हो जाती है ॥२४८-२५२॥

अत एव अस्य सर्वतो भेदविगलनमित्याह

**नेन्द्रियाणि न वै प्राणा नान्तःकरणगोचरः ।**
**न मनो नापि मन्तव्यं न मन्ता न मनिक्रिया ।।२५३।।**
**सर्वभावपरिक्षीणः परवेध उदाहृतः ।**

प्रकारान्तरेणापि अस्य बहुधात्वं दर्शयति

**मनुशक्तिभुवनरूपज्ञापिण्डस्थाननाडिपरभेदात् ।।२५४।।**
**नवधा कलयन्त्यन्ये वेदं गुरवो रहस्यविदः ।**

एतदेव क्रमेण लक्षयति

**मायागर्भाग्निवर्णौघयुक्ते त्र्यश्रिणि मण्डले ।।२५५।।**

---

**६. परवेध**

इस अवस्था में इन्द्रियाँ और उनके विषयों का चिन्तन समाप्त हो जाता है । प्राणापानवाह पर नियन्त्रण स्थापित हो जाता है । अन्तः करण की गोचरता नहीं रहती । न मन और न मन्तव्य, न मननकर्त्ता और न मनन व्यापार अर्थात् एक 'निर्विचार' और 'निर्विकार' होने की परावस्था का प्रकल्पन! सर्वभावाभावमय परावस्थान । इसको शास्त्र परवेध की संज्ञा से विभूषित करते हैं ॥२५३॥

प्रकारान्तर से परवेध के अन्य भेदों की चर्चा कर रहे हैं—

मन्त्रवेध, शक्तिवेध, भुवनवेध, रूपवेध, विज्ञानवेध, पिण्डवेध, स्थानवेध, नाडी वेध और परवेध नामक नौ भेद इस वेध दीक्षा के होते हैं । इस वेध विज्ञान को रहस्यद्रष्टा कान्तदर्शी गुरुवर्य ही जानते हैं और इस विज्ञान की रहस्यवादिता के मर्म का उद्घाटन कर सर्वजन सुलभ शिक्षा की व्यवस्था करते हैं ।

**ध्यात्वा ज्वालाकरालेन तेन ग्रन्थीन् विभेदयेत्।**
**पुष्पैर्हन्याद्योजयेच्च परे मन्त्राभिधो विधिः।।२५६।।**
**नाड्याविश्यान्यतरया चैतन्यं कन्दधामनि।**
**पिण्डीकृत्य परिभ्रम्य पञ्चाष्टशिखया हठात्।।२५७।।**

---

इस श्लोक में वेध के स्थान पर 'वेदं' पाठ (वा+इदं) अर्थ में अथवा सम्पादन में प्रमादवश मुद्रित है । वास्तविक पाठ वेध ही होना चाहिये ।।२५४।।

वेध दीक्षा के इस विज्ञान को क्रमिक रूप से अभिव्यक्त कर रहे हैं—

१. मन्त्र वेध (मनु वेध को ही मन्त्र वेध कहते हैं)

(ई) माया गर्भ में ही (र)अग्नि और (क्ष)वर्णौघ इस बीज मन्त्र का त्रिकोण मण्डल में ध्यान करना अत्यन्त आवश्यक प्रक्रिया है । इसके बाद ज्वाला कराल मन्त्र (ह्लौं) से सभी ग्रन्थियों का भेदन करना चाहिये । इसके बाद (धां धीं धूं) रूप पुष्प बीज से उस ग्रन्थियों पर हनन करना चाहिये । हनन के अनन्तर इसे पर में योजित किया जाता है । यह मन्त्रवेध की प्रक्रिया मानी जाती है ।।२५५-२५६।।

**२. शक्तिवेध**

साधक अपनी साधना में संलग्न है । सुषुम्ना या तीनों में से किसी एक के माध्यम से (जिसे शास्त्र अन्यतर नाड़ी के प्रतीक शब्दों में व्यक्त कर रहा है) वह शरीर में चितिकेन्द्र से प्रवेश कर रहा है । वह सात द्वादशान्त क्रियाओं, तीन ज्ञान त्रिशूलों, पाँच आकाशों, तीन लक्ष्यों, छः चक्रों और सोलह आधारों को अर्थात् ७+३+५+३+६+१६=४० रूपी पञ्चाष्ट अर्थात् ५ × ८=४० बिन्दु रूप शिखाओं को हठ पूर्वक पार करने में संलग्न है ।

अपने चैतन्य को कन्द धाम में उसने पहुँचाया । वहाँ कुछ देर तक उसने अपने चैतन्य को पिण्ड की तरह घनीभूत किया । एक स्थान पर चैतन्य के रोकने से उसमें जो आश्यानत्व आता है, वही पिण्डीभूत प्रक्रिया

**शक्तिशूलाग्रगमितं क्वापि चक्रे नियोजयेत्।**
**शक्त्येति शाक्तो वेधोऽयं सद्यःप्रत्ययकारकः।।२५८।।**

**आधारान्निर्गतया शिखया ज्योत्स्नावदातया रभसात्।**
**अङ्गुष्ठमूलपीठक्रमेण शिष्यस्य लीनया व्योम्नि।।२५९।।**

---

का स्वरूप है। फिर वह प्राणापानवाह प्रक्रिया से इन चालीस बिन्दुशूलों के अग्रभागों पर चलता हुआ परिभ्रमण करता है। आचार्य जयरथ ने ५ और ८ द्वारा १३ अर्थ लिया है। यह विचारणीय है। इसी क्रम में वह किसी चक्र में नियोजित कर देता है। यही शक्ति के द्वारा सम्पन्न वेध शाक्तवेध कहलाता है। यह तत्काल विश्वास उत्पन्न करता है। इसका प्रयोग प्रबुद्ध साधक दूसरों पर भी कर सकता है ॥२५७-२५८॥

**३. भुवनवेध**

इस प्रक्रिया में साधना का जो क्रम है, उसको व्यक्त करने के लिये कुछ पारिभाषिक शब्दों का प्रयोग किया गया है। उनको समझना आवश्यक है—

१. **आधार**—आधार यों १६ होते हैं किन्तु साधना मुख्य रूप से मेढ्र के नीचे कुल नामक आधार से चलती है। इसलिये यहाँ आधार का अर्थ कुलाधार अर्थात् मूलाधार ही लेना चाहिये।

२. **शिखा**—शिखा अग्रभाग को कहते हैं। कुण्डलिनी की शिखा उसका मुख है। ३$\frac{1}{2}$ बार वेष्टित यह मुख जब खुलता है, उस समय उसमें ऊर्ध्व उच्छलन रूप रभस अर्थात् वेग होता है। उस वेग का नियन्त्रण करना पड़ता है। अन्यथा रुग्ण होने की सम्भावना रहती है।

३. **अङ्गुष्ठ मूल पीठ क्रम**—यह साधना की मुद्रा है। आचार्य ने मात्र यह लिख दिया है कि, इसका अनुसन्धान करना चाहिये। इस तरह ये विधायें लुप्त हो गयी हैं। वस्तुतः वज्रासन पर बैठने पर दोनों पैर के

**देहं स्वच्छीकृत्य**
**क्षादीनान्तान् स्मरन्पुरोक्तपुर्योघान् ।**
**निजमण्डलनिर्ध्यानात्प्रतिबिम्बयते भुवनवेधः ।।२६०।।**

**भ्रूमध्योदितबैन्दव**
**धामान्तः कांचिदाकृतिं रुचिराम् ।**
**तादात्म्येन ध्यायेच्छिष्यं पश्चाच्च तन्मयीकुर्यात् ।।२६१।।**

---

अंगूठे उत्तान आगे निकले रहते हैं । उन दोनों ऊपरी अग्रभाग पर दोनों हाथ के अंगूठों का खड़ा दबाव देने पर एक साथ ही पूरे शरीर में एक स्पन्दन सी झंकृति पैदा होती है । उस समय योगी अश्विनी मुद्रा का प्रयोग भी करता है । इन दोनों क्रियाओं को शास्त्रकार अंगुष्ठमूल क्रम कहते है ।

४. **व्योम**—पाँचों के लिये एक साथ प्रयोग करने का अर्थ पूर्ण-व्याप्ति से है । क्रमशः पहले अनन्त नामक नाडिव्योम में, फिर नाभि स्थित व्योम में, पुनः ३. हृदय में अवस्थित हृदयव्योम में, फिर ४. बिन्दु में स्थित बिन्दुव्योम में और अन्त में ५वें नाद व्योम में प्रवेश होता है । नाद व्योम तक जो वेधन कर लेता है, वह साधक एक साथ पाचों आकाशों में एक साथ भरा रहता है । यह ऊँची साधना है, प्रयास साध्य साधना है । शिष्य के पूरे शरीरस्थ व्योम में कुण्डलिनी व्याप्त होकर लीन सी रहती है ।

५. **क्षादि पुर्योघ**— यह २६०वाँ श्लोक आर्या छन्द का है । इसके दूसरे और चौथे चरण मात्राओं की दृष्टि से घटबढ़ अधिकाल्पत्व से समन्वित हैं । निवृत्ति से लेकर शान्ता कला तक के भुवनों और पुरियों का वर्णन अष्टम आह्निक में आया हुआ है । इनमें वर्णव्यक्ति भी स्वाभाविक है । नाभि में क्ष निवृत्ति में एक वर्ण, प्रतिष्ठा में ह से ट २३ वर्ण, विद्या में ञ से थ तक ७ वर्ण, शान्ता में ग ख क तीन वर्ण चक्र वर्ण हैं। अष्टम आह्निक से इस विश्लेषण का अध्ययन कर लेना चाहिये । अपने

**इति रूपवेध उक्तः सा चेहाकृतिरुपैति दृश्यत्वम्।**
**अन्ते तत्सायुज्यं शिष्यश्चायाति तन्मयीभूतः।।२६२।।**

---

शरीर में मालिनी क्रम और मातृका क्रम दोनों से न्यास होता है। क्षकार से ले कर न कार तक मालिनी वर्णों की व्याप्ति अर्थात् नाभि से शिखापर्यन्त का अनुसन्धान करना चाहिये।

इसे पूरे सन्दर्भ को भुवन वेध की प्रक्रिया के क्रम में समाहित किया गया है। मूलाधार से वेग पूर्वक उठने वाली ज्योत्स्नावदात और व्योम में लीन शिखा से वज्रासनबद्ध अंगुष्ठ संपीडन और अश्विनी मुद्रा के प्रयोग से यह सारा शरीर चमक उठता है अर्थात् इसमें एक आध्यात्मिक दीप्ति भर उठती है। यह अपने पिण्ड की अनुसंधित्सा से सम्पन्न स्थिति है। इसको अपने पिण्ड मण्डल में निःशेष रूप से ध्यान कर ले। इसके बाद समस्त संहार क्रमानुसार क्ष से न कारतक के प्रतीक भुवनों में प्रतिबिम्बित करना चाहिये। क्षकार नाभि का बीज है और नकार नादिनी शक्ति युक्त शिखाग्र की शक्ति का प्रतीक है। इसमें २३ वर्ण और २३ भुवन आते हैं। शिष्य को भी प्रतिबिम्बमय कर देना चाहिये। इसका परिणाम ही भुवन वेध है। ध्यान साधना में यह सम्पन्न होता है ॥२५९-२६०॥

४. रूपवेध— गुरु अपने भ्रूमध्य में अवस्थित बैन्दवी कला से अलङ्कृत बैन्दव धाम में परम रमणीय रुचिकर एक आकृति का प्रकल्पन करें। उसी में अपने शिष्य-रूप से तादात्म्य की भावना का भावन करे। जिस समय बैन्दव धाम में तादात्म्य का अनुसंधान किया जाता है, भ्रूमध्य की मरीचियाँ शिष्य को तन्मयीभाव से भावित कर देती हैं और तन्मय बना लेती हैं। गुरुदेव की साधना की शक्ति का ही यह चमत्कार माना जाता है। होता यह है कि, वह बैन्दव धाम की आकृति प्रत्यक्ष सी हो जाती है– तन्मयी भूत शिष्य भी सायुज्य प्राप्त कर लेता है। वेध-साधना में उक्त ध्यात आकृति का दृश्यत्व प्राप्त कर लेना चमत्कार है। यह गुरु के प्रगाढ चैतन्य का प्रतिफलन मात्र है ॥२६१-२६२॥

**विज्ञानमष्टधा यद्घ्राणादिकबुद्धिसंज्ञकरणान्तः।**
**तत् स्वस्वनाडिसूत्रक्रमेण संचारयेच्छिष्ये ।।२६३।।**

**अभिमानदार्ढ्य बन्धक्रमेण विज्ञानसंज्ञको वेधः।**
**हृदयव्योमनि सद्यो दिव्यज्ञानार्कसमुदयं धत्ते ।।२६४।।**

**पिण्डः परः कलात्मा सूक्ष्मः पुर्यष्टको बहिः स्थूलः।**
**छायात्मा स पराङ्मुख आदर्शादौ च संमुखो ज्ञेयः।।२६५।।**

---

५. **विज्ञान वेध**—यह आठ प्रकार का होता है । पाँच ज्ञानेन्द्रियाँ और तीन अन्तःकरण मिलकर आठ हो जाते हैं । अपने शरीर मे इनसे आसूत्रित नाडियाँ भी प्रकृति द्वारा वरदान रूप मे प्राप्त हैं । इनको क्रमशः शिष्य में भी गुरुदेव संचारित करें । इस क्रिया के प्रभाव से शिष्य की ज्ञानेन्द्रियों और उनसे सम्बन्धित नाडियो में एक प्रकार की आध्यात्मिक बलवत्ता का अभ्युदय होता है । शिष्य का स्वाभिमान जागृत होता है । उसके अन्तःकरण में बोध का प्रकाश व्याप्त हो जाता है । पहले बैठा हुआ झूठा अहम् जो बद्धमूल हो गया था, उस पर अंकुश लग जाता है । इस प्रकार उसके नये विज्ञान बोध द्वारा विकृत ज्ञान का वेध हो जाता है । यही विज्ञान वेध कहलाता है । इसके परिणाम स्वरूप हृदय व्योम में दिव्य ज्ञान सूर्य की रश्मियों से उजास भर जाता है । इस दृष्टि से विज्ञानवेध का महत्त्व स्वयं सिद्ध हो जाता है ॥२६३-२६४॥

६. **पिण्ड वेध**—पिण्ड शरीर को कहते हैं । 'जो ब्रह्मांड में है, वही पिण्ड में भी है ।' यह कहावत प्रसिद्ध है । यह सर्वात्मना पाँच कञ्चुकों के कलङ्क-पङ्क से बना हुआ है । इसीलिये शास्त्रकार भी इसे कलात्मा कहते हैं । कला शब्द पाँचों कञ्चुकों का अध्याहार करता है । एक तरफ तो यह सूक्ष्म है । दूसरी ओर बाह्य रूप से यह पुर्यष्टक रूप भी है । इसमें इसकी स्थूलता का प्रत्यक्ष दर्शन होता है । इसका दो रूप अनुसन्धान का विषय है । पहला इसका छायात्मक रूप है, जो छयात्मक होने के कारण पराङ्मुख रहता है । यह जब प्रतिबिम्बात्मक होता है, तो यह

**इति यः पिण्डविभेदस्तं रभसादुत्तरोत्तरे शमयेत्।**
**तत्तद्गलने क्रमशः परमपदं पिण्डवेधेन ।।२६६।।**

**यद्यद्देहे चक्रं तत्र शिशोरेत्य विश्रमं क्रमशः।**
**उज्ज्वलयेत्तच्चक्रं स्थानाख्यस्तत्फलप्रदो वेधः ।।२६७।।**

---

संमुखीन हो जाता है । आदर्श में यह स्पष्ट प्रतिभासित होता है । बिम्ब और प्रतिबिम्ब दोनों दर्पण में आमने सामने रहते है । पिण्ड विभेद में परम पद उपलब्धि का लाभ मिलता है । किन्तु इसमें एक क्रम होता है । जैसे स्थूल का सूक्ष्म में शमन और सूक्ष्म का भी परात्मक प्राप्तव्य में शमन होता है । उत्तरोत्तर विगलन की दशा में इससे परमपद हस्तामलकवत् अनायास प्राप्त होता है । यहाँ २६५वें श्लोक के अर्ध भाग पर जयरथ की टिप्पणी अनावश्यक है । उन्होंने इसे व्यर्थ अतएव उपेक्ष्य कहा है । शास्त्रकार के प्रति यह भाव शोभन प्रतीत नहीं होता । समीक्षा के लिये समीक्षा नहीं होनी चाहिये । यथास्थिति के पक्षपातियों को हेवाकी बनाना और स्वात्म प्रख्यापन को प्रमुखता प्रदान करना श्रेयस्कर नहीं होता ॥२६५-२६६॥

७. **स्थान वेध**—शरीर में प्राकृतिक संरचना के अनुसार विभिन्न चक्र विद्यमान हैं । मूलाधारादि सहस्रारान्त चक्र साधना की दृष्टि से महत्त्वपूर्ण माने जाते हैं । इनके अतिरिक्त भी जन्म स्थान, नाडी चक्र, नाभि में माया चक्र, हृदय में योगिचक्र तालु में भेदन चक्र, विन्दु में दीप्ति चक्र और नाद में शान्त नामक चक्र विद्यमान हैं । और कई दृष्टियों से शरीरस्थ चक्रों का अनुसन्धान करते हैं । जैसे अष्टार, द्वादशार और षोडशार आदि ।

यहाँ पर उक्त १२ चक्रों की क्रमिक संरचना के अनुसार साधना का संकेत है । गुरु शिष्य को एक क्रम से साधना में संलग्न करे । एक एक चक्र की व्याप्ति को शिष्य समझे । उसके वर्ण बीजों के महत्त्व को सुने एवम् उनका अनुसन्धान करे और गुरु के निर्देशानुसार उसमें विश्रान्ति की कला

**नाड्यः प्रधानभूतास्तिस्रोऽन्यास्तद्गतास्त्वसंख्येयाः।**
**एकीकारस्ताभिर्नाडीवेधोऽत्र तत्फलकृत् ।।२६८।।**

**अभिलषितनाडिवाहो मुख्याभिश्चक्षुरादिनिष्ठाभिः।**
**तद्बोधप्राप्तिः स्यान्नाडीवेधे विचित्रबहुरूपा ।।२६९।।**

**लाङ्गूलाकृतिबलवत् स्वनाडिसंवेष्टितामपरनाडीम् ।**
**आस्फोट्य सिद्धमपि भुवि पातयति हठान्महायोगी।२७०।।**

**परवेधं समस्तेषु चक्रेष्वद्वैतमामृशन् ।**
**परं शिवं प्रकुर्वीत शिवतापत्तिदो गुरुः ।।२७१।।**

---

को जान कर उसमें अवस्थान करे। क्रमिक रूप से इस प्रक्रिया से वह चक्र ऊर्जा से भर जाता है। ऊर्जस्वल और बोध के प्रकाश से परमोज्ज्वल हो जाता है। चक्र रूप स्थानों का क्रमिक वेधन करने से स्थान वेध सिद्ध हो जाता है। यह वेध महत्त्वपूर्ण फल प्रदान करते हैं ॥२६७॥

८. **नाडीवेध**—नाडियाँ प्रधानतया इडा, सुषुम्ना और पिङ्गला यही तीन शास्त्रों में परिगणित हैं । इनसे ही सम्बन्धित, आसूत्रित और शारीरिक संरचना के अनुसार अन्य भी कार्यरत हैं । ये असंख्येय हैं। क्रान्तदर्शियों के अनुसार ये मुख्यतः बहत्तर हजार होती हैं। साधना में सलंग्न साधक क्रमिक रूप से इनसे तादात्म्य स्थापित करे। प्राणापानवाह साधना से यह सम्भव हो जाता है। नाडियाँ अत्यन्त सूक्ष्म होती हैं और स्थूल भी होती हैं। जैसे आँख की नाडियाँ पूरी तरह सूक्ष्म होती हैं। भ्रूमध्य में तृतीय नेत्र है। इसमें अष्टार क्रम के नाडी संस्थान और इसी तरह दक्ष और वाम नेत्रों के तान्तुक नाडी चक्र की साधना गहन साधना मानी जाती है। जैसे अगर हमारी अभिलषित साधना सुषुम्ना नाडी के वाहक्रम की है, तो हमें तृतीय नेत्र की नाडियों को जानने के लिये आज्ञा

माया। मायाबीजम् । अग्निवर्णा रेफाः । त्र्यश्रिणीति अर्थादूर्ध्वमुखे । ध्यात्वेति अर्थात् तदन्तरुपविष्टं शिष्यम् । तेनेति त्र्यश्रेण मण्डलेन । अन्य तरयेति । सुषुम्णादिनाडित्रयमध्यादेकया । पिण्डीकृत्येति सर्वत उपसंहृत्य । परिभ्रम्येति तत्रैव दक्षिणावर्तक्रमेण महता वेगेन । पञ्च कर्मेन्द्रियाणि, अष्टौ बुद्धीन्द्रियपञ्चकमन्तःकरणत्रयं च । शक्ति शक्तिव्यापिनीसमनालक्षणम् । क्वापीति यथाभीष्टे । प्रत्ययः आवेशलक्षणः । शिखयेति तद्रूपया शक्त्या । ज्योत्स्नावदातयेत्यनेन अस्याः प्रकाशकत्वं नैर्मल्यं च आवेदितम् । एतदौचित्यादेव च देहं स्वच्छीकृत्येति उक्तम् । व्योम्नीति द्वादशान्ते । तच्च लीनत्वमङ्गुष्ठान्मूलपीठाद्वा अनुसन्धातव्यम् । अङ्गुष्ठमूलक्रमेणेति क्षादीनान्तानिति संहारक्रमेण । पुरेति अष्टमाह्निकादौ । निजमण्डलं स्वशरीरम् । प्रतिबिम्बयते इति शिष्यमपि तथाविधमेव कुर्यादित्यर्थः । कांचिदिति यथेष्टदेवतारूपाम् । किंच अत्र फलमित्याशङ्क्य आह सा चेत्यादि। अष्टधात्वमेव स्फुटयति घ्राणेत्यादिना । अन्तरिति अन्तःकरणत्रयम् । हृदयेति सर्वनाडीनामभि व्यक्तिस्थानत्वात् । पिण्डः

---

चक्र की गहना गुहा में गम्भीर प्रयोग करने होंगे । इस सूक्ष्मता में समाहित हो कर भारतीय ऋषि महर्षि, शास्त्रकार और क्रान्तदर्शी योगी पूर्णबोध की प्राप्ति कर लेते थे । इससे विचित्र बहुरूपा सिद्धियाँ प्राप्त होती है ।

इस वेध साधना की एक सद्यः प्रत्ययकारिणी महत्त्वपूर्ण प्रक्रिया की ओर भी शास्त्रकार ने संकेतित किया है । गुरु इस साधना में सिद्ध होते हैं । अन्य कोई व्यक्ति भी यदि इसमें सिद्ध हो जाय, तो इस प्रक्रिया को अपना सकता है । नाडियों में जो बलवत्ता आती है, वह साधना से ही आती है । लाङ्गूल की आकृति वाली अपनी नाडी की बलवत्ता से बलपूर्वक किसी दूसरे व्यक्ति की नाडी को लपेट लेते हैं । लपेटने के बाद उसका अव्यक्त आकर्षण करते हैं । ऐसा करने में महायोगी गुरुदेव ही समर्थ हो सकते हैं । जैसे कोई पूँछ वाला प्राणी अपनी पूँछ से लपेट कर वृक्षों की शाखाओं को तोड़ देते हैं, या चित्रपट पर चलचित्रों में हनुमान शत्रु को लाङ्गूल से लपेट कर आकाश में उछाल कर पृथ्वी पर पटक देते हैं, उसी तरह महायोगी गुरु दूसरे की शिराओं को लपेट कर पटखनी

शरीरम् । कलेति कञ्चुकपञ्चकोपलक्षणम् । य इति त्रिविधोद्दिष्टः । उत्तरोत्तरे 'इति स्थूलः सूक्ष्मे, सूक्ष्मश्च परे इति । क्रमशः इति यथायथं दार्ढ्येनेत्यर्थः । अत्र च अन्तरा परिकल्पितं

**'छायात्मा स पराङ्मुख आदर्शादौ च संमुखो ज्ञेयः।'**

इति अर्धमसङ्गतत्वादन्तर्गडुप्रायमिति उपेक्ष्यम् । यथास्थितव्याख्यान-हेवाकिनामेतत्तु सङ्गति यदि उपेयात्, तदास्ताम्; अस्माकं पुनरियती नास्ति दृष्टिः । चक्रमिति आधारादीनामुपलक्षणम् । क्रमश इति नाडीचक्रादेरारभ्य । उज्ज्वलयेदिति संविदुन्मुखतया दीप्तांकुर्यादित्यर्थः । तत्फलेति उज्ज्वलीकरणात्मा । तद्गता इति तच्छायाप्रायत्वात् । ताभिरिति अन्याभिरसङ्ख्येयाभिर्नाडीभिः । तत्फलमेकीकारलक्षणम् । किमत इति न मन्तव्यमित्याह अभिलषितेत्यादि लाङ्गूलाकृतीत्यनेन यथा कश्चिन्महाप्राणी स्वपुच्छास्फोटनेन तर्वादि पातयति, तथा अयमपि । परमिति कटाक्षितम् । महायोगीति शिवतापत्तिदो गुरुरिति च सर्वशेषत्वेन ज्ञेयम् ॥२७१॥

एतच्च आगमेऽपि एवमुक्तमित्याह

**श्रीमद्वीरावलिकुले तथा चेत्थं निरूपितम् ।**

---

देने में समर्थ हो जाता है । सिद्ध पुरुष भी इस हठात्मक प्रयोग से बच नहीं सकते । वे भूलुण्ठित हो जाते हैं । इस तरह यह प्रयोग शत्रु नाशक भी हो जाता है । त्राटक से भी यह सिद्धि हो जाती है । आजकल इस विद्या का ह्रास हो गया है । गद्यभाग का अर्थ सम्बन्धित श्लोकों के साथ किया गया है ॥२६८-२७०॥

९. **परवेध**— समस्त चक्रों में ऐक्य का परामर्श अर्थात् अद्वैत का आमर्श एकत्व की पराकाष्ठा है । समर्थ गुरु इस प्रकार की विधि में उतार कर शिष्य को शैवमहाभाव की भव्यता से भर देता है । इस प्रक्रिया को शिवतापत्ति की प्रक्रिया कहते हैं । शिष्य धन्य हो जाता है । इससे गुरु भी सन्तुष्ट हो जाते हैं ॥२७१॥

अन्य आगम भी इस तथ्य का समर्थन करते हैं । वही कह रहे हैं—

तदेव आह

**अभेद्यं सर्वथा ज्ञेयं मध्यं ज्ञात्वा न लिप्यते।।२७२।।**

**तद्विभागक्रमे सिद्धः स गुरुर्मोचयेत् पशून् ।**

इह अयोगिभिः भेत्तुमशक्यम्, अत एव योगाभ्यासादिक्रमेण अवश्य ज्ञातव्यं, मध्यं मध्यप्राणशक्ति ज्ञात्वा तत्तच्चक्रादिभेदनेन निरर्गलं-प्रवहन्तीमनुभूय यो न लिप्यते प्राणापानोभयवाहनिमग्नो न भवेत्, अत एव तत्र मध्यशक्तावनन्तरोक्ते मन्त्राद्यात्मान विभागक्रमे दार्ढ्येन लब्धानुभवः; स तात्त्विकार्थोपदेष्टा पशून् मोचयेत् तत्तच्चक्राधारादिभ्य उन्मज्जयेदित्यर्थः।

---

श्रीमद्वीरावलिकुल नामक शास्त्र में भी इस प्रकार का निरूपण किया गया है । वहाँ कहा गया है कि, य़ह रहस्य सामान्य स्तरीय व्यक्तियों के लिये परम दुर्गम है । इसका भेदन नहीं हो सकता क्योंकि यह सर्वथा अभेद्य है । फिर भी ज्ञानवान् पुरुष इससे निराश नहीं होते । वे इसे योगाभ्यास से ज्ञेय बना लेते हैं ।

प्रत्यभिज्ञा हृदय का सूत्र कहता है कि, मध्य के विकास से चिदानन्द की उपलब्धि होती है । उसी तथ्य को वीरावलि शास्त्र भी स्पष्ट करता है कि, मध्य को जान कर साधक निर्लिप्त हो जाता है । योगाभ्यास आदि के क्रम से मध्यावस्थित प्राणशक्ति की साधना करनी चाहिये । इसमें चक्र भेदन की प्रक्रिया भी अपनानी पड़ती है । अप्रतिरुद्ध भाव से आरोहा-वरोहरत प्राणापान शक्ति का पूर्ण अनुभव कर लेना चाहिये । जान लेने पर उसमें लिप्त भी नहीं रहना चाहिये ।

मध्यशक्ति का इस तरह विकास हो जाता है । इसके बाद उस प्रक्रिया के विभाग के क्रम से मन्त्रात्मक परामर्श का उदय होता है । साधक का कर्त्तव्य है कि, वह सिद्धि प्राप्त कर ले । इसे चिदैक्य दार्ढ्य सिद्धि कहते हैं । ऐसा सिद्धगुरु ही पाशबद्ध सामान्य शिष्य स्तरीय व्यक्तियो ंको भी क्रमशः अभ्यास में प्रसक्त रखते हुए उन्मुक्त कर देता है । यह गुरु का महत्त्व है ।।२७२।।

कथंच एतत् गुरुः कुर्यादित्याह

**गुरोरग्रे विशेच्छिष्यो वक्त्रं वक्त्रे तु वेधयेत् ।।२७३।।**

**रूपं रूपे तु विषयैर्यावत्समरसीभवेत् ।**

स्वाग्रोपविष्टस्य हि शिष्यस्य गुरुर्वक्त्रे

'.........**शैवी मुखमिहोच्यते।**' (वि. भै. श्लो. २०)

इत्याद्युक्त्या तन्मध्यशक्तौ स्वां मध्यशक्तिं तदीयरूपे तद्ग्राहके चक्षुरिन्द्रिये स्वं चक्षुरिन्द्रियरूपमेतदुपलक्षितेषु तदिन्द्रियान्तरेष्वपि

---

गुरु यह उन्मज्जन की प्रक्रिया कैसे प्रारम्भ करते हैं? इस जिज्ञासा का समाधान कर रहे हैं—

सर्वप्रथम शिष्य गुरु के समक्ष आसन पर आकर उनके आदेशानुसार उपवेशन करे। शिष्य आसन पर बैठ गया है। गुरु अनुप्रवेश प्रक्रिया के माध्यम से शक्तिवेध करता है। पहले अपने वक्त्र का वेधन करता है। यह प्रक्रिया शिष्यत्व के परिवेश को गुरुत्व शक्ति के अनुप्रवेश के माध्यम से उर्जस्वल बनाती है। एक तरह से शिव का प्रवेश शाक्त उल्लास में हो रहा है। मुख शरीर का पोषक अङ्ग है। इसीलिये प्रथमतः गुरु ने वक्त्र वेध कर उसके मुख को गुरुमुख रूपता प्रदान की। श्री विज्ञान भैरव कहता है कि,

"शिष्य शक्ति की अवस्था में प्रवेश कर अभेद अद्वय भावन करने और शाक्त अस्तित्व से शिवरूप हो जाता है। इसे शास्त्र की भाषा में 'शैवी मुख' कहते हैं। वि.भै.२०"।

इसके बाद रूप वेध की प्रक्रिया अपनायी जाती है। गुरु उसकी अर्थात् शिष्य की मध्य शक्ति में अपनी मध्यशक्ति को उसके रूप में अपने रूप को अनुप्राणित कर अनुप्रविष्ट करा देता है। यहाँ यह ध्यान देने की बात है कि, रूप की ग्राहिका इन्द्रिय चक्षु है। शिष्य की आँखों में अपने

स्वेन्द्रियान्तराणि वेधयेत् तन्निमित्तं प्रयुञ्जीत, यावद्विषयीक्रियमाणैरेभिः समरसीभवेत् तदैकात्म्यमासादयेदित्यर्थः॥२७३॥

ननु एवमपि किं स्यादित्याशङ्क्य आह

**चित्ते समरसीभूते द्वयोरौन्मनसी स्थितिः ॥२७४॥**

**उभयोश्चोन्मनोगत्या तत्काले दीक्षितो भवेत् ।**
**शशिभास्करसंयोगे जीवस्तन्मयतां व्रजेत् ॥२७५॥**

---

नेत्रेन्द्रिय को अनुप्रविष्ट कर इस इन्द्रिय से सम्बद्ध विषय पर प्रभाव स्थापित करता है । इस प्रक्रिया से रूप द्वारा रूप वेध हो जाता है । रूप वेध के प्रयोग की बात यहाँ कर रहे हैं । किन्तु यह उप लाक्षणिक प्रयोग है । इसके अन्तर्गत रस, गन्ध, स्पर्श और शब्द वेध का अर्थ भी लेना चाहिये । इन विषयों को ग्रहण करने वाली इन्द्रियाँ इसी प्रकार का वेध करती हैं । जैसे रसनेन्द्रिय से रसवेध । इन्द्रियों और विषयों का यह सामरस्य कितना आनन्दवर्धक होता है, इसका अवगम और अनुसन्धान करना चाहिये । यह ऐक्यासाधन जीवन का लक्ष्य होना चाहिये ॥२७३॥

प्रश्न यह है कि इस इन्द्रिय विषय सामरस्य से क्या कोई चमत्कार घटित हो जायेगा? इस प्रश्न को सुनकर गुरुदेव गम्भीर हो जाते हैं और एक एक शब्द मानो विमर्श की तुला पर संतुलित कर बोल रहे हैं । उनका स्वानुभूत सत्य अभिव्यक्त हो रहा है । वे कहते हैं—

चित्त जब भी समरस होता है । वहाँ एक चमत्कार घटित होता है । यों भी साधनों के बल पर उन्मना के सर्वोत्तम धाम में प्रवेश करता है किन्तु चित्त के समरस होते ही सामरस्य प्राप्त साधक की औन्मनस पदवी में अधिष्ठिति हो जाती है । गुरु और शिष्य भी इस सामरस्य रस का रसास्वाद करते हैं । यही नहीं, प्राण सूर्य और अपान चन्द्र के मध्यशक्ति में अवस्थित अन्तराल का त्रोटन हो जाता है । महार्थ मञ्जरी की ५६वीं

दीक्षित इति अर्थात् शिष्य:। यतस्तदात्मा शशिभास्करयो: प्राणापानयो: मध्यशक्तौ सम्यक् स्वस्वरूपत्रोटनेन सामरस्यात्मनि योगे सति तन्मयतां व्रजेत् तदैकध्यमासादयेदित्यर्थ:॥२७४-२७५॥

एतच्च कारणानामपि आशंसास्पदमित्याह

**अत्र ब्रह्मादयो देवा मुक्तये मोक्षकाङ्क्षिण: ।**

ननु एवं कस्मादित्याशङ्क्य आह

**निरुध्य रश्मिचक्रं स्वं भोगमोक्षावुभावपि ।।२७६।।**

---

कारिका चरितार्थ हो जाती है । उस समय शिष्य की सद्य:दीक्षा हो जाती है । अब उसे दीक्षित करने की कोई आवश्यकता नहीं रह जाती । उसे अक्रम उत्कर्ष प्राप्त हो जाता है । शिष्य के इस शशिभास्कर संयोग में तादात्म्य की फुलवारी खिल उठती है । जीवन धन्य हो जाता है । अब कुछ पाना शेष नहीं रहता । सब कुछ प्राप्त हो जाता है ।।२७४-२७५।।

विश्व की कारण शक्तियों के लिये भी यह एक प्रेरक घटना बन जाती है । वे सब कुछ भूलकर, अपने गहन उत्तरदायित्व को विस्मृत कर मुमुक्षु बन जाते हैं । यही कह रहे हैं—

ब्रह्मा, विष्णु, रुद्र, ईश्वर और सदाशिव विश्व के कारण माने जाते हैं । विश्व इनका कार्य है । विश्व सृष्टि स्थिति आदि का इन पर गुरुतर उत्तरदायित्व है । पर शिष्य साधक के औन्मनस पद पर अनायास अधिष्ठिति को देखकर उन्हें भी इस प्रकार के मोक्ष की आकांक्षा हो जाती है । इस प्रसङ्ग में एक सर्वातिशायी अन्तश्चिन्तन की ओर ध्यान आकृष्ट कर रहे हैं । शास्त्रकार एक ओर मोक्ष के महत्त्व का ख्यापन करते हैं और यहाँ तक कहते हैं कि, विश्व के कारण रूप शक्तिमन्त्र भी इसे चाहते हैं । दूसरी ओर साधना के महत्त्व का ख्यापन करते हुए यह कहते हैं कि,

**ग्रसते यदि तद्दीक्षा शार्वीयं परिकीर्तिता ।**

यदि नाम अयमेवंविधो गुर्वादिः स्वं मनःप्रभृति रश्मिचक्रं निरुध्य उभौ परस्परव्यावृत्तौ भोगमोक्षावपि ग्रसते भोगेऽपि मुक्तस्तदियं पारमेश्वरी दीक्षा परिकीर्तितता जीवन्मुक्तिप्रदत्वेन प्रख्यातेत्यर्थः॥२७६॥

अत एव आह

**स एष मोक्षः कथितो निःस्पन्दः सर्वजन्तुषु ॥२७७॥**

**अग्निषोमकलाघातसङ्घातात् स्पन्दनं हरेत् ।**

---

अपने समस्त रश्मि चक्रों का निरोधकर साधना के अधिकार से मन आदि का नियन्त्रण कर भोग और मोक्ष दोनों का ग्रास बना लेते हैं । 'उभावपि' शब्द यह व्यक्त करता है कि, भोग और मोक्ष दोनों परस्पर पार्थक्य प्रथा से प्रथित हैं फिर भी दोनों को ग्रस लेते हैं । अर्थात् मोक्ष तो मोक्ष ही है । भोग में भी निर्लिप्त यह कर मोक्षलक्ष्मी का अक्षय साक्षात्कार प्राप्त कर लेते हैं । कुलाम्नाय की दृष्टि से वस्तुतः यही शार्वी दीक्षा है; यह कहा जा सकता है । जीवन्मुक्ति प्रदात्री यही पारमेश्वरी दीक्षा है, इसमें सन्देह नहीं ॥२७६॥

इस वर्णन से यह स्पष्ट हो जाता है कि, मोक्ष लक्ष्मी का लक्षण क्या है? वही यहाँ अभिव्यक्त कर रहे हैं—

समस्त जीवधारियों की अनुकूल प्रतिकूल सभी अवस्थाओं में स्वात्म संविदैक्य की महानुभूति में अप्रच्युत भाव ही मोक्ष है । निःस्पन्द अवस्था में शाश्वत अधिष्ठान और अविचलद्रूपता की स्थिति ही वस्तुतः मुक्ति है, यह निश्चय सत्य तथ्य है । इस प्रकार की शैवी दीक्षा को प्राप्त कर लेने वाला साधक धन्य होता है ।

श्रुति के अनुसार जगत् अग्नि सोमात्मक माना जाता है । तान्त्रिक दृष्टि इसको प्राण-अपान अर्थात् प्रमाण-प्रमेय मय अर्थात् प्राण रूपी सूर्य-मय और अपान रूपी सोम तत्त्व की स्फूर्ति मानता है । साधक प्रतिक्षण

निःस्पन्द इति सर्वदशास्वपि अविचलद्रूप इत्यर्थः। एवं दीक्षितो हि प्रमाणप्रमेयमयप्राणापानात्मनोरग्नीषोमयोः कलानां पौनःपुन्येन आघातात् स्वरूपापोहनेन प्रमातृरूपे एव विश्रान्त्या स्पन्दनं हरेत् बहिर्मुखतां शमयेदित्यर्थः॥२७७॥

एवंच अस्य कथं स्यादित्याशङ्क्य आह

**बाह्यं प्राणं बाह्यगतं तिमिराकारयोगतः ।।२७८।।**

**निर्यातं रोमकूपैस्तु भ्रमन्तं सर्वकारणैः ।**
**मध्यं निर्लक्ष्यमास्थाय भ्रमयेद्विसृजेत्ततः ।।२७९।।**

---

यह अनुभव करता है कि, प्राणापान की कलायें किस तरह परस्पर आघात संघात करती रहती हैं । सामान्य व्यक्ति इनसे हमेशा प्रभावित रहता है । जहाँ तक साधक का प्रश्न है, यह इन आघातों की सांघातिकता को अपनी साधना के सामर्थ्य से समाप्त करता रहता है । चोट से चोटिल नहीं होता अपितु स्वरूपाधिष्ठान से शाश्वत शिवात्मक विश्रान्ति को उपलब्ध हो जाता है । परिणामतः सांघातिकता व्यर्थ हो जाती है । बहिर्मुखता का उपशम हो जाता है । यह शैवी पारमेश्वरी दीक्षा का सुपरिणाम है ॥२७७॥

शिवतापत्ति दायिनी इस दीक्षा की विधि का उपक्रम कर रहे हैं—

प्रसङ्ग प्राणापानवाह साधना का है । इसकी पूर्ण परिपक्वता में प्रमाणरूपी सूर्यात्मक प्राण और प्रमेय रूपी अपानात्मक चन्द्र (सोमतत्त्व) दोनों वश में हो जाते हैं । साधनाकाल में प्राण और अपान की विभिन्न अवस्थाओं की संगति विसंगतियों का सामना साधक करता है । श्लोक २७.७ में बहिर्मुखता के शमन का सन्दर्भ आया है । उसे सामान्य पाठक नहीं समझ पाता । स्वाध्यायशील साधक अपनी साँसों को रोक कर, छोड़ कर शरीर पर पड़ने वाले भार और रोमकूपों से होने वाले शाक्त प्रसार का अनुभव कर सकता है । किसी योगसाधक के समीप बैठकर इसे सीखा जा सकता है । इन्हें इस प्रकरण में क्रमशः समझें—

**संघट्टोत्पाटयोगेन वेधयेद्ग्रन्थिपञ्चकम् ।**
**संघट्टवृत्तियुगलं मध्यधाम विचिन्तयेत् ।।२८०।।**

**नात्मव्योमबहिर्मन्त्रदेहसंधानमाचरेत्।**
**दीक्षेयं सर्वजन्तूनां शिवतापत्तिदायिका ।।२८१।।**

इह बहिःप्रसरणशीलमपि प्रमेयात्मकत्वात् बाह्यमपानं प्राणं च तद्विश्रान्त्युन्मुखत्वात् मध्यम्, अत एव रोमकूपात्मनाडिद्वारैः सर्वतः प्रसरद्रूपं

---

१. **बाह्यं प्राणं बाह्य गतम्** — शास्त्रकार बाह्य अर्थात् बाहर प्रसरणशील प्रमेय रूप अपान तत्त्व और प्रमाण रूप प्राण तत्त्व की ओर अध्येता का ध्यान आकृष्ट कर रहे हैं ।

२. **रोमकूपैः निर्यातम्** — प्राण और अपान की बाह्य प्रसरणशीलता के आधार रोम कूप होते हैं । वे नाड़ियों के द्वार माने जाते हैं । इनसे इनका निर्यात होता है । आजकल पदार्थ के विदेश प्रेषण को निर्यात कहते हैं । यहाँ रोमकूपों से बाहर प्राणपान का प्रसार होता है । यह विशेषतः कुम्भक में होता है ।

३. **तिमिराकारयोगतः** — आगमिक दृष्टि के अनुसार यह मानते हैं कि,

"भेदवाद से बढ़ कर कोई दुःख नहीं होता और अद्वयभाव के संवरण से बढ़कर कोई अन्धकार या तिमिर नहीं होता ।"

इस उक्ति के अनुसार भेदवादी प्राणापानात्मक प्रसार के कारण अभी वहाँ तैमिरिकता की व्याप्ति भी रहती है । अभी उन्हें कहीं विश्रान्ति नहीं मिली होती है । साथ ही कुम्भक की नींव पर ऊपर गतिशीलता का प्रशस्त मार्ग उन्हें नहीं मिला हुआ होता है ।

४. **सर्वकारणैः भ्रमन्तम्** — प्राणापान जब ऊर्ध्व गतिशीलता अपनाते है, तो उनका सामना ब्रह्म पञ्चक रूप प्रमाताओं से होता है । ऊपर जाने में इनके कारण गतिरोध उत्पन्न होता है ।

**'नहि भेदात्परं दुःखं तमो नाद्वयसंवृत्तेः।'**

इत्याद्युक्त्या तिमिराकारं प्रमातृरूपमवलम्ब्य ब्रह्मादिभिः कारणैरधिष्ठितेषु स्थानेषु ऊर्ध्वं गतिरोधात् भ्रमन्तमपि ध्येयान्तरपरित्यागाश्रयणेन तत्रैव भ्रमयेत्; तथा भ्रमणानन्तरं च विसृजेत् येन प्राणापानयोः सङ्घट्टस्य ऊर्ध्वगतियोगेन तत्तत्कारणाधिष्ठितं ग्रन्थिपञ्चकं वेधयेत् यथा समरसीभूतप्राणापानयुग्मं मध्यधाम विचिन्तयेत् तत्रैव बद्धावधानो भवेत् येन परिमितात्मनो व्योम्नः शून्यस्य बहिर्बाह्यस्य नीलादेः प्रतिबिम्बधारणात् गुप्तभाषिण्या बुद्धेर्देहस्य च सन्धानं न आचरेदात्मन्येव साक्षात्कारमनुभवेत् येन अस्या दीक्षायाः शिवतापत्तिदायित्वमुक्तम्॥२८१॥

---

**५. निर्लक्ष्यमास्थाय भ्रमयेत्**—लक्ष्य ध्येय को कहते हैं। ध्येय मोक्ष है। ध्येयान्तर का परित्याग कर उसी स्थिति में भ्रमि के लिये बाध्य होना पड़ता है।

**६. विसृजेत्ततः**—घूमते घूमते उस स्थिति से ही ऊर्जा प्राप्त कर विन्दु से विसर्ग की तरह विक्षेपशक्ति से रोज उनको विसर्जित करना आवश्यक होता है।

**७. वेधयेत्**—परिणामतः उनमें संघट्ट शक्ति के साथ एक ऐसी शक्ति भी समुद्भूत होती है, जो सामने पड़ने वाले को समूल उखाड़ फेंके। वहाँ सामने पाँच ग्रन्थियाँ पड़ती हैं। ये ग्रन्थियाँ ब्रह्मा से सदाशिव पर्यन्त के कारण चक्रों की होती है। उसी प्रबल संघट्टोत्पाट योग से उनका वेधन हो जाता है। साधक के लिये शास्त्रकार विधि का निर्देश करते हुए कह रहे हैं कि, उसे ऐसा करना चाहिये।

**८. विचिन्तयेत्**—ग्रन्थि पञ्चक वेध के अनन्तर प्राणापान का सामरस्य घटित होता है। यह अवस्था अत्यन्त महत्त्वपूर्ण समरसता की दशा होती है। यह सामरस्य एक प्रकार का मध्य धाम होता है। उसका चिन्तन चेतना में चमत्कार पैदा करता है। उसमें वहाँ साधक अवधान प्राप्त करता है और सावधान हो जाता है।

एवं बहुविधां वेधदीक्षामभिधाय तदितिकर्तव्यताशेषमपि आह

**दीक्षान्ते दीपकान् पक्त्वा समस्तैः साधकैः सह।**
**चरुः प्राश्यः कुलाचार्यैर्महापातकनाशनः ।।२८२।।**

**इति श्रीरत्नमालायामूनाधिकविधिस्तु यः ।**
**स एव पातकं तस्य प्रशमोऽयं प्रकीर्तितः ।।२८३।।**

---

९. **आचरेत्**—इस प्रक्रिया में साधक परिमित व्योम शक्ति, शून्य, बाह्य जगत्, मनन करने वाली बुद्धिशक्ति या देह, इनमे से किसी का भी चिन्तन वह नहीं कर पाता । मात्र स्वात्म के साक्षात्कार मे ही विभोर रहता है । उसी का आनन्द उसे मिलता है ।

१०. **शिवतापत्ति दायिनी दीक्षा**—जिस दशा के आवेश के रसास्वाद में वह निमग्न रहता है, वहां दूसरे विषय का अनुसन्धान नितान्त असम्भव है । यह शाम्भवी दशा है । यह समस्त प्राणियो के स्वात्मशिवत्त्व के दर्शन करने की क्षमता से ओतप्रोत होती है । इसी आधार पर इसे शिवतापत्ति दायिका दीक्षा कहते है ॥२७८-२८१॥

इस प्रकार से वेध दीक्षा का भेद प्रभेद पूर्वक विधि और वैविध्य दोनों का वर्णन यहाँ तक किया गया । प्रस्तुत कारिकायें दीक्षा की इतिकर्त्तव्यता का ख्यापन कर रही हैं—

वेध दीक्षा के उपरान्त दीपक-पाक तैयार करना चाहिये । वहाँ जितने साधक शिष्य हैं, उनके साथ आचार्य को दीपित करने वाले विशिष्ट पदार्थों को पकाकर बनाये गये विशेषसिद्ध चरु का प्राशन करना चाहिये । यह चरु महान् से महान् घोर पातकों का नाश करने वाला माना जाता है । यह कथन श्री रत्नमाला नामक ग्रन्थ का है । विधि में कभी कभी कमी रह जाती है । कभी कभी कुछ अधिक अनपेक्षित काम भी बढ़ा-चढ़ाकर कर दिये जाते हैं । ये दोनों काम पाप माने जाते हैं । उन पापों का शमन चरुप्राशन से हो जाता

नच एतत् स्वमनीषिकया अभिहितमित्युक्तमिति श्रीरत्नमालायामिति। यदुक्तं तत्र

**'दीक्षान्ते दीपकाः कार्याः पचित्वा साधकैः सह।**
**चरुः प्राश्यः कुलाचार्यैर्महापातकनाशनः ।।** इति।

ननु

**'यावन्न सर्वे तत्त्वज्ञास्तावद्दीपं न दर्शयेत् ।'**

इत्युक्तनयेन अतत्त्वविदां तावदेवं चरुप्राशनं निषिद्धं, तत्त्वविदां च पाप-स्पर्शाशङ्कापि नास्ति तत् किमभिप्रेत्य अत्र महापातकनाशन इति उक्तमित्याशङ्क्य आह ऊनेत्यादि॥२८३॥

---

है। यह शास्त्रकार की अपनी मनीषिका से समुत्पन्न आशंसा नहीं है अपितु श्रीरत्नमाला शास्त्र की प्रसिद्ध उक्ति है वहाँ कहा गया है कि,

"दीक्षा के बाद दीपक (आनन्दवर्धक पदार्थ) पाक तैयार करना चाहिये। कुलाचार्यों द्वारा इसे साधकों के साथ प्राशन करना चाहिये। यह महापाक महापातको का प्रशमन करने वाला माना जाता है।"

यहाँ एक प्रश्न उठ खड़ा होता है। एक स्थान पर कहा गया है कि,

"जहाँ सभी उपस्थित जन कुलयाग विशेषज्ञ न हों, वहाँ दीप पदार्थ को दिखलाना भी नहीं चाहिये।"

इस उक्ति के अनुसार जो तत्त्ववेत्ता नहीं हैं, उनके साथ इस प्रकार चरु प्राशन निषिद्ध माना जाता है। जो तत्त्वज्ञ होते हैं, उनसे पाप का स्पर्श हो ही नहीं सकता। स्पर्श की आशङ्का भी नहीं होती! जहाँ पाप का स्पर्श भी नहीं आशङ्कित है, वहाँ पातक नाशन की चर्चा क्यों की गयी है? इस जिज्ञासा को ध्यान में रखकर ही शास्त्रकार ने यह स्पष्ट कर दिया है कि, विधि में कमी अथवा अधिकता ही पाप होती है। इसी पाप का प्रशमन होता है। किसी दीपदर्शन आदि के पाप की बात यहाँ नहीं है ॥२८२-२८३॥

अत्रैव पूर्णतानिमित्तमितिकर्तव्यतान्तरमपि आह

**परेऽहनि गुरोः कार्यो यागस्तेन विना यतः ।**
**न विधिः पूर्णतां याति कुर्याद्यत्नेन तं ततः ।।२८४।।**

**येन येन गुरुस्तुष्येत्तत्तदस्मै निवेदयेत् ।**

न विधिः पूर्णतां यातीत्यनेन अस्य यागाङ्गत्वमुक्तं, नतु तत्तुष्टिकारित्वम् ॥२८४॥

कश्च अत्र विधिर्विवक्षितो यस्य अनेन पूर्णता स्यादित्याह

**चक्रचर्यान्तरालेऽस्या विधिः संचार उच्यते ।।२८५।।**

---

पूर्णता से सम्बन्धित एक दूसरे कर्त्तव्य का भी निर्देश कर रहे हैं—

दीक्षा के दूसरे दिन गुरु-याग करना चाहिये । गुरु याग का तात्पर्य गुरु देव की सन्तुष्टि और तृप्ति समुत्पादक पूजा है । गुरुदेव की ससमारोह विदाई करनी चाहिये । इसके विना किसी याग की पूर्त्ति नहीं होती और कोई विधि पूरी नहीं मानी जा सकती है । इस लिये इसे यत्न पूर्वक सम्पादित करना चाहिये । जिस तरह गुरुदेव प्रसन्न हों, जिन द्रव्यों के निवेदन से उन्हें प्रसन्नता होती है, उन उन का विशेष प्रबन्ध कर गुरुदेव को निवेदित करना चाहिये । इसे यह नहीं मानना चाहिये कि, यह गुरु की तृप्ति का काम केवल व्यक्ति-पूजा है । गुरुतृप्ति किसी भी याग का अङ्ग मानी जाती है । इसे अवश्य करना चाहिये ॥२८४॥

वह कौन सा विधि विधान है, जिसके करने से याग की पूर्णता होती है? इस जिज्ञासा को ध्यान में रख कर नयी कारिकाओं का उपक्रम शास्त्रकार कर रहे हैं—

दीक्षा की विधि को मुख्यता और पूर्णता सम्पादित करने वाली और चक्रचर्या के अन्तराल में होने वाली मुख्य क्रिया को संचार क्रिया कहते हैं । यज्ञ का आचार्य 'वीरेन्द्र' कहलाता है । उसके हाथ में परिस्नुता कादम्बरी

**अलिपात्रं सुसंपूर्णं वीरेन्द्रकरसंस्थितम् ।**
**अवलोक्य परं ब्रह्म तत्पिबेदाज्ञया गुरोः ।।२८६।।**

**तर्पयित्वा तु भूतानि गुरवे विनिवेदयेत् ।**

अस्या इति दीक्षायाः । वीरेन्द्र आचार्यः ॥२८६॥

एतदेव अत्र शिक्षयति

**कृत्वा भुवि गुरुं नत्वादाय संतर्प्य खेचरीः ।।२८७।।**

**स्वं मन्त्रं तच्च वन्दित्वा दूतीं गणपतिं गुरुन् ।**
**क्षेत्रपं वीरसङ्घातं गुर्वादिक्रमशस्ततः ।।२८८।।**

---

का पूर्ण कलश मानो हस्तामलकवत् पूर्ण ब्रह्म ही विद्यमान है । शिष्य उसे देखता है । दीक्षा के बाद शिष्य इसको लेने का अधिकारी हो गया है, यह जान कर गुरुदेव उसे यागचषक लाने का आदेश देते हैं । चषक में गुरुदेव वरुणात्मजा को उड़ेलते हैं और शिष्य को पीने का आदेश देते हैं । शास्त्रकार विधिलिङ् का प्रयोग कर यह व्यक्त करना चाहते हैं कि, गुरु की आज्ञा मान कर शिष्य को वह 'कश्य' स्वीकार करनी चाहिये । पीनी चाहिये । गुरु की आज्ञा से ही मदिरा विप्रुषों का दिशाओं में प्रक्षेप करना चाहिये, जिससे भूतादिक प्राणी भी तृप्त हो जाँय । इसके बाद अवशिष्ट कलश और यागद्रव्य गुरु को अर्पित कर देना चाहिये ॥२८५-२८६॥

अर्पण की विधि का उपदेश भी आवश्यक होता है । अन्यथा न्यूनत्व दोष की सम्भावना बनी रहती है । यहाँ उसी विधि को समझा रहे हैं—

सर्वप्रथम अपने आप को साष्टाङ्गप्रणति मुद्रा में भूतल पर शरीर को सन्निविष्ट कर अपनी विनम्रता एवं श्रद्धा व्यक्त करे । पुनः मधुपात्र लेकर खेचरी देवियों, अपने मन्त्र वर्ग, दूती, गणपति, गुरुवर्ग, क्षेत्रपाल और वहाँ उपस्थित समस्त वीरसमुदाय को गुरु क्रम से मधुशीधु अर्पित करे । इस बात का विशेष ध्यान रखे कि, स्वयं वीर स्पृष्ट मधु ही ग्रहण करे ।

**वीरस्पृष्टं स्वयं द्रव्यं पिबेन्नैवान्यथा क्वचित् ।**

कृत्वा भुवीति अथोदात्मानम्, तेन भुवि पतित्वा गुरोः प्रणामः कार्य इत्यर्थः। तच्च अलिपात्रं वन्दित्वा आदायेति योज्यम्। वीरस्पृष्टमिति गुर्वादिक्रमेण सर्वेषां पीतशेषमित्यर्थः ॥

एतच्च तत्त्वज्ञैरेव सामयिकैः सह कार्यं, न अन्यैरित्याह

**परब्रह्मण्यवेत्तारोऽगमागमविवर्जिताः ॥२८९॥**

---

अर्थात् सब गुरुजनों को तृप्त करने के बाद ही पीत शेष आपानक पिये । इस नियम में अन्यथा न करे ॥२८७-२८८॥

गुरुतर्पण की यह पवित्र प्रक्रिया तत्त्वज्ञ और समयाचार सिद्ध साधकों के साथ ही सम्पन्न करनी चाहिये । दूसरों के साथ नहीं । यही कह रहे हैं—

ब्रह्मन् शब्द ज्ञान का वाचक माना जाता है । इससे यत् प्रत्यय लगा कर ब्रह्मण्य शब्द बनता है । इसके कई अर्थ होते हैं । इसके साथ पर शब्द का योजन कर ब्रह्मण्य शब्द निष्पन्न होता है । इसका पूरा शाब्दिक अर्थ परम चरम कौलिक विज्ञान से सम्बन्धित व्यक्ति होता है ।

इसका एक निकृष्ट अर्थ भी होता है । सम्भव है, मधुपान की प्रक्रिया में इसका ग्रहण भी लोग करते हों । ब्रह्मण्य ताड़ के पेड़ को भी कहते हैं । ताड़ और खजूर के परिस्रुत रस को नीरा भी कहते हैं । इसके गुणों से परिचित और सेवन के समर्थक लोगों द्वारा परब्रह्मण्य रूप कूट शब्द से व्यक्त किया गया हो । मधु की अनुपलब्धता में इसका प्रयोग किया जा सकता है ।

ऐसे उत्कृष्ट वेतृत्व सम्पन्न और प्राणापानवाह प्रक्रिया में पारङ्गत और प्राणजयी पुरुष वीर होता है । वह गम और आगम संसृति चक्र में भी लगा होता है । जीवन्मुक्त पुरुष भी आवागमन रहित होता है । ऐसे सिद्ध पुरुष ही इस प्रक्रिया में सहयोगी बनाये जा सकते हैं ।

लोभ जिन्हें छू भी न सकता हो, किसी प्रकार के मोह में जो लिप्त न हों, मद नामक विकार जिसके किसी सांसारिक अभिलाष की पूर्ति में पागल

**लोभमोहमदक्रोधरागमायाजुषश्च ये ।**
**तैः साकं न च कर्तव्यमेतच्छ्रेयोर्थिनात्मनि।।२९०।।**

कदाच एत्कार्यमित्याशङ्क्य आह

**यागादौ यागमध्ये च यागान्ते गुरुपूजने ।**
**नैमित्तिकेषु प्रोक्तेषु शिष्यः कुर्यादिमं विधिम् ।।२९१।।**

प्रोक्तेष्विति अष्टाविंशाह्निके।।२९१।।

आह्निकार्थमेव श्लोकार्धेन उपसंहरति

---

न बना दे, जो क्रोधजित् हो, जो राग नामक विकार की रञ्जकता से प्रभावित न हो, भय से रहित हो, ऐसे लोगों के साथ ही यह सहपान प्रक्रिया अपनानी चाहिये । इसके विपरीत, लोभी, मोहमुग्ध, उन्मादी, क्रोधी, रागरक्त और मायावियों के साथ यह प्रक्रिया कभी भी पूरी न करे । श्रेयस् अर्थात् स्वात्म समुत्कर्ष साधक इस उपदेश की उपेक्षा कभी न करे । इस नियम में प्रमाद नहीं करना चाहिये । इसके विपरीत आचरण से श्रेय: सिद्धि में बाधा पड़ती है । इसका सदा सर्वदा ध्यान रखना चाहिये ।।२८९-२९०।।

अभी तक इस प्रक्रिया की समय सीमा का विचार नहीं किया गया था । यहाँ जिज्ञासु पूछ बैठता है कि, गुरुदेव! कृपा कर इसके लिये समय का भी निर्धारण कर दें । शास्त्रकार समय सीमा का निर्देश कर रहे हैं—

सर्व प्रथम याग के प्रारम्भ में यह विधि पूरी करनी चाहिये । इससे शरीर में स्फूर्ति आ जाती है । इसके बाद याग के मध्यावकाश के अन्तराल में करे, जिससे श्रान्ति का अपसारण हो जाय । याग के अन्त में यह अवश्य कर्त्तव्य के रूप में करना चाहिये । चौथा समय गुरुपूजा का सुअवसर माना जाता है । इनके अतिरिक्त नैमित्तिक क्रियाकलापों में यह विधि अपनानी चाहिये । इन नैमित्तिक विधियों का प्रकरण अट्ठाइसवें आह्निक में प्रोक्त है । यही पाँच अवसर हैं, जब मधुसहयाग किया जा सकता है । इसके विपरीत आचरण से शास्त्र का अनुशासन भग्न होता है, परम्परा विकृत होती है और श्रेयस् असम्भव हो जाता है । इसलिये जीवन के किसी काम में नियम का पालन अनिवार्यत: आवश्यक माना जाता है ।।२९१।।

**इति रहस्यविधिः परिचर्चितो**
**गुरुमुखानुभवैः सुपरिस्फुटः** ।इति शिवम्।।

श्रीमद्गुरूपदेशप्रक्रमसङ्क्रान्तकौलिकानुभवः ।
एकान्नत्रिंशमिदं जयरथनामाह्निकं व्यवृणोत्।।

**श्रीमन्महामाहेश्वराचार्यश्रीमदभिनवगुप्तविरचिते**
**राजानक जयरथकृविवेकाभिख्यव्याख्योपेते**
## श्रीतन्त्रालोके
**रहस्यविधिप्रकाशनं नाम**
## एकोनत्रिंशमाह्निकम् ।।२९।।

---

शास्त्रकार इस आह्निक का उपसंहार कर रहे हैं और कह रहे हैं कि, गुरुदेव के मुखारविन्द से प्राप्त और पीत वचनामृत से मुझे यह सारा ज्ञान-विज्ञान सुपरिस्फुट हो चुका था । उसी कौल विज्ञान की परिचर्चा मैने इस आह्निक मे की है । रहस्यमयी इस विधि से विज्ञ साधकों की श्रेयः सिद्धि हो और शिवत्व का उल्लास हो ।।२९२।।

ऊनत्रिंश आह्निक विवृति, कर्ता जयरथ विज्ञ ।
नव कुलनय विज्ञानविद्, गुरु उपदेश अभिज्ञ ।।

+++ +++ +++

कुल-शिव-सहित-कौलिकी-प्रसू-चरण-रेणु-रूषितो 'हंसः'।
श्रीश्रीतन्त्रालोकस्योनत्रिंशत्तमामाह्निकीं व्याख्यात् ।।

**श्रीमन्महामाहेश्वराचार्यवर्यश्रीमदभिनवगुप्तविरचित**
**श्रीराजानक जयरथकृतविवेकाभिख्यव्याख्योपेत**
**डॉ. परमहंस मिश्र कृत नीर-क्षीर-विवेक-भाषाभाष्य संवलित**
## श्रीतन्त्रालोक
**कुलनयरहस्यविधि प्रकाशन नामक**
## ऊनत्रिंशत्तम आह्निक परिपूर्ण ।।२९।।

# मूलश्लोकादिपंक्तिक्रमः

**१. अष्टाविंशमाह्निकम्** पृ० ५८१-५९८

**२- एकोनविंशमाह्निकम्** पृ० ५९८-६०९

# उद्धरणश्लोकादिपंक्तिक्रमः

अकारादिक्रमः

**४. ऊनत्रिंशमाह्निकम्** पृष्ठक्रमः ६१६-६२७

# विशिष्टशब्दादिक्रमः

# विशिष्टोक्तय:

# गुरवः ग्रन्थकाराः शास्त्रक्रमश्च

# संकेतप्रकेतः

| क्रमः संकेतः | प्रकेतः | पृष्ठसंख्या |
| --- | --- | --- |
| १. उ. | उद्धरणानि | ४०९-४११ |
| २. भ. गी. | श्रीमद्भगवद्गीता | २८३ |
| ३. यो. सू. | योगसूत्रम् | २२८ |
| ४. वृ. सं. | वृहत्संहिता | ३७ |
| ५. सां. का. | सांख्यकारिका | ५३, १४०, २०० |
| ६. स्प. का. | स्पन्दकारिका | २१२ |